ओ३म्

# ऋग्वेद-भाष्यम्

संस्कृतार्य्यभाषाभ्यां समन्वितम्

(दशम मण्डलम्)

भाष्यकार

श्री स्वामी ब्रह्ममुनिपरिव्राजकविद्यामार्त्तण्ड

प्रथमो खण्डः

ओ३म्

# ऋग्वेद भाष्यम्

संस्कृतार्यभाषाभ्यां समन्वितम्

(दशमं मण्डलम्)

भाष्यकार

**श्री स्वामी ब्रह्ममुनि परिव्राजक विद्यामार्तण्ड**

**प्रथमो भागः**

**( अशीतिसूक्तपर्यन्तम् )**

विक्रम संवत् २०३१ दयानन्दजन्माब्द १५०

प्रथम संस्करणम् आर्य संवत् १,९६,०८,५३,०७,५ मूल्यम् ३०) रुपये
१०००

# प्रकाशकीय निवेदन

महर्षि दयानन्द जी सरस्वती ने ऋग्वेद मण्डल ७ सू० ६१ मं० २ तक का भाष्य किया था उसके आगे नवम मण्डल तक का भाष्य महामहोपाध्याय श्री पं० आर्य मुनि जी तथा श्री पं० शिवशंकर जी काव्यतीर्थ ने किया था किन्तु दशम मण्डल पर अभी तक किसी ने भाष्य नहीं किया था। आर्य जनता की मांग विशेष रूप से आ रही थी इस बात को दृष्टि में रखते हुए सभा ने श्री स्वा० ब्रह्ममुनिजी परिव्राजक विद्यामार्तण्ड की सेवायें प्राप्त की उन्होंने हमें दशम मण्डल का भाष्य करके प्रकाशन के लिये प्रदान किया है हम उसे दो भागों में प्रकाशित कर रहे हैं प्रथम भाग आपकी सेवा में उपस्थित किया जा रहा है इस भाष्य की मांग विशेष होने पर हम दूसरा भाग शीघ्र ही प्रकाशित करने का प्रयत्न करेंगे।

परोपकारिणी सभा,
दयानन्द आश्रम, अजमेर
१, फाल्गुन २०३१

मन्त्री
परोपकारिणी सभा

# वक्तव्य और बधाई

यह जानकर बहुत ही प्रसन्नता हुई कि श्री स्वामी ब्रह्ममुनि जी ने ऋग्वेद दशममण्डल का भाष्य पूरा कर दिया, मेरी हार्दिक कामना थी कि इसका भाष्य शीघ्र पूरा हो और मेरी दृष्टि आप पर ही थी मैं यही चाहता था कि यह भाष्य आपके द्वारा ही हो। आपने ग्रन्थ निर्माण का कार्य अनुपम किया है आपका सामवेद भाष्य निरुक्त भाष्य, वेदान्त दर्शन, सांख्यदर्शन तथा योग दर्शन पर भाष्य प्रशंसनीय है, वेदान्त दर्शन के भाष्य में अद्वैतवाद का मूल नहीं रहने दिया, सांख्य भाष्य में कपिल को पूर्णरूपेण ईश्वरवादी सिद्ध कर दिया, निरुक्त भाष्य में ऐतिहासिक पक्ष समूल स्पष्ट किया, सामवेद का उपासनापरक भाष्य बहुत उत्तम है यमपितृपरिचय पाण्डित्य पूर्ण है, वैदिक ज्योतिष् शास्त्र, अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या आदि पुस्तकें लिखकर आपने भारी भ्रांति को हटाया ऋग्वेद के दशम मण्डल का भाष्य लिखकर आपने बड़ी भारी कमी को पूरा किया है परमेश्वर आपको स्वस्थ सुखी रखे। "भूयश्च शरदः शतात्-आयु प्रदान करे इसभाष्य के लिखने पर आपको हार्दिक बधाई और धन्यवाद देता हूँ तथा परमेश्वर से प्रार्थना करता हूँ कि आप को स्वास्थ्य सुख शान्ति और आयु प्रदान करे।

आपका अपना—
**अमरस्वामी परिव्राजक**
संन्यासआश्रम गाजियाबाद (उत्तर प्रदेश)

# प्राक्कथनम्

अजयमेरुनगरस्थायाः परोकारिणीसभाया अधिकारिभिर्मम पार्श्वे पत्रं प्रेष्य सूचितं भवता खल्वृग्वेदान्तर्गतदशममण्डलस्य संस्कृतार्यभाषयोर्भाष्यं कर्तव्यं वयमिच्छामस्तत् प्रकाशितं च करिष्यामः, तथैव मित्रवर्येण मान्येनामरस्वामिनाहं प्रेरितः प्रोत्साहितश्च यदृग्वेदान्तर्गतदशममण्डलस्य भाष्यं भवता कर्तव्यमत्र भवान् समर्थ एतद्विचार्याहं भाष्यकरणे प्रवृत्तः। दशममण्डलं कठिनविषयकं बृहच्च, सन्ति ह्यत्र बहवः प्रसङ्गाः सन्दिग्धा अतिकठिनाश्च। तद्यथा दशमसूक्ते, यमयम्योः संवादो यश्च सायणेन भगिनीभ्रात्रोः संवादोमतस्तत्र परस्परं गार्हस्थ्य विषयः कल्पितः परन्तु तत्र न तथा वर्णनम्, महर्षिदयानन्देन पतिपत्न्योः संवादः प्रदर्शितस्तथा कृत्वैव 'अन्यमिच्छस्वसुभगे पतिमत्' इति नियोगस्यानुमतिर्दत्ता तथैवास्मद्-भाष्ये द्रष्टव्यं ज्योतिर्दृष्ट्या तथा पञ्चनवतितमे सूक्ते पुरुरवस उर्वश्याश्च संवादस्तत्र सायणेनाश्लीलवृत्तं कल्पितं पत्युः पित्रे गृहेवासो न देयो न च भोजनं देयमितिपारिवारिकचर्यातो विरुद्धं कथितम्, अस्मद्भाष्ये तु गृहस्थ स्योच्चादर्शः स्थिरीकृतः षडशीतितमे सूक्ते बालगंगाधरतिलकेन काश्चिद ज्योतिषीं घटनां कल्पित्वा वेदरचनमीसामसीहतश्चतुःसहस्रवर्षपूर्वं जातमिति तद्घटनया प्रदर्शितम्, अस्मदभाष्येतु भिन्नया घटनया साधितं वेदरचनं सृष्टेरादौजातं तत्र वसन्तसम्पातो रेवती नक्षत्रस्योपरि खल्वासीत् ततो ग्रहाणां गतिरारब्धा द्व्युत्तर-शततमे सूक्ते वृषभाकृतियानं तथाष्टनवतितमे सूक्ते देवापि शन्तनुप्रसङ्गे वृष्टिविज्ञानमित्येवं विधाः प्रसङ्गा उल्लेखनीयाः सन्ति ये चास्मद् भाष्ये स्पष्टा भविष्यन्ति यद्यपिभाष्यमेतत् स्वत्वदृष्ट्या परोपकारिणीसभायै समर्प्यते तथापि भावनादृष्ट्या मान्यामरस्वामिमहोदयाय समर्प्यते येन भाष्यकरणे प्रेरितोहमिति किं बहुना।

निवेदकः
स्वामी ब्रह्ममुनिः परिव्राजको विद्यामार्तण्डः

# प्राक्कथन

अजमेरस्थ परोपकारिणी सभा के अधिकारियों ने मेरे पास पत्र भेज कर सूचित किया आप ऋग्वेद के दशम मण्डल का संस्कृत और आर्यभाषा में भाष्य कर दें यह हम चाहते हैं उसे हम प्रकाशित करेंगे, तथा मित्रवर्य मान्य अमर स्वामी जी ने मुझे प्रेरित और प्रोत्साहित किया आप ऋग्वेदान्तर्गत दशम मण्डल का भाष्य कर दें आप ऐसा करने में समर्थ हैं। इस विचार से मैं भाष्य करने में प्रवृत्त हुआ। दशम मण्डल कठिन विषयवाला है और बड़ा है जैसा कि—दशवें सूक्त में यमयमी का संवाद है सायण ने इसमें बहिन भाई का परस्पर गृहस्थ विषय कल्पित किया परन्तु वहां ऐसा नहीं है, महर्षि दयानन्द ने पति-पत्नी का संवाद प्रदर्शित किया अतएव "अन्य-मिच्छस्व सुभगेपति मत्" मुझ से भिन्न पति को चाह यह नियोग की अनुमति दी है ऐसे ही हमारे भाष्य में ज्योतिष् की दृष्टि से दर्शाया है। तथा पचानवे सूक्त में पुरुरवा और उर्वशी का संवाद है सायण ने उसमें अश्लील व्यवहार दर्शाया पति के पिता को घर में वास और भोजन न देना बतलाया यह पारिवारिकचर्या के विरुद्ध कथन है, हमारे भाष्य में तो गृहस्थ का ऊंचा आदर्श स्थिर किया है। छियासी ८६ वें सूक्त में बालगङ्गाधर तिलक ने किसी ज्योतिष की घटना को कल्पित कर वेदों की रचना ईसा से चार हजार वर्ष पूर्व की बतलाई हमारे भाष्य में तो भिन्न घटना से सिद्ध किया कि वेदों को रचना सृष्टि के आदि में हुई वहां बसन्त सम्पात रेवतो नक्षत्र पर था वहां से ग्रहों की गति आरम्भ हुई। एक सौ दो १०२ वें सूक्त में वृषभाकृति वाले यान और अट्ठानवें ९८ वें सूक्त में देवापि शन्तनुप्रसङ्ग वृष्टि विज्ञान इत्यादि विषयक प्रसङ्ग उल्लेखनीय हैं जो हमारे भाष्य में स्पष्ट होंगे। यद्यपि यह भाष्य स्वत्व की दृष्टि से परोपकारिणी सभा के लिये समर्पित है तथापि भावना की दृष्टि से मान्य अमर स्वामी महोदय के लिये समर्पित है जिन्होंने मुझे भाष्य करने में प्रेरित किया। इति किं बहुना।

निवेदक

□ स्वामी ब्रह्ममुनि परिव्राजक विद्यामार्तण्ड

❀ ओ३म् ❀

# अथ दशमं मण्डलम्



## प्रथमं सूक्तम्

ऋषिः—आप्त्यस्त्रितः ।

देवताः—अग्निः ।

छन्दः—१, ६ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । २, ३ विराट् त्रिष्टुप् । ४, ५ निचृत्त्रिष्टुप् । ७ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् ॥

स्वरः—धैवतः ।

विषयः—लोकत्रये वर्तमानस्य बृहतोऽग्नेर्विज्ञानमुपदिश्यते ।
तीनों लोकों में वर्तमान महान् अग्नि का विज्ञानउपदिष्ट किया जाता है ।

अग्रे बृहन्नुषसामूर्ध्वो अस्थान्निर्जगन्वान्तमसो ज्योतिषागात् ।
अग्निर्भानुना रुशता स्वङ्ग आ जातो विश्वा सद्मान्यप्राः ॥ १ ॥

अग्रे । बृहन् । उषसाम् । ऊर्ध्वः । अस्थात् । निःऽजगन्वान् । तमसः । ज्योतिषा । आ । अगात् । अग्निः । भानुना । रुशता । सुऽअङ्गः । आ । जातः । विश्वा । सद्मानि । अप्राः ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( उषसाम्-अग्रे ) प्रतिदिनं प्रभातवेलोपलक्षितानां भासामनन्तरम् ( बृहन्-अग्निः ) सूर्यात्मको महान्-अग्निः ( ऊर्ध्वः-अस्थात् ) उपर्याकाशे स्थितो भवति-उत्तिष्ठति ( तमसः-निर्जगन्वान् ) यदा रात्रेः *"तमः-रात्रिनाम"* [ *निघ० १ । ७* ] यद्वा पृथिवीच्छायातः-पृथिवीपृष्ठादितियावत् *"तमश्छाया"* [ ऐ० ७ । १२ ] निर्गतः सन् ( ज्योतिषा-आगात् ) स्वज्योतिषा पूर्णः सम्मुखमायाति ( रुशता-भानुना स्वङ्गः-आजातः ) प्रज्वलता *"रुशत्-रोचतेर्ज्वलतिकर्मणः"* [ *निरु० ६ । १३* ] प्रकाशेन पूर्णाङ्गः समन्तात् प्रसिद्धः सन् ( विश्वा सद्मानि-अप्राः ) सर्वाणि स्थानानि-लोकलोकान्तराणि पूरयति । *"छन्दसि लुङ्लङ्लिटः"* [ *अष्टा० ३ । ४ । ६* ] इति सामान्यकाले लङ् ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( उषसाम्-अग्रे ) प्रतिदिन प्रभातवेला सम्बन्धी भासमान पीलिमाओं के उपरान्त ( बृहन्-अग्निः ) महान् अग्नि-सूर्य ( ऊर्ध्वः-अस्थात् ) ऊपर आकाश में उठता है ( तसमः-निर्जगन्वान् ) रात्रि या पृथिवीपृष्ठ से निकलता हुआ ( ज्योतिषा-आगात् ) निज ज्योति से सम्मुख प्रसिद्ध होता है ( रुशता भानुना स्वङ्गः-आजातः ) जलते हुए-तपाते हुए प्रकाश से पूर्णाङ्ग हुआ भलीभांति प्रसिद्ध हो जाता है ( विश्वा सद्मानि-अप्राः ) और सारे स्थानों–लोक लोकान्तरों को पूर देता है–भर देता है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—प्रतिदिन प्रातः वेला सम्बन्धी पीलिमाओं के उपरांत महान् अग्नि सूर्य ऊपर आकाश में रात्रि या पृथिवी-पृष्ठ से निकलकर आता है; तब अपने तापक प्रकाश से सब स्थानों, लोक-लोकान्तरों को प्रकाशित कर देता है। ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् अज्ञानान्धकार को नष्ट करता है—करे ॥ १ ॥

**स जातो गर्भो असि रोदस्योरग्ने चारुर्विभृत ओषधीषु ।**
**चित्रः शिशुः परि तमांस्यक्तून्प्र मातृभ्यो अधि कनिक्रदद् गाः ॥ २ ॥**

सः । जातः । गर्भः । असि । रोदस्योः । अग्ने । चारुः । विऽभृतः । ओषधीषु । चित्रः । शिशुः । परि । तमांसि । अक्तून् । प्र । मातृऽभ्यः । अधि । कनिक्रदत् । गाः ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( रोदस्योः-गर्भः ) द्यावापृथिव्योः *"रोदसी द्यावापृथिवीनाम"* [*निघ०-३ । ३०*] गर्भभूतो गर्भ इव मध्ये वर्तमानो यद्वा तयोस्तत्रस्थपदार्थानां शब्दयिता वर्णयिता प्रकटयिता, *"गर्भो गृभेर्गृणात्यर्थे"* [*निरु० १० । २३*] ( सः-जातः-असि ) स त्वं सूर्यः प्रसिद्धः सर्वैः साक्षाद् दृष्टिपथमागतो भवसि ( ओषधीषु ) ओषं तवौष्ण्यं धयन्तीषु पृथिवीषु *"जगत्य ओषधयः"* [*श० १ । २ । २ । २*] *"इयं पृथिवी वै जगती"* [*श० १२ । ८ । २ । २०*] तत्रस्थासु खल्वोषधिषु च ( विभृतः ) विशेषेण धृतः सन् ( चारुः ) चरणीयः-भोजनपाकहोमकार्येषु सेवनीयः *"चारु चरतेः"* [*निरु० ८ । १४*] ( अग्ने ) अग्निः 'व्यत्ययेन सम्बुद्धिः' पार्थिवोऽग्निरुच्यते स सूर्यः ( चित्रः शिशुः ) चायनीयो दर्शनीयः प्रशंसनीयश्च *"शिशुः शंसनीयो भवति"* [*निरु० १० । ३९*] ( मातृभ्यः-अधिगाः प्रकनिक्रदत् ) यदा पृथिवीषु *"नमो मात्रे पृथिव्यै"* [*जै० १ । १२९*] *"इयं पृथिवी वै माता"* [*श० १३ । १ । ६ । १ ।*] रश्मीन् *"सर्वे रश्मयो गाव उच्यन्ते"* [*निरु० २ । ८*] भृशं प्रगमयन् प्रेरयन् *"कनिक्रदत् गच्छन्"* [*यजु० ११ । ४३ । दयानन्दः*] ( तमांसि-अक्तून् परि ) अग्निरूपेणान्धकारान् पर्यस्यसि सूर्यरूपेण रात्रीः परिक्षिपसि ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( रोदस्योः- गर्भः ) द्युलोक और पृथिवी लोक का गर्भ–गर्भ समान मध्य में वर्तमान अथवा उनका तथा उनके ऊपर स्थित पदार्थों का वर्णन करने वाला–प्रकट करने वाला ( सः-जातः-असि ) वह तू सूर्य दृष्टिपथ में आया होता है ( ओषधीषु ) तेरे ओष–ताप को पीने वाली पृथिवियों पर तथा उन पर स्थित ओषधियों में ( विभृतः ) विशेष रूप से प्रविष्ट हुआ

( चारुः ) चरणीय-भोजन पाक होम आदि कार्यों में सेवनीय ( अग्ने ) अग्नि नाम से पार्थिव अग्नि ! तू कहा जाता है ( चित्रःशिशुः ) दर्शनीय तथा प्रशंसनीय है ( मातृभ्यः-अधि ) जब पृथिवियों पर ( गाः-प्रकनिक्रदत् ) अपनी किरणों-ज्वालाओं को प्रेरित करता हुआ ( तमांसि-अक्तून् परि ) अग्निरूप से अन्धकारों को परे भगाता है और सूर्य रूप से रात्रियों को परे हटाता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—पृथिवी लोक और द्युलोक का गर्भ—गर्भसमान मध्य में रहने वाला तथा उनका औरउन पर स्थित पदार्थों को दर्शाने—बताने वाला सूर्य है। पृथिवी पर से अग्निरूप से अन्धकारों को दूर भगाता है, सूर्यरूप से रात्रियों को परे हटाता है। ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् मानव समाज एवं प्रत्येक गृह में प्रवचन कर अज्ञानान्धकार—अविद्यारात्रि को भगाकर सावधान करें ॥ २ ॥

**विष्णुरित्था पर॒मम॑स्य वि॒द्वाञ्जा॒तो बृ॒हन्न॒भि पा॑ति तृ॒तीय॑म् ।**
**आ॒सा यद॑स्य॒ पयो॒ अक्र॑त॒ स्वं सचे॑तसो अ॒भ्य॑र्च॒न्त्यत्र॑ ॥ ३ ॥**

विष्णुः । इ॒त्था । प॒र॒मम् । अ॒स्य॒ । वि॒द्वान् । जा॒तः । बृ॒हन् । अ॒भि । पा॒ति॒ । तृ॒तीय॑म् । आ॒सा । यत् । अ॒स्य॒ । पय॑ः । अक्र॑त । स्वम् । सऽचे॑तसः । अ॒भि । अ॒र्च॒न्ति॒ । अत्र॑ ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इत्था ) इत्थम्भूतस्य ( अस्य ) सूर्यस्य ( परमं तृतीयम् ) परे भवं तृतीयं लोकं द्युलोकम् ( विद्वान् बृहन् विष्णुः-जातः-अभिपाति ) जानन् सन् महान् व्यापकः परमात्मा पूर्वतः प्रसिद्धस्तत्र तं परिरक्षति *"योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम्, ओ३म् खं ब्रह्म" [ यजु० ४० । १७ ]* ( अस्य-आसा ) अस्य विष्णोः परमात्मन आस्येन मुखेन मुखभूतेन प्रमुखतया द्योतकेन सूर्येण ( यत् पयः स्वम्-अक्रत ) यं ज्ञानरसं *"रसो वै पयः" [ श० ४ । ४ । ४ । ८ ]* ये स्वीकुर्वन्ति-आत्मसात्कुर्वन्ति ( अत्र सचेतसः-अभ्यर्चन्ति ) ते प्रज्ञावन्तो विद्वांसस्तज्ज्ञानप्रदं विष्णुं परमात्मानमस्मिन् स्वस्मिन् जीवने सम्यक् स्तुवन्ति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इत्था ) ऐसे ( अस्य ) इस सूर्य के ( परमं तृतीयम् ) परे वर्तमान द्युलोक को ( विद्वान् बृहन् विष्णुः जातः अभिपाति ) जानता हुआ महान् व्यापक परमात्मा पूर्व से प्रसिद्ध हुआ वहां द्युलोक में इस सूर्य का सर्वतोभाव से रक्षण करता है ( अस्य-आसा ) इस व्यापक परमात्मा के मुखभूत—प्रमुखद्योतक सूर्य के द्वारा ( यत् पयः स्वम्-अक्रत ) जिस ज्ञानरस को जो स्वकीय बनाते हैं—आत्मसात् करते हैं, ( अत्र सचेतसः-अभ्यर्चन्ति ) वे प्रज्ञावान् विद्वान् उस ज्ञान के दाता व्यापक परमात्मा की इस अपने जन्म में सम्यक् स्तुति करते हैं ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—द्युलोक में सूर्य को सम्भालने वाला महान् व्यापक परमात्मा है, विद्वान् जन उस परमात्मा की स्तुति कर उससे अध्यात्मरस अपने अन्दर आत्मसात् करे तथा विद्यासूर्य विद्वान् अपने ऊंचे ज्ञानपीठ से विराजमान हुए परमात्मा से प्राप्त वेद-ज्ञान का ज्ञानरस देकर जनमात्र को परमात्मा के उपासक बनावें ॥ ३ ॥

अत उ त्वा पितुभृतो जनित्रीरन्नावृधं प्रति चरन्त्यन्नैः ।
ता ईं प्रत्येषि पुनरन्यरूपा असि त्वं विक्षु मानुषीषु होता ॥ ४ ॥

अतः । ऊँ इति । त्वा । पितुऽभृतः । जनित्रीः । अन्नऽवृधम् । प्रति । चरन्ति । अन्नैः । ताः । ईम् । प्रति । एषि । पुनः । अन्यऽरूपाः । असि । त्वम् । विक्षु । मानुषीषु । होता ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अतः-उ ) अत एव ( अन्नावृधं त्वा ) अन्नवर्धकं बृहन्तमग्निं त्वां सूर्यम् ( पितुभृतः-जनित्रीः-अन्नैः ) ओषधयोऽन्नं धारयित्र्यः *"पितु-अन्ननाम"* *[ निघं० २ । ७ ]* जनयित्र्यश्च प्राणिनां प्रादुर्भावयित्र्यः पोषयित्र्योऽन्नैः, यान्यन्नानि धारयन्ति तैरेवेत्यर्थः ( प्रतिचरन्ति ) त्वां सूर्यं स्वस्मिन् धारयन्ति, न हि त्वया विना ता अन्नं धारयितुं शक्ता न च प्राणिपोषणे समर्था भवन्ति ( पुनः-ईम् ) पुनः खलु ( ताः-अन्यरूपाः प्रत्येषि ) ताः शुष्का ओषधीः पार्थिवोऽग्निर्भूत्वा प्राप्तो भवसि ( मानुषीषु विक्षु होता-असि ) मानवीयप्रजासु तदर्थं भोजनपाकहोमाद्यभीष्टकार्यस्य सम्पादयिता भवसि ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अतः-उ ) अतएव ( अन्नावृधं त्वा ) अन्नवर्धक तुझ सूर्य को ( पितुभृतः-जनित्रीः-अन्नैः ) अन्न को धारण करने वाली और जीवन-पोषण देने वाली ओषधियां ( प्रतिचरन्ति) तुझ सूर्य को अपने अन्दर धारण करती हैं—आत्मसात् करती हैं; तेरे बिना वे अन्न धारण नहीं कर सकतीं, न प्राणियों को प्रादुर्भूत कर सकतीं तथा न जीवन पोषण दे सकती हैं ( पुनः-ईम्) पश्चात् ही ( ताः-अन्यरूपाः- प्रत्येषि ) उन अन्यरूप हुई-सूखी हुई ओषधियों को तू पार्थिव अग्नि होकर प्राप्त होता है ( मानुषीषु विक्षु होता भवसि ) यतः मानव प्रजाओं के निमित्त उनके भोजन पाक होम आदि अभीष्ट कार्य का सम्पादन करने वाला होता है—बनता है ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—सूर्य ओषधियों में अन्न धारण करता है, प्राणियों के लिए उनमें जीवन-पोषण शक्ति देता है। पुनः पकी-सूखी हो जाने पर पार्थिव अग्नि के रूप में होकर उन्हें जला देता है जो मनुष्यों के लिए भोजन होम आदि अभीष्ट कार्य का साधक बनता है। विद्यासूर्य विद्वान् अपने ज्ञानोपदेश से ओषधियों को फलने, रक्षण करने और प्राणियों को उनके सेवन से स्वस्थ रहने तथा दीर्घ जीवन तक पुष्टि प्राप्त करने के लिए समर्थ बनावें ॥ ४ ॥

होतारं चित्ररथमध्वरस्य यज्ञस्ययज्ञस्य केतुं रुशन्तम् ।
प्रत्यर्धिं देवस्यदेवस्य मह्ना श्रिया त्व१ग्निमतिथिं जनानाम् ॥ ५ ॥

होतारम् । चित्रऽरथम् । अध्वरस्य । यज्ञस्यऽयज्ञस्य । केतुम् । रुशन्तम् । प्रतिऽअर्धिम् । देवस्यऽदेवस्य । मह्ना । श्रिया । तु । अग्निम् । अतिथिम् । जनानाम् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध्वरस्य यज्ञस्य-यज्ञस्य होतारम् ) अहिंसनीयस्य-अबाध्यस्य यज्ञमात्रस्य जीवनयज्ञस्य होमयज्ञस्य च सम्पादयितारम् ( रुशन्तम्-केतुम् ) ज्वलन्तं सर्वप्रेरकं सूर्यम् ( चित्ररथम् ) दर्शनीयमण्डलवन्तं तथा (देवस्य देवस्य प्रत्यर्धिम् ) द्योतमानस्य ग्रहनक्षत्रादिकस्य *"देवः-द्युस्थानो भवतीति वा"* [ *निरु० ७ । १६* ] दिव्यपदार्थस्य ज्ञानिनो जनस्य च प्रतिवर्धकम् ( जनानां मह्ना श्रिया तु-अतिथिम् ) जन्यमानानां प्राणिनां स्वमहत्या कान्त्या दीप्त्या क्षिप्रं निरन्तरं गमनशीलं प्रवेशकर्त्तारम् ( अग्निम् ) सूर्यरूपं बृहन्तमग्निं वयं सेवेमहि ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अध्वरस्य यज्ञस्य यज्ञस्य होतारम् ) अहिंसनीय–अबाध्य प्रत्येक जीवन यज्ञ और होमयज्ञ के सम्पादक ( रुशन्तम् केतुम् ) प्रकाशमान प्रेरक ( चित्ररथम् ) दर्शनीय मण्डल वाले ( देवस्य देवस्य प्रत्यर्धिम्) प्रत्येक द्योतमान आकाश में प्रकाशमान ग्रह नक्षत्र आदि के और ज्ञानी जन के प्रतिपोषक ( जनानां मह्ना श्रिया तु अतिथिम् ) जन्यमान प्राणियों में अपनी महती दीप्ति से शीघ्र–तुरन्त निरन्तर प्रवेश करने वाले ( अग्निम् ) महान् अग्नि सूर्य का हम सेवन करें ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—प्रयेक जीवनयज्ञ होमयज्ञ का सम्पादक, तथा प्रत्येक ग्रह तारे का प्रकाशक, ज्ञानी जन का उत्साहक, उत्पन्न प्राणियों के अन्दर अपनी दीप्ति द्वारा प्रवेश कर उत्साहित करने वाला सूर्य है; उसका प्रातः अथवा अन्य विधियों से सेवन करना चाहिए । ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् कर्मपरायण जन के कर्मयाग और ज्ञानीजन के ज्ञानयज्ञ को सम्पन्न करावें, तथा जनमात्र में जीवन निर्वाहक साधनों का प्रवचन करें ॥ ५ ॥

**स तु वस्त्राण्यध पेशनानि वसानो अग्निर्नाभा पृथिव्याः ।**
**अरुषो जातः पद इळायाः पुरोहितो राजन्यक्षीह देवान् ॥ ६ ॥**

सः । तु । वस्त्राणि । अध । पेशनानि । वसानः । अग्निः । नाभा । पृथिव्याः । अरुषः । जातः । पदे । इळायाः । पुरःऽहितः । राजन् । यक्षि । इह । देवान् ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध ) अथापि ( सः-तु-अग्निः ) स एव बृहन्-अग्निः सूर्यः ( पृथिव्याः-नाभा ) अन्तरिक्षस्य मध्ये *"पृथिवी-अन्तरिक्षनाम"* [ *निघ० १ । ३* ] *"सुपां सुलुक् पूर्वसवर्णाच्छे"*० [ *अष्टा० ७ । १ । ३९* ] आकारादेशः *"मध्यं वै नाभिः* [ *श० १ । १ । २ । २ ।* ] ( इळायाः पदे जातः-अरुषः ) वृष्टयाः पदे मेघे *"वृष्टिर्वा इळा"* [ *तै० सं० १ । ७ । २ । ५* ] विद्युद्रूपेण जातो रोचमानः सन् ( पेशनानि वस्त्राणि वसानः ) हिरण्यानि सुवर्णरूपाणि *"पेशः-हिरण्यनाम"* [ *निघ० १ । २* ] वस्त्राणि-वस्त्राणीव तरङ्गात्मकानि शाटीसदृशानि तिरश्चीनि परिदधानः ( पुरः-हितः ) साक्षात् खल्वाकाशे धृतः

सन् ( राजन् ) त्वं वर्षाकामनायाः स्वामिन् ! ( इह देवान् यक्षि ) अस्मिन्मेघमण्डले वायुप्रभृतीन् देवान् स्वस्मिन् योजय वृष्टिनिपातनाय ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—(अध) और फिर (सः-तु-अग्निः) वह ही महान् अग्नि ( पृथिव्याः-नाभा ) अन्तरिक्ष के मध्य में ( इळायाः पदे जातः-अरुषः ) वृष्टि के प्राप्ति स्थान मेघ में विद्युद्रूप से प्रकट-रोचमान हुआ ( पेशनानि वस्त्राणि वसानः ) सुवर्णरूप-सुनहरी वस्त्रसदृश तिरछी साड़ी समान चमचमाती तरङ्गों को पहिनता हुआ (पुरः-हितः) सम्मुख-साक्षात् आकाश में रखा हुआ ( राजन् ) वर्षा की कामना का स्वामी तू ( इह देवान् यक्षि ) यहां मेघमण्डल में वायु आदि देवों को अपने में संयुक्त कर ॥ ६ ॥

भावार्थ—महान् अग्नि सूर्य आकाश में वर्षा के स्थान मेघ में विद्युद्रूप से प्रकट हो, चमचमाती तिरछी तरङ्ग रूप साड़ी वस्त्र पहिना हुआ सा, वायु आदि देवों के सहयोग से वृष्टि का निमित्त बनता है। विद्यासूर्य विद्वान् विद्यालंकृत हुआ विद्या-स्थान में बैठकर प्रवचनामृत की वृष्टि करे ॥ ६ ॥

आ हि द्यावापृथिवी अग्न उभे सदा पुत्रो न मातरा ततन्थ ।
प्र याह्यच्छोशतो यविष्ठाथा वह सहस्येह देवान् ॥ ७ ॥

आ । हि । द्यावापृथिवी इति । अग्ने । उभे इति । सदा । पुत्रः । न । मातरा । ततन्थ । प्र । याहि । अच्छ । उशतः । यविष्ठ । अथ । आ । वह । सहस्य । इह । देवान् ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यविष्ठ सहस्य-अग्ने ) हे युवतम ! लोकत्रयेण महातिशयेन यौति मिश्रयति संयुक्तो भवति यः स यविष्ठः, तथाभूत ! दिवि सूर्यरूपेण, अन्तरिक्षे च विद्युद्रूपेण वर्त्तमान सहस्य ! सहसि सामर्थ्ये–आकर्षणे साधुर्यस्तत्सम्बुद्धौ सहस्य *"सहसा सामर्थ्येनाकर्षणेन वा"* [ ऋ० १ । ५१ । १ । दयानन्दः ] पृथिव्यां सर्वकार्याणामग्रणी-भूतस्तथाभूत त्वमग्ने बृहन्नग्ने ! ( उभे द्यावापृथिवी ) उभौ द्युलोकपृथिवीलोकौ ( सदा हि-आततन्थ ) सर्वदैव सूर्यरूपः सन् स्वप्रकाशेन प्रकाशयति ( पुत्रः-न मातरा ) माता-पितरौ यथा पुत्रः स्वगुणाचरणैः प्रकाशयति–प्रसिद्धौ करोति ( उशतः अच्छ प्रयाहि ) त्वां कामयमानानस्मान् साधुरूपेण प्राप्तो भवसि, अतः ( इह देवान्-आवह ) अत्र स्वरश्मीन् *"उदिता देवाः सूर्यस्य"* [ ऋ० ] *"आदित्यस्य वै रश्मयो देवाः* [ तै० सं० ६ । ४ । ५ । ५ । ] प्रापय प्रापयसि वा ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( यविष्ठ सहस्य-अग्ने ) हे युवतम ! तीनों लोकों के साथ अतिशय से संयुक्त होने वाले ! द्युलोक में सूर्यरूप से तथा अन्तरिक्ष में विद्युत् रूप से वर्त्तमान ! सहस्य ! सह-सामर्थ्य आकर्षण वाले प्रदर्शन में साधु, पृथिवी पर सब कार्यों का अग्रणी अग्नि ! ( उभे

द्यावापृथिवी ) दोनों-द्युलोक पृथिवी लोक को ( सदा हि-आ ततन्थ ) सर्वदा ही सूर्यरूप हुआ अपने प्रकाश से प्रकाशित करता है ( पुत्रः-न मातरा ) जैसे कि मातापिताओं को पुत्र अपने गुणाचरणों द्वारा प्रकाशित करता है–प्रसिद्ध करता है। ( उशतः-अच्छ प्रयाहि ) तुझे चाहने वाले हम लोगों को साधुरूप से प्राप्त हो–होता है ( इह देवान्-आवह ) यहां हमारी ओर अपनी किरणों को प्राप्त कराता–प्रेरित करता है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—सूर्य महान् अग्नि है, वह तीनों लोकों से संयुक्त होता है, द्युलोक में साक्षात् सूर्यरूप से, अन्तरिक्ष में विद्युत् रूप से और पृथिवी पर अग्नि रूप से प्रसिद्ध होता है। सूर्य के प्रकाश का जीवन में उपयोग लेना चाहिये। विद्यासूर्य विद्वान् केवल अपने वंश या स्थान में ही ज्ञान का प्रकाश नहीं करते किंतु राष्ट्रभर में अपितु पृथिवी भर में करते हैं ॥ ७ ॥



# द्वितीयं सूक्तम्

ऋषिः—आप्त्यस्त्रितः ।
देवता—अग्निः ।
छन्दः—१ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । २, ५-७ निचृत् त्रिष्टुप् । ३, ४ त्रिष्टुप् ।
स्वरः—धैवतः
विषयः—पूर्ववत् ।

पिप्रीहि देवाँ उशतो यविष्ठ विद्वाँ ऋतूँरृतुपते यजेह ।
ये दैव्या ऋत्विजस्तेभिरग्ने त्वं होतॄणामस्यायजिष्ठः ॥ १ ॥

पिप्रीहि । देवान् । उशतः । यविष्ठ । विद्वान् । ऋतून् । ऋतुऽपते । यज । इह । ये । दैव्याः । ऋत्विजः । तेभिः । अग्ने । त्वम् । होतॄणाम् । असि । आऽयजिष्ठः ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यविष्ठ ) हे युवतम ! लोकत्रयेण सह मिश्रणधर्मन् ! ( ऋतुपते ) हे-ऋतूनां स्वामिन् ! पालक ! वा सूर्य ! *"ऋतुपाः-य ऋतुं पाति रक्षति स सूर्यः"* [ *ऋ० ३ । ४६ । २ । दयानन्दः* ] ( उशतः-देवान् ) स्वां कामयमानान् ज्योतिर्विदो विदुषः ( पिप्रीहि ) स्वविज्ञानेन प्रीणय ( विद्वान् ) वेदयन्-ज्ञापयन् ज्ञापनायेत्यर्थः *"लक्षणहेत्वोः क्रियायाः"* [ *अष्टा० ३ । २ । १३६* ] इति हेत्वर्थे शतृप्रत्ययः ( इह-ऋतून् यज ) अत्र संसारे ऋतून् वसन्तादीन्, कालान्-कालविभागान् वा *"ऋतुभिः कालैः"* [ *निरु० ८ । ४* ] सङ्गमय *"यज-सङ्गमय"* [ *ऋ० १ । १४ । ११ । दयानन्दः* ] ( ये दैव्याः-ऋत्विजः ) ये खलु मन्त्राः *"छन्दांसि वा ऋत्विजः"* [ *मै० ३ । ६ । ८* ] अथवा दिशः *"सप्तर्त्विजः सूर्याः सप्त दिशो नानाः सूर्याः* [ *तै० आ० १ । ७ । ४* ] ( तेभिः ) तैः सह ( अग्ने ) हे बृहन्-अग्ने सूर्य ! ( त्वं होतॄणाम्-आयजिष्ठः-असि ) ज्ञानग्रहीतॄणां त्वं समन्तात् सङ्गन्तृतमोऽसि ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यविष्ठ ) हे तीनों लोकों के साथ अत्यन्त संयुक्त होने वाले ( उशतः-देवान् ) तुझे चाहने वाले ज्योतिर्विद्या ज्ञाता विद्वानों को ( पिप्रीहि ) अपने विज्ञान से प्रसन्न कर-सन्तुष्ट कर ( ऋतुपते ) हे ऋतुओं के स्वामी या पालक ! ( विद्वान् ) उन्हें जनाने के हेतु ( इह ) इस संसार में ( ऋतून् यज ) वसन्त आदि ऋतुओं या कालों—कालविभागों–वर्ष, मास, दिन, रात्रि, प्रहर आदि को सङ्गत कर ( ये दैव्याः-ऋत्विजः ) जो मनुष्यों के नहीं किन्तु देवों—आकाशीय देवों के ऋत्विक् मन्त्र—मननीय वचन, विचार या दिशाएं हैं ( तेभिः ) उनके द्वारा ( अग्ने त्वम् ) हे सूर्य ! तू ( होतॄणाम्-आयजिष्ठः ) उन ज्ञानग्राहक विद्वानों को सब ओर से अत्यन्त ज्ञानग्रहण कराने वाला है ॥ १ ॥

भावार्थ—ज्योतिषी विद्वानों के लिये सूर्य एक ज्ञान ग्रहण कराने का साधन है। ऋतु या काल विभाग सूर्य से ही होते हैं तथा दिशाओं में वर्त्तमान ग्रह तारे आदि का ज्ञान भी सूर्य से ही मिलता है। विद्यासूर्य विद्वान् के द्वारा दिव्य ज्ञानों की प्राप्ति होती है। वह सुखद समय का निर्माण करता है। जीवन यात्रा की दिशाओं को दिखाता है॥ १॥

वेषि होत्रमुत पोत्रं जनानां मन्धातासि द्रविणोदा ऋतावा।
स्वाहा वयं कृणवामा हवींषि देवो देवान्यजत्वग्निरर्हन्॥ २॥

वेषि। होत्रम्। उत। पोत्रम्। जनानाम्। मन्धाता। असि। द्रविणःऽदाः। ऋतऽवा। स्वाहा। वयम्। कृणवाम। हवींषि। देवः। देवान्। यजतु। अग्निः। अर्हन्॥ २॥

संस्कृतान्वयार्थः—(जनानां होत्रम्-उत पोत्रं) जायमानानां प्राणिनां होतव्यं हव्यमदनीयं भोज्यमाहारं तथा पोतव्यं पवित्रीकरणीयं पवनीयं जलं शरीरं शरीरस्वास्थ्यम् (वेषि) प्रापयसि (द्रविणोदाः) धनस्य-नानाधनस्य दाता (ऋतावा) सत्यज्ञानप्रदः—सत्यज्ञानस्य हेतुः (मन्धाता) मनं मननं धापयतीति मन्धाता विचार-शक्तिप्रदः (असि) भवसि (वयं हवींषि कृणवाम) वयं बहुविधज्ञानानि सम्पादयेम "हविः-आदेयं विज्ञानम्" [ऋ० १। १०। ८। दयानन्दः] अथ परोक्षेणोच्यते (अर्हन् अग्निः-देवः-देवान् यजतु) स प्रशंसनीयो बृहन् अग्निः सूर्यः कामयमानान् ज्योतिर्विदो विदुषः-सङ्गमयतु स्वज्ञानेन (स्वाहा) इति सुष्ठु ज्ञानम्॥ २॥

भाषान्वयार्थ—(जनानां होत्रम्-उत पोत्रं वेषि) जायमान प्राणियों का अदनीय-भोगने योग्य-खाने योग्य अन्नादि को और पवित्र करने योग्य जल शरीर को प्राप्त कराता है (द्रविणोदाः) सोना आदि विविध धनों का दाता (ऋतावा) सत्यज्ञान का निमित्त (मन्धाता) मननशक्ति धारण कराने वाला (असि) है (वयं हवींषि कृणवाम) हम बहुविध ज्ञान सम्पादन करें (अग्निः-देवः-देवान् यज) महान् अग्नि सूर्य उसे चाहने वाले ज्योतिषियों को अपने ज्ञान से संयुक्त करे (स्वाहा) यह अच्छा ज्ञान है।॥ २॥

भावार्थ—प्राणियों के भोजन और जीवन रक्षा का निमित्त सूर्य है। वही सोना आदि धन पृथिवी में उत्पन्न करने का भी निमित्त है, सत्यज्ञान मननशक्ति का भी वही दाता है। ज्योतिषी लोग उससे बहुत कुछ ज्ञान लेते हैं। विद्यासूर्य विद्वान् से मनुष्य भोजन-पदार्थ और स्वास्थ्य का ज्ञान करें तथा दानादि कर्त्तव्य को सीखें॥ २॥

आ देवानामपि पन्थामगन्म यच्छक्नवाम तदनु प्रवोळ्हुम्।
अग्निर्विद्वान्त्स यजात्सेदु होता सो अध्वरान्त्स ऋतून्कल्पयाति॥ ३॥

आ । देवानाम् । अपि । पन्थाम् । अगन्म । यत् । शक्नवाम । तत् । अनु । प्रऽवोळ्हुम् । अग्निः । विद्वान् । सः । यजात् । सः । इत् । ऊं इति । होता । सः । अध्वरान् । सः । ऋतून् । कल्पयाति ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवानाम्-अपि पन्थाम् ) द्युस्थानभवानां चन्द्रादिग्रहोपग्रहाणां खल्वपि *"देवः-द्युस्थानो भवतीति वा"* *[ निरु० ७ । १६ ]* पन्थानं मार्गं गगनक्रमम् पन्थानमिति स्थाने पन्थामिति छान्दसः प्रयोगः ( आ-अगन्म ) जानीयाम (यत्-शक्नवाम) यतो ज्ञातुं समर्था भवेम ( तत्-अनु प्रवोढुम् ) तदनुसरन्तः प्रवाहयितुं प्रचारयितुं कार्येऽनुष्ठातुमारभेमहि-इत्यर्थः ( सः-अग्निः-विद्वान् ) स एव सूर्योऽग्निर्वेदयन्-द्युस्थानानां ग्रहाणां मार्गं ज्ञापयन् सन् (यजात्) ज्योतिर्विद्यायां सङ्गमयेत्-'अन्तर्गतणिजर्थः ( स-इत् ) सः *"सुपां सुलुक्०"* *[ अष्टा० ७ । १ । ३९ ]* इति सोलुक्, एव ( होता ) ज्योतिर्विज्ञानस्य सम्पादननिमित्तीभूतः ( सः-अध्वरान् सः-ऋतून् कल्पयाति ) सः प्राणान् *"प्राणोऽध्वरः"* *[ श० ७ । ३ । १ । ५ ]* ऋतूंश्च सम्पादयति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवानाम्-अपि-पन्थाम् ) द्युस्थानी ग्रहों के भी मार्ग—गतिक्रम को ( आ-अगन्म ) हम जान लें ( यत्-शक्नवाम ) जिससे कि जानने में समर्थ होवें ( तत्-अनु प्रवोढुम् ) उसके अनुसार प्रचार अनुष्ठान करने का आरम्भ कर सकें ( सः-अग्निः-विद्वान् ) वह सूर्य अग्नि ग्रहों के मार्ग को जनाता हुआ ( सः-यजात् ) हमें ज्योतिर्विद्या में जोड़ देता है ( स-इत् ) वह ही ( होता ) ज्योतिर्विज्ञान का सम्पादक या निमित्त है ( सः-अध्वरान् सः-ऋतून् कल्पयाति ) वह समस्त जीवों में प्राणों का और समस्त स्थानों में ऋतुओं का सञ्चार करता है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—सूर्य का ज्ञान मानव के लिए अत्यन्त आवश्यक है। आकाश में ग्रह तारों के गतिमार्गों के ज्ञान का निमित्त, ज्योतिर्विद्या का आधार तथा जीवों में प्राणों का प्रेरक एवं लोकों पर ऋतुसञ्चार का कारण वही सूर्य है। विद्यासूर्य विद्वान् से दिव्य जीवन के मार्ग को जानना चाहिये और प्राणविद्या तथा काल-ज्ञान को ग्रहण करना चाहिये ॥ ३ ॥

यद्वो वयं प्रमिनाम व्रतानि विदुषां देवा अविदुष्टरासः ।
अग्निष्टद्विश्वमा पृणाति विद्वान्येभिर्देवाँ ऋतुभिः कल्पयाति ॥ ४ ॥

यत् । वः । वयम् । प्रऽमिनाम । व्रतानि । विदुषाम् । देवाः । अविदुःऽतरासः । अग्निः । तत् । विश्वम् । आ । पृणाति । विद्वान् । येभिः । देवान् । ऋतुऽभिः । कल्पयाति ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवाः ) हे द्युस्थानिनो ग्रहास्तद्वेत्तारो वा ( वयं-अविदुष्टरासः ) वयं ज्योतिर्विद्यायां सर्वथाऽज्ञानिनः ( वः- विदुषाम् ) युष्माकं वेद्यानां विदुषां वा ( यत्-व्रतानि प्रमिनाम ) यत् खलु कर्म नियमेन हिंस्मः—उल्लङ्घयेम ( अग्निः-विद्वान् तत्-विश्वम्-आपृणाति ) स सूर्यो ज्ञाननिमित्तः सन् तत् सर्वमापूरयति पूर्णं करोति

( येभिः-ऋतुभिः-देवान् कल्पयाति ) यैः कालैर्द्युस्थानान् ग्रहादीन् स स्वकीयसौरमण्डलस्थे मार्गे गमनाय समर्थान् करोति ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( देवाः ) हे द्युस्थान के ग्रहो ! ( वयम्-अविदुष्टरासः ) हम ज्योतिर्विद्या में सर्वथा अज्ञानी ( वः-विदुषाम् ) तुम ज्योतिर्विद्या के ज्ञाननिमित्तों के ( यत्-व्रतानि प्रमिनाम ) जिन कर्मों—नियमों को हिंसित करते हैं—तोड़ते हैं, भूल करते हैं ( अग्निः-विद्वान् ) सूर्य अग्नि ज्ञान का निमित्त हुआ ( तत्-विश्वम्-आपृणाति ) उस सब को पूरा कर देता है ( येभिः-ऋतुभिः देवान् कल्पयाति ) जिन काल क्रियाओं द्वारा वह ग्रहों को अपने सौर मण्डल के गतिमार्ग में गति करने को समर्थ बनाता है ॥ ४ ॥

भावार्थ—ग्रहों के ज्ञान में अनभिज्ञ जन जो भूल कर देते हैं सूर्य को ठीक-ठीक समझने पर वह भूल दूर हो जाती है कारण कि सूर्य ही कालक्रम से ग्रहों को सर्व गति-मार्गों में चलाता है। विद्वानों के शिक्षण में कहीं अपनी अयोग्यता से भूल या भ्रांति प्रतीत हो तो विद्यासूर्य महा विद्वान् से पूर्ति करनी चाहिए ॥ ४ ॥

यत्पा॑क॒त्रा मन॑सा दी॒नद॑क्षा॒ न य॒ज्ञस्य॑ मन्व॒ते मर्त्या॑सः ।
अ॒ग्निष्टद्धोता॑ क्रतु॒विद्वि॑जा॒नन्यजि॑ष्ठो दे॒वाँ ऋ॑तु॒शो य॑जाति ॥ ५ ॥

यत् । पा॒क॒ऽत्रा । मन॑सा । दी॒नऽद॑क्षाः । न । य॒ज्ञस्य॑ । म॒न्व॒ते । मर्त्या॑सः । अ॒ग्निः । तत् । होता॑ । क्र॒तु॒ऽवित् । वि॒ऽजा॒नन् । यजि॑ष्ठः । दे॒वान् । ऋ॒तु॒ऽशः । य॒जा॒ति ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( पाकत्रा मनसा ) पक्तव्येनार्थादविपक्वेन *"पाकः पक्तव्यः"* [ *निरु० ६ । १२* ] *"देव····द्वितीयासप्तम्योर्बहुलम्"* [ *अष्टा० ५ । ४ । ५६* ] बहुलग्रहणात् तृतीयायां त्रा प्रत्ययः, मनसा ( दीनदक्षाः ) क्षीणज्ञानबलाः ( मर्त्यासः ) मनुष्याः ( यज्ञस्य न मन्वते ) यज्ञं भुवनज्येष्ठं द्युमण्डलम् *"यज्ञो वै भुवनज्येष्ठः"* [ *कौ० २५ । ११* ] *"यज्ञो वै भुवनम्"* [ *तै० ३ । ३ । ७ । ५* ] द्वितीयार्थे षष्ठी व्यत्ययेन, न खलु जानन्ति ( यत्-होता-क्रतुवित्-अग्निः-तत्-विजानन् ) यत् ग्रहीता स्वाश्रये स्थापयिता, क्रियावन्तं ग्रहादिकं स्वाश्रये लब्धा प्रापयिता महान्-अग्निः-सूर्यो विज्ञायमानः, "कर्मणि कर्तृ प्रत्ययः" ( यजिष्ठः ) अतिशयेन सर्वैः सह सङ्गतः ( ऋतुशः-देवान् यजाति ) कालशो यथाकालं ग्रहान् तद्गत्यां सङ्गमयति संयोजयति ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( पाकत्रा मनसा ) पकने योग्य—न पके अल्पज्ञान वाले मन से ( दीनदक्षाः ) क्षीण ज्ञानबल वाले या क्षीण आत्मबल वाले ( मर्त्यासः ) मनुष्य ( यज्ञस्य न मन्वते ) द्युमण्डल रूप यज्ञ को नहीं समझते हैं, ( यत् होता क्रतुवित्-अग्निः-तत्-विजानन् ) कि स्वाश्रय में ग्रहों को ग्रहण—स्थापन करने वाला, क्रिया वाले गतिशील ग्रह आदि को अपने आश्रय में लेने वाला महान् अग्नि सूर्य विज्ञान में आया हुआ ( यजिष्ठः ) अत्यन्त सयुक्त होने वाला प्रेरक ( ऋतुशः-देवान् यजाति ) समयानुसार—कालव्यवस्था से—कालक्रम से ग्रहों को उनकी गति से युक्त करता है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**— जन साधारण अल्पज्ञान के कारण यह नहीं जानते कि द्युमण्डल में ग्रह तारों को सूर्य अपने आश्रय में रखकर, उनका आकर्षण बल से कालक्रम में गतिप्रेरक है, यह ज्योतिर्वित् ही जानते हैं। अल्पज्ञान के कारण जो मनुष्य पदार्थों को समझने में असमर्थ हों और उनके प्रयोग को न जान सकें तो उन्हें ज्योतिर्विद्वानों से जानना चाहिये ॥ ५ ॥

**विश्वे॑षां ह्य॑ध्वरा॒णामनी॑कं चि॒त्रं के॒तुं जनि॑ता त्वा ज॒जान॑ ।**
**स आ य॑जस्व नृ॒वती॒रनु॑ क्षाः स्पा॒र्हा इषः॑ क्षु॒मती॑र्वि॒श्वज॑न्याः ॥ ६ ॥**

विश्वे॑षाम् । हि । अ॒ध्व॒राणा॑म् । अनी॑कम् । चि॒त्रम् । के॒तुम् । जनि॑ता । त्वा॒ । ज॒जान॑ । सः । आ । य॒ज॒स्व॒ । नृ॒ऽवती॑ः । अनु॑ । क्षाः । स्पा॒र्हाः । इषः॑ । क्षु॒ऽमती॑ः । वि॒श्वऽज॑न्याः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वेषाम्-अध्वराणां हि ) सर्वेषां खल्वध्वनि रममाणानां, अध्वनि रमते-इति 'डः' प्रत्ययः *"सप्तम्यां जनेर्डः"* [ अष्टा० ३ । २ । ९७ ] *"अन्येभ्योऽपि दृश्यते"* [ वा० अष्टा० ३ । २ । १०१ ] यद्वा-अध्ववतां ग्रहाणाम्-अध्वशब्दात् र प्रत्ययो मत्वर्थीयश्छान्दसः ( अनीकम् ) मुखं प्रमुखं यथा सेनायाः सेनानीरनीकं भवति *"सेनायाः सेनानीरनीकम्"* [ श० ५ । ३ । ८ । १ ] ( चित्रम् ) चायनीयम्-दर्शनीयम् ( केतुम् ) दर्शकं सूर्यम् ( त्वा जनिता जजान ) त्वां सूर्यं जनयिता परमात्मा-उत्पादितवान् ( सः-आ ) त्वं सूर्यः ( नृवतीः क्षाः ) मनुष्यादिप्रजावतीः *"प्रजा वै नरः"* [ ऐ० २ । ४ ] पृथिवीः, तथा ( स्पार्हाः क्षुमतीः-विश्वजन्याः-इषः-यजस्व ) स्पृहणीया अन्नवतीः सर्वप्राणिजननयोग्याः-वृष्टीः *"वृष्टचै तदाह यदाहेषे"* [ श० १४ । २ । २ । १७ ] सङ्गमय ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थः**—( विश्वेषाम्-अध्वराणाम् ) समस्त मार्ग में रमण करने वाले या मार्ग वाले ग्रहतारों के ( अनीकम् ) मुख—प्रमुख सेनाओं के सेनानी के समान ( चित्रम् ) दर्शनीय ( केतुम् ) दर्शक ( त्वा ) तुझ सूर्य को ( जनिता जजान ) उत्पादक परमात्मा ने उत्पन्न किया है ( सः ) वह तू ( नृवतीः क्षाः ) मनुष्यादि प्रजावाली पृथिवियों, तथा ( स्पार्हाः क्षुमतीः-विश्व-जन्याः-इषः-यजस्व ) चाहने योग्य, कमनीय अन्नवाली और सबको उत्पन्न करने वाली या सब उत्पन्न होने वाले प्राणियों के योग्य वर्षा से संयुक्त करा-प्राप्त करा ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—द्युमण्डल में मार्ग वाले या मार्ग में चलने वाले ग्रहों का नेता तथा दर्शक सूर्य है और उसका परमात्मा उत्पादक है, सूर्य स्वतः नहीं। प्राणियों वाली पृथिवियों और कमनीय अन्न उत्पन्न करने वाली सबको योग्य वर्षाओं का प्राप्त कराने वाला सूर्य है। विद्यासूर्य विद्वान् को परमात्मा बनाता है। वह विद्यासूर्य विद्वान् राष्ट्रभूमि को सुख शांति व जीवन रक्षा की अमृत वर्षा से सिंचित करे ॥ ६ ॥

**यं त्वा॒ द्यावा॑पृथि॒वी यं त्वापस्त्वष्टा॒ यं त्वा॑ सु॒जनि॑मा ज॒जान॑ ।**
**पन्था॒मनु॑ प्रवि॒द्वान्पि॑तृ॒याणं॑ द्यु॒मद॑ग्ने समि॒धा॒नो वि भा॑हि ॥ ७ ॥**

यम् । त्वा । द्यावापृथिवी इति । यम् । त्वा । आपः । त्वष्टा । यम् । त्वा । सुऽजनिमा । जजान । पन्थाम् । अनु । प्रऽविद्वान् । पितृऽयानम् । द्युऽमत् । अग्ने । सम्ऽइधानः । वि । भाहि ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यं त्वा ) यं बृहन्तमग्निं लोकत्रये वर्तमानं सूर्यम्-अग्निं विद्युतं च ( द्यावापृथिवी ) द्युलोकः सूर्यरूपेण पृथिवीलोको ऽग्निरूपेण ( यं त्वा ) यं त्वाम् ( आपः ) अन्तरिक्षं विद्युद्रूपेण *"आपो ऽन्तरिक्षनाम"* [ *निघ० १ । ३* ] ( यं त्वा ) यं त्वाम् ( सुजनिमा त्वष्टा ) शोभनं सुगमतया वा जनिमानि जन्मानि भवन्ति यतः–यद्वा सुगमतया ऽनायासेन जनयति यः सः तूर्णमश्नुवानः परमात्मा *"त्वष्टा तूर्णमश्नुते"* [ *निरु० ८ । १४* ] ( जजान ) सर्वरूपेण जनयति ( पितृयाणं पन्थाम्–अनु प्र विद्वान् ) पितुः संवत्सरस्य यानं गमनस्थानं प्रवेशो यस्मिन् तं *"संवत्सरो वै पिता"* [ *श० १ । ५ । १ । १* ] पन्थानं प्रज्ञायते येन तथा भूतस्त्वमग्ने बृहन्नग्ने ( द्युमत्-समिधानः-विभाहि ) दीप्तिं समिधानः प्रज्वलन्–प्रकाशमानः सन् विशेषेण प्रकाशितो भव ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यं त्वा ) जिस तुझ तीनों लोकों में वर्तमान महान् अग्नि अर्थात् सूर्य, विद्युत् और अग्नि को [ द्यावापृथिवी ] द्युलोक सूर्यरूप से पृथिवी अग्नि रूप से ( यं त्वा ) जिस तुझको ( आपः ) अन्तरिक्ष विद्युत् रूप से ( यं त्वा ) जिस तुझको ( सुजनिमा त्वष्टा ) सुगमतया उत्पन्न करने वाला शीघ्र व्यापी परमात्मा ( जजान ) सर्वरूप से उत्पन्न करता है वह तू ( पितृयाणम् पन्थाम्-अनु प्रविद्वान् ) संवत्सर के गति मार्ग को जिससे प्रबुद्ध रूप से जाना जाय ऐसा तू ( द्युमत् समिधानः-विभाहि ) दीप्ति वाली शक्ति से प्रकाशित हुआ जगत् को विशेष रूप से चमका ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा अनायास तीनों लोकों में बृहन् अग्नि को उत्पन्न करता है, जिसे द्युलोक सूर्यरूप में, अन्तरिक्ष विद्युत् रूप में, पृथिवी अग्निरूप में पुनः प्रकट करता है। ऐसा वह बृहत् अग्नि वर्ष-परिमाण को बतलाता हुआ अपनी दीप्ति से जगत् को प्रकाशित करता है। विद्यासूर्य विद्वान् को, उपर्युक्त समग्र ज्ञान के सम्पादन के लिये गुरुकुल बनाने में राज्याधिकारी और प्रजाजन भी पूरा साहाय्य देवें ॥ ७ ॥



# तृतीयं सूक्तम्

ऋषिः—आप्त्यस्त्रितः ।
देवता—अग्निः ।
छन्दः—१ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । २, ३, निचृत् त्रिष्टुप् । ४ विराट् त्रिष्टुप् । ५-७ त्रिष्टुप् ।
स्वरः—धैवतः
विषयः—पूर्ववत् ।

इनो राजन्नरतिः समिद्धो रौद्रो दक्षाय सुषुमाँ अदर्शि ।
चिकिद्वि भाति भासा बृहतासिक्नीमेति रुशतीमपाजन् ॥ १ ॥

इनः । राजन् । अरतिः । सम्ऽइद्धः । रौद्रः । दक्षाय । सुसुऽमान् । अदर्शि । चिकित् । वि । भाति । भसा । बृहता । असिक्नीम् । एति । रुशतीम् । अपऽअजन् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( राजन् ) स्वप्रकाशेन प्रकाशमानः बृहन्नग्निः सूर्यः, व्यत्ययेन सोर्लुक् ( इनः ) लोकत्रयस्य स्वामी यतः ( अरतिः ) एकस्मिन् स्थाने ह्येव प्रभावकारी न, किन्तु लोकत्रये प्रभावकारी, तस्मादेव ( समिद्धः ) प्रकाशमानः सन् ( रौद्रः ) रुद्राण्या तेजस्विन्या वैद्युतशक्त्या सम्पन्नः *"वैद्युतीनाम्–रुद्राणीनाम्"* [तै० आ० १ । १७ । १] *"रौद्रेण शत्रुरोदयित्रीणामिदं तेन* [ *यजु० ५ । ३४ दयानन्दः* ] ( सुषुमान् ) सर्वेषां प्राणिनामोषधीनां च सुगमतया-उत्पादयित्री प्रेरयित्री या शक्तिः सा सुषुस्तद्वान् सुषुमान् (दक्षाय) सर्वसंसारार्थं बलप्रदानाय (अदर्शि) साक्षात्-दृष्टो भवति (चिकित्-बृहता भासा विभाति) स सूर्यः सर्वांश्चेतयति-जागरयति महता तेजसा यतो विभाति–विशेषेण दीप्यते, तस्मात् ( रुशतीम्-अपाजन् ) स्वकीय दीप्तिं निजस्वरूपतः प्रक्षिपन् सन् ( असिक्नीम्-एति ) रात्रिं प्राप्नोति रात्रेरवसाने प्रातर्वेलामुत्पादयति *"असिक्न्यशुक्लासिता, सितमिति वर्णनाम तत्प्रतिषेधो ऽसितम्"* [ *निरु० ९ । २५ ।* ] ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( राजन् ) अपने प्रकाश से प्रकाशमान सूर्य ( इनः ) तीनों लोकों का स्वामी जिस कारण ( अरतिः ) एक स्थान पर ही रमणकर्त्ता प्रभावकारी नहीं किंतु तीनों लोकों में प्रभावकारी है तिस से ( रौद्रः ) रुद्राणी तेजस्विनी वैद्युत शक्तियों से सम्पन्न ( सुषुमान् ) सुगमता से प्राणियों को और ओषधियों को उत्पत्तिशक्ति प्रेरणाशक्ति देने वाला ( दक्षाय ) संसार को बल देने के लिए ( अदर्शि ) दृष्ट होता है साक्षात् देखा जाता है–सम्यक् दिखलाई पड़ता है, (चिकित्-बृहता भासा विभाति) चेताने–जगाने वाला वह सूर्य जिस कारण महती दीप्ति द्वारा विशेष

भासित होता है–प्रकाशित होता है–चमकता है इसलिये ( रुशतीम्-अपाजन् ) अपनी शुभ्रदीप्ति को फेंकता हुआ ( असिक्नीम्-एति ) रात्रि को प्राप्त होता है रात्रि के अन्त में प्रातर्वेला लाता है तब सब को चेताता है–जगा देता है, रात्रि से–अन्धेरे से मुक्त करा देता है ॥ १ ॥

भावार्थ—महान् अग्नि सूर्य तीनों लोकों पर प्रकाशमान हुआ उनका स्वामी सा बना हुआ है। वह एक ही लोक पर रमण नहीं करता अपितु सब लोकों पर प्रभावकारी है और वैद्युत शक्तियों से सम्पन्न वह संसार को बल देता है। प्राणियों और ओषधियों को उत्पत्ति शक्ति और उभरने की प्रेरणा देने वाला साक्षात् दृष्ट होता है–ज्योति से चमकता है। वही सबको चेताने–जगाने वाला है। अपनी ज्योति को फेंकता हुआ रात्रि का अन्त करता है–प्रातर्वेला बनाता है। ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् या सूर्य समान प्रतापी राजा अपने विद्या विज्ञान से या अधिकार से तीनों लोकों का उपयोग करता है। ज्ञान धर्म का प्रकाश फैलाकर अविद्या रात्रि को एवं पाप भावना को मिटाता है ॥ १ ॥

कृ॒ष्णां यदेनी॑म॒भि वर्प॑सा॒ भूज्ज॒नय॒न्योषां॑ बृह॒तः पि॒तुर्जाम् ।
ऊ॒र्ध्वं भा॒नुं सूर्य॑स्य स्तभा॒यन्दि॒वो वसु॑भिरर॒तिर्वि भा॑ति ॥ २ ॥

कृष्णाम् । यत् । एनीम् । अ॒भि । वर्प॑सा । भूत् । ज॒नय॑न् । योषा॑म् । बृ॒ह॒तः । पि॒तुः । जाम् । ऊ॒र्ध्वम् । भा॒नुम् । सूर्य॑स्य । स्त॒भा॒यन् । दि॒वः । वसु॑ऽभिः । अ॒र॒तिः । वि । भा॒ति ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( बृहतः-पितुः-जाम् ) महतो द्युलोकस्य जायमानामपत्यभूतां कन्यामुषसम् *"द्यौर्मे पिता"* [ऋ० १ । १६४ । ३३] *"पिता द्यौः"* [तै० २ । ७ । १५ । ३] *"जा-अपत्यनाम"* [निघं० २ । २] ( योषां जनयन् ) सहयोगिनीं भार्यां सम्पादयन् ( यत्-कृष्णाम्-एनीं वर्पसा-अभिभूत् ) यदा कृष्णवर्णां रात्रिम् *"कृष्णवर्णा रात्रिः"* [निरु० २ । २१] गमनशीलां नदीमिव वर्त्तमानां *"एनी-नदीनाम"* [निघ० १ । १३] स्वतेजोरूपेण स सूर्योऽभिभवति, तदा दिनं भवतीत्यर्थः, परन्तु (सूर्यस्य भानुम्-ऊर्ध्वं स्तभायन्) यदा स सूर्यः 'प्रथमार्थे षष्ठी व्यत्ययेन' स्वाभीष्टं *"अजस्रेण भानुना दीद्यतमित्यजस्रेणार्चिषा दीप्यमानमित्याह"* [श० ६ । ४ । १ । २] पृथिवीत उपरि स्तब्धं करोति तदा पृथिव्यां रात्रिर्भवति पुनरपि ( अरतिः ) सर्वत्रगमनकर्त्ता सूर्यः ( दिवः-वसुभिः-विभाति ) द्युलोकस्य वासिभिर्नक्षत्रैर्वैपरीत्ये प्रकाशते हि *"नक्षत्राणि वंते वसवः"* [श० ११ । ६ । ३ । ६] ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( बृहतः पितुः-जाम् ) महान् द्युलोक की कन्या उषा को ( योषां जनयन् ) सहयोगिनी बनाता हुआ सूर्य ( यत् कृष्णाम्-एनीम् ) जब प्रवाहशीला नदी जैसी कृष्ण वर्ण वाली रात्रि को ( वर्पसा-अभिभूत् ) अपने तेज से अभिभूत करता है, दबा लेता है, तब पृथिवी पर दिन होता है परन्तु जब ( सूर्यस्य भानुम्-ऊर्ध्वः स्तभायन् ) सूर्य अपनी ज्योति–प्रकाश को पृथिवी से ऊपर आकाश में रोके हुए भी–रोक लेने पर भी (अरतिः-दिवः-वसुभिः-विभाति ) सर्वत्र प्राप्त सूर्य द्युलोक के वासी चन्द्र ग्रह तारों के साथ प्रतिफलित हो प्रकाश देता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—आकाश में फैलने वाली उषा को अपना कर सूर्य अपने तेज से रात्रि को दबा लेता है तो पृथिवी पर दिन प्रकट होता है और जब सूर्य अपनी ज्योति को पृथिवी से परे आकाश में रोक लेता है तो रात्रि हो जाती है तब भी सूर्य आकाश के ग्रह तारों में प्रतिफलित होता है और उन्हें प्रकाशित करता है। दिन में पृथिवी को प्रकाशित करता हुआ दीखता है, रात्रि में ग्रह तथा नक्षत्रों को प्रकाशित करता है। ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् महान् पिता परमात्मा की वेद-विद्या रूपी ज्ञानज्योति को अपना कर सदा उसे संसार में फैलाते हैं साक्षात् सभाओं में असाक्षात् घर परिवारों में–दिन में विद्यालयों में रात्रि को जन साधारण में ॥ २ ॥

**भद्रो भद्रया सचमान आगात्स्वसारं जारो अभ्येति पश्चात् ।**
**सुप्रकेतैर्द्युभिरग्निर्वितिष्ठन्रुशद्भिर्वर्णैरभि राममस्थात् ॥ ३ ॥**

भद्रः । भद्रया । सचमानः । आ । अगात् । स्वसारम् । जारः । अभि । एति । पश्चात् । सुऽप्रकेतैः । द्युऽभिः । अग्निः । विऽतिष्ठन् । रुशत्ऽभिः । वर्णैः । अभि । रामम् । अस्थात् ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( भद्रया सचमानः-भद्रः-अग्निः-स्वसारम् ) भासा द्रवणशीलया खलूषसा समवेतः सङ्गच्छमानो भासाद्रवणः सूर्यः सुगमतया क्षेपणीयां रात्रिम् "स्वसा सु-असा" [ निरु० ११ । ३२ ] ( आगात् ) प्राप्नोति, रात्रेरपरे काले ( जारः पश्चात्-अभ्येति ) स रात्रेर्जरयिता नाशयिता सूर्यः-उषसमग्रे कृत्वा प्रभाते-आगच्छति सुप्रकेतैः-द्युभिः-वितिष्ठन् ) सुगमतया ज्ञातव्यैः सुप्रसिद्धैर्दिनैः "द्यु-अहर्नाम" [ निघं० १ । ९ ] विशेषेण तिष्ठन् प्रभुत्वमाप्नुवन् ( उशद्भिः-वर्णैः-रामम् अभि-अस्थात् ) शुभ्रवर्णैः स्वप्रकाशधर्मैः तमः–तमसि–अन्धकारे अभि-अस्थात्–विराजते–अन्धकारमात्मसात्करोति निवर्तयतीत्यर्थः ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( भद्रया-सचमानः-भद्रः-अग्निः-स्वसारम्-आगात् ) भास–श्वेत प्रकाश से गति करने वाली उषा से सम्पृक्त हुआ और भास–शुभ्र प्रकाश-ज्योति को फैलाता हुआ सूर्याग्नि सुगमतया हटा देने योग्य रात्रि को प्राप्त होता है उसके पिछले भाग में ( जारः पश्चात्-अभ्येति ) रात्रि का जरण-क्षय करने वाला सूर्य उषा को आगे करके पीछे आता है ( सुप्रकेतैः-द्युभिः-वितिष्ठन् ) सुप्रसिद्ध दिनों के साथ विशेष रूप से प्रभुत्व प्राप्त करता हुआ ( उशद्भिः-वर्णैः-रामम्-अभि-अस्थात् ) शुभ्र वर्णों से-प्रकाशमय रूपों से अन्धकार को दबा लेता है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—सूर्य प्रकाश रूप शक्ति से सङ्गत है। वह जब आगे-आगे भागने वाली रात्रि को प्राप्त होता है तो क्षीण जीर्ण होने वाली वह उस-उस स्थान से क्षीण होती चली जाती है। जब उषा–प्रकाश शक्ति के पीछे प्रकाशमान सूर्य ऊपर चढ़ता जाता है, उसके ऊपर चढने से पृथिवी आदि लोकों के पृष्ठ पर सुप्राप्त होकर दिन होते हैं। प्रकाशमय रंगों से अन्धकार में सूर्य घुस बैठता है। ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् अपनी ज्ञान ज्योति से युक्त–ज्ञान-ज्योतिष्मान् बना हुआ अविद्या भ्रान्ति को हटाता है। ज्ञान प्रकाशों से अज्ञानान्धकार वाले स्थानों में घुसकर उसे भगा देता है ॥ ३ ॥

अस्य यामासो बृहतो न वग्नूनिन्धाना अग्नेः सख्युः शिवस्य ।
ईड्यस्य वृष्णो बृहतः स्वासो भामासो यामन्नक्तवश्चिकित्रे ॥ ४ ॥

अस्य । यामासः । बृहतः । न । वग्नून् । इन्धानाः । अग्नेः । सख्युः । शिवस्य । ईड्यस्य । वृष्णः । बृहतः । सुऽआसः । भामासः । यामन् । अक्तवः । चिकित्रे ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अस्य बृहतः-अग्नेः ) अस्य खलु सूर्यस्य ( यामासः ) गमनशीलाः प्रकाशतरङ्गाः ) ( सख्युः-शिवस्य वृष्णः-ईड्यस्य ) सर्वमित्रस्य कल्याणकरस्य कामवर्षकस्य स्तुत्यस्य परमात्मनः ( वग्नून्-इन्धानाः-न ) स्तुतिवचनानि प्रकाशयन्तः-इव "वग्नु-वाङ्नाम [ निघं० १ । ११ ] प्रविभान्ति दृश्यन्ते वा ( बृहतः-स्वासः-यामन् भामासः-अक्तवः-चिकित्रे ) महतः शोभनमुखवतः शुभ्रस्वरूपस्य परमात्मनो मार्गे प्रकाशस्तम्भाः "भा-दीप्तौ" [ अदादिः ] ततो मन् प्रत्ययः, प्रकाशयन्तो दृश्यन्ते–ज्ञायन्ते ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अस्य बृहतः-अग्नेः ) इस महान् अग्नि अर्थात् सूर्य की ( यामासः ) गमनशील प्रकाशतरङ्गें ( सख्युः-शिवस्य वृष्णः- ईड्यस्य ) सर्वमित्र कल्याणकारी सुखवर्षक स्तुतिपात्र–स्तुतियोग्य परमात्मा के ( वग्नून्-इन्धानाः-न ) स्तुतिवचनों को प्रकाशित करते हुए से ( बृहतः-स्वासः-यामन् भामासः-अक्तवः-चिकित्रे ) महान् शुद्धस्वरूप परमात्मा के मार्ग में प्रदीप्त प्रकाशित प्रदीप–प्रकाशस्तम्भ जाने जाते हैं–प्रतीत होते हैं ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—सूर्य की प्रकाशतरङ्गें स्तुत्य उपासनीय परमात्मा के स्तवन–गुणगान करती हुई सी उपास्य परमात्मा के ज्ञान मार्ग में–उपासना मार्ग में प्रकाशस्तम्भ बन जाती हैं। इसी प्रकार विद्यासूर्य विद्वान् के ज्ञानप्रकाश परमात्मा की ओर ज्ञान प्रेरक होने चाहियें ॥ ४ ॥

स्वना न यस्य भामासः पवन्ते रोचमानस्य बृहतः सुदिवः ।
ज्येष्ठेभिर्यस्तेजिष्ठैः क्रीळुमद्भिर्वर्षिष्ठेभिर्भानुभिर्नक्षति द्याम् ॥ ५ ॥

स्वनाः । न । यस्य । भामासः । पवन्ते । रोचमानस्य । बृहतः । सुऽदिवः । ज्येष्ठेभिः । यः । तेजिष्ठैः । क्रीळुमत्ऽभिः । वर्षिष्ठेभिः । भानुऽभिः । नक्षति । द्याम् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यस्य बृहतः-रोचमानस्य सुदिवः ) यस्य महतः प्रकाशमानस्य शोभनद्युलोकवतः सूर्यस्य ( भामासः ) प्रकाशतरङ्गाः ( स्वनाः-न पवन्ते) स्वनवन्तः

  

शब्दवन्तः स्तुतिवचनवन्तः-इव स्वनः शब्दस्तद्वन्तः, अकारो मत्वर्थीयः, गच्छन्ति ( यः ) यश्च सूर्यः ( ज्येष्ठेभिः ) ज्येष्ठैः ( तेजिष्ठैः ) तेजस्वितमैः ( क्रीडुमद्भिः ) क्रीडावद्भिः ( वर्षिष्ठेभिः ) वृद्धतमैः ( भानुभिः-द्यां नक्षति ) स्वज्योतिर्धर्मैः द्युलोकमाप्नोति तं सर्वे विजानन्तु ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( यस्य बृहतः-रोचमानस्य सुदिवः ) जिस महान् प्रकाशमान उत्तम प्रकाशमान द्युस्थान वाले सूर्य के ( भामासः ) प्रकाशतरङ्गें ( स्वनाः-न पवन्ते ) स्तुतिवचन वाले जैसे गति करते हैं–प्राप्त होते हैं और ( यः ) जो सूर्य ( ज्येष्ठेभिः ) उन श्रेष्ठों ( तेजिष्ठैः ) अतितेजस्वियों ( क्रीडुमद्भिः ) क्रीडा वालों–क्रीडा से करते हुओं ( वर्षिष्ठेभिः ) बढ़े चढ़े ( भानुभिः-द्यां-नक्षति ) स्वज्योतियों द्वारा द्युलोक को व्याप्त होता है उस सूर्य को सब विशेष रूप से जानें ॥ ५ ॥

भावार्थ—प्रकाशमान सूर्य की प्रकाश तरङ्गें संसार में सर्वत्र क्रीडा सी करती हुई गति करती हैं, उपासक जैसे परमात्मा की स्तुति करते हुए संसार में विचरते हैं और अन्त में मोक्ष में विराजते हैं, ऐसे विद्यासूर्य विद्वान् की ज्ञानतरङ्गें संसार में फैला करती हैं । ऐसा विद्या-सूर्य विद्वान् का परमधाम विद्याधाम–विद्या प्रतिष्ठान है ॥ ५ ॥

अस्य शुष्मासो ददृशानपवेर्जेहमानस्य स्वनयन्नियुद्भिः ।
प्रत्नेभिर्यो रुशद्भिर्देवतमो वि रेभद्भिररतिर्भाति विभ्वा ॥ ६ ॥

अस्य । शुष्मासः । ददृशानऽपवेः । जेहमानस्य । स्वनयन् । नियुत्ऽभिः । प्रत्नेभिः । यः । रुशत्ऽभिः । देवऽतमः । वि । रेभत्ऽभिः । अरतिः । भाति । विऽभ्वा ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अस्य ) एतस्य ( ददृशानपवेः ) दृष्टिपथं प्राप्तो वज्रो यस्य *"पविर्वज्रनाम"* [ *निघ० २ । २०* ] तथाभूतस्य सूर्यस्य ( जेहमानस्य ) सर्वत्र गतिशीलस्य प्रवेशशीलस्य *"जेहते गतिकर्मा"* [ *निघ० २ । १४* ] ( शुष्मासः ) बलवन्तो रश्मयः *"शुष्म-बलनाम"* [ *निघ० २ । ९* ] अकारोऽत्र मत्वर्थीयश्छान्दसः *"शुष्म प्रशस्तानि शुष्मानि बलानि विद्यन्ते यस्मिन्"* [ *ऋ० १ । १ । २ । दयानन्दः* ] पुनः, तैः ( नियुद्भिः ) निमिश्रणधर्मैः-नियमनैः नियन्त्रणैर्वातसूत्रैः सह वा *"नियुतो नियमनात्"* [ *निरु० ५ । २७* ] *"नियुतो वायोः-आदिष्टोपयोजनानि"* [ *निघ० १ । १२* ] ( स्वनयन् ) समस्तलोकान् संसारं वा भूषयन्ति *"स्वन-अवतंसने"* [ *भ्वादि०* ] *"तसि-अलङ्कारे"* [ *चुरादि०* ] ( यः-देवतमः-अरतिः ) यश्च द्युस्थानगतानां मुख्यः सर्वत्र स्वबलेन गतिशीलः सूर्यः ( विभ्वा ) विशेषप्रभाववान् वैभवयुक्तः सन् ( प्रत्नेभिः ) शाश्वतिकैः (रुशद्भिः ) शुभ्रैः ( रेभद्भिः ) शब्दं कुर्वद्भिः-घोषयद्भिरिव ( विभाति ) दीप्यते ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अस्य दृष्टशानपवे: ) इस दृष्ट वज्र वाले–तापकास्त्र वाले ( जेहमानस्य ) सब संसार में गति शक्ति वाले सूर्य की (शुष्मासः ) बल वाली रश्मियां–किरणें ( नियुद्भिः ) लोकों में अन्दर घुसने वाले धर्मों द्वारा या नियन्त्रण गुणों द्वारा अथवा वातसूत्रों द्वारा ( स्वनयन् ) लोकों–पिण्डों या संसार को अलंकृत कर देती हैं–चमका देती हैं ( यः-देवतमः-अरतिः-विभ्वा ) जो देवस्थानी देवों में मुख्य, सब में प्रवेश करने वाला एक ही स्थान पर रमणकर्त्ता–प्रभावकारी नहीं अपितु सर्वत्रही प्रभावकारी है, वैभवप्राप्त है, ऐसा सूर्य ( प्रत्नेभिः ) सनातन- ( रुशद्भिः ) शुभ्र- ( रेभद्भिः ) उसे घोषित करती हुई सी रश्मियों से ( विभाति ) विशेष दीप्त हो रहा है ॥ ६ ॥

भावार्थ—तापक वज्र वाले सूर्य की रश्मियां नियन्त्रण गुणों या सर्वत्र घुसने वाले वातसूत्रों द्वारा सब लोकों को स्वायत्त करती हैं आकर्षित करती हैं, आकाश में चमकने वालों पिण्डों ग्रहों को इसकी रश्मियां घोषित करती हैं जिनसे यह प्रकाशित हो रहा है। इसी प्रकार विद्यासूर्य विद्वान् ब्रह्मास्त्र वाला होता है, उसकी ज्ञानरश्मियां लोगों को आकर्षित करने वाली होती हैं वे शाश्वतिक वेद ज्ञान वाली हैं और लोगों को संसार में रहने का उपदेश देती हैं ॥ ६ ॥

स आ वक्षि महि न आ च सत्सि दिवस्पृथिव्योररतिर्युवत्योः ।
अग्निः सुतुकः सुतुकेभिरश्वै रभस्वद्भी रभस्वाँ एह गम्याः ॥ ७ ॥

सः । आ । वक्षि । महि । नः । आ । च । सत्सि । दिवः । पृथिव्योः । अरतिः । युवत्योः । अग्निः । सुऽतुकः । सुऽतुकेभिः । अश्वैः । रभस्वत्ऽभिः । रभस्वान् । आ । इह । गम्याः ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सः अग्निः ) स सूर्यरूपोऽग्निः, त्वम् (नः-महि-आवक्षि) अस्मभ्यं महनीयं सुखप्रकाशं प्रापयसि ( युवत्योः-दिवः-पृथिव्योः ) परस्परं मिश्रणधर्मवतोर्द्युलोकपृथिवीलोकयोर्मध्ये (अरतिः ) स्वतेजसा गमनशीलः सन् ( आसत्सि ) आसीदसि–समन्तात् प्राप्तोऽसि (सुतुकः) सुतुकनः सुगमतया प्रापणयोग्यः सुप्राप्तव्यः ( रभस्वान् ) वेगवान् शीघ्र-प्रापणशक्तिमान् सन् ( सुतुकेभिः- रभस्वद्भिः-अश्वैः ) सुतुकनैः सुगमतया प्रापणयोग्यैः-सुप्राप्तव्यैस्तथा वेगवद्भिः–शीघ्रगमनशक्तिमद्भिर्व्याप्तै रश्मिभिः ( इह-आगम्याः ) अस्मिन् लोके समन्तात् प्राप्तो भवेः ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( सः-अग्निः ) वह सूर्य रूप अग्नि, तू ( नः-महि-आवक्षि ) हमारे लिए महनीय महत्त्वपूर्ण सुख प्रकाश को भली प्रकार प्राप्त कराता है ( युवत्योः-दिवः-पृथिव्योः ) परस्पर मिलन धर्म वाले द्युलोक पृथिवी लोक के मध्य में ( अरतिः ) प्रापणशील एक ही स्थान पर न रमण करने वाला–द्युलोक से पृथिवी लोक पर्यन्त में प्राप्त होने वाला ( आसत्सि ) भलीभांति प्राप्त है ( सुतुकः-सुतुकेभिः ) सुगमतया प्राप्त होने योग्य, सुगमतया प्राप्त कराने वाले ( रभस्वान्

रभस्वद्भिः ) वेग से प्राप्त होने वाला, वेग से प्राप्त कराने वाले ( अश्वैः ) शीघ्र गतिशक्ति वाले रश्मि–घोड़ों द्वारा ( इह-आगम्याः ) इस स्थान–लोक पर भलीभांति प्राप्त हो ।। ७ ।।

**भावार्थ**—सूर्य द्युलोक और पृथिवी लोक के मध्य में होता हुआ भी दूर से दूर द्युलोक में तथा पृथिवी लोक में भी सुगमता से प्राप्त कराने वाली रश्मियों द्वारा प्राप्त होता है, उन रश्मियों का प्रकाश सुख देने वाला है ऐसे ही विद्यासूर्य विद्वान् अपने वंश और समाज या राष्ट्र में रहकर भी दोनों को अपनी ज्ञानधाराओं और शिष्यों द्वारा उन्हें आलोकित करता है ।। ७ ।।



# चतुर्थं सूक्तम्

ऋषिः—आप्त्यस्त्रितः ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१-४ निचृत् त्रिष्टुप् । ५, ६ त्रिष्टुप् । ७ विराट् त्रिष्टुप् ।

स्वरः—धैवतः ।

विषयः—

अत्र सूक्ते-अग्निनाम्ना परमात्मविद्युदग्नयो वर्ण्यन्ते ।

इस सूक्त में परमात्मा, विद्युत् और अग्नि वर्णित किये जाते हैं ।

प्र ते॑ यक्षि॒ प्र त॑ इयर्मि॒ मन्म॒ भुवो॑ यथा॒ वन्द्यो॑ नो॒ हवे॑षु ।
धन्व॑न्निव प्र॒पा अ॑सि॒ त्वम॑ग्न इय॒क्षवे॑ पू॒रवे॑ प्रत्न राजन् ॥ १ ॥

प्र । ते॒ । य॒क्षि॒ । प्र । ते॒ । इ॒य॒र्मि॒ । मन्म॑ । भुवः॑ । यथा॑ । वन्द्यः॑ । नः॒ । हवे॑षु ।
धन्व॑न्ऽइव । प्र॒ऽपा । अ॒सि॒ । त्वम् । अ॒ग्ने॒ । इ॒य॒क्षवे॑ । पू॒रवे॑ । प्र॒त्न॒ । रा॒ज॒न् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( प्रत्न राजन्-अग्ने ) हे शाश्वत पुरातन नित्यवर्त्तमान प्रकाशमान ज्ञानप्रकाशस्वरूप परमात्मन्! ( ते प्र यक्षि ) तुभ्यं स्वात्मानं समर्पयामि ( ते मन्म प्र-इयर्मि ) तुभ्यं मन्म मननीयम् स्तोमम् *"मन्ममिः-मननीयैः-स्तोमैः"* [ निरु. १० । ६ ] प्रेरयामि ( यथा नः-हवेषु वन्द्यः-भुवः ) यथा हि त्वमस्माकं प्रार्थनाप्रसङ्गेषु वन्दनीयः-उपासनीयो भवेः ( इयक्षवे पूरवे) आत्मयाजिने जनाय *"पुरुः-मनुष्यनाम"* [ निघ० २ । ३ ] ( त्वं धन्वन्-इव-प्रपा-असि ) यथा मरुस्थले जलरहिते प्रदेशे प्रपा भवति तथा त्वमसि, तापतृष्णां हरसीत्यर्थः ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(प्रत्न राजन्-अग्ने) हे शाश्वत नित्य राजमान ज्ञानप्रकाशस्वरूप परमात्मन् ( ते प्र यक्षि ) तेरे लिए अपने आत्मा को प्रदान करता हूँ—समर्पित करता हूँ ( ते मन्म प्र-इयर्मि ) तेरे लिए स्तोम—स्तुति वचन को प्रेरित करता हूँ ( यथा नः-हवेषु वन्द्यः-भुवः ) जिससे हमारे प्रार्थना-प्रसंगों में तू वन्दनीय बना रहे ( इयक्षवे पूरवे ) आत्मयाजी जन के लिये ( त्वं धन्वन्-इव-प्रपा-असि ) मरुभूमि—जलरहित प्रदेश में स्थित प्याऊ के समान तापतृष्णा को नष्ट करने वाला है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—नित्य वर्तमान परमात्मा ही आत्मसमर्पण का पात्र है अनित्य वस्तु नहीं, उसकी उपासना प्रार्थना करनी चाहिये; वही तापतृष्णा को मिटाने वाला है, स्थायी सुख शांति देने वाला है ॥ १ ॥

होता हुआ सूर्यरूप से व्याप्त होता है ( अपाम्-उपस्थे ) जलों के ऊपर स्थान—अन्तरिक्ष में विद्युद्रूप से ( महिषः-ववर्ध ) महान् त्रिविध अग्नि वृद्धि को प्राप्त होता है ॥ १ ॥

भावार्थ—महान् अग्नि द्यावापृथिवीमय जगत् में प्राप्त है, पृथिवी पर अग्निरूप में जलता हुआ—शब्द करता हुआ, द्युलोक में समस्त पिण्डों प्रान्तभागों को प्रकाश देता हुआ सूर्यरूप में, अन्तरिक्ष में मेघस्थ हुआ विद्युद्रूप में मिलता है। ऐसे ही विद्वान् या राजा की बल—ज्ञान—गुणख्याति विद्वन्मण्डल एवं साधारण जनों में हो जाया करती है ॥ १ ॥

मुमोद गर्भो वृषभः ककुद्मानस्रेमा वत्सः शिमीवाँ अरावीत् ।
स देवतात्युद्यतानि कृण्वन्स्वेषु क्षयेषु प्रथमो जिगाति ॥ २ ॥

मुमोद । गर्भः । वृषभः । ककुत्ऽमान् । अस्रेमा । वत्सः । शिमीऽवान् । अरावीत् ।
सः । देवऽताति । उत्ऽयतानि । कृण्वन् । स्वेषु । क्षयेषु । प्रथमः । जिगाति । २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ककुद्मान् ) तेजोवीर्यं प्रशस्तं यस्मिन् स प्रशस्ततेजोवीर्यवान् *"एतद्वीर्यं यत्ककुत्"* [ *तै० सं० २।४।११।१* ] ( वृषभः-गर्भः-मुमोद ) स सुखवर्षको द्यावापृथिव्योर्द्यावापृथिवीमय जगतोऽन्तरस्थः सन् *"गर्भः-अन्तःस्थः"* [ *ऋ० ३।२६।११ दयानन्दः* ] विकसितो जातो मोदयति, सुखयति जनान् अन्तर्गतो णिजर्थः *"मोदध्वं सुखयत"* [ *यजु० ११।४६ दयानन्दः* ] ( वत्सः-अस्रेमा शिमीवान्-अरावीत् ) वत्स इवाल्पः सन् नाक्षयो बलहीनः *"अस्रेमाणम्-अक्षयम्"* [ *ऋ० ३।३६।१३ दयानन्दः* ] कर्मवान् प्रशस्तकर्मशक्तिमान् *"शिमी कर्मनाम"* [ *निघ० २।१* ] स्वात्मानं घोषयतीव ( सः-देवतातिउद्यतानि कृण्वन् ) स एवाग्निर्देवो दिव्यशक्तिमान् *"सर्वदेवात् तातिल्"* [ *अष्टा० ४।४।१४२* ] स्वार्थे, कार्याण्युद्यतानि बलवन्ति कुर्वन् ( स्वेषु क्षयेषु प्रथमः-जिगाति) स्वेषु स्थानेषु द्युलोकेऽन्तरिक्षे पृथिव्यां च सूर्यविद्युदग्निरूपैः प्रतमः प्रकृष्टतमः सन् प्राप्तो भवति, *"प्रथम इति मुख्यनाम प्रतमो भवति"* [ *निरु० २।२२* ] ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( ककुद्मान् ) महान् अग्नि, प्रशस्त तेजोवीर्यवाला ( वृषभः ) प्रकाशसुखवर्षक ( गर्भः ) द्यावापृथिवीमय जगत् के अन्दर स्थित ( मुमोद ) विकसित होता है या प्राणियों को सुख पहुंचाता है ( वत्सः-अस्रेमा ) बच्चा—अल्प होता हुआ भी क्षीणबलवाला नहीं—बलवान् है ( शिमीवान्-अरावीत् ) वह कर्म करने वाला अपने को घोषित करता है ( सः-देवताति ) वह दिव्य शक्ति वाला ( उद्यतानि कृण्वन् ) बलवाले कार्यों को करता हुआ ( स्वेषु क्षयेषु प्रथमः-जिगाति ) अपने स्थानों में—द्युलोक में सूर्यरूप से, अन्तरिक्ष में विद्युद्रूप से, पृथिवी पर अग्निरूप से प्रकृष्टतम—प्रमुख प्राप्त होता है—रहता है ॥ २ ॥

भावार्थ—महान् तेजोबल से सम्पन्न द्यावापृथिवीमय जगत् के अन्दर विकसित हुआ प्राणियों को प्रकाशसुख में बसाने वाला है वह अल्प होता हुआ भी बलपूर्ण है, बड़े—बड़े बलशाली कार्यों को करने वाला है। द्युलोक में सूर्यरूप से, अन्तरिक्ष में विद्युद्रूप से, पृथिवी पर अग्निरूप से

प्रमुखतया वर्तमान है। राजा या विद्वान् को अग्नि से अनेक प्रकार का कार्य लेकर विविध लाभों को प्राप्त करना चाहिये तथा स्वयं भी उसी की भांति अन्यों के लिये लाभदायी–उपकारक बनना चाहिये ॥ २ ॥

आ यो मूर्धानं पित्रोररब्ध न्यध्वरे दधिरे सूरो अर्णः ।
अस्य पत्मन्नरुषीरश्वबुध्ना ऋतस्य योनौ तन्वो जुषन्त ॥ ३ ॥

आ । यः । मूर्धानम् । पित्रोः । अरब्ध । नि । अध्वरे । दधिरे । सूरः । अर्णः ।
अस्य । पत्मन् । अरुषीः । अश्वऽबुध्नाः । ऋतस्य । योनौ । तन्वः । जुषन्त ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः** – ( पित्रोः-मूर्धानम्-आ-अरब्ध ) एष महान्–अग्निः–पित्रोः-मातापित्रोर्द्यावापृथिव्योः–द्यावापृथिवीमयस्य जगतो मूर्धानं मूर्धन्यं प्रधानस्थानं सूयमण्डलं ज्वलनमारभते, पुनः ( अध्वरे सूरः-अर्णः-निदधिरे ) सर्वलोकेभ्यो ऽध्वनो मार्गस्य दातरि खल्वन्तरिक्षे सरणशीला रश्मयो जलबिन्दवो जलांशाश्च 'सूरः-अर्णः' उभयत्र जसः स्थाने सुः "सुपां सुलुक्......" [ अष्टा० ७ । १ । ३९ ] इत्यनेन, निधृतवन्तः–निदधति–निहितं कुर्वन्ति विद्युद्रूपेण तं महान्तं मार्गम् ( अस्य पत्मन् ) अस्याग्नेरधोगमनस्थाने पृथिवीलोके ( अश्वबुध्नाः-अरुषीः ) व्यापनशीलवज्रमूलाः "वज्रो वा अश्वः" [ श० ४ । ३ । ४ । २७ ] आरोचमाना ज्वलनधाराः–ज्वालाः ( ऋतस्य योनौ ) यज्ञे यज्ञादिश्रेष्ठ-कर्मणि *"यज्ञो वा ऋतस्य योनिः"* [ श० १ । ३ । ४ । १६ ] ( तन्वः-जुषन्त ) तनूमन्तः–तनूधारिणो देहवन्तः प्राणिनः 'छान्दसो मतुब्लोपः' यद्वा आत्मानः *"आत्मा वै तनूः"* [ श० ६ । ७ । २ । ६ ] सेवन्ते ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पित्रोः-मूर्धानम्-आ-अरब्ध ) यह महान् अग्नि मातापिताओं–द्यावापृथिवीमय जगत् के मूर्धा–मूर्धन्य–प्रधानस्थान सूर्यमण्डल से सूर्यरूप में ज्वलन आरम्भ करता है, पुनः (अध्वरे सूरः-अर्णः निदधिरे) लोगों को मार्ग देने वाले अन्तरिक्ष में सरणशील रश्मियां और जलांशधाराएं निहित गुप्तरूप में उस महान् मार्ग को धारण करती हैं विद्युद्रूप से ( अस्य पत्मन् ) इस महान् अग्नि के नीचे पतनस्थान पृथिवी पर ( अश्वबुध्नाः-अरुषीः- ) व्यापनशील वज्रमूलवाली रोचमान ज्वालाओं को ( ऋतस्य योनौ ) यज्ञ आदि श्रेष्ठ कर्म में ( तन्वः-जुषन्त ) शरीरधारी आत्मा सेवन करते हैं–कार्य में लाते हैं अग्निरूप से ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—महान् अग्नि का प्रथम स्थान सूर्यमण्डल है, सूर्यरूप अग्नि का दूसरा स्थान लोकों को मार्ग देने वाला अन्तरिक्ष है, सूर्यरश्मियों और जलकणधाराओं से सम्पन्न मेघ में विद्युद्रूप से है। तीसरा स्थान पृथिवी पर यज्ञादि श्रेष्ठ कर्म में है उसे साक्षात् ज्वाला में अग्निरूप से मनुष्यादि कार्य में लाते हैं। इस ऐसे अग्नि को जानकर विद्वान् और राजा इस जैसे बनकर विद्या प्रचार और राष्ट्र व्यवहार को समृद्ध करें ॥ ३ ॥

उषउषो हि वसो अग्रमेषि त्वं यमयोरभवो विभावा।
ऋताय सप्त दधिषे पदानि जनयन्मित्रं तन्वेऽस्वायै ॥ ४ ॥

उषःऽउषः । हि । वसो इति । अग्रम् । एषि । त्वम् । यमयोः । अभवः । विभाऽवा । ऋताय । सप्त । दधिषे । पदानि । जनयन् । मित्रम् । तन्वे । स्वायै ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वसो त्वम् ) हे स्वप्रकाशेन तेजसा च वासयितः-आच्छादयितः-अग्ने ! सूर्यरूप ! *"अग्निर्वै वसुः"* [ मै० ३ । ४ । २ ] स एषोऽग्निरत्र वसुः [ श० ६ । ३ । २ । १ ] त्वम् ( उषःउषः-हि ) प्रत्युषोवेलाम्-प्रतिप्रातर्हि-निरन्तरम् ( अग्रम्-एषि ) जनानां सम्मुखं प्राप्नोषि-उदेषि ( यमयोः-विभावा-अभवः ) युगलभूतयोरहोरात्रयोः प्रकाशयिता प्रकटयिता भवसि ( ऋताय स्वायै तन्वे मित्रं जनयन् ) यज्ञाय स्वायाः-तन्वाः *"षष्ठ्यर्थे चतुर्थीत्यपि वक्तव्यम्"* अग्निं पार्थिवं जनयन्-जननहेतोः *"एषः-अग्निः-भवति मित्रः"* [ श० २ । ३ । २ । २ ] ( सप्त पदानि दधिषे ) सप्त रश्मीन् धारयसि ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वसो त्वम् ) हे स्वप्रकाश तेज से आच्छादन करने वाले अग्नि-सूर्यरूप ! तू ( उषःउषः हि ) प्रत्येक उषोवेला-प्रति प्रातःकाल-निरन्तर ( अग्रम्-एषि ) मनुष्यों के सम्मुख प्राप्त होता है-उदय होता है ( यमयोः-विभावा-अभवः ) युगलरूप दिनरात का प्रकट करने वाला है ( ऋताय स्वायै तन्वे मित्रं जनयन् ) यज्ञ-श्रेष्ठ कर्म के लिये अपने स्वरूप से अग्नि को उत्पन्न करने हेतु ( सप्त पदानि दधिषे ) सात रंगवाली किरणों को धारण करता है ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—अग्निरूप सूर्य अपने प्रकाश या तेज से संसार को सुरक्षार्थ आच्छादित करता है, यज्ञादि श्रेष्ठकर्मों के सम्पादनार्थ अग्नि को पृथिवी पर प्रकट करता है, वह अग्नि सूर्य की सात रंगवाली किरणों द्वारा पृथिवी पर प्रकट होती है, सूर्यकान्त मणि के प्रयोग से कृत्रिम ढंग से भी प्रकट होती है । इस प्रकार विद्वान् तथा राजा भी प्रति प्रातःकाल समाज या राष्ट्र के स्त्री पुरुषों को बोध दे-सावधान करे । उन्हें उत्तम कार्य करने के लिए सप्तछन्द वाले ज्ञान को तथा सात मर्यादाओं की व्यवस्था को बनाये रखने के लिए प्रेरित करे ॥ ४ ॥

भुवश्चक्षुर्मह ऋतस्य गोपा भुवो वरुणो यदृताय वेषि ।
भुवो अपां नपाज्जातवेदो भुवो दूतो यस्य हव्यं जुजोषः ॥ ५ ॥

भुवः । चक्षुः । महः । ऋतस्य । गोपाः । भुवः । वरुणः । यत् । ऋताय । वेषि । भुवः । अपाम् । नपात् । जातऽवेदः । भुवः । दूतः । यस्य । हव्यम् । जुजोषः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( महः-ऋतस्य चक्षुः-भुवः ) महतः-यज्ञस्य ब्रह्माण्डस्य भुवनज्येष्ठस्य दर्शकः सूर्यरूपेणाग्ने त्वं भवसि ( गोपाः-भुवः ) गवां-रश्मीनां पाता च भवसि ( ऋताय यत्-वेषि वरुणः ) उदकाय मेघादुदकसम्पादनाय पातनाय यदा प्राप्नोषि तदा वरुणो-उदकानां वरणाय वरुणो भवसि *"स वा एषोऽपः प्रविश्य सूर्यः वरुणो भवति"* [ कौ० १८ । ६ ] ( अपाम्-नपात्-भुवः ) अपां न पातयिता-आकाशे स्तम्भयिता भवत्युदकानां यद्वा मेघे जायते तत्र विद्युद्रूपेण ( जातवेदः ) हे जातवेदस्त्वं जातो वेद्यते जनैः ( यस्य हव्यं जुजोषः-दूतः-भुवः ) यस्य होतव्यं यज्ञं सेवसे यस्य वा ओषध्यादिकं भोज्यं सेवयसि प्रापयसि तस्मै वा त्वं दूतः प्रेरको जीवनप्रेरको भवसि ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( महः ऋतस्य चक्षुः-भुवः ) महान् ब्रह्माण्डरूप या संसाररूप यज्ञ का दर्शक-दिखाने वाला, सूर्यरूप में तू है ( गोपाः-भुवः ) किरणों का रक्षक है-किरणों वाला है ( ऋताय यत्-वेषि वरुणः ) जल के लिए-मेघ से जलसम्पादन करने-बरसाने के लिये जब उन्हें प्राप्त करता है तो वरुण नाम वाला-उन्हें बरसाने, थामने और पुनः गिराने वाला होने से वरुण होता है ( अपाम्-नपात्-भुवः ) आकाश में जलसंग्रह को न गिराने वाला-थामने वाला या वहां से मेघ में विद्युद्रूप से प्रकट होने वाला-विद्युद्रूप अग्नि होता है ( जातवेदः ) उत्पन्न होते ही जाना जाने वाला तू ( यस्य हव्यं जुजोषः- दूतः-भुवः ) जिसके ओषधि आदि भोज्य को तू सेवन करता है या जिसे सेवन कराता है उस का तू प्रेरक है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—सूर्यरूप अग्नि ब्रह्माण्ड को दिखाता या चमकाता है। रश्मिमान् होने से रश्मियों द्वारा जलकणों को खींचकर आकाश में मेघों को बनाता और समय पर पुनः बरसाता है और पुनः मेघ में पहुँच कर विद्युद्रूप होकर जलों को थामता है बरसाता भी है। पृथिवी पर अग्नि रूप में ओषधि आदि को प्रेरित कर आहार कराता है। ऐसे ही विद्वान् या राजा समाज और राष्ट्र को उत्तम नीति द्वारा चमकावे, सुख की वर्षा करे और भोज्य पदार्थों को सुखमय बनावे ॥ ५ ॥

**भुवो यज्ञस्य रजसश्च नेता यत्रा नियुद्भिः सचसे शिवाभिः ।**
**दिवि मूर्धानं दधिषे स्वर्षां जिह्वामग्ने चकृषे हव्यवाहम् ॥ ६ ॥**

भुवः । यज्ञस्य । रजसः । च । नेता । यत्र । नियुत्ऽभिः । सचसे । शिवाभिः । दिवि । मूर्धानम् । दधिषे । स्वःऽसाम् । जिह्वाम् । अग्ने । चकृषे । हव्यऽवाहम् ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्ने ! यदा त्वम् ( जिह्वां स्वर्षां हव्यवाहं चकृषे) स्वज्वालां सुखसम्भाजिकां *"स्वः सुखं सनति सम्भजति यया सा स्वर्षा, ताम्"* [ यजु० १३ । १५ दयानन्दः ] *"षण सम्भक्तौ"* [ भ्वादिः ] होतुमर्हस्य वोढ्रीं करोषि ( दिवि मूर्धानं दधिषे ) तदा त्वं द्युलोके वर्तमानं सूर्यम् *"एष वै मूर्धा य एष सूर्यः-तपति"* [ श० १३ । ४ । १ । १३ ] प्रति धारयसि-आश्रयसि-तद्धव्यं प्रसारयितुम्, उक्तं यथा-*'अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यगादित्य-*

मुपतिष्ठति" [ मनु० ३ । ६७ ] ( यत्र शिवाभिः-नियुद्भिः-सचसे ) यत्र देशकल्याणकरीभिः-नियताहुतिभिः "नियुतो नियमनात्" [ निरु० ५ । २७ ] सह समवैति ( यज्ञस्य रजसः-च नेता भुवः ) तत्र त्वं यज्ञस्य तत्फलभूतस्य रञ्जनीयप्रदेशस्य च नेता सम्पादको भवसि ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे पार्थिव अग्नि ! तू ( जिह्वां स्वर्षां हव्यवाहं चकृषे ) अपनी ज्वाला को सुखसम्भाजन कराने वाली होमने योग्य वस्तु को वहन करने वाली करता है–बनाता है, तो ( दिवि मूर्धानं दधिषे ) द्युलोक में वर्तमान सूर्य को धारण करता है–आश्रय बनाता है, हव्य पदार्थ को ऊपर ले जाने को–सूर्य की ओर हव्य पदार्थ को प्रेरित करता है ( यत्र शिवाभिः-नियुद्भिः-सचसे ) जिस देश में कल्याण करने वाली नियत आहुतियों के साथ सङ्गत होता है तो ( यज्ञस्य रजसः-च नेता भुवः ) उस देश में तू यज्ञ का और उस रञ्जनात्मक प्रदेश का नेता–सम्पादक होता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—अग्नि की ज्वाला सुख-सम्भाजिका है । वह होमे हुए पदार्थ वहन करके सूर्य तक ले जाती है । नियत आहुतियों से संयुक्त होकर ही अग्नि यज्ञ को और यज्ञ से रञ्जनीय हुए देश या वातावरण को उत्तम बनाती है । ऐसे ही विद्वान् की वाणी मीठी और कल्याणकरी होकर समाज में ऊपर तक पहुंचकर वातावरण को अच्छा बनाती है ॥ ६ ॥

**अस्य त्रितः क्रतुना वव्रे अन्तरिच्छन्धीतिं पितुरेवैः परस्य ।**
**सचस्यमानः पित्रोरुपस्थे जामि ब्रुवाण आयुधानि वेति ॥ ७ ॥**

अस्य । त्रितः । क्रतुना । वव्रे । अन्तः । इच्छन् । धीतिम् । पितुः । एवैः । परस्य । सचस्यमानः । पित्रोः । उपऽस्थे । जामि । ब्रुवाणः । आयुधानि । वेति ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अस्य परस्य पितुः ) एतस्योत्कृष्टस्य पालकस्य पितृभूतस्य परमात्मनः ( धीतिम्-इच्छन्-त्रितः ) आधारणामाश्रयभूतामुपासनाम् *"धीङ्-आधारे" [ दिवादिः ]* ततः क्तिन् *"धीतिः–धारणा" [ ऋ० १ । ११६ । २ दयानन्दः ]* इच्छन्–वाञ्छन् त्रितः–त्रिस्थानः–त्रिषु स्थानेषु स्थूलसूक्ष्मकारणशरीरेषूत्पत्स्यमानः–आत्मा ( क्रतुना–अन्तः–वव्रे ) अध्यात्मकर्मणा योगाभ्यासेन स्वाभ्यन्तरे वृणोति, यथा ( पित्रोः-उपस्थे ) मातापित्रोराश्रये ( सचस्यमानः ) समवैष्यन्–सङ्गच्छमानः ( जामि ब्रुवाणः ) पुत्र इव जामित्वं पुत्रत्वं कथयन् रक्ष्यमाणः ( आयुधानि वेति ) अध्यात्मबलरूपाणि शस्त्राणि प्राप्नोति ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अस्य परस्य पितुः ) इस उत्कृष्ट पिता पालक परमात्मा की ( धीतिम्-इच्छन्-त्रितः ) आधारणा–उपासना को चाहते हुए–चाहने प्राप्त करने हेतु तीन–स्थूलसूक्ष्मकारण-शरीरों में प्रवेश करने वाला आत्मा ( क्रतुना-अन्तः-वव्रे ) अध्यात्मकर्म योगाभ्यास से अपने अन्दर वरता है ( पित्रोः-उपस्थे सचस्यमानः-जामि ब्रुवाणः ) जैसे माता-पिता के आश्रय में सङ्गति को प्राप्त हुआ बालक अपने को पुत्र कहता हुआ और सुरक्षित रहता हुआ ( आयुधानि वेति ) अध्यात्मबलरूप शस्त्रों को प्राप्त करता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—परमपिता परमात्मा के आश्रयरूप–उपासना के हेतु तीन शरीरों में जाने वाले आत्मा को योगाभ्यास करना चाहिये। बन्धन को काटने वाले अध्यात्मबलरूप शस्त्र ही हैं। जैसे माता-पिता के आश्रय में बालक सुरक्षित रहता है ऐसे ही आत्मा परमात्मा के आश्रय में बन्धनरहित निर्भय और सुरक्षित हो जाता है ॥ ७ ॥

स पित्र्याण्यायुधानि विद्वानिन्द्रेषित आप्त्यो अभ्ययुध्यत् ।
त्रिशीर्षाणं सप्तरश्मिं जघन्वान्त्वाष्ट्रस्य चिन्निः ससृजे त्रितो गाः ॥ ८ ॥

सः । पित्र्याणि । आयुधानि । विद्वान् । इन्द्रऽइषितः । आप्त्यः । अभि । अयुध्यत् । त्रिऽशीर्षाणम् । सप्तरश्मिम् । जघन्वान् । त्वाष्ट्रस्य । चित् । निः । ससृजे । त्रितः । गाः ॥ ८ ।

संस्कृतान्वयार्थः—( सः-आप्त्यः ) सः खलु सर्वज्ञातगुणप्राप्ते व्याप्ते परमात्मनि स्थित आत्मा ( पित्र्याणि-आयुधानि-विद्वान् ) पितुः परमात्मनः सङ्गेन प्राप्तव्यानि खल्वध्यात्मबलानि लब्धवान् सन् ( इन्द्रेषितः-अभि-अयुध्यत् ) तेन परमात्मना प्रेरितः-प्रकर्षं प्राप्तः सन् युद्धं कृतवान्-करोति ( त्रिशीर्षाणं सप्तरश्मिं जघन्वान् ) स्थूलसूक्ष्मकारणात्मकं शिरोवद्--यस्य तत्–शरीरं सप्तरश्मिं सप्तप्रग्रहाः प्रग्रहवज्ज्ञानेन्द्रियाणि मनस्तथोपस्थेन्द्रियं च यस्मिन् तथाभूतं शरीरत्रयं हतवान्–हन्ति–त्यजति ( त्रितः-त्वाष्ट्रस्य गाः-चित्-निः ससृजे ) स आत्मा अस्य शरीरस्य त्वष्टुः पुत्रस्य रेतस उत्पन्नस्य *"त्वष्टा रेतो भुवनस्य"* [ मं० ४ । १४ । ६ ] गाः–रश्मीन् प्रग्रहान् *"गावः–रश्मिनाम"* [ निघ० १ । ४ ] स्वांविषयेष्वाकर्षकेन्द्रियरूपान् प्रग्रहान् पुनर्जन्मनि गमयितॄन् निःसारयति बहिष्करोति ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( सः-आप्त्यः ) वह सर्वज्ञानगुणप्राप्त व्याप्त परमात्मा में स्थित या वर्तमान आत्मा ( पित्र्याणि–आयुधानि विद्वान् ) पिता परमात्मा की सङ्गति से प्राप्त अध्यात्मबलरूप शस्त्रों को प्राप्त हुआ ( इन्द्रेषितः-अभि-अयुध्यत् ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा द्वारा प्रेरित–प्रकर्ष को प्राप्त हुआ युद्ध करता है–संघर्ष करता है ( त्रिशीर्षाणं सप्तरश्मिं जघन्वान् ) तीन शिरों वाले शरीर के समान स्थूलसूक्ष्मकारण शिरों वाले शरीर तथा सात रश्मियों–प्रग्रहों–लगामों को अपने-अपने विषयों में लगामों के समान खींचने वाले ज्ञानेन्द्रियों मन और उपस्थेन्द्रिय वाले शरीर रूप विरोधी को परास्त करता है–त्यागता है ( त्रितः-त्वाष्ट्रस्य गाः-चित्-निससृजे ) आत्मा शरीरबीजभाव से उत्पन्न पुनर्जन्म में ले जाने वाली इन्द्रियवासनालगामों को निकाल फेंकता है ॥ ८ ॥

भावार्थ—योग द्वारा परमात्मा से आत्मा को अध्यात्मबल प्राप्त होता है तो स्थूलसूक्ष्म-कारणशरीरशिरों वाले और सात लगामों–पांच ज्ञानेन्द्रियां मन तथा उपस्थेन्द्रिय वाले शरीर को वह पराजित करता है। शरीर के कारणरूप गर्भधारण करानेवाले गर्भबीजप्रभाव की वासनाओं को भी निकाल फेंकता है ॥ ८ ॥

भूरीदिन्द्र उदिनक्षन्तमोजोऽवाभिनत् सत्पतिर्मन्यमानम् ।
त्वाष्ट्रस्य चिद्विश्वरूपस्य गोनामाचक्राणस्त्रीणि शीर्षा परा वर्क् ॥ ९ ॥

भूरि । इत् । इन्द्रः । उत्ऽइनक्षन्तम् । ओजः । अव । अभिनत् । सत्ऽपतिः । मन्यमानम् । त्वाष्ट्रस्य । चित् । विश्वऽरूपस्य । गोनाम् । आऽचक्राणः । त्रीणि । शीर्षा । परा । वर्गिति वर्क् ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सत्पतिः-इन्द्रः ) मुमुक्षुपालकः-ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( भूरि-इत्-ओजः-उदिनक्षन्तं मन्यमानम् ) बहु खलु बलमुद्व्याप्नुवन्तं प्राप्तवन्तमात्मानं मन्यमानं कमपि ( अव-अभिनत् ) अवभिनत्ति-विनाशयति । सत्पुरुषस्य मुमुक्षोर्विरोधिनमिति यावत् तद्रक्षार्थम् ( विश्वरूपस्य त्वाष्ट्रस्य चित् ) सर्वप्राणिगतस्य वीर्यादुत्पन्नस्य शरीरस्यापि च ( गोनाम्-आचक्राणः ) पुनर्जन्मनि गमयितॄन् रश्मीन् प्रग्रहानाहतान् कुर्वाणः ( त्रीणि शीर्षा परा वर्क् ) त्रीणि स्थूलसूक्ष्मकारणशरीराणि परावर्जयति-पृथक्करोति ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सत्पतिः-इन्द्रः ) सत्पुरुष स्वोपासक मुमुक्षु का पालक ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( भूरि-इत्-ओजः-उदिनक्षन्तं मन्यमानम् ) स्वोपासकविरोधी, बहुत बल को प्राप्त हुए मन्यमान को ( अव-अभिनत् ) छिन्न-भिन्न कर देता है-नष्ट कर देता है, अतः ( विश्वरूपस्य त्वाष्ट्रस्य चित् ) सर्वप्राणिगत वीर्य से उत्पन्न शरीर के भी ( गोनाम्-आचक्राणः ) पुनर्जन्म में ले जाने वाली रश्मियों-लगामों को आहत करता हुआ ( त्रीणि शीर्षा परा वर्क् ) तीनों शिररूप स्थूलसूक्ष्मकारणशरीरों को परे अलग कर देता है ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—मुमुक्षुजनों का पालक परमात्मा अपने मुमुक्षु उपासकों के विरोधी अपने को बड़ा बलवान् मानने वाले अभिमानी को छिन्न-भिन्न कर देता है । पुनः वीर्य से उत्पन्न प्राणिमात्र को प्राप्त, इस देह की लगामों को—पुनर्जन्म में ले जाने वाली लगामों को नष्ट करता है और तीनों देहों शिरों को उपासक आत्मा से पृथक् कर उसे मोक्ष में पहुंचा देता है ॥ ९ ॥



# नवमं सूक्तम्

ऋषिः—त्रिशिरास्त्वाष्ट्रः, सिन्धुद्वीप आम्बरीषो वा ।

देवता—आपः ।

छन्दः—१-४, ६ गायत्री । ५ वर्धमाना गायत्री । ७ प्रतिष्ठा गायत्री । ८, ९ अनुष्टुप् ।

स्वरः—१-७ षड्जः । ८, ९ गान्धारः ।

विषयः—अत्रसूक्ते 'आपः' इति शब्देन जलानां गुणलाभाः प्रोच्यन्ते ।

इस सूक्त में 'आपः' शब्द से जलों के गुण और लाभ बतलाये गये हैं ।

आपो हि ष्ठा मयोभुवस्ता न ऊर्जे दधातन ।
महे रणाय चक्षसे ॥ १ ॥

आपः । हि । स्थ । मयःभुवः । ताः । नः । ऊर्जे । दधातन । महे । रणाय । चक्षसे ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ताः-आपः ) ता यूयमापः ! ( मयः-भुवः ) सुखस्य भावयित्र्यः–सुखसम्पादिका वा *"मयः सुखनाम"* [ निघ० ३ । ६ ] ( हि स्थ ) अवश्यं स्थ ( नः ) अस्मान् ( ऊर्जे ) जीवनबलाय ( महे रणाय चक्षसे ) महते रमणीयाय दर्शनाय ( दधातन ) धारयत ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ताः- आपः ) वे तुम जलो ! ( मयः-भुवः ) सुख को भावित कराने वाले–सुखसम्पादक ( हि स्थ ) अवश्य हो ( नः ) हमें ( ऊर्जे ) जीवनबल के लिए ( महे रणाय चक्षसे ) महान् रमणीय दर्शन के लिए ( दधातन ) धारण करो ॥ १ ॥

**भावार्थ**—जल अवश्य सुखकारण और जीवनबल देने वाले हैं । यथावसर शीतजल या उष्णजल उपयुक्त हुआ तथा महान् रमणीय दर्शन बाहिरी दृष्टि से नेत्र-शक्ति धारण कराने वाला, भीतरी दृष्टि से मानसशांति वा अध्यात्मदर्शन कराने का हेतु भी है । इसी प्रकार आप्त विद्वान् जन भी सुखसाधक, जीवन में प्रेरणा देने वाले और अध्यात्मदर्शन के निमित्त हैं । उनका सङ्ग करना चाहिए ॥ १ ॥

यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः ।
उशतीरिव मातरः ॥ २ ॥

यः । वः । शिवऽतमः । रसः । तस्य । भाजयत । इह । नः । उशतीःऽइव । मातरः ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वः ) हे आपः ! युष्माकम् ( यः ) यः खलु ( शिवतमः-रसः ) कल्याणतमोऽतिकल्याणसाधको रसोऽस्ति ( तस्य नः ) तम् 'व्यत्ययेन षष्ठी' नोऽस्मान् ( इह ) अस्मिन् शरीरे ( भाजयत ) सेवयत ( उशतीः-मातरः-इव ) पुत्रसमृद्धिं कामयमाना मातर इव, यथा ताः स्वस्तन्यं रसं दुग्धं पुत्रं भाजयन्ति पाययन्ति तद्वत् ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वः ) हे जलो ! तुम्हारा ( यः ) जो ( शिवतमः-रसः ) अत्यन्तकल्याणसाधक रस है-स्वाद है ( तस्य नः ) उसे हमें ( इह ) इस शरीर में ( भाजयत ) सेवन कराओ ( उशतीः-मातरः-इव ) पुत्रसमृद्धि को चाहती हुई माताओं के समान, वे जैसे अपना दूध पुत्र को सेवन कराती हैं-पिलाती हैं ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जलों के अन्दर तृप्तिकर स्वाद है जोकि सुख देने वाला है और भोजन को रस में परिणत करता है । इसी प्रकार आप्तविद्वान् जनों का ज्ञानरस आत्मा को सुख वा जीवन देता है । उनके उपदेशों का श्रवण करना चाहिए ॥ २ ॥

तस्मा अरं गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ ।
आपो जनयथा च नः ॥ ३ ॥

तस्मै । अरम् । गमाम । वः । यस्य । क्षयाय । जिन्वथ । आपः । जनयथ । च । नः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यस्य क्षयाय ) यस्य रसस्य निवासाय शरीरे सात्म्यकरणाय संस्थापनाय *"क्षि निवासगत्योः"* [ *तुदादिः* ] ( आपः-जिन्वथ ) हे आपः ! तर्पयथ ( तस्मै वः-अरं गमाम ) तत्प्राप्तये युष्मान् पूर्णरूपेण सेवेमहि ( च ) यतश्च ( नः-जनयथ ) अस्मान् प्रादुर्भावयथ पोषयथ, उक्तं यथा—*"वेत्थ यदा पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति"* [ *छान्दो० ५ । ३ । ३* ] ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यस्य ) जिस रस के ( क्षयाय ) निवास के लिए—सात्म्य करने के लिए—संस्थापित करने के लिए ( आपः ) हे जलो ! ( जिन्वथ ) तृप्त करते हो ( तस्मै ) उस रस के लिए—उसकी पुष्टि के लिए ( वः ) तुम्हें ( अरं गमाम ) हम पूर्णरूप से सेवन करते हैं ( च ) और ( नः ) हमें ( जनयथ ) प्रादुर्भूत—समृद्ध—पुष्ट करते हो ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जल का सार भाग शरीर में सात्म्य हो जाता है, वह समृद्ध करने पुष्ट करने का निमित्त बनता है । इसी प्रकार आप्त विद्वान् जनों का ज्ञान—सार आत्मा में बैठ जाता है जो आत्मा को बल देता है ॥ ३ ॥

शं नो॑ दे॒वीर॒भिष्ट॑य॒ आपो॑ भवन्तु पी॒तये॑ ।
शं योर॒भि स्र॑वन्तु नः ॥ ४ ॥

शम् । नः॒ । दे॒वीः । अ॒भिष्ट॑ये । आपः॑ । भ॒व॒न्तु॒ । पी॒तये॑ । शम् । योः । अ॒भि । स्र॒व॒न्तु॒ । नः॒ ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवी:-आपः ) दिव्यगुणवत्यो दृश्यमानाः-स्नानार्हाः पानार्हा आपः ( नः ) अस्माकम् ( अभिष्टये ) स्नानक्रियायै 'अभिपूर्वात् "ष्टै वेष्टने" [ भ्वादिः ] ततः किः प्रत्ययः' । ( पीतये ) पानक्रियायै ( शं भवन्तु ) कल्याणरूपाः कल्याणकारिण्यो भवन्तु, ता आपः ( शंयोः ) रोगाणां शमनं भयानां यावनं पृथक्करणम् "*शमनं च रोगाणां यावनं च भयानाम्*" [ निरु० ४ । २१ ] ( अभिस्रवन्तु ) अभितः-उभयतः स्रावयन्तु वाहयन्तु ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थः**—( देवी:-आपः ) दिव्यगुणवाले दृश्यमान स्नानयोग्य तथा पानयोग्य शरीर के अन्दर व्यापने योग्य जल ( नः ) हमारी ( अभिष्टये ) स्नानक्रिया के लिए और ( पीतये ) पानक्रिया के लिए ( शं भवन्तु ) कल्याणकारी होवें वे जल ( शंयोः-अभिस्रवन्तु ) वर्तमान रोगों का शमन और भावी रोगों के भयों का पृथक्करण करें—उन्हें बाहर भीतर दोनों ओर से रिसावें-बहावें ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—जल का स्नान और पान करने से शरीर में वर्तमान रोगों का शमन और भावी रोगभयों का पृथक्करण हो जाता है तथा दोनों ही प्रकार स्नान और पान सुख शांति को प्राप्त कराते हैं। इसीप्रकार आप्तजनों के सङ्ग से बाहरी पापसंस्पर्श का अभाव और भीतरी पापताप की उपशांति होती है। अध्यात्म से आपः—व्यापक परमात्मा के जगत् में प्रत्यक्षीकरण और अन्तरात्मा में साक्षात् अनुभव से सच्चा सुख और शान्ति की प्राप्ति होती है—अमृत की वर्षा होती है ॥ ४ ॥

ईशा॑ना॒ वार्या॑णां॒ क्षय॑न्तीश्चर्षणी॒नाम् ।
अ॒पो या॑चामि भेष॒जम् ॥ ५ ॥

ईशा॑नाः । वार्या॑णाम् । क्षय॑न्तीः । च॒र्ष॒णी॒नाम् । अ॒पः । या॒चा॒मि॒ । भे॒ष॒जम् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वार्याणाम्-ईशानाः ) वरणीयानां गुणानां स्वामिनीः ( चर्षणीनां क्षयन्तीः ) मनुष्यादीनां निवासयित्रीः ( अपः ) ता अपः ( भेषजं याचामि ) सुखकरमौषधं प्रयोक्तुमिच्छामि ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वार्याणाम्-ईशानाः ) वरणीय गुणों के स्वामीरूपों—( चर्षणीनां क्षयन्तीः ) मनुष्यादियों में निवास कराने वाले ( अपः ) जलों को ( भेषजं याचामि ) सुखकारक औषध के रूप में चाहता हूं—यथोचित प्रयोग करना चाहता हूं ॥ ५ ॥

भावार्थ—जलों के सेवन करने से शरीर में उत्तम गुण प्राप्त होते हैं मानो वे संसार में निवास कराने व दीर्घ जीवन के हेतु हैं। जल सुखकारक औषध है इसका सेवन करना ही चाहिए। इसी प्रकार आप्तजनों के सङ्ग से उत्तम गुणों की प्राप्ति और मानवसमाज में अच्छा स्थान मिलता है। सचमुच उनका सङ्ग आत्मिक औषध है ॥ ५ ॥

अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा ।
अग्निं च विश्वशंभुवम् ॥ ६ ॥

अप्ऽसु । मे । सोमः । अब्रवीत् । अन्तः । विश्वानि । भेषजा । अग्निम् । च । विश्वऽशंभुवम् ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सोमः ) उत्पादकः परमात्मा ( मे ) मह्यम् ( अब्रवीत् ) उपदिशति ( अप्सु-अन्तः ) अपामभ्यन्तरे ( विश्वानि भेषजा ) सर्वाण्यप्यौषधानि सन्ति ( विश्वशंभुवम्-अग्निं च ) सर्वकल्याणस्य भावयितारं साधकमग्निं च 'अब्रवीत्' ब्रवीति ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( सोमः ) उत्पादक परमात्मा ( मे ) मेरे लिये ( अब्रवीत ) कहता है—उपदेश देता है, कि ( अप्सु-अन्तः ) जलों के अन्दर ( विश्वानि भेषजा ) सारे औषध हैं ( विश्वशम्भुवम्—अग्नि च ) सर्वकल्याण करने वाले अग्नि को भी कहता है—उपदिष्ट करता है ॥ ६ ॥

भावार्थ—जलों में सर्वरोगों को दूर करने वाले गुण हैं, विविध रीति से सेवन करने से—स्नान, पान, स्पर्श, मार्जन आचमन आदि द्वारा वे प्राप्त होते हैं। जलों के अन्दर अग्नि भी है वह स्वास्थ्य का संरक्षण करती है। वह जलों में स्वतःप्रविष्ट है विद्युद्रूप से बाहर प्रकट होती है। इसी प्रकार आप्तजन, लोगों के आन्तरिक दोषों को दूर करते हैं और उनमें गुणों का आधान करते हैं ॥ ६ ॥

आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वे३ मम ।
ज्योक्च सूर्यं दृशे ॥ ७ ॥

आपः । पृणीत । भेषजम् । वरूथम् । तन्वे । मम । ज्योक् । च । सूर्यम् । दृशे ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( आपः ) हे आपः ! ( मम तन्वे ) मम शरीराय ( वरूथं भेषजम् ) रोगनिवारकमौषधम् ( पृणीत ) दत्त—प्रयच्छत *"पृणातिर्दानकर्मा" [ निघ० ३ । २० ]* येन ( ज्योक् च सूर्यं दृशे ) चिरकालपर्यन्तं यावज्जीवं सूर्यं पश्येयम् ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( आपः ) हे जलो ! ( मम तन्वे ) मेरे शरीर के लिये ( वरूथं भेषजम् ) रोगनिवारक औषध को ( पृणीत ) दो—प्रदान करो, जिससे कि ( सूर्यं ज्योक् च दृशे ) सूर्य को देर तक जीवनपर्यन्त देखता रहूं ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—जल रोग को दूर करने वाले औषध को देता है साथ ही सूर्य को देखने की शक्ति को लुप्त नहीं होने देता—दृष्टि को बढ़ाता है—आंखों में मार्जन आदि करने से। इसी प्रकार आप्त विद्वान् अपने सत्सङ्ग—उपदेश से दोषों को दूर करते हैं और अध्यात्म दृष्टि देते हैं ॥ ७ ॥

इ॒दमा॑पः॒ प्र व॑हत॒ यत्किं च॑ दुरि॒तं मयि॑ ।
यद्वा॒हम॑भिदु॒द्रोह॒ यद्वा॑ शे॒प उ॒तानृ॑तम् ॥ ८ ॥

इ॒दम् । आप॒ः । प्र । व॒ह॒त॒ । यत् । किम् । च॒ । दुः॒ऽइ॒तम् । मयि॑ । यत् । वा॒ । अ॒हम् । अ॒भि॒ऽदु॒द्रोह॑ । यत् । वा॒ । शे॒पे । उ॒त । अनृ॑तम् ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( आपः ) हे आपः ! ( इदम् ) इदं प्रसिद्धं शरीरोपलिप्तं मलम् ( प्रवहत ) प्रवहत—दूरीकुरुत, तथा ( यत् किञ्च दुरितं मयि ) यत् किमपि दुरितं दुर्गतगमनं यत्-तत् तमोऽसावधानत्वं मयि भवेत् तदपि दूरं गमयत *"सूर्य-उद्यन्। दिवाकरोऽति द्युम्नैस्तमांसि विश्वातारीद् दुरितानि शुक्रः"* [ अथर्व० १३ । २ । २४ ] ( यत्-वा ) यच्च ( अहम्-अभिदुद्रोह ) अहं द्रोहं क्रोधं कुर्यां तदपि दूरीकुरुत ( यत्-वा ) यच्च ( उत ) अपि ( अनृतं शेपे ) असत्यं शपामि—अपवदामि, निन्दामि-अन्यथा प्रलपामि वा तदपि मत्तो दूरीकुरुत ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( आपः ) जलो ! ( इदम् ) इस प्रसिद्ध शरीरमल—शरीर पर लिप्त मल को ( प्रवहत ) परे वहादो ( यत् किञ्च दुरितं मयि ) जो कुछ दुःख से गमन—किसी कार्य में गति हो उस अन्धरूप तमोगुण असावधानभाव को मेरे अन्दर से दूर करो ( यत्-वा ) और जो ( अहम्-अभिदुद्रोह ) मैं द्रोह—क्रोध करूं उसे भी परे करो ( यत्-वा-उत ) और जो भी ( अनृतं शेपे ) असत्य—झूठ या आक्षेपवचन किसी को बोलूं उसे भी दूर करो ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—जल मनुष्य के देहमलों को अलग करता है, तमोगुण, आलस्य, असावधानता को मिटाता है, क्रोध को शान्त करता है। बुरा कहने, निन्दा करने, अहित वचन बोलने से उत्पन्न क्लेश को भी दूर करता है—उस प्रवृत्ति को हटाता है। जल से स्नान, नेत्रमार्जन और उसके पान द्वारा मनुष्य पापकर्म के उपरान्त पश्चात्ताप करता है। इसी प्रकार आप्तजन के सत्सङ्ग से मलिनता, तमोगुण की प्रवृत्ति, क्रोधभावना और निन्दा से परे हो जाता है ॥ ८ ॥

आपो॑ अ॒द्यान्व॑चारिषं॒ रसे॑न॒ सम॑गस्महि ।
पय॑स्वानग्न॒ आ ग॑हि॒ तं मा॒ सं सृ॑ज॒ वर्च॑सा ॥ ९ ॥

आप॑ः । अ॒द्य । अनु॑ । अ॒चा॒रि॒ष॒म् । रसे॑न । सम् । अ॒ग॒स्म॒हि॒ । पय॑स्वान् । अ॒ग्ने॒ । आ । ग॒हि॒ । तम् । मा॒ । सम् । सृ॒ज॒ । वर्च॑सा ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( आपः ) हे आपः ! ( अद्य ) अस्मिन् जीवने ( अनु-

अचारिषम् ) अहं युष्मान्–आनुकूल्येन सेवे–उपयुञ्जे ( रसेन समगस्महि ) युष्माकं रसेन स्पर्शास्वादनरूपेण गुणेन सह सङ्गच्छेमहि–संसृष्टा भवेम–इत्यतः ( अग्ने ) हे आसामपां स्वामिन् ! प्रेरक ! अग्रणायक ! परमात्मन् ! ( पयस्वान्-आगहि ) तेजस्वान् तेजस्वी सन् *"ऐन्द्रं तेजः पयः"* [ तै० ६ । ३ । ५ । ३ ] आगच्छ समन्तात् प्राप्नुहि ( तं मा ) तं माम् ( वर्चसा संसृज ) तेजसा संयोजय ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( आपः ) हे जलो ! ( अद्य ) इस जीवन में ( अनु–अचारिषम् ) तुम्हें अनुकूलता से सेवन करता हूँ–बाहर स्नानद्वारा भीतर पानद्वारा ( रसेन समगस्महि ) तुम्हारे रस–स्पर्श स्वाद–रूप गुण से हम संयुक्त होते हैं अतः ( अग्ने ) हे इन जलों के अग्रणायक–प्रेरक स्वामी परमात्मन् ! तू ( पयस्वान्–आगहि ) तेजस्वी बनकर समन्तरूप से मुझे प्राप्त हो और फिर ( तं मा ) उस मुझ को ( वर्चसा संसृज ) तेज से संयुक्त कर ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—जलों का ठीक–ठीक सेवन करने उचितरूप से स्नान, मार्जन और पान करने से लाभ लेने चाहिएं । इसी प्रकार आप्तजनों से साक्षात् सत्सङ्ग तथा उपदेश ग्रहण कर अपने बाह्य वातावरण को बनावें और आन्तरिक सुखशांति को प्राप्त करें तथा इन जलों एवं आप्तजनों के स्वामी प्रेरक परमात्मा के तेज आनन्द से अपने को तेजस्वी और आनन्दी बनावें ॥ ६ ॥



# दशमं सूक्तम्

**ऋषिः**—१, ३, ५–७, ११, १३ यमी वैवस्वती । २, ४, ८–१०, १२, १४ यमो वैवस्वतः ।

**देवताः**—१, ३, ५–७, ११, १३ यमो वैवस्वतः । २, ४, ८–१०, १२, १४ यमी वैवस्वती ।

**छन्दः**—१, २, ४, ६, ८ विराट् त्रिष्टुप् । ३, ११ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । ५, ९, १०, १२ त्रिष्टुप् । ७, १३ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । १४ निचृत् त्रिष्टुप् ॥

**स्वरः**—धैवतः ।

## वक्तव्य

इस सूक्त में यम–यमी का संवाद है । सायण आदि भाष्यकारों ने यम-यमी का भाई–बहन अर्थ करके इतना अश्लील मैथुनी संवाद स्थिर किया है कि जिससे विधर्मी तथा पाश्चात्त्य विद्वानों को वेदों पर आक्षेप करने का अवसर मिला । अपि च सामयिक भारतीय स्वाध्यायि–मस्तिष्कों पर भी सायण की अनुचरता का रङ्ग चढा । किन्तु इस सूक्त के "अन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत्" इस मन्त्रांश को ऋषि दयानन्द ने सन्तानोत्पत्ति करने में असमर्थ पति की ओर से सन्तानाभिलाषी पत्नी के लिये नियोग की आज्ञा में प्रमाणित किया है । ऋषि की योजना से प्रतीत होता है कि वे इस सूक्त को पति–पत्नी का संवाद समझते थे, अतएव ऋषि दयानन्द के मन्तव्य से यम-यमी पति–पत्नी हैं ।

अस्तु, वेदार्थ करने के लिए वेदाङ्गों की व्यवस्था माननीय है, उनमें भी प्रधान अङ्ग है व्याकरण–"षट्स्वङ्गेषु प्रधानं व्याकरणम्" [ महाभाष्य आ० १ ] इसलिए *"पुंयोगादाख्यायाम्"* [ अष्टा० ४ । १ । ४८ ] इस व्याकरण व्यवस्था का मानना अत्युचित है । इस सूत्र से यम–यमी का सम्बन्ध पति–पत्नी ही सिद्ध होता है क्योंकि उक्त सूत्र से ङीष् प्रत्यय होकर यमी शब्द बनता है । सूत्रार्थ यह है कि पुरुष के लिए जो शब्द है उस शब्द से स्त्री वाचक होने में ङीष् प्रत्यय हो यदि वह स्त्री उसके साथ पुरुषयोग ( पुरुष-धर्म ) से विद्यमान हो । आख्याग्रहण का प्रयोजन यह है कि पुंयोग के लिये वह उद्यत, वर्तमान और पश्चात् समय में भी प्रसिद्ध हो, जैसे–'गोप' की स्त्री 'गोपी' और 'आचार्य' की 'आचार्यानी' जो कि पुंयोग के लिये उद्यत अर्थात् विवाहानन्तर गर्भाधान से पूर्व तथा गर्भाधान काल और उसके पश्चात् पति के जीते हुए या मर जाने पर भी वह स्त्री गोपी, आचार्य्यानी नाम से विख्यात होवे । ऋषि दयानन्द भी यमी का अर्थ यम की पत्नी करते हैं क्योंकि वे पूरे वैयाकरण

थे, जैसे—*"यम्यै—यमस्य न्यायकर्तुः स्त्रियै"* [ *यजु० २५ । ५* ] अतः पुंयोग में ही यमी शब्द अन्यथा नहीं।

पुंयोगादित किम्=पुंयोग से भिन्न कन्या का वाचक होने में 'यमा' *"अजाद्यतष्टाप्"* [ *अष्टा० ४ । १ । ४* ] से टाप् प्रत्यय हुआ है। उदाहरण का स्थान तथा प्रमाण—*"यमे इव यतमाने यदैतम्"* [ *ऋ० १० । १ ३ । २* ] यहां पर 'यमा च यमा च=यमे' है, और 'यतमाना च यतमाना च=यतमाने', इस प्रकार प्रथमा द्विवचन बनाया है। तथा ब्राह्मणग्रन्थ भी यमा ही समझकर व्याख्या करता है *"यमे इव ह्येते यतमाने प्रबाहुगितः"* [ *ऐत० ब्रा० ५ । ३* ] इस स्थान पर सायण भी ठीक होकर अर्थ करता है *" यथा लोके तादृश्यौ द्वे कन्यके सह वर्तेते तथेमे शकटे ( हविर्धाने )"* [ *ऐत० ब्रा० ५ । ३, सायण भाष्य* ]

उपर्युक्त प्रमाणों से यह स्पष्ट हो गया है कि यम—यमी शब्दों का पति—पत्नी के लिए ही प्रयुक्त होना उचित है। अब इस बात को भी प्रस्तुत करते हैं कि यम—यमी शब्द जिनके वाचक हैं उनका परस्पर क्या सम्बन्ध है—

यहां यम—यमी का अर्थ दिन—रात्रि है। "यम—यमी" [ निघ० ५ । ४—५ ] अन्तरिक्षस्थान देवताओं में 'पद' नाम करके पढ़े हुए हैं। इन्हीं को कोई नामान्तर से "अश्विनौ' भी कहते हैं जैसे *"तत्कावश्विनौ द्यावापृथिव्यावित्येके ऽ होरात्रावित्येके सूर्याचन्द्रमसावित्येके"* [निरु० दैव० ६ । १] द्यावापृथिवी, दिन—रात, सूर्य चन्द्र ये मिथुन ( जोड़े ) हैं इन्हीं को कुछेक 'प्राण-रयि' भी कहते हैं। प्रश्नोपनिषद् में इसका अत्यन्त स्पष्टीकरण है यथा—*"स मिथुनमुत्पादयते रयिञ्च प्राणञ्चेत्येतौ मे बहुधा प्रजाः करिष्यतः"* [ *प्रश्नो० १ ।* ] प्रजापति ने 'प्राण—रयि' जोड़ा उत्पन्न किया, इसलिए कि ये दोनों मेरे लिये बहुत प्रकार की प्रजा को उत्पन्न करेंगे।

सो इस प्रकरण में 'आत्म—अनात्म=पुरुष—प्रकृति' 'अमूर्त—मूर्त' 'सूर्य—चन्द्र' 'उत्तरायण—दक्षिणायन' 'शुक्लपक्ष—कृष्णपक्ष' 'दिन—रात' 'वीर्य—रजः', ये सात जोड़े वर्णित किये हैं। अन्यत्र शास्त्रों में "अग्नि—पृथिवी' 'सूर्य—चन्द्र' 'राजा—रानी' को भी यम—यमी कहा है। अतः 'अश्विनौ' 'यम—यमी' 'प्राण—रयि' ये उक्त जोड़ों के अर्थवशात् नामान्तर हैं। उक्त जोड़े परस्पर पुरुष—स्त्री ( नर-मादा ) धर्म से वर्त्तमान हैं क्योंकि एक अग्नि प्रधान है और दूसरा जलप्रधान। यही बात निरुक्त में भी कही है "ज्योतिषा ऽ न्यो रसेनान्यः" [ निरु० ६ । १ ]। सुबोध के लिए निम्नं०क्रम देखिये—

| | ( अग्नि प्रधान ) | ( जल प्रधान ) |
|---|---|---|
| १. | द्यौः ( अग्नि[1] ) | पृथिवी |
| २. | दिन | रात |
| ३. | सूर्य | चन्द्र |

१. *"अग्निर्वै यमः, इयं ( पृथिवी ) यमी आभ्या ँ ह्नीद ँ सर्वं यतम्"* [ श० २ । १ । १० ] अग्निः—द्यौः *"दिवं यश्चक्रे मूर्द्धानम्* [ *अथर्व० १० । १० । ३२* ] *"अग्निर्मूर्धा"* [ मुण्डको० २ । १ ] वेद में 'द्यौ' शब्द से और उपनिषद् में 'अग्नि' शब्द से मूर्द्धा का वर्णन किया है, तथा *"अश्विनौ द्यावापृथिव्यौ"* इस निरुक्तवचन को सामने रखकर ऋषि दयानन्द लिखते हैं—

| | | |
|---|---|---|
| ४. | आत्मा ( पुरुष ) | अनात्म ( प्रकृति ) |
| ५. | अमूर्त | मूर्त |
| ६. | उत्तरायण | दक्षिणायन |
| ७. | शुक्लपक्ष | कृष्णपक्ष |
| ८. | वीर्य | रजः |
| ९. | राजा | रानी |

उक्त यम–यमी का सम्बन्ध पति–पत्नी है, अन्य कोई नहीं। प्रथम उपर्युक्त प्रश्नोपनिषद् के वचनों पर ही इस व्यवस्था को छोड़ देते हैं। देखिये वहां स्पष्ट ही मिथुन ( जोड़ा ) प्रजोत्पत्ति के लिए 'पति–पत्नी से ही वर्णन है, अन्यथा नहीं। क्योंकि प्रजोत्पत्ति 'पति–पत्नी' होकर ही करते हैं। पूर्वोक्त युग्मों में से कतिपय युग्म अन्यत्र शास्त्रों में पति–पत्नी शब्दों से वर्णित हैं जैसे– "अग्ने पृथिवीपते" [ तै० ३ । ११ । ४ । १ ] "पृथिव्यग्नेः पत्नी" [ गोपथ० २ । ९ ] वेद में भी 'द्यावापृथिवी' का पति–पत्नी भाव वर्णित है–"*द्यौर्मे पिता*....*माता पृथिवी महीयम्*" [ ऋ० १ । १ ६ ४ । ३ ३ ] द्यौ को पिता और पृथिवी को माता कहा है। पिता और माता का सम्बन्ध पति–पत्नी का ही होता है दूसरा कोई नहीं। वस्तुतः पूर्वोक्त जितने भी युग्म हैं उन सभी का परस्पर पति–पत्नी सम्बन्व है।

जो महाशय पूर्वोक्त युग्मों के पति–पत्नी भाव को स्वस्वामी रूप में कहने का आग्रह करते हैं वे मानो प्राचीन ऋषियों की मर्यादा का उल्लंघन करने की धृष्टता करते हैं क्योंकि "*पत्युर्नो यज्ञसंयोगे*" [ अष्टा० ४ । १ । ३३ ] में सिद्ध है कि 'पत्नी' शब्द यज्ञसंयोग अर्थात् दाम्पत्य–सम्बन्ध में ही है अन्यथा नहीं "इयं ब्राह्मणी ग्रामस्य पतिरस्ति न तु पत्नी"। अतः दाम्पत्य सम्बन्ध से जो एक दूसरे पर अधिकार रखते हैं उनको ही 'पति–पत्नी' कहते हैं इसलिए यम–यमी का सम्बन्ध पति–पत्नी है। स्वामी दयानन्द ने भी लिखा है कि यम–यमी के वाच्य दिन–रात परस्पर पति–पत्नी हैं–"*अथ रात्रिदिवसदृष्टान्तेन स्त्रीपुरुषौ कथं वर्तेयातामित्युपदिश्यते*" [ *दयानन्द ऋ० भाष्य १ । ६ २ । ८* ]।

इस प्रकार उपर्युक्त वेद, ब्राह्मणग्रन्थ, उपनिषद्, व्याकरण और ऋषि दयानन्द के वचनों से सिद्ध हुआ कि 'यम–यमी' परस्पर पति–पत्नी रूप में वर्तमान हैं। 'यम–यमी' के 'भाई–बहिन' सम्बन्ध को मानने वालों को उक्त वचनों पर ध्यान देना चाहिए।

## भाष्यम्

**विषयः—अत्र सूक्ते यमयमीसंवादेनाहोरात्रविज्ञानं गार्हस्थ्यशिक्षणं चालङ्कारिकत्वेनोच्यते।**

---

"द्यौरिति द्योतनात्मकाग्निप्रयोगेण..." [ ऋ० भा० भू०, नौविमानप्रकरण ] अतः 'द्यावापृथिव्यौ' यम–यमी कहलाये। जैसे 'अग्नि–पृथिवी' को गोपथ ब्राह्मण ने मिथुन कहा है वैसे ही निरुक्त में उसी को "'अश्विनौ' नाम से मिथुन कहा है। सायण भी 'अश्विनौ' अर्थात् द्यावापृथिवी, अहोरात्र, सूर्यचन्द्र को यम–यमी समझता है। [ ऋ० २ । ३ ९ । २ ]।

**इस सूक्त में यम-यमी संवाद से दिन-रात का विज्ञान और गृहस्थधर्मशिक्षण आलङ्कारिक ढंग से कहा गया है।**

**आ चित्सखायं सख्या ववृत्यां तिरः पुरू चिदर्णवं जगन्वान्।**
**पितुर्नपातमा दधीत वेधा अधि क्षमि प्रतरं दीध्यानः ॥ १ ॥**

ओ ( आ+उ[1] ) इति। चित। सखायम्। सख्या। ववृत्याम्। तिरः। पुरु। चित्। अर्णवम्। जगन्वान्। पितुः। नपातम्। आ। दधीत। वेधाः। अधि। क्षमि। प्रऽतरम्। दीध्यानः ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पुरु चित्-तिरः-अर्णवम-जगन्वान् ) पुरूणां बहूनाम् 'सुपां सुपो भवन्तीति षष्ठी बहुवचने प्रथमाद्विवचनम् पदपाठाग्रहेण षष्ठीबहुवचनप्रत्ययस्य लुक्। चित्-चेतयिता। सूर्यस्तिरस्तीर्णं सुविस्तृतमर्णवम्, अर्णवः समुद्रस्तमन्तरिक्षम् *"समुद्र-इत्यन्तरिक्षनामसु पठितम् [ निघ० १। ३ ]* तथा-अर्णः-जलं तद्वन्तमाकाशं जगन्वान् प्राप्तवान् अन्तरिक्षे स्थित इत्यर्थः। तदा किं जातमित्युच्यते ( चित् ) हे चेतनाशील ! अन्यान् चेतयितो दिवस ! ( सखायं सख्या ) अहं यमी रात्रिस्त्वां सखायं पूर्वतः सखीभूतं पतिमित्यर्थः, सख्या-सख्याय मित्रत्वाय, सख्यशब्दात् 'ङे' स्थाने आकारादेशः *"सुपां*

---

१. 'ओ' पद का 'आ+उ' के रूप में विभाग करना शास्त्रसम्मत पदविभाग है। उक्त पद का यह पदविभाग अन्य किसी भाष्यकार के मस्तिष्क में नहीं आया। यद्यपि सायण ने अन्य अनेक स्थानों पर इसी प्रकार पदविभाग किया है, उदाहरणार्थ—*"इहो इति। इह+उ, उ शब्दः अवधारणार्थः"* [ अथर्व० ३। १४। ४ ] "एषो इति" एषैव····उण " [ ऋ० १। ४६। १ ] इस प्रकार पदपाठ तीन प्रकार के शब्दों का होता है एक जो कि समस्त अर्थात् अवगृह्यपद दूसरे केवल पद और तीसरे प्रगृह्य पद। प्रगृह्य—पदों के पदपाठ के आगे सर्वदा इति शब्द का प्रयोग होता है जो उसके प्रगृह्य-स्वरूप का ज्ञान कराता है, ऐसा यजुःप्रातिशाख्य में लिखा है। प्रगृह्य पदपाठ दो प्रकार का होता है एक तो वह जो अष्टाध्यायी के *"ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम्, अदसो मात् शे, निपात एकाजनाङ्, सम्बुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे, उञः ऊँ, ईदूतौ च सप्तम्यर्थे"* [ अष्टाध्यायी अ० १। पा० १। सू० ११-१४, १६-१९ ] इन सूत्रों से प्रगृह्य होता है, जो एक पद में ही होता है। दूसरा *"ओत्"* [ अष्टा० १। १। १५ ] सूत्र से होता है जो दो पदों का होता है, जो कभी अनिपात और निपात का सन्धिपाठ, जैसे ऊपर "इहो, एषो" सायण भाष्य सहित दर्शाये हैं। और कभी दो निपातों का सन्धिपाठ प्रगृह्यपद होता है, किन्तु इस पक्ष में 'आङ्' के 'आ' का मेल होना आवश्यक है जिसका उपरि सूत्र के अनाङ् कहने से प्रतिषेध है जो कि 'आ+उ=ओ' हो जाता है। इसी ओत् सूत्र पर महाभाष्यकार ने लिखा है और उदाहरण भी साथ ही दिया है—*"अथवा प्रतिषेधार्थो ऽयमारम्भः। ओषु यातं मरुतः। ओषु यातं बृहती शक्वरी च। ओ चित् सखाय सख्या ववृत्याम्।"* [ महा० १। १। १५ ] यह महान् सन्तोष की बात है कि महाभाष्य में प्रकृत मन्त्र को उदाहरण के रूप में रखा है।

सुलुक्–[ अष्टा० ७ । १ । ३९ ] इत्यनेन । ( आ-ववृत्याम्-उ ) अतिशयेनावर्तयाम्येव–सुतरामाह्वयामि हि । आङ्पूर्वकवृतुधातोर्लिङि रूप लडर्थे शपश्श्लुश्च "बहुल छन्दसि" [ अष्टा० २ । ४ । ७६ ] सूत्रेण, व्यत्ययेन परस्मैपदं च ( अधिक्षमि ) पृथिव्या अधोभागे[1] पृथिव्यधिकृता । कुतः ? यदहमत्र पृथिव्या अधो भागेऽस्मि तस्मान्मत्समीपमागच्छेत्यर्थः ( प्रतरम् ) प्रकृष्टं तरन्ति जना दुःखमनेनेति प्रतरं योग्यसन्तानं पितृणस्योन्नायकम् ( दीध्यानः ) ध्यायन्–लक्षयन्निति यावत् ( वेधाः ) मेधावी ( पितुः-नपातम् ) जनकस्य नप्तारं स्वकायपुत्रमित्यर्थः ( आदधीत ) गर्भाधानरीत्या मयि स्थापयेति गर्भाधानस्य प्रस्तावः ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( पुरु ) अपने प्रकाश और तेज से अनेक पृथिवी आदि लोकों को ( चित् ) चेताने वाले सूर्य ने ( तिरः ) सुविस्तृत ( अर्णवम् ) जलमय अन्तरिक्ष को जब ( जगन्वान् ) प्राप्त किया अर्थात् उसमें स्थित हुआ, तब पृथिवी के निचले भाग में स्थित यमी–रात कहने लगी कि ( चित् ) हे चेतनाशील ! अन्यों को चेताने वाले दिवस ! ( सख्या ) सखिपन के लिए प्रेम से ( सखायम् ) तुझ सखारूप पति को ( आववृत्याम्+उ ) आमन्त्रित करती हूं अवश्य, आप ( अधिक्षमि ) इस पृथिवीतल पर नीचे आवें क्योंकि मैं पृथिवी के अधोभाग में हूं एवं मेरे समीप आकर ( प्रतरम् ) दुःख से तराने तथा पितृ–ऋण से अनृण कराने वाली योग्य सन्तान को ( दीध्यानः ) लक्ष्य में रखते हुए ( वेधाः ) आप मेधावी ( पितुः-नपातम् ) अपने पिता के पौत्र अर्थात् निजपुत्र को ( आदधीत ) गर्भाधान रीति से मेरे में स्थापन करो, यह मेरा प्रस्ताव है ॥ १ ॥

भावार्थ—सूर्योदय होने पर दिन पृथिवी के ऊपर और रात्रि नीचे होती है । गृहस्थाश्रम में पति से नम्र हो गृहस्थधर्म की याचना पत्नी करे तथा पितृ ऋण से अनृण होने के लिए पुत्र की उत्पत्ति करे ।

समीक्षा—प्रस्तुत मन्त्र पर सायण ने जो अश्लील अर्थ दिया है संदेह निवृत्ति के लिए उसकी समीक्षा दी जा रही है—

१—"अत्रास्मिन् सूक्ते वैवस्वतयोर्यमयम्योः संवाद उच्यते–अस्यामृचि यमं प्रति यमी प्रोवाच–तिरः–अन्तर्हितमप्रकाशमानं निर्जनप्रदेशमित्यर्थः"=विवस्वान् के लड़के–लड़की यम यमी का इस सूक्त में संवाद है, इस ऋचा में यम के प्रति यमी ने कहा–अप्रकाशमान निर्जनप्रदेश ( को गई और यम से कहने लगी ) ।

---

१. अधि–शब्दः *"अधिरीश्वरे"* [ अष्टा० १ । ४ । ९६ ] इति सूत्रेण कर्मप्रवचनीयः *"यस्मादधिकं यस्य चेश्वरवचनं तत्र सप्तमी"* [ अष्टा० २ । ३ । ९ ] अनेन च सप्तमी, क्षमा शब्दे ऽधियोगे 'अधिक्षमि' भसंज्ञायामाकारलोपः *"आतोधातोः"* [ अष्टा० ६ । ४ । १४० ] इति सूत्रे भाष्योक्तयोगविभागेन *"क्मश्च क्त्वि"* [ अष्टा० ६ । ४ । १८ ] यथा, *"सर्वे विधयश्छन्दसि विकल्प्यन्ते"* [ महाभाष्ये··· ] इतिवचनाच्च याडागमो न भवतः, अन्यत्रापि वेदे *"तन्वि"* [ ऋ० १ । ५५ । ८ ] ।

समीक्षा—क्या यहां विवस्वान् कोई देहधारी मनुष्य है कि जिसके यम यमी सन्तानों की कथा वेद वर्णन करता है ? क्या वैदिक काल से पूर्व उनकी उत्पत्ति हो चुकी थी अथवा अलङ्कार है जैसा कि नवीन लोग कहते हैं कि विवस्वान् सूर्य है उसका लड़का दिन और लड़की रात्रि है, ऐसा यदि मानते हैं तो वह अप्रकाशमान निर्जन देश कौनसा है जहां रात्रि गयी ?

२—"अर्णवं समुद्रैकदेशमवान्तरद्वीपम्"

समीक्षा—यहां 'अर्णवम्' का अर्थ 'अवान्तरद्वीपम्' अत्यन्त गौणलक्षणा में ही हो सकता है।

३—"जगन्वान् गतवती यमी" वहां जगन्वान् पुंल्लिङ्ग को स्त्रीलिङ्ग का विशेषण करना शब्द के साथ बलात्कार ही हैं।

४—"ओववृत्याम्=आवर्त्तयामि=त्वत्सम्भोगं करोमि" यहाँ 'त्वत्संभोगं करोमि=तेरा सम्भोग करती हूं" यह कहना और सम्भोग की प्रार्थना भी करते जाना यह कितना विपरीत अर्थ है !

५—"पितुः=आवयोर्भविष्यतः पुत्रस्य पितृभूतस्य तवार्थाय=हम दोनों के होने वाले पुत्र का तुझ पितृरूप के निमित्त" यह अर्थ अत्यन्त दुःसाध्य और गौरवदोषयुक्त है।

६—'अधिक्षमि=अधि पृथिव्यां पृथिवीस्थानीयनभोदरे इत्यर्थः"="पृथिवीस्थानीय नभोदर में।" द्वीपान्तर में स्थिति और नभोदर में गर्भाधान हो यह असम्बद्ध अर्थ है।

७—"पुत्रस्य जननार्थमावां ध्यायन्नादधीत प्रजापतिः=पुत्रजननार्थ हम दोनों का ध्यान करता हुआ प्रजापति गर्भाधान करे" कितनी असङ्गति है—प्रस्ताव और प्रार्थना पति से और आधान करे प्रजापति ! ॥ १ ॥

**न ते सखा सख्यं वष्टचेतत्सलक्ष्मा यद्विषुरूपा भवाति।**
**महस्पुत्रासो असुरस्य वीरा दिवो धर्तार उर्विया परि ख्यन् ॥ २ ॥**

न । ते । सखा । सख्यम् । वष्टि । एतत् । सऽलक्ष्मा । यत् । विषुऽरूपा । भवाति ।
महः । पुत्रासः । असुरस्य । वीराः । दिवः । धर्तारः । उर्विया । परि । ख्यन् ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे रात्रे ! ( ते ) तव ( सखा ) अहमित्येष दिनरूपः पतिः ( एतत् सख्यम् ) एतद् गर्भाधानरूपं मित्रत्वं ( न वष्टि ) नैव कांक्षति । कुतः ? ( यत् ) यतो हि पत्नी ( सलक्ष्मा ) समानलक्षणा-समानगुणा, लक्ष्मेति लक्षणपर्यायो यथा वामनीये लिङ्गानुशासने—*"लिङ्गस्य लक्ष्म हि समस्य विशेषयुक्तमुक्तं मया परिमितं त्रिदशा इहार्याः"* [ *श्लोक० ३१* ] ( विषुरूपा ) विशेषेण सुरूपा सुन्दरीत्यर्थः, 'वि' अत्र विशेषार्थे यथा "'विसुदूरं गतः' अत्यन्तं दूरं गत इत्यर्थः, ( भवाति ) भवेत्, *"लिङर्थे लेट्"* [ *अष्टा० ३ । ४ । ७* ] इति सूत्रेण लेट्, प्रत्युत भवती तु न सुन्दरी किन्तु कृष्णरूपाऽस्ति, तथा च न मादृशी समानगुणा, कथम् ? अहं तु प्राणिनश्चेतयामि भवती तु तान् स्वापयतीति शेषः । एवं सत्यपि यदि चाहं ते ऽनुकूलं सख्यमनुतिष्ठेयं तर्हीमे ( उर्विया ) द्यावापृथिव्योर्मध्ये *"उर्वीति द्यावापृथिवीनामसु पठितम्"* [ *निघ० ३ । ३०* ] तस्माच्च डियाजा-

देशः, "इयाड्डियाजीकाराणामुपसंख्यानम्" [ वा० ७ । १ । ३६ अष्टा० ] ये ( महः-पुत्रासः ) महतः प्रजापतेः पुत्राः-पुत्रवद्वर्तमानाः प्रजारूपाः "मह इति महन्नाम" [ निघ० ३ । ३ ] ( असुरस्य ) असून् प्राणान् राति ददातीति तस्य सूर्यस्य "प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः" [ प्रश्नो० १ । ८ ] ( वीराः ) वीर्य्यवन्तः सैनिकाः सेनायामिव व्यूहनियमेन गन्तारः ( दिवः ) प्रकाशस्य ( धर्तारः ) धारका नक्षत्रादयः ( परि ख्यन् ) परिभाषेरन्-निन्द्येयुः, "उपसंवादाशङ्कयोश्च" [ अष्टा० ३ । ४ । ८ ] ख्या प्रकथनेऽस्मादाशङ्कायां लेट्, तस्माद् हे रात्रे ! क्षम्यतां नैतत् सख्यमिच्छाम्यहम् ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—हे रात्रि ! ( ते ) तेरा ( सखा ) 'मैं' यह दिन पति ( एतत् सख्यम् ) इस गर्भाधानसम्बन्धी मित्रता को ( न वष्टि ) नहीं चाहता ( यत् ) क्योंकि गर्भाधान में पत्नी ( सलक्ष्मा ) समान लक्षण वाली अर्थात् समान गुण की, और ( विषुरूपा ) विशेष रूपवती अर्थात् सुन्दरी ( भवाति ) होनी चाहिए, किन्तु आप न सुन्दरी हैं बल्कि काले रंग की हैं, तथा न मेरे जैसी समानगुणवाली हैं, क्योंकि मैं प्राणियों को चेताने वाला हूं और आप निद्रा में मूढ बनाती हैं। ऐसा होते हुए फिर भी यदि मैं गर्भाधान करके मैत्री का स्थापन करूं तो ये ( उर्विया ) पृथिवी और द्युलोक के मध्य में ( दिवः-धर्तारः ) जो प्रकाश को धारण कर रहे हैं, तथा ( महः-पुत्रासः ) महान् प्रजापति के पुत्र, और ( असुरस्य वीराः ) सूर्य के वीर सैनिक, सेना में व्यूह नियम के समान चलने वाले ये नक्षत्रादि तारागण, महानुभाव ( परिख्यन् ) निन्दा कर डालें, यह एक बड़ी आशंका है। ॥ २ ॥

भावार्थ—स्त्री पुरुष का विवाह समानगुणकर्म स्वभाव और रूप के अनुसार होना चाहिए, विपरीत विवाह असन्तोषजनक और समाज में अपवाद और अनादर करने वाला होता है ॥ २ ॥

समीक्षा ( सायण भाष्य )—"सखा=गर्भवासलक्षणेन" यहां सखिपद मुख्यवृत्ति से भ्राता की ओर न घटते हुए देखकर सायण को खींचातानी करके उक्त विशेषण लगाना पड़ा तथा "सलक्ष्मा=समानयोनित्वलक्षणा; विषुरूपा भगिनीत्वात् विषमरूपा" यहां से 'योनित्व' और "भगिनीत्वात्" ये अध्याहार पद निकाल दें तो सायण के मत में एक ही वस्तु के लिए 'समानलक्षणा' और 'विषमरूपा' विपरीत अर्थ होंगे। वास्तव में अपने कल्पनाजन्य अर्थ को सिद्ध करने के लिए उन्होंने यह अनावश्यक अध्याहार किया।

उशन्ति घा ते अमृतास एतदेकस्य चित्त्यजसं मर्त्यस्य ।
नि ते मनो मनसि धाय्यस्मे जन्युः पतिस्तन्व१मा विविश्याः ॥ ३ ॥

उशन्ति । घ । ते । अमृतासः । एतत् । एकस्य । चित् । त्यजसम् । मर्त्यस्य । नि । ते । मनः । मनसि । धायि । अस्मे इति । जन्युः । पतिः । तन्वम् । आ । विविश्याः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे पते दिवस ! पूर्वोक्तेयं विचारणा तु दाम्पत्य-सम्बन्धात्प्रागेव कर्त्तव्या न तु सम्प्रति, कुतः ? दाम्पत्यसम्बन्धकाले तु नाहमेवं कृष्णारूपाऽसमानगुणा वाऽऽसं किन्तु रूपेण तु भवादृशी विरूपा सुन्दरी तथा सलक्ष्मा समानलक्षणैवाऽऽसं, प्रत्युत हे पते ! दैविकनियमानुल्लंघयितुं न कस्यापि सामर्थ्यम्। तस्माद्विवाहसम्बन्धादनन्तरमियं शङ्का न कार्या। यच्च भवान् ब्रवीति यदिमे दिवो धर्तारो नक्षत्रादयोऽस्मदपेक्षया ये(अमृतासः) अमराः सन्ति, ( एतत्-ते घ ) एतेऽपि *"ऋचि तुनुघमक्षुतङ्कु"*......[ अष्टा० ६ । ३ । १३१ ] इति दीर्घः, ( एकस्य मर्त्यस्य ) एकस्य मनुष्यस्य सन्तानरूपस्य ( चित् ) तु ( त्यजसम् ) त्यागम् ( उशन्ति ) कांक्षन्ति, अर्थात्–एकस्मै बालकाय तु गर्भाधानमवश्यं कार्य्यमितीष्टं तेषामपि, कथम् ? दाम्पत्यकालानन्तरं दैवादुत्पन्नो दोषो न द्रष्टव्यः प्रत्युतैकापत्योत्पत्त्यर्थं तु निःशङ्कं गर्भाधानं कार्यम्। तस्माद्यत् ( ते ) तव ( मनः ) इच्छाऽस्ति, ताम् ( अस्मे ) अस्माकम् *"सुपां सुलुक्"*...... [ अष्टा० ७ । १ । ३९ ] इत्यनेन 'आम्' स्थाने 'शे' आदेशः, ( मनसि निधायि ) मनसि मनोभावानुकूल्येन निधेहि–स्थिरीकुरु, *"व्यत्ययो बहुलम्"* [ अष्टा० ३ । १ । ८५ ] इत्यनेन लकारव्यत्ययो लोडर्थे लुङ्, *"बहुलं छन्दस्यमाङ्योगेऽपि"* [ अष्टा० ६ । ४ । ७५ ] अनेनाऽडभावः, तथा च ( जन्युः-पतिः ) मयि पुनर्जायमान हे पते ! त्वं मे ( तन्वम् ) शरीरम् ( आविविश्याः ) आसमन्तात् सुतरां प्रविश । जायते–इति जन्युः *"यजिमनिशुन्धि-जनिभ्यो युच्* [ उ० ३ । २० ] पतिविशेषणमेतत्, न तु जनीशब्दस्य षष्ठ्यां कश्चिन्निर्देशो जन्युरिति व्युत्पत्तुं शक्यते तथा जायते जन्युरित्यत्र प्रमाणम्–*"पतिर्जायां प्रविशति गर्भो भूत्वा स मातरम्। तस्यां पुनर्नवो भूत्वा दशमे मासि जायते।"* [ ऐत० ३३ । १ ] ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—हे पते द्युतिमन् दिवस ! पूर्वोक्त यह विचारणा तो विवाह सम्बन्ध से पहिले ही करनी चाहिए न कि अब, क्योंकि दाम्पत्यसम्बन्धकाल अर्थात् विवाह काल में तो मैं इस प्रकार काले रङ्ग की और विपरीत गुणवाली न थी किन्तु आप जैसी सुन्दरी और समानगुण वाली थी। हे पते ! दैविक नियमों का उल्लंघन करने में किसी का भी सामर्थ्य नहीं है, अतः दाम्पत्य सम्बन्ध के अनन्तर इस मेरी पूर्वोक्त सामयिक स्थिति में शङ्का नहीं करनी चाहिए। और जो आपने यह कहा है कि ये जो "दिवो धर्तारः" तेजस्वी नक्षत्र आदि हमारी निन्दा करेंगे, सो नहीं किन्तु ( ते ) वे ( अमृतासः ) अमरधर्मी हमारी अपेक्षा मुक्त अव्याहत अर्थात् स्वतन्त्र गति से विचरने वाले महानुभाव ( एतत् ) यह ( उशन्ति ) चाहते हैं, कि ( घ ) इस ऐसी अवस्था में भी ( एकस्य मर्त्यस्य ) एक सन्तान का ( चित् ) तो अवश्य ही ( त्यजसम् ) गर्भाधान द्वारा मेरे प्रति त्याग हो, ऐसा इनको भी इष्ट है। क्योंकि दाम्पत्यकाल के अनन्तर दैव से उत्पन्न हुआ दोष न देखना चाहिये अपितु एक सन्तान के लिए तो निःशङ्क गर्भाधान करना ही उचित है। इसलिये जो ( ते ) तेरा ( मनः ) मन है उसको ( अस्मे ) हमारे ( मनसि ) मन में ( निधायि ) स्थिर कर अर्थात् मेरे मनोभाव के अनुकूल अपना मनोभाव बना और ( जन्युः ) पुनर्नव रूप में प्रकट होने वाले ( पतिः ) तू मेरे पति ( तन्वम् ) मेरी काया में ( आविविश्याः ) सुतरां सम्यक् प्रकार से प्रवेश कर ॥ ३ ॥

भावार्थ—विवाह के अनन्तर किसी रोगादि से पत्नी कुरूप हो जावे तो भी कम से कम एक पुत्र तो उत्पन्न करें ऐसी व्यवस्था धर्मोपदेश से और शासन से करें॥ ३॥

समीक्षा ( सायण भाष्य )—"एकस्य चित्सर्वस्य जगतो मुख्यस्यापि प्रजापत्यादेः स्वदुहितृभगिन्यादीनां सम्बन्धोऽस्तीति शेषः" 'एकस्य चित' यहां एक का अर्थ मुख्य करके प्रजापति आदि का अप्रासंगिक अध्याहार किया है। तथा "जन्युरिति लुप्तोपममेतत् जन्युरिव यथा जनयिता प्रजापतिः" यहां प्रथम तो लुप्तोपमा गौरव है दूसरे 'जायते-इति जन्युः=जन्+युच् [ उ० ३। २० ] से युच् प्रत्यय हुआ है, णिजन्त से नहीं। जो यह जनयिता अर्थ किया है वह तथा उपर्युक्त अध्याहार अपनी कल्पनासिद्धि के लिए खींचातानी है॥ ३॥

न यत्पुरा चकृमा कद्ध नूनमृता वदन्तो अनृतं रपेम।
गन्धर्वो अप्स्वप्या च योषा सा नो नाभिः परमं जामि तन्नौ॥ ४॥

न। यत्। पुरा। चकृम। कत्। ह। नूनम्। ऋता। वदन्तः। अनृतम्। रपेम। गन्धर्वः। अप्ऽसु। अप्या। च। योषा। सा। नः। नाभिः। परमम्। जामि। तत्। नौ॥ ४॥

संस्कृतान्वयार्थः—हे रात्रे पत्नि! ( ऋता वदन्तः पुरा यत्-चकृम ) ऋता-ऋतानि वेदान् मन्त्रानिति यावत् "शेश्छन्दसि बहुलम्" [ अष्टा० ६। १। ६८ ] इत्यनेन शेर्लोपः, वदन्तः-उच्चारयन्तः पुरा-इदानीन्तनात्पूर्वे दाम्पत्यकाले यद् गार्हस्थ्यं सन्तानोत्पादनरूप व्रतं चकृम कृतवन्तः, "अस्मदो द्वयोश्च" [ अष्टा० १। २। ५९ ] अनेन द्विवचने बहुवचनम्, तत् ( नूनं कत्-ह न-अनृतं रपेम ) तद् गार्हस्थ्यव्रतं नूनमद्यतनम् नूनमित्यस्यार्थो ऽद्यतनम् [ निरु० १। ६ ] कत्-ह-कुतोऽपि 'कच्चित्-कुतश्चित्' इत्यस्मात्कुतश्चिदर्थकात् 'कत्-चित्' शब्दाद्योगविभागः। "योगविभागादिष्टसिद्धिः" [ महाभाष्य ] न-अनृतं वेदविरुद्धं नकाररूपं वचनं रपेम-रपितुं वक्तुमर्हेम "अर्हेकृत्यतृचश्च" [ अष्टा० ३। ३। १६९ ] अनेनार्हार्थे लिङ्, अर्थात्-अच्छा हे प्राणप्रिये! अहं निश्चितवान् यदस्माभिर्दाम्पत्यं वेदमन्त्रैर्गर्भाधानार्थं प्रतिज्ञातं तदतिक्रम्य सम्प्रति नकाररूपमशास्त्रवचनं न कुतोऽपि वक्तुमर्हेम किन्तु गर्भाधानायोद्यताः स्मः, प्रत्युत हा शोकम् ( गन्धर्वः-अप्सु ) पतिरहमन्तरिक्षे "आप इत्यन्तरिक्षनाम" [ निघ० १। ३ ] ( अप्या च योषा ) त्वं पत्न्यप्यन्तरिक्षे ( सा नो नाभिः ) सेयं पृथिवी नावावयोर्नाभिरस्ति यत आवामरारूपावहोरात्रौ तस्याः परितश्चक्रं वर्तेवहि ( नौ तत्परमं जामि ) नावावयोर्मध्ये तत् परममत्यन्तं जामि-असमानजातीयकं व्यवधायकं गर्भाधानक्रियायामिति शेषः। "जामि····वाऽसमानजातीयस्य····उपजनः" [ निरु० ४। २० ] द्वयोर्बहूनां वा संयोगाभावकारणं व्यवधायकमेव भवति तच्चासमानजातीयं यथा 'नुद्' अत्र न्द् अनयोः द्वयोः संयोगाभावकारणम् 'उ' अज्रूपं व्यवधायकमसमानजातीयमेवेति। हे प्रियेऽहं गर्भाधानसंयोगायोद्यतोऽस्मि किन्तु येयं पृथिवी यस्याः परित आवां दैवनियमेन भ्रमावः साऽऽवयोर्मध्येऽत्यन्तं व्यवधायकं वस्तु गर्भाधानसंयोगस्यास्ति किं करवाव विवशताऽत्रावयोः॥ ४॥

**भाषान्वयार्थ**—हे प्रिये पत्नि! (पुरा) पूर्वदाम्पत्य काल में ( ऋता वदन्तः ) वेदमन्त्रों को उच्चारण करते हुए अर्थात् प्रजोत्पत्ति निमित्त ईश्वरीय नियमों को स्वीकारते हुए (यत्) जो गार्हस्थ्य अर्थात् सन्तानोत्पादक रूप व्रत ( चकृम ) हम ने किया था उसको ( नूनम् ) आज ( अनृतम् ) वेदविरुद्ध निषेध वचन ( न ) नहीं ( रपेम ) कह सकते, अर्थात् हे प्राणप्रिये ! मैंने यह निश्चय किया है कि हमने जो दाम्पत्य वेदमन्त्रों ईश्वरीयनियमों से गर्भाधान के लिए प्रतिज्ञावद्ध किया था सो उसके उल्लङ्घन से इस समय नकाररूप अर्थात् निषेधरूप अशास्त्रवचन कथंचित् नहीं बोल सकते । किन्तु गर्भाधान के लिये उद्यत हैं । प्रत्युत ( गन्धर्वः ) गर्भाधान सम्बन्ध का इच्छुक मैं तेरा पति ( अप्सु ) अन्तरिक्ष में ( योषा च ) और तू गर्भाधान को चाहने वाली मेरी पत्नी भी ( अप्या ) अन्तरिक्ष में है एवं हम दोनों ही जलप्रवाह की नाईं निरन्तर गति कर रहे हैं तथा जिस पृथिवी के नीचे ऊपर की ओर हम दोनों की ( नाभिः ) नाभि है क्योंकि अरारूप धुरी की नाईं दिन और रात हम दोनों पति–पत्नी इस पृथिवी के चारों ओर चक्र काटते हैं ( तत् ) बस वह यह ( नौ ) हम दोनों के मध्य में ( परमम् ) अत्यन्त ( जामि ) असमानजातीय–व्यवधायक अर्थात् गर्भाधान क्रिया में रुकावट डालने वाला पदार्थ है । क्योंकि दो व्यक्तियों के संयोगाभाव का कारण व्यवधायक मध्य में बैठा हुआ असमानजातीय ही होता है, जैसे 'नुद' में 'न्द्' इन दो हलों के संयोग का व्यवधायक–असमानजातीय 'उ' अच् है । हे प्रिये ! मैं गर्भाधान संयोग के लिये उद्यत हूँ किन्तु यह पृथिवी दोनों के मध्य में स्थित हुई गर्भाधान संयोग की अत्यन्त बाधक है । जिसके चारों ओर हम दोनों दैविक नियम से घूमते हैं । हा ! शोक क्या करें हम दोनों ही यहां विवश हैं ।। ४ ।।

**भावार्थ**—विवाह वेदमन्त्रों द्वारा प्रतिज्ञापूर्वक हो, प्रतिज्ञाओं का उल्लंघन कभी न हो । कारणवश दूर–दूर होने पर भी स्नेह समाचार बना रहे, दिन–रात पृथिवी के साथ समकक्ष में होते हैं पर उनके ओर छोर मिले रहते हैं यही प्रातः सायं कहलाते हैं ।। ४ ।।

**समीक्षा ( सायण भाष्य )**—"वयं ऋता ऋतानि सत्यानि वदन्तः, अनृतमसत्यं कद्ध कदा खलु नूनं निश्चितं रपेम=हम सत्य बोलते हुए असत्य कब बोल सकते हैं ।" इस प्रकार की अर्थप्रक्रिया में यह सन्देह होता है कि वे कौनसा सत्य बोलते थे जो यहां असत्य बोलना पड़ रहा था ? अर्थ स्पष्ट नहीं है । "जामि बान्धवम्" यह अर्थ निरुक्त के विरुद्ध है तथा अधिक आश्चर्य तो यह है कि यहां पर तो 'जामि' का अर्थ 'बान्धव' किया है और मन्त्र ९ में 'अजामि भ्राता' अर्थात् 'अजामि–भ्राता' 'जामि–अभ्राता' । मन्त्र १० में 'जामि–भगिनी' 'अजामि–अभ्राता' अर्थात् 'जामि–भ्राता' । सायण कृत जामि शब्द के अर्थ इसी सूक्त में निम्न० हुए—

"जामि–वन्धुता, अभ्राता, भगिनी, भ्राता", ये चारों ही अर्थ परस्पर विरुद्ध हैं ।।

**गर्भे नु नौ जनिता दंपती कर्देवस्त्वष्टा सविता विश्वरूपः ।**
**नकिरस्य प्र मिनन्ति व्रतानि वेद नावस्य पृथिवी उत द्यौः ।। ५ ।।**

गर्भे । नु । नौ । जनिता । दंपती इति दम्ऽपती । कः । देवः । त्वष्टा । सविता । विश्वऽरूपः । नकिः । अस्य । प्र । मिनन्ति । व्रतानि । वेद । नौ । अस्य । पृथिवी । उत । द्यौः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वरूपः ) विश्वं संसारं रूपयति प्रकटयतीति विश्वरूपः ( त्वष्टा ) त्वक्षति सर्वेषां पदार्थानां कृत्यानीति त्वष्टा ( सविता ) विवस्वान् ( कः ) प्रजापतिः *"प्रजापति र्वै कः"* [ *गोप० १ । २२* ] ( देवः ) दिव्यगुणः ( गर्भे नु नौ दम्पती जनिता ) गर्भे हि–आवां पतिपत्न्यौ जनिता–जनयिता सम्पादयिता, यथा चान्यत्र वेदेऽप्युक्तम्–*"त्वष्टा जायामजनयत् त्वष्टास्यै त्वां पतिम्"* [ *अथर्व० ६ । ७८ । ३* ] जनिता मन्त्रे सूत्रेण णिजन्तो निपातितः । हा, दैवनियमान् ! पूर्वतोऽपि दाम्पत्ये सिद्धेऽत्राहं गर्भाधानरहिता सन्तानशून्या वा तिष्ठेयम् । हा ! न मर्षये दुःखमेतत् ( नकिः-अस्य व्रतानि प्रमिनन्ति ) 'नकिर्' अव्ययमाकांक्षायाम्, यद्येवमेव दुःखपङ्के प्रजापतिसम्पादित-दाम्पत्यस्य फलमन्तरेणावां स्थास्यावः । नकिर्नोचेत्तर्ह्यस्य प्रजापतेर्व्रतानि–सर्वे नियमाः प्रमिनन्ति–प्रहिंसेयुर्विनश्येयुरिति सम्भाव्यमेतत्, *"मीङ् हिंसायाम्"* [ *क्रयादिः* ] तस्माल्लिङर्थे लेट् *"सिब्बहुलं लेटि"* [ *अष्टा० ३ । १ । ३४* ] इति बहुलवचनाच्च न सिप्, श्ना प्रत्यय एव, *"मीनातेर्निगमे"* [ *अष्टा० ७ । ३ । ८१* ] अनेन च ह्रस्वः ( अस्य पृथिवी-उत द्यौः-नौ वेद ) न चावामत्रासत्यवादिनौ, कुतः ? अस्य प्रजापतेर्यद् द्यावापृथिव्यौ मिथुनमस्ति तद्–मिथुनम् नावावां दम्पतीति वेद जानाति । यत्–आवयोर्दाम्पत्यं विवाहं दृष्टवत् तस्मात्तन्मिथुनमावयोः साक्षि ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( विश्वरूपः ) संसार को प्रकट करने वाला (त्वष्टा) सबके कृत्यों का नियामक (सविता) विवस्वान् (कः) प्रजापति (देवः) देव ( गर्भे नु ) गर्भ में ही अर्थात् पृथिवीतल पर आने से पूर्व ही ( नौ ) हम दोनों को ( दम्पती ) पति–पत्नी ( जनिता ) बना चुका है । हा ! दैव नियम कैसे हैं ? कि पूर्व ही से दाम्पत्य सिद्ध होने पर भी मैं गर्भाधानरहित या सन्तानशून्य रह जाऊँ । हा ! मुझे यह दुःख सहन नहीं होता है । हम प्रजापति के सम्पादित दाम्पत्य फल के बिना ही इस घने दुःख पङ्क में रह जावेंगे । ( नकिः ) तो फिर ( अस्य ) इस प्रजापति के ( व्रतानि ) सारे नियम ( प्रमिनन्ति ) टूट जाने चाहिएं । क्योंकि हम तो झूठ बोलते ही नहीं कि हमारा दाम्पत्य प्रजापति ने स्थिर किया था जिसके गर्भाधान फल के लिए हम विलाप कर रहे हैं, अपितु ( अस्य ) इस प्रजापति का ( पृथिवी-उत-द्यौः ) द्यावापृथिवी यह एक मिथुन अर्थात् जोड़ा भी ( नौ ) हम दोनों 'दिनरात' के दाम्पत्य को ( वेद ) जानता है, क्योंकि हमारे दोनों के विवाह को इस जोड़े ने देखा है अतः यह द्यावापृथिवी मिथुन भी हमारा साक्षी है ॥ ५ ॥

भावार्थ—सृष्टि में जोड़े पदार्थ ईश्वरीय व्यवस्था से हैं, उनके टूटने से सृष्टि नहीं चलेगी । ऐसे ही गृहस्थ नियम का भी उल्लङ्घन न करें । वर–वधू का विवाह अन्य विवाहित जनों के साक्ष्य में होना चाहिए, संन्यासी व ब्रह्मचारी का विवाह में साक्ष्य अपेक्षित नहीं ॥ ५ ॥

समीक्षा ( सायण भाष्य )—"मातुरुदरे सहवासजनित्वं दम्पतित्वं पृथिवी भूमिर्वेद जानाति, उतापि च द्यौर्द्युलोकोऽपि जानाति ।" प्रस्तुत व्याख्या में द्यावापृथिवी सहवासजनित

दम्पतित्व कैसे जानते हैं इस बात को सायण अपनी कल्पनासिद्धि के आग्रह के कारण स्पष्ट न कर सके।

को अस्य वेद प्रथमस्याह्नः क ईं ददर्श क इह प्र वोचत्।
बृहन्मित्रस्य वरुणस्य धाम कदु ब्रव आहनो वीच्या नॄन्॥ ६॥

कः। अस्य। वेद। प्रथमस्य। अह्नः। कः। ईम्। ददर्श। कः। इह। प्र। वोचत्। बृहत्। मित्रस्य। वरुणस्य। धाम। कत्। ऊँ इति। ब्रवः। आहनः। वीच्य। नॄन्॥ ६॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे दिवस ! यद्यपि द्यावापृथिव्याविति मिथुनमावयोः साक्षि, प्रत्युत हा ! ( इह ) इहास्मत्सम्बद्धेऽन्तरिक्षे तु ( अस्य प्रथमस्य–अह्नः ) पूर्वस्य विवाह-समयस्य वृत्तम् ( कः-वेदः ) को जानाति ? न कोऽपीत्यर्थः, तथा च ( कः-ईम् ) गतं विवाहं कः खलु ( ददर्श ) दृष्टवान् न कोऽपीति भावः, अपि च ( कः-प्रवोचत् ) कश्च श्रुत्वा प्रवोचत् यद् जातोऽनयोर्विवाह इति प्रवक्तुमर्हति न कोऽपीत्येव, कुतः ? प्रत्यक्षवादिनो वै संसारिणः प्रत्यक्षं यत्पश्यन्ति तद्वदन्तीति ( मित्रस्य वरुणस्य धाम बृहत् ) मित्रावरुणयोर्धाम स्थानं बृहत् लम्बायमानं दूरमित्यर्थः ( आहनः ) हे हृदयपीडक पते ! ( कत्-उ ) कुतो हि तद् धाम गत्वा तत्रस्थान् ( नॄन् वीच्य ) जनान् वीक्ष्य सम्मुखीकृत्य तान् ( ब्रवः ) कश्चिद् ब्रूयादेतदावयोर्दुःखवृत्तान्तमिति। मित्रः सूर्य्यस्ते पिता पूर्वस्यां दिशि वरुणश्च मे पिता पश्चिमायां दिशि, एवमुभयोः स्थानं गत्वैतद्दुःखवृत्तान्तं कः श्रावयेत् ? न कश्चिदपि तत्र गन्तुमस्माकमत्र विद्यते। मित्रः सूर्य्योऽत्र प्रमाणम्–*"मित्रो दाधार पृथिवीमुत द्याम्"* [ ऋ० ३।५९।१ ] अत्र दयानन्दर्षिणा ऽप्यस्य सूर्य एवार्थो लिखितः। दिनस्य पिता मित्रः, रात्रेः पिता वरुणः, इत्थमेव तैत्तिरीयेऽप्युक्तम्–*"मैत्रं वा अहः, वारुणी रात्रिः"* [ तै० ब्रा० १।७।१०।१ ]॥ ६॥

**भाषान्वयार्थ**—हे दिवस ! यद्यपि द्यावाथिवी मिथुन हमारा साक्षी है प्रत्युत हा ! ( इह ) हमारे साथ सम्बन्ध रखने वाले इस अन्तरिक्ष में ( अस्य प्रथमस्य-अह्नः ) इस प्रथम दिन अर्थात् सृष्टि के आरम्भ में हुए विवाह को ( कः ) कौन ( वेद ) जानता है ? अर्थात् कोई नहीं जानता, और ( ईम् ) उस गत विवाह को ( कः ) किसने ( ददर्श ) देखा है, तथा ( कः ) कौन ही ( प्रवोचत् ) सुनकर कह सके कि हां इनका विवाह हुआ, अर्थात् कोई नहीं क्योंकि संसार प्रत्यक्षवादी है जो कुछ प्रत्यक्ष देखता है उसी को कहता है। ( मित्रस्य ) मित्र का और ( वरुणस्य ) वरुण का ( धाम ) स्थान ( बृहत् ) दूर है ( आहनः ) हे हृदयपीडक पते ! ( कत् ) कैसे ( उ ) ही, कोई उस स्थान को जाकर वहां के ( नॄन् ) मनुष्यों को ( वीच्य ) सम्मुख करके उनको ( ब्रवः ) हमारा यह दुःख वृत्तान्त कहे। मित्र अर्थात् सूर्य तेरा पिता पूर्व दिशा में और वरुण मेरा पिता पश्चिम में है। इस प्रकार अत्यन्त दूर हम दोनों के इन पितृकुलों में जाकर जो इस दुःखवृत्तान्त को सुना सके, ऐसा हमें कोई नहीं दिखलाई पड़ता । दिन का पिता मित्र 'सूर्य' और रात्रि का पिता वरुण है॥ ६॥

भावार्थ—स्त्री पुरुषों का विवाह सम्बन्ध दूर स्थान पर होना चाहिए, निकट स्थानवालों का विवाहसम्बन्ध उपयोगी नहीं होता। कभी संकट होने पर पितृकुलों को सहायक बनना चाहिए ॥ ६ ॥

समीक्षा ( सायण भाष्य )—"मित्रस्य वरुणस्य मित्रावरुणयोर्बृहन्महद्धाम स्थानमहोरात्रं यदस्ति।" यहां "दिन और रात मित्रावरुण के धाम हैं" यह सायण का कथन उनकी अभीष्ट व्याख्या से विपरीत है क्योंकि 'दिन–रात' स्थान नहीं हैं। दूसरे यहां इस प्रकार कहने की क्या आवश्यकता है, क्योंकि यदि दिन रात के पितृकुल मित्रावरुण के धाम माने जावें तब तो यहां दिनरात का संवाद अपने दुःख वृत्तान्त को सुनाना उचित ही है। जो हमारी अर्थ योजना के साथ सम्बन्ध रखता है ॥

यमस्य मा यम्यं१ काम आगन्त्समाने योनौ सहशेय्याय।
जायेव पत्ये तन्वं रिरिच्यां वि चिद्वृहेव रथ्येव चक्रा ॥ ७ ॥

यमस्य। मा। यम्यम्। कामः। आ। अगन्। समाने। योनौ। सहऽशेय्याय। जायाऽइव। पत्ये। तन्वम्। रिरिच्याम्। वि। चित्। वृहेव। रथ्याऽइव। चक्रा ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( समाने योनौ ) एकस्मिन् गृहे "योनिरिति गृहनाम" [ निघ० ३।४ ] ( सहशेय्याय ) सङ्गम्य शयितुम्, 'शीङ्' धातोः "अचो यत्" [ अष्टा० ३।१।०७ ] इति यत्प्रत्ययो यत्वागमश्छान्दसः'। ( यमस्य ) दिनस्य ( मा यम्यम् ) मां यमीं रात्रिं ( कामः ) अभिलाषः (आगन्) आगतः, किं कर्तुम्? यद् (जायेव) जायया यथाभाव्यं तथा तत्प्रकारेणेति यावत्। 'जायेव' अत्र केचनैवमाचक्षते यद् 'जाया–पत्नी, इवउपमार्थे' तस्माद् भगिनो हि–अपत्नी सती पत्नीव प्रार्थयते। अत्रोच्यते–'इव शब्द उपमार्थे हि प्रवर्तते नैष नियमः, कुतः? तस्यान्यार्थे ऽपि दृष्टत्वात् तद्यथा *"परोक्षप्रिया इव हि देवा प्रत्यक्षद्विषः"* [ ऐ० ३५।३० ], [ तै० १।१।९ ] अत्र सायणः, "इव शब्द एवकारार्थः" तस्मादुपमार्थे हि इवशब्द इत्याग्रहस्तु परास्तः। यद्यप्यत्र वयमुपमार्थे हि योजयामस्तथापि जाया शब्दः पत्नीवाचीति न स्वीकुर्मो यत्–*"तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः"* [ ऐ० ३३।१ ] सन्तानोत्पादनयोग्या स्त्रीव्यक्तिर्जायापदवाच्या भवति कामं पत्नी वा स्याद् भगिनी वा दुहिता वेति यथा जानश्रुती रैक्वं निवेदयति निजदुहितरं लक्षीकृत्य *"इयं जायाऽयं ग्रामः"* [ छान्दो० ४।२ ] तस्माद्युवतिरेव जायापदेनोच्यते न तु कन्या वृद्धा वा, तया गर्भं धारयितुं योग्यया यथाऽनुष्ठेयं तथाऽनुतिष्ठन्ती जायाधर्मं यथावत्पालयन्ती सती ( पत्ये ) पूर्वोक्ताय जन्यवे गर्भमाधापयितुं योग्याय निजपतये ( तन्वम् ) स्वकीयशरीरम् ( रिरिच्यां चित् ) समर्पयेयमेव। कस्मै प्रयोजनाय? ( विवृहेव ) यद् गार्हस्थ्यभारमुद्यच्छेव ( रथ्येव चक्रा ) रथ्यस्य चक्रे–इव यथा रथस्य चक्रे रथं वहतस्तद्वद् गार्हस्थ्यरूपं रथं वहेव ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( समाने योनौ ) एक स्थान में ( सहशेय्याय ) मिलकर सोने के लिए ( यमस्य ) तुझ यम दिन की ( मा यम्यम् ) मुझ यमी रात्रि को ( कामः ) कामना ( आगन् ) प्राप्त हुई कि ( जायेव ) पुत्रजनन में योग्य स्त्री की नाईं अर्थात् इस समय मैं जाया–गर्भधारण में समर्थ सन्तानोत्पन्न करने योग्य हूं । ब्राह्मणवचन के अनुसार गर्भधारण करने योग्य स्त्री को जाया कहते हैं कन्या या वृद्धा को नहीं । इसलिए गर्भधारण करने योग्य स्त्री को जैसे अनुष्ठान करना चाहिए उसी प्रकार अनुष्ठान करती हुई ( पत्ये ) पति के लिए अर्थात् पूर्वोक्त जन्यु–गर्भाधान कराने में योग्य निज पति के लिए ( तन्वम् ) अपने शरीर को ( रिरिच्यां चित् ) समर्पण कर ही दूं । इसलिए कि ( विवृहेव रथ्येव चक्रा ) गार्हस्थ्यभार को हम दोनों रथ के पहियों के समान उठा ले चलें ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—विवाह युवा और युवति का होना चाहिए और उन्हें विवाहोपरान्त पारस्परिक व्यवहार लज्जा का त्याग करके वरतना चाहिए । अपने गृहस्थ के भार को–रथ को वहन करते हुए चक्रों के समान आपत्ति–विपत्ति में भी सुचारु रूप से वहन करते चलना चाहिए ॥ ७ ॥

**न तिष्ठन्ति न नि मिषन्त्येते देवानां स्पश इह ये चरन्ति ।**
**अन्येन मदाहनो याहि तूयं तेन वि वृह रथ्येव चक्रा ॥ ८ ॥**

न । तिष्ठन्ति । न । नि । मिषन्ति । एते । देवानाम् । स्पशः । इह । ये । चरन्ति । अन्येन । मत् । आहनः । याहि । तूयम् । तेन । वि । वृह । रथ्याऽइव । चक्रा ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे रात्रे ! यत्त्वया विलापं कुर्वत्योक्तम्–'बृहन्मित्रस्य वरुणस्य धाम कदु ब्रवः' यद्यपि मित्रस्य वरुणस्य धाम बृहद् लम्बायमानं दूरं यदस्ति तद्धाम गन्तारो गमनशीलास्तु सन्ति ( इह ये चरन्ति ) इहान्तरिक्षे ये चलन्ति प्रत्युत ते ( देवानाम् ) सूर्यादीनाम् ( स्पशः ) स्पशन्ति स्पृशन्ति ते स्पशः, ज्योतिर्विद्यया नक्षत्राण्युच्यन्ते प्रवहनामके वायुमार्गे वर्तमानाः सूर्य्यादीन् देवान् स्पृशन्तीति यतः "स्पश बाधनस्पर्शयोः" [ भ्वादिः ] "अन्येभ्यो ऽपि दृश्यते" इति ताच्छीलिकः क्विप्, एवंस्वभावास्ते यात्रिणो भूत्वा सूर्यादीन् देवानभिगच्छन्ति, अन्योऽन्यस्य देवस्य वृत्तस्य प्रेषकाः ( एते न तिष्ठन्ति ) एते न विरमन्ति ( न निमिषन्ति ) स्वकीय मार्गं परित्यज्येतस्ततो न चेष्टन्ते, तर्हि हे रात्रे ! आवयोर्दुःखवृत्तान्तं को नयेत्; कश्चास्मत्पितृकुलयोः श्रावयेन्न कश्चिदपीत्यथः । अतोऽसाध्यं दुःखमेतत् तस्मात् ( आहनः ) हे हृदयपीडिके ! योऽयम् ( मत्-अन्येन ) मद्विवसाद्भिन्नः को ऽपि पुरुषस्तेन सह सङ्गमनम् ( तूयम् ) शीघ्रम् ( याहि ) प्राप्नुहि ( तेन ) तेन सह ( विवृह ) गार्हस्थ्यभारमुद्यच्छ ( रथ्येव चक्रा ) रथस्य चक्रे–इव ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—हे रात्रि ! जो तुझ विलाप करती हुई ने कहा है कि 'बृहन्मित्रस्य वरुणस्य धाम कदु ब्रवः'—मित्र और वरुण हमारे पितृस्थान दूर हैं कौन वहां हमारे दुःख को सुनावे' यद्यपि मित्र और वरुण के उस दूर धाम को जाने वाले भी हैं तो सही ( ये ) जो ( इह ) यहां

अन्तरिक्ष में ( चरन्ति ) चलते हुये दीखते हैं, प्रत्युत वे ( देवानाम् ) सूर्यादि देवों के ( स्पशः ) स्पर्श करने वाले अर्थात् नक्षत्र जो प्रवहनामक वायुमार्ग में वर्तमान, सूर्यादि देवों को स्पर्श करते हैं ऐसे स्वभाववाले वे यात्री बनकर सूर्यादि देवों के प्रति जाते हैं और एक देव का दूसरे देव के पास वृत्तान्त पहुंचाते हुए हरकारों के समान हैं ( एते ) ये ( न तिष्ठन्ति ) न विराम करते हैं ( न निमिषन्ति ) न ही मार्ग को छोड़कर इधर-उधर उन्मार्ग में चेष्टा करते हैं, तब हे रात्रे ! हम दोनों के दुःखमय वृत्तान्त को कौन ले जावे और कौन दुःख का सन्देश हम दोनों के पितृकुलों में सुनावे अथवा कौन हमें दुःख से छुड़ावे, अहो ! ( आहनः ) हे हृदयपीड़िके ! यह तो असाध्य दुःख है, इस लिये ( मत् ) मुझ से भिन्न ( अन्येन ) जो कोई अन्य पुरुष तुझे दिखलाई पड़े उसके साथ ( तूयम् ) शीघ्र ( याहि ) तू समागम को प्राप्त हो ( तेन ) उसी के साथ ( विवृह ) गार्हस्थ्यभार को उठा और ( रथ्येव चक्रा ) रथ के पहियों के समान वहन कर ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—ग्रह तारे आकाश में सदैव गतिशील रहते हैं, सूर्य के द्वारा उन्हें ज्योति प्राप्त होती है । इसके अतिरिक्त इस मन्त्र से यह भी स्पष्ट है कि सन्तानोत्पादन में असमर्थ पति द्वारा पत्नी को नियोग की आज्ञा प्राप्त हो जाने पर यदि वह ब्रह्मचारिणी रहना चाहे तो रह सकती है सन्तानप्राप्ति की इच्छा हो तो नियोग करे ॥ ८ ॥

**समीक्षा ( सायण भाष्य )**—"ये स्पशोऽहोराश्रादयश्चाराश्चरन्ति" यहां यम-यमी को सायण दिन-रात नहीं समझता है. किन्तु मन्त्र १० में "अहोरात्रयोरस्मै यमाय कल्पितं भागम्" में यम का सम्बन्ध दिन-रात से वर्णित किया है । पारस्परिक विरोध है ॥ ८ ॥

**रात्रीभिरस्मा अहभिर्दशस्येत् सूर्यस्य चक्षुर्मुहुरुन्मिमीयात् ।**
**दिवा पृथिव्या मिथुना सबन्धू यमीर्यमस्य बिभृयादजामि ॥ ९ ॥**

रात्रीभिः । अस्मै । अहऽभिः । दशस्येत् । सूर्यस्य । चक्षुः । मुहुः । उत् । मिमीयात् । दिवा । पृथिव्या । मिथुना । सबन्धू इति सऽबन्धू । यमीः । यमस्य । बिभृयात् । अजामि ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे प्रिये ! यद्यपि भवितुमर्हत्येतद्यत् प्रजापतिर्देवः ( अस्मै ) एतं जामिरूपं पृथिवीलोकम् *"सुपां सुपो भवन्तीति वक्तव्यम्"* [ अष्टा० ७ । १ । ३९ वा० ] अत्र भाष्यवचनात् द्वितीयैकवचने 'स्मै' आदेशः *'तस्मा इन्द्राय गायत"* [ ऋ० १ । ५ । ४ ] इतिवत् ( दशस्येत् ) उपक्षिणुयात् सूक्ष्मीकृत्यावयोर्मध्यात्पृथक् कुर्यात् "दसु उपक्षये" [ दिवा० ] श्यन् विकरणः, लिङि रूपम् । धातुमध्ये शकारागमश्छान्दसः *"वर्णागमो वर्णविपर्ययश्च द्वौ चापरौ वर्णविकारनाशौ । धातोस्तदर्थातिशयेन योगस्तदुच्यते पञ्चविधं निरुक्तम्"* इति वचनात् । तत्कथं पृथक् कुर्यादित्युच्यते ( रात्रीभिः ) रात्रिगणेन ( अहभिः ) अहर्गणेन सह, अर्थादहोरात्रगणाभ्यामस्य पृथिवीलोकस्य स्थितिसमयं समाप्य पृथक् कुर्यात्तदाऽऽवयोः सङ्गमेन सम्भाव्यमित्यभिप्रायः, कुतश्च स्थितिसमयसमाप्तिः ? उच्यते,

कालगणनया । साच कालगणना भवति रात्रिगणेनाहर्गणेन च । अहोरात्रसंख्या च बह्वी कथं स्यात् तच्च, हे रात्रे ! यद्यप्येक एवाहं भवती चाप्येका तथापि भवितुमर्हत्या-वयोर्बह्वी संख्या । तदित्थं यत् ( सूर्य्यस्य चक्षुः ) सूर्यदेवस्य दर्शनरश्मिः ( मुहुः) पुनः पुनः ( उन्मिमीयात् ) उद्गच्छेत्प्रकटीभवेल्लोकदृष्ट्येति शेषः 'यल्लौकिकाः सूर्य्यप्रकाशदर्शने-नाहोरात्रसंख्यां कुर्वन्तु । तदा ( दिवा पृथिव्या ) द्यावापृथिवीभ्यां तुल्यौ ( मिथुना ) मिथुनौ ( सबन्धू ) समानबन्धनौ सङ्गतौ भवेव तथा च ( यमीः ) यमी रात्रिर्भवती मे पत्नी ( यमस्य ) मे दिनस्य-पत्युः ( अजामि बिभृयात् ) जामिराहित्यमर्थादव्यवधायकं संयोगं धारयेत् ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—हे प्रिये ! यद्यपि यह सम्भव है कि प्रजापति देव ( अस्मै ) इस जामिरूप अर्थात् हमारे संयोग में रुकावट डालने वाले पृथिवीलोक को ( दशस्येत् ) सूक्ष्म बनाकर हमारे बीच में से अलग करदे वह इस प्रकार कि ( रात्रीभिः ) रात्रिगण से ( अहभिः ) अहर्गण से, अर्थात् अहोरात्रगण से इस पृथिवीलोक के स्थितिसमय को समाप्त करके पृथक् कर दे, तब हम दोनों का सङ्गम होना सम्भव है । क्योंकि वह स्थितिसमय कालगणना से समाप्त हो सकता है और वह कालगणना रात्रिगण और अहर्गण से हो सकती है । अब वह अहोरात्र अर्थात् दिन-रात की अधिक संख्या किस प्रकार होनी सम्भव है सो सुन हे रात्रे ! यद्यपि मैं भी पृथिवी के ऊपर अकेला हूं और आप भी पृथिवी के नीचे अकेली हैं तथापि हम दोनों की संख्या अधिक हो सकती है वह ऐसे कि ( सूर्यस्य ) सूर्यदेव की ( चक्षुः ) दर्शनरश्मि ( मुहुः ) बारम्बार ( उन्मिमीयात् ) उगाली ले, लोकदृष्टि से प्रकट हो जिससे लोग सूर्यप्रकाश के दर्शन से दिन-रात की गणना करते जावें तब ( दिवा पृथिव्या ) द्यावापृथिवी के समान ( मिथुना ) मिथुन ( सबन्धू ) समानाङ्ग-एकाङ्ग-सङ्गत हो जावें ( यमीः ) यमी आप रात्रि ( यमस्य ) मुझ दिन के ( अजामि ) व्यवधायकाभावता-बिना रुकावट के संयोग को ( बिभृयात् ) धारण कर सकें ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—पृथिवी आदि पिण्ड बहुत दिन-रातों-अहर्गणों के पश्चात् घिसघिसकर परमाणु बनकर हीन हो जाते हैं । गृहस्थ जनों के लिए इस मन्त्र में उपदेश है कि विवाहित स्त्रीपुरुष सङ्कट आने पर परस्पर सहयोग करें । एक दूसरे का व्यवहार आपस में स्नेहपूर्ण और सहयोग की भावना से युक्त हो ॥ ६ ॥

**आ घा ता गच्छानुत्तरा युगानि यत्र जामयः कृणवन्नजामि ।**
**उप बर्बृहि वृषभाय बाहुमन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत् ॥ १० ॥**

आ । घ । ता । गच्छान् । उत्ऽतरा । युगानि । यत्र । जामयः । कृणवन् । अजामि । उप । बर्बृहि । वृषभाय । बाहुम् । अन्यम् । इच्छस्व । सुऽभगे । पतिम् । मत् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—किन्तु हे रात्रे ! ( ता ) तानि ( युगानि घ ) युगानि-अवसराणि तु ( उत्तरा ) उत्तरकालीनानि-उत्तराणि ( आगच्छान् ) आगमिष्यन्ति ( यत्र जामयः ) असमानजातीया मध्ये व्यवधायकाः ( कृणवन्-अजामि ) करिष्यन्त्यजा-

मिकर्माणि-असमानजातीयरहितकर्माणि – अव्यववायक-कर्माणि – अविरुद्धकर्माणि, हे रात्रे ! न तावत्पर्यन्तं गार्हस्थ्यमन्तरेण त्वया पुत्राभिलाषिण्या स्थातुं शक्यते तस्मात् त्वम् ( उपबर्बृहि वृषभाय बाहुम्-अन्यम्-इच्छस्व सुभगे पतिं मत् ) *"उपधेहि–प्रसारय"* *[ निरु० ४ । २० ]* ! सुभगे वृषभाय वीर्यसेक्त्रे बाहुं प्रसारय तथा च मद्दिनादन्यं पतिमिच्छस्व-स्वीकुरु ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—किन्तु हे रात्रे ! ( ता ) वे ( युगानि ) युग–अवसर ( घ ) तो ( उत्तरा ) बहुत काल के अनन्तर (आगच्छात्) आवेंगे (यत्र) जबकि ये (जामयः) असमानजातीय–व्यवधायक–मेल में रुकावट डालने वाले ( अजामि ) असमानजातीयरहितकर्म–अव्यवधायक कर्म–अविरुद्ध कर्म ( करिष्यन्ति ) करेंगे । परन्तु हे रात्रे ! तब तक तुझ पुत्राभिलाषिणी से बिना गार्हस्थ्य के ठहरना दुष्कर है इसलिये मैं पुत्रोत्पन्न करने में असमर्थ होता हुआ तुझे आज्ञा देता हूं कि ( सुभगे ) हे प्यारी ( वृषभाय ) वीर्य प्रदान करने में समर्थ पुरुष के लिए ( बाहुम् ) अपनी भुजा को ( उपबर्बृहि ) फैला, और ( मत् ) मुझ दिन से ( अन्यम् ) भिन्न ( पतिम् ) पुरुष को ( इच्छस्व ) स्वीकार कर ॥ १० ॥

**भावार्थ**—ज्योतिष के रहस्य को स्पष्ट करते हुए मन्त्र में कहा गया है कि एक समय ऐसा आयेगा कि ये युगल अलग–अलग रूप में न रहकर एक हो जावेंगे, वह सृष्टि का प्रलयकाल होगा । गृहस्थ के लिए वेद का आदेश है–जो पति गर्भाधान करने में असमर्थ है वह सन्तानाभिलाषिणी पत्नी को नियोग से सन्तानोत्पत्ति करने की अनुमति दे देवे ॥ १० ॥

**समीक्षा ( सायण भाष्य )**—"यत्र येषु कालेषु जामयो भगिन्यो–अजाम्यभ्रातरं पतिं कृण्वन्करिष्यन्ति" यमी जो सायण के मत में भगिनी है वह इसी वैदिक समय में ही सम्भोग करने को तैयार है, फिर यह कैसा हेतु वचन है ? हां यदि वाक्य वचन हो कि यम भ्राता अभ्राता का कार्य करेगा ऐसा उत्तर समय आवेगा, तब तो हेतु दर्शाना ठीक भी था किन्तु सायण की अर्थ योजना हेतुदोष से युक्त है ॥ १० ॥

**किं भ्रातासद्यदनाथं भवाति किमु स्वसा यन्निर्ऋतिर्निगच्छात् ।**
**काममूता बह्वे३तद्रपामि तन्वा मे तन्वं१ सं पिपृग्धि ॥ ११ ॥**

किम् । भ्राता । असत् । यत् । अनाथम् । भवाति । किम् । ऊँ इति । स्वसा । यत् । निःऽऋतिः । निऽगच्छात् । कामऽमूता । बहु । एतत् । रपामि । तन्वा । मे । तन्वम् । सम् । पिपृग्धि ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे दिवस ! 'दैवकृतापत्त्या' शरीरसंयोग–सम्बन्धे भवान् ( किं भ्राता–असत् ) अधुना किं भ्राता–अभवत् ? "अस् भुवि" [ अदादिः ] लङि रूपम् *"बहुलं छन्दसि"* *[ अष्टा० २ । ४ । ७३ ]* इत्यनेन शपो लुग्न भवति तथाडागमोऽपि न *"बहुलं छन्दस्यमाङ्योगेऽपि"* *[ अष्टा० ६ । ४ । ७५ ]* ( यत्-अनाथम् ) अविद्यमानो नाथो यस्मिन् तदनाथं नाथराहित्यमपतित्वमिति यावत्–क्रियाविशेषणञ्चैतत् *"नञ्*

सुभ्याम्" [ अष्टा० ६ । २ । १७२ ] अनेन चान्तोदात्तत्वम् । ( भवाति ) भवेत् "लिङर्थे लेट्" [ अष्टा० ३ । ४ । ७ ] ( किमु ) किञ्चाहं ते पत्नी ( स्वसा-असत् ) अभवत्, असदित्यनेनान्वयः, ( यत् ) यतः ( निर्ऋतिः ) निः-रतिः-रतिमन्तरेण सम्भोगेन विना "निर्ऋतिर्निरमणात्" [ निरु० २ । ७ ] अत्र रम् धातोः क्तिनि "बहुलं छन्दसि" [ अष्टा० ६ । १ । ३४ ] अनेन सम्प्रसारणम् ( निगच्छात् ) पुरुषान्तरं गच्छेत् "लिङर्थे लेट्" [ अष्टा० ३ । ४ । ७ ] ( काममूता ) कामेन बद्धा कामग्रस्ता-कामवशा "मूङ्" [ भ्वादिः ] 'मूञ्' क्र्यादिरुभावपि बन्धनेऽर्थे, ( बहु-एतत्-रपामि ) बहुप्रकारेण हावभावाभ्यामेतद्रपामि-निवेदयामि यत् ( मे तन्वा तन्वम् ) मम शरीरेण स्वशरीरम् ( सम्पिपृग्धि ) सम्पृक्तं कुरु-संयोजय ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—हे दिवस ! दैवकृत आपत्ति से शरीर संयोगसंबन्ध में ( किम् ) क्या अब आप ( भ्राता ) भाई ( असत् ) हो गये हो ? (यत्) जिससे इस प्रकार (अनाथम्) आपकी ओर से अनाथता–अपतिपन ( भवाति ) हो जावे, और जो मैं तेरी पत्नी हूं ( किमु ) क्या इस समय ( स्वसा-असत् ) बहिन हो गयी ( यत् ) जिस से ( निर्ऋतिः ) बिना संभोग के ( निगछात् ) दूसरे पुरुष को प्राप्त होवे ( काममूता ) काम से बंधी हुई ( बहु ) बहुत प्रकार से हावभाव दर्शाती हुई ( एतत् ) यह ( रपामि ) निवेदन करती हूं कि ( मे तन्वा तन्वम् ) मेरी काया से अपनी काया को ( सम्पिपृग्धि ) सम्पृक्त कर अर्थात् मिलादे ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—सन्तानोपत्ति या गर्भाधान की स्थापना में असमर्थ स्त्रीपुरुष भाई बहन की भांति रहें ॥ ११ ॥

**समीक्षा ( सायण भाष्य )**—"यस्मिन् भ्रातरि सति स्वसादिकमनाथं नाथरहितं भवाति-भवति स भ्राता किमसत् किं भवति न भवतीत्यर्थः किं च यस्यां भगिन्यां सत्यां भ्रातरं निर्ऋतिर्दुःखं निगच्छात् नियमेन गच्छति प्राप्नोति सा किमु किंवा भवति ।" इस स्थान पर सायण की खींचातान की कोई सीमा नहीं रह गई। 'अनाथम्' क्रियाविशेषण को 'स्वसा' का विशेषण करता है परन्तु 'अनाथम्' शब्द नपुंसक लिङ्ग है और 'स्वसा' शब्द स्त्रीलिङ्ग है इस लिए 'आदिकम्' शब्द अधिक जोड़कर 'स्वसादिकम्' लिखता है। यहां पर क्या भ्राता के साथ स्वसा से भिन्न–व्यक्ति का भी सम्बन्ध है जो 'आदिकम्' पद अधिक जो[illegible] है ? यदि 'आदिकम्' से 'दुहिता' 'माता' भी सम्बन्ध रखते हैं तब तो भ्राता नहीं होगा अपितु दुहिता के साथ पिता और माता के साथ पुत्र का सम्बन्ध होगा, अतः यह कल्पना निर्बल है। तथा 'वह ऐसा भ्राता न होने के बराबर ही है जिसके होते हुए बहिन अनाथ रहे, यह हेतु भी निरर्थक है क्योंकि वह यम उस यमी को अविवाहित रहने का उपदेश तो दे ही नहीं रहा था। अपितु पूर्व मन्त्र में आज्ञा दे चुका था "अन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत्" फिर कैसे इस मिथ्या हेतु की वेद में यह स्थापना है ? इसी प्रकार 'वह बहिन भी कुछ नहीं जिसके होते हुए भाई को दुःख प्राप्त हो', यह हेतु भी अयुक्त है। उस यम को क्या दुःख था ? क्या उसका कोई विवाह नहीं करता था ? अथवा वह महादरिद्र था जिससे उसको दूसरी स्त्री न मिल सकती हो। इन हेतुओं को सामान्य बुद्धि के व्यक्ति भी स्वीकार नहीं कर सकते । इस प्रकार अपनी कल्पनासिद्धि के लिए सायण को अनावश्यक खींचतान करनी पड़ी ॥ ११ ॥

न वा उ ते तन्वा तन्वं१सं पपृच्यां पापमाहुर्यः स्वसारं निगच्छात् ।
अन्येन मत्प्रमुदः कल्पयस्व न ते भ्राता सुभगे वष्ट्येतत् ॥ १२ ॥

न । वै । ऊँ इति । ते । तन्वा । तन्वम् । सम् । पपृच्याम् । पापम् । आहुः । यः । स्वसारम् । निऽगच्छात् । अन्येन । मत् । प्रऽमुदः । कल्पयस्व । न । ते । भ्राता । सुऽभगे । वष्टि । एतत् ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—हे रात्रे ! एवमस्तु यद् दैवकृतापत्त्याऽहमिदानीं सम्भोगानर्हत्वान्नियोगस्यानुज्ञां दत्तवान्, अतस्त्वदुक्तवचनानुसारतोऽहं शरीरसंयोगसम्बन्धे भ्राताऽभवं त्वञ्च स्वसाऽभवस्तस्मात् ( ते ) तव ( तन्वा तन्वं न वा-उ सम्पपृच्याम् ) शरीरेणाहं स्वकीयशरीरं नैव हि सम्पृक्तं कुर्याम्, यतः ( यः स्वसारं निगच्छात् ) यः स्वसारं निगच्छेत्, जनास्तम् ( पापम्-आहुः ) पापं वदन्ति, तस्मात् ( सुभगे ) हे सुभगे ! त्वम् ( मत्-अन्येन ) मत्तो भिन्नेन पुरुषेण सह ( प्रमुदः ) पुत्रोत्पादनयोग्यान् भोगान् ( कल्पयस्व ) सम्पादय, अहं च यः प्रासङ्गिकः ( ते ) तव ( भ्राता ) भ्राता, सः त्वदुक्तम् ( एतत्-न वष्टि ) एतन्नेच्छति ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—हे रात्रे ! हां ठीक है कि दैवकृत आपद् से इस समय सम्भोग में असमर्थ होने से तथा नियोग की अनुज्ञा दे देने से 'किं भ्राताऽसत्' इस वचनानुसार शरीर संयोग सम्बन्ध में वस्तुतः मैं भ्राता ही हो चुका हूं और तू बहिन हो चुकी है, इसलिए ( ते ) तेरी ( तन्वा ) काया के साथ ( तन्वम् ) अपनी काया को ( न वा-उ ) बिल्कुल नहीं ( सम्पपृच्याम् ) मिलाऊँ, क्योंकि ( यः ) जो ( स्वसारम् ) बहिन के साथ ( निगच्छात् ) विषयभोग करे ( पापमाहुः ) भद्रजन उसको पाप कहते हैं, अतः ( सुभगे ) हे देवि ! ( मत् ) मुझ से ( अन्येन ) भिन्न पुरुष के साथ ( प्रमुदः ) पुत्रोत्पादन सम्बन्धी भोग ( कल्पयस्व ) सम्पादन कर, मैं ( ते ) तेरा ( भ्राता ) प्रासङ्गिक–प्रसङ्ग प्राप्त भाई ( एतत्-न वष्टि ) इस तेरे आग्रह किये भोग को नहीं चाहता ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—भाई बहिन का विवाह नहीं होना चाहिए, ऐसा करना पाप है। कदाचित् कोई ऐसा करे भी तो समाज को पाप कहकर उसकी निन्दा करनी चाहिये और उसे रोकना चाहिये। गर्भाधान में असमर्थ पति नियोग की आज्ञा देने के अनन्तर पत्नी के साथ भ्रातासम व्यवहार करे और पुनः उसके द्वारा सम्भोग के लिए आग्रह किये जाने पर दृढ़ता से निषेध कर दे ॥ १२ ॥

बतो बतासि यम नैव ते मनो हृदयं चाविदाम ।
अन्या किल त्वां कक्ष्येव युक्तं परि ष्वजाते लिबुजेव वृक्षम् ॥ १३ ॥

बतः । बत । असि । यम । न । एव । ते । मनः । हृदयम् । च । अविदाम । अन्या । किल । त्वाम् । कक्ष्याऽइव । युक्तम् । परि । स्वजाते । लिबुजाऽइव । वृक्षम् ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**— ( यम ) हे दिवस ! ( बत ) हा ! दुःखं किं कुर्यां यत्त्वम् ( बतः-असि ) बलादतीतो विवशोऽसि *"बतः—बलादतीतः"* *[ निरु० ६ । २८ ]* कुतः ? दैवकृतबाधकं न कश्चिदपि द्रागपाकर्तुं शक्नोति, तस्मात् ( ते ) तव ( मनः-हृदयं च ) मनो हृदयञ्च ( न-एव-अविदाम ) नालभे 'विद्लृ लाभे तुदादिरुभयतोभाषः', *"अस्मदो द्वयोश्च" [ अष्टा० १ । २ । ५९ ]* इत्यनेनैकस्मिन् बहुवचनम् ( अन्या ) मद्भिन्ना काचित् स्त्री ( किल ) हि ( कक्ष्या-इव ) कक्षगता बन्धनरज्जुरिव ( युक्तम् ) सम्यक् प्रकारेण ( त्वां परिष्वजाते ) त्वां परिष्वजेत–आलिङ्गेत् *"लिङर्थे लेट्"* सूत्रेण लेट्, अथ च ( लिबुजा-इव वृक्षम् ) लता वृक्षं यथा परिष्वजेत ॥ १३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यम ) हे दिवस ! ( बत ) हा ! दुःख है कि तू ( बतः ) विवश ( असि ) है, क्योंकि दैवकृतबाधा को सहसा कोई भी नहीं हटा सकता, इसीलिए ( ते ) तेरे ( मनः ) मन ( च ) और ( हृदयम् ) वक्षःस्थल को मैंने ( न-एव ) नहीं ( अविदाम ) प्राप्त किया ( अन्या किल ) मुझ से भिन्न कोई भी स्त्री ( कक्ष्याइव-युक्तम् ) कक्ष—कांख में बंधी पेटी के समान सम्यक् प्रकार से ( त्वाम् ) तुझ को ( परिष्वजाते ) आलिङ्गन करे अथवा ( लिबु-जा-इव वृक्षम् ) जैसे लता वृक्ष को लिपटती है वैसे तुझ से भी लिपटे ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—यदि स्त्री में कोई दोष है जिसके कारण वह सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ है तो उसे भी चाहिए कि वह पति को दूसरी स्त्री से सन्तानोत्पत्ति के लिये अनुमति दे देवे ॥ १३ ॥

**अन्यमू षु त्वं यम्यन्य उ त्वां परिष्वजाते लिबुजेव वृक्षम् ।**
**तस्य वा त्वं मन इच्छा स वा तवाधा कृणुष्व संविदं सुभद्राम् ॥ १४ ॥**

अन्यम् । ऊँ इति । सु । त्वम् । यमि । अन्यः । ऊँ इति । त्वाम् । परि । स्वजाते । लिबुजाऽइव । वृक्षम् । तस्य । वा । त्वम् । मनः । इच्छ । सः । वा । तव । अध । कृणुष्व । सम्ऽविदम् । सुऽभद्राम् ॥ १४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यमि ) हे रात्रे ! ( सु ) सुष्ठु त्वदुक्तमेतद्वचः, तस्मात् ( त्वम्-अन्यम्-उ) त्वमपि, अन्यं पुरुषम् ( लिबुजा इव वृक्षम् ) वृक्षं यथा लता (परिष्वजाते) परिष्वजेथाः, तथा ( अन्यः-उ ) अन्यः पुरुषोऽपि (त्वां ) परिष्वजाते–परिष्वजेत ( त्वं वा ) त्वं च *"वा चार्थे पठितः"* [ निरु० १ । ४ ] ( तस्य ) पुरुषस्य ( मनः-इच्छ ) मनः कामयस्व ( सः-वा ) स च ( तव ) तव मनः कामयताम् ( अधा ) अनन्तरम् [ ऋ० १ । ७२ । ७ दयानन्दस्तथा च सायणः ] एवं जाते सति ( संविदम् ) नियोगरूपां प्रतिज्ञाम् ( सुभद्राम् ) सुसुखाम् ( कृणुष्व ) पूरय 'संवित्–प्रतिज्ञा *" संविदा देयम्" [ तैति-उप० ]* ॥ १४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यमि ) हे रात्रे ! ( सु ) हां तेरा पूर्वोक्त वचन ठीक है, अतः ( त्वम् ) तू भी ( अन्यम् उ ) अन्य पुरुष को ( लिबुजा-इव वृक्षम् ) लता की नाईं वृक्ष को आलिङ्गन कर

तथा ( अन्य उ ) वह अन्य पुरुष भी ( त्वाम् ) तुझको ( परिष्वजाते ) आलिङ्गन करे ( त्वं वा ) और तू ( तस्य ) उस पुरुष के ( मनः ) मन को ( इच्छ ) चाह ( सः-वा ) और वह पुरुष ( तव ) तेरे मन की चाह करे ( अधा ) इस के अनन्तर ( संविदम् ) नियोग रूप प्रतिज्ञा को ( सुभद्राम्) अच्छे कल्याणयुक्त अर्थात् सुसन्तान वाली ( कृणुष्व ) बना ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—सन्तानोपत्ति में असमर्थ होते हुए भी यदि वैराग्यवशात् या परोपकार-कार्यवशात् नियोग न करें और संयम से रहें तो यह अनूचित नहीं अपितु अधिक अच्छा है ॥ १४ ॥



# एकादशं सूक्तम्

ऋषिः—आङ्गिर्हविर्धानः ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१, २, ६ निचृज्जगती । ३-५ विराड् जगती । ७-९ त्रिष्टुप् ॥

स्वरः—१-६ निषादः । ७-९ धैवतः ।

विषयः—अत्र सूक्तेऽग्निशब्देन सूर्यपरमात्मानौ गृह्येते प्रधानतयाऽध्यात्मराष्ट्रसमृद्धिविषयकप्रकारश्चोपदिश्यते ।

इस सूक्त में अग्नि शब्द से सूर्य परमात्मा गृहीत हैं और प्रधानता से अध्यात्म-राष्ट्र-समृद्धि विषयक प्रकार उपदिष्ट है ।

वृषा वृष्णे दुदुहे दोहसा दिवः पयांसि यह्वो अदितेरदाभ्यः ।
विश्वं स वेद वरुणो यथा धिया स यज्ञियो यजतु यज्ञियाँ ऋतून् ॥ १ ॥

वृषा । वृष्णे । दुदुहे । दोहसा । दिवः । पयांसि । यह्वः । अदितेः । अदाभ्यः । विश्वम् । सः । वेद । वरुणः । यथा । धिया । सः । यज्ञियः । यजतु । यज्ञियान् । ऋतून् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यह्वः ) महान् *"यह्वो महन्नाम"* [ निघ० १ । ३ ] (अदाभ्यः ) अहिंसनीयः ( वृषा ) सुखवृष्टिकर्त्ता परमात्मा सूर्यो वा ( वृष्णे ) राष्ट्रे सुखवर्षकाय राजन्याय-राज्ञे *"वृषा वै राजन्यः"* [ ता० ६ । १० । ६ ] देहे सुखवर्षकाय मनसे *"वृषा हि मनः"* [ श० १ । ४ । ४ । ३ ] वृष्टिकर्त्रे पर्जन्याय मेघाय वा *"वृषा पर्जन्यः"* [ तै० सं० २ । ४ । ६ । ४ ] ( अदितेः-दिवः ) अनश्वरान्मोक्षादमृतधामतः *"त्रिपादस्यामृतं दिवि"* [ ऋ० १० । ६० । ३ ] द्युलोकादाकाशाद्वा ( पयांसि ) आनन्दरसान्, जलानि जलांशान् वा ( दोहसा दुदुहे ) दोहनसामर्थ्येन दोग्धि प्रपूरयति ( सः ) परमात्मा सूर्यो वा ( वरुणः ) वरयिता सन् ( विश्वं वेद ) सर्वं ह्यास्तिकमनो नास्तिकमनो वेत्ति सर्वं जगत्-पृथिवीप्रदेशान् लभते ( यथा ) यथा खलु ( सः-यज्ञियः ) स सङ्गमनधर्मा ( धिया ) प्रज्ञया कर्मणा वा ( यज्ञियान्-ऋतून् यजतु ) सङ्गमनीयानृतून्-अवसरान् 'अत्यन्तसंयोगे

द्वितीया" [ अष्टा० २ । ३ । ५ ] उपासकान् सुखेन सह, जडजङ्गमान् जडेन सह वा सङ्गमयतु ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ—** ( यह्वः ) महान् ( अदाभ्यः ) अहिंसनीय ( वृषा ) सुखवृष्टिकर्त्ता परमात्मा या सूर्य ( वृष्णे ) देह में सुखवर्षक मन के लिए, राष्ट्र में सुखवर्षक राजा के लिए, पृथिवी पर जलवर्षक मेघ के लिये ( अदितेः-दिवः ) अनश्वर मोक्षधाम से, ( पयांसि ) आनन्दरसों को, जलों, जलांशों–जलकणों को ( दोहसा दुदुहे ) दोहनसामर्थ्य से दोहता है ( सः ) परमात्मा या सूर्य ( वरुणः ) वरयिता होता हुआ ( विश्वं वेद ) सब आस्तिकमन नास्तिकमन, सब न्यायकारी अन्यायकारी राजा को जानता है; या सब जगत्–पृथिवीप्रदेशों को प्राप्त हुआ ( यथा ) जसा ही ( सः-यज्ञियः ) वह सङ्गमनीय ( धिया ) प्रज्ञा द्वारा या कर्म द्वारा ( यज्ञियान्-ऋतून् यजतु ) सङ्गमनीय अवसरों पर आस्तिकजनों को सुख के साथ, जड़जङ्गमों को जड़ के साथ सङ्गति करावे–कराता है ॥ १ ॥

**भावार्थ—**सुखवृष्टिकर्त्ता महान् परमात्मा आस्तिक व नास्तिक मन वालों को तथा न्यायकारी या अन्यायकारी राजाओं को जानता है–वह सर्ववेत्ता है । अपने धाम–मोक्षधाम से आनन्दरसों की वृष्टि करता है, अपनी सर्वज्ञता से यथावसर सङ्गमनीय है, वह अपना समागमलाभ देता है । सूर्य महान् पिण्ड सब प्रदेशों पर प्रखरताप से प्राप्त हुआ मेघ में जलांशों को भरता है, वही ऋतुओं का प्रसार करने वाला है, सङ्गमनीय है ॥ १ ॥

**रपद्गन्धर्वीरप्या च योषणा नदस्य नादे परि पातु मे मनः ।**
**इष्टस्य मध्ये अदितिर्नि धातु नो भ्राता नो ज्येष्ठः प्रथमो वि वोचति ॥२॥**

रपत् । गन्धर्वीः । अप्या । च । योषणा । नदस्य । नादे । परि । पातु । मे । मनः । इष्टस्य । मध्ये । अदितिः । नि । धातु । नः । भ्राता । नः । ज्येष्ठः । प्रथमः । वि । वोचति ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः—**( गन्धर्वीः ) सुखवृष्टिप्रसङ्गे मानसी वृत्तिः "मनो गधर्व्वः" [ श० ६ । ४ । १ । १२ ] यद्वा गां पृथिवीं धारयति स गन्धर्वः–सूर्यः [ श० ८ । ४ । १ । ८ ] राजा वा तच्छक्तिः ( अप्या ) आपनशीला–व्यापनशीला, अन्तरिक्षभवा विद्युत् "आपः–अन्तरिक्षनाम" [ निघ० १ । ३ ] ( च ) तथा ( योषणा ) मिश्रणशीला विषये यद्वा राष्ट्रे मेघे वा ( रपत् ) परमात्मानं स्तौति, राजानं राजनीतिं घोषयति, गर्जति ( नदस्य नादे ) नदनीयस्य स्तोतव्यस्य स्तवने "नदति–अर्चतिकर्मा" [ निघ० ३ । १४ ] यद्वा घोषणीयस्य घोषणे, गर्जनीयस्य गर्जने ( मे मनः-परिपातु ) मम मनोभावं कामं परिरक्षतु–परिपूरयतु ( अदितिः-इष्टस्य मध्ये नः-निदधातु ) 'अदितिः–षष्ठीस्थाने प्रथमा व्यत्ययेन', अखण्डनीयस्यानश्वरस्याभीष्टस्य मोक्षस्य, अखण्डराष्ट्रस्य, पार्थिवस्यान्नादिभोगस्य मध्येऽस्मान् स परमात्मा सूर्यो वा नितरां निरन्तरं स्थापयतु ( प्रथमः-ज्येष्ठः-भ्राता नः-विवोचति ) प्रतमः-

प्रकृष्टतमः श्रेष्ठो भरणकर्त्ता परमात्मा विशिष्टं वदति-स्वीकारवचनं ब्रवीति-अस्मान् स्वीकरोति, स सूर्यो विवाचयति-वाक्शक्तिं प्रयच्छति ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( गन्धर्वीः ) सुखवृष्टिप्रसङ्ग में मानसीवृत्ति या पृथिवी को धारण करने वाले राजा की या सूर्य की शक्ति ( अप्या ) जगत् में व्यापने वाली या राष्ट्र में व्यापने वाली या अन्तरिक्ष में—आकाश में और मेघ में होने वाली विद्युत् ( योषणा ) मिश्रणशील विषयों में जाने वाली या राष्ट्र में फैलने वाली, मेघ में मिलने वाली ( रपत् ) परमात्मा की स्तुति करती है, गरजती—कड़कती है ( नदस्य नादे ) स्तुतियोग्य के स्तुतिवचन में, घोषणीय के घोषण में, गर्जनीय के गर्जन में ( मे मनः-परिपातु ) मेरे मनोभाव—कामना को परिपूर्ण करे ( अदितिः--इष्टस्य मध्ये नः-निदधातु ) अनश्वर मोक्ष के मध्य, अच्छिन्न राष्ट्र के अन्दर, पृथिवीप्रदेश के मध्य वह परमात्मा, राजा, सूर्य निरन्तर स्थापित करे ( प्रथमः-ज्येष्ठः-भ्राता नः-विवोचति ) प्रकृष्टतम महान् भरणपोषणकर्त्ता परमात्मा, राजा, सूर्य हमें स्वीकार करता है, विशेषरूप से शासित करता है, वाणी शक्ति को प्रदान करता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—मन की व्यापनशील मनोवृत्ति परमात्मा से मिलाने वाली है, राजा की राष्ट्र में फैली राजनीति-न्यायनीति भी परमात्मा से मिलाने वाली होती है। सूर्य में व्याप्त अग्नि ही विद्युत् रूप में मेघ में दृष्टिगोचर होती है। परमात्मा के स्तवन से, घोषणीय राजा की घोषणा से, मेघ की गर्जना से, मानव के मनोभाव पूर्ण होते हैं। अनश्वरमोक्ष में विराजमान होना, अच्छिन्न राष्ट्र में रहना, सतत पार्थिव अन्नादि भोगों से तृप्त होना, साथ ही परमात्मा द्वारा हमें स्वीकार करना, राजा द्वारा शुभवचन—अभयवचन देना, मेघ का वाक्शक्ति देना आदि सुख हमारे लिये सदैव बने रहें ॥ २ ॥

**सो चिन्नु भद्रा क्षुमती यशस्वत्युषा उवास मनवे स्वर्वती ।**
**यदीमुशन्तमुशतामनु क्रतुमग्निं होतारं विदथाय जीजनन् ॥ ३ ॥**

सो इति । चित् । नु । भद्रा । क्षुऽमती । यशस्वती । उषाः । उवास । मनवे । स्वः॑ऽवती । यत् । ईम् । उशन्तम् । उशताम् । अनु । क्रतुम् । अग्निम् । होतारम् । विदथाय । जीजनन् ॥ ३॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सा-चित्-उ नु ) सा खल्वपि सद्यः *"नु क्षिप्रनाम"* [ *निघ० २ । १५* ] ( भद्रा ) भजनीया; भागवती *"भद्रं भगेन व्याख्यातं भजनीयम्"* [ *निरु० ४ । ९* ] ( क्षुमती ) प्रशस्यान्नवती *"क्षु--अन्ननाम"* [ *निघ० २ । ७* ] ( यशस्वती ) कीर्तिमती ( स्वर्वती ) सुखवती ( उषाः-मनवे-उवास ) कमनीया प्रतिभा प्रादुर्भवति, राष्ट्रभूमिः कामयमाना प्रजा वा सम्भवति, मनवे-आस्तिकमनस्विने विदुषे *"विद्वांसस्ते मनवः"* [ *श० ८ । ६ । ३ । १८* ] प्रजापालकाय राज्ञे वा *"प्रजापतिर्वै मनुः"* [ *श० ६ । ६ । १ । १९* ] ( यत्-ईम् ) यदा हि ( उशताम्-उशन्तं क्रतुं होतारम्-अग्निम्-अनु ) कामयमानानां कामयमानं कर्त्तारं सुखदातारं ज्ञानप्रकाशकं परमात्मानमानुकूल्येन ( विदथाय ) वेदनाय

स्वात्मनि भावनाय "तज्जपस्तदर्थभावनम्" [ योग० ........ ] "विदथा वेदनेन" [ निरु० ३ । १२ ] ( जीजनन् ) प्रादुर्भावयन्ति ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( सा चित्-उ नु ) वह भी तुरन्त ( भद्रा ) भजनीया ( क्षुमती ) प्रशस्त अन्नादिभोग देने वाली ( यशस्वती ) यश कीर्ति प्राप्त कराने वाली ( स्ववंती ) सुखवाली-सुखदेनेवाली ( उषाः ) कमनीया प्रतिभा, कमनीया राष्ट्रभूमि या प्रजा ( मनवे ) आस्तिक मनस्वी विद्वान् के लिए या प्रजापालक राजा के लिये ( उवास ) प्रादुर्भूत होती है या सम्पन्न होती है ( उशताम्-उशन्तम् ) कामनाकरने वालों के-चाहने वालों के कामनाकरनेवाले-चाहने वाले-( क्रतुं होतारम्-अग्निम्-अनु ) जगत्कर्ता सुखदाता ज्ञानप्रकाशक परमात्मा को अनुकूलता से ( विदथाय ) स्वात्मा में उस ओ३म् का जप अर्थ भावन द्वारा भावित करने के लिए ( जीजनन् ) प्रादुर्भूत करते हैं-साक्षात् करते हैं ॥ ३ ॥

भावार्थ—आस्तिक की मानसवृत्ति प्रतिभा, न्यायकारी राजा की राष्ट्रभूमि या प्रजा, परमात्मा की कृपा से उसके लिए शीघ्र अच्छी सेवनीया व दिव्यभोग देने वाली, यशस्करी, सुख पहुंचाने वाली हो जाती है। परमात्मा को चाहने वाले को सुखदाता परमात्मा भी चाहता है। उपासक जन उसके अनुकूल चलने से, उसे स्वात्मा में अनुभव करने से, साक्षात् करते हैं ॥ ३ ॥

अध त्यं द्रप्सं विभ्वं विचक्षणं विराभरदिषितः श्येनो अध्वरे ।
यदी विशो वृणते दस्ममार्या अग्निं होतारमध धीरजायत ॥ ४ ॥

अध । त्यम् । द्रप्सम् । विऽभ्वम् । विऽचक्षणम् । विः । आ । अभरत् । इषितः । श्येनः । अध्वरे । यदि । विशः । वृणते । दस्मम् ॥ आर्याः । अग्निम् । होतारम् । अध । धीः । अजायत ॥ ४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अध ) अनन्तरम् ( त्यं विभ्वं विचक्षणं द्रप्सम् ) तं महान्तं सावधानकर्त्तारं प्रकाशरूपं हर्षकरं मोक्षपदम् "दृप् हर्षे" [ दिवा० ] ततः सः प्रत्यय औणादिकः, तथा महान्तं सावधानतया रक्षणीयं पार्थिवं पृथिवीपतिपदम् "द्रप्सं पार्थिवं भूगोलम्" [ यजु० १३ । २ दयानन्दः ] ( अध्वरे ) अध्यात्मयज्ञे, राजसूययज्ञे ( विः-श्येनः-दूषितः-आभरत् ) अर्चयिता-स्तुतिकर्त्ता "वेति-अर्चति कर्मा" [ निघ० २ । ६ ] शंसनीयगतिकः-पुण्यवान्-इन्द्रः-आत्मा "इन्द्रो वा एतेन साम्ना श्येनो भूत्वा असुरानपवयत्" [ जै० ३ । १५८ ] परमात्मना प्रेरितः-आसमन्ताद् धारयति (यदि दस्मम् -अग्निं होतारम्-आर्याः-विशः-वृणते ) यदा हि दर्शनीयं ज्ञानप्रकाशकं परमात्मानं सर्वसुखदातारं वा श्रेष्ठा उपासका जनाः प्रजा वा सम्भजन्ति वरयन्ति वा (अध धीः-अजायत ) अनन्तरं स परमात्माऽऽस्तिकानां राजा वा प्रजानामाधारः "धीङ्-आधारे" [ दिवादिः ] अजायत-प्रसिद्धो भवति ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( अध ) अनन्तर ( त्यं विभ्वं विचक्षणं द्रप्सम् ) उस महान् सावधान करने वाले प्रकाशरूप हर्षप्रद मोक्षपद को या उस महान् सावधानता से रक्षणीय पृथिवीपतिपद-

राजपद को ( अध्वरे ) अध्यात्मयज्ञ में या राजसूय यज्ञ में ( विः-श्येनः-इषितः-आभरत् ) अर्चना करनेवाला—स्तुतिकर्त्ता प्रशंसनीयगतिप्रवृत्तिवाला पुण्यवान् आत्मा या राजा परमात्मा से प्रेरित हुआ ( यदि दस्मम्-अग्निं होतारम्-आर्याः-विशः-वृणते ) जब दर्शनीय सुखदाता ज्ञानप्रकाशक परमात्मा या राजा को श्रेष्ठ मानव या प्रजाजन उपासित करते हैं या वरते हैं ( अध धीः-अजायत ) अनन्तर वह परमात्मा उपासक जनों या प्रजाजनों का आधार प्रसिद्ध होता है ।। ४ ।।

भावार्थ—उपासक आत्मा अध्यात्म यज्ञ में प्रशंसनीय प्रवृत्तिवाला होकर ईश्वर से प्रेरित हुआ महान् हर्षप्रद मोक्षपद को प्राप्त करता है । जब दर्शनीय सुखदाता परमात्मा की उपासक उपासना करते हैं तो वह उनका आधार होकर उनके अन्दर साक्षात् होता है । राजा राजसूययज्ञ में प्रशंसनीय गतिप्रवृत्तिवाला होकर परमात्मा से प्रेरित हुआ भूपतिपद—राजपद को प्राप्त करता है ।। ४ ।।

**सदा॑सि र॒ण्वो यव॑सेव पु॒ष्यते॒ होत्रा॑भिरग्ने॒ मनु॑षः स्वध्व॒रः ।**
**विप्र॑स्य वा॒ यच्छ॑शमा॒न उ॒क्थ्यं१ वाजं॑ सस॒वाँ उ॑प॒यासि॒ भूरि॑भिः ॥५॥**

**सदा॑ । अ॒सि॒ । र॒ण्वः । यव॑साऽइव । पुष्य॑ते । होत्रा॑भिः । अ॒ग्ने॒ । मनु॑षः । सु॒ऽअ॒ध्व॒रः । विप्र॑स्य । वा॒ । यत् । श॒श॒मा॒नः । उ॒क्थ्य॑म् । वाज॑म् । स॒स॒ऽवान् । उ॒प॒ऽयासि॑ । भूरि॑ऽभिः ॥ ५ ॥**

**संस्कृतान्वयार्थः—(अग्ने) हे ज्ञानप्रकाशक परमात्मन् ! ( यवसा इव पुष्यते सदा रण्वः-असि ) स्वात्मनः पोषणं कुर्वते पशवे यथा यवसानि भक्ष्यतृणानि रमणीयानि रोचकानि सन्ति तथा त्वं रण्वो रमणीयोऽसि खल्वस्मभ्यम्, यतः ( होत्राभिः-मनुषः-स्वध्वरः ) वाग्भिः-वेदवाग्भिरुपदेशवचनैः** *"होत्रा वाङ्नाम"* **[** *निघ० १ ।११* **] मनुष्यस्य राजजनस्य** *"मनुषः-मनुष्यस्य"* **[** *निरु० ८ । ५* **] शोभनो राजसूययज्ञो सिध्यति तथाभूतोऽसि ( विप्रस्य वा यत्-उक्थ्यं शशमानः ) स्वां स्वात्मसमर्पणेन विशिष्टतया प्रणयितुश्च** *"वा समुच्चयार्थः"* **[** *निरु० १ । ५* **] यत्राऽस्तिकमनस्त्वतः स्तुतिवचनं प्रशंसमानः** *"शशमानः शंसमानः* **[** *निरु० ६ । ८* **] अभिप्रीयमाणः स्वीकुर्वन् ( वाजं ससवान् ) अमृतभोगं सम्भावयन्** *"अमृतोऽन्नं वै वाजः"* **[** *जं० २ । १९३* **] ( भूरिभिः-उपयासि ) बहुभिः कृपाभावै रक्षाभिर्वा तमुपगच्छसि—प्राप्नोषि ।। ५ ।।**

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे ज्ञानप्रकाशक परमात्मन् ! ( यवसा-इव पुष्यते सदा रण्वः-असि ) अपना पोषण करते हुए पशु के लिए जैसे घासतृण रमणीय रोचक होते हैं वैसे तू हमारे लिए सदा रमणीय है—रोचक है, क्योंकि तू ( होत्राभिः-मनुषः-स्वध्वरः ) वेदवाणियों द्वारा मनुष्यों का, शोभन राजसूय यज्ञ का आधार है ( विप्रस्य वा यत्-उक्थ्यं शशमानः ) स्वात्मसमर्पण द्वारा विशेषरूप से तृप्त करने वाले, आस्तिकमनवाले उपासक का भी स्तुतिवचन को प्रसन्न—पसन्द करने वाला तू, स्वीकार करता हुआ ( वाजं ससवान् ) अमृतभोग को देने के हेतु ( भूरिभिः-उपयासि ) बहुत प्रकारों से बहुत रक्षाओं के साथ पास आता है—प्राप्त होता है ।। ५ ।।

भावार्थ—जैसे बुभुक्षित पशु के लिए घास रमणीय–प्रिय–प्यारा होता है, ऐसे ही आस्तिक मन वाले के लिए वेदवाणियों द्वारा तू प्रिय है। परमात्मा स्तुति करने वालों का व राजसूय यज्ञ का आधार है। स्वात्मसमर्पण द्वारा तृप्त करने वाले स्तुतिवचनों को वह पसन्द करता है और अनेक प्रकार से उपासकों की रक्षा करता है ॥ ५ ॥

उदी॑रय पि॒तरा॑ जा॒र आ भग॒मिय॑क्षति हर्य॒तो हृ॒त्त इ॑ष्यति ।
विव॑क्ति॒ वह्निः॑ स्वप॒स्यते॑ म॒खस्त॑वि॒ष्यते॒ असु॑रो॒ वेप॑ते म॒ती ॥ ६ ॥

उत् । ई॒र॒य॒ । पि॒तरा॑ । जा॒रः । आ । भग॑म् । इय॑क्षति । ह॒र्य॒तः । हृ॒त्तः । इ॒ष्य॒ति॒ ।
विव॑क्ति । वह्निः॑ । सु॒ऽअ॒प॒स्यते॑ । म॒खः । त॒वि॒ष्यते॑ । असु॑रः । वेप॑ते । म॒ती ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( भगम्-उदीरय ) अग्ने ज्ञानप्रकाशक परमात्मन् ! भगमध्यात्मयज्ञं राजसूययज्ञम् *"यज्ञो वै भगः"* [ *श० ६ । १ । १ । १९* ] ऊर्ध्वं नय–समृद्धं कुरु ( जारः-आ पितरा ) यथा जारः–रात्रेर्जरयिता सूर्यः–द्यावापृथिव्यौ स्वतेजसा–आपूरयति ( हर्यतः-हृत्तः-इयक्षति-इष्यति ) एष आस्तिकमनस्वी राजा वा हर्तुं योग्यं हर्यं मनस्तस्माद् यष्टुमिच्छति, हृत्तो हृदयाच्चेच्छति ( वह्निः ) अध्यात्मभावं वहमानः–आस्तिकमनस्वी, राष्ट्रं प्रजां वा वहमानो राजा ( विवक्ति ) त्वां परमात्मानं नियमेन प्रार्थयते ( स्वपस्यते ) सम्यक् कर्माचरति ( मखः-तविष्यते ) यज्ञोऽध्यात्मयज्ञो राजसूययज्ञो वा समृद्ध्यते *"यज्ञो वै मखः"* [ *तै. ३ । २ । ८ । ३* ] ( मती-असुरः-वेपते ) ततः मत्या विमत्या–आसुरः दुर्विचारोऽनृतभावः दुर्विचारवान् दुष्टो जनो वा *"अनृतेनासुरान्"* [ *का० ६ । ११* ] वेपते–कम्पते–पलायते ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( भगम्-उदीरय ) हे ज्ञानप्रकाशक परमात्मन् ! इस अध्यात्मयज्ञ या राजसूययज्ञ को उन्नत कर ( जारः-आ पितरा ) रात्रि का जरण करने वाला सूर्य जैसे अपने तेज को द्यावापृथिवी के प्रति पृथिवी से लेकर द्युलोक तक पहुंचाता है ( हर्यतः-हृत्तः-इयक्षति-इष्यति ) यह आस्तिकमनवाला या राजा हरने योग्य मन से यज्ञ करना चाहता है और हृदय से चाहता है ( वह्निः ) अध्यात्मयज्ञ को वहन करने वाला आस्तिकमनवाला या राष्ट्र तथा प्रजा को वहन करने वाला राजा ( विवक्ति ) तुझ परमात्मा से नियम से प्रार्थना करता है ( स्वपस्यते ) सम्यक् कर्माचरण करता है ( मखः-तविष्यते ) अध्यात्मयज्ञ तथा राजसूययज्ञ समृद्ध होता है ( मती-असुरः-वेपते ) तब मति से–स्वविपरीत मति से अनृतभाव दुर्विचार या असत्याचरण करने वाला दुष्टजन कांपता है–भाग जाता है ॥ ६ ॥

भावार्थ—आस्तिकमनवाले तथा प्रजापालक राजा के अध्यात्मयज्ञ और राजसूय को परमात्मा समृद्ध करता है, उसके पास से दुर्भाव मिट जाता है, दुष्ट अत्याचारी भी नष्ट हो जाता है ॥ ६ ॥

यस्ते॑ अग्ने सुम॒तिं मर्तो॒ अक्ष॒त्सह॑सः सूनो अति॒ स प्र शृ॑ण्वे ।
इषं॒ दधा॑नो॒ वह॑मानो॒ अश्वै॒रा स द्यु॒माँ अम॑वान्भूषति॒ द्यून् ॥ ७ ॥

यः । ते । अग्ने । सुऽमतिम् । मर्तः । अक्षत् । सहसः । सूनो इति । अति । सः । प्र । शृण्वे । इषम् । दधानः । वहमानः । अश्वैः । आ । सः । द्युऽमान् । अमऽवान् । भूषति । द्यून् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सहसः सूनो-अग्ने ) ओजसोऽध्यात्मबलस्योत्पादक परमात्मन् ! ( ते ) तव ( सुमतिम् ) कल्याणीं वाचं वेदवाचम् *"वाग्वै मतिः" [ श० ८ । १ । २ । ७ ]* ( यः-मर्तः-अक्षत् ) यो मनुष्यः–अश्नुते स्वात्मनि धारयति ( सः-अति प्रशृण्वे ) सोऽति प्रश्रुतवान्–अध्यात्मगुणसम्पन्नो भवति, अथ च ( इषं दधानः ) कामनानुरूपं भोगं धारयन् प्राप्नुवन् सन् ( सः-अश्वैः-वहमानः ) सः–व्याप्तिशीलैः किरणैः *"अश्वाः व्याप्तिशीलाः किरणाः" [ ऋ० ३ । ६ । ८ दयानन्दः ]* प्रशस्तेन्द्रियैः, विद्युदादिभिराशुगामिभि-र्वहमानः प्राप्यमाणः ( द्युमान्-अमवान्-आ द्यून् भूषति ) तेजस्वी–आत्मवान् *"अमवान्.... आत्मवान्" [ निरु. ६ । १२ ]* यावज्जीवनदिनानि स्वात्मानमलङ्करोति ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सहसः सूनो-अग्ने ) हे ओज–अध्यात्म–तेज के उत्पादक परमात्मन् ! ( ते ) तेरी ( सुमतिम् ) कल्याणी वेदवाणी को ( यः-मर्तः-अक्षत् ) जो मनुष्य अपने अन्दर समा लेता है ( सः-अति प्रशृण्वे ) वह अत्यन्त अध्यात्मगुणसम्पन्न हो जाता है, और ( इषं दधानः ) कमनीय भोगों को धारण करता हुआ–प्राप्त करता हुआ ( सः-अश्वैः-वहमानः ) वह व्याप्तिशील सूर्यकिरणों द्वारा, प्रशस्त इन्द्रियों द्वारा वहन किया जाता हुआ आस्तिक मन वाला, विद्युदादि यानों द्वारा वहन किया जाता हुआ राजा ( द्युमान्-अमवान्-आ द्यून् भूषति ) तेजस्वी आत्मवान् होता हुआ अपने को भूषित करता है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य परमात्मा की वेदवाणी को अपने अन्दर आचरित कर लेता है वह तेजस्वी तथा अध्यात्मगुणों से सम्पन्न हो जाता है तथा वह कमनीय भोगों को प्राप्त करता हुआ प्रशस्त इन्द्रियों वाला होकर अपने को भूषित करता है । इसी प्रकार राजा भी विद्युदादि वाहनों से युक्त होकर भूषित होता है ॥ ७ ॥

**यदग्न एषा समितिर्भवाति देवी देवेषु यजता यजत्र ।**
**रत्ना च यद्विभजासि स्वधावो भागं नो अत्र वसुमन्तं वीतात् ॥ ८ ॥**

यत् । अग्ने । एषा । सम्ऽइतिः । भवाति । देवी । देवेषु । यजता । यजत्र । रत्ना । च । यत् । विऽभजासि । स्वधाऽवः । भागम् । नः । अत्र । वसुऽमन्तम् । वीतात् ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यजत्र-अग्ने ) हे यजनीय सङ्गमनीय परमात्मन् 'यज् धातोः–अत्रन् प्रत्ययः' [ उणा० ३ । १०५ ] ( यद् ) यदा ( यजता देवेषु ) यजनीयेषु सङ्गमनीयेषु–इन्द्रियेषु विद्वत्सु वा 'यज्धातोः–अतच् प्रत्ययः' [ ३ । ११० ] ( समितिः-देवी भवाति ) तव सङ्गतिः सङ्क्रान्तिर्देवी जायते ( यत्-अत्र ) यतोऽत्र तदा ( स्वधावः ) हे

रसवन् परमात्मन्! *"स्वधायै त्वा रसाय त्वेत्येतत्"* [ श० ५ । ४ । ३ । ७ ] अन्नदाता वा *"स्वधा–अन्ननाम"* [ निघ० २ । ७ ] त्वम् ( रत्ना च विभजासि ) रमणीयानि सुखानि वसूनि वा वितरसि ( नः-वसुमन्तं भागं वीतात् ) अस्माकं धनवन्तं भागमंशं प्रापय ॥८॥

**भाषान्वयार्थ**—( यजत्र-अग्ने ) हे यजनीय सङ्गमनीय परमात्मन्! ( यत् ) जब ( यजता देवेषु ) यजनीय सङ्गमनीय इन्द्रियों में या सङ्गमनीय विद्वानों में ( समितिः-देवी भवाति ) तेरी दिव्या सङ्गति–सङ्क्रान्ति हो जाती है ( यत्–अत्र ) जिससे यहां तब ( स्वधावः ) हे आनन्द रसवाले या अन्नदाता परमात्मन्! ( रत्ना विभजासि ) रमणीय सुखों या वस्तुओं को देता है ( नः ) हमारे ( वसुमन्तं भागं वीतात् ) धनवाले भाग को प्राप्त करा ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—जब सङ्गमनीय परमात्मा की समागम धारा इन्द्रियो में आ जाती है तो आस्तिक मनस्वी को रमणीय सुख प्राप्त हो जाते हैं। मोक्ष में बसाने वाला धन भी मिल जाता है, ऐसे सङ्गमनीय परमात्मा की समागमप्रतीति राष्ट्र के विद्वानों में पहुंच जाती है तो राजा को रत्न और अन्न प्रचुर प्राप्त होता है ॥ ८ ॥

**श्रुधी नो॑ अग्ने॒ सद॑ने स॒धस्थे॑ यु॒क्ष्वा रथ॑म॒मृत॑स्य द्र॒वि॒त्नुम् ।**
**आ नो॑ वह॒ रोद॑सी दे॒वपु॑त्रे॒ माकि॑र्दे॒वाना॒मप॑ भू॒रि॒ह स्याः ॥ ९ ॥**

श्रु॒धि । नः॒ । अ॒ग्ने॒ । सद॑ने । स॒धऽस्थे॑ । यु॒क्ष्व । रथ॑म् । अ॒मृत॑स्य । द्र॒वि॒त्नुम् । आ । नः॒ । व॒ह॒ । रोद॑सी॒ इति॑ । दे॒वपु॑त्रे॒ इति॑ दे॒वऽपु॑त्रे । माकि॑ः । दे॒वाना॑म् । अप॑ । भूः॒ । इ॒ह । स्याः॒ ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे ज्ञानप्रकाशक परमात्मन्! ( सधस्थे सदने ) आवयोः समागमस्य सहस्थाने–हृद्गृहे–आगत्य ( नः-श्रुधि ) अस्माकं प्रार्थनावचनं शृणु–स्वीकुरु ( अमृतस्य द्रवित्नुं रथं युक्ष्व ) अमृतस्यानन्दस्य द्रावकं स्रावकं रथं रमणीयमात्म-स्वरूपं मयि योजय *"रथः–रममाणोऽस्मिंस्तिष्ठतीति वा"* [ *निरु. ९ । ११* ] अन्तर्गतणिजर्थः ( देवपुत्रे रोदसी नः-आवह ) परमात्मनो देवस्य दुहितराविव रोदसी रोधसी रोधनकर्त्र्यौ सृष्टिमुक्ती उभे–अभ्युदयनिःश्रेयससाधिके *"देवपुत्रे देवस्य परमात्मनः पुत्रवद्वर्तमाने"* [ *ऋ० १ । १८५ । ४ दयानन्दः* ] अस्मभ्यं प्रापय ( देवानां माकिः- अपभूः ) आस्तिकमनस्विनामस्माकं मध्यतः कश्चित् त्वदसङ्गत्योऽभ्युदयनिः–श्रेयसाभ्यां पृथगर्थाद् वञ्चितो न भवेत् ( इह स्याः ) तथा त्वमत्र हृदये साक्षाद् भव ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे ज्ञानप्रकाशक परमात्मन्! ( सधस्थे सदने ) हमारे तुम्हारे समागम के सहस्थान–हृदय में ( नः श्रुधि ) हमारे प्रार्थनावचन को सुन–स्वीकार कर ( अमृतस्य द्रवित्नुं रथं युक्ष्व ) अमृत–आनन्द के द्रवित करने–रिसाने वाले अपने रमणीय स्वरूप को मेरे में युक्त कर ( देवपुत्रे रोदसी नः- आवह ) तुझ परमात्मदेव की पुत्रियों–सृष्टि और मुक्ति अभ्युदय निःश्रेयस साधने वाली को हमारे लिए प्राप्त करा ( देवानां माकिः-अपभूः ) हम देवों–आस्तिक

मनस्वीजनों में से कोई भी अभ्युदय और निःश्रेयस से पृथक् न हो—वञ्चित न हो ( इह स्याः ) वैसें तू यहां हृदय में साक्षात् हो ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—आस्तिक मनवाले उपासक जन की प्रार्थना को परमात्मा सुनता—स्वीकार करता है। जब कोई हृदय में श्रद्धा और ध्यान द्वारा परमात्मा का स्मरण करता है वह अभ्युदय और निःश्रेयस को प्राप्त करता है कोई भी आस्तिक मन वाला अभ्युदय निःश्रेयस से वञ्चित नहीं रहता है ॥ ६ ॥



# द्वादशं सूक्तम्

ऋषिः—आङ्गिर्हविर्धानः ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१, ३ विराट् त्रिष्टुप् । २, ४, ५, ७ निचृत् त्रिष्टुप् । ६ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ८ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । ९ त्रिष्टुप् ।

स्वरः—१–९ धैवतः ।

विषयः—अस्मिन् सूक्तेऽग्निशब्देन परमात्मा विद्वान् पुरोहितो राजा चोच्यन्ते मोक्षराजधर्मौ च विषयौ प्रतिपाद्येते ।

इस सूक्त में अग्निशब्द से परमात्मा विद्वान् पुरोहित और राजा कहे हैं, तथा मोक्ष तथा राजधर्म विषय प्रतिपादित हैं ।

द्यावा ह क्षामा प्रथमे ऋतेनाभिश्रावे भवतः सत्यवाचा ।
देवो यन्मर्तान्यजथाय कृण्वन्त्सीदद्धोता प्रत्यङ् स्वमसुं यन् ॥ १ ॥

द्यावा । ह । क्षामा । प्रथमे इति । ऋतेन । अभिऽश्रावे । भवतः । सत्यऽवाचा । देवः । यत् । मर्तान् । यजथाय । कृण्वन् । सीदत् । होता । प्रत्यङ् । स्वम् । असुम् । यन् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः** – ( ऋतेन-सत्यवाचा-अभिश्रावे ) ज्ञानेन सत्यवचनेन च खल्वभितः श्रावयितुं यद् वा बोधयितुं ( प्रथमे ह द्यावाक्षामा भवतः ) अवश्यं प्रारम्भिकौ मातापितरौ, प्रकृष्टतमौ राजराज्यौ वा स्तः ( देवः ) परमात्मदेवः-विद्वान् पुरोहितो वा ( मर्तान् यजथाय यत् कृण्वन् ) मनुष्यान् प्रजाजनान् यज्ञानुष्ठानाय सबोधान् कुर्वन्, राजसूययज्ञाय समुद्यतान् कुर्वन् ( होता सीदत् ) ज्ञानग्राहयिता परमात्मा प्रथमजनानां हृदये सीदति पुरोहितो वा वेद्यां तिष्ठति ( प्रत्यङ् स्वम्-असुं यन् ) साक्षात् स्वीयं प्राणमात्मभावं प्राप्नुवन् ॥ १ ॥

भाषान्वार्थ—( ऋतेन सत्यवाचा-अभिश्रावे ) ज्ञान और सत्यवचन से सब पर प्रसिद्ध

करने के निमित्त ( प्रथमे ह द्यावाक्षामा भवतः ) प्रारम्भ सृष्टि में प्रसिद्ध मातापिता या प्रकृष्ट राजा राणी है-( देवः ) परमात्मा या पुरोहित ( मर्तान् यजथाय यत् कृण्वन् ) मनुष्यों को, प्रजाजनों को यज्ञानुष्ठान के लिए या राजसूय यज्ञ के लिए समुद्यत करता हुआ ( प्रत्यङ् स्वम्-असुं यन् ) साक्षात् अपना प्राण आत्मभावप्राप्त करता हुआ ( होता सीदत् ) ज्ञानदाता परमात्मा प्रथमजनों ऋषियों के हृदय में प्राप्त होता है या पुरोहित राजसूय वेदि पर बैठता है ॥ १ ॥

**भावार्थ**— आरम्भसृष्टि के प्रकृष्ट मातापिताओं को ज्ञान और सत्यवाणी द्वारा बोधित कराने के निमित्त परमात्मा उनके हृदय में बैठ अध्यात्म-यज्ञ कराता है तथा श्रेष्ठ राजा राणी को राजसूय कराने के निमित्त विद्वान् पुरोहित अपनाकर वेदि पर बैठता है ॥ १ ॥

**देवो देवान्परिभूर्ऋतेन वहा नो हव्यं प्रथमश्चिकित्वान् ।**
**धूमकेतुः समिधा भाऋजीको मन्द्रो होता नित्यो वाचा यजीयान् ॥२॥**

देवः । देवान् । परिऽभूः । ऋतेन । वह । नः । हव्यम् । प्रथमः । चिकित्वान् । धूमऽकेतुः । सम्ऽइधा । भाःऽऋजीकः । मन्द्रः । होता । नित्यः । वाचा । यजीयान् ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवः-देवान् परिभूः ) परमात्मदेवः सूर्यादीन् दिव्यगुणान् विदुषः परिभवति, जयशीलो राजा-अन्यजयशीलान् राज्याधिकारिणः परिभवति ( नः-हव्यम्-ऋतेन वह ) अस्माकमुपासकानां प्रजाजनानां वाऽऽह्वानं प्रार्थनावचनं स्वज्ञानेन सर्वज्ञत्वेन प्रापय-पूरय ( प्रथमः-चिकित्वान् ) त्वं प्रकृष्टतमश्चेतनावानसि ( धूमकेतुः-भाऋजीकः ) धूननयोग्यान्-बहिष्कार्यान्-अज्ञानिनः पापिनश्च जनान् केतयिता सूचयिता प्रक्षेप्ता वा प्रसिद्धिदीप्तिकः सर्वतो ज्ञानप्रकाशरूपः ( समिधा मन्द्रः ) स्वात्मनि सम्यक्-आराधनसाधनसिद्ध्या ज्ञानदीप्त्या स्तुतियोग्यः ( नित्यः-होता वाचा यजीयान् ) सदा ग्रहीता स्वीकारकर्त्ता सदा स्तुतिवाचा स्तुत्याऽतिशयेन यष्टा फलदाताऽसि ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवः-देवान् परिभूः ) परमात्मदेव आदि विद्वानों को परिभव करता है—उन्हें उपदेश करता है या विजयशील राजा अन्य जयशील राज्याधिकारियों को शासित करता है ( नः-हव्यम्-ऋतेन वह ) हम उपासकों के या प्रजाजनों के प्रार्थना वचन को अपने ज्ञान द्वारा अपनी शरण में ले लेता है ( प्रथमः-चिकित्वान् ) प्रकृष्टतम चेतनावान् या सावधान है ( धूमकेतुः-भाऋजीकः ) धूनने योग्य अज्ञानी पापियों को बाहिर फेंकने वाला प्रसिद्ध ज्ञानज्योति वाला सर्वत्रज्ञानप्रकाशक ( समिधा मन्द्रः ) सम्यक् आराधन साधन सिद्धि द्वारा स्तुतियोग्य-उपासनीय है—शरण होने के योग्य है ( नित्यः-होता वाचा यजीयान् ) सदा स्तुति वचन से स्वीकार करने वाला अत्यन्त सङ्गमनीय है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा आरम्भ-सृष्टि में आदिविद्वानों पर कृपा से परिभूत होता है, उनकी प्रार्थना सुनता—स्वीकार करता है, अज्ञानों को दूर करता है, अपनी प्रसिद्ध दीप्ति होने से चेताता है और उन्हें श्रेष्ठ मार्ग पर चलाता है, नित्य अपनाने वाला है। राजा भी राज्यप्रधान पुरुषों को

शासित करे उनके प्रार्थनीय कथन को सुने अपने ज्ञानप्रकाश से सावधान करे उनकी सत्याचरणशीलता से उनका शरण्य बने ॥ २ ॥

स्वावृग्देवस्यामृतं यदी गोरतो जातासो धारयन्त उर्वी ।
विश्वे देवा अनु तत्ते यजुर्गुर्दुहे यदेनी दिव्यं घृतं वाः ॥ ३ ॥

स्वावृक् । देवस्य । अमृतम् । यदि । गोः । अतः । जातासः । धारयन्ते । उर्वी इति । विश्वे । देवाः । अनु । तत् । ते । यजुः । गुः । दुहे । यत् । एनी । दिव्यम् । घृतम् । वारिति वाः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(गोः-देवस्य) सर्वत्रप्रापणशीलस्य परमात्मदेवस्य (स्वावृक्) निजावर्जितम् 'स्वपूर्वात् वृजी वर्जने, इत्यस्मादाङ्पूर्वात् क्विप्-औणादिकः सर्वलिङ्गः' स्वस्मिन् शाश्वतिकं स्थितम् (अमृतम्) अनश्वरसुखम् (यत्-इ) यतोऽस्ति तस्मात् (उर्वी) द्यावापृथिव्यौ-द्यावापृथिव्योर्मध्ये 'विभक्तिव्यत्ययः' द्यावापृथिवीमये जगति *"उर्वी द्यावापृथिवीनाम" [निघ० ३ । ३०]* (विश्वे देवाः-धारयन्ति) परमात्मनि प्रवेशशीला मुमुक्षवो जीवन्मुक्ताः धारयन्ति (ते तत्-यजुः-अनुगुः) हे परमात्मदेव ! ते तव यजुर्यजनं दानमनुगायन्ति प्रशंसन्ति (यत्-एनी दिव्यं घृतं वाः-दुहे) यथा काचित् नदी *"एन्यो नद्यः" [निघ० १ । १३]* दिव्यं तेजोरूपं जलं वहेदिति तथा त्वममृतं प्रवहसि *"तेजो वै घृतम्" [मै० १ । ६ । ८]* ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(गोः-देवस्य) सर्वत्र व्यापनशील परमात्मदेव का (स्वावृक्) स्वतःप्राप्त (अमृतम्) अनश्वर सुख को (यत्-इ) यतः (उर्वी) द्यावापृथिवीमय जगत् में (विश्वेदेवाः-धारयन्ति) परमात्मा में प्रवेश करने वाले मुमुक्षु जीवन्मुक्त विद्वान् धारण करते हैं-प्राप्त करते हैं (ते तत्-यजुः-अनुगुः) तेरे इस यजनदान को वे अनुरूपगान प्रशंसन करते हैं (यत्-एनी दिव्यं घृतं वाः-दुहे) जैसे कोई नदी दिव्य तेजस्वी जल को दोह रही होती है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—सर्वत्र व्याप्त परमात्मा के अपने निजी अनश्वर सुख को जीवन्मुक्त धारण करते हैं। उन्हें ऐसा लगता है जैसे नदी दिव्य जल रिसा रही है। उसे पाकर वे उसका गान स्तवन करते हैं ॥ ३ ॥

अर्चामि वां वर्धायापो घृतस्नू द्यावाभूमी शृणुतं रोदसी मे ।
अहा यद् द्यावोऽसुनीतिमयन्मध्वा नो अत्र पितरा शिशीताम् ॥ ४ ॥

अर्चामि । वाम् । वर्धाय । अपः । घृतस्नू इति घृतऽस्नू । द्यावाभूमी इति । शृणुतम् । रोदसी इति । मे । अहा । यत् । द्यावः । असुऽनीतिम् । अयन् । मध्वा । नः । अत्र । पितरा । शिशीताम् ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मर्त्येभ्यः-अमृताम्-अपागूहन् ) मरणधर्मवाले मनुष्यादि के लिये उससे भिन्न अनश्वर प्रकृति को परमात्मा की रचनशक्तियां या सूर्य की रश्मियां रात्रि को छिपा देती हैं–भोगप्राप्ति के लिए ( सवर्णां कृत्वी विवस्वते-अददुः ) सूर्य उदयानन्तर उषा की जैसी वर्णवाली प्रभा को करके ये रश्मियां सूर्य के लिये दे देती हैं दिवस आभा के रूप में, इसी प्रकार प्रकृति अपनी जैसी जड़सृष्टि को व्यापक परमात्मा के लिये उसकी रचनशक्तियां स्थापित करती हैं ( उत-अश्विनौ-अभरत् ) अपि च अश्विनौ–अर्थात् ज्योति से अन्य, रस से अन्य, आग्नेय और सोम्य विभागों को धारण करता है ( तत्-यत्-आसीत् ) वह जो यह थी ( द्वा मिथुना सरण्यूः-अजहात् ) दो मिथुनों–एक साथ प्रकट होने वालों को सरणशील उषा मध्यम अर्थात् वायु और माध्यमिक अर्थात् वाणी–विश्ववाणी विद्युत् को अन्तरिक्ष में छोड़ा या उस फैलने वाली प्रकृति ने आग्नेय और सोम्यमयी सृष्टि को प्रकट किया ॥ २ ॥

**भावार्थ**—मनुष्यों के हितार्थ सूर्य की रश्मियों ने उषा को भी छिपा दिया या परमात्मा की शक्तियों ने प्रकृति को भी विलीन कर दिया। प्रकृति जड़ है उससे जड़ सृष्टि का विस्तार होता है–उषा प्रकाशवती है उससे दिन का प्रकाश होता है। सृष्टि में वायु और विद्युत् प्रकट हो जाते हैं ॥ २ ॥

पूषा त्वेतश्च्यावयतु प्र विद्वाननष्टपशुर्भुवनस्य गोपाः ।
स त्वैतेभ्यः परि ददत्पितृभ्योऽग्निर्देवेभ्यः सुविदत्रियेभ्यः ॥ ३ ॥

पूषा । त्वा । इतः । च्यवयतु । प्र । विद्वान् । अनष्टऽपशुः । भुवनस्य । गोपाः । सः । त्वा । एतेभ्यः । परि । ददत् । पितृऽभ्यः । अग्निः । देवेभ्यः । सुऽविदत्रियेभ्यः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पूषा भुवनस्य गोपाः ) आदित्यो भूतमात्रस्य–जातमात्रस्य रक्षकः *"भूतानां गोपायितादित्यः"* [ निरु० ७ । १० ] ( अनष्टपशुः ) अनश्वरदृश्यरश्मिमान् ( प्रविद्वान् ) प्रख्यातवेद्यमानः 'कर्मणि कर्तृप्रत्ययो व्यत्ययेन' ( त्वा-इतःच्यावयतु ) हे म्रियमाण प्राणिन् ! त्वामितो देहात् पृथक् करोति ( सः-अग्निः ) स अग्रणायकः परमात्मा ( त्वा ) त्वाम् ( एतेभ्यः पितृभ्यः ) एभ्योऽत्रत्येभ्यः प्रसिद्धेभ्यो मातापितृभ्यो जनकेभ्यः पुनर्जन्मार्थम्, यद्वा ( सुविदत्रियेभ्यः-देवेभ्यः ) शोभनज्ञानैश्वर्यवद्भ्यो मोक्षैश्वर्यवद्भ्यो मुक्तेभ्यः ( परिददत् ) समर्पयति सम्प्रेरयति ॥

यद्वा—

( पूषा भुवनस्य गोपाः ) पोषयिता प्राणिमात्रस्य रक्षकः परमात्मा ( अनष्टपशुः ) अनश्वराः पश्यन्तो जीवा यस्याधीनं सन्ति तथाभूतः ( प्रविद्वान् ) तेषां पश्यतां जीवानां मध्ये प्रकृष्टज्ञानवान् ( त्वा-इतः प्रच्यावयतु ) हे पात्र ! पुत्र ! शिष्य ! त्वां प्रकृष्टं मार्गं गमयतु ( सः-अग्निः ) स खलु ह्यग्रणायकः परमात्मा ( त्वा ) त्वाम् ( एतेभ्यः पितृभ्यः ) अत्रत्येभ्यो जनकेभ्यः पुनर्जन्मार्थम्, यद्वा ( सुविदत्रियेभ्यः-देवेभ्यः ) शोभनैश्वर्यवद्भ्यो मुक्तेभ्यो मोक्षलाभार्थम् ( परिददत् ) परिप्रेरयतु स त्वया खलूपास्यः ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( पूषा भुवनस्य गोपाः ) सूर्य भूतमात्र उत्पन्नमात्र प्राणियों का रक्षक है, ( अनष्टपशुः ) अनष्टपशु व अनश्वर रश्मि वाला है, उसकी रश्मियों का कभी लोप नहीं होता ( प्र विद्वान् ) वह प्रसिद्ध जाना जाने वाला है ( त्वा-इतः प्रच्यावयतु ) हे मरणासन्न प्राणी ! तुझे इस देह से पृथक् करता है ( सः-अग्निः ) वह अग्रणायक परमात्मा ( त्वा ) तुझे ( एतेभ्यः पितृभ्यः ) इन प्रसिद्ध मातापिताओं आदि से पुनर्जन्मार्थ ( सुविदत्रियेभ्यः-देवेभ्यः ) शोभनज्ञान ऐश्वर्यवाले मुक्तात्माओं के लिए ( परिददत् ) सर्मपित करता है—सम्प्रेरित करता है ।।

अथवा—

( पूषा भुवनस्य गोपाः ) पोषण करने वाला प्राणिमात्र का रक्षक परमात्मा ( अनष्टपशुः ) अनश्वर देखने वाले जीव जिसके अधीन हैं वह ( प्र विद्वान् ) उन देखने वाले जीवों के मध्य में प्रकृष्ट ज्ञान वाला है ( त्वा-इतः प्रच्यावयतु ) हे पुत्र या शिष्य ! तुझे प्रकृष्ट मार्ग में चलावे ( सः-अग्निः ) वह अग्रणायक परमात्मा ( त्वा ) तुझे ( एतेभ्यः पितृभ्यः ) इन माता पिता आदि के लिए पुनर्जन्मार्थ अथवा ( सुविदत्रियेभ्यः-देवेभ्यः ) शोभन ऐश्वर्य वाले मुक्त आत्माओं के लिए मोक्षलाभार्थ ( परिददत् ) तुझे प्रकृष्टरूप में—पूरे रूप में प्रेरित करता है क्योंकि वह तेरा उपास्यदेव है ।। ३ ।।

भावार्थ—१—सूर्य उत्पन्नमात्र प्राणियों का रक्षक है, उसकी रश्मियां नष्ट नहीं होतीं, वह रश्मियों के द्वारा प्रसिद्धरूप में जाना जाता है । म्रियमाण—मरते हुये प्राणी को इस देह से पृथक् कर देता है । परन्तु परमात्मा मातापिताओं आदि के लिये पुनर्जन्मार्थ देता है और मुक्ति के पात्र उत्तम अधिकारी को मुक्तों में सौंप देता है ।।

२—प्राणी मात्र का पोषक रक्षक परमात्मा नित्य वर्तमान ज्ञानदृष्टि से देखने वालों का स्वामी है वह उन मुक्त जीवात्माओं के मध्य में प्रकृष्ट ज्ञानवान् अर्थात् सर्वज्ञ है । वह ही संसार के मातापिताओं में जीवात्मा को जन्मार्थ भेजता है और शोभन ऐश्वर्य वाले मुक्तों में भी मोक्षार्थ भेजता है ।। ३ ।।

आयुर्विश्वायुः परि पासति त्वा पूषा त्वा पातु प्रपथे पुरस्तात् ।
यत्रासते सुकृतो यत्र ते ययुस्तत्र त्वा देवः सविता दधातु ।। ४ ।।

आयुः । विश्वऽआयुः । परि । पासति । त्वा । पूषा । त्वा । पातु । प्रऽपथे । पुरस्तात् । यत्र । आसते । सुऽकृतः । यत्र । ते । ययुः । तत्र । त्वा । देवः । सविता । दधातु ।। ४ ।।

संस्कृतान्वयार्थः—( विश्वायुः ) विश्वं सर्वं प्रकारकमायुः सांसारिकं मोक्षगतं चायुर्यस्मात् प्राप्यते तथाभूतः सः ( आयुः ) आश्रयः परमात्मा ( त्वा ) हे पात्र ! शिष्य ! त्वाम् ( पासति ) रक्षेत् 'पाधातोर्लेटि सिपि' ( प्रपथे ) पंथाग्रे ( पुरस्तात् ) पूर्वतः ( पूषा पातु ) पोषयिता परमात्मा रक्षतु ( सुकृतः ) सुकर्माणो मुमुक्षवः ( यत्र-आसते ) यत्र मोक्षे तिष्ठन्ति ( यत्र ते ययुः ) यत्र मोक्षे ते गताः ( तत्र त्वा देवः सविता दधातु ) तत्र त्वां स उत्पादकः परमात्मदेवः-स्थापयतु—स्थापयति ।। ४ ।।

भाषान्वयार्थ—( विश्वायुः ) सब प्रकार की आयु-सांसारिक और मोक्षपथ की आयु जिसमें प्राप्त हो वह ऐसा परमात्मा ( आयुः ) आश्रय रूप है ( त्वा ) हे पात्र ! शिष्य ! तुझे ( पासति ) सुरक्षित रखता है ( प्रपथे पुरस्तात् ) पथाग्र पर पूर्व से ही ( पूषा पातु ) वह पोषणकर्त्ता परमात्मा तेरी रक्षा करे ( सुकृतः ) पुण्यकर्म वाले मुमुक्षुजन-मुमुक्षु आत्मायें ( यत्र-आसते ) जहाँ मोक्ष में रहते हैं ( यत्र ते ययुः ) जहां मोक्ष में वे गये हैं ( तत्र त्वा देवः सविता दधातु ) वहां तुझे वह उत्पादक परमात्मदेव स्थापित करता है ॥ ४ ॥

भावार्थ—सब प्रकार की आयु देने वाला स्वयं आयुरूप शरण परमात्मा उपासक या सत्पात्र आत्मा की रक्षा करता है । वह जीवनयात्रा के पथाग्र-मार्ग के मुख पर प्रथम ही रक्षण करता है पुण्य आत्माओं को मोक्ष में पहुँचाता है ॥ ४ ॥

**पूषेमा आशा अनु वेद सर्वाः सो अस्माँ अभयतमेन नेषत् ।**
**स्वस्तिदा आघृणिः सर्ववीरोऽप्रयुच्छन्पुर एतु प्रजानन् ॥ ५ ॥**

पूषा । इमाः । आशाः । अनु । वेद । सर्वाः । सः । अस्मान् । अभयऽतमेन । नेषत् । स्वस्तिऽदाः । आघृणिः । सर्वऽवीरः । अप्रऽयुच्छन् । पुरः । एतु । प्रऽजानन् ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( पूषा ) पोषयिता परमात्मा ( इमाः-आशाः-सर्वाः-अनुवेद ) एताः सर्वा खलु दिशोऽनुगत्य जानाति *"आशा दिङ्नाम"* [ *निघ०* १ । ६ ] ( सः-अस्मान्-अभयतमेन नेषत् ) सोऽस्मान्-उपासकानत्यन्तं भयरहितेन मार्गेण नयेत्-नयति *"णीञ् प्रापणे"* [ *भ्वादिः* ] लेटि सिपि ( स्वस्तिदाः ) स कल्याणदाता ( आघृणिः ) आगतघृणिः-समन्तात् प्राप्तज्योतिष्को प्राप्तदीपिको वा ( सर्ववीरः ) सर्वबलयुक्तः ( अप्रयुच्छन् ) सावधानोऽनुपेक्षमाणः ( प्रजानन् ) अस्मान् प्रजानन् प्रबोधयन् सन् ( पुरः-एतु ) साक्षात् प्राप्तो भवतु ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( पूषा ) पोषण करने वाला परमात्मा ( इमाः सर्वाः-आशाः-अनुवेद ) इन सारी दिशाओं को प्राप्त होकर जानता है ( सः-अस्मान्-अभयतमेन नेषत् ) वह हम उपासकों को अत्यन्त भयरहित मार्ग से ले जाता है ( स्वस्तिदाः ) वह कल्याणदाता (आघृणिः ) समन्तरूप से प्राप्त दीप्ति वाला है ( सर्ववीराः ) सर्वबलयुक्त ( अप्रयुच्छन् ) सदा सावधान तथा अनुपेक्षमाण है, वह ( प्रजानन् ) हमें बोध देता हुआ ( पुरः एतु ) साक्षात् प्राप्त हो ॥ ५ ॥

भावार्थ—परमात्मा हमारा पोषण करता है वह सारी दिशाओं में वर्तमान प्राणी अप्राणी को जानता हुआ जागता है । भयरहित मार्ग से उपासकों को जीवन यात्रा कराता है प्रसिद्ध ज्योति और समस्त बलों से युक्त हुआ बिना प्रमाद या उपेक्षा के हमें बोध देता है । हमें सबसे पूर्व उसकी उपासना करनी चाहिए ॥ ५ ॥

**प्रपथे पथामजनिष्ट पूषा प्रपथे दिवः प्रपथे पृथिव्याः ।**
**उभे अभि प्रियतमे सधस्थे आ च परा च चरति प्रजानन् ॥ ६ ॥**

प्रऽपथे । पथाम् । अजनिष्ट । पूषा । प्रऽपथे । दिवः । प्रऽपथे । पृथिव्याः । उभे इति । अभि । प्रियतमे इति प्रियऽतमे । सधस्थे इति सधऽस्थे । आ । च । परा । च । चरति । प्रऽजानन् ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पूषा ) पोषणकर्ता परमात्मा ( पथां प्रपथे-अजनिष्ट ) मार्गाणामैहिकजीवनमार्गाणां पथाग्रभागे लक्ष्ये मानवमजनयत्-समर्थं करोति 'अन्तर्गतणिजर्थः' ( दिवः प्रपथे पृथिव्याः प्रपथे ) मोक्षमार्गस्य लक्ष्ये पुनर्जन्मनि च सफलं समर्थं करोति ( उभे प्रियतमे सधस्थे ) उभे-अभ्युदयं निःश्रेयसञ्चानुकूलसहस्थाने ( अभि ) अभ्याप्य ( प्रजानन् ) अनुभवन् सुखेन यापयन्-यापयितुं ( आचरति पराचरति ) अनुतिष्ठति पुनर्वैराग्येण त्यजति च ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( पूषा ) पोषणकर्त्ता परमात्मा ( पथां प्रपथे-अजनिष्ट ) मार्गों के सांसारिक जीवनयात्रा के पथाग्र पर मानवमात्र को समर्थ बनाता है ( दिवः-प्रपथे पृथिव्याः प्रपथे ) मोक्षमार्ग के लक्ष्य पर तथा पुनर्जन्म के लक्ष्य पर सफल और समर्थ बनाता है ( उभे प्रियतमे सधस्थे ) दोनों प्रियतमों अर्थात् अभ्युदय और सधस्थ-समान स्थान मोक्ष में ( अभि ) अभिप्राप्त होकर ( प्रजानन् ) अनुभव करता हुआ ( आचरति पराचरति ) अनुष्ठान करता है और पुनर्वैराग्य से त्यागता भी है ॥ ६ ॥

भावार्थ—परमात्मा उपासकों को जीवनयात्रा के पथाग्र पर समर्थ बनाता है। मोक्षमार्ग में भी और संसार के मार्ग में भी जो सुख प्राप्त होता है आत्मा परमात्मा की कृपा से अभ्युदय और निःश्रेयस को अनुभव करता है। संसार में संसार के सुखों का सेवन करता है और वैराग्य से उनको त्यागकर मोक्ष को प्राप्त करता है ॥ ६ ॥

सरस्वतीं देवयन्तो हवन्ते सरस्वतीमध्वरे तायमाने ।
सरस्वतीं सुकृतो अह्वयन्त सरस्वती दाशुषे वार्यं दात् ॥ ७ ॥

सरस्वतीम् । देवऽयन्तः । हवन्ते । सरस्वतीम् । अध्वरे । तायमाने । सरस्वतीम् । सुऽकृतः । अह्वयन्त । सरस्वती । दाशुषे । वार्यम् । दात् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवयन्तः ) आत्मनो देवमिष्टदेवं परमात्मानमिच्छन्तो जना मुमुक्षवः ( सरस्वतीं हवन्ते ) स्तुतिवाचमनुतिष्ठन्ति ( तायमाने-अध्वरे सरस्वतीम् ) यज्ञेऽध्यात्मयज्ञे विस्तार्यमाणे-विस्तार्यमाणाध्यात्मयज्ञनिमित्तं सरस्वतीं स्तुतिवाचमाश्रयन्ति मुमुक्षवः (सुकृतः सरस्वतीम्-अह्वयन्त) पुण्यकर्माणः स्तुतिवाचं स्मरन्ति (सरस्वती दाशुषे वार्यं दात् ) स्तुतिवाणी खल्वात्मसमर्पणं कृतवते वरणीयं मोक्षपदं ददाति ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( देवयन्तः ) अपने इष्टदेव परमात्मा को चाहते हुए मुमुक्षुजन ( सरस्वतीं हवन्ते ) स्तुतिवाणी का सेवन करते हैं ( तायमाने-अध्वरे सरस्वतीम् ) विस्तृत किये हुये अध्यात्म-

यज्ञ के निमित्त स्तुति वाणी को आश्रित करते हैं ( सुकृतः सरस्वतीम्-अह्वयन्त ) पुण्यकर्मी स्तुतिवाणी का स्मरण करते हैं ( सरस्वती दाशुषे वार्यं दात् ) स्तुतिवाणी आत्मसमर्पण करने वाले के लिये रमणीय मोक्षपद देती है ॥ ७ ॥

भावार्थ—स्तुतिवाणी के द्वारा पुण्यात्मा या मुमुक्षुजन अपना परमात्मा को समर्पण करके अभीष्ट मोक्ष पद को प्राप्त होते हैं ॥ ७ ॥

सरस्वति या सरथं ययाथ स्वधाभिर्देवि पितृभिर्मदन्ती ।
आसद्यास्मिन्बर्हिषि मादयस्वानमीवा इष आ धेह्यस्मे ॥ ८ ॥

सरस्वति । या । सऽरथम् । ययाथ । स्वधाभिः । देवि । पितृऽभिः । मदन्ती । आऽसद्य । अस्मिन् । बर्हिषि । मादयस्व । अनमीवाः । इषः । आ । धेहि । अस्मे इति ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सरस्वति देवि ) हे स्तुतिवाणि ! देवि ! ( या ) यैषा त्वम् ( पितृभिः सरथं ययाथ ) मनोभावैः सह *"मनः पितरः" [ श० १४ । ४ । ३ । १३ ]* समानरमणीयं परमात्मानं प्रति गच्छसि ( स्वधाभिः-मदन्ती ) तत्रत्यैः-आनन्दरसैः *"स्वधायै त्वेति रसाय त्वेत्येवैतदाह" [ श० ५ । ४ । ३ । ७ ]* माद्यन्ती ( अस्मिन् बर्हिषि-आसद्य ) अस्मिन् मानसे ज्ञानयज्ञे *"बर्हिषि—मानसे ज्ञानयज्ञे" [ यजु० ३१ । ९ दयानन्दः ]* विराज्य ( मादयस्व ) अस्मान् हर्षय ( अस्मे-अनमीवाः-इषः-आधेहि ) अस्मभ्यं रोगवर्जिताः-रोगवर्जकान् कमनीयभोगान्-आधारय प्रापय ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( सरस्वति देवि ) हे दिव्या स्तुतिवाणी ! ( या ) जो ये तू ( पितृभिः सरथं ययाथ ) मनोभावों के साथ समानरमणीय परमात्मा के प्रति जाती है ( स्वधाभिः-मदन्ती ) वहां के आनन्दरसों के साथ हर्षित करती हुई ( अस्मिन् बर्हिषि-आसद्य ) इस मानस ज्ञानयज्ञ में विराजकर ( मादयस्व ) हमें हर्षित कर ( अस्मे-अनमीवाः-इषः-आ धेहि ) हमारे लिये रोगरहित कमनीय भोगों को भलीभांति धारण करा ॥ ८ ॥

भावार्थ— मानसिक भावनाओं के साथ जब परमात्मा की स्तुति अध्यात्मयज्ञ में की जाती है तो वह हमें सब रोगों से अलग रखती हुई कमनीय भोगों को धारण कराती है ॥ ८ ॥

सरस्वतीं यां पितरो हवन्ते दक्षिणा यज्ञमभिनक्षमाणाः ।
सहस्रार्घमिळो अत्र भागं रायस्पोषं यजमानेषु धेहि ॥ ९ ॥

सरस्वतीम् । याम् । पितरः । हवन्ते । दक्षिणा । यज्ञम् । अभिऽनक्षमाणाः । सहस्रऽअर्घम् । इळः । अत्र । भागम् । रायः । पोषम् । यजमानेषु । धेहि ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पितरः-यज्ञम्-अभिनक्षमाणाः ) मनः-मनोभावा अध्यात्मयज्ञमभ्याप्नुवन्तः *"नक्षति व्याप्तिकर्मा" [ निघ० २ । १८ ]* ( दक्षिणा यां सरस्वतीं

हवन्ते ) आत्मदानेन-आत्मसमर्पणेन "सुपां सुलुक्...." [ अष्टा० ७ । १ । ३६ ] इति तृतीयाया लुक्, यां स्तुतिमाचरन्ति ( अत्र-सहस्रार्घम्-इळः-भागम् ) सा स्तुतिः-अस्मिन् जीवने स्तुत्यस्य भोगस्य "इळः–ईडेः स्तुतिकर्मणः" [ निरु० ८ । ८ ] सहस्रगुणितं भजनीयं सुखम् ( रायः-पोषम् ) धनस्य पोषकं फलम् ( यजमानेषु धेहि ) अस्मासु–आत्मयाजिषु धारय–स्थापय ॥ ६॥

भाषान्वयार्थ—( पितरः-यज्ञम्-अभिनक्षमाणाः ) मनोभाव अध्यात्मयज्ञ को प्राप्त होते हुए ( दक्षिणा यां सरस्वतीं हवन्ते ) आत्मदान–आत्मसमर्पण से जिस स्तुति का आचरण करते हैं (अत्र सहस्रार्घम्-इळः-भागम्) यहां वह स्तुति इस जीवन में सहस्रगुणित भजनीय सुख को ( रायः पोषम् ) धन के पोषक फल को ( यजमानेषु धेहि ) हम आत्मयाजी मुमुक्षुओं में धारण करा ॥ ६ ॥

भावार्थ—अध्यात्मयज्ञ को मनोभाव जब प्राप्त हो जाते हैं और आत्मसमर्पण परमात्मा के प्रति कर दिया जाता है तो सहस्रगुणित सुखलाभ पोषण आत्मयाजी मुमुक्षु को मिलता है ॥ ६ ॥

आपो॑ अ॒स्मान्मा॒तरः॑ शुन्धयन्तु घृ॒तेन॑ नो घृत॒प्वः॑ पुनन्तु ।
विश्वं॒ हि रि॒प्रं प्र॒वह॑न्ति दे॒वीरुदिदा॑भ्यः॒ शुचि॒रा पू॒त ए॑मि ॥ १० ॥

आपः॑ । अ॒स्मान् । मा॒तरः॑ । शु॒न्धय॑न्तु । घृ॒तेन॑ । नः॒ । घृ॒त॒ऽप्वः॑ । पु॒नन्तु । विश्व॑म् । हि । रि॒प्रम् । प्र॒ऽवह॑न्ति । दे॒वीः । उत् । इत् । आ॒भ्यः॒ । शुचिः॑ । आ । पू॒तः । ए॒मि ॥ १० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( मातरः-आपः-अस्मान् शुन्धयन्तु ) मातृवत् स्नेहशान्तिप्रदाः, जीवनकलानिर्मात्र्यः–आपः–आप्तविद्वांसो वा "मनुष्या वा आपश्चन्द्राः" [ श० ७ । ३ । १ । २७ ] "आपः-आप्ताः" [ यजु० ६ । २७ दयानन्दः ] अस्मान् शोधयन्तु–पवित्रीकुर्वन्तीति भावः "शुन्ध शौचकर्मणि" [ चुरादिः ] ( घृतप्वः-घृतेन नः पुनन्तु ) सेचनेन पवित्रीकुर्वन्त्य आपः, यद्वा तेजसा पवित्रीकुर्वन्त आप्तविद्वांसः "तेजो वै घृतम्" [ मै० १ । ६ । ८ ] सेचनधर्मेण "घृ सेचने" [ भ्वादिः ] "नपुंसके भावे क्तः" [ अष्टा० ३ । ३ । ११४ ] तेजसा वाप्तजनाः पवित्रीकुर्वन्त्वस्मान् (विश्वं हि रिप्रं देवीः प्रवहन्ति) सर्वं ह्यमेध्यं मलं "तद्यदमेध्यं रिप्रं तत्" [ श० ३ । १ । २ । ११ ] दिव्यगुणा आपो दूरीकुर्वन्ति, उपदेशेन सर्वपापान् पृथग् कुर्वन्त्याप्ता दिव्यगुणाः "रिप्रं पापनाम" [ निरु० ४ । २१ ] ( इत् ) अनन्तरम् ( आभ्यः "आभिः-"-आपूतः शुचिः-उत्-एमि ) एतैः सह सङ्गत्य समन्तात् प्रगति-प्राप्तः पवित्रो निर्मलो निष्पापो वा सन्नुत्सहे–उच्चत्वं प्राप्नोमि वा ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( मातरः- आपः-अस्मान् शुन्धयन्तु ) माता के समान स्नेह शान्तिप्रद, जीवनकला निर्माण करने वाले जन या आप्त विद्वान् हमें पवित्र करते हैं ( घृतप्वः-घृतेन नः पुनन्तु ) घृत से सींचते हुए जैसे पवित्र करते हुए जल अथवा तेज से पवित्र करने वाले आप्त विद्वान् हमें पवित्र करें ( विश्वं हि रिप्रं देवीः प्रवहन्ति ) सारे मल दोष को दिव्यगुण वाले जल तथा आप्त

विद्वान् पाप को दूर बहाते हैं–दूर करते हैं ( इत् ) अनन्तर ( आभ्यः-"आभिः-"आपूतः शुचिः-उत्-एमि ) इनके साथ भलीभांति सङ्गत होकर पवित्र निर्मल या निष्पाप होता हुआ उन्नत होता हूँ ॥ १० ॥

**भावार्थ**—जल अपने स्नेह से तथा आप्त विद्वान् अपने तेज–ज्ञान से हमें पवित्र किया करते हैं। उनसे यथोचित लाभ लेकर मानव निर्मल व निष्पाप हो जाते हैं और उन्नति के पथ को प्राप्त करते हैं ॥ १० ॥

**द्रप्सश्चस्कन्द प्रथमाँ अनु द्यूनिमं च योनिमनु यश्च पूर्वः ।**
**समानं योनिमनु संचरन्तं द्रप्सं जुहोम्यनु सप्त होत्राः ॥ ११ ॥**

द्रप्सः । चस्कन्द । प्रथमान् । अनु । द्यून् । इमम् । च । योनिम् । अनु । यः । च । पूर्वः । समानम् । योनिम् । अनु । सम्ऽचरन्तम् । द्रप्सम् । जुहोमि । अनु । सप्त । होत्राः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( द्रप्सः ) आदित्यः *"असौ वा आदित्यो द्रप्सः" [ श० ७ । ४ । १ । २० ]* रसो जलमोषधिरसो वा *"यो वा अस्याः पृथिव्या रसः स द्रप्सः" [ मै० ४ । १ । १० ]* ( प्रथमान् द्यून्-अनु चस्कन्द ) प्रकृष्टतमान् द्योतमानान् लोकान् लक्ष्यीकृत्य प्राप्नोति ( यः-च पूर्वः ) यः खलु पुरातनः शाश्वतिकः पूर्वभावी वा ( इमं योनिं च-अनु ) इमं पृथिवीलोकञ्च पश्चात् प्राप्नोति *"योनिः इयं पृथिवी" [ जै० १ । ५३ ]* ( समानं योनिं सञ्चरन्तं द्रप्सम् ) समानमन्तरिक्षं स्थानं सञ्चरन्तं प्राप्नुवन्तं खलु तमादित्यं पृथिवीरसं वा ( सप्त होत्राः-अनु ) सप्त रश्मीन् अनुलक्ष्य *"रश्मयो वाव होत्राः" [ गो० २ । ६ । ६ ]* ( जुहोमि ) आददे–प्रयुञ्जे–स्वजीवनोत्कर्षाय खल्वोषधिरसम्, सूर्य-चिकित्सापद्धत्या जलचिकित्सापद्धत्या वा ओषधिचिकित्सया वा ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( द्रप्सः ) सूर्य या ओषधि रस ( प्रथमान् द्यून्-अनु चस्कन्द ) प्रकृष्टतम प्रकाशित लोकों को लक्ष्य करके प्राप्त होता है ( यः-च पूर्वः ) और जो पुरातन–शाश्वतिक या पूर्वभावी है ( इमं योनिं च-अनु ) इस पृथिवीलोक को पीछे प्राप्त होता है ( समानं योनिम्-अनु सञ्चरन्तम् ) समान अन्तरिक्षस्थान में प्राप्त होते हुए उस ( द्रप्सम् ) सूर्य और ओषधि रस को ( सप्त होत्राः-अनु ) सात रश्मियों को लक्ष्य करके ( जुहोमि ) स्वजीवनोत्कर्ष के लिए मैं ग्रहण करता हूं–प्रयुक्त करता हूं ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—द्युस्थानीय लोकों को सूर्य उनकी अपेक्षा पूर्वभावी रूप से प्राप्त होता है और इस पृथिवी पर पश्चात् प्राप्त होता है। सात रश्मियां उस सूर्य के साथ विचरण करती हैं उनका उपयोग मनुष्यों को चिकित्सा के लिये करना चाहिए। इसी प्रकार पृथिवी पर ओषधिरस को भी चिकित्सा के लिए उपयोग में लाना चाहिये ॥ ११ ॥

यस्ते द्रप्सः स्कन्दति यस्ते अंशुर्बाहुच्युतो धिषणाया उपस्थात् ।
अध्वर्योर्वा परि वा यः पवित्रात्तं ते जुहोमि मनसा वषट्कृतम् ॥ १२ ॥

यः । ते । द्रप्सः । स्कन्दति । यः । ते । अंशुः । बाहुऽच्युतः । धिषणायाः । उपऽस्थात् । अध्वर्योः । वा । परि । वा । यः । पवित्रात् । तम् । ते । जुहोमि । मनसा । वषट्ऽकृतम् ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे परमात्मन् ! तव ( द्रप्सः ) रसः ( स्कन्दति ) पृथिव्यां प्रगच्छति–प्रवहति ( ते ) तव ( यः-अंशुः ) वाष्परूपः ( बाहुच्युतः ) बलवीर्याभ्यां प्राप्तः ( धिषणायाः-उपस्थात् ) वाचः स्थानात् मेघात् *"धिषणा वाक्"* [ *निघ० १ । ११* ] ( अध्वर्योः-परि वा ) द्युलोकाच्च *"द्यौरध्वर्युः"* [ *मै० १ । ६ । १* ] ( यः-वा पवित्रात् ) यश्चान्तरिक्षात् *"अन्तरिक्षं वै पवित्रम्"* [ *काठ० २६ । १०* ] ( ते ) तव ( तं वषट्कृतम् ) तं वज्रघोषकृतं यद्वा *"क्रियानिष्पादितम्"* [ *ऋ० १ । १६३ । १५ दयानन्दः* ] शिल्पविद्याजन्यम् *"वषट्कृतस्य शिल्पविद्याजन्यस्य"* [ *ऋ० १ । १२० । ४ दयानन्दः* ] ( मनसा जुहोमि) मनसा विचारयामि–स्वीकरोमि ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे परमात्मन् ! तेरा ( द्रप्सः ) रस ( स्कन्दति ) पृथिवी पर प्राप्त होता है ( ते ) तेरा ( यः-अंशुः ) वाष्परूप ( बाहुच्युतः ) बलवीर्यद्वारा प्राप्त ( धिषणायाः-उपस्थात् ) वाणी के स्थान से ( अध्वर्योः-परि वा ) द्युलोक से परे ( यः पवित्रात्-वा ) और जो अन्तरिक्ष से परे ( ते-तं वषट्कृतम् ) तेरे उस वज्रघोषकृत या क्रिया से निष्पादित शिल्पविद्याजन्य को ( मनसा जुहोमि ) मन से विचार करता हूं–मन में धारण करता हूं ॥।१२ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा का रचा सूर्य या रसरूप जलांशु अन्तरिक्ष के माध्यम से पृथिवी पर प्राप्त होता है, उस सूर्य या जल का मन से विचार करके अधिकाधिक उपयोग करना चाहिए ॥ १२॥

यस्ते द्रप्सः स्कन्नो यस्ते अंशुरवश्च यः परः स्रुचा ।
अयं देवो बृहस्पतिः सं तं सिञ्चतु राधसे ॥ १३ ॥

यः । ते । द्रप्सः । स्कन्नः । यः । ते । अंशुः । अवः । च । यः । परः । स्रुचा । अयम् । देवः । बृहस्पतिः । सम् । तम् । सिञ्चतु । राधसे ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) परमात्मन् ! तव ( यः-द्रप्सः स्कन्नः ) आनन्दरसः प्राप्तः ( ते ) तव (यः-अंशुः) यो रश्मिः-ज्योतिः (स्रुचा) वाचा स्तुत्या *"वाग्वै स्रुक्"* [ *श० ६ । ३ । १ । ८* ] ( यः-अवः-च परः-च ) अवरेऽस्मिन् लोके जीवने परस्मिन् लोके जीवने वा प्राप्तो भवति ( अयं देवः-बृहस्पतिः ) एष दिव्यः प्राणः *"एष प्राण उ एव बृहस्पतिः"*

[ श० १४ । ४ । १ । २२ ] ( राधसे ) सुखसमृद्धये ( तं संसिञ्चतु ) तमानन्दरसं ज्ञानरश्मिं च मयि सम्यक् प्रवाहयतु ॥ १३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे परमात्मन् ! तेरा ( यः-द्रप्सः-स्कन्नः ) प्राप्त आनन्दप्रद रस ( ते ) तेरा ( यः-अंशुः ) जो रश्मि ज्योति ( स्रुचा ) स्तुति वाणी द्वारा ( यः-अवः-च परः-च ) जो इस लोक में—इस जीवन में और परलोक में—परजीवन में प्राप्त होता है ( अयं देवः-बृहस्पतिः ) यह दिव्य प्राण ( राधसे ) सुखसमृद्धि के लिये ( तं सम् सिञ्चतु ) उस आनन्दरश्मि और ज्ञानरश्मि को मेरे में सम्यक् प्रवाहित करे ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—आध्यात्मिक दृष्टि में परमात्मा का आनन्दरस और ज्ञानज्योति स्तुति करने से इस जीवन में और परजीवन में प्राप्त होते हैं। प्राण उन्हें सुखसमृद्धि के लिए जीवन में प्रवाहित कर देता है ॥ १३ ॥

**पय॑स्वती॒रोष॑धय॒ः पय॑स्वन्माम॒कं वच॑ः ।**
**अ॒पां पय॑स्व॒दित्पय॒स्तेन॑ मा स॒ह शु॑न्धत ॥ १४ ॥**

पय॑स्वतीः । ओष॑धयः । पय॑स्वत् । मा॒म॒कम् । वच॑ः । अ॒पाम् । पय॑स्वत् । इत् । पय॑ः । तेन॑ । मा॒ । स॒ह । शु॒न्ध॒त॒ ॥ १४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ओषधयः पयस्वतीः ) ओषं तापं धयन्त्य आपो रसवत्यः सारवत्यो गुणवत्यः सन्तु "रसो वै पयः" [ श० ४ । ४ । ४ । ८ ] ( मामकं वचः पयस्वत् ) तत्सेवनेन मदीयं वचनं स्तुतिवचनं तव परमात्मन् रसवत् स्यात् ( अपां पयः पयस्वत् ) अपामुदकानां रसोऽपि रसवान् बहुगुणवान् भवतु ( तेन सह मा शुन्धत ) तेन गुणवता रसेन मां शोधयतु ॥ १४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ओषधयः पयस्वतीः ) ओष—ताप को पीने वाली समाप्त करने वाली रसभरी ओषधियां सारवती गुणवती होवें ( मामकं वचः पयस्वत् ) उनके सेवन से मेरा स्तुतिवचन रसवाला हो ( अपां पयः पयस्वत् ) जलों का रस भी बहुत गुण वाला हो ( तेन सह मा शुन्धत ) उस गुण वाले रस से मुझे शुद्ध कर ॥ १४ ॥

**भावार्थ**— परमात्मा की कृपा से ओषधियां मानवों के लिए गुणवती एवं ताप को—रोग को दूर करने वाली होती हैं। उनके ठीक सेवन से परमात्मा का स्तुतिवचन सफल होता है। इसी प्रकार जल भी बहुत गुणवाला होता है जो हमारा अनेक प्रकार से शोधन करता है ॥ १४ ॥



# अष्टादशं सूक्तम्

ऋषिः—यामायनः सङ्कुसुकः ।

देवता—१-४ मृत्युः । ५ धाता । ६ त्वष्टा । ७-१३ पितृमेधः प्रजापतिर्वा ।

छन्दः—१,५,७-९ निचृत् त्रिष्टुप् । २-४,६,१२,१३ त्रिष्टुप् । १० भुरिक् त्रिष्टुप् । ११ निचृत् पंक्तिः । १४ निचृद-नुष्टुप् ।

स्वरः—१-१०,१२,१३ धैवतः । ११ पञ्चमः । १४ गान्धारः ।

विषयः—अत्र सूक्ते मुमुक्षूणां मोक्षप्रापणं तद्भिन्नानां संसारप्रवृत्तिश्च वर्ण्येते ।

इस सूक्त में मुमुक्षुओं की मोक्षप्राप्ति, और संसारी जनों की संसारप्रवृत्ति वर्णित है ।

परं मृत्यो अनु परेहि पन्थां यस्ते स्व इतरो देवयानात् ।
चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा नः प्रजां रीरिषो मोत वीरान् ॥ १ ॥

परम् । मृत्यो इति । अनु । परा । इहि । पन्थाम् । यः । ते । स्वः । इतरः । देवऽयानात् । चक्षुष्मते । शृण्वते । ते । ब्रवीमि । मा । नः । प्रऽजाम् । रिरिषः । मा । उत । वीरान् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( मृत्यो ) हे मारयितः काल ! *'मृत्युः-मारयतीति सतः"* [ *निरु० ११ । ७* ] ( परं पन्थाम्-अनुपरेहि ) अन्यं पन्थानं प्रति प्राप्नुहि ( यः-ते ) यः पन्थास्ते तवास्ति ( देवयानात् ) मुमुक्षुयानाद्भिन्नः पितृयाणः, यत्र पुनर्जन्मार्थं मातापितरौ प्राप्नुवन्ति साधारणा जनाः ( चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि ) चक्षुष्मते शृण्वते तुभ्यं ब्रवीमि-इति त्वालङ्कारिकं कथनम् ( नः प्रजां मा रिरिषः-मा-उत वीरान् ) अस्माकं देवयानमार्गिणामिन्द्रियाणि मा हिंसीः *"इन्द्रियं प्रजाः"* [ *का० २७ । २* ], नापि प्राणान् नाशय *"प्राणा वै वीराः"* [ *श० ६ । ४ । ३ । १०* ] ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मृत्यो ) हे मारने वाले काल ! ( परं पन्थाम् अनुपरेहि ) अन्य मार्ग की ओर जा ( यः-ते ) जो तेरा मार्ग है ( देवयानात् ) मुमुक्षु यान से भिन्न-पितृयान जहां

साधारणजन पुनर्जन्मार्थ माता पिताओं को प्राप्त होते हैं ( चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि ) आंख वाले सुनते हुए तेरे लिए कहता हूँ 'यह कथन आलङ्कारिक ढंग से है।' ( नः-प्रजां मा रिरिषः-मा-उत वीरान् ) देवयान की ओर जाने वालों की इन्द्रियों को मत नष्ट कर और न हमारे प्राणों को नष्ट कर ॥ १ ॥

**भावार्थ**—मारने वाला काल पुनः पुनः जन्मधारण करने वाले साधारण जनों को पुनः पुनः मारता रहता है परन्तु देवयान–मोक्षमार्ग की ओर जाने माले मुमुक्षुओं को पुनः पुनः या मध्य में नहीं मारता, उन्हें पूर्ण अवस्था प्रदान करता है ॥ १ ॥

**मृत्योः पदं योपयन्तो यदैत द्राघीय आयुः प्रतरं दधानाः ।**
**आप्यायमानाः प्रजया धनेन शुद्धाः पूता भवत यज्ञियासः ॥ २ ॥**

मृत्योः । पदम् । योपयन्तः । यत् । ऐत । द्राघीयः । आयुः । प्रऽतरम् । दधानाः । आऽप्यायमानाः । प्रऽजया । धनेन । शुद्धाः । पूताः । भवत । यज्ञियासः ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यज्ञियासः ) अध्यात्मयज्ञकर्त्तारो मुमुक्षवो देवयानमार्गिणः *"यज्ञियानां यज्ञसम्पादिनाम्" [ निरु० ७ । २७ ]* ( मृत्योः पदं योपयन्तः ) मृत्योः पदं कारणमज्ञानविषयसेवनं विलोपयन्तस्त्यजन्तः ( यत् ) यतः ( द्राघीयः प्रतरम्-आयुः-दधानाः-ऐत ) अतिदीर्घकालान्तं प्रकृष्टतरं स्वास्थ्यपूर्णमायुर्जीवनं धारयन्तः, संसारे यात्रां कुरुत ( प्रजया धनेन-आप्यायमानाः ) पुत्रादिसन्तत्या भोगैश्वर्येण वर्धमानाः ( शुद्धाः पूताः-भवत ) दोषरहिताः पवित्रान्तःकरणा भवत ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यज्ञियासः ) अध्यात्मयज्ञ करने वाले मुमुक्षु देवयानमार्गी ( मृत्योः पदं योपयन्तः ) मृत्यु के कारण अज्ञान विषयसेवन को विलुप्त करते हुए–त्यागते हुए ( यत् ) जिससे ( द्राघीयः प्रतरम्-आयुः-दधानाः-ऐत ) अतिदीर्घकालतक प्रकृष्टतर स्वास्थ्यपूर्ण जीवन को धारण करते हुए संसार में यात्रा करो ( प्रजया धनेन-आप्यायमानाः ) पुत्रादि सन्तान से और मोक्ष ऐश्वर्य के साथ बढ़ते हुए ( शुद्धाः पूताः-भवत ) दोष रहित पवित्र अन्तःकरण वाले होओ ॥ २ ॥

**भावार्थ**—अध्यात्मयज्ञ करने वाले मुमुक्षुजन मृत्यु के कारणरूप अज्ञान और विषयसेवन को त्यागते हैं और स्वास्थ्यपूर्ण लम्बी आयु को प्राप्त करते हैं। सन्तान तथा ऐश्वर्य से भरपूर होते हुए शुद्ध और पवित्र अन्तःकरण वाले बन जाया करते हैं ॥ २ ॥

**इमे जीवा वि मृतैराववृत्रन्नभूद्भद्रा देवहूतिर्नो अद्य ।**
**प्राञ्चो अगाम नृतये हसाय द्राघीय आयुः प्रतरं दधानाः ॥ ३ ॥**

इमे । जीवाः । वि । मृतैः । आ । अववृत्रन् । अभूत् । भद्रा । देवऽहूतिः । नः । अद्य । प्राञ्चः । अगाम । नृतये । हसाय । द्राघीयः । आयुः । प्रऽतरम् । दधानाः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इमे जीवाः ) एते वयं जीवन्तः ( मृतैः-वि आववृत्रन् ) मरणधर्मैर्मृत्युकारणैर्वियुक्ता भवेम ( अद्य ) अस्मिन् जीवने ( नः ) अस्मभ्यम् ( देवहूतिः-भद्रा-अभूत् ) देवस्य परमात्मनो हूतिर्ह्वानभावना स्तुतिप्रार्थना कल्याणकरी भवति-भविष्यति ( द्राघीयः प्रतरम्-आयुः-दधानाः ) दीर्घकालपर्यन्तं स्वास्थ्यपूर्णजीवनं धारयन्तः ( नृतये-हसाय प्राञ्चः-अगाम ) हर्षपूर्वकगात्रविक्षेपाय हसनाय प्रकृष्टमार्गान् गच्छेम ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इमे जीवाः ) ये हम जीवनधारण करते हुए (मृतैः-वि-आववृत्रन्) मरण धर्मों–मृत्यु के कारणों से पृथक् वियुक्त होवें ( अद्य ) इस जीवन में ( नः ) हमारे लिए ( देवहूतिः-भद्रा-अभूत् ) परमात्मदेव की स्तुति प्रार्थना कल्याणकारी होती है ( द्राघीयः प्रतरम्-आयुः-दधानाः ) दीर्घकाल पर्यन्त स्वास्थ्यपूर्ण जीवन धारण करते हुए ( नृतये हसाय प्राञ्चः-अगाम ) हर्षपूर्वक नाचने और हसने के लिए श्रेष्ठ मार्गों पर चलें ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जो जीव मृत्यु के कारणों अज्ञान व्यसनसेवन से अलग हो जाते हैं वे अपने जीवन में परमात्मा की कल्याणकारी स्तुति करते हुए दीर्घकाल तक स्वास्थ्यपूर्ण आयु प्राप्त करते हैं। और जीवन का विनोद, हर्ष, श्रेष्ठ मार्ग पर चलते हुए लिया करते हैं ॥ ३ ॥

**इमं जीवेभ्यः परिधिं दधामि मैषां नु गादपरो अर्थमेतम् ।**
**शतं जीवन्तु शरदः पुरूचीरन्तर्मृत्युं दधतां पर्वतेन ॥ ४ ॥**

इमम् । जीवेभ्यः । परिऽधिम् । दधामि । मा । एषाम् । नु । गात् । अपरः । अर्थम् । एतम् । शतम् । जीवन्तु । शरदः । पुरूचीः । अन्तः । मृत्युम् । दधताम् । पर्वतेन ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( जीवेभ्यः ) जीवनवद्भ्यः ( इमं परिधिं दधामि ) एतं पर्यावारकं प्रबन्धं नियतं करोमि, यत् ( एषाम्-अपरः-एतम्-अर्थं नु मा-गात् ) अध्यात्ममार्गिणां मुमुक्षूणां कश्चनान्य एतमरमणीयमनिष्टं मृत्युपथं नैव शीघ्रं गच्छेत् ( पुरूचीः शतं शरदः-जीवन्तु ) बहुसुखं प्रापयन्तीः *"बहूनि सुखान्यञ्चतीः"* [ ऋ० ३ । ५८ । ८ दयानन्दः ] शतसंख्याकाः शरदो जीवन्तु ते ( पर्वतेन-अन्तर्मृत्युं दधताम् ) पर्ववता पूर्णकरणसाधनवता ब्रह्मचर्येण *"पर्वतेन ज्ञानेन ब्रह्मचर्येण वा"* [ यजु० ३५ । १५ दयानन्दः ] मृत्युमन्तर्हितं कुर्वन्तु–क्षयं नाशं कुर्वन्तु *"अन्तो वै क्षयः"* [ कौ० ८ । १ ] *"अन्तः–नाशः"* [ ऋ० ७ । २१ । ६ दयानन्दः ] तिरस्कुर्वन्तु वा *"तिरो मृत्युं दधताम्"* [अथर्व० १२ । २ । २३] ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( जीवेभ्यः ) जीने वालों के लिए ( इमं परिधिं दधामि ) इस घेरे रूप प्रबन्ध को नियत करता हूं, जो ( एषाम्-अपरः-एतम्-अर्थं मा नु गात् ) इन अध्यात्म मार्गी मुमुक्षुओं का कोई अन्य इस अरमणीय, अनिष्ट मृत्युपथ को नहीं प्राप्त हो ( पुरूचीः शतं शरदः-जीवन्तु ) बहुत सुख प्राप्त कराने वाली सौ शरदियों तक वे जीवित रहें ( पर्वतेन-अन्तर्मृत्युं दध-

ताम् ) पूर्ण करने के साधन वाले ब्रह्मचर्य रूप पर्वत के द्वारा मृत्यु को अन्तर्हित लुप्त करें–नष्ट करें–तिरस्कृत करें ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा दीर्घ जीवन चाहने वाले मुमुक्षु जनों के लिए नियत परिधि बनाता हैं । कोई भी मुमुक्षु उसमें रहकर शीघ्र मृत्यु का ग्रास नहीं बनता है । किन्तु सौ या बहुत वर्षों तक वे जीते हैं, ब्रह्मचर्य रूप पर्वत को मृत्यु लांघ नहीं सकती है ॥ ४ ॥

**यथाहान्यनुपूर्वं भवन्ति यथ ऋतवं ऋतुभिर्यन्ति साधु ।**
**यथा न पूर्वमपरो जहात्येवा धातरायूंषि कल्पयैषाम् ॥ ५ ॥**

यथा । अहानि । अनुऽपूर्वम् । भवन्ति । यथा । ऋतवः । ऋतुऽभिः । यन्ति । साधु । यथा । न । पूर्वम् । अपरः । जहाति । एव । धातः । आयूंषि । कल्पय । एषाम् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यथा-अहानि-अनुपूर्वं भवन्ति ) यथा हि दिनानि प्रातरारभ्य सायमिति यावत्, अहानि खल्वहोरात्राणि क्रमानुरोधेन प्रवर्तन्ते ( यथा-ऋतवः-ऋतुभिः साधु यन्ति ) यथा हि खल्वृतवो वसन्तादयः-ऋतुभिः क्रमैः सम्यक् प्रवर्तन्ते ( यथा पूर्वम्-अपरः-न जहाति ) यथैव वंशे पूर्वभाविनं पितरमपरः पुत्रो न त्यजति यतः पूर्वं पितरमपेक्ष्य हि पुत्रो भवतीति वंशपरम्परा भवति ( एव धातः-एषाम्-आयूंषि कल्पय ) एषां मुमुक्षूणां जीवनानि-अग्रेऽग्रे सिद्धानि कुरु ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यथा-अहानि-अनुपूर्वं भवन्ति ) जैसे दिन प्रातः से सायं पर्यन्त होकर निरन्तर दिन अर्थात् दिन रात क्रम से चलते हैं–प्रवृत्त होते हैं ( यथा-ऋतवः-ऋतुभिः साधु यन्ति ) जैसे वसन्तादि ऋतुएँ परस्पर ऋतुओं के साथ क्रमशः प्रवृत्त होती हैं–चलती हैं ( यथा पूर्वम्-अपरः- न जहाति ) जैसे वंश में पूर्वभावी पिता आदि को पिछला पुत्र नहीं त्यागता, जिससे कि पूर्वभावी पिता आदि का पश्चात् भावी पुत्र होता है–इस प्रकार वंश-परम्परा होती है (एवं धातः-एषाम्-आयूंषि-कल्पय ) धाता विधाता परमात्मा ! इन मुमुक्षुओं की आयु तथा जीवनों को आगे–आगे सिद्ध कर–सफल–समृद्ध कर ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—जैसे दिन रात आनुपूर्वी क्रम से निरन्तर होते रहते हैं तथा जैसे ऋतुएँ एक दूसरे क्रम से चलती रहती हैं अथवा जैसे पूर्वोत्पन्न पिता के पश्चात् पुत्र और, पुत्र–भावी पिता के पीछे उसका पुत्र वंश-परम्परा से होते रहते हैं, इसी प्रकार मुमुक्षुओं के जीवन भी आगे–आगे चलते रहते हैं ॥ ५ ॥

**आ रोहतायुर्जरसं वृणाना अनुपूर्वं यतमाना यति ष्ठ ।**
**इह त्वष्टा सुजनिमा सजोषा दीर्घमायुः करति जीवसे वः ॥ ६ ॥**

आ । रोहत । आयुः । जरसम् । वृणानाः । अनुऽपूर्वम् । यतमानाः । यति । स्थ । इह । त्वष्टा । सुऽजनिमा । सऽजोषाः । दीर्घम् । आयुः । करति । जीवसे । वः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यति ) यावन्तः 'यत् शब्दात् डतिप्रत्ययश्छान्दसः ( स्थ ) यूयं मुमुक्षवः-भवथ सर्वे खल्वपि ( जरसं वृणानाः ) जरावस्थां वृण्वन्तः ( अनुपूर्वं यतमानाः ) पूर्वेषां मुमुक्षूणां सरणिमनु तेषामिवाचरणं कुर्वन्तः ( आयुः-आरोहत ) जीवनसोपानमुपरि गच्छत ( इह ) अस्मिन् मोक्षार्थकर्मणि ( सुजनिमा ) शोभनं जन्म यस्मात् भवति यस्योपासनेन जायते सः ( सजोषाः ) समानं प्रीतिकराः, यावतीं प्रीतिमुपासकाः कुर्वन्ति तावतीं प्रीतिं सोऽपि करोति तथाभूतः ( त्वष्टा ) विश्वस्य जगतो रचयिता जीवात्मनां कर्मानुरूपं फलं सम्पादयिता परमात्मा ( वः जीवसे ) युष्माकं जीवनाय ( दीर्घम्-आयुः करति ) दीर्घं मोक्षविषयकमायुर्जीवनं करोति ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यति ) जितने ( स्थ ) तुम मुमुक्षु हो सब ही ( जरसं वृणानाः ) जरावस्था को वरते हुए अर्थात् जरावस्था तक पहुंचते हुए ( अनुपूर्वं यतमानाः ) पूर्व मुमुक्षुजनों की सरणि के अनुसार आचरण करते हुए ( आयुः-आरोहत ) जीवन सोपान पर चढ़ो ( इह ) इस मोक्षकर्म में ( सुजनिमा ) शोभन जन्म जिससे होता है, जिसकी उपासना से ( सजोषाः ) समान प्रीति करने वाले अर्थात् जितनी प्रीति उपासक करते हैं उतनी प्रीति परमात्मा भी करता है, ऐसा परमात्मा ( त्वष्टा ) जगत् का रचियता जीवात्माओं के कर्मानुरूप फल सम्पादन करने वाला है ( वः-जीवसे ) तुम्हारे जीवन के लिए ( दीर्घम्-आयुः करति ) दीर्घ मोक्ष विषयक आयु करता है देता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा सभी मुमुक्षु आत्माओं को जरा अवस्था तक पहुंचाता है जबकि वे मुमुक्षुओं की सरणि के अनुसार आचरण करते हों । जितनी प्रीति मुमुक्षु परमात्मा से करते हैं परमात्मा भी उनसे उतनी ही प्रीति करता है और उन्हें दीर्घायु प्रदान करता है ॥ ६ ॥

**इमा नारीरविधवाः सुपत्नीराञ्जनेन सर्पिषा सं विशन्तु ।**
**अनश्रवोऽनमीवाः सुरत्ना आ रोहन्तु जनयो योनिमग्रे ॥ ७ ॥**

इमाः । नारीः । अविधवाः । सुऽपत्नीः । आऽअञ्जनेन । सर्पिषा । सम् । विशन्तु । अनश्रवः । अनमीवाः । सुऽरत्नाः । आ । रोहन्तु । जनयः । योनिम् । अग्रे ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(इमाः-अविधवाः-सुपत्नीः-नारीः-आञ्जनेन सर्पिषा संविशन्तु) इमाः सपतिकाः सुपत्न्यो नार्यः, 'अत्र सर्वत्र विभक्तिव्यत्ययः' । समन्तादञ्जनेन नेत्रमुखप्रक्षालनहेतुना सर्पिषा 'सर्पिरुदकम्' सङ्गृह्णन्तु । "*सर्पिरुदकनाम*" [ नि० १ । १२ ] 'विभक्तिव्यत्ययः' ( अनश्रवः-अनमीवाः सुरत्नाः-जनयः-अग्रे योनिम्-आरोहन्तु )

अश्रुरहिताः–रोगरहिताः–स्वस्थाः सुरमणा जनयः–युवतयः पूर्वत एव योनिम्–गृहं, आरोहन्तु–अधितिष्ठन्तु ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( इमाः-अविधवाः-सुपत्नीः-नारीः-आञ्जनेन सर्पिषा संविशन्तु ) ये जीवित पतिवाली सुशील नारियां भली प्रकार नेत्रमुखप्रक्षालन के कारण जल का सेवन करें (अनश्रवः-अनमीवाः सुरत्नाः-जनयः-अग्रे योनिम्-आरोहन्तु ) आंसू रहित हुई स्वस्थ सुन्दर युवतियां पूर्व से ही घर में आ विराजें ॥ ७ ॥

भावार्थ—शव के साथ जाने वाली स्त्रियां जो पतिवाली और युवति हों वे किसी जलाशय तक पहुंचकर वहाँ नेत्र मुख आदि धोकर पुनः आंसू रहित स्वस्थ हुई घर को वापिस चली आवें ॥ ७ ॥

उदी॑र्ष्व ना॒र्य॒भि जी॑वलो॒कं ग॒तासु॑मे॒तमुप॑ शेष॒ एहि॑ ।
ह॒स्त॒ग्रा॒भस्य॑ दिधि॒षोस्तवे॒दं पत्यु॑र्जनि॒त्वम॒भि सं ब॑भूथ ॥ ८ ॥

उत् । ई॒र्ष्व॒ । ना॒रि॒ । अ॒भि । जी॒व॒ऽलो॒कम् । ग॒तऽअ॑सुम् । ए॒तम् । उप॑ । शे॒षे॒ । आ । इ॒हि॒ । ह॒स्त॒ऽग्रा॒भस्य॑ । दि॒धि॒षोः । तव॑ । इ॒दम् । पत्युः॑ । ज॒नि॒ऽत्वम् । अ॒भि । सम् । ब॒भू॒थ॒ ॥ ८ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( नारि ) हे नारि ! ( एतं गतासुम् ) एतं गतप्राणं मृतं त्यक्त्वा ( जीवलोकम्-अभ्येहि ) जीवन्तं तं द्वितीयं पतिं प्राप्नुहि ( हस्तग्राभस्य दिधिषोः पत्युः-तव-इदं जनित्वम्-उदीर्ष्व ) विवाहे गृहीतहस्तस्य धारयितुः पत्युस्तव चेदं जनित्वं सन्तानमुत्पादय ( अभि संबभूथ ) एवं त्वं सुखसम्पन्ना भव ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( नारि ) हे विधवा नारि तू ! ( एतं गतासुम् ) इस मृत को छोड़कर ( जीवलोकम्-अभ्येहि ) जीवित पति को प्राप्त हो ( हस्तग्राभस्य दिधिषोः पत्युः-तव-इदं जनित्वम्-उदीर्ष्व ) विवाह में जिसने तेरा हाथ पकड़ा था उस पति की और अपनी सन्तान को उत्पन्न कर ( अभि संबभूथ ) तू इस प्रकार सुखसम्पन्न हो ॥ ८ ॥

भावार्थ—विधवा अपने पूर्वपति की सम्पत्ति आदि के अधिकार को भोग सकती है तथा उसके प्रतिनिधि और अपनी सन्तान को उत्पन्न कर सकती है ॥ ८ ॥

धनु॒र्हस्ता॑दा॒दद॑ानो मृ॒तस्या॒स्मे क्ष॒त्राय॒ वर्च॑से॒ बला॑य ।
अत्रै॒व त्वमि॒ह व॒यं सु॒वीरा॒ विश्वाः॒ स्पृधो॑ अ॒भिमा॑तीर्जयेम ॥ ९ ॥

धनुः॑ । हस्ता॑त् । आ॒ऽदद॑ानः । मृ॒तस्य॑ । अ॒स्मे इति॑ । क्ष॒त्राय॑ । वर्च॑से । बला॑य । अत्र॑ । ए॒व । त्वम् । इ॒ह । व॒यम् । सु॒ऽवीरा॑ः । विश्वा॑ः । स्पृध॑ः । अ॒भिऽमा॑तीः । ज॒येम॒ ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( मृतस्य हस्तात्-धनुः-आददानः ) मृतस्य राज्ञः शासकस्य हस्तात् खलु धनुः शस्त्र राज्यशासनं गृह्णन् तत्पुत्रस्तदन्वधिकारप्राप्त उत्तराधिकारी ( अस्मे क्षत्राय वर्चसे बलाय ) अस्माकं राष्ट्रबलाय राष्ट्रपोषणाय, ज्ञानबलाय, शरीरबलाय च ( त्वम् ) हे उत्तराधिकारिन् ! त्वम् ( अत्र-एव-इह ) अत्र राष्ट्रे हि खल्वस्मिन् राज्यासने राजपदे विराजस्वेत्यर्थः ( वयं सुवीराः-विश्वाः स्पृधः-अभिमातीः-जयेम ) वयं सनिकाः पूर्णवीराः सर्वाः–अभिमत्ता विरोधिन्यः शत्रुसेनाः–जयेम ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मृतस्य हस्तात्-धनुः-आददानः ) मृत राजा–शासक के हाथ से शस्त्र–राज्यशासन को ग्रहण करता हुआ उसका उत्तराधिकारी ( अस्मे क्षत्राय वर्चसे बलाय ) हमारे राष्ट्रबल, राष्ट्रवर्धन–राष्ट्रपोषण, ज्ञानबल और शरीरबल के लिए ( त्वम् ) हे उत्तराधिकारी ! तू ( अत्र-एव-इह ) इस राष्ट्र में ही या इस राजस्थान–राजपद पर ही राजमान हो ( वयं सुवीराः- विश्वाः स्पृधः- अभिमातीः जयेम ) हम सैनिक पूर्णवीर सारी अभिमत्त शत्रुसेनाओं को जीतें–जीतते हैं ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—पूर्व शासक के उसके शासनकाल का समय हो जाने पर उत्तराधिकारी उसके शस्त्र और शासन को हाथ में संभाल ले और क्षात्रधर्म, राष्ट्रवृद्धि और शरीरबल के लिए राज्य शासन पद पर विराजमान होकर अपने सैनिकों को ऐसा बनाये जिससे वे विरोधी अभिमानी शत्रुसेनाओं को जीत लें ॥ ६ ॥

उप॑ सर्प मा॒तरं॒ भूमि॑मे॒तामु॑रु॒व्यच॑सं पृथि॒वीं सु॒शेवा॑म् ।
ऊर्ण॑म्रदा युव॒तिर्दक्षि॑णावत ए॒षा त्वा॑ पातु॒ निर्ऋ॑ते॒रु॒पस्था॑त् ॥ १० ॥

उप॑ । स॒र्प॒ । मा॒तर॑म् । भूमि॑म् । ए॒ताम् । उ॒रु॒ऽव्यच॑सम् । पृ॒थि॒वीम् । सु॒ऽशेवा॑म् । ऊर्ण॑ऽम्रदाः । यु॒व॒तिः । दक्षि॑णाऽवते । ए॒षा । त्वा॒ । पा॒तु॒ । निःऽऋ॑तेः । उ॒पऽस्था॑त् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( एताम्-उरुव्यचसं पृथिवीं सुशेवां भूमिं मातरम्-उपसर्प ) हे जीव जन्म धारयितुं योग्यां त्वमेतां बहुशरीर-व्यक्ति-निर्मात्रीं पृथिवीं सुखसम्पादिकां भूमिं मातरमुपगच्छाश्रयस्व ( दक्षिणावते-एषा युवतिः-ऊर्णम्रदाः ) स्वकर्मफल-शरीरधारण-योग्यजीवायैषा युवतिरिव यद्वा बीजं स्वान्तरे मिश्रयती कृषिभूमिरिव ऊर्णवन्मृद्वी भवति ( निर्ऋतेः-उपस्थात् त्वा पातु ) मृत्युरूपायाः कृच्छ्रापत्तेः *"निर्ऋतिर्निरमणादृच्छतेः* कृच्छ्रापत्ति [ *निरु० २ । ८* ] उपाश्रयात् त्वां रक्षतु ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( एताम्-उरुव्यचसं पृथिवीं सुशेवां भूमिं मातरम्-उपसर्प ) हे जीव ! जन्म धारण करने के लिये तू इस बहुत प्रकार से जीव व्यक्तियों को प्रकट करने वाली विस्तृत और अनुकूलता की सम्पादिका भूमि रूपी माता को प्राप्त हो ( दक्षिणावते-एषा युवतिः-ऊर्णम्रदाः ) स्वकर्म-

फल शरीर के धारण योग्य जीव के लिये यह युवति की भांति या बीज को अपने अन्दर मिलाने वाली कृषि भूमि की भांति ( निर्ऋतेः-उपस्थात् त्वा पातु ) मृत्युरूप घोर आपत्ति के आञ्चल से तेरी रक्षा करे ॥ १० ॥

भावार्थ—आरम्भ सृष्टि में सब जीवों की एकमात्र माता पृथिवी ही होती है। अत एव उस समय मनुष्यों की भी अमैथुनी सृष्टि होती है। नानाभेदों से मनुष्यादि शरीरों का प्रादुर्भाव होता है। आरम्भ सृष्टि में पृथिवी युवति जैसी या कृषि भूमि जैसी कोमल होती है ॥ १० ॥

उच्छ्वञ्चस्व पृथिवि मा नि बाधथाः सूपायनास्मै भव सूपवञ्चना ।
माता पुत्रं यथा सिचाभ्येनं भूम ऊर्णुहि ॥ ११ ॥

उत् । श्वञ्चस्व । पृथिवि । मा । नि । बाधथाः । सुऽउपायना । अस्मै । भव । सुऽउपवञ्चना । माता । पुत्रम् । यथा । सिचा । अभि । एनम् । भूमे । ऊर्णुहि ॥ ११ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( पृथिवि-उच्छ्वञ्चस्व मा निबाधथाः ) हे पृथिवि ! त्वं जीवगर्भं धारयितुमुद्गच्छ पुलकितपृष्ठा भव *"श्वचि गतौ"* [ *भ्वादिः* ] जीवं न पीडय ( अस्मै सूपायना सूपवञ्चना भव ) अस्मै जीवाय सूपायना-शरीरधारणवर्धनयोग्या शोभनाश्रययोग्या भव ( भूमे माता पुत्रं यथा सिचा-एनम्-अभि-ऊर्णुहि ) हे भूमे ! माता यथा पुत्रं जननान्तरं सिचा-दुग्धसेचनपार्श्वेन स्तनपार्श्वेनाच्छादयति तथा त्वमपि जीवरूपं पुत्रं प्रकटीकृत्य वनस्पतियुक्तेन निजपार्श्वेनाच्छादय ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( पृथिवि-उच्छ्वञ्चस्व मा निबाधथाः ) हे पृथिवि ! तू जीवगर्भ को धारण करने के लिये पुलिकतपृष्ठा—उफनी हुई हो जा जिससे इस जीव को पीड़ा न दे सके ( अस्मै सूपायना सूपवञ्चना भव ) इस जीव के लिए शरीर धारण कराने योग्य शोभन आश्रय देने वाली हो ( भूमे माता पुत्रं यथा सिचा-एनम्-अभि-ऊर्णुहि ) हे भूमि जैसे माता पुत्र को जनने के पश्चात दूध वाले स्तनपार्श्व से ढकती है ऐसे तू भी वनस्पतियुक्त पार्श्व से इसे आच्छादित कर—करती है ॥ ११ ॥

भावार्थ—जीवगर्भ जब भूमि में आता है तो भूमि ऊपर के पृष्ठ पर पुलकित उफनी हुई पोली सी हो जाती है जिससे आसानी के साथ जीव बढ सके और वह गर्भ की आवश्यकताओं को पूरा करती है। गर्भ के पूर्ण होते ही उसको ऊपर उभरने—बाहर प्रकट करने में योग्य होती है तथा बाहर प्रकट हो जाने पर ओषधियों से उसका पोषण करती है अतएव उस समय जीव सब प्रकार कुशल कुमारावस्था में उत्पन्न होते हैं ॥ ११ ॥

उच्छ्वञ्चमाना पृथिवी सु तिष्ठतु सहस्रं मित उप हि श्रयन्ताम् ।
ते गृहासो घृतश्चुतो भवन्तु विश्वाहास्मै शरणाः सन्त्वत्र ॥१२॥

उत्ऽश्वञ्चमाना । पृथिवी । सु । तिष्ठतु । सहस्रम् । मितः । उप । हि । श्रयन्ताम् । ते । गृहासः । घृतऽश्चुतः । भवन्तु । विश्वाहा । अस्मै । शरणाः । सन्तु । अत्र ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( उच्छ्वञ्चमाना पृथिवी सुतिष्ठतु ) यदा पुलकितपृष्ठा पृथिवी सम्यक् तिष्ठति तदा ( सहस्रं मितः-हि उपश्रयन्ताम ) सहस्रं बहुसंख्यां प्राप्ताः 'मितः-क्विपि ह्रस्वस्य पिति कृति तुकि प्रयोग औणादिकः' *"मिनोतिर्गतिकर्मा"* [ *निघ० २ । १४* ] जीवा उपतिष्ठन्ते ( ते गृहासः-घृतश्चुतः-भवन्तु-अस्मै विश्वाहा-अत्र शरणाः सन्तु ) जीवात्मने ते गृहासो गर्भकोशा घृतश्चुतः-रसपूर्णा भवन्तु-सन्तु, सर्वदाऽत्र शरणाः-शरण्याः सन्तु-सन्तीत्यर्थः ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( उच्छ्वञ्चमाना पृथिवी सुतिष्ठतु ) जब पुलकितपृष्ठा उफनी हुई-पोली सी बनी हुई पृथिवी तैयार हो जाती है तब ( सहस्रं मितः-हि-उपश्रयन्ताम् ) बहुसंख्या प्राप्त जीव उसके आश्रित रहते हैं ( ते गृहासः-घृतश्चुतः-भवन्तु-अस्मै विश्वाहा-अत्र शरणाः सन्तु, ) जीवात्मा के लिए वे गर्भगृह रसपूर्ण और सर्वदा आश्रय देने वाले होते हैं ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—जीवसृष्टि के लिए पृथिवी ऊपर पोली और मृदु कुछ काल तक बनी रहती है। पुनः उनमें असंख्य जीव आश्रित रहते हैं अतएव आज तक भी स्व-स्व जातीय सङ्घ में रहने का स्वभाव प्रायः सभी जीवों में वर्तमान है। आत्मा के लिए गर्भगृह स्वाभाविक रस देते हुए शरणीय हैं ॥ १२ ॥

**उत्ते स्तभ्नामि पृथिवीं त्वत्परीमं लोगं निदधन्मो अहं रिषम् ।**
**एतां स्थूणां पितरो धारयन्तु तेऽत्रा यमः सादना ते मिनोतु ॥ १३ ॥**

उत् । ते । स्तभ्नामि । पृथिवीम् । त्वत् । परि । इमम् । लोगम् । निऽदधत् । मो इति । अहम् । रिषम् । एताम् । स्थूणाम् । पितरः । धारयन्तु । ते । अत्र । यमः । सदना । ते । मिनोतु ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पृथिवीं ते-उत् स्तभ्नामि ) हे जीव ! तुभ्यमहमीश्वरः पृथिवीं जलमिश्राद् भूगोलादुपर्याकर्षामि ( त्वत्-इमं लोगं परिनिदधत्-म-उ-अहं रिषम् ) तव 'विभक्ति व्यत्ययः' इमं लोगं लुञ्ज ग्रहणं गर्भकोशमित्यर्थः *'लुजि हिंसाबलादाननिकेतनेषु"* [ *चुरादिः* ] *"इदितो नुम् धातोः"* [ *अष्टा० ७ । १ । ५८* ] इति छन्दसि सर्वे विधयो विकल्प्यन्तेऽतो नुमभावः, अधिकरणार्थे घञ् *"चजोः कु घिण्यतोः"* [ *अष्टा० ७ । ३ । ५२* ] इति कुत्वम्, परिनिदधत्-समर्पयन् नैवाहं हिंसेयम् ( एतां स्थूणां पितरः-धारयन्तु ) एतां स्थूणामुपर्युत्थितां भूमिं सूर्यरश्मयो धारयन्तु-स्थिरीकुर्वन्तु-स्थिरीकुर्वन्ति, ( तत्र यमः-ते सदना मिनोतु ) तत्र यमः-सूर्यस्तुभ्यं सदना-गर्भकोशान् मिनोतु-प्रापयतु 'अन्तर्गतणिजर्थः' *"मिनोतिर्गतिकर्मा"* [ *निघ० २ । १४* ] ॥ १३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पृथिवीं ते-उत् स्तभ्नामि ) हे जीव ! तेरे लिए मैं ईश्वर, पृथिवी को जलमिश्रित भूगोल से ऊपर खींचता हूं ( इमं त्वत्-लोगं परिनिदधत्-म-उ-अहं रिषम् ) वहाँ तेरे इस गर्भकोश को रखता हुआ मैं पीड़ा नहीं देता हूं ( एतां स्थूणां पितरः-धारयन्तु ) इस ऊपर उठी हुई पृथिवी को सूर्यकिरणें धारण करें ( तत्र यमः-ते सदना मिनोतु ) सूर्य तेरे लिए सब आवश्यक कोशों को प्राप्त करावे ।। १३ ।।

**भावार्थ**—आरम्भ सृष्टि भूगोल के ऊंचे भाग पर होती है । वह भाग जलमिश्रित भूगोल से पर्वतभूमि के रूप में ऊपर खींचा जाता है । उस उठे हुए भूभाग को सूर्य की रश्मियां धारण करती हैं और सूर्य अपनी रश्मियों द्वारा जीवात्मा के गर्भादि को प्राप्त कराता है, अतएव उसका दूसरा नाम सविता है ।। १३ ।।

**प्रतीचीने मामहनीष्वाः पर्णमिवा दधुः ।**
**प्रतीचीं जग्रभा वाचमश्वं रशनया यथा ।। १४ ।।**

प्रतीचीने । माम् । अहनि । इष्वाः । पर्णम् ऽइव । आ । दधुः । प्रतीचीम् । जग्रभ । वाचम् । अश्वम् । रशनया । यथा ।। १४ ।।

**संस्कृतान्वयार्थः**—( प्रतीचीने-अहनि ) अभिमुखे दिने कालेऽग्रिमे प्रवर्त्तमाने जीवने स्वर्गे-मोक्षे *"अहः स्वर्गः"* [ *श० १३ । २ । १ । ६* ] तन्निमित्ते-इति यावत् ( माम् ) मोक्षकांक्षिणं जनं संसारे वर्त्तमानम् ( इष्वाः पर्णम्-इव-आदधुः ) इषुचालका इष्वाः बाणस्य पर्णम् लोहपत्रं फलकमादधाति-आधानं कुर्वन्ति तद्वत् खलु मामाधेहि परमात्मन् ! प्रणवात्मके धनुषि *"प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा"* [ मुण्ड० २।२।४ ] उक्तं यथा ( प्रतीचीं वाचं जग्रभ ) अभिमुखीं त्वां प्रति गन्त्रीं स्तुतिवाचम् *"प्रतीची अभिमुखी* [ *निरु० ३ । ५* ] त्वं गृहाण तया प्रसन्नं सन्तं चाहं त्वाम् ( रशनया-अश्वं यथा ) ओषध्या घासादिना यथा *"ओषधयो रशना"* [ *क० ४१ । ४* ] अश्वं स्वानुकूलं नयन्ति तथा स्वानुकूलं नयामि ।।१४।।

**भाषान्वयार्थ**—( प्रतीचीने- अहनि ) सामने आने वाले सुखमय दिन अर्थात् आगामी समय मोक्ष के निमित्त ( माम् ) मोक्ष चाहने वाले मुझ संसारी जन को ( इष्वाः-पर्णम्-इव आदधुः ) बाण चालक बाण के पर्व अर्थात् लोहपत्र का जैसे आधान करते हैं उसी भांति परमात्मा मुझे समन्तरूप से अपने अन्दर धारण करे ( प्रतीचीं वाचं जग्रभ ) अभिमुखीन-तेरे प्रति जाने वाली स्तुति वाणी को तू ग्रहण कर, उससे प्रसन्न हुए तुझको ( रश्मयः-अश्वं यथा ) घास आदि ओषधि घोड़े को जैसे अपने अनुकूल करती हैं, ऐसे तुझे स्तुति से स्वानुकूल बनाता हूं ।। १४ ।।

**भावार्थ**—जीवन के अग्रिम भाग में मोक्षप्राप्ति के निमित्त उपासक अपने को परमात्मा के प्रति सौंप देते हैं स्तुतिवाणी के द्वारा, जैसे बाण के फलक को लक्ष्य पर धरते हैं ऐसे ही । वह स्तुति परमात्मा के लिए अपनी ओर अनुकूल बनाने वाली ऐसी ही है जैसे घोड़े को अनुकूल बनाने के लिए घास होती है ।। १४ ।।



# एकोनविंशं सूक्तम्

ऋषिः—मथितो यामायनो भृगुर्वा वारुणिश्च्यवनो वा भार्गवः ।

देवताः—आपो गावो वा । प्रथममन्त्र उत्तरार्द्धर्चः-अग्निषोमौ ।

छन्दः—१, ३--५ निचृदनुष्टुप् । २ विराडनुष्टुप् । ६ गायत्री । ७,८ अनुष्टुप् ।

स्वरः—१--५,७,८ गान्धारः । ६ षड्जः ।

विषयः—अत्र सूक्ते प्राधान्येन गावः ( इन्द्रियाणि ) वर्ण्यन्ते ।
इस सूक्त में प्रमुखतया गौवों ( इन्द्रियों ) का वर्णन किया है ।

नि व॑र्तध्वं॒ मानु॑ गाता॒स्मान्त्सि॑षक्त रेवतीः ।
अग्नी॑षोमा पुनर्वसू अ॒स्मे धा॑रयतं र॒यिम् ॥ १ ॥

नि । व॒र्त॒ध्व॒म् । मा । अनु॑ । गा॒त॒ । अ॒स्मान् । सि॒स॒क्त॒ । रे॒व॒तीः॒ । अग्नी॑षोमा । पु॒न॒र्व॒सू॒ इति॑ पुनः॒ऽवसू । अ॒स्मे इति॑ । धा॒र॒य॒त॒म् । र॒यिम् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( रेवतीः ) हे रेवत्यः-दुग्धादिपोषणपदार्थवत्यः-पोषणपदार्थप्रदात्र्यो गावः प्रजा इन्द्रियशक्तयो वा *"रयिं देहि पोषं देहि"* [ काठ० १ । ७ ] *"वीर्यं वै रयिः"* [ श० १३ । ४ । २ । १३ ] *"रयेर्मतौ बहुलम्"* [ अष्टा० ६ । १ । ३७ ] छन्दसि सम्प्रसारणं मस्य वत्वं च । 'गोपतौ' ( ३ ) 'गोपाः' ( ४ ) ( ५ ) 'गाः' ( ६ ) मन्त्रेषु दर्शनात्प्राधान्येन गावो देवताः । ताश्चात्र पशवः, प्रजाः, इन्द्रियाणि लक्ष्यन्ते ( निवर्तध्वम् ) इतस्ततो वने चरित्वा प्रत्यागच्छत, यात्रां कृत्वा प्रत्यागच्छत, विषयान् लब्ध्वा स्वस्थाने स्वस्था भवत ( मा-अनुगात ) अन्यस्यानुगमनं मा कुरुत ( अस्मान् सिषक्त ) अस्मान् दुग्धादिभिः पुनः पुनः सेचयत, राज्याभिषेकाय वृणुत, भोगैस्तर्पयत (पुनर्वसू-अग्नीषोमा) पुनः पुनः निरन्तरं वासयितारौ प्राणा पानौ ! *"प्राणापानावग्नीषोमौ"* [ ऐ० १ । ८ ] ( अस्मे ) अस्मभ्यम् ( रयिं धारयतम् ) पोषं धारयतं सम्पादयतम् ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( रेवतीः ) हे दूध आदि पोषक पदार्थ देने वाली गौवो, प्रजाओ या इन्द्रियो ! ( निवर्तध्वम् ) इधर-उधर वन में चर कर लौट आवो, यात्रा को समाप्त करके फिर आ जाओ, विषयों को प्राप्त करके अपने स्थान पर स्वस्थ हो जाओ ( मा-अनुगात ) अन्य का अनुगमन मत करो ( अस्मान् सिषक्त ) हमें दुग्धादि पदार्थों से पुनः-पुनः सींचो राज्याभिषेक के लिए

वरो, भोगों से तृप्त करो ( पुनर्वसू-अग्निषोमा ) पुनः-पुनः निरन्तर बसाने वालो हे प्राण अपान ! ( अस्मे ) हमारे लिए ( रयिं धारयतम् ) पोषण को प्राप्त कराओ ॥ १ ॥

**भावार्थ**—गौओं के स्वामी के लिए गौवें पुष्कल दूध देने वाली हों, राजा के लिए प्रजायें धन और बल देने वाली हों, इन्द्रियस्वामी आत्मा के लिए इन्द्रियाँ निर्दोष भोग देने वाली हों और वे स्व-व्यापारों का सम्पादन करके स्वस्थान पर सदा स्वस्थ रहें । ऐसे ही प्राण-अपान भी प्रत्येक प्राणी को चिर-जीवन-दायक होवें ॥ १ ॥

**पुनरेना नि वर्तय पुनरेना न्या कुरु ।**
**इन्द्र एणा नि यच्छत्वग्निरेना उपाजतु ॥ २ ॥**

पुनः । एनाः । नि । वर्तय । पुनः । एनाः । नि । आ । कुरु । इन्द्रः । एनाः । नि । यच्छतु । अग्निः । एनाः । उपऽआजतु ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( एनाः पुनः-निवर्तय ) हे गोपते ! प्रजापते ! इन्द्रिय-स्वामिन्-आत्मन् वा त्वमेताः-गाः, प्रजाः, इन्द्रियाणि वा पुनर्विषयमार्गात् खलु प्रत्याव-र्तयावरोधय ( एनाः पुनः-नि-आ कुरु ) एताः खलु गवाद्याः पुनरपि नियन्त्रिताः कुरु स्वाधीनाः कुरु ( इन्द्रः-एनाः-नियच्छतु ) ऐश्वर्यवान् परमात्माऽप्येताः खलु नियमयतु नियन्त्रणे मां समर्थयतु ( अग्निः-एनाः- उपाजतु ) अग्रणायकः परमात्मा खल्वेता गवाद्या ममाधीने प्रेरयतु ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( एनाः पुनः-निवर्तय ) हे गौवों के स्वामी ! हे प्रजारक्षक ! हे प्रशस्त इन्द्रिय वाले आत्मन् ! तू इन गौवों, प्रजाओं और इन्द्रियों को विषय मार्ग से रोक ( एनाः पुनः नि-आ कुरु ) इन गौ आदि को फिर नियन्त्रित कर-अपने अधीन कर ( इन्द्रः-एनाः-नियच्छतु ) ऐश्वर्य-वान् परमात्मा भी इनको नियन्त्रित करे या इनके नियन्त्रण में मुझे समर्थ करे ( अग्निः-एनाः-उपाजतु ) अग्रणायक परमात्मा इन गौ आदि को मेरी अधीनता के लिए प्रेरित करे ॥ २ ॥

**भावार्थ**—गौ आदि पशुओं, प्रजाओं, तथा इन्द्रियों को नित्य नियम में रखना चाहिए और परमात्मा से इनके यथावत् नियन्त्रण के लिए बल मांगना चाहिए ॥ २ ॥

**पुनरेता नि वर्तन्तामस्मिन् पुष्यन्तु गोपतौ ।**
**इहैवाग्ने नि धारयेह तिष्ठतु या रयिः ॥ ३ ॥**

पुनः । एताः । नि । वर्तन्ताम् । अस्मिन् । पुष्यन्तु । गोऽपतौ । इह । एव । अग्ने । नि । धारय । इह । तिष्ठतु । या । रयिः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( एताः पुनः-निवर्तन्ताम् ) पूर्वोक्ताः गावः, प्रजाः, इन्द्रिय-शक्तयः स्वव्यापारं विधाय पुनः प्रत्यागच्छन्तु ( अस्मिन् गोपतौ पुष्यन्तु ) अस्मिन् गोस्वामिनि, प्रजास्वामिनि, इन्द्रियस्वामिनि-आत्मनि मयि पुष्टीभवन्तु (अग्ने) अग्रणायक

परमात्मन् ! ( इह एव निधारय ) अत्र मयि हि निरोधय ( इह ) अत्र मयि ( या रयिः-तिष्ठतु ) या पुष्टिः पोषणसम्पत्तिः सा स्थिरीभवतु ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( एताः पुनः-निवर्तन्ताम्) ये गौवें प्रजायें और इन्द्रियवृत्तियां अपना-अपना उचित व्यापार करके लौट आवें ( अस्मिन् गोपतौ पुष्यन्तु) इस गोस्वामी, प्रजापालक और इन्द्रिय-स्वामी आत्मा के आधार पर पुष्ट होवें ( अग्ने ) अग्रणायक परमात्मन् ! ( इह-एव निधारय ) यहाँ मेरे अधीन नियत करे ( इह ) मेरे अधीन ( या रयिः-तिष्ठतु ) जो पुष्टि, सम्पत्ति हो वह स्थिर होवे ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—गौ आदि पशु, प्रजायें तथा इन्द्रियां पुनः पुनः अपना व्यापार करके लौट आयें और मुझ स्वामी के अधीन पुष्ट होवें। परमात्मा पुष्टि व सम्पत्ति को मेरे अधीन स्थिर रखे ॥ ३ ॥

**यन्नियानं न्ययनं संज्ञानं यत्परायणम् ।**
**आवर्तनं निवर्तनं यो गोपा अपि तं हुवे ॥ ४ ॥**

यत् । निऽयानम् । निऽअयनम् । समऽज्ञानम् । यत् । पराऽअयनम् । आऽवर्तनम् । निऽवर्तनम् । यः । गोपाः । अपि । तम् । हुवे ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यत् नियानम् ) गवां प्रजानामिन्द्रियाणां वा यत् खलु नियतं नैत्यिकं स्वकार्ये गमनम् ( नि-अयनम् ) तथा पुनर्नियतं नैत्यिकं निश्रयणम् ( संज्ञानम् ) संल्लाभो दुग्धादिकं भोग उपहारो वा ( यत् परायणम् ) यत् खलु दूरगमनं स्वकार्यान्निवर्तनम् ( आवर्तनम् ) पुनः प्रवर्तनम् ( निवर्तनम् ) कार्याद् विरमणम् ( यः-गोपाः-अपि तं हुवे ) यः सर्वतो गोस्वामी प्रजापतिः, इन्द्रियस्वामी परमात्मा तमपि प्रार्थये ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(यत्-नियानम् ) गौओं, प्रजाओं और इन्द्रियों का जो नियत नैत्यिक कार्य में गमन है ( नि-अयनम् ) तथा फिर नियत नैत्यिक निश्रयण-रहना ( संज्ञानम् ) संल्लाभ-दुग्धादि, उपहार वा भोग देना ( यत् परायणम् ) जो दूरगमन-स्वकार्य से निवृत्त होना है, और (आवर्तनम्) पुनः प्रवृत होना ( निवर्तनम् ) कार्य से विराम करना, आदि क्रियाओं का ( यः गोपाः-अपि तं हुवे ) जो सब ओर से गोस्वामी, प्रजापति इन्द्रियस्वामी परमात्मा है, उसकी प्रार्थना करता हूँ ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—गौओं, प्रजाओं, इन्द्रियों का नित्य स्वकार्य में प्रवेश होना-जाना-स्थिर होना और उनसे लाभ लेना; कार्य से पुनः निवृत्त होना फिर कार्य में लगना आदि क्रियायें सब रक्षक परमात्मा के अधीन हैं। उसकी हम स्तुति करें ॥ ४ ॥

**य उदानड् व्ययनं य उदानट् परायणम् ।**
**आवर्तनं निवर्तनमपि गोपा नि वर्तताम् ॥ ५ ॥**

यः । उत्ऽआनट् । विऽअयनम् । यः । उत्ऽआनट् । पराऽअयनम् । आऽवर्तनम् । निऽवर्तनम् । अपि । गोपाः । नि । वर्तताम् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः-गोपाः ) यो गवां पालकः, प्रजानां स्वामी, तथेन्द्रियाणां प्रवर्तकश्च परमात्मा ( व्ययनम्-उदानट् ) विशिष्टगमनमधितिष्ठति ( यः-परायणम्-उदानट् ) यः परे गमनं विपरीतगमनं प्रवर्तनमधितिष्ठति ( आवर्तनं निवर्तनम्-अपि ) सुखसाधने प्रवर्तनं दुःखात् खलुनिवर्तनं चाधितिष्ठति ( गोपाः-निवर्तताम् ) स गवां प्रजानामिन्द्रियाणां रक्षकः परमात्मा अस्मदभिमुखं प्राप्तो भवतु ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**— ( यः गोपाः ) जो गौवों, प्रजाओं, इन्द्रियों का स्वामी परमात्मा है, और ( व्ययनम्-उदानट् ) जो विशिष्ट गमन का अधिष्ठाता है ( यः परायणम् उदानट् ) जो परगमन का भी अधिष्ठाता है ( आवतनं निवर्तनम्-अपि ) और जो सुखसाधन के प्रवर्तन और दुःख से निवर्तन का भी अधिष्ठाता है ( गोपाः-निवर्तताम् ) वह गौवों, प्रजाओं और इन्द्रियों का रक्षक परमात्मा हमें प्राप्त हो ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—गौवों, प्रजाओं, इन्द्रियों का रक्षक परमात्मा उनकी सारी गति प्रवृत्तियों का अधिष्ठाता है। वह हमें प्राप्त हो ॥ ५ ॥

आ निवर्त नि वर्तय पुनर्न इन्द्र गा देहि ।
जीवाभिर्भुनजामहै ॥ ६ ॥

आ । निऽवर्त । नि । वर्तय । पुनः । नः । इन्द्र । गाः । देहि । जीवाभिः । भुनजामहै ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र-आ निवर्त ) हे-अस्मदभिमुखीभवितः—ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( निवर्तय ) अस्मदभिमुखी भव ( नः पुनः-गाः-देहि ) अस्मभ्यं पुनः पुनः—पुनर्जन्मनि वा गाः, प्रजाः, इन्द्रियाणि वा देहि ( जीवाभिः-भुनजामहै ) जीवयन्तीभिर्जीवनं प्रयच्छन्तीभिर्वयं भोगं प्राप्नुयाम ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्रा-आ निवर्त ) हे हमारी ओर अभिमुख होने वाले ऐश्वर्यशाली परमात्मन् ! (निवर्तय ) हमारे अभिमुख हो ( नः पुनः-गाः-देहि ) हमारे लिए पुनः पुनः और पुनर्जन्म में भी गौवों, प्रजाओं, इन्द्रियों को दे ( जीवाभिः भुनजामहै) हम जीती हुई, स्वस्थ रहती हुई गौवों, प्रजाओं, इन्द्रियों के द्वारा भोग को प्राप्त हों ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा हमें गौवों, प्रजाओं, इन्द्रियों को प्रदान करे जिससे हम उनके सम्बन्ध से भोगों को प्राप्त करें ॥ ६ ॥

परि वो विश्वतो दध ऊर्जा घृतेन पयसा ।
ये देवाः के च यज्ञियास्ते रय्या सं सृजन्तु नः ॥ ७ ॥

परि । वः । विश्वतः । दुधे । ऊर्जा । घृतेन । पयसा । ये । देवाः । के । च । यज्ञियाः । ते । रय्या । सम् । सृजन्तु । नः ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये के च यज्ञियाः-देवाः ) ये केचित् सङ्गमनीया विद्वांसः ( रव्या संसृजन्तु ) रमणीयेन ज्ञानेनास्मान् संयोजयन्तु ( वः ) युष्मान् ( ऊर्जा घृतेन पयसा ) अन्नेन *"अन्नं वा-ऊर्क्"* [ *तै० ५।४।४।१* ] घृतेन दुग्धेन च ( विश्वतः परिदधे ) सर्वतः परितृप्तान् करोमि ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ये के च यज्ञियाः-देवाः ) जो कोई भी सत्सङ्ग के योग्य विद्वान् हैं ( रव्या संसृजन्तु ) रमणीय ज्ञान से हमें संयुक्त करें ( वः ) तुम्हें, मैं ( ऊर्जा घृतेन पयसा ) अन्न, घृत और दुग्ध से ( विश्वतः परिदधे ) सब प्रकार से परितृप्त करता हूँ ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—सत्सङ्ग करने योग्य विद्वान् जन हमें अपने रमणीय ज्ञान से संयुक्त करते हैं। हम भी उनको अन्न घृत दुग्ध आदि से परितृप्त करें ॥ ७ ॥

**आ निवर्तन वर्तय नि निवर्तन वर्तय।**
**भूम्याश्चतस्रः प्रदिशस्ताभ्य एना नि वर्तय ॥ ८ ॥**

आ। निऽवर्तन। वर्तय। नि। निऽवर्तन। वर्तय। भूम्याः। चतस्रः। प्रऽदिशः। ताभ्यः। एनाः। नि। वर्तय ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( निवर्तन ) निवर्तनशील अस्मत्प्रत्यागमनशील परमात्मन् ! ( आवर्तय ) अस्मदभिमुखागमने खल्वावृत्तिं कुरु ( निवर्तन ) हे कदाचिन्निवर्तनस्वभाव ! ( वर्तय ) त्वं कदाचित् प्रवृत्तो भव ( भूम्याः-चतस्रः प्रदिशः ) भूम्याश्चतस्रः प्रदिशो याः सन्ति ( ताभ्यः-एनाः-निवर्तय ) ताभ्यो दिग्भ्य एता गाः प्रजा इन्द्रियाणि वा-अत्र प्रत्यागमय ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( निवर्तन ) हे अन्यत्र से हमारी ओर आगमनशील परमात्मा ! ( आवर्तय ) हमारी ओर प्रवृत्त हो ( निवर्तन ) हे कदाचित् निवर्तन स्वभाव वाले ! ( वर्तय ) तू हमें अपनी ओर प्रवृत्त कर ( भूम्याः-चतस्रः प्रदिशः ) भूमि की जो चारों प्रदिशायें हैं (ताभ्यः-एनाः-निवर्तय ) उन दिशाओं से इन गौ आदि को यहाँ प्राप्त करा ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—हे अन्यत्र से हमारी ओर प्राप्त होने वाले परमात्मन् ! तू हमारे अभिमुख हो, हमें अपनी ओर ले तथा भूमि की चारों दिशाओं से गौ आदियों को हमें प्राप्त करा ॥ ८ ॥



२१

# विंशं सूक्तम्

ऋषिः—ऐन्द्रः प्राजापत्यो वा विमदः, वासुक्रो वसुकृद्वा ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१ आसुरी त्रिष्टुप् । २, ९ अनुष्टुप् । ३ पादनिचृद् गायत्री । ४, ५, ७, निचृद् गायत्री । ६ गायत्री । ८ विराड् गायत्री । १० त्रिष्टुप् ।।

स्वरः—१, १० धैवतः । २, ९ गान्धारः । ३-८ षड्जः ।।

विषयः—अत्र सूक्ते राज्ञा, गोपतिना, इन्द्रियस्वामिना प्रजानां गवामिन्द्रियाणां नियन्त्रणं यथावद् रक्षणादिव्यवहाराश्चोपदिश्यन्ते ।

इस सूक्त में राजा, गोपालक, इन्द्रिय स्वामी आत्मा द्वारा प्रजाओं, गौओं, इन्द्रियों के नियन्त्रण और भलीभांति रक्षणादि व्यवहार उपदिष्ट हैं ।

---

भद्रं नो अपि वातय मनः ।। १ ।।

भद्रम । नः । अपि । वातय । मनः ।। १ ।।

**संस्कृतान्वयार्थः**—(नः-मनः) हे अग्रणायक परमात्मन् ! यद्वा राजन् ! अस्माकं मनोऽन्तःकरणम (भद्रम्-अपि वातय) कल्याणं कल्याणमार्गं प्रति प्रेरय चालय *"वात गतिसुखसेवनेषु" [चुरादिः]* ।। १ ।।

**भाषान्वयार्थ**—(नः मनः) हे अग्रणायक परमात्मन् वा राजन् ! हमारे अन्तःकरण को (भद्रम्-अपि-वातय) कल्याण मार्ग पर प्रेरित कर–चला ।। १ ।।

**भावार्थ**— परमात्मा या राजा हमारे अन्तःकरण को कल्याणकारी मार्ग पर चलाये, उपासक तथा प्रजायें इस बात की अभिलाषा करें ।। १ ।।

अग्निमीळे भुजां यविष्ठं शासा मित्रं दुर्धरीतुम् ।
यस्य धर्मन्त्स्व१ रेनीः सपर्यन्ति मातुरूधः ।। २ ।।

अग्निम् । ईळे । भुजाम् । यविष्ठम् । शासा । मित्रम् । दुःऽधरीतुम् । यस्य । धर्मन् । स्वः । एनीः । सपर्यन्ति । मातुः । ऊधः ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( भुजाम् ) भोगप्रदानां पालकानां मध्ये ( यविष्ठम् ) अतिशयेन मिश्रणधर्माणं सङ्गन्तारम् ( शासा मित्रं दुर्धरीतुम् ) शासनेन ज्ञानशिक्षणेन मित्रं तथा शासनेन दण्डदानेन दुर्धारणीयम् ( अग्निम् ) परमात्मानं राजानं वा ( ईळे ) स्तौमि प्रशंसामि वा ( यस्य धर्मन् ) यस्य धर्त्तुं धारयितुं योग्ये ज्ञाने यद्वा ज्ञापने ( एनीः-स्वः सपर्यन्ति ) प्रगतिशीला मानवप्रजाः सुखमभिलक्ष्य तं परिचरन्ति ( मातुः--ऊधः ) यथा मातृभूताया दुग्धाधानं वत्साः प्राप्नुवन्ति ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( भुजाम् ) भोगप्रद पालकों के मध्य में ( यविष्ठम् ) अतिशय से मिश्रण-धर्मी समागम-कर्त्ता को ( शासा मित्रं दुर्धरीतुम् ) ज्ञान शिक्षण से मित्र तथा शासन–दण्डप्रदान से दुर्धारणीय को ( अग्निम् ) परमात्मा या राजा को ( ईडे ) प्रशंसित करता हूँ–स्तुत करता हूँ ( यस्य धर्मन् ) जिसके धारण करने योग्य ज्ञान या ज्ञापन में ( एनीः स्वः सपर्यन्ति ) प्रगतिशील मानव प्रजायें सुखप्राप्ति के लक्ष्य से उसे सत्कृत कर प्राप्त होते हैं ( मातुः-ऊधः ) माता के दुग्धा-धान स्तन को जैसे बच्चे प्राप्त होते हैं ॥ २ ॥

**भावार्थ**—समस्त पालकों में उपासक के लिए परमात्मा और प्रजा के लिए राजा मित्र समान और विरोधी के लिए दण्डदाता है । उसकी स्तुति या प्रशंसा करनी चाहिए । उपासक और प्रजायें सुख को लक्ष्य करके उसका सत्कार कर प्राप्त करते हैं जैसे बच्चे माता के स्तन को प्राप्त होते हैं ॥ २ ॥

**यमासा कृपनीळं भासाकेतुं वर्धयन्ति ।**
**भ्राजते श्रेणिदन् ॥ ३ ॥**

यम् । आसा । कृपऽनीळम् । भासाऽकेतुम् । वर्धयन्ति । भ्राजते । श्रेणिऽदन् ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यं कृपनीडम् ) यं खलु शक्त्यागारं यद्वा दयासदनम् *"नीडं गृहनाम" [ निघ० ३ । ४ ]* ( भासाकेतुम् ) ज्ञानदीप्त्या ज्ञेयं ज्ञानप्रकाशकं वा ( आसा ) उपासनया यद्वाऽऽश्रयेण ( वर्धयन्ति ) स्वात्मनि साक्षात्कुर्वन्ति यद्वा स्वात्मानं वर्धयन्ति, यश्च ( श्रेणिदन् भ्राजते ) परमात्मा राजा वा श्रेण्यै प्राणिगणाय प्रजागणाय वा भोजनं ददत् तन्मध्ये प्रकाशते ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(यं कृपनीडम् ) जिस शक्ति–आगार या दयासदन ( भासा केतुम् ) ज्ञान-प्रकाशक को ( आसा ) उपासना से अथवा आश्रय कर ( वर्धयन्ति ) अपने आत्मा में साक्षात् करते हैं या अपने को बढ़ाते हैं, और जो ( श्रेणिदन् भ्राजते ) परमात्मा या राजा प्राणीगण के लिए भोजन देता हुआ प्रकाशमान होता है ॥ ३ ॥

भावार्थ—शक्ति का सदन परमात्मा या राजा ज्ञानप्रकाशक होता है उसकी उपासना या आश्रय से उपासक अपने आत्मा में उसे साक्षात् करते हैं और प्रजायें राजा के आश्रय से वृद्धि प्राप्त करती हैं। परमात्मा प्राणीगण को और राजा प्रजाओं को भोजन देता है॥ ३॥

अर्यो विशां गातुरेति प्र यदानड् दिवो अन्तान्।
कविरभ्रं दीद्यानः॥ ४॥

अर्यः। विशाम्। गातुः। एति। प्र। यत्। आनट्। दिवः। अन्तान्। कविः अभ्रम्। दीद्यानः॥ ४॥

संस्कृतान्वयार्थः—(विशाम्-अर्यः-कविः) मनुष्यादीनां स्वामी परमात्मा प्रजाजनानां वा स्वामी राजा *"अर्यः स्वामिवैश्ययोः"* [अष्टा० ३। १। १०३] क्रान्तद्रष्टा मेधावी वा (गातुः) तेषु मनुष्यादिषु गन्ता प्रापणशीलः (एति) प्राप्नोति–व्याप्नोति प्राप्तो भवति वा (दिवः-अन्तान् प्रानट्) ज्ञानप्रकाशकान् जनान् प्राप्तो भवति, यथा (दीद्यानः-अभ्रम्) दीप्यमानो विद्युदग्निरभ्रं प्राप्तो भवति॥ ४॥

भाषान्वयार्थ—(विशाम्-अर्यः-कविः) मनुष्यों का स्वामी परमात्मा क्रान्तदर्शी और प्रजाओं का स्वामी राजा मेधावी होता है, वह (गातुः) मनुष्यादि में प्रापणशील (एति) व्याप्त या प्राप्त होता है। (दिवः-अन्तान् प्रानट्) ज्ञान प्रकाशक वह जनों को प्राप्त होता है (दीद्यानः-अभ्रम्) जैसे दीप्यमान विद्युत अग्नि मेघ को प्राप्त होता है॥ ४॥

भावार्थ—मनुष्यों के मध्य में क्रान्तदर्शी परमात्मा व्याप्त है और प्रजाजनों के मध्य में मेधावी राजा प्राप्त होता है। वह ऐसा गतिशील ज्ञानी जनों को जानता हुआ उनमें साक्षात् होता है जैसे चमकता हुआ विद्युद्रूप अग्नि मेघ को प्राप्त होता है॥ ४॥

जुषद्धव्या मानुषस्योर्ध्वस्तस्थावृभ्वा यज्ञे।
मिन्वन्त्सद्म पुर एति॥ ५॥

जुषत्। हव्या। मानुषस्य। ऊर्ध्वः। तस्थौ। ऋभ्वा। यज्ञे। मिन्वन्। सद्म। पुरः। एति॥ ५॥

संस्कृतान्वयार्थः—(ऋभ्वा) स क्रान्तदर्शी तथाऽग्रणायकः परमात्मा यद्वा मेधावी राजा *"ऋभुः-मेधाविनाम"* [निघ० ३। १५] ऋभुशब्दादाकारादेशश्छान्दसः (यज्ञे) अध्यात्मयज्ञे राजसूययज्ञे वा (मानुषस्य) उपासक-जनस्य प्रजाजनस्य वा (हव्या जुषत्) प्रार्थनावचनानि सेवमानः, उपहारवस्तूनि प्रियमाणो वा (ऊर्ध्वः-तस्थौ) शिरोधार्यो भूतो भवति मान्यो भवति, उच्चासनाधिकारी भवति वा (सद्म मिन्वन्) हृदयसदनं प्राप्नुवन् *"मिनोति गतिकर्मा"* [निघ० २। १४] राजभवनं प्राप्नुवन् (पुरः-एति) सम्मुखं प्राप्नोति–साक्षाद् भवति॥ ५॥

भाषान्वयार्थ—( ऋभ्वा ) वह क्रान्तदर्शी अग्नि परमात्मा या मेधावी राजा ( यज्ञे ) अध्यात्म-यज्ञ में या राजसूययज्ञ में ( मानुषस्य ) उपासक जन के या प्रजा जन के ( हव्या जुषत् ) प्रार्थनावचनों को सेवन करता हुआ या उपहार वस्तु को पसन्द करता हुआ ( उर्ध्वः तस्थौ ) शिरोधार्य या मान्य होता है या उच्चासन पर विराजमान होता है। ( सद्म मिन्वन् ) हृदय सदन को प्राप्त होता हुआ या राजभवन को प्राप्त होता हुआ ( पुरः-एति ) सम्मुख या साक्षात् प्राप्त होता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—परमात्मा या राजा अध्यात्मयज्ञ या राजसूय यज्ञ में प्रार्थना वचन या उपहार वस्तुओं को स्वीकार करता है, शिरोधार्य होता हुआ उपासकों के हृदय में परमात्मा और राजभवन में राजा विराजमान होता है ॥ ५ ॥

स हि क्षेमो॑ ह॒विर्य॒ज्ञः श्रु॒ष्टीद॑स्य गा॒तुरे॑ति ।
अ॒ग्निं दे॒वा वाशी॑मन्तम् ॥ ६ ॥

सः । हि । क्षेमः॑ । ह॒विः । य॒ज्ञः । श्रु॒ष्टी । इत् । अ॒स्य । गा॒तुः । ए॒ति । अ॒ग्निम् । दे॒वाः । वाशी॑ऽमन्तम् ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अस्य गातुः ) अस्मै प्रापणशीलस्य परमात्मनो राज्ञो वा *"चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि"* [ *अष्टा० २ । ३ । ६२* ] षष्ठी ( सः-हविः 'हविषः'-यज्ञः-हि क्षेमः-श्रुष्टी-इत् ) स खलु प्रार्थनारूपो यज्ञः-अध्यात्मयज्ञ उपहाररूपो यज्ञो वा कल्याणसाधकः शीघ्रमेव ( अग्निम्-एति ) अग्रणायकं परमात्मानं राजानं वा प्राप्नोति, तथा ( देवाः-वाशीमन्तम् ) उपासकजना वाग्वन्तं स्तुतिमन्तं परमात्मानं प्रार्थनावन्तं राजानं वा प्राप्नुवन्ति *"वाशी वाङ्नाम"* [ *निघ० १ ११* ] ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अस्य गातुः ) इस प्राप्त होने योग्य परमात्मा या राजा के लिए ( सः-हविः-यज्ञः-हि क्षेमः- श्रुष्टी-इत् ) वह प्रार्थनारूप यज्ञ तथा उपहाररूप यज्ञ कल्याणसाधक ही होता है ( अग्निम्-एति ) अग्रणायक परमात्मा को या राजा को जो प्राप्त होता है तथा ( देवाः-वाशीमन्तम् ) उपासक जन स्तुतिपात्र परमात्मा को या राजा को प्राप्त करते हैं ॥ ६ ॥

भावार्थ— प्राप्त करने योग्य परमात्मा या राजा के लिए जो प्रार्थनावचन या उपहार दिया जाता है वह उपासकों या प्रजाजनों का कल्याण साधता है। उस स्तुतिपात्र प्रशंसापात्र परमात्मा या राजा को उपासक या विद्वान् प्रजाजन प्राप्त किया करते हैं ॥ ६ ॥

य॒ज्ञा॒साहं॒ दुव॑ इषे॒ऽग्निं पूर्व॑स्य॒ शेव॑स्य ।
अद्रेः॑ सू॒नुमा॒युमा॑हुः ॥ ७ ॥

य॒ज्ञ॒ऽसह॑म् । दुवः॑ । इ॒षे । अ॒ग्निम् । पूर्व॑स्य । शेव॑स्य । अद्रेः॑ । सू॒नुम् । आ॒युम् । आ॒हुः ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अद्रेः सूनुम ) श्लोककृतः-स्तुतिकर्तु रुपासकस्य प्रशंसकस्य वा "अद्रिरसि श्लोककृत्" [ कठ० १ । ५ ] प्रेरकम् ( आयुम्-आहुः ) आयुरूपमायुप्रदं वा कथयन्ति विद्वांसस्तम् ( यज्ञसाहम ) अध्यात्मयज्ञस्य राजसूययज्ञस्य वा सोढुं योग्यम ( पूर्वस्य शेवस्य ) उत्कृष्टस्य सुखस्य "शेवः सुखनाम" [ निघ० ३ । ४ ] ( दुवः-अग्निम्-इषे ) आराधनीयम् "दुवस्यति राध्नोति कर्मा" [ निरु० १० । २० ] नमस्यं परिचरणीयं सेवनीयं वा "दुवस्यत''''नमस्यतेत्येतत्" ] श० ६ । ८ । १ । ६ ] "दुवस्यति परिचरणकर्मा" [ निघ० ३ । ५ ] परमात्मानं राजानं वा प्रार्थये-इच्छामि वा ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अद्रेः सूनुम् ) स्तुतिकर्ता या प्रशंसक के प्रेरक ( आयुम्-आहुः) आयुरूप-आयुप्रद उसे कहते हैं ( यज्ञसाहम् ) अध्यात्मयज्ञ के या राजसूय यज्ञ के सहने योग्य ( पूर्वस्य शेवस्य ) उत्कृष्ट सुख के ( दुवः-अग्निम्-इषे ) आराधनीय तथा परिचरणीय परमात्मा या राजा को प्रार्थित करता हूँ-चाहता हूँ ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा या राजा स्तुतिकर्त्ता अथवा प्रशंसक को आगे प्रेरित करता है वह परमात्मा या राजा आयुरूप-आयु देने वाला होता है। अध्यात्मयज्ञ में परमात्मा आश्रयणीय है और राजसूययज्ञ में राजा आश्रणीय है। दोनों ही श्रेष्ठ सुख के देने वाले हैं ॥ ७ ॥

**नरो ये के चास्मदा विश्वेत्ते वाम आ स्युः ।**
**अग्निं हविषा वर्धन्तः ॥ ८ ॥**

नरः । ये । के । च । अस्मत् । आ । विश्वा । इत् । ते । वामे । आ । स्युरिति स्युः । अग्निम् । हविषा । वर्धन्तः ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये के च-अस्मत्-नरः ) ये केचन-अस्माकं पक्षे स्तोतारः प्रशंसका जनाः ( विश्वा ) सर्वे 'आकारादेशश्छान्दसः' ( ते-इत् ) ते हि ( वामे ) वननीये भजनीयवस्तुनिमित्ते ( हविषा ) प्रार्थनया ( अग्निं वर्धन्तः ) परमात्मानं राजानं वा वर्धयन्तः प्रशंसन्तः ( आ-आस्युः ) समन्तादाश्रयीकुर्वन्तु ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ये के च-अस्मत्- नराः ) जो कोई हमारे में स्तोता या प्रशंसक जन हैं ( विश्वा ) सब ( ते ) वे ( इत् ) ही ( वामे ) वननीय भजनीय ( हविषा ) प्रार्थना से ( अग्नि वर्धन्तः ) परमात्मा या राजा को प्रशंसित करते हुए ( आ-आस्युः ) समन्तरूप से आश्रय करें-करते हैं ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—सब श्रेष्ठ जन परमात्मा या राजा को प्रार्थनाओं द्वारा प्रशंसाओं द्वारा बढाते हुए उसके आश्रय में रहते हैं ॥ ८ ॥

**कृष्णः श्वेतोऽरुषो यामो अस्य ब्रध्न ऋज्र उत शोणो यशस्वान् ।**
**हिरण्यरूपं जनिता जजान ॥ ९ ॥**

कृष्णः । श्वेतः । अरुषः । यामः । अस्य । ब्रध्नः । ऋज्रः । उत । शोणः । यशस्वान् । हिरण्यऽरूपम् । जनिता । जजान ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अस्य ) एतस्य परमात्मनो राज्ञो वा ( यामः ) यमनीयः स्वाधीनीकर्त्तव्यः संसारो राष्ट्रप्रदेशो वा ( कृष्णः ) आकर्षकः ( श्वेतः ) निर्दोषः ( अरुषः ) आरोचमानः ( ब्रध्नः ) महान् ( ऋज्रः ) अकुटिलः ( उत ) अपि ( शोणः ) गतिशीलश्चलः प्रगतिप्राप्तो वा ( यशस्वान् ) अन्नादिभोगवान् *"यशोऽन्ननाम"* [ *निघ० २ । ७* ] अस्ति, तम् ( हिरण्यरूपम् ) चमत्कृतम् ( जनिता ) जनयिता परमात्मा राजा वा (जजान ) उत्पादितवान् प्रसाधितवान् वा ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अस्य ) इस परमात्मा या राजा के ( यामः ) यमनीय–स्वाधीन करने योग्य संसार या राष्ट्रप्रदेश ( कृष्णः ) आकर्षक ( श्वेतः ) निर्दोष ( अरुषः ) आरोचमान ( ब्रध्नः ) महान् ( ऋज्रः ) अकुटिल ( उत ) और ( शोणः ) प्रगतिप्राप्त ( यशस्वान् ) अन्नादि भोगवाला है उसे ( हिरण्यरूपम् ) चमत्कृत ( जनिता ) उत्पन्न करने वाला परमात्मा या सम्पन्न करने वाला राजा ( जजान ) उत्पन्न करता है या सम्पन्न करता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—संसार परमात्मा के अधीन है और राष्ट्र प्रदेश राजा के अधीन होता है। संसार या राष्ट्र प्रदेश आकर्षक, निर्दोष, रोचमान, महान्, अकुटिल, अन्नों भोगों से सम्पन्न और प्रगतिशील होना बनाना चाहिए। इनका उत्पादक परमात्मा है और राजा इनको सम्पन्न करता है ॥ ६ ॥

एवा ते अग्ने विमदो मनीषामूर्जो नपादमृतेभिः सजोषाः ।
गिर आ वक्षत्सुमतीरियान इषमूर्जं सुक्षितिं विश्वमाभाः ॥ १० ॥

एव । ते । अग्ने । विऽमदः । मनीषाम् । ऊर्जः । नपात् । अमृतेभिः । सऽजोषाः । गिरः । आ । वक्षत् । सुऽमतीः । इयानः । इषम् । ऊर्जम् । सुऽक्षितिम् । विश्वम् । आ । अभारित्यभाः ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ऊर्जः-नपात्-अग्ने ) बलस्य न पातयितः ! हे अग्रणायक परमात्मन् ! वा राजन् ! ( ते ) तुभ्यम् ( एव ) हि ( विमदः ) विशिष्टमदनः–विशिष्टः स्तोता प्रशंसको वा *"मदति-अर्चतिकर्मा"* [ *निघ० ३ । १४* ] ( सजोषाः ) त्वया सह प्रीतिं प्राप्तः ( अमृतेभिः ) अमृतकल्पैर्भोगैः–स्थिरसुखभोगैर्वा निमित्तभूतैः–तानमृतकल्पान् स्थिरभोगान् वा निमित्तीकृत्य ( सुमतीः-गिरः-इयानः-आवक्षत् ) मतिवतीः शोभनस्तुतीः प्राप्नुवन्नावहति समर्पयति, अत्र ( विश्वम्-इषम्-ऊर्जं सुक्षितिम्-आभाः ) तस्मै सर्वमेषणीयमन्नं सुविवासमाभासय प्रकाशय–प्रदेहि ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ऊर्जः-नपात्-अग्ने ) बल के न गिराने वाले हे अग्रणायक परमात्मन् ! वा राजन् ! ( ते) तेरे लिए ( एव ) ही ( विमदः ) विशिष्ट स्तुति करने वाला या प्रशसक

( सजोषाः ) तेरे साथ प्रीति को प्राप्त ( अमृतेभिः ) अमृतभोगों द्वारा–स्थिर भोगों द्वारा या उनको नियत बनाकर ( सुमतीः-गिरः-इयान-आवक्षत् ) शोभन स्तुतियों द्वारा प्राप्त करने के हेतु समर्पित करता है ( विश्वम्-इषम्-ऊर्जं सुक्षितिम्-आभाः ) उसके लिए सब एषणीय अन्न व सुनिवास को आभासित कर–प्रकाशित कर–प्रदान कर ॥ १० ॥

**भावार्थ**—अग्रणायक परमात्मा किसी के बल को गिराने वाला नहीं होता ऐसे ही राजा को भी किसी प्रजा के बल को नहीं गिराना चाहिए, प्रत्येक स्तोता अथवा प्रजाजन उसके साथ प्रीति को प्राप्त हों। उपासक या प्रजाजन उसके लिए स्तुति तथा प्रशंसा को समर्पित करते रहें जिससे कि परमात्मा या राजा सब प्रकार के अन्नों व बलों तथा उत्तम निवास को प्रदान करता रहे ॥ १० ॥



# एकविंशं सूक्तम्

ऋषिः—ऐन्द्रः प्राजापत्यो वा विमदः, वासुक्रो वसुकृद्वा ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१, ४, ८ निचृत्पंक्तिः । २ पादनिचृत् पंक्तिः ।
३, ५, ७ विराट् पंक्तिः । ६ आर्ची पंक्तिः ॥

स्वरः—१–८ पञ्चमः ।

विषयः—अस्मिन् सूक्तेऽग्निशब्देन परमात्मा वर्ण्यते तस्य भिन्न-भिन्न प्रकारैः स्तुतयश्चोच्यन्ते ।

इस सूक्त में अग्नि शब्द से परमात्मा वर्णित है तथा उसकी भिन्न-भिन्न प्रकार से स्तुतियां कही गई हैं ॥

आग्निं न स्ववृक्तिभिर्होतारं त्वा वृणीमहे ।
यज्ञाय स्तीर्णबर्हिषे वि वो मदे शीरं पावकशोचिषं विवक्षसे ॥ १ ॥

आ । अग्निम् । न । स्ववृक्तिऽभिः । होतारम् । त्वा । वृणीमहे । यज्ञाय । स्तीर्णऽबर्हिषे । वि । वः । मदे । शीरम् । पावकऽशोचिषम् । विवक्षसे ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यज्ञाय-अग्निं न ) यथा होमयज्ञायाग्निं वृणीमहे तथा ( त्वा पावकशोचिषं क्षीरम् ) त्वां पवित्रदीप्तिमन्तं सर्वत्र शायिनं सर्वत्रव्यापकं *"शीरं पावकशोचिषम्" "पावकदीप्तिम् । अनुशायिनमिति वाशिनमिति वा"* [ *निरु० ४ । १४* ] ( होतारम ) अध्यात्मयज्ञसम्पादयितारमग्रणायकं परमात्मानम् ( स्ववृक्तिभिः ) आत्मस्तुतिभिः *"सुवृक्तिभिः शोभनाभिः स्तुतिभिः"* [ *निरु० २ । २४* ] ( स्तीर्णबर्हिषे वृणीमहे ) आच्छादितान्तरिक्षं हृदयाकाशो येन तथा भूतायाध्यात्मयज्ञाय *"बर्हिः-अन्तरिक्ष-नाम"* [ *निघ० १ । ३* ] ( विवक्षसे वः-मदे वि ) अथ महति हर्षनिमित्ते त्वां 'वः' व्यत्ययेन बहुवचनम् विशिष्टं वृणुयाम *"विवक्षसे महन्नाम"* [ *निघ० ३ । ३* ] ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( यज्ञाय- अग्नि न ) जैसे होम यज्ञ के लिये अग्नि को वरते हैं, वैसे ही ( त्वा पावकशोचिषं क्षीरम् ) तुझ पवित्र दीप्तिवाले सर्वत्रशायी–सर्वव्यापक (होतारम्) अध्यात्मयज्ञ के सम्पादक परमात्मा को ( स्ववृक्तिभिः ) अपनी स्तुतियों से ( स्तीर्णबर्हिषे वृणीमहे ) आच्छादित होता है अन्तरिक्ष–अन्तर्हित हृदयाकाश जिसके द्वारा वैसे अध्यात्मयज्ञ के लिए वरते हैं ( विवक्षसे वः मदे ) महान् हर्ष के निमित्त तुझे विशिष्ट रूप में वरते हैं ॥ १ ॥

**भावार्थ**—होमयज्ञ में जैसे अग्नि को वरते है ऐसे ही अध्यात्मयज्ञ में हृदय के अन्दर उस पवित्र दीप्तिमान् सर्वत्र व्यापक परमात्मा को विशेष आनन्द प्राप्ति के लिए वरना चाहिए ॥ १ ॥

**त्वामु ते स्वाभुवः शुम्भन्त्यश्वराधसः ।**
**वेति त्वामुपसेचनी वि वो मद ऋजीतिरग्न आहुतिर्विवक्षसे ॥ २ ॥**

त्वाम् । ऊँ इति । ते । सुऽआभुवः । शुम्भन्ति । अश्वऽराधसः । वेति । त्वाम् । उपऽसेचनी । वि । वः । मदे । ऋजीतिः । अग्ने । आऽहुतिः । विवक्षसे ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( ते ) ते खलु ( अश्वराधसः ) इन्द्रियरूपाश्वानां साधका जितेन्द्रियाः संयमिनः *"इन्द्रियाणि हयानाहुः"* *[ कठो० १ । ३ । ४ ]* ( स्वाभुवः ) सुशोभनं मनोऽन्तःकरणं समन्ताद् भावयन्ति शिवसङ्कल्पिनः-उपासकजनाः ( त्वाम्-एव ) त्वामवश्यम् ( शुम्भन्ति ) भाषन्ते-स्तुवन्ति *"शुम्भ भाषणे"* [ *भ्वादिः* ] ( ऋजीतिः-आहुतिः- उपसेचनी त्वां वेति ) तेषां सरलगामिनी समर्प्यमाणोपाहुतिः-उपस्तुतिस्त्वां प्राप्नोति ( विवक्षसे ) यया त्वं महत्त्वं प्राप्नोषि ( वः-मदे वि ) त्वां हर्षनिमित्ते विशिष्टं वृणुयाम ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( ते ) वे ( अश्वराधसः ) इन्द्रियरूप घोड़ों के साधक–जितेन्द्रिय संयमी ( स्वाभुवः ) सुशोभन अन्तःकरण भावित–सम्पादित करने वाले शिवसङ्कल्पी उपासक जन ( त्वाम्-एव ) तुझे अवश्य ( शुम्भन्ति ) स्तुत करते हैं ( ऋजीतिः-आहुतिः-उपसेचनी त्वां वेति ) उनकी सरलगामिनी समर्पित होती हुई आहुति उपस्तुति तुझे प्राप्त होती है ( विवक्षसे ) जिससे तू महत्त्व को प्राप्त होता है ( वः-मदे वि ) तुझे हर्ष के निमित्त विशिष्ट रूप से वरते हैं ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जितेन्द्रिय, संयमी, अपने अन्तःकरण को भावित करने वाले शिवसंकल्पी जन तेरी स्तुति किया करते हैं। उनकी उपयोगी स्तुति से तू उनके अन्दर महत्त्वरूप में साक्षात् होता हैं इसीलिए तुझे वे वरते हैं ॥ २ ॥

**त्वे धर्माण आसते जुहूभिः सिञ्चतीरिव ।**
**कृष्णा रूपाण्यर्जुना वि वो मदे विश्वा अधि श्रियो धिषे विवक्षसे ॥३॥**

त्वे इति । धर्माणः । आसते । जुहूभिः । सिञ्चतीःऽइव । कृष्णा । रूपाणि । अर्जुना । वि । वः । मदे । विश्वाः । अधि । श्रियः । धिषे । विवक्षसे ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( त्वे ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! त्वयि 'सप्तम्यर्थे शे प्रत्ययः' *"सुपां सुलुक्पूर्वसवर्णाच्छे····"* *[ अष्टा० ७ । १ । ३९ ]* ( धर्माणः-आसते ) तव गुणानां धारकाः–उपासकाः– विराजन्ते ( जुहूभिः सिञ्चतीः-इव ) होमदर्विभिर्यथा सिञ्चन्त्यो घृतधाराः खलु होमाग्निमाश्रयन्ते तद्वत् ( कृष्णा-अर्जुना रूपाणि ) कृष्णानि

धूममयानि श्वेतानि शुभ्राणि रूपाणि-उपसृजन्त्यो वृणावत्यः, तथा ( मदे ) हर्षनिमित्ते ( वः ) त्वाम् ( वि ) विशिष्टं वृणुयाम ( विश्वाः श्रियः-अधि धिषे ) सर्वाः सम्पदा अधिधारयसि ( विवक्षसे ) महत्त्वं प्राप्तोऽसि ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( त्वे ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! तेरे अन्दर या तेरे आश्रय में ( धर्माणः-आसते ) तेरे गुणों के धारक–उपासक विराजते हैं (जुहूभिः-सिञ्चतीः-इव) होम के चम्मच से जैसे घृत-धारायें सींची जाती हुई होमाग्नि में आश्रय लेती हैं, उसी भांति ( कृष्णा अर्जुना रूपाणि ) कृष्ण धूममय श्वेत–शुभ्ररूपों को छोड़ती हुई होती हैं, वैसे ( मदे ) हर्ष के निमित्त ( वः ) तुझे ( वि ) विशिष्ट रूप से वरण करते हैं ( विश्वाः श्रियः-अधि धिषे ) सारी सम्पदायें तू धारण करता है (विवक्षसे ) अतः तू महत्त्व को प्राप्त हुआ है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा के गुणों को धारण करने वाले उसमें ऐसे विराजते हैं जैसे होमाग्नि में आहुतियां भिन्न–भिन्न रूपों को छोड़ती–विराजती हुई आश्रय लेती हैं । ऐसे वे उपासक सारी सम्पदाओं को तेरे अन्दर प्राप्त करते हैं, तू उनका महान् देव है ॥ ३ ॥

**यमग्ने मन्यसे रयिं सहसावन्नमर्त्य ।**
**तमा नो वाजसातये वि वो मदे यज्ञेषु चित्रमा भरा विवक्षसे ॥ ४ ॥**

यम् । अग्ने । मन्यसे । रयिम् । सहसाऽवन् । अमर्त्य । तम् । आ । नः । वाजऽसातये । वि । वः । मदे । यज्ञेषु । चित्रम् । आ । भर । विवक्षसे ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अमर्त्य सहसावन्-अग्ने ) हे सदावर्तमान जन्ममरणरहित बहुबलवन् ! *"बहु सहो बलं विद्यते यस्य तत्सम्बुद्धौ भूम्नि भूमार्थे मतुप्"* [ ऋ० १ । ६१ । २३ *दयानन्दः* ] अग्रणायक परमात्मन् ! ( यं रयिं मन्यसे ) यमध्यात्ममैश्वर्यमस्मभ्यं जानासि ( तं वाजसातये नः-आ भर ) तममृतान्नं सेव्यते यस्यां सा मुक्तिस्तस्यै–अस्मानाभर–धापय ( यज्ञेषु ) अध्यात्मयज्ञप्रसङ्गेषु ( चित्रम् ) चायनीयं दर्शनीयं ( मदे ) हर्षाय–हर्षनिमित्ते ( आ ) प्रापयेति सम्बन्धः ( विवक्षसे वि ) त्वां विशिष्टं वृणुयाम ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अमर्त्य सहसावन्-अग्ने ) हे सदा वर्तमान जन्ममरण से रहित बहुन बलवान् अग्रणायक परमात्मन् ! ( यं रयिं मन्यसे ) जिस अध्यात्म ऐश्वर्य को हमारे लिए कल्याण-कारी तू मानता है ( तं वाजसातये नः-आभर ) उस अमृतान्न का सेवन करते हुए मुक्ति के लिए हमें प्राप्त करा–पहुंचा ( यज्ञेषु ) अध्यात्मयज्ञ प्रसङ्ग में ( चित्रम् ) चायनीय–दर्शनीय ( मदे ) हर्ष के निमित्त ( आ ) प्राप्त करा ( विवक्षसे वि ) तुझे विशिष्ट रूप में वरते हैं ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा जन्ममरण से रहित और बहुत बलवान् है इसीलिए सारे संसार को सभालने में समर्थ है । मानव के लिए जिस सम्पत्ति को श्रेष्ठ समझता है उस मुक्तिरूप सम्पदा को प्राप्त कराता है । अध्यात्म-प्रसङ्गों में हर्ष के निमित्त परमात्मा का वरण करना चाहिए, वह बड़ा महान् है ॥ ४ ॥

अग्निर्जातो अथर्वणा विदद्विश्वानि काव्या ।
भुवद्दूतो विवस्वतो वि वो मदे प्रियो यमस्य काम्यो विवक्षसे ॥ ५ ॥

अग्निः । जातः । अथर्वणा । विदत् । विश्वानि । काव्या । भुवत् । दूतः । विवस्वतः । वि । वः । मदे । प्रियः । यमस्य । काम्यः । विवक्षसे ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अथर्वणा ) स्थिरचित्तवता योगिना ( अग्निः-जातः ) अग्रणायकः परमात्मा सम्पादितः स्वात्मनि साक्षात्कृतः ( विश्वानि काव्या विदत् ) समस्तानि वेदज्ञानानि *"त्रयी वै विद्या काव्यं छन्दः"* [ श० ८ । ५ । २ । ४ ] वेदयत्-अवेदयत्-अज्ञापयत् 'अडभावश्छान्दसः' अन्तर्गतो णिजर्थश्च । ( विवस्वतः-दूतः-अभवत् ) स्वस्मिन् विशिष्टतया वासं कुर्वतः-उपासकस्य प्रेरको भवति ( यमस्य प्रियः काम्यः ) संयमिनो जनस्य प्रियकारी कमनीयो भवतीति शेषः ( वः-मदे वि ) त्वां हर्षनिमित्ताय वृणुयाम ( विवक्षसे ) विशिष्टमहत्त्ववान् त्वमसि ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अथर्वणा ) स्थिर चित्तवाले योगी के द्वारा ( अग्निः-जातः ) अग्रणायक परमात्मा अपने आत्मा में साक्षात् किया हुआ ( विश्वानि काव्या विदत् ) समस्त वेदज्ञानों को जनाता है ( विवस्वतः-दूतः-अभवत् ) अपने अन्दर विशिष्ट रूप से बसाने वाले उपासक का प्रेरक होता है ( यमस्य प्रियः काम्यः) संयमी जन का प्रियकारी कमनीय होता है ( वः-मदे वि ) तुझे हर्ष के निमित्त हम वरते हैं ( विवक्षसे ) तू विशिष्ट महत्त्ववान् है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—स्थिर चित्त वाला योगी परमात्मा को अपने आत्मा में साक्षात् करता है। साक्षात् हुआ परमात्मा उपासक के अन्दर वेदज्ञान को समझने की योग्यता प्रदान करता है उस संयमी उपासक का परमात्मा प्यारा बनता हैं । उसे अपने हर्ष, आनन्द के लिए अपनाना चाहिए ॥ ५ ॥

त्वां यज्ञेष्वीळतेऽग्ने प्रयत्यध्वरे ।
त्वं वसूनि काम्या वि वो मदे विश्वा दधासि दाशुषे विवक्षसे ॥ ६ ॥

त्वाम् । यज्ञेषु । ईळते । अग्ने । प्रऽयति । अध्वरे । त्वम् । वसूनि । काम्या । वि । वः । मदे । विश्वा । दधासि । दाशुषे । विवक्षसे ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( यज्ञेषु प्रयति-अध्वरे ) यजनीयप्रसङ्गेषु श्रेष्ठकर्मसु प्रवर्तमानेऽध्यात्महितसाधके ध्याने ( त्वाम्-ईडते ) त्वां स्तुवन्ति लौकिकाः जनाः ( त्वं दाशुषे ) तेषु जनेषु यः खलु दाश्वान् स्वात्मानं तुभ्यं दत्तवान् तस्मै ह्यात्मसमर्पिणे त्वम् ( विश्वा काम्या वसूनि दधासि) समस्तानि कमनीयानि संसारे वासहेतूनि वस्तूनि धारयसि तस्मै दानाय ( वः-मदेवि ) त्वां हर्षनिमित्ताय विशिष्टं वृणुयाम ( विवक्षसे ) त्वं विशिष्टो महानसि ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( यज्ञेषु प्रयति-अध्वरे ) यजनीय प्रसङ्गों–श्रेष्ठ कर्मों में प्रवर्तमान अध्यात्मसाधक ध्यान में ( त्वाम्- ईडते ) साधारण जन तेरी स्तुति करते हैं ( त्वं दाशुषे ) उन साधारण जनों में जो अपने आत्मा को तेरे लिए दे देते हैं–समर्पित कर देते हैं, ऐसे जनों के लिए तू ( विश्वा काम्या वसूनि दधासि ) संसार में बसाने की हेतु सारी कमनीय वस्तुएं दान करता है ( वः-मदे वि ) तुझे हर्ष के निमित्त विशिष्टरूप से वरते हैं ( विवक्षसे ) तू विषिष्ट महान् है ॥ ६ ॥

भावार्थ—यजनीय श्रेष्ठ कर्मों में, ध्यान में परमात्मा की साधारण जन स्तुति करते हैं–श्रेष्ठ कर्मों की सिद्धि के लिए। परन्तु जो उनमें अपने आत्मा को समर्पित कर देता है उसके लिए वह परमात्मा समस्त सुख की वस्तुएं प्रदान करता है अतः हर्ष व आनन्द के निमित्त उसको वरना चाहिए ॥ ६ ॥

त्वां यज्ञेष्वृत्विजं चारुमग्ने नि षेदिरे ।
घृतप्रतीकं मनुषो वि वो मदे शुक्रं चेतिष्ठमक्षभिर्विवक्षसे ॥ ७ ॥

त्वाम् । यज्ञेषु । ऋत्विजम् । चारुम् । अग्ने । नि । सेदिरे । घृतऽप्रतीकम् । मनुषः । वि । वः । मदे । शुक्रम् । चेतिष्ठम् । अक्षऽभिः । विवक्षसे ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( यज्ञेषु ) अध्यात्मयज्ञप्रसङ्गेषु तान् निमित्तीकृत्य ( त्वां चारुं घृतप्रतीकम्–ऋत्विजम् ) त्वां चरणयोग्यं सेवनीयं तेजसा प्रत्यक्तं तेजस्विनम् "तेजो वै घृतम्" [ मं० १ । ६ । ८ ] अध्यात्मयज्ञसम्पादकम् ( शुक्रं चेतिष्ठम् ) शुभ्रम्–अतिचेतयितारम् ( मनुषः-निषेदिरे ) मनुष्या उपासकजनाः "सुपां सुलुक्....." [ अष्टा० ७ । १ । ३९ ] इति जसः स्थाने सुप्रत्ययः । आश्रितवन्तः–आश्रयन्ते ( वः-मदे वि ) त्वां हर्षाय विशिष्टं वृणुयाम ( विवक्षसे ) विशिष्टतया महानसि ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ( यज्ञेषु ) अध्यात्मयज्ञ प्रसङ्गों में उनको निमित्त बनाकर ( त्वां चारुं घृतप्रतीकम् ऋत्विजम् ) तुझ सेवन योग्य तेजस्वी, अध्यात्मयज्ञ के सम्पादक को ( शुक्रं चेतिष्ठम् ) शुभ्र अत्यन्त चेताने वाले को ( मनुषः निषेदिरे ) उपासक जन आश्रय करते हैं ( वः-मदे वि ) तुझे हर्ष के निमित्त विशेष रूप से वरण करते हैं ( विवक्षसे ) तू विशिष्ट महान् है ॥ ७ ॥

भावार्थ—अध्यात्मयज्ञ के प्रसङ्गों में–तेजस्वी, अध्यात्मयज्ञ के सम्पादक, सावधान करने वाले परमात्मा की उपासकजन शरण लें, वही आनन्द हर्ष का साधक है और महान् है ॥ ७ ॥

अग्ने शुक्रेण शोचिषोरु प्रथयसे बृहत् ।
अभिक्रन्दन्वृषायसे वि वो मदे गर्भं दधासि जामिषु विवक्षसे ॥ ८ ॥

अग्ने । शुक्रेण । शोचिषा । उरु । प्रथयसे । बृहत् । अभिऽक्रन्दन् । वृषऽयसे । वि । वः । मदे । गर्भम् । दधासि । जामिषु । विवक्षसे ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन्! ( शुक्रेण शोचिषा ) शुभ्रेण ज्ञानप्रकाशेन ( उरु बृहत् प्रथयसे ) बहुविधम् *"उरु बहुविधम्"* [ *यजु० १ । ७ दयानन्दः* ] महत् प्रख्यायसे सर्वत्र व्याप्नोषि ( अभिक्रन्दन् वृषायसे ) ज्ञानोपदेशं कुर्वन्–अमृतवृष्टिकर्त्तेव प्रतिभासि ( जामिषु गर्भं दधासि ) त्वां प्राप्तुं कर्त्तृषु स्वोपासकेषु *"जमति गतिकर्मा"* [ *निघ० २ । १४* ] शब्दं वेदप्रवचनं धारयसि ( वः-मदे ) त्वां हर्षाय ( वि ) विशिष्टं वृणुयाम ( विवक्षसे ) विशिष्टं महत्त्ववान् भवसि ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! (शुक्रेण शोचिषा ) शुभ्र ज्ञानप्रकाश से ( उरु बृहत् प्रथयसे ) बहुत प्रकार से महान् प्रसिद्धि को प्राप्त होकर सर्वत्र व्याप्त है ( अभिक्रन्दन् वृषायसे ) ज्ञानोपदेश करता हुआ—अमृतवृष्टि करता हुआ प्रतिभासित हो रहा है ( जामिषु गर्भं दधासि ) तुझे प्राप्त करने वाले उपासकों में वेदोपदेश को धारण कराता है ( वः-मदे वि ) तुझे हर्ष के निमित्त विशेषरूप से वरण करते हैं ( विवक्षसे ) तू महान् है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—अपने शुभ्र तेज से बहुप्रख्यात सर्वत्र व्यापक महान् परमात्मा ज्ञान का उपदेश करता हुआ तथा अमृत वृष्टि बरसाता हुआ उपासकों के अन्दर साक्षात् होता है। उसे आनन्द हर्ष के निमित्त वरना चाहिए ॥ ८ ॥



# द्वाविंशं सूक्तम्

ऋषिः—पूर्ववत् ।

देवता—इन्द्रः ।

छन्दः—१, ४, ८, १०, १४ पादनिचृद् बृहती । ३, ११ विराड् बृहती । २, ६, १२, १३ निचृदनुष्टुप् । ५ पादनिचृदनुष्टुप् । ७ आर्च्यनुष्टुप् । ९ अनुष्टुप् । १५ निचृत् त्रिष्टुप् ॥

स्वरः—१, ३, ४, ८, १०, ११, १४ मध्यमः । २, ५–७, ९, १२, १३ गान्धारः । १५ धैवतः ॥

विषयः—

कुह श्रुत इन्द्रः कस्मिन्नद्य जने मित्रो न श्रूयते ।
ऋषीणां वा यः क्षये गुहा वा चर्कृषे गिरा ॥ १ ॥

कुह । श्रुतः । इन्द्रः । कस्मिन् । अद्य । जने । मित्रः । न । श्रूयते । ऋषीणाम् । वा । यः । क्षये । गुहा । वा । चर्कृषे । गिरा ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(यः-इन्द्रः-ऋषीणां क्षये वा गुहा वा गिरा चर्कृषे) यः खल्वैश्वर्यवान् परमात्मा ऋषीणां परमात्मदर्शनयोग्यतावतां विदुषां निवासे च "क्षि निवासगत्योः" [ तुदादिः ] बुद्धौ च "गुहा-बुद्धौ" [ ऋ० १ । ६७ । २ दयानन्दः ] गिरा चर्कृषे-स्तुतिवाण्या-स्तुत्या कृष्यते-आकृष्यते–आहूयते साक्षात् क्रियते, सः ( कुह श्रुतः ) कस्मिन् प्रसङ्गे स्थाने वा श्रोतव्यो भवति "कृत्यलुटो बहुलम्" [ अष्टा० ३ । ३ । ११३ ] 'कृतो बहुलमित्यपि' ( अद्य ) अधुना ( कस्मिन् जने मित्रः-न श्रूयते ) पूर्ववत्–ऋषीणामिव कस्मिन् मनुष्ये श्रितः प्रेरकः स्नेही श्रूयते प्रसिद्धिमाप्नोति साक्षाद् भवति ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यः-इन्द्रः-ऋषीणां क्षये वा) जो ऐश्वर्यवान् परमात्मा ऋषियों–परमात्मदर्शन की योग्यतावालों–विद्वानों के निवास में भी ( गुहा वा ) बुद्धि में भी ( गिरा चर्कृषे ) स्तुतिवाणी द्वारा आकर्षित किया जाता है–साक्षात् किया जाता है ( कुह श्रुतः ) किस प्रसङ्ग या स्थान में श्रोतव्य–सुनने योग्य होता है ( अद्य ) अब (कस्मिन् जने मित्रः-न श्रूयते) पूर्ववत् ऋषियों की भांति किस मनुष्य के अन्दर प्रेरक स्नेही सुना जाता है–प्रसिद्धि को प्राप्त होता है या साक्षात् होता है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा दर्शन की योग्यता वाले ऋषियों के हृदय में और बुद्धि में स्तुति द्वारा परमात्मा साक्षात् किया जाता है वह आज भी श्रेष्ठ मनुष्य के अन्दर मित्र समान स्नेही प्रेरक बनकर साक्षात् होता है ॥ १ ॥

**इह श्रुत इन्द्रो अस्मे अद्य स्तवे वज्र्यृचीषमः ।**
**मित्रो न यो जनेष्वा यशश्चक्रे असाम्या ॥ २ ॥**

इह । श्रुतः । इन्द्रः । अस्मे इति । अद्य । स्तवे । वज्री । ऋचीषमः मित्रः । न । यः । जनेषु । आ । यशः । चक्रे । असामि । आ ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः- इन्द्रः ) य ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( जनेषु मित्रः-न ) जनेषु-उपासकेषु मित्रः स्नेहीव ( असामि यशः-आ चक्रे ) असुसमाप्तं परिपूर्णं *"असामि–असुसमाप्तम्"* [ *निरु० ६ । २३* ] यशश्च-अन्नं च *"यशोऽन्ननाम"* [ *निघ० २ । ७* ] धनं च *"यशो धननाम"* [ *निघ० २ । १०* ] समन्तात् करोति सः ( इह ) अत्र जनसमाजे ( श्रुतः ) प्रसिद्धः ( वज्री ) ओजस्वी *"वज्रो वा ओजः"* [ *श० ८ । ४ । १ । २०* ] ( ऋचीषमः ) ऋचीनामृचां मन्त्राणां गमयिता दर्शयिता–अत एव यशो ददाति स्तोतृभ्यः-ऋषिभ्यः यद्वा– ऋचीषां स्तोतृणां माता–उत्कर्षयिता, अत एवान्नं ददाति, अथवा–ऋचा समः-स्तुत्या समः स्तुतेरनुरूपो भूतस्तदनुरूपस्य फलस्य प्रदाता, अत एव धनं ददाति, इत्थम्भूतः ( अद्य-अस्मे स्तवे ) अवरकालेऽस्माभिरुपासकैः स्तूयते । 'ऋचीषमः' शब्दोऽनेकार्थः, निरुक्ते नैगमप्रकरणे पठितत्वात् ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यः इन्द्रः ) जो ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( जनेषु मित्रः-न ) उपासक जनों में मित्र–स्नेही के समान ( असामि यशः-आचक्रे )असु–समाप्त–अर्थात् परिपूर्ण यश और अन्न तथा धन को भलीभांति प्राप्त कराता है ( इह ) यहाँ जनसमाज में ( श्रुतः ) प्रसिद्ध ( वज्री ) ओजस्वी ( ऋचीषमः ) मन्त्रों का दर्शाने वाला अतएव स्तुति करने वाले ऋषियों के लिए यश प्रदान करता है अथवा स्तुति करने वालों का मान करता है, उनको उत्कर्ष की ओर ले जाता है, अन्न का दान करता है या स्तुति के समान स्तुति के अनुरूप हुआ उसी के अनुरूप फल प्रदान करता है । वह धन देने वाला भी है, ऐसा वह परमात्मा ( अद्य-अस्मे स्तवे ) इस काल में हम उपासकों के द्वारा स्तुत किया जाता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**— परमात्मा मनुष्यों में मित्र के समान पूर्णरूप से यश अन्न और धन प्राप्त कराता है, मन्त्रों का परिज्ञान कराता है स्तोताओं का मान करता है और स्तुति के अनुरूप फल देता है । ऐसा वह परमात्मा हमारे लिए उपासनीय है ॥ २ ॥

**महो यस्पतिः शवसो असाम्या महो नृम्णस्य तूतुजिः ।**
**भर्ता वज्रस्य धृष्णोः पिता पुत्रमिव प्रियम् ॥ ३ ॥**

महः । यः । पतिः । शवसः । असामि । आ । महः । नृम्णस्य । तुतुजिः । भर्ता । वज्रस्य । धृष्णोः । पिता । पुत्रम् ऽइव । प्रियम् ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः ) य इन्द्र ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( महः-शवसः पतिः ) महतो बलस्य-आत्मबलस्य पालको रक्षको दाता *"शवः बलनाम"* [ निघ० २ । ६ ] ( महः-नृम्णस्य-असामि-आ तूतुजिः ) महतो धनस्य मोक्षैश्वर्यस्य *" नृम्ण धननाम"* [ निघ० २ । १० ] असुसमाप्तश्च शीघ्रकारी-शीघ्रदातेत्यर्थः, *"तूतुजिः क्षिप्रनाम"* [ निघ० २ । १५ ] *"तूतुजिः शीघ्रकारी"* [ ऋ० ४ । ३२ । २ दयानन्दः ] ( धृष्णोः-वज्रस्य ) धर्षणशीलस्य प्रखरौजसः-ओजस्विन उपासकस्य 'मतुब्लोपश्छान्दसः' ( प्रियं पुत्रम्-इव पिता ) प्रियं पुत्रं प्रति पिता-इव-अस्ति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यः ) जो इन्द्र ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( महः शवसः पतिः ) महान् बल-आत्मबल का पालक रक्षक और दाता है ( महः नृम्णस्य-असामि-आ-तूतुजिः ) न समाप्त होने वाले महान् मोक्ष धन का शीघ्रदाता है (धृष्णोः वज्रस्य) घर्षणशील ओजस्वी उपासक का ( प्रियं पुत्रम्-इव पिता ) प्यारे पुत्र के प्रति पिता के समान है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा महान्बल-आत्मबल का स्वामी तथा रक्षक एवं पालक है, महान् धन-मोक्ष का प्रदान करने वाला है । वह दृढ़ अभ्यासी ओजस्वी उपासक प्रियपुत्र के प्रति पिता के समान व्यवहार करता है ॥ ३ ॥

युजानो अश्वा वातस्य धुनी देवो देवस्य वज्रिवः ।
स्यन्ता पथा विरुक्मता सृजानः स्तोष्यध्वनः ॥ ४ ॥

युजानः । अश्वा । वातस्य । धुनी इति । देवः । देवस्य । वज्रिऽवः । स्यन्ता । पथा । विरुक्मता । सृजानः । स्तोषि । अध्वनः ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वज्रिवः ) हे ओजस्विन् ! परमात्मन् ! ( देवः ) जीवनदाता सन् *"देवो दानाद्वा"* [ निरु० ७ । १५ ] ( देवस्य वातस्य ) जीवनदातुः प्राणस्य *"यो वै प्राणः स वातः"* [ श० ५ । २ । ४ । ६ ] ( धुनी-अश्वा युजानः ) चेष्टमानौ-अश्वाविव प्राणापानौ-श्वासप्रश्वासौ योजयन् ( विरुक्मता पथा ) विरोचमानेन दिव्येन पथा-देवयानेन मार्गेण ( अध्वनः-स्यन्ता ) यात्राया मार्गान् समापयन्तो ( सृजानः-स्तोषि ) सम्पादयन् स्तूयसे ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वज्रिवः ) हे ओजस्वी परमात्मन् ! ( देवः ) तू जीवन दाता होता हुआ ( देवस्य वातस्य ) जीवन दाता प्राण का ( धुनी-अश्वा युजानः) चेष्टा करते हुए दो घोड़ों की भांति प्राण-अपान-श्वास प्रश्वासों को युक्त करता हुआ ( विरुक्मता पथा ) विरोचमान दिव्य मार्ग

से–देवयान मार्ग से ( अध्वनः स्यन्ता ) यात्रा के मार्गों का अन्त करते हुए ( सृजानः-स्तोषि ) सम्पन्न करता हुआ स्तुत किया जाता है ॥ ४ ॥

भावार्थ—उपासक जन के जीवन देने वाले प्राण तथा जीवन शक्तिरूप प्राण के श्वास प्रश्वासों को दो घोड़ों की भांति युक्त करता हुआ देवयान मार्ग से जीवन यात्रा के मार्गों को पार करता है अतः वह परमात्मा स्तुत्य है ॥ ४ ॥

**त्वं त्या चिद्वातस्याश्वागा ऋज्रा त्मना वहध्यै ।**
**ययोर्देवो न मर्त्यो यन्ता नकिर्विदाय्यः ॥ ५ ॥**

त्वम् । त्या । चित् । वातस्य । अश्वा । आ । अगाः । ऋज्रा । त्मना । वहध्यै । ययोः । देवः । न । मर्त्यः । यन्ता । नकिः । विदाय्यः ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( त्वं चित् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन्! त्वं हि, चित् पूजायामत्र "आचार्यश्चिदिदं ब्रूयादिति पूजायाम् [ निरु० १ । ४ ] ( वातस्य ) प्राणस्य ( त्या-ऋज्रा-अश्वा ) तावृजुगामिनौ गतिमन्तौ शरीरे व्यापिनौ प्राणापानौ श्वासप्रश्वासौ ( वहध्यै ) वहनाय चालनाय ( त्मना-अगाः ) स्वीयस्वरूपतः–गमयसि 'अन्तर्गतणिजर्थः' ( ययोः-यन्ता ) ययोः प्राणापानयोः श्वासप्रश्वासयोर्यमयिता चालयिता ( देवः-न मर्त्यः ) न मुमुक्षुर्न मरणधर्मा साधारणजनोऽस्ति ( नकिः-विदाय्यः ) न कश्चिद् वेत्ता ज्ञाताऽस्ति ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( त्वं चित ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् । तू ही ( वातस्य ) प्राण के ( त्या-ऋज्रा-अश्वा ) उन ऋजुगामी गतिशील शरीर में व्यापक प्राण अपान–श्वास प्रश्वास ( वहध्यै ) वहने–चलाने के लिए ( त्मना-अगाः ) स्वकीयरूप से चलाता है ( ययोः-यन्ता ) जिन श्वास प्रश्वासों का चलाने वाला ( देवः-न मर्त्यः ) न मुमुक्षु और न मरणधर्मा साधारण जन है ( नकिः-विदाय्यः ) न कोई वेत्ता व ज्ञाता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—प्राण के ऋजुगामी श्वास प्रश्वासों को चलाने के लिए परमात्मा तू ही समर्थ है। तुझ से अतिरिक्त न कोई मुमुक्षु, न साधारण जन, और न कोई इनका ज्ञाता ही है ॥ ५ ॥

**अध ग्मन्तोशना पृच्छते वां कदर्था न आ गृहम् ।**
**आ जग्मथुः पराकाद्दिवश्च ग्मश्च मर्त्यम् ॥ ६ ॥**

अध । ग्मन्ता । उशना । पृच्छते । वाम् । कत्ऽअर्था । नः । आ । गृहम् । आ । जग्मथुः । पराकात् । दिवः । च । ग्मः । च । मर्त्यम् ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अध ) अथ-अनन्तरं जीवनस्यान्तकाले ( उशनाः ) जीवितुं कामयमानाः–इन्द्र आत्मा ( ग्मन्ता पृच्छते ) गच्छन्तौ प्राणापानौ पृच्छति, युवां कथं

गच्छथः ? अत्र तिष्ठतम् ( वाम ) युवाम ( नः ) अस्माकम ( गृहम्-आ ) गृहं देहं प्रति-आगच्छतम् ( मर्त्यम् ) मरणधर्माणम् ( पराकात्-दिवः-ग्मः-च ) दूरतः "पराके दूर नाम" [ निघ० ३ । २६ ] द्युलोकात् तथा पृथिवीलोकादपि "गौः ग्मा पृथिवीनाम" [ निघ० १ । १ ] ( कदर्था-आजग्मथुः ) हे प्राणापानौ किम्प्रयोजनौ खल्वागतवन्तौ-आगच्छतम् ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ– ( अध ) जीवन के अन्तकाल में ( उशनाः ) जीवन की कामना करने वाला आत्मा ( ग्मन्ता पृच्छते ) जाते हुए श्वास प्रश्वासों से पूछता है कि यहाँ ठहरो क्यों जाते हो ? ( वाम् ) तुम दोनों ( नः ) हमारे ( गृहम्-आ ) देहगृह के प्रति आओ ( मर्त्यम ) मरण धर्मा देह से ( पराकात्-दिवः-ग्मः-च ) दूर से द्युलोक से तथा पृथिवीलोक से भी ( कदर्था-आ जग्मथुः ) किस प्रयोजन के लिए आये हो ? ॥ ६ ॥

भावार्थ—जीवन के अन्तकाल में जीवन की कामना करने वाला आत्मा जाते हुए प्राणापानों से पूछता है–तुम क्यों जाते हो ? यहीं ठहरे रहो अर्थात् मरणकाल में भी आत्मा इन प्राणापानों को नहीं त्यागना चाहता । यही चाहता है कि मेरे इस नश्वर देह में प्राण बने रहें । चाहे द्युलोक से चाहे पृथिवीलोक से आये प्राण–अपान किस प्रयोजन के लिए आये हैं यह ठीक ठीक समझ मनुष्य को उनके उपयोग के लिए आचरण करना चाहिए ॥ ६ ॥

आ नं इन्द्र पृक्षसेऽस्माकं ब्रह्मोद्यतम् ।
तत्त्वां याचामहेऽवः शुष्णं यद्धन्नमानुषम् ॥ ७ ॥

आ । नः । इन्द्रः । पृक्षसे । अस्माकम् । ब्रह्म । उत्ऽयतम् । तत् । त्वा । याचामहे । अवः । शुष्णम् । यत् । हन् । अमानुषम् ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! त्वम् ( नः-आ-पृक्षसे ) अस्मान् समन्तात् सम्पर्कयसि–आलिङ्गयसि, अतस्त्वदथम् ( अस्माकं ब्रह्म-उद्यतम् ) अस्माकं मन्त्रं मननीयं स्तवनं समर्पणमस्तु ( तत् ) तस्मात् ( त्वा-अवः शुष्णम् याचामहे ) त्वां रक्षाकरं बलं कामयामहे "शुष्णं बलनाम" [ निघ० २ । ९ ] येन बलेन ( यत्-अमानुष हन् ) यतस्त्वं दैवं बलं प्राप्तोऽसि "हन् हिंसागत्योः" [ अदादिः ] इति गत्यर्थः, यद्वा राक्षसं हसि ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! तू ( नः-आ पृक्षसे ) हमें सब प्रकार से आलिङ्गन करता है, अतः ( अस्माकं ब्रह्म-उद्यतम् ) हमारे मननीय स्तवन तेरे समर्पित हों ( तत ) तिसमे ( त्वा-अवः शुष्णं याचामहे ) तुझ रक्षा करने वाले बल को हम चाहते हैं ( यत्-अमानुष हन् ) जिससे कि तू दैव-बल को प्राप्त है अथवा राक्षस-बल को नष्ट करता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—परमात्मा भलीभांति हमारे साथ सम्पर्क करता है, इसलिए हमारी स्तुति–स्तवन उसके प्रति होना चाहिए । हम उसके सुखमय रक्षण को चाहते हैं । वह दैव-बल रखता है एवं राक्षस बल को नष्ट करता है ॥ ७ ॥

अकर्मा दस्युरभि नो अमन्तुरन्यव्रतो अमानुषः ।
त्वं तस्यामित्रहन् वधर्दासस्य दम्भय ॥ ८ ॥

अकर्मा । दस्युः । अभि । नः । अमन्तुः । अन्यऽव्रतः । अमानुषः । त्वम् । तस्य । अमित्रऽहन् । वधः । दासस्य । दम्भय ॥ ८ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अकर्मा ) यः सत्कर्मशून्यः ( दस्युः ) उपक्षयकर्त्ता ( अमन्तुः ) अन्यस्मै न मानदः स्वयं मर्षितः ( अन्यव्रतः ) अन्यथाचारी कदाचारी ( अमानुषः ) मनुष्यस्वभावाद्भिन्नः ( नः-अभि ) अस्मानभिभवति ( तस्य दासस्य ) तस्य नीचजनस्य ( वधः ) यो वधः–हननसाधनमस्ति ( त्वम्-अमित्रहन् ) त्व क्रूरजनस्य हन्तः परमात्मन् राजन् वा ( दम्भय ) नाशय ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( अकर्मा ) जो सत्कर्मशून्य–धर्मकर्मरहित ( दस्युः ) पीडक तथा (अमन्तुः) दूसरे को मान न देने वाला गर्वित ( अन्यव्रतः ) अन्यथाचारी ( अमानुषः ) मनुष्य स्वभाव से भिन्न ( नः-अभि ) हमारे पर अभिभूत होता है–हमें दबाता है–सताता है ( तस्य दासस्य ) उस नीच जन का ( वधः ) जो हनन साधन है ( त्वम्-अमित्रहन् ) तू क्रूरजन के हन्ता परमात्मन् या राजन् ! ( दम्भय ) उसे नष्ट कर ॥ ८ ॥

भावार्थ—धर्म कर्म रहित, गर्वित, अन्यथाचारी मनुष्य स्वभाव से भिन्न, दूसरों को दबाने वाले–सताने वाले को परमात्मा या राजा नष्ट किया करता है ॥ ८ ॥

त्वं न इन्द्र शूर शूरैरुत त्वोतासो बर्हणा ।
पुरुत्रा ते वि पूर्तयो नवन्त क्षोणयो यथा ॥ ९ ॥

त्वम् । नः । इन्द्र । शूर । शूरैः । उत । त्वाऽऊतासः । बर्हणा । पुरुऽत्रा । ते । वि । पूर्तयः । नवन्त । क्षोणयः । यथा ॥ ९ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( शूर इन्द्र ) हे पापहिंसक *"शूर पापाचरणानां हिंसक"* [ *ऋ० ७ । ३२ । २२ दयानन्द* ] प्रगतिशील परमात्मन् राजन् वा *"शूरः शवतेर्गतिकर्मणः"* [ *निरु० ३ । १३* ] ( त्वं शूरैः-नः ) त्वं पापहिंसकवीरैः प्रगतिशीलैर्वा-अस्मान् रक्षेत्यर्थः ( उत ) अपि ( बर्हणा त्वा-ऊतासः ) परिबर्हणायां पापपरिस्थितौ परिवृद्धहिंसायां सांग्रामिकभूमौ वा त्वया रक्षिताः स्यामेति यावत् ( ते पूर्तयः पुरुत्रा ) तव कामपूर्तयो बहुत्र ( वि नवन्त ) विशेषेण प्राप्यन्ते *"नवति गतिकर्मा"* [ *निघ० २ । १४* ] 'कर्मणि कर्तृप्रत्ययः' ( यथा क्षोणयः ) भूमयो यथा सर्वत्र प्राप्यन्ते । तत्र सर्वत्र भूमिस्थलेषु प्राप्यन्ते ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( शूर इन्द्र ) हे पापहिंसक प्रगतिशील परमात्मन् या राजन् ( त्वं शूरैः-न ) तू पापहिंसकवर्मा या वीरों, प्रगतिशीलों के द्वारा हमारी रक्षा कर ( उत ) तथा

( बर्हणा त्वा-ऊतासः ) परिवृद्ध हिंसा वाली परिस्थिति या संग्राम भूमि में तेरे द्वारा रक्षित होवें ( ते पूर्तयः-पुरुत्रा ) तेरी यहाँ बहुत कामपूर्तियां ( वि नवन्त ) विशेषरूप से प्राप्त होती हैं ( यथा क्षोणयः ) जैसे भूमियां-भूमिस्थल सर्वत्र प्राप्त होती हैं ॥ ९ ॥

भावार्थ—परमात्मा तथा राजा अपनी पराक्रमशक्तियों या सैनिकों के द्वारा पापों या पापियों का संहार करके रक्षा करता है–कठिन से कठिन स्थितियों में भी। तेरी कामपूर्तियों को साधक विशेष रूप से प्राप्त होते हैं जैसे निवास के लिए भूप्रदेश सर्वत्र प्राप्त होते हैं ॥ ९ ॥

त्वं तान् वृ॑त्रहत्ये॑ चोदयो॒ नॄन् का॑र्पा॒णे शू॑र वज्रिवः ।
गुहा॒ यदी॑ क॒वीनां॑ वि॒शां नक्ष॑त्रशवसाम् ॥ १० ॥

त्वम् । तान् । वृ॒त्र॒ऽह॒त्ये॑ । चो॒द॒यः॒ । नॄन् । का॒र्पा॒णे । शू॒र॒ । व॒ज्रि॒ऽवः॒ । गुहा॑ । यदि॑ । क॒वीना॑म् । वि॒शाम् । नक्ष॑त्रऽशवसाम् ॥ १० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( शूर वज्रिवः ) पराक्रमिन्, ओजस्विन् परमात्मन्! यद्वा वज्रवन् राजन्! ( त्वं तान् नॄन् ) त्वं तान् देवविशः-उपासकान् *"नरो ह वै देवविशः"* [ ऐ० २ । ४ ] यद्वा राष्ट्रनायकान् सैनिकान् ( वृत्रहत्ये कार्पाणे ) पापनाशनकार्ये त्वत्कृपापेक्ष्ये, आवरकानामाक्रमणकारिणां हत्या यस्मिन् कृपाणप्रयुक्ते संग्रामे वा ( चोदय ) प्रेरय-उत्साहय ( नक्षत्रशवसां कवीनां विशां गुहा यदि ) अक्षीणधनवता-मध्यात्ममैश्वर्यवतां विदुषां *"शव धननाम"* [ *निघ० २ । १०* ] त्वयि प्रविशतामुपासकानां हृद्गुहां यदा कदापि प्रेरय, यद्वा–अक्षीणबलवतां *"तन्नक्षत्राणां नक्षत्रत्वं यन्न क्षियन्ति"* [ *गो० २ । १ । ८* ] *"शव इति बलनाम"* [ *निघ० २ । ९* ] क्रान्तिकारिणां जनानां गूहनीये गोपनीये स्थले शिविरे यदा कदापि प्रेरय ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( शूर वज्रिवः ) हे पराक्रमशील ओजस्वी परमात्मन्! या वज्रवाले राजन्! ( त्वं तान् नॄन् ) तू उन मुमुक्षु उपासकों या राष्ट्रनायकों सैनिकों को ( वृत्रहत्ये कार्पाणे ) पापनाशक कार्य में अथवा आक्रमणकारी की हत्या जिसमें हो ऐसे कृपाणयुक्त संग्राम में ( चोदय ) प्रेरित कर उत्साहित कर ( नक्षत्रशवसां कवीनां विशां गुहा यदि ) अक्षीण धन वाले, अध्यात्म ऐश्वर्यवाले विद्वानों के तेरे में प्रवेश करते हुए उपासकों के हृदयगृहों में जब कभी तू प्रेरणा कर या अक्षीणबल वालों के क्रान्तिकारी जनों के गूहनीय स्थल–शिविर में जब कभी भी प्रेरणा कर ॥१० ॥

भावार्थ—परमात्मा मुमुक्षुजनों के पापनाशन-कार्य में या राजा आक्रमणकारी की हत्या के अवसर पर कृपाणयुक्त संग्राम में बल की प्रेरणा करता है। अध्यात्म ऐश्वर्यरूप धन वाले विद्वानों को परमात्मा जैसे प्रेरणा देता है ऐसे ही राजा भी बलवान् पुरुषों को प्रेरणा देता है ॥ १० ॥

म॒क्षू ता त॑ इन्द्र दा॒नाप्न॑स आक्षा॒णे शू॑र वज्रिवः ।
यद्ध॒ शुष्ण॑स्य द॒म्भयो॑ जा॒तं विश्वं॑ स॒याव॑भिः ॥ ११ ॥

मक्षु । ता । ते । इन्द्र । दानऽअप्नसः । आक्षाणे । शूर । वज्रिऽवः । यत् । ह । शुष्णस्य । दम्भयः । जातम् । विश्वम् । सयावंऽभिः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**— शूर वज्रिवः-इन्द्र ) हे पराक्रमिन् ओजस्विन् परमात्मन् वज्रास्त्रवन् राजन् वा ( ते दानाप्नसः ) तव मोक्षदानकर्मवतो रक्षणकर्मवतो वा "अप्सः कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] ( ता ) तानि दानकर्माणि रक्षणकर्माणि वा (आक्षाणे) मक्षु ) आश्नुवाने व्याप्नुवाने तव परमात्मन् तव स्वरूपे मोक्षे, तथा राजन् ! तव प्रवर्तमाने सङ्ग्रामे वा "आक्षाणः-आश्नुवानः" [ निरु० ३ । १० ] 'अशूङ् व्याप्तौ ततः शानचि सिप् च बहुल छन्दसि' "सिब्बहुलं लेटि" [ अष्टा० ३ । १ । ३४ ] बहुलग्रहणादन्यत्रापि भवति, मक्षु सद्यः-एव ( शुष्णस्य यत्-ह विश्वं जातम् ) शोषयितुः-पापस्य शत्रोर्वा 'शुष्णस्य शोषयितुः' [ निरु० ५ । १६ ] "शुष्णस्य शोषकस्य शत्रोः" [ ऋ० १ । १२१ । १० दयानन्दः ] यत् खलु समस्तं प्रसिद्ध रूपं बलं वा तत् ( सयावभिः-दम्भयः ) "ये समानं यान्ति ते सयावानस्तैः" [ ऋ० १ । ४४ । १३ दयानन्दः ] स्वसमानगुणैरुपासके प्राप्तैर्यद्वा स्वसमान-योद्धृभिर्नाशय-नाशयसि वा । "दम्भय-छिन्धि" [ ऋ० १ । ५४ । ६ दयानन्दः ] ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( शूर वज्रिवः-इन्द्र ) हे पराक्रमी ओजस्वी परमात्मन् ! या वज्रास्त्र वाले राजन् ! ( ते दानाप्सः ) तेरे मोक्ष दान कर्म वाले के या रक्षण कर्म वाले के ( ता ) वे दानकर्म ( आक्षाणे मक्षु ) व्याप्त होते हुए तेरे स्वरूप या मोक्ष में तथा हे राजन् ! तेरे प्रवर्तमान संग्राम में तुरन्त ( शुष्णस्य यत्-ह विश्वं जातम् ) शोषण करने वाले पाप या शत्रु के समस्त प्रसिद्ध रूप या बल को ( सयावभिः- दम्भयः ) जो समान जाते हैं, उपासकों में प्राप्त स्वसमान गुणों द्वारा या समान योद्धाओं द्वारा नष्ट कर ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—ओजस्वी तथा पराक्रमी परमात्मा या राजा अपने मोक्षप्रदायक कर्मों द्वारा रक्षण करता है। व्याप्त हुआ या प्राप्त हुआ शोषण करने वाले पापों या शत्रुओं को वह नष्ट करता है ॥ ११ ॥

**माकुध्र्यगिन्द्र शूर वस्वीरस्मे भूवन्नभिष्टयः ।**
**वयं वयं त आसां सुम्ने स्याम वज्रिवः ॥ १२ ॥**

मा । अकुध्र्यक् । इन्द्र । शूर । वस्वीः । अस्मे इति । भुवन् । अभिष्टयः । वयम्ऽवयम् । ते । आसाम् । सुम्ने । स्याम । वज्रिऽवः ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( शूर इन्द्र ) हे पराक्रमिन् परमात्मन् राजन् वा ( अस्मे ) अस्माकम् ( वस्वीः-अभिष्टयः ) वासयित्रीः-अभिकांक्षाः ( मा-अकुध्र्यक्-भूवन् ) मा-अकिञ्चित्कर्यः-अभवन् न व्यर्था भवन्तु ( वयं वयम् ) अवश्यं वयं सर्वे ( वज्रिवः ) ओजस्विन् ( ते-आसां सुम्ने स्याम ) आसामभिष्टीनां सुखे वयं स्याम ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ— ( शूर इन्द्र ) हे पराक्रमी परमात्मन् या राजन् ! ( अस्मे ) हमारी ( वम्वीः- अभिष्टयः ) अत्यन्त बसाने वाली अभिकांक्षायें ( मा अकुध्यक् भूवन् ) अकिंचित्कर न होवें-व्यर्थ न जावें ( वयं वयम् ) अवश्य हम सब ( वज्रिवः ) हे ओजस्वी परमात्मन् या राजन् ! ( ते आसां सुम्ने स्याम ) इन अभिकांक्षाओं के तेरे प्रदान किये सुख में निरन्तर रहें ॥ १२ ॥

भावार्थ—पराक्रमी परमात्मा या राजा हमारी बसाने वाली आकांक्षाओं को व्यर्थ नहीं जाने देता । हम सब परमात्मा तथा राजा के दिये हुए आकांक्षा-सुख में निरन्तर बने रहें ॥ १२ ॥

अस्मे ता त इन्द्र सन्तु सत्याऽहिंसन्तीरुपस्पृशः ।
विद्याम यासां भुजो धेनूनां न वज्रिवः ॥ १३ ॥

अस्मे इति । ता । ते । इन्द्र । सन्तु । सत्या । अहिंसन्तीः । उपऽस्पृशः । विद्याम । यासाम् । भुजः । धेनूनाम् । न । वज्रिऽवः ॥ १३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( वज्रिवः-इन्द्र ) हे ओजस्विन् परमात्मन् राजन् वा ( ते ) तव ( उपस्पृश ) ताः-दयास्पर्शाः-दयादृष्टयः ( अहिंसन्तीः ) हिंसां न कुर्वन्त्यः कल्याणकारिण्यः ( ताः-अस्मे सत्याः सन्तु ) अस्मभ्यं सफलाःभवन्तु ( यासां भुजः ) यासां भागान् ( विद्याम ) प्राप्नुयाम ( धेनूनां न ) गवां दुग्धधारा इव ॥ १३ ॥

भाषान्वयार्थ—( वज्रिवः इन्द्र ) हे ओजस्वी परमात्मन् या राजन् ( ते ) तेरी ( उपस्पृशः ) दयास्पर्श—दयादृष्टियां ( अहिंसन्तीः ) न दुख देने वाली कल्याणकारी हैं ( ताः अस्मे सत्याः सन्तु ) वे हमारे लिए सफल हों ( यासां भुजः ) जिनके भोग ( विद्याम ) हम प्राप्त करें ( धेनूनां न ) गौवों को दुग्धधारा के समान ॥ १३ ॥

भावार्थ—परमात्मा या राजा के दयासम्पर्क या दयादृष्टियां उपासकों या प्रजाओं के लिए कल्याणकारी हुआ करती हैं । वे जीवन में सफलता को लाती हैं और गौवों से प्राप्त होने वाले दूध की भांति भाग दिलाती हैं ॥ १३ ॥

अहस्ता यदपदी वर्धत क्षाः शचीभिर्वेद्यानाम् ।
शुष्णं परि प्रदक्षिणिद्विश्वायवे नि शिश्नथः ॥ १४ ॥

अहस्ता । यत् । अपदी । वर्धत । क्षाः । शचीभिः । वेद्यानाम् । शुष्णम् । परि । प्रऽदक्षिणित् । विश्वऽआयवे । नि । शिश्नथः ॥ १४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यत्-अहस्ता-अपदी क्षाः ) हस्ताभ्यां न ग्रहीतुं योग्या न पद्भ्यां प्राप्तुं योग्या तथाभूता क्षाः-भूमिः-अध्यात्मभूमिः 'सुपां सुपो भवन्तीति" सुस्थाने जस् ( वेद्यानां शचीभिः-वधते ) वेदितव्याभिः-निवेदनीयाभिः विभक्तिव्यत्ययः "वेद्याभिर्वेदितव्याभिः" [ निरु० २ । २१ ] वाग्भिः "शचीति वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] परमात्मनः-उत्तमस्तुतिभिवर्धते सम्यङ् निष्पद्यते ( शुष्णं परि प्रदक्षिणित् ) शोषयितारं

बन्धनकर्त्तारं रागादिकं पापं त्वमिन्द्र परमात्मा परतः प्रदक्षिणमेत्य सर्वतः परिभूय ( विश्वायवे ) स्तोतॄणां पूर्णायुर्दानाय ( नि शिश्नथः ) हंसि "श्नथयति वधकर्मा" [ निघ० २ । १३ ]

तथा—

( यत्-अहस्ता-अपदी क्षाः ) या हस्ताभ्यां न ग्रहीतुं योग्या न हस्तयोर्बन्धनयोग्या न च पादयोर्बन्धनयोग्या राष्ट्रप्रजा यद्वा न हस्ताभ्यां कृषिकरणयोग्या न पद्भ्यां यात्राकरणयोग्या तथाभूता सकण्टका भूमिः ( वेद्यानां शचीभिः ) वेदितव्याभिः प्रजाभिः-नीतिभिः कर्मभिर्वा "शची प्रज्ञानाम" [ निघ० ३ । ९ ] "शची कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] ( वधते ) संवर्धते सुखसम्पन्ना सम्पद्यते ( शुष्णं परि प्रदक्षिणित् ) शोषकं प्रजाघातकं चौरादिकं हिंसकं दुर्भिक्षं दुष्कालं परितोऽभिशाध्य ( विश्वायवे ) सर्वजनाय सर्वान्नाय वा ( नि शिश्नथः ) नाशय ॥ १४ ॥

भाषान्वयार्थ—( यत्-अहस्ता अपदी क्षाः ) जो दोनों हाथों से न ग्राह्य, न पैरों से प्राप्त होने योग्य, ऐसी अध्यात्मभूमि ( वेद्यानां शचीभिः-वर्धते ) वेदितव्य निवेदन करने योग्य स्तुतियों द्वारा परमात्मा साक्षात् होता है ( विश्वायवे ) पूर्ण आयु प्राप्त कराने के लिए ( शुष्णं परि प्रदक्षिणित् ) शोषण करने वाले—बन्धन करने वाले राग आदि पापों को परमात्मा सब ओर से दबाकर ( निशिश्नथः ) नष्ट करता है ॥ १४ ॥

अथवा—

( यत्-अहस्ता अपदी-क्षाः ) जो हाथों से बन्धन में न करने योग्य, और न पैरों से बन्धन में करने योग्य राष्ट्रप्रजा अथवा न हाथों द्वारा कर्षण योग्य—खेती करने के अयोग्य न पैरों द्वारा यात्रा करने योग्य ऐसी सकण्टका भूमि ( वेद्यानां शचीभिः-वर्धते ) वेदितव्य प्रज्ञाओं तथा कर्मों द्वारा सुखसम्पन्न होती है—बढ़ती है ( विश्वायवे ) सर्वजन के जीवनार्थ ( शुष्णं परि प्रदक्षिणित् ) शोषक प्रजाघातक चोर आदि हिंसक तथा दुर्भिक्ष को सब ओर से शोधकर ( नि शिश्नथः ) राजा नष्ट करता है ॥ १४ ॥

भावार्थ—जो हाथों से न ग्रहण करने योग्य, न पैरों से प्राप्त करने योग्य अध्यात्मभूमि—योगभूमि होती है वह निवेदन करने योग्य स्तुतियों द्वारा बढ़ती है—सम्पुष्ट होती है। मोक्ष सम्बन्धी आयु को प्राप्त कराने के लिए परमात्मा बन्धनकारक रागादि को सर्वथा नष्ट कर देता है एवं राजा जो प्रजा न हाथों और न पैरों से बन्धन के योग्य-अनुशासनरहित है और जो भूमि हाथों से खेती करने के अयोग्य और पदयात्रा के अयोग्य कण्टकाकीर्ण है, उस ऐसी प्रजा एवं भूमि को राजा उपयोगी बनाता है ज्ञानशिक्षाओं से या विविध उपायों से। जो प्रजाओं में या राष्ट्रभूमि में औरों का शोषण करने वाले चोर आदि या दुर्भिक्ष कदाचित् आ जायें उन्हें नष्ट करता है ॥ १४ ॥

**पिबापिबेदिन्द्र शूर सोमं मा रिषण्यो वसवान् वसुः सन् ।**
**उत त्रायस्व गृणतो मघोनो महश्च रायो रेवतस्कृधी नः ॥ १५ ॥**

पिबऽपिब । इत् । इन्द्र । शूर । सोमम् । मा । रिषण्यः । वसवान । वसुः । सन् ।
उत । त्रायस्व । गृणतः । मघोनः । महः । च । रायः । रेवतः । कृधि । नः ॥१५॥

संस्कृतान्वयार्थः—( शूर वसवान इन्द्र ) हे पराक्रमिन् वसमान ! स्वानन्द-गुणैरस्मानाच्छादयन् परमात्मन् ! राजन् वा । *"वस आच्छादने"* [ अदादिः ] *"अत्र बहुलं छन्दसीति शपो लुङ् न शानचि व्यत्ययेन मकारस्य वकारः"* [ ऋ० १ । ६० । २ । दयानन्दः ] त्वम् ( वसुः सन् ) मोक्षे वासयिता राष्ट्रे वासयिता सन् ( मा रिषण्यः ) नास्मान् हिंसीः ( सोमं पिब पिब ) अध्यात्मयज्ञे-उपासनारसं पिब; राष्ट्रभूमौ समुत्पन्नमन्नभागं पुनः पुनः स्वीकुरु ( उत ) अपि च ( नः-गृणतः-मघोनः-त्रायस्व ) अस्मान् स्तुवतोऽध्यात्मयज्ञवतः, यद्वा प्रशंसतः, श्रेष्ठकर्मवतः, कृषियज्ञवतः *"यज्ञेन मघवान्"* [ तै० ४ । ४ । ८ । १ ] ( च ) तथा ( महः-रायः-रेवतः-कृधि ) महता राया-महता मोक्षैश्वर्येण मोक्षैश्वर्ययुक्तान् कुरु यद्वा महताऽन्नादिधनेन धनिनः कुरु । 'महः-रायः' उभयत्र तृतीया-स्थाने षष्ठी व्यत्ययेन ॥ १५ ॥

भाषान्वयार्थ—( शूर वसवान-इन्द्र ) हे पराक्रमी अपने गुणों से आच्छादित करने वाले परमात्मन् या राजन् ! ( वसुः-सन् ) तू मोक्ष में बसाने वाला होता हुआ या राष्ट्र में बसाने वाला होता हुआ ( मा रिषण्यः ) हमें हिंसित न कर ( सोमं पिब पिब ) अध्यात्मयज्ञ में उपासना रस का पुनः पुनः पान कर या राजसूययज्ञ में हमारे दिये सोमरस को पी तथा राष्ट्रभूमि में सम्यगुत्पन्न अन्नभाग को पुनः पुनः स्वीकार कर ( उत ) तथा ( नः-गृणतः-मघोनः-त्रायस्व ) हमें स्तुति करने वालों को–कृषि करने वालों को ( च ) और ( महः-रायः-रेवतः कृधि ) महान् मोक्ष–ऐश्वर्ययुक्त कर या महत् अन्नादि धन से धनी कर ॥ १५ ॥

भावार्थ—अपने गुणों से आच्छादित करने वाला परमात्मा तथा राजा उपासकों तथा प्रजाओं को बसाने वाला होता है । उपासकों के उपासना-रस को स्वीकार करता है तथा राजा राजसूययज्ञ में प्रजा द्वारा दिये सोमरस तथा भूमि में उत्पन्न अन्नादि भार को स्वीकार करता है । परमात्मा की स्तुति करने वाले उपासकों की परमात्मा रक्षा करता है और उन्हें मोक्ष प्रदान करता है । राजा भी श्रेष्ठाचारी जनों की रक्षा करता है और उन्हें सम्पन्न बनाता है ॥ १५ ॥



बलेषु ( आसम् ) अहं वर्त्तमानोऽस्मि ( मे सतः-मघवानः-आसन् ) तादृशभूतस्य मम प्राप्तये यज्ञवन्तोऽध्यात्मयज्ञं कुर्वाणा उपासका भवन्ति सन्ति ( वा-इत्- ) अथ चैव ( क्षेमे ) उपासकानां कल्याणनिमित्तं "निमित्तसप्तमी" ( आभु सन्तम् ) तमाभवन्तमाक्रमणकारिणं महत्पापं पापिनं वा ( जिनामि ) अभिभवामि निर्बलीकरोमि पुनश्च ( तं पादगृह्य पर्वते प्रक्षिणाम् ) पादौ गृहीत्वेव पर्ववति विषमस्थाने प्रक्षिपामि सञ्चूर्णयामि ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( यत् ) जिससे ( अज्ञातेषु वृजनेषु ) अन्यों के द्वारा न जानने योग्य बलों में ( आसम् ) मैं वर्तमान हूँ ( मे-सतः-मघवानः-आसन् ) उस मेरी प्राप्ति के लिये अध्यात्म यज्ञ करने वाले उपासक हैं ( वा-इत् ) और ( क्षेमे ) उपासकों के कल्याणनिमित्त ( आभु सन्तम् ) आक्रमणकारी महान् पाप या पापी को ( जिनामि ) निर्बल करता हूँ—दबाता हूँ ( तं पादगृह्य पर्वते प्रक्षिणाम् ) उसे पैरों में बांध जैसे निष्क्रिय करके पर्ववाले विषमस्थान—गहन कष्टमय स्थान में फेंकता हूँ—नष्ट करता हूँ ॥ ४ ॥

भावार्थ—परमात्मा के बल अनन्त हैं जो कि मनुष्यों द्वारा न जानने योग्य हैं। अध्यात्म यज्ञ करने वाले उपासक उसे जानते हैं—मानते हैं। उनके कल्याण के निमित्त आक्रमणकारी पाप और पापी को अपने अज्ञात बलों से वह नष्ट भ्रष्ट कर देता है ॥ ४ ॥

न वा उ मां वृजने वारयन्ते न पर्वतासो यदहं मनस्ये ।
मम स्वनात्कृधुकर्णो भयात एवेदनु द्यून्किरणः समेजात् ॥ ५ ॥

न । वै । ऊँ इति । माम् । वृजने । वारयन्ते । न । पर्वतासः । यत् । अहम् । मनस्ये । मम । स्वनात् । कृधुऽकर्णः । भयाते । एव । इत् । अनु । द्यून् । किरणः । सम् । एजात् ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( न वा-उ ) नैव ( वृजने ) बलप्रसङ्गे ( मां वारयन्ते ) मां केचिदपि निवारयन्ते बलप्रदर्शनान्निवृत्तं कर्त्तुं शक्नुवन्ति ( यत्-अहं मनस्ये ) यत् खल्वहं कर्त्तुमिच्छामि तस्मात् ( पर्वतासः-न ) पर्वताः पर्वतसदृशा बलवन्तो नावरोद्धुं समर्थाः ( मम स्वनात् ) मम—आदेशाच्छासनात् ( कृधुकर्णः-भयाते-एव-इत् ) अल्पकर्णः—अल्पेन्द्रियशक्तिकः पापिजनः "*कृधिवति ह्रस्वनाम*" [ *निरु० ६ । ३* ] बिभेति ( किरणः-अनुद्यून् समेजात् ) किरणवान् सूर्यः "अकारो मत्वर्थीयोऽत्र" सर्वदिनानि प्रति "*द्युः-अहर्नाम*" [ *निघं० १ । ६* ] सम्यक् स्वगतिं करोति स्वकार्यं करोति प्रकाशते ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( न वा-उ ) न ही ( वृजने ) बल प्रसंग में ( मां वारयन्ते ) कोई भी मुझे बल प्रदर्शन से हटा सकते हैं ( यत्-अहं मनस्ये ) जो मैं करना चाहता हूँ उससे ( पर्वतासः-न ) पर्वत समान बल वाले भी रोकने में समर्थ नहीं है ( मम स्वनात् ) मेरे आदेश से—शासन से ( कृधुकर्णः-भयाते-एव-इत् ) अल्पकान वाला—अल्पेन्द्रियशक्ति वाला पापी जन भय

करता ही है ( किरणः-अनुद्यून् समेजात् ) प्रचण्ड किरणों वाला सूर्य भी प्रतिदिन–दिनोंदिन सम्यक् गति करता है–अपना कार्य करता है–प्रकाश करता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—परमात्मा को उसके बल प्रदर्शन से कोई हटा नहीं सकता। पर्वत जैसे महान् बलवान् भी उसको रोक नहीं सकते। सूर्य भी उसके अधीन चमकता है प्रकाश देता है और अल्पशक्ति वाला जीवात्मा उससे भय खाता है–कर्मों के अनुसार फलों को भोगता ही है ॥ ५ ॥

दर्शन्न्वत्र शृतपाँ अनिन्द्रान्बाहुक्षदः शरवे पत्यमानान् ।
घृषुं वा ये निनिदुः सखायमध्यू न्वेषु पवयो ववृत्युः ॥ ६ ॥

दर्शम् । नु । अत्र । शृतऽपान् । अनिन्द्रान् । बाहुऽक्षदः । शरवे । पत्यमानान् । घृषुम् । वा । ये । निनिदुः । सखायम् । अधि । ऊँ इति । नु । एषु । पवयः । ववृत्युः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अत्र ) अस्मिन् बलप्रयोगप्रसंगे ( शरवे पत्यमानान् ) हिंसकशस्त्रक्षेपणहेतवे प्रयतमानान्–आक्रमणकारिणः ( अनिन्द्रान् ) इन्द्रं माममन्यमानान् नास्तिकान् ( शृतपान् ) अन्येषां पक्वानि परिपुष्टानि मांसरक्तादीनि ये पिबन्ति-भक्षयन्ति तान् "शृतं पाके" [ अष्टा० ६ । १ । २७ ] ( दर्शम् ) पश्यामि ( वा ) अथ च ( घृषुं सखायम् ) तैर्नास्तिकैर्दुष्टैः सह संघर्षयितारं सखायमास्तिकं जनं चापि पश्यामि ( ये निनिदुः ) ये मां निन्दन्ति–न स्तुवन्ति-कृतघ्नतां कुर्वन्ति ( एषु ) एतेषु ( उ नु ) अवश्यं क्षिप्रम् ( पवयः-ववृत्युः ) मम वज्राः "*पविः-वज्रनाम*" [ *निघ०* २ । २० ] वर्त्तन्ते–प्रवर्त्तन्ते–पतन्ति ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अत्र ) इस बलप्रयोग प्रसंग में ( शरवे पत्यमानान् ) हिंसक बाण फेंकने के हेतु प्रयत्न करते हुए–आक्रमणकारी ( अनिन्द्रान् ) मुझ इन्द्र परमात्मा के न मानने वाले–नास्तिक ( शृतपान् ) दूसरों के मांस रक्तादि पीने खाने वालों को ( दर्शम् ) मैं देखता हूँ–जानता हूँ। ( वा ) और ( घृषु सखायम् ) उन नास्तिक दुष्टों के साथ संघर्ष करने वाले सखा–आस्तिक जन को भी देखता हूँ–जानता हूँ। ( ये निनिदुः ) जो मेरी निन्दा करते हैं मेरी स्तुति नहीं करते हैं–कृतघ्नताका आचरण करते हैं ( एषु ) इनके ऊपर ( उ नु ) अवश्य शीघ्र ( पवयः-ववृत्युः ) मेरे वज्र गिरते हैं ॥ ६ ॥

भावार्थ—नास्तिक आक्रमणकारी दूसरों का रक्त, मांस पीने खाने वाले जनों को परमात्मा देखता है–जानता है और उनका विरोध करने वाले आस्तिक जन को भी जानता है, वह सर्वज्ञ परमात्मा दुष्टों पर प्रहार करता है ॥ ६ ॥

अभूर्वौक्षीर्व्यु१ आयुरानड् दर्षन्नु पूर्वो अपरो नु दर्षत् ।
द्वे पवस्ते परि तं न भूतो यो अस्य पारे रजसो विवेष ॥ ७ ॥

अभूः । ॐ इति । औक्षीः । वि । ॐ इति । आयुः । आनट् । दर्षत् । नु । पूर्वः । अपरः । नु । दर्षत् । द्वे इति । पवस्ते इति । परि । तम् । न । भुतः । यः । अस्य । पारे । रजसः । विवेष ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अभूः-उ-औक्षीः ) अनुत्पन्नपरमात्मन् ! त्वमेव संसार-बीजमव्यक्तं प्रकृत्याख्यं सिञ्चसि तथा ( आयुः-आनट् ) आयुष्मन्तं जीवनवन्तं जीवन-धारणस्वभावकमात्मानम्, 'अत्र मतुब्लोपश्छान्दसः' व्याप्नोषि, तत्र व्याप्तोऽसि, अतएव ( दर्षत्-नु पूर्वः ) त्वं पूर्वः प्रथमतः क्षिप्रं तत् संसारबीजमव्यक्तं दृणासि, छिन्नभिन्नं करोषि 'पुरुषव्यत्ययः' (अपरः-नु दर्षत्) अन्यस्तद्बीजं किमु तद्बीजं दृणाति–इति वितर्कः, नैवापरो दृणाति "नु वितर्के" [ अव्ययार्थनिबन्धनम् ] ( यः-अस्य रजसः पारे विवेष ) अस्य संसारस्य तद्बीजस्य वा पारेऽपि व्याप्नोषि 'पुरुषव्यत्ययः' (तं द्वे पवस्ते न परिभूतः) तं त्वां परमात्मानं ये द्वे प्रापणशीले जडचेतनात्मके जीवप्रकृती न परिभवतः । त्वमेव ते उभे परिभवसि त्वमेव संसारबीजं विभक्तं करोषि, त्वमेव जीवनवन्तं व्याप्नोषि तत्र व्याप्य कर्मफलं प्रयच्छसि ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( अभूः-उ-औक्षीः ) हे स्वयम्भू परमात्मन् ! तू ही संसार के बीज भूत अव्यक्त प्रकृति को सींचता है तथा ( आयुः-आनट् ) आयु वाले–जीवन धारण के स्वभाव वाले आत्मा को व्याप्त है इसीलिये ( दर्षत्-नु-पूर्वः ) तू प्रथम से तुरन्त संसार-बीज अव्यक्त प्रकृति को छिन्न भिन्न–विभक्त करता है ( अपरः-नु दर्षत् ) अन्य उस बीज को क्या कोई छिन्न भिन्न कर सकता है अर्थात् नहीं ( यः-अस्य रजसः पारे विवेष ) जो इस संसार तथा संसार के बीज रूप प्रकृति के पार–बाहर भी व्याप्त हो रहा है ( तं द्वे पवस्ते न परिभूतः ) उस तुझ परमात्मा को वे दोनों प्रापणशील आश्रय पाने वाले जड़ प्रकृति और चेतन जीवात्मा स्ववश नहीं कर सकते तू ही उन दोनों को स्ववश करता है । तू ही संसार के बीज प्रकृति को विभक्त करता है और तू ही जीवात्मा को व्याप्त है तथा व्याप्त होकर कर्म फल को प्रदान करता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—परमात्मा संसार के बीज रूप अव्यक्त प्रकृति को सींचता है । अपनी शक्ति से सींचकर वृक्ष बनाता है और जीवन धारण वाले आत्मा को भी व्याप्त होता है । जो परमात्मा संसार तथा प्रकृति के भी बाहर है । इन दोनों प्रकृति और जीवात्मा को स्ववश किये हुए है । इसीलिये वह प्रकृति को विभक्त कर संसार को बनाने में और जीवात्मा को कर्म फल देने में समर्थ है ॥ ७ ॥

गावो यवं प्रयुता अर्यो अक्षन् ता अपश्यं सहगोपाश्चरन्तीः ।
हवा इदर्यो अभितः समायन्कियदासु स्वपतिश्छन्दयाते ॥ ८ ॥

गावः । यवम् । प्रऽयुताः । अर्यः । अक्षन् । ताः । अपश्यम् । सहऽगोपाः । चरन्तीः । हवाः । इत् । अर्यः । अभितः । सम् । आयन् । कियत् । आसु । स्वऽपतिः । छन्दयाते ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( प्रयुताः-गावः- यवम्-अक्षन् ) प्रकृष्टभावेन मिश्रिता गावो धेनवो घासं खादन्ति ( ताः-सहगोपाः-चरन्तीः-अर्यः-अपश्यम् ) ता गोपालेन सह चरन्तीरहं स्वामी जगदीशः पश्यामि ( ह्वाः-इत् अर्यः-अभितः-सम्-आयन् ) ता ह्वानार्हा गावः-अयं स्वामिनं सर्वतः समागच्छन्ति ( आसु कियत् स्वपतिः-छन्दयाते ) आसु गोषु स्वपतिर्गोपतिः कियत् कतिविधं स्नेहकार्यं भावयति, इति तद्वदहमर्यः परमात्मा स्वस्तोतॄन् स्नेहेन गोपरूपेण सम्मेलनं भुञ्जानान् पश्यामि ते स्तोतारोऽपि मां स्वामिनमाश्रिता भवन्ति-इत्यपि खल्वहं रक्षणं ददामि ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( प्रयुताः-गावः-यवम्-अक्षन् ) उत्तम रुचि से युक्त हो गौएँ घास खाती हैं ( ताः-सहगोपाः- चरन्तीः-अर्यः-अपश्यम् ) गोपाल सहित चरती हुई गौओं को मैं स्वामी—जगदीश देखता हूँ—जानता हूँ ( ह्वाः-इत्-अर्यः-अभितः-सम्-आयन् ) वे पुकारने योग्य-पुकारी जाती हुई गौएँ गोपालक स्वामी के सब ओर से पास आ जाती हैं ( आसु कियत् स्वपतिः-छन्दयाते ) इन गौओं में गोपालक कितने ही स्नेह व्यवहारों को भावित करता है—प्रदर्शित करता है। इसी प्रकार मैं सब का स्वामी परमात्मा स्नेह से समागम लाभ करने वाले अपने स्तोता जनों को देखता हूं। वे स्तुति करने वाले भी मुझ स्वामी के आश्रित होते हैं। मैं उन्हें रक्षण प्रदान करता हूं ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—गौएँ जैसे चरती हुई अपने गोपाल स्वामी द्वारा पुकारी जाती हुई उसके पास पहुँचती हैं। वह उन्हें अनेक प्रकार के स्नेह भाव प्रदर्शित करता है। उसी प्रकार स्तुति करने वाले उपासक जन परमात्मा के प्रति स्नेह भाव को रखते हुए व उसके स्नेह के भागी बनते हैं ॥ ८ ॥

**सं यद्वयं यवसादो जनानामहं यवाद उर्वज्रे अन्तः ।**
**अत्रा युक्तोऽवसातारमिच्छादथो अयुक्तं युनजद्ववन्वान् ॥ ९ ॥**

सम् । यत् । वयम् । यवसऽअदः । जनानाम् । अहम् । यवऽअदः । उरुऽअज्रे । अन्तरिति । अत्र । युक्तः । अवऽसातारम् । इच्छात् । अथो इति । अयुक्तम् । युनजत् । ववन्वान् ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( जनानाम् ) जन्यमानानां मध्ये ( यत्-वयं यवादः ) यतो वयमन्नभोक्तारो मनुष्या "यवं दुहन्ता अन्नं दुहन्तो [ निरु० ६ । २६ ] ( यवसादः ) घासस्य भोक्तारो गवादयः पशवश्च तेषां सर्वेषां ( उर्वज्रे-अन्तः ) महत्प्रापणस्थाने-अन्तः-हृदये ( अहम् सम् ) अहं परमात्मा सम्यग् विराजे ( अत्र युक्तः ) अत्र हृदये युक्तः सन् ( अवसातारम्-इच्छात् ) सहयोगभाजिनमुपासक इच्छेत् ( अथो ) अथ च ( ववन्वान् ) सम्भजमानः सम्भजनहेतोः ( अयुक्तं युनजत् ) अयोगिनं योगमनपेक्षमाणं मनो योजयेत् ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( जनानाम् ) उत्पन्न हुओं के मध्य में ( यत्-वयं यवादः ) जिससे कि हम अन्न खाने वाले मनुष्य ( यवसादः ) घास खाने वाले गौ आदि पशु हैं—उन सबके ( उर्वज्रे-अन्तः ) महान् प्राप्ति स्थान हृदय में ( अहम्-सम् ) मैं परमात्मा सम्यक् विराजमान हूं। ( अत्र युक्तः ) इस हृदय में युक्त हुआ हूं ( अवसातारम्-इच्छात् ) मुझ सहयोगी परमात्मा की उपासक इच्छा करे ( अथो ) और ( ववन्वान् ) सङ्ग को चाहता हुआ—चाहने के हेतु ( अयुक्तं युनजत् ) योग में न लगे अर्थात् अस्थिर मन को युक्त करे ॥ ९ ॥

भावार्थ—उत्पन्न हुए प्राणियों, अन्न खाने वाले मनुष्यों और घास खाने वाले पशुओं के हृदय में परमात्मा विराजमान है। उस सहयोगी परमात्मा को समागमार्थ चाहे और मनको उसके अन्दर जोड़े—लगावे ॥ ९ ॥

अत्रेदु मे मंससे सत्यमुक्तं द्विपाच्च यच्चतुष्पात्संसृजानि ।
स्त्रीभिर्यो अत्र वृषणं पृतन्यादयुद्धो अस्य वि भजानि वेदः ॥ १० ॥

अत्र । इत् । ऊँ इति । मे । मंससे । सत्यम् । उक्तम् । द्विऽपात् । च । यत् । चतुःऽपात् । सम्ऽसृजानि । स्त्रीभिः । यः । अत्र । वृषणम् । पृतन्यात् । अयुद्धः । अस्य । वि । भजानि । वेदः ॥ १० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अत्र-इत्-उ ) अस्मिन् वर्त्तमाने जन्मन्येवावश्यम् ( मे-उक्तं सत्यं मंससे ) मम-उक्तं सत्यवचनं त्वं जानासि ( यत् द्विपात्-च चतुष्पात् ) यत् द्विपात् तथा चतुष्पात् प्राणी वर्त्तते ( संसृजानि ) सर्वमहं परमात्मा-उत्पादयामि ( अत्र यो वृषणं पृतन्यात् ) अस्मिन् संसारे यो मां बलवन्तं प्रति शत्रुतामाचरेत् सः ( स्त्रीभिः ) स्त्रीभिरिव बलहीनैः पुरुषैः समानोऽस्ति। ( अयुद्धः-अस्य वेदः-वि भजानि ) अहं युद्धं न कुर्वन्नप्यस्य धनबलादिकं विभक्तमर्थात् तस्मात् पृथक् करोमि ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( अत्र-इत्-उ ) इस जन्म में ही निश्चय ( मे-उक्तं सत्यं मंससे ) मेरे उक्त सत्य वचन को तू जानता है ( यत् द्विपात्-च चतुष्पात् ) दो पैर वाला और चार पैर वाला जो प्राणी है ( संसृजानि ) उस सबको मैं परमात्मा उत्पन्न करता हूँ। ( अत्र यो वृषणं पृतन्यात् ) इस संसार में मुझ बलवान् के प्रति जो शत्रुता करता है वह ( स्त्रीभिः ) स्त्रियों-बलहीन पुरुषों के समान है ( अयुद्धः-अस्य वेदः-वि भजानि ) मैं युद्ध न करते हुए भी इसके धन बलको उससे अलग कर देता हूं ॥ १० ॥

भावार्थ—मनुष्य को यह बात निश्चय जाननी चाहिये कि दो पैर वाले और चार पैर वाले सभी प्राणी मात्र को परमात्मा उत्पन्न करता है। जो उस के प्रति विरोध करता है वह उसे धन और बल से विहीन कर देता है ॥ १० ॥

यस्यानक्षा दुहिता जात्वास कस्तां विद्वाँ अभि मन्याते अन्धाम् ।
कतरो मेनिं प्रति तं मुचाते य ईं वहाते य ईं वा वरेयात् ॥ ११ ॥

यस्य । अनक्षा । दुहिता । जातु । आस । कः । ताम् । विद्वान् । अभि । मन्याते । अन्धाम् । कतरः । मेनिम् । प्रति । तम् । मुचाते । यः । ईम् । वहति । यः । ईम् । वा । वरेऽयात् ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यस्य-अनक्षा दुहिता-जातु-आस ) यस्याश्रये-अक्षिहीना-द्रष्टृशक्तिहीना-ज्ञानशून्या प्रकृतिर्दुहिता जीववर्गीय विविधभोगानां दोग्ध्री सा कदाचित् प्रलयकाले ह्यासीत् ( ताम्-अन्धाम्-कः-विद्वान्-अभि मन्याते ) तामन्धामिव प्रकृतिं को विद्वानभिजानाति-सर्वथा जानाति न कश्चनेत्यर्थः ( कतरः-तं मेनिं प्रति मुचाते ) तं वज्ररूपम् *"मेनिः-वज्रनाम"* [ *निघ० २ । २०* ] प्रति मुचाते-त्यजति-त्यजेत् ( यः-ईं वहति ) य एव वोढुं समर्थो भवति ( यः-ईं वा वरेयात् ) यश्च खलु स्वाधीने वृणुयात्-वर्त्तुं शक्नुयात् ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यस्य-अनक्षा दुहिता ) जिसके आश्रय नेत्र-हीन दर्शनशक्तिहीन-ज्ञान-शून्य जीवमात्र के लिये भांति-भांति के भोगो को दोहने वाली प्रकृति ( जातु-आस ) किसी समय अर्थात् प्रलय काल में वर्त्तमान थी ( ताम्-अन्धां कः-विद्वान्-अभि मन्याते ) उस अन्धी जैसी प्रकृति को कौन सर्वथा जानता है अर्थात् कोई नहीं जानता । ( कतरः-तं मेनिं प्रति मुचाते ) कौन ही उस वज्र जैसी प्रकृति से मुक्त होवे ( यः-ईं वहति ) जो इसको वहन-सहन करने में समर्थ होता है ( यः-ईं वा वरेयात् ) जो इसे स्वाधीन रखे-रखने में समर्थ हो ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—ज्ञान-शून्य प्रकृति जीवमात्र के लिये विविध भोगों का दोहन करती है । जो प्रलय काल में अपने रूप में रहती है, उसे कोई विद्वान् स्वरूपतः ठीक-ठीक नहीं जान सकता और न उससे मुक्त हो सकता है । उसके बन्धन में प्रत्येक जीव रहता है, परन्तु जो उसको ठीक सहन करने में समर्थ होता है, वह ही उससे मुक्त हो सकता है ॥ ११ ॥

कियती योषा मर्यतो वधूयोः परिप्रीता पन्यसा वार्येण ।
भद्रा वधूर्भवति यत्सुपेशाः स्वयं सा मित्रं वनुते जने चित् ॥ १२ ॥

कियती । योषा । मर्यतः । वधूऽयोः । परिऽप्रीता । पन्यसा । वार्येण । भद्रा । वधूः । भवति । यत् । सुऽपेशाः । स्वयम् । सा । मित्रम् । वनुते । जने । चित् ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( कियती योषा ) काचित् स्त्री भवति यत् ( वधूयोः-मर्यतः ) वध्वाः कांक्षिणो जनस्य ( पन्यसा वार्येण परिप्रीता ) गुणप्रशंसया वरणीयेन धनादिना

परिसन्तुष्टा स्यात् ( भद्रा वधूः-भवति ) कल्याणी वधूस्तु सा भवति ( यत् सुपेशाः स्वयं सा मित्रं जने चित्-वनुते ) यतः सुरूपा स्वयं पतिं वृणुते जनसमुदाये हि ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ—( कियती योषा ) कोई स्त्री विवाह योग्य होती है जो ( वधूयोः-मर्यतः ) वधू चाहने वाले वर की ( पन्यसा वार्येण परिप्रीता ) गुणप्रशंसा वरने योग्य धन आदि से सन्तुष्ट हो जाती है ( भद्रा वधूः-भवति ) कल्याण को प्राप्त होने वाली वह वधू होती है ( यत् सुपेशाः स्वयं सा मित्रं जने चित् वनुते ) कि जो सुन्दररूप आभूषण युक्त जनसमुदाय में स्वयं वर को वरती है ॥ १२ ॥

भावार्थ—वह वधू भाग्यशालिनी है जो वधू को चाहने वाले वर की प्रशंसा-भाजन अन्य वस्तुओं द्वारा सन्तुष्ट रहती है और सुभूषित हुई जन समुदाय में वर को वरती है ॥ १२ ॥

पत्तो जंगार प्रत्यञ्चमत्ति शीर्ष्णा शिरः प्रति दधौ वरूथम् ।
आसीन ऊर्ध्वामुपसि क्षिणाति न्यङ्ङुत्तानामन्वेति भूमिम् ॥ १३ ॥

पत्तः । जगार । प्रत्यञ्चम् । अत्ति । शीर्ष्णा । शिरः । प्रति । दधौ । वरूथम् । आसीनः । ऊर्ध्वाम् । उपसि । क्षिणाति । न्यङ् । उत्तानाम् । अनु । एति । भूमिम् ॥ १३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( पत्तः ) पादमात्रतः *"वैश्वानरः प्रथमः पादस्तैजसो द्वितीयः पादः प्राज्ञः तृतीयपादः-नान्तःप्रज्ञं....एकात्म प्रत्ययसारं....अद्वैतं चतुर्थपादं मन्यन्ते स आत्मा स विज्ञेयः"* [ *माण्डूक्योपनिषदि* ] ( जगार ) उपासकैर्गृह्यते *"कर्मणि कर्तृप्रत्ययश्छान्दसः"* ( प्रत्यञ्चम्-अत्ति ) प्रत्यक्तं प्रकटीकृतं जगत् पुनर्विलीनं करोति *"अत्ता चराचरग्रहणात्"* [ *वेदान्त* ] ( शीर्ष्णा शिरः ) आत्मना *"शीर्ष्णा आत्मना"* [ *जै० २ । ४६* ] शिरोभूत-मव्यक्तं प्रकृत्यात्मकम् ( वरूथं प्रतिदधौ ) वरणीयं स्वव्याप्यं पुनर्धारयति ( ऊर्ध्वाम्-आसीनः ) ऊर्ध्वभूमिं मोक्षभूमिं व्याप्तः सन्नपि ( उपसि ) उपस्थाने *"उपसि उपस्थे-उपस्थाने"* धारयन् ( क्षिणाति ) जगद्रूपे परिणमति ( उत्तानां भूमिं न्यङ्-अन्वेति ) उच्चभूमिं-उच्चस्थितिं कारणरूपां नीचैरनुगमयति जगद्रूपे प्रेरयति ॥ १३ ॥

भाषान्वयार्थ—( पत्तः ) पादमात्र अर्थात् वैश्वानर जागृत स्थान प्रथम पाद तैजस स्वप्न स्थान दूसरा पाद प्राज्ञ सुषुप्ति स्थान तीसरा पाद नेतिनेति एकात्मस्वरूप शिव अद्वैत चतुर्थ पाद, परमात्मा चतुर्थ पाद रूप से ( जगार ) उपासकों द्वारा अपने अन्दर प्राप्त किया जाता है वह परमात्मा ( प्रत्यञ्चम्-अत्ति ) प्रकट हुए जगत् को अपने अन्दर विलीन करता है ( शीर्ष्णा शिरः ) आत्मा से शिरोभूत अव्यक्त प्रकृति ( वरूथं प्रतिदधौ ) वरणीय अपने व्याप्त को फिर धारण करता है ( ऊर्ध्वाम्-आसीनः ) उत्कृष्ट मोक्ष को व्याप्त हुआ ( उपसि ) उपस्थान में धारण करता हुआ ( क्षिणाति ) जगद्रूप में परिणत करता है ( उत्तानां भूमि न्यङ्-अन्वेति ) ऊँची भूमि ऊँची स्थिति वाली सूक्ष्म कारण प्रकृति को नीचे जगद्रूप में प्रेरित करता है ॥ १३ ॥

भावार्थ—उपासक जन परमात्मा को जागृत स्वप्न सुषुप्ति और तुरीय स्थान वाले स्वरूप से अनुभव करते हैं। वह परमात्मा उत्पन्न जगत् को विलीन कर प्रकृति रूप में कर देता है पुनः उस व्याप्त प्रकृति को अपने आश्रय जगद्रूप में परिणत कर देता है ॥ १३ ॥

बृहन्नच्छायो अपलाशो अर्वा तस्थौ माता विषितो अत्ति गर्भः ।
अन्यस्या वत्सं रिहती मिमाय कया भुवा नि दधे धेनुरूधः ॥ १४ ॥

बृहन् । अच्छायः । अपलाशः । अर्वा । तस्थौ । माता । विऽसितः । अत्ति । गर्भः । अन्यस्याः । वत्सम् । रिहती । मिमाय । कया । भुवा । नि । दधे । धेनुः । ऊधः ॥ १४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( बृहन् ) महान् परमात्मा ( अच्छायः ) छायारहितः-केवलः ( अपलाशः ) पलाशनं फलाशनं तद्रहितः ( अर्वा ) सर्वत्र गतिशीलो व्याप्तः ( माता ) मातृभूतो निर्माता ( विषितः ) निर्बन्धनः ( तस्थौ ) तिष्ठति ( गर्भः-अत्ति ) सर्वं गृह्णाति अतएव सर्वमत्ति गृह्णाति ( अन्यस्याः-वत्सं रिहती ) अन्यस्या वत्सं चुम्बन्ती गौरिव ( मिमाय ) स्नेहेन शब्दयति ( कया भुवा ) कयाचिद् भावनया ( धेनुः-ऊधः-निदधे ) यथा धेनुर्गौः स्वकीयमूधो दुग्धधारमङ्गं निम्नं करोति वत्साय कृपयेति तद्वज्जीवं धारयति ॥ १४ ॥

भाषान्वयार्थ—( बृहन् ) महान् परमात्मा ( अच्छायः ) छायारहित—केवल ( अपलाशः ) फलभोग से रहित ( अर्वा ) सर्वत्र प्राप्त ( माता ) मातृरूप—निर्माण करने वाला ( विषितः ) बन्धन रहित—असीम ( तस्थौ ) अधिष्ठाता रूप में विराजमान है, तथा ( गर्भः-अत्ति ) सब को अपने अन्दर ग्रहण करने वाला होता हुआ प्रलय में अपने अन्दर सब को ले लेता है ( अन्यस्याः वत्सं रिहती ) दूसरे के बच्चे को चूमती हुई गौ के समान ( मिमाय ) स्नेह से शब्द करता है—वेद का प्रवचन करता है ( कया भुवा ) किसी आन्तरिक भावना से ( धेनुः-ऊधः-निदधे ) जैसे गौ अपने दूध भरे स्तन युक्त अङ्ग को बछड़े के लिये नीचे करती है ऐसे ही परमात्मा जीव को स्तनरूप स्वाश्रय में धारण करता है ॥ १४ ॥

भावार्थ—परमात्मा महान् स्वसरूप में अनुपम केवल फलभोग से रहित सर्वत्र व्याप्त सब का निर्माता और अधिष्ठाता है। सब संसार को अपने अन्दर रखता है सबकी स्थिति का स्थापक है। जीवात्मा को अपने आश्रय में कर्मफल भोग कराता है ॥ १४ ॥

सप्त वीरासो अधरादुदायन्नष्टोत्तरात्तात्समजग्मिरन् ते ।
नव पश्चातात्स्थिविमन्त आयन् दश प्राक्सानु वि तिरन्त्यश्नः ॥ १५ ॥

सप्त । वीरासः । अधरात् । उत् । आयन् । अष्ट । उत्तरात्तात् । सम् । अजग्मिरन् ।

ते । नव । पश्चातात् । स्थिविऽमन्तः । आयन् । दश । प्राक् । सानु । वि । तिरन्ति । अश्नः ॥ १५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सप्त वीरासः-अधरात्-उदायन् ) विराड्रूपस्य परमात्मनः सप्त वीराः-गतिमन्तः पृथिव्यादयो लोकाः-अधरात् स्थूलावस्थानात्-उत्पन्नाः-उद्भूताः ( उत्तरात्तात् समजग्मिरन् ते-अष्ट ) सूक्ष्मरूपादष्ट वसवो वासयितारो देवा वायुप्रभृतयः सर्वत्र प्रवहमाणास्ते सञ्जाताः ( पश्चातात्-स्थिविमन्तः-नव-आयन् ) पश्चिमतो नव ग्रहाश्चन्द्रादयः स्थितिमन्तः-आधारमपेक्षमाणाः प्रकटीभावमागच्छन् ( दश-अश्नः प्राक् सानु वितिरन्ति ) दश व्याप्ताः प्राक्तः पूर्वाद्या दिशः सम्भजनीयं स्थानमात्रं विभावयन्ति ॥ १५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सप्त वीरासः-अधरात्-उदायन् ) विराड् रूप परमात्मा के रचित गतिमान् पृथिव्यादि लोक स्थूल रूप में प्रकट हुए हैं ( उत्तरात्तात् ते अष्ट समजग्मिरन् ) सूक्ष्म रूप में वे आठ वसु—वसाने वाले देव वायु आदि सर्वत्र वहने वाले उत्पन्न हुए ( पश्चातात्-नव स्थिविमन्तः-आयन् ) पश्चात् नौ ग्रह चन्द्र आदि आधार को अपेक्षित करने वाले प्रकटीभाव को प्राप्त हुए ( दश-अश्नः प्राक् सानु वितिरन्ति ) दश व्याप्त पूर्व से पूर्वादि दिशायें स्थानमात्र को विकसित करती हैं—आश्रय देती हैं ॥ १५ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा ने घूमने वाले पृथिवी आदि लोकों को वायु आदि सूक्ष्म वसवों को चन्द्र आदि आश्रय पाने वाले ग्रहों और दूसरों को आश्रय देने वाली दिशाओं को उत्पन्न कर धारा हुआ है ॥ १५ ॥

**दशानामेकं कपिलं समानं तं हिन्वन्ति क्रतवे पार्याय ।**
**गर्भं माता सुधितं वक्षणास्ववेनन्तं तुषयन्ती बिभर्ति ॥ १६ ॥**

दशानाम् । एकम् । कपिलम् । समानम् । तम् । हिन्वन्ति । क्रतवे । पार्याय । गर्भम् । माता । सुऽधितम् । वक्षणासु । अवेनन्तम् । तुषयन्ती । बिभर्ति ॥ १६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( दशानाम्-एकं-कपिलं समानम् ) दशानामिन्द्रियाणामेकं कमनीयम् *"कमेः पश्च" [ उणा० १ । ५५ ]* समानभावेन वर्त्तमानमात्मानम् ( तं पार्याय क्रतवे हिन्वन्ति ) तं पारे भवाय मोक्षाय संसारे कर्मकरणाय च प्रेरयन्ति ( वक्षणासु माता गर्भं सुधितम्-अवेनन्तम् ) शरीरनदीषु नाडीषु *"वक्षणाः-नदीनाम" [ निघ० १ । १३ ]* प्रकृतिर्माता गर्भं सुहितं सुधृतं वा गमनेऽकामयमानम् ( (तुषयन्ती बिभर्ति ) तोषयन्ती धारयति ॥ १६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( दशानाम्-एकं कपिलं समानं तम् ) दशों इन्द्रियों का एक कमनीय समान भाव से वर्त्तमान उस आत्मा को ( पार्याय क्रतवे हिन्वन्ति ) परे वर्त्तमान—मोक्ष के लिये

और संसार में कर्म करने के लिये वे इन्द्रियाँ प्रेरित करती हैं ( वक्षणासु-माता गर्भं सुधितम्-अवेनन्तम् ) नाड़ियों में प्रकृति माता गर्भ रूप में भली भान्ति प्राप्त हुए—शरीर से न निकलने की कामना करते हुए को ( तुषयन्ती बिभर्ति ) सन्तुष्ट करती हुई धारण करती है ।। १६ ।।

**भावार्थ**—इन्द्रियों का इष्टदेव आत्मा है, उसे वे अपवर्ग—मोक्ष, भोगार्थ कर्म करने के लिये प्रेरित करती हैं। शरीर की नाडियों और भिन्न—भिन्न अंगो में प्रकृति स्थान देती है शरीर को न छोड़ने की इच्छा रखने वाले उस आत्मा को प्रकृति सन्तोष देती हुई धारण करती है ।।१६।।

**पीवानं मेषमपचन्त वीरा न्युप्ता अक्षा अनु दीव आसन् ।**
**द्वा धनुं बृहतीमप्स्व१न्तः पवित्रवन्ता चरतः पुनन्ता ॥ १७ ॥**

पीवानम् । मेषम् । अपचन्त । वीराः । निऽउप्ताः । अक्षाः । अनु । दीवे । आसन् । द्वा । धनुम् । बृहतीम् । अपऽसु । अन्तरिति । पवित्रऽवन्ता । चरतः । पुनन्ता ॥ १७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वीराः ) दश प्राणाः *"प्राणा वै दश वीराः"* [ *श० १२ । १ । ८ । २२* ] ( अक्षाः-अनु ) इन्द्रियाणि-अनु *"अक्षाः इन्द्रियाणि"* [ *मं० ४ । ५ । ६* ] ( दिवे न्युप्ताः-आसन् ) रमणस्थाने शरीरे क्षिप्ताः-अन्तर्हिताः सन्ति ( मेषं पीवानम्-अपचन्त ) इन्द्रमात्मानम् *"इन्द्रस्य मेषस्य"* [ *काठ० १२ । २१* ] पुष्टं पूर्णशरीरवन्तं कुर्वन्ति ( द्वा ) द्वौ प्राणापानौ ( बृहतीं धनुम् ) महतीं तनुम् ( अप्सु-अन्तः ) देहजलेषु ( पुनन्ता पवित्रवन्ता चरतः ) पवित्रयन्तौ पवित्रभूतौ चरतः ॥ १७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वीराः ) दशप्राण ( अक्षाः-अनु ) इन्द्रियों के सहित (दिवं न्युप्ताः-आसन्) रमणस्थान शरीर में रखे गये हैं। ( मेषं पीवानम्-अपचन्त ) आत्मा को पूर्णाङ्गवाला करते हैं। ( द्वा ) दोनों प्राण और अपान ( बृहतीं धनुम् ) महान् देह को ( अप्सु-अन्तः ) देह जलों में ( पुनन्ता पवित्रवन्ता चरतः ) पवित्र करते हुए पवित्ररूप विचरते हैं ।। १७ ।।

**भावार्थ**—आत्मा जब शरीर में आता है तब प्रथम दशों प्राण प्राप्त होते हैं। उनके पीछे इन्द्रियों का विकास होता है और शरीर सर्वाङ्गों से पूर्ण हो जाता है। अन्दर के रसों को पवित्र करते हुए स्वयं पवित्र स्वरूप प्राण—अपान—श्वास—प्रश्वास चलते हैं ।। १७ ।।

**वि क्रोशनासो विष्वञ्च आयन् पचाति नेमो नहि पक्षदर्धः ।**
**अयं मे देवः सविता तदाह द्र्वन्न इद्वनवत्सर्पिरन्नः ॥ १८ ॥**

वि । क्रोशनासः । विष्वञ्चः । आयन् । पचाति । नेमः । नहि । पक्षत् । अर्धः । अयम् । मे । देवः । सविता । तत् । आह । द्रुऽअन्नः । इत् । वनवत् । सर्पिःऽअन्नः ॥ १८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वि क्रोशनासः-विष्वञ्चः-आयन् ) विविधप्रकारेण परमात्मानमाह्वयन्तः–भिन्नभिन्नमानसगतिका जीवा संसारे–आगच्छन्ति तेषु ( नेमः पचाति ) कश्चन वर्गः परमात्मज्ञानं स्वान्तरे पचति–आत्मसात् करोति ( अर्धः-नहि पक्षत् ) अर्धः कश्चन तेषु जीवेषु परमात्मज्ञानं न पचति न पक्तुं समर्थो भवति ( अयं देवः सविता ) एष उत्पादको देवः परमात्मा ( तत्-मे-आह ) तज्ज्ञानं स्वज्ञानं य-मह्यमुपदिशति ( इत् ) य एव ( द्रु वन्नः सर्पिरन्नः ) यो वनस्पति-फलान्नभोजी *"वनस्पतयो वै द्रुः"* [ तै० ३ । १ । ८ ] घृतदुग्धादिभोजी खलूपासकः शुद्धाहारः स तं परमात्मानं तज्ज्ञानं वा ( वनवत् ) वनति सम्भजते ॥ १८ ॥

भाषान्वयार्थ—( वि क्रोशनासः-विष्वञ्चः–आयन् ) विविध प्रकार से परमात्मा का आह्वान करते हुए भिन्न भिन्न मानसिक गति वाले जीव संसार में आते हैं–जन्म पाते हैं उनमें ( नेमः पचाति ) कोई वर्ग परमात्मज्ञान को अपने अन्दर आत्मसात् करता है ( अर्धः-नहि पक्षत् ) कोई वर्ग परमात्म ज्ञान को आत्मसात् करने में समर्थ नहीं होता ( अयं देवः सविता ) यह उत्पादक देव परमात्मा ( तत्-मे-आह ) उस ज्ञान को मेरे लिये कहता है ( इत् ) जो ही ( द्रुवन्नः सर्पिरन्नः ) जो वनस्पति फल अन्न का खाने वाला तथा घृत दूध आदि का भोक्ता उपासक शुद्धाहारी वह परमात्मा को और उसके ज्ञान को ( वनवत्) सम्यक् सेवन करता है ॥१८॥

भावार्थ—भिन्न भिन्न प्रकार के मानसिक गतिवाले जन विविध प्रकार से परमात्मा को पुकारते हुए या उसकी प्रार्थना करते हुए संसार में जन्म पाते हैं। कुछ परमात्मा और उसके ज्ञान को अपने अन्दर धारण कर पाते हैं और कुछ नहीं। उत्पादक परमात्मा अपने ज्ञान का उपदेश करेगा ऐसी आशा रखता हुआ कोई आत्मा आता है। दूध घृत वनस्पति फल अन्न का भोक्ता सात्विक आहारी जन परमात्मा के ज्ञान को आत्मसात् करता है ॥ १८ ॥

**अपश्यं ग्रामं वहमानमारादचक्रया स्वधया वर्त्तमानम् ।**
**सिषक्त्यर्यः प्र युगा जनानां सद्यः शिश्ना प्रमिनानो नवीयान् ॥ १९ ॥**

अपश्यम् । ग्रामम् । वहमानम् । आरात् । अचक्रया । स्वधया । वर्त्तमानम् । सिसक्ति । अर्यः । प्र । युगा । जनानाम् । सद्यः । शिश्ना । प्रऽमिनानः । नवीयान् ॥ १९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अचक्रया स्वधया वर्त्तमानम् ) चक्ररहितया खल्वेकदेशिगतिरहित या सर्वत्र गतिमत्या स्वधारणया विभुप्रवृत्त्या वर्त्तमानम् (ग्रामं वहमानम्-आरात्-अपश्यम् ) जडजङ्गमग्रामं चराचरसमूहं संसारं वहन्तं परमात्मानमहमाराद् दूराद् यद्वा समीपात् *"आराद् दूरसमीपयोः"* [ *अव्ययार्थनिबन्धनम्* ] पश्यामि अन्तर्दृष्ट्या जानामि ( नवीयान् सद्यः शिश्ना प्रमिनानः ) प्रथमतः पूर्णशक्तिमान् सन् जायमानानां शिश्नानि गुप्तेन्द्रियाणि सद्यः प्रमिनानः प्रगमयन्-प्रकटयन् *"मिनाति गतिकर्मा"* [ निघं० २ । ४ ]

( जनानां युगा-अर्यः प्रसिषक्ति) जायमानानां युगानि युग्मानि प्रकर्षेण समवयति संयुक्तानि करोति ॥ १६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अचक्रया स्वधया वर्त्तमानम् ) चक्ररहित एकदेशी गति रहित अर्थात् सर्वत्र गति वाली स्वधारणा व्यापक प्रवृत्ति से वर्त्तमान ( ग्रामं वहमानम्-आरात्-अपश्यम् ) जड़ जंगम समूह को–संसार को वहन करते हुए परमात्मा को दूर से भी या समीप से ही आन्तरिक दृष्टि से जानता हूँ ( नवीयान् सद्यः शिश्ना प्रमिनानः ) प्रथम से ही पूर्ण शक्तिमान् होता हुआ उत्पन्न होने वाले प्राणियों की गुप्त इन्द्रियों को तुरन्त प्राप्त कराता हुआ–प्रकट करता हुआ ( जनानां युगा-अर्यः प्रसिषक्ति ) जायमान उत्पन्न होने वाले प्राणियों के युगलों स्त्री पुरुषों को भली भाँति नियुक्त करता है–नियत करता है ॥ १६ ॥

भावार्थ—परमात्मा अपनी विभुगति से जड़-जङ्गम-प्राणिसमूहरूप संसार को चलाता है और वह प्रथम से ही उत्पन्न होने वाले प्राणियों के गुप्त इन्द्रियों को प्रकट करता हुआ स्त्री पुरुष रूप से युगलों को नियत करता है। जिससे कि प्राणी-संसार चले–चलता रहे ॥ १६ ॥

एतौ मे गावौ प्रमरस्य युक्तौ मो षु प्र सेधीर्मुहुरिन्ममन्धि ।
आपश्चिदस्य वि नशन्त्यर्थं सूरश्च मर्क उपरो बभूवान् ॥२० ॥

एतौ । मे । गावौ । प्रऽमरस्य । युक्तौ । मो इति । सु । प्र । सेधीः । मुहुः । इत् । ममन्धि । आपः । चित् । अस्य । वि । नशन्ति । अर्थम् । सूरः । च । मर्कः । उपरः । बभूवान् ॥ २० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( मे प्रमरस्य ) मम मदीयस्य प्रकृष्टं मरणशीलस्य जीर्णधर्मणः शरीरस्य ( एतौ गावौ युक्तौ ) इमौ गतिमन्तौ शरीरे युक्तौ प्राणापानौ ( मा-उ सु ) नैव ( मुहुः प्रसेधीः ) हे परमात्मन् ! पुनः पुनर्देहात् पृथक् कुरु ( ममन्धि ) इत्थं मे प्रार्थनावचनं मन्यस्व ( अस्य ) मम प्रार्थयमानस्य ( आपः-चित् ) कामाः-खल्वपि *"आपो वै सर्वे कामाः"* [ *श० १० । ५ । ४ । १५* ] ( अर्थं विनशन्ति ) अर्थनीयं प्रार्थनीयं मोक्षं प्रति व्याप्नुवन्ति विशेषेण गच्छन्ति ( मर्कः सूरः-च ) शोधकः सूर्य इव मुख्य-प्राणश्च ( उपरः-बभूवान् ) मेघ इव *"उपराः-मेघनाम* [ *निघ० १ । १०* ] जीवनरससेचको भवतु ॥ २० ॥

भाषान्वयार्थ—( मे प्रमरस्य ) मेरे मरणशील जीर्ण धर्म वाले शरीर के ( एतौ गावौ युक्तौ ) ये गतिशील शरीर में युक्त हुए प्राण अपानों को ( मा-उ-सु ) न ही ( मुहुः प्रसेधीः ) हे परमात्मन् ! बार बार देह से पृथक् कर ( ममन्धि ) तथा मेरे प्रार्थना-वचन को मान स्वीकार कर ( अस्य ) इस मुझ प्रार्थना करते हुए के ( आपः-चित ) कामनायें इच्छायें भी ( अर्थं विनशन्ति ) प्रार्थनीय मोक्ष के प्रति जा रही हैं ( मर्कः सूरः-च ) शोधक सूर्य की भाँति मुख्य प्राण भी ( उपरः-बभूवान् ) मेघ के समान जीवन रस का सींचने वाला हो ॥ २० ॥

भावार्थ—मरणधर्मशील प्राण अपान गति करते हैं। बारम्बार शरीर पृथक् होते रहते हैं। पुनः पुनः जन्म धारण करने के निमित्त बनते हैं। उपासक की आन्तरिक भावनायें पुनः पुनः शरीर धारण करने से बचकर मोक्ष को चाहती हैं॥ २०॥

अयं यो वज्रः पुरुधा विवृत्तोऽवः सूर्यस्य बृहतः पुरीषात्।
श्रव इदेना परो अन्यदस्ति तदव्यथी जरिमाणस्तरन्ति॥ २१॥

अयम्। यः। वज्रः। पुरुधा। विऽवृत्तः। अवः। सूर्यस्य। बृहतः। पुरीषात्। श्रवः। इत्। एना। परः। अन्यत्। अस्ति। तत्। अव्यथी। जरिमाणः। तरन्ति॥ २१॥

संस्कृतान्वयार्थः—(यः-अयं वज्रः पुरुधा विवृत्तः) यः खल्वयं सर्वदुःखेभ्यो वर्जयिता "वज्रो वर्जयतीति सतः" [निरु० ३। ११] जीवनप्राणः बहुषु जीवेषु सर्वेषु जीवेषु विशेषेण प्रवृत्तोऽस्ति (सूर्यस्य बृहतः पुरीषात्) सूर्यसदृशस्य जगत्प्रकाशकस्य परमात्मनो महतः पालनधर्मात् (अवः) अवरमार्गात्–अस्मान्–प्राप्तः (इत्) अपि (एना परः-अन्यत्-श्रवः-अस्ति) एतस्मात् संसारात्–परमन्यद्–भिन्नं श्रवणीयं मोक्ष-जीवनमस्ति। (तत्) तन्मोक्षजीवनम् (अव्यथी जरिमाणः-तरन्ति) संसारेऽबाध्य-दोषरहिताः स्तोतारः जसुस्थाने सुः–व्यत्ययेन प्राप्नुवन्ति "जरति अर्चतिकर्मा" [निघ० ३। १४]॥ २१॥

भाषान्वयार्थ—(यः-अयं वज्रः पुरुधा विवृत्तः) जो यह दुःखों से छुड़ाने वाला जीवन-प्राण सब जीवों में विशेष रूप से रहता है। (सूर्यस्य बृहतः पुरीषात्) सूर्य सदृश जगत्प्रकाशक परमात्मा के महान् पालनधर्म से (अवः) अवर मार्ग से–संसार मार्ग से हमें प्राप्त हुआ (इत्) और (एना परः-अन्यत्-श्रवः-अस्ति) इस संसार मार्ग से परे अन्य श्रवणीय मोक्ष जीवन है (तत्) उस मोक्ष जीवन को (अव्यथी जरिमाणः-तरन्ति) संसार में अबाध्यमान–दोषरहित स्तुति करने वाले उपासक प्राप्त करते हैं॥ २१॥

भावार्थ—दुःखों से बचाने वाला जीवों के अन्दर जीवनप्राण होता है। सूर्य के समान जगत्प्रकाशक परमात्मा की कृपा से यह प्राप्त होता है। इससे ऊँचा मोक्ष जीवन है, जिसको दोष रहित स्तुति करने वाले उपासक प्राप्त किया करते हैं॥ २१॥

वृक्षेवृक्षे नियता मीमयद्गौस्ततो वयः प्र पतान्पूरुषादः।
अथेदं विश्वं भुवनं भयात इन्द्राय सुन्वदृषये च शिक्षत्॥ २२॥

वृक्षेऽवृक्षे। निऽयता। मीमयत्। गौः। ततः। वयः। प्र। पतान्। पुरुषऽअदः। अथ। इदम्। विश्वम्। भुवनम्। भयाते। इन्द्राय। सुन्वत्। ऋषये। च। शिक्षत्॥ २२॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वृक्षे वृक्षे ) वृक्षविकारे धनुषि धनुषि ( गौः ) गोसम्बन्धिनी स्नायुमती ज्या ( नियता ) नियुक्ता सती ( मीमयत् ) शब्दं करोति ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः प्रपतान् ) जनानामत्तारो बाणाः प्रपतन्ति "इति निरुक्तम्" इत्थं च वृक्षे वृक्षे व्रश्चनशीले *"वृक्षो व्रश्चनात्"* [ *निरु० २ । ६* ] नश्वरशरीरे शरीरमात्रे गौर्गमनशीलः सर्वान् प्रति प्रापणशीलो मृत्युः शब्दं करोति मारयामीति घोषयति तस्य बाणा रोगादयः-मनुष्यादीनामत्तारः प्रपतन्ति *"अदन्तीति वै गा आहुः-अश्नतीति मनुष्यान्"* [ *मै० ३ । ६ । ६* ] ( अथ-इदं विश्वं भुवनं भयाते ) अनन्तरमिदं समस्तं भूतजातं-जीवमात्रं बिभेति ( इन्द्राय-ऋषये-सुन्वत्-च शिक्षत् ) ऐश्वर्यवते सर्वद्रष्ट्रे परमात्मने खलूपासनारसं सम्पादयति दानमात्मदानमात्मसमर्पणं च करोति जनः ॥ २२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वृक्षे वृक्षे ) वृक्षविकार धनुष् धनुष् में-प्रत्येक धनुष् में ( गौः ) गो सम्बन्धी-स्नायुवाली ज्या-धनुष की डोरी ( नियता ) नियुक्त हुई ( मीमयत् ) शब्द करती है ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः प्रपतान् ) मनुष्यों को खाने वाले हिंसित करने वाले बाण प्रबल रूप से गिरते हैं। यह एक प्रकार का अर्थ निरुक्त में दिये यास्काचार्य के अनुसार आधिभौतिक दृष्टि से है। आध्यात्मिक दृष्टि से- ( वृक्षे वृक्षे ) व्रश्चनशील छिन्नभिन्न होने वाले या नश्वर शरीरमात्र में ( गौः ) गमनशील सब को प्राप्त होने वाला मृत्यु ( नियता ) नियुक्त हुआ ( मीमयत् ) घोषित करता है मैं मारूंगा ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः-प्रपतान् ) मनुष्यों को हिंसित करने वाले आघात रोग आदि बाणरूप प्रहार करते हैं ( अथ-इदं विश्वं भुवनं भयाते ) पुनः यह प्राणिमात्र भय करता है ( इन्द्राय-ऋषये-सुन्वत्-च शिक्षत् ) ऐश्वर्यवान् सर्वद्रष्टा परमात्मा के लिये उपासना रस को समर्पित करता है ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—प्रत्येक प्राणिशरीर नश्वर है उसके लिये मृत्यु नियत है। नाना प्रकार के आघातों और रोगों से मृत्यु का ग्रास बन जाता है। यह देख उपासक अमृत रूप परमात्मा की उपासना करता है ॥ २२ ॥

**देवानां माने प्रथमा अतिष्ठन् कृन्तत्रादेषामुपरा उदायन् ।**
**त्रयस्तपन्ति पृथिवीमनूपा द्वा बृबूकं वहतः पुरीषम् ॥ २३ ॥**

देवानाम् । माने । प्रथमाः । अतिष्ठन् । कृन्तत्रात् । एषाम् । उपराः । उत् । आयन् । त्रयः । तपन्ति । पृथिवीम् । अनूपाः । द्वा । बृबूकम् । वहतः । पुरीषम् ॥ २३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—अथोत्पादनमुच्यते-( देवानां माने प्रथमाः-अतिष्ठन् ) देवानां निर्माणे *"देवानां निर्माणे"* [ *निरु० २ । २२* ] प्रथमाः प्रमुखाः प्रतमाः-देवाः प्रसिद्धिं प्राप्ताः *"प्रथम इति मुख्यनाम प्रतमो भवति"* [ *निरु० २ । २२* ] ( कृन्तत्रात् ) अन्तरिक्षात्

*"कृन्तत्रमन्तरिक्षम्"* [ *निरु० २ । २२* ] ( एषाम्-उपराः-उदायन् ) मेघानां विकर्त्तनेन तत्रोपराः-उपरताः-आपः-उद्गता बहिरागताः । अत्र विषये ( त्रयः-अनूपाः-पृथिवीं तपन्ति ) त्रयः *"पर्जन्यो वायुरादित्यः"* इति च निरुक्तम् । वर्षणेन शीतेनोष्णेन *"शीतोष्ण-वर्षैरोषधीः पाचयन्ति"* [ *निरु० २ । २२* ] पृथिवीं पृथिवीस्थिताः-ओषधीः पाचयन्ति स्वेन स्वेन कर्मणाऽनुत्रपन्ति-आनुकूल्यं प्रयच्छन्ति ( द्वा बृबूकं पुरीषं वहतः ) द्वौ वाय्वादित्यौ बृबूकं सोममुदकं वहतः प्रापयतः *"बृबूकमुदकं पुरीषं पृणातेः पूरयतेर्वा"* [ *निरु० २ । २२* ] सूर्य औष्ण्येन पृथिवीस्थजलाशयेभ्यो जलमाकृष्य वाष्पीकृत्य वायुश्च स्वाधारे वाष्पीभूतं जलं धारयित्वा ॥ २३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—सृष्टयुत्पत्ति दर्शाते हैं–( देवानां माने प्रथमाः-अतिष्ठन् ) देवों के निर्माण समय प्रमुख देव प्रसिद्धि को प्राप्त हुए ( कृन्तत्रात् ) अन्तरिक्ष से ( एषाम्-उपराः-उदायन् ) इन मेघों के छेदन भेदन से उन में उपरत हुए जल बाहर आये-बरसे इस प्रकार ( त्रयः-अनूपाः पृथिवीं तपन्ति ) तीन अर्थात् मेघ वायु और सूर्य अनुकूल हुए 'बरसने, शीत देने और उष्णता बखेरने द्वारा पृथिवी अर्थात् पृथिवीस्थित ओषधियों को पकाते हैं ( द्वा बृबूकं पुरीषं वहतः ) तथा दो वायु और सूर्य जल को प्राप्त कराते हैं अर्थात् सूर्य अपनी किरणों से जलों को भापरूप में ऊपर खींचता है और वायु उन भाप रूप जलों को धारण करता है ॥ २३ ॥

**भावार्थ**—आरम्भ सृष्टि में देवों अर्थात् प्रमुख सूर्य आदि पदार्थों का निर्माण होता है। आकाश में से मेघ जल बरसाते हैं। पृथिवी के वनस्पति आदि पदार्थों को मेघ वायु और सूर्य उत्पन्न तथा पुष्ट करते हैं। सूर्य जलों को भाप रूप में ऊपर खींचता है और वायु उन्हें धारण करता है पुनः वृष्टि रूप में जल वर्षता है ॥ २३ ॥

**सा ते जीवातुरुत तस्य विद्धि मा स्मैतादृगप गूहः समर्ये ।**
**आविः स्वः कृणुते गूहते बुसं स पादुरस्य निर्णिजो न मुच्यते ॥ २४ ॥**

सा । ते । जीवातुः । उत । तस्य । विद्धि । मा । स्म । एतादृक् । अप । गूहः । सऽमर्ये । आविः । स्व१रिति स्वः । कृणुते । गूहते । बुसम् । सः । पादुः । अस्य । निःऽनिर्जः । न । मुच्यते ॥ २४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे प्राणधारिन् मनुष्य ! तव ( सा जीवातुः ) सा पूर्वोक्ता देवतात्रयी सूर्यवायुपर्जन्यरूपा जीवनधारिका शक्तिरस्ति ( उत ) अपि ( तस्य विद्धि ) यस्य परमात्मानः सा शक्तिस्तं परमात्मानं त्वं जानीहि ( समर्ये ) स्वजीवनसङ्गते स्वजीवन–संघर्षमार्गे वा ( मा स्म ) न कदापि ( एतादृक्-अप गूहः ) एतादृशीमपवारय दूरं कुरु ( स्वः-आविः-कृणुते ) स परमात्मा तवार्थं स्वः- जीवनसुखं प्रकाशीकरोति ( बुसं गूहते ) आकाशीयमुदकं गूढं मेघरूपं करोति *"बुसमुदकनाम"* [ *निघ० १ । १२* ] ( अस्य निर्णिजः ) अस्य शोधयितुः परमात्मनः ( पादुः-न मुच्यते ) व्यवहारो न हीयते ॥ २४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वृक्षे वृक्षे ) वृक्षविकारे धनुषि धनुषि ( गौः ) गोसम्बन्धिनी स्नायुमती ज्या ( नियता ) नियुक्ता सती ( मीमयत् ) शब्दं करोति ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः प्रपतान् ) जनानामत्तारो बाणाः प्रपतन्ति "इति निरुक्तम्" इत्थं च वृक्षे वृक्षे व्रश्चनशीले *"वृक्षो व्रश्चनात्"* [ *निरु० २ । ६* ] नश्वरशरीरे शरीरमात्रे गौर्गमनशीलः सर्वान् प्रति प्रापणशीलो मृत्युः शब्दं करोति मारयामीति घोषयति तस्य बाणा रोगादयः-मनुष्यादीनामत्तारः प्रपतन्ति *"अदन्तीति वै गा आहुः-अश्नतीति मनुष्यान्"* [ *मं० ३ । ६ । ६* ] ( अथ-इदं विश्वं भुवनं भयाते ) अनन्तरमिदं समस्तं भूतजातं-जीवमात्रं बिभेति ( इन्द्राय-ऋषये-सुन्वत्-च शिक्षत् ) ऐश्वर्यवते सर्वद्रष्ट्रे परमात्मने खलूपासनारसं सम्पादयति दानमात्मदानमात्मसमर्पणं च करोति जनः ॥ २२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वृक्षे वृक्षे ) वृक्षविकार धनुष् धनुष् में-प्रत्येक धनुष् में ( गौः ) गो सम्बन्धी-स्नायुवाली ज्या-धनुष की डोरी ( नियता ) नियुक्त हुई ( मीमयत् ) शब्द करती है ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः प्रपतान् ) मनुष्यों को खाने वाले हिंसित करने वाले बाण प्रबल रूप से गिरते हैं। यह एक प्रकार का अर्थ निरुक्त में दिये यास्काचार्य के अनुसार आधिभौतिक दृष्टि से है। आध्यात्मिक दृष्टि से-( वृक्षे वृक्षे ) व्रश्चनशील छिन्नभिन्न होने वाले या नश्वर शरीरमात्र में ( गौः ) गमनशील सब को प्राप्त होने वाला मृत्यु ( नियता ) नियुक्त हुआ ( मीमयत् ) घोषित करता है मैं मारूंगा ( ततः ) पुनः ( पुरुषादः-वयः-प्रपतान् ) मनुष्यों को हिंसित करने वाले आघात रोग आदि बाणरूप प्रहार करते हैं ( अथ-इदं विश्वं भुवनं भयाते ) पुनः यह प्राणिमात्र भय करता है ( इन्द्राय-ऋषये-सुन्वत्-च शिक्षत् ) ऐश्वर्यवान् सर्वद्रष्टा परमात्मा के लिये उपासना रस को समर्पित करता है ॥ २२ ॥

**भावार्थ**—प्रत्येक प्राणिशरीर नश्वर है उसके लिये मृत्यु नियत है। नाना प्रकार के आघातों और रोगों से मृत्यु का ग्रास बन जाता है। यह देख उपासक अमृत रूप परमात्मा की उपासना करता है ॥ २२ ॥

**देवानां माने प्रथमा अतिष्ठन् कृन्तत्रादेषामुपरा उदायन् ।**
**त्रयस्तपन्ति पृथिवीमनूपा द्वा बृबूकं वहतः पुरीषम् ॥ २३ ॥**

देवानाम् । माने । प्रथमाः । अतिष्ठन् । कृन्तत्रात् । एषाम् । उपराः । उत् । आयन् । त्रयः । तपन्ति । पृथिवीम् । अनूपाः । द्वा । बृबूकम् । वहतः । पुरीषम् ॥ २३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—अथोत्पादनमुच्यते-( देवानां माने प्रथमाः-अतिष्ठन् ) देवानां निर्माणे *"देवानां निर्माणे"* [ *निरु० २ । २२* ] प्रथमाः प्रमुखाः प्रतमाः-देवाः प्रसिद्धिं प्राप्ताः *"प्रथम इति मुख्यनाम प्रतमो भवति"* [ *निरु० २ । २२* ] ( कृन्तत्रात् ) अन्तरिक्षात्

"कृन्तत्रमन्तरिक्षम्" [ निरु० २ । २२ ] ( एषाम्-उपराः-उदायन् ) मेघानां विकर्त्तनेन तत्रोपराः-उपरताः-आपः-उद्गता बहिरागताः । अत्र विषये ( त्रयः-अनूपाः-पृथिवीं तपन्ति ) त्रयः "पर्जन्यो वायुरादित्यः" इति च निरुक्तम् । वर्षणेन शीतेनोष्णेन "शीतोष्ण-वर्षैरोषधीः पाचयन्ति" [ निरु० २ । २२ ] पृथिवीं पृथिवीस्थिताः-ओषधीः पाचयन्ति स्वेन स्वेन कर्मणाऽनुतपन्ति-आनुकूल्यं प्रयच्छन्ति ( द्वा बृबूकं पुरीषं वहतः ) द्वौ वाय्वादित्यौ बृबूकं सोममुदकं वहतः प्रापयतः "बृबूकमुदकं पुरीषं पृणातेः पूरयतेर्वा" [ निरु० २ । २२ ] सूर्य औष्ण्येन पृथिवीस्थजलाशयेभ्यो जलमाकृष्य वाष्पीकृत्य वायुश्च स्वाधारे वाष्पीभूतं जलं धारयित्वा ॥ २३ ॥

भाषान्वयार्थ—सृष्टयुत्पत्ति दर्शाते हैं-( देवानां माने प्रथमाः-अतिष्ठन् ) देवों के निर्माण समय प्रमुख देव प्रसिद्धि को प्राप्त हुए ( कृन्तत्रात् ) अन्तरिक्ष से ( एषाम्-उपराः-उदायन् ) इन मेघों के छेदन भेदन से उन में उपरत हुए जल बाहर आये-बरसे इस प्रकार ( त्रयः-अनूपाः पृथिवीं तपन्ति ) तीन अर्थात् मेघ वायु और सूर्य अनुकूल हुए 'बरसने, शीत देने और उष्णता बखेरने द्वारा पृथिवी अर्थात् पृथिवीस्थित ओषधियों को पकाते हैं ( द्वा बृबूकं पुरीषं वहतः ) तथा दो वायु और सूर्य जल को प्राप्त कराते हैं अर्थात् सूर्य अपनी किरणों से जलों को भापरूप में ऊपर खींचता है और वायु उन भाप रूप जलों को धारण करता है ॥ २३ ॥

भावार्थ—आरम्भ सृष्टि में देवों अर्थात् प्रमुख सूर्य आदि पदार्थों का निर्माण होता है। आकाश में से मेघ जल बरसाते हैं। पृथिवी के वनस्पति आदि पदार्थों को मेघ वायु और सूर्य उत्पन्न तथा पुष्ट करते हैं। सूर्य जलों को भाप रूप में ऊपर खींचता है और वायु उन्हें धारण करता है पुनः वृष्टि रूप में जल वर्षता है ॥ २३ ॥

**सा ते॑ जीवातु॑रुत तस्य॑ विद्धि मा स्मैताद्दगप॑ गूहः सम॒र्ये ।**
**आविः स्वः॑ कृणुते गूहते बुसं स पादुरस्य निर्णिजो न मुच्यते ॥ २४ ॥**

सा । ते । जीवातुः । उत । तस्य॑ । विद्धि । मा । स्म । एताद्दक् । अप । गूहः । सऽमर्ये । आविः । स्व१रिति स्वः । कृणुते । गूहते । बुसम् । सः । पादुः । अस्य । निःऽनिर्जः । न । मुच्यते ॥ २४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ते ) हे प्राणधारिन् मनुष्य ! तव ( सा जीवातुः ) सा पूर्वोक्ता देवतात्रयी सूर्यवायुपर्जन्यरूपा जीवनधारिका शक्तिरस्ति ( उत ) अपि ( तस्य विद्धि ) यस्य परमात्मानः सा शक्तिस्तं परमात्मानं त्वं जानीहि ( समर्ये ) स्वजीवनसङ्गते स्वजीवन-संघर्षमार्गे वा ( मा स्म ) न कदापि ( एताद्दक्-अप गूहः ) एताद्दशीमपवारय दूरं कुरु ( स्वः-आविः-कृणुते ) स परमात्मा तवार्थं स्वः- जीवनसुखं प्रकाशीकरोति ( बुसं गूहते ) आकाशीयमुदकं गूढं मेघरूपं करोति "बुसमुदकनाम" [ निघ० १ । १२ ] ( अस्य निर्णिजः ) अस्य शोधयितुः परमात्मनः ( पादुः-न मुच्यते ) व्यवहारो न हीयते ॥ २४ ॥

भाषान्वयार्थ—( ते ) हे प्राणधारी मनुष्य ! तेरे ( सा जीवातुः ) वह पूर्वोक्त देवतात्रयी–सूर्य, वायु, मेघरूपा जीवन धारण कराने वाली है ( उत ) अपितु ( तस्य विद्धि ) जिस परमात्मा की ऐसी वह शक्ति है उसको तू जान ( समर्ये ) स्वजीवनसंगम में या स्वजीवन–संघर्षमार्ग में ( मा स्म ) न कभी ( एतादृक्-अप गूह ) ऐसे ही मत गंवा ( स्वः-आविः-कृणुते ) वह परमात्मा तेरे लिये जीवन सुख को प्रकाशित करता है ( बुसं गूहते ) आकाशीय जलको मेघ रूप में बनाता है ( अस्य निर्णिजः ) इस शोधक–पवित्र परमात्मा का ( पादुः-न मुच्यते ) व्यवहार क्षीण नहीं होता है ॥ २४ ॥

भावार्थ— सूर्य वायु और मेघ प्राणधारी को जीवन देने वाले हैं । जिस परमात्मा ने ये रचे हैं उसे जानना चाहिये । जीवनयात्रा या जीवनसंग्राम में उसे भूलना न चाहिये वह जीवन के सुख को प्रकाशित करता है । उसका पालन आदि व्यवहार क्षीण नहीं होता है ॥ २४ ॥



# अष्टाविंशं सूक्तम्

ऋषिः—वसुक्रः ।

देवता—इन्द्रः ।

छन्दः—१, २, ७, ८, १२ निचृत्त्रिष्टुप् । ४, ५, १० विराट् त्रिष्टुप् ९, ११ पादनिचृद् त्रिष्टुप् ।

स्वरः—धैवतः ।

विषयः—अत्र सूक्ते इन्द्रशब्देन श्लैषिकत्वेनात्मानं राजानं च ग्राहयति शरीरराष्ट्रयोश्च सम्पोषणसमृद्धिकरणप्रकाराश्च वर्ण्यन्ते ।

इस सूक्त में इन्द्र शब्द आत्मा और राजा का द्योतक है। शरीर पोषण राष्ट्र समृद्धि के प्रकार वर्णित हैं ।

विश्वो ह्य१॒॑न्यो अरिराजगाम ममेदह श्वशुरो नाजगाम ।
जक्षीयाद्धाना उत सोमं पपीयात्स्वाशितः पुनरस्तं जगायात् ॥ १ ॥

विश्वः । हि । अन्यः । अरिः । आऽजगाम । मम । इत् । अह । श्वशुरः । न । आ । जगाम । जक्षीयात् । धानाः । उत । सोमम् । पपीयात् । सुऽआशितः । पुनः । अस्तम् । जगायात् ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( विश्वः-अन्यः-अरि-हि ) सर्वोऽन्य ईश्वरः शरीरस्य स्वामिवर्गः प्राणवर्गः *"ईश्वरोऽप्यरिः"* [ *निरु० ५ । ७* ] *"प्राणाय नमो यस्य सर्वमिदं वशे । यो भूतः सर्वस्येश्वरो*········ [ *अथर्व० ११ । ४ । १* ] यद्वा राष्ट्रस्य शासकवर्गः हा ! आश्चर्यम् *"हि विस्मये"* [ *अव्ययार्थनिबन्धनम्* ] ( आजगाम ) प्राप्तः ( अह खेदः *"अहः खेदे"* [ *अव्ययार्थनिबन्धनम्* ] ( मम-इत् ) मम एव ( श्वशुरः-न-आजगाम ) श्वशुरः पत्युः पिता शु क्षिप्रं सद्यः-प्रापणशील आत्मा प्राणशक्त्याः-तन्वा नैव खल्वागतः" यद्वा राजा राजनीत्याः खलु न ह्यागतः प्राप्तः संस्थापितः, इति वसुक्रस्य वसु वासस्थानमात्मनः करोति यः स वसुक्रः, 'वसूपपदे कृधातोः कः प्रत्यय औणादिकः' शरीरे प्राणः, राष्ट्रे राष्ट्रमन्त्री तस्य पत्नी प्राणशक्तिस्तनूर्वा राष्ट्रे राष्ट्रनीतिः ( धानाः-जक्षीयात्-उत सोमं पपीयात् ) योऽत्र शरीरं राष्ट्रं वा-अन्नभोगान् भुञ्जीत सोमरसपानं च पिबेत् ( सु-आशितः पुनः-अस्तं जगायात् ) भोगान् सुभुक्तवान् सन् पुनः स्वामृतं गृहं मोक्षं स्वप्रतिष्ठापदं प्राप्नुयात् ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( विश्वः-अन्यः-अरिः-हि ) शरीर का सब अन्य स्वामीवर्ग—प्राणगण ( आजगाम ) प्राप्त हो गया—प्रकट हो गया ( अह ) खेद है कि ( मम-इत् ) मेरा ही ( श्वशुरः-न-आजगाम ) शु-शीघ्र अशुर—प्रापण शील आत्मा मुझ देह का नहीं आया—प्रकट हुआ या राजनीति का चालक राजा स्थापित नहीं हुआ यह वसुक्र आत्मा के वास—शरीर को करने वाला प्राण या राष्ट्र में राष्ट्रमन्त्री है ( धानाः-जक्षीयात्-उत सोमं पपीयात् ) शरीर में प्राण या राष्ट्रमन्त्री अन्न भोगों को भोगे सोमादि ओषधिरसों का पान करे ( सु-आशितः पुनः- अस्तं जगायात् ) भोगों को भली प्रकार भोगकर पुनः अपने अमृत घर—मोक्ष को या स्वप्रतिष्ठापद को प्राप्त होवे ॥ १ ॥

भावार्थ—जब शरीर बनना आरम्भ होता है तब प्राण प्रथम से ही अपना कार्य आरम्भ कर देता है। आत्मा उस समय स्वज्ञान शक्ति से कार्य आरम्भ नहीं करता है। जब वह कार्य आरम्भ करने लगता है तब जन्म पाकर संसार में अन्नादि को भोगता है और सोमादि ओषधियों का रस पान करता है इस प्रकार संसार के भोगों को भोगकर वह अमर धाम मोक्ष को भी प्राप्त होता है। इस प्रकार राष्ट्र में राष्ट्रमन्त्री प्रथम राष्ट्र की व्यवस्था करता है। पुनः राष्ट्रपति शासन अधिकार सम्भालता है। वह राष्ट्र में भांति भांति के भोगों को भोगता है और सोमादि ओषधियों का रसपान करता है अपने ऊँचे प्रतिष्ठापद को प्राप्त करता है ॥ १ ॥

**स रौरुवद्वृषभस्तिग्मशृङ्गो वर्ष्मन्तस्थौ वरिमन्ना पृथिव्याः ।**
**विश्वेष्वेनं वृजनेषु पामि यो मे कुक्षी सुतसोमः पृणाति ॥ २ ॥**

**सः । रोरुवत् । वृषभः । तिग्मऽशृङ्गः । वर्ष्मन् । तस्थौ । वरिमन् । आ । पृथिव्याः । विश्वेषु । एनम् । वृजनेषु । पामि । यः । मे । कुक्षी इति । सुतऽसोमः । पृणाति । ॥ २ ॥**

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-वृषभः-तिग्मशृङ्गः-रोरुवत् ) स तीक्ष्णशक्तिकश्चेतनावान्—आत्मा यद्वा तीक्ष्णशासको राजा शरीरे चेतनत्ववर्षकः, राष्ट्रे सुखवर्षकः-भृशं घोषयति-यदहमागतः ( पृथिव्याः-वरिमन् वर्ष्मन् आतस्थौ ) शरीरस्य *"यच्छरीरं पुरुषस्य सा पृथिवी"* [ ऐ० आ० २ । ३ । ३ ] यद्वा राष्ट्रभूमेः सुखवर्षकेऽतिश्रेष्ठे *"वरिमन् अतिशयेन श्रेष्ठः"* [ ऋ० ६ । ६३ । ११ *दयानन्दः* ] हृदयप्रदेशे राजासने वा तिष्ठति। इति परोक्षेणेन्द्र उक्तः। अथाध्यात्मभावेनोच्यते ( यः-मे कुक्षी सुतसोमः पृणाति ) यः शरीरे प्राणो वसुक्रो मम कुक्षी-उभे पार्श्वे भोगापवर्गौ—उपासनारसो सम्पादितो येन स पूरयति यद्वा राष्ट्रे सभासेने-उभे पार्श्वे दत्तोपहारः पूरयति ( विश्वेषु वृजनेषु-एनं पामि ) सर्वेषु बलप्रसङ्गेषु *"वृजनं बलनाम"* [ *निघ० २ । ९* ] एतमहमात्मा राजा वा रक्षामि ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( सः-वृषभः-तिग्मशृङ्गः-रोरुवत् ) वह तीक्ष्ण शक्तिवाला—चेतनावाला आत्मा या तीक्ष्ण शस्त्रवाला राजा शरीर में चेतनता का वर्षक, राष्ट्र में सुख का वर्षक भलीभांति घोषित करता है कि मैं आया—प्राप्त हुआ ( पृथिव्याः-वरिमन् वर्ष्मन्-आतस्थौ ) शरीर के अतिश्रेष्ठ जीवनरसवर्षक हृदयप्रदेश में विराजमान होता है या राष्ट्रभूमि के सुखवर्षक राज-आसन पर

विराजमान होता है। यह परोक्षदृष्टि से आत्मा या राजा का कथन है। अब अध्यात्म दृष्टि से कहा जाता है ( यः-मे कुक्षी सुतसोमः पृणाति ) जो शरीर में वर्त्तमान उपासना रस को तय्यार करने वाला प्राण मेरे दो पार्श्वों भोग और अपवर्ग को पूर्ण करता है अथवा राष्ट्र में वर्त्तमान उपहार देने वाला राष्ट्रमन्त्री मेरे सभा सेना दो पार्श्वों को पूर्ण करता है ( विश्वेषु वृजनेषु एनं पामि ) सारे बलप्रसङ्गों में इसकी मैं आत्मा या राजा रक्षा करता हूँ ॥ २ ॥

भावार्थ—शरीर के अन्दर चेतनाशक्तिमान् आत्मा चेतनत्व की अङ्गों में वृष्टि करता हुआ अपने को घोषित करता है–सिद्ध करता है। शरीर के अन्दर सर्वश्रेष्ठ हृदय प्रदेश में विराजमान रहता है। जीवन प्राण उसके भोग और अपवर्ग में साधन बनता है ऐसे साधन रूप प्राण की वह रक्षा करता है तथा राष्ट्र में शस्त्रशक्तिमान् सुखवर्षक राजा राष्ट्रवासिप्रजाओं में सुख की वृष्टि करता हुआ अपने को प्रसिद्ध करता है। राष्ट्र भूमि के राजशासन पद पर विराजमान होता है। उसका राजमन्त्री सभाभाग और सेनाभाग को परिपुष्ट बनाता है। ऐसे राजमन्त्री की वह रक्षा करता है ॥ २ ॥

**अद्रिणा ते मन्दिन इन्द्र तूयान्त्सुन्वन्ति सोमान्पिबसि त्वमेषाम् ।**
**पचन्ति ते वृषभाँ अत्सि तेषां पृक्षेण यन्मघवन् हूयमानः ॥ ३ ॥**

**अद्रिणा । ते । मन्दिनः । इन्द्र । तूयान् । सुन्वन्ति । सोमान् । पिबसि । त्वम् । एषाम् । पचन्ति । ते । वृषभान् । अत्सि । तेषाम् । पृक्षेण । यत् । मघऽवन् । हूयमानः ॥ ३ ॥**

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र ) हे आत्मन् ! राजन् ! वा ( ते ) तुभ्यम् ( अद्रिणा ) श्लोककृता प्रशंसकेन वैद्येन पुरोहितेन वा प्रेरिता *"अद्रिरसि श्लोककृत्"* [ *काठ० १ । ५* ] ( मन्दिनः ) तव हर्षयितारः पारिवारिका जना राजकर्मचारिणो वा ( तूयान् सोमान् सुन्वन्ति ) जलमयान् रसमयान् *" तूयम् उदकनाम"* [ *निघं० १ । १२* ] सोमरसान् सम्पादयन्ति ( तेषां पिबसि ) तान् त्वं पिबेः *"लिङर्थे लेट्* [ *अष्टा० ३ । ४ । ७* ] अथ ( ते ) तुभ्यम् ( वृषभान् पचन्ति ) सुखरसवर्षकान् *"वृषभः-यो वर्षति सुखानि सः"* [ *ऋ० १ । ३१ । ५ दयानन्दः* ] *"वृषभः-वर्षिताऽपाम्"* [ *निरु० ४ । ८* ] सम्पादयन्ति ( मघवन् ) पृक्षेण हूयमानः ) हे आत्मन् राजन् वा स्नेहसम्पर्केणाहूयमानो निमन्त्र्यमाणः ( तेषाम्-अत्सि ) तान् त्वं भुङ्क्ष्व–भुङ्क्षे ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्र ) हे आत्मन् या राजन् ! ( ते ) तेरे लिये ( अद्रिणा ) प्रशंसक वैद्य या पुरोहित से प्रेरित ( मन्दिनः ) तेरे प्रसन्न करने वाले पारिवारिक जन या राजकर्मचारी ( तूयान् सोमान् सुन्वन्ति ) रसमय सोमों को तय्यार करते हैं ( तेषां पिबसि ) उनको तू पी और ( ते ) तेरे लिए ( वृषभान् पचन्ति ) सुख बरसाने वाले भोगों को तय्यार करते हैं ( मघवन् पृक्षेण हूयमानः ) हे आत्मन् ! या राजन् ! स्नेह सम्पर्क से निमन्त्रित किया जाता हुआ ( तेषाम्-अत्सि ) उन्हें तू भोग ॥ ३ ॥

भावार्थ—आत्मा जब शरीर में आता है तब उसे अनुमोदित्त करने वाले वैद्य और प्रसन्न करने वाले पारिवारिक जन अनेक रसों और भोग्य पदार्थों को उसके लिये तय्यार करते हैं और स्नेह से खिलाते पिलाते हैं जिससे कि शरीर पुष्ट होता चला जावे तथा जब राजा राजपद पर विराजमान होता है तब उसके प्रशंसक पुरोहित और प्रसन्न करने वाले राजकर्मचारी सोमादि ओषधियों के रस और भोगों को तय्यार करते हैं वह स्नेह से आदर पाया हुआ उनका सेवन करता है ॥ ३ ॥

इ॒दं सु मे॑ जरित॒रा चि॑किद्धि प्र॒तीपं॒ शापं॑ न॒द्यो॑ वहन्ति ।
लो॒पा॒शः सिं॒हं प्र॒त्यञ्च॑मत्साः क्रो॒ष्टा व॑रा॒हं निर॑तक्त कक्षा॒त् ॥ ४ ॥

इ॒दम् । सु । मे॒ । ज॒रि॒तः॒ । आ । चि॒कि॒द्धि॒ । प्र॒ति॒ऽई॒प॒म् । शाप॑म् । न॒द्यः॑ । व॒ह॒न्ति॒ । लो॒पा॒शः । सिं॒हम् । प्र॒त्यञ्च॑म् । अ॒त्सा॒रि॒ति॒ । क्रो॒ष्टा । व॒रा॒हम् । निः । अ॒त॒क्त॒ । कक्षा॒त् ॥ ४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( जरितः ) हे पापानां शत्रूणां वा जरयितः ! नाशयितः ! ( मे इदं सु-आचिकिद्धि ) मम-इदं वचनं सम्यक् त्वं जानीहि ( नद्यः शापं प्रतीपं वहन्ति ) नाड्यो नद्यो वा स्वकीयं मलिनं रसं मलं वा विपरीतं वहन्ति नीचैर्नयन्ति न शरीरं राष्ट्रं वा दूषयन्ति, इति वसुक्रस्य प्राणस्य राजमन्त्रिणो वा वचनम् ( लोपाशः सिंहं प्रत्यञ्चम्-अत्साः ) लोपं छेदनीयं कर्त्तनीयं तृणमश्नातीति लोपाशो घासाहारी "लुप्लृ छेदने" [ तुदादि ] लघुपशुर्मत्प्रेरणया प्राणशक्तिसम्पन्नो यद्वा मया राजमन्त्रिणा प्रेरितोऽन्नाहारी जनः सिंहं मांसभक्षकं यद्वा सिंहसदृशं भयङ्करं पुरुषमपि पश्चात् प्रक्षिपेत् ( क्रोष्टा वराहं कक्षात् निरतक्त ) केवलं बहुवक्ता शृगालोऽपि यद्वा शृगालसदृशो जनोऽपि शूकरं शूकरसमानं बलवन्तं पुरुषमपि स्थानाद् बहिर्निस्सारयेत् ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( जरितः ) हे पापों के क्षीण करने वाले आत्मन् ! या शत्रुओं के क्षीण करने वाले राजन् ! ( मे-इदं सु-आचिकिद्धि ) मेरे इस वचन को तू भली भांति जान ( नद्यः-शापं प्रतीपं वहन्ति ) मेरे प्रभाव से नाड़ियां मलिन भाग को और नदियाँ दूषित पदार्थ को विपरीत-नीचे बहाती हैं या फेंकती हैं किन्तु शरीर को या राष्ट्र को दूषित नहीं करतीं ऐसा कथन प्राण या राज्यमन्त्री का है। ( लोपाशः सिंहं प्रत्यञ्चम्-अत्साः ) घास खाने वाला पशु मुझ राजमन्त्री की प्रेरणा से सिंह-सदृश बलवान् जन को पीछे धकेल देता है ( क्रोष्टा वराहं कक्षात्-निरतक्त ) केवल बोलने वाला गीदड़ भी बलवान् वन शूकर को या गीदड़ समान पुरुष भी शूकर समान बलवान् पुरुष को स्थान से बाहर निकाल दे ॥ ४ ॥

भावार्थ—प्राण की शक्ति से शरीर की नाड़ियां दूषित रस को नीचे बहा देती हैं और प्राण की शक्ति से घास खाने वाला लघु पशु भी सिंह आदि जैसे पशु को पछाड़ देता है तथा राष्ट्र मन्त्री ऐसी व्यवस्था करे कि नदियाँ दूषित पदार्थों को नीचे बहा लेजावें और राष्ट्रमन्त्री शाक

अन्न आदि से पुष्ट होने की ऐसी व्यवस्था करे कि उनके खाने वाला सिंह आदि जैसे बलवान् विरोधी जन को पछाड़ दे ॥ ४ ॥

कुथा त एतदहमा चिकेतं गृत्संस्य पाकस्तवसो मनीषाम् ।
त्वं नो विद्वाँ ऋतुथा वि वोचो यमर्धं ते मघवन् क्षेम्या धूः ॥५ ॥

कथा । ते । एतत् । अहम् । आ । चिकेतम् । गृत्संस्य । पाकः । तवसः । मनीषाम् । त्वम् । नः । विद्वान् । ऋतुऽथा । वि । वोचः । यम् । अर्धम् । ते । मघवन् । क्षेम्या । धूः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते गृत्सस्य तवसः-मनीषाम् ) मेधाविनो बलवतस्तव-आत्मनः-राज्ञो वा मनीषां प्रज्ञां *"मनीषया....प्रज्ञया"* [ निरु० २ । २५ ] ( अहं पाकः कथा-एतत्-आचिकेतम् ) अहं पक्तव्यस्त्वया पोष्यः प्राणो राज्यमन्त्री वा-एतत् कथं समन्ताद् विजानीयाम् ( त्वं विद्वान् नः-ऋतुथा वोचः ) त्वं हे आत्मन् ! राजन् ! वा मां समये समये कथय ज्ञापय-ज्ञापयसि ( मघवन् ) हे सर्वस्वामिन् ! ( ते यम्-अर्धं क्षेम्या धूः ) तवांशमात्मशक्तिं राजशक्तिं वा क्षेमे भवा क्षेमकरी धूर्धारणीयाऽस्ति सा धारणीया तामपि वोचः कथय ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( ते गृत्सस्य तवसः-मनीषाम् ) तुझ मेधावी बलवान् आत्मा या राजमन्त्री की बुद्धि को ( अहं पाकः कथा-एतत्-आचिकेतम् ) मैं तेरे द्वारा पोषणीय प्राण या राज्यमन्त्री इस को कैसे जान सकूँ ( त्वं विद्वान् नः-ऋतुथा वोचः ) हे आत्मा या राजन् ! तू मुझे समय समय पर कह—सुझा ( मघवन् ) स्वामिन् ! ( ते यम्-अर्धं क्षेम्या धूः ) तेरे जो अंश-आत्मशक्ति या राजशक्ति धारणीया है उसे भी हमारे लिए जना—समझा ॥ ५ ॥

भावार्थ—आत्मा द्वारा प्राण पोषणीय है । समय समय पर अपनी ज्ञान चेतना से वह उस प्राण की रक्षा करता है अपनी चेतना शक्ति से चेताता है तथा राजा के द्वारा राजमन्त्री रक्षणीय है । वह समय समय पर उसे आदेश देता रहे और जो उसकी शासन शक्ति है उससे भी अवगत रहे ॥ ५ ॥

एवा हि मां तवसं वर्धयन्ति दिवश्चिन्मे बृहत उत्तरा धूः ।
पुरू सहस्रा नि शिशामि साकमशत्रुं हि मा जनिता जजान ॥ ६ ॥

एव । हि । माम् । तवसम् । वर्धयन्ति । दिवः । चित् । मे । बृहतः । उत्ऽतरा । धूः । पुरु । सहस्रा । नि । शिशामि । साकम् । अशत्रुम् । हि । मा । जनिता । जजान ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( एव हि ) एवं खलु ( मां तवसम ) मां बलवन्तम्–आत्मानं राजानं वा ( वर्धयन्ति ) समृद्धं कुर्वन्ति शरीराङ्गाणि राज्याङ्गानि वा ( बृहतः-दिवः-चित्-मे-उत्तरा धूः ) महतो द्युलोकादपि ममोत्कृष्टा धारणशक्तिरस्ति, यतोऽहं शरीरं राष्ट्रं वा धारयामि ( पुरु सहस्रा साकं नि शिशामि ) पुरूणि-बहूनि-सहस्राणि-असंख्यानि दोषाणां शत्रूणां वा सकृदेव तनूकरोमि–चूर्णयामि–विनाशयामि अत्र *"शो तनूकरणे"* [ *दिवादि०* ] ततः *"बहुलं छन्दसि"* [ *अष्टा० २ । ४ । ७६* ] इति श्यन्स्थाने श्लुः ( जनिता माम्-अशत्रुं हि जजान ) जनयिता परमात्मा मां आत्मानं राजानं वा शरीरे राष्ट्रे वा शत्रुरहितं प्रादुर्भावयति ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( एव हि ) इस प्रकार ( मां तवसम् ) मुझ बलवान् आत्मा व राजा को ( वर्धयन्ति ) शरीराङ्ग या राज्याङ्ग समृद्ध करते हैं ( बृहतः-दिवः-चित्-मे-उत्तरा धूः ) महान् द्युलोक से भी उत्कृष्ट मेरी धारणाशक्ति है जिससे मैं शरीर को या राष्ट्र को धारण करता हूं। ( पुरु सहस्रा साकं नि शिशामि ) बहुत सहस्र–असंख्य दोषों को या शत्रुओं को एक साथ क्षीण करता हूं विनष्ट करता हूँ ( जनिता माम्-अशत्रुं हि जजान ) उत्पादक परमात्मा शरीर में मुझ आत्मा को या राष्ट्र में मुझ राजा को शत्रु रहित प्रकट करता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—शरीर में आत्मा बलवान् होता है। उसे शरीरांग समृद्ध करते हैं। उसकी शरीर को धारण करने की शक्ति द्युलोक से भी उत्कृष्ट होती है, सहस्रों दोषों को क्षीण कर देता है। परमात्मा इसे शत्रुरहित शरीर में प्रकट करता है तथा राष्ट्र में राजा बलवान् होता है उसे राज्य के अंग समृद्ध करते हैं उसकी राष्ट्र को धारण करने की शक्ति द्युलोक से भी उत्कृष्ट होती है। वह सहस्रों शत्रुओं को एक साथ नष्ट कर देता है। परमात्मा उसे शत्रुरहित बनाता है ॥ ६ ॥

**एवा हि मां तवसं जज्ञुरुग्रं कर्मन्कर्मन्वृषणमिन्द्र देवाः ।**
**वधीं वृत्रं वज्रेण मन्दसानोऽप व्रजं महिना दाशुषे वम् ॥ ७ ॥**

एव । हि । माम् । तवसम् । जज्ञुः । उग्रम् । कर्मन्ऽकर्मन् । वृषणम् । इन्द्र । देवाः । वधीम् । वृत्रम् । वज्रेण । मन्दसानः । अप । व्रजम् । महिना । दाशुषे । वम् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र-एव हि ) हे आत्मन् ! राजन् ! वा एवं हि यथा त्वां जनयिता परमात्मा प्रादुर्भावयति, तथा ( देवाः ) दिव्याः शक्तयो विद्वांसो वा ( मां तवसम्-उग्रं जज्ञुः ) मां बलवन्तमथोग्रं प्रतापिनं मन्यन्ते–सम्पादयन्ति ( कर्मन् कर्मन् वृषणम् ) प्रत्येककर्मणि शरीरे रक्तवहनजीवनप्रदानादिकर्मणि सुखवर्षकमिति, राष्ट्रे वा प्रत्येककर्मविभागे सुखवर्षकमिति ( मन्दसानः-महिना वज्रेण वृत्रं वधीम ) प्रसन्नः सन् महता–ओजसा *"वज्रो वा ओजः"* [ *श० ८ । ४ । १ । २०* ] आवरकं रोगं मलं वाऽहं

  

प्राणो नाशयामि शरीरात् यद्वाऽहं राज्यमन्त्री राष्ट्रादनायासः सन् महताऽस्त्रेणा-क्रमणकारिणं नाशयामि ( दाशुषे व्रजम्-अपवम् ) रसप्रदात्रेऽङ्गाय मार्गमपवृणोमि-अपवारयामि *"व्रजः-व्रजन्ति यस्मिन् [ ऋ० ५ । ३३ । १० दयानन्दः ]* राष्ट्राय शुल्कदत्तवते सुखमार्गमुद्घाटयामि ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्र-एव हि ) हे आत्मन् ! या राजन् ! ऐसे ही जैसे तुझे उत्पादक परमात्मा जन्म देता है वैसे ही ( देवाः ) दिव्य शक्तियां या विद्वान् ( मां तवसम्-उग्रं जज्ञुः ) मुझ बलवान् प्रतापी को मानते हैं-सम्पन्न करते हैं ( कर्मन् कर्मन् वृषणम् ) प्रत्येक कर्म शरीर के अन्दर रक्तवहन जीवनप्रदान आदि कर्म में सुखवर्षक को, या राष्ट्र में प्रत्येक कर्मविभाग में सुखवर्षक को ( मन्दसानः-महिना वज्रेण वृत्रं वधीम् ) मैं प्राण विकसित होता हुआ महान् ओज से आवरक रोग या मल को शरीर से नष्ट करता हूं या मैं राज्यमन्त्री राष्ट्र से अनायास महान् अस्त्र से आक्रमणकारी को नष्ट करता हूं ( दाशुषे व्रजम्-अपवम् ) रस प्रदान करने वाले अङ्ग के लिए मार्ग खोलता हूं या राष्ट्र के लिये शुल्कोपहार देने वाले राष्ट्रवासी के लिये सुखमार्ग खोलता हूं ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—शरीर के अन्दर परमात्मा जैसे आत्मा को बसाता है ऐसे ही दिव्य शक्तियाँ रक्तवाहक जीवनप्रद सुखवर्षक प्राण को बसाती हैं। प्राण ओज के साथ विकसित होता हुआ आवरक रोग और मन को शरीर से बाहर निकालता है। इस प्रदान करने वाले अङ्ग के लिए मार्ग खोलता है तथा राष्ट्र में परमात्मा जैसे अपने आदेशों नियमों से राजा को बनाता है। ऐसे ही विद्वान् लोग राज्यमन्त्री को बनाते हैं। राष्ट्र के प्रत्येक कर्म विभाग में सुख को बरसाने वाला राज्यमन्त्री होता है वह बाहरी आक्रमणकारी को नष्ट करता है और शुल्कोपहार देने वाले का मार्ग खोलता है ॥ ७ ॥

**देवास आयन्परशूँरबिभ्रन् वना वृश्चन्तो अभि विड्भिरायन् ।**
**नि सुद्र्वं१ दधतो वक्षणासु यत्रा कृपीटमनु तद् दहन्ति ॥ ८ ॥**

देवासः । आयन् । परशून् । अबिभ्रन् । वना । वृश्चन्तः । अभि । विट्ऽभिः । आयन् । नि । सुद्र्वम् । दधतः । वक्षणासु । यत्र । कृपीटम् । अनु । तत् । दहन्ति ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवासः-आयन् ) शल्यचिकित्सकविद्वांसो जिगीषवो योद्धारो वा-आयन्ति ( परशून्-अबिभ्रन् ) छेदकशस्त्राणि धारयन्ति ( वना वृश्चन्तः ) वनानि काष्ठानि छेदयन्त इव, वाचकलुप्तोपमालङ्कारः। (विड्भिः-अभि-आयन् ) उपचारार्थं विविधान्नौषधिभिः सह ता गृहीत्वा-आगच्छन्ति *"अन्नं विट्" [ तै० सं० ३ । ५ । ७ । २ ]* यद्वा प्रशस्तप्रजाभिः सेनाभिरभ्यायन्ति ( वक्षणासु ) नदीसदृशीषु नाडीषु यद्वा जलनदीषु *'वक्षणा नदीनाम' [ निघं० १ । ३ ]* ( सुद्र्वं निदधतः ) सुद्रवणशीलं रसं शुद्धरक्तं यद्वा

शत्रुरक्तं निधारयन्तः ( यत्र ) यस्मिन्-अङ्गे प्रदेशे वा ( कृपीटम् ) जलम्-रक्तरहितं रक्तस्थाने जलम् *"कृपीटमुदकनाम"* [ *निघं० १ । १२* ] ( तत्-अनुदहन्ति ) तदङ्गं दग्धं कुर्वन्त्यौषधैः पुनर्नवाङ्गप्ररोहणाय यद्वा तत्र राष्ट्रप्रदेशे जलमनु छिन्नं क्षतं शत्रुशरीरं दहन्ति ॥ ८॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवासः-आयन् ) शल्यचिकित्सक विद्वान् या संग्रामविजय के इच्छुक योद्धा आते हैं ( परशून्-अबिभ्रन् ) छेदक शस्त्रों को धारण करते हैं ( वना वृश्चन्तः ) काष्ठों का छेदन करते हुओं की भाँति ( विड्भिः-अभि-आयन् ) उपचारार्थ अन्न ओषधियों के साथ—उन्हें लेकर आते हैं या प्रशस्तप्रजाओं—सेनाओं के साथ आक्रमण करते हैं ( वक्षणासु ) नाडियों या नदियों में ( सुद्रवं निदधतः ) सम्यक् द्रवणशील—बहने वाले रस शुद्ध रक्त को या शत्रुरक्त को ग्रहण करते हुए ( यत्र ) जिस अङ्ग में या प्रदेश में ( कृपीटम् ) जल रक्तरहित जल अर्थात् रक्त के स्थान पर जल को ( तत्-अनु दहन्ति ) उस अङ्ग को औषधों से दग्ध करते हैं फिर नया अङ्ग आने के लिए या उस राष्ट्र प्रदेश में शत्रुओं द्वारा नष्ट किए जल शोधते हैं क्षत विक्षत हुए शत्रुशरीर को जलाशय पर दग्ध करते हैं ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—प्राणिशरीर के दूषित हो जाने पर शल्यचिकित्सक तथा ओषधिचिकित्सक नाडियों में बहते हुए रक्त के स्थान पर जल वाले अङ्ग को शस्त्र से छेद कर या औषधों से दग्ध कर स्वस्थ बनाते हैं तथा राष्ट्र बाह्य उपद्रव से ग्रस्त हो तो शस्त्रधारी योद्धाओं और विविध सेनाओं के द्वारा उपद्रवकारियों को नष्ट करके क्षत विक्षत किये हुए शत्रुओं के शरीरों को जलाशय के समीप भस्म करदें ॥ ८ ॥

शशः क्षुरं प्रत्यञ्चं जगाराद्रिं लोगेन व्यभेदमारात् ।
बृहन्तं चिदृहते रन्धयानि वयद्वत्सो वृषभं शूशुवानः ॥ ९ ॥

शशः । क्षुरम् । प्रत्यञ्चम् । जगार । अद्रिम् । लोगेन । वि । अभेदम् । आरात् । बृहन्तम् । चित् । ऋहते । रन्धयानि । वयत् । वत्सः । वृषभम् । शूशुवानः ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( शशः प्रत्यञ्चं क्षुरं जगार ) हे आत्मन् ! राजन् ! वा मम प्राणस्य प्रभावेण यद्वा मम राज्यमन्त्रिणः प्रभावेण शशो लघुपशुरपि प्रत्यागच्छन्तं क्षुरं क्षुरवन्तं तीक्ष्णनखवन्तं सिंहमपि निगरति निगरणे शक्तो भवति यद्वा शशसदृशोऽल्पकायो जनोऽपि क्षुरवन्तं शस्त्रवन्तं परसैनिकं निगरणे शक्तो भवति ( लोगेन-अद्रिम्-आरात्-वि-अभेदम् ) अहं च प्राणो मांसलेनाङ्गेनापि पर्वतं भिन्नं कुर्यां समीपमागच्छन्तं यद्वाऽयं राज्यमन्त्री मुद्गरवता सैनिकेन सह पर्वतसमानं शस्त्रधारिणं परशत्रुं विदीर्णं कुर्यां समीपमागच्छन्तम् ( ऋहते बृहन्तं चित्-रन्धयानि ) ह्रस्वकायाय बृहन्तं महाकायं धर्षयितुमपि वशं नयामि *"ऋहत् ह्रस्वनाम"* *निघं० ३ । २* ] ( वत्सः शूशुवानः-वृषभं वयत् ) अल्पवयस्को मम प्रभावेण प्रवृद्धः सन् *"श्वि गतिवृद्ध्योः"* [ *भ्वादि०* ] ततः यङन्तः प्रयोगः सम्प्रसारणं च वृषभकायं दूरं नयेत् ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( शशः प्रत्यञ्चं क्षुरं जगार ) हे आत्मन् या राजन् ! मुझ प्राण के प्रभाव से या मुझ राज्यमन्त्री के प्रभाव से शश-छोटा प्राणी भी आक्रमण करते हुए तीक्ष्ण नखवाले सिंह को निगलने में–परास्त करने में समर्थ हो जाता है या शश जैसा अल्प शरीर वाला मनुष्य भी शस्त्रधारी पर-सैनिक को निगलने में–परास्त करने में समर्थ हो जाता है ( लोगेन-अद्रिम्-आरात्-वि-अभेदम् ) मैं प्राण मांसल केवल मांस वाले अंग से भी सम्मुख प्राप्त हुए पर्वत को भी तोड़ देता हूं या मैं राज्यमन्त्री मुद्गर–काष्ठ साधन से भी सैनिक के द्वारा पर्वत समान सम्मुख आये शस्त्रधारी शत्रु को विदीर्ण कर देता हूं ( ऋहते बृहन्तं–चित् रन्धयानि ) अल्पशरीर वाले के लिये महान् महाकाया वाले को भी वश में ला सकता हूं ( वत्सः शूशुवानः-वृषभं वयत् ) अल्प अवस्था वाले मेरे प्रभाव से प्रवृद्ध हुआ सांड सदृश काया वाले को दूर भगा दे ॥ ६ ॥

भावार्थ—प्राण के प्रबल होने पर शश जैसा छोटा प्राणी भी तीक्ष्ण पञ्जों वाले सिंह जैसे पशु को परास्त कर देता है। मांस वाले अंग पर्वत सदृश कठोर प्रदेश को छिन्नभिन्न कर देता है। लघु शरीर के लिए महा शरीर वाले को दबा देता हूं। प्राण के प्रभाव से छोटा बच्चा भी बड़े सींग वाले को भगा देता है तथा कुशल राज्यमन्त्री के प्रभाव से साधारण प्रजाजन साधारण साधन से शस्त्रधारी शत्रु को परास्त कर देता है। ऐसे ही साधारण साधन से पर्वत समान् बलवान् शत्रु को भी नष्ट भ्रष्ट कर देता है। हीन काया वाले प्रजाजन के लिए सांड सदृश सींग वाले को दूर भगा देता है ॥ ६ ॥

**सुपर्ण इत्था नखमा सिषायावरुद्धः परिपदं न सिंहः ।**
**निरुद्धश्चिन्महिषस्तर्ष्यावान् गोधा तस्मा अयथं कर्षदेतत् ॥१० ॥**

सुऽपर्णः । इत्था । नखम् । आ । सिसाय । अवऽरुद्धः । परिऽपदम् । न । सिंहः । निऽरुद्धः । चित् । महिषः । तर्ष्याऽवान् । गोधा । तस्मै । अयथम् । कर्षत् । एतत् ॥ १० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सुपर्णः ) शरीरे प्राणः *"प्राणो वै सुपर्णः"* [ श० ब्रा० १ । ८ ] राष्ट्रे भासपक्षीव सुप्रगतिशीलो राज्यमन्त्री ( इत्था नखम्-आसिषाय ) सत्यं नह्यति बध्नाति येन तत् *"नहेर्हलोपश्च"* [ उणादि ५ । २३ ] इति खः प्रत्ययः। बन्धन-बलम् समन्ताद् बध्नाति यद्वा राष्ट्रे नखसमानं शस्त्रं स्वशरीरे बध्नाति ( अवरुद्धः सिंहः परिपदं न ) यथा कस्मिंश्चिद् वनप्रदेशेऽवरुद्धः सिंहो निजरक्षास्थानं समन्ताद् बध्नाति ( निरुद्धः-चित् तर्ष्यावान् महिषः ) यथा तृषातुरो महिषः पशुः कस्मिंश्चित् काष्ठगोष्ठे निरुद्धो भवति तादृशो यो रोगः शत्रुर्वा भवेत् ( तस्मै गोधा-अयथम्-एतत् कर्षत् ) तस्मै-तमेतं गोधया गां प्रगतिं दधाति या तया प्रबलनाडीशक्त्यानायासं-बहिर्गमयेत्, यद्वा राज्यमन्त्री गां माध्यमिकां वाचं विद्युतं दधाति या तया रज्ज्वा तच्छिरान्निष्कर्ष-येत् ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( सुपर्णः ) शरीर में प्राण या राष्ट्र में बाज पक्षी की भांति सुप्रगतिशील राज्यमन्त्री ( इत्था नखम्-आसिषाय ) हां बन्धन बल को भलीभांति बांधता है या नखसमान

तीक्ष्ण शस्त्र को अपने शरीर में बांधता है ( अवरुद्धः-सिंहः परि पदं न ) जैसे किसी वनप्रदेश में घिरा हुआ सिंह निजरक्षा स्थान की भली भांति शरण लेता है ( निरुद्धः-चित् तर्ष्यावान् महिषः ) या जैसे पिपासु बलवान् भैंसा किसी काष्ठ बाड़े में रोका हुआ होता है ऐसा जो रोग या शत्रु हो ( तस्मै गोधा-अयथम्-एतत् कर्षत् ) उसके लिये—उसको गोधा अर्थात् गति को धारण करने वाली प्रबल नाड़ी शक्ति से अनायास प्राण बाहर कर दे या राज्यमन्त्री गोधा अर्थात् माध्यमिक वाणी—विद्युत् को धारण करती है जो डोरी उसके द्वारा शिविर से बाहर निकाल दे ॥ १० ॥

भावार्थ—शरीर में प्राण अपने प्रबल बन्धन को बांधता है-या फैलाता है अपने क्षेत्र में जैसे सिंह अपने रक्षा स्थान को सुरक्षित रखता है और बलवान् भैंसे सदृश रोगों को प्रबल नाड़ी शक्ति से उसे बाहर निकाल फेंकता है तथा राष्ट्र में सुप्रगतिशील राज्यमन्त्री तीक्ष्ण शस्त्रों को रक्षार्थ बाँधता है। अपने क्षेत्र में सिंह जैसे अपने रक्षा स्थान को पकड़ता है और भैंसे जैसे बलवान् शत्रु को विद्युत्तन्त्री द्वारा अपने क्षेत्र से बाहर निकाल फेंकता है ॥ १० ॥

**तेभ्यो॑ गो॒धा अ॒यथं॑ कर्षदे॒तद्ये ब्र॒ह्मणः॑ प्रति॒पीय॒न्त्यन्नैः॑ ।**
**सि॒म उ॒क्ष्णो॑ऽवसृ॒ष्टाँ अ॑दन्ति स्व॒यं बला॑नि त॒न्वः॑ शृणा॒नाः ॥ ११ ॥**

तेभ्यः॑ । गो॒धाः । अ॒यथ॑म् । क॒र्षत् । ए॒तत् । ये । ब्र॒ह्मणः॑ । प्र॒तिऽपीय॑न्ति । अन्नैः॑ । सि॒मः । उ॒क्ष्णः । अ॒व॒ऽसृ॒ष्टान् । अ॒द॒न्ति । स्व॒यम् । बला॑नि । त॒न्वः॑ । शृ॒णा॒नाः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये ब्रह्मणः-अन्नैः प्रतिपीयन्ति ) ये रोगा उपद्रवकारिणो वा ब्रह्मणः-ब्रह्म द्वितीयार्थे षष्ठी व्यत्ययेन शरीरे प्राणम् "प्राणो वै ब्रह्म" [ श० १४ । ६ । १० । २ ] ब्रह्मास्त्रवेत्तारं राष्ट्रे राज्यमन्त्रिणं वा अन्नदोषैरन्नं निमित्तीकृत्य वा हिंसन्ति "पीयति हिंसाकर्मा" [ निघं० ४ । २५ ] तथा ( तन्वः-बलानि स्वयं शृणानाः ( शरीरस्य राष्ट्रकलेवरस्य वा बलानि स्वतः नाशयन्तः (सिमः-अवसृष्टान्-उक्ष्णः-अदन्ति) सर्वान् शरीरे सङ्गतान् रक्तसेचकान् पिण्डान्, राष्ट्रे सम्बद्धान्—आदेशविभागान् भक्षयन्ति ( तेभ्यः ) तान् "द्वितीयार्थे चतुर्थी व्यत्ययेन" ( एतत्-गोधाः-अयथं कर्षत् ) एषा प्रगतिधारिका नाड़ी विद्युत्तन्त्री वा-अनायासेन शरीराद्राष्ट्राद्वा बहिर्निष्कर्षयति निस्सारयति ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( ये ब्रह्मणः-अन्नैः प्रतिपीयन्ति ) जो शरीर में रोग या राष्ट्र में उपद्रवकारी, शरीर में प्राण को और राष्ट्र में ब्रह्मास्त्रवेत्ता राज्यमन्त्री को, अन्नदोषों से या अन्नको निमित्त बनाकर पीड़ित करते हैं, तथा ( तन्वः-बलानि स्वयं शृणानाः ) शरीर के या राष्ट्रकलेवर के बलों को स्वतः नष्ट करते हुए ( सिमः-अवसृष्टान्-उक्ष्णः-अदन्ति ) सब शरीर में सङ्गत रस रक्त बहाने वाले यकृतादि पिण्डों को राष्ट्र में सम्बद्ध आदेश विभागों को खाते हैं ( तेभ्यः ) उनको ( एतत्-गोधाः-अयथं कर्षत् ) शरीर में ये प्रगतिधारिका नाड़ी या राष्ट्र में विद्युत्तन्त्री अनायास शरीर से या राष्ट्र से बाहर निकाल देती है ॥ ११ ॥

भावार्थ—शरीर में अन्नदोषों से हुए रोग प्राण को हानि पहुंचाते हैं और शरीर के बलों

को नष्ट करते हुए रसरक्त-सेचक पिण्डों को भी गला देते हैं, तथा राष्ट्र में अन्न को निमित्त बना-कर उपद्रवकारी राज्यमन्त्री को पीड़ित करते हैं और राष्ट्र के बलों को उद्दण्ड होकर नष्ट करते हुए राष्ट्र के बढ़ाने वाले विभागों को ध्वस्त करते हैं, उनको बिजली की तन्त्री या अस्त्रशक्ति से राष्ट्र से बाहर निकाल देना चाहिये ॥ ११ ॥

एते शमीभिः सुशमी अभूवन् ये हिन्विरे तन्व१ः सोम उक्थैः ।
नृवद्वदन्नुप नो माहि वाजान् दिवि श्रवो दधिषे नाम वीरः ॥ १२ ॥

एते । शमीभिः । सुऽशमी । अभूवन् । ये । हिन्विरे । तन्वः । सोम । उक्थैः । नृवत्ऽवदन् । उप । नः । माहि । वाजान् । दिवि । श्रवः । दधिषे । नाम । वीरः ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये सोम-उक्थैः-तन्वः हिन्विरे ) ये सोम्यसुखनिमित्त-मन्नैः *"अन्नमुक्थानि"* [ कौ० ११ । ८ ] शरीराणि प्रजा वा वर्धयन्ति "हि गतौ वृद्धौ च" [ स्वादि० ] ( एते शमीभिः सुशमी अभूवन् ) एते हि कर्मभिः *"शमी कर्मनाम"* [ निघं० ३ । १ ] सुकर्मिणो देहधारिणो राज्याधिकारिणो वा सुखभागिनो भवन्ति ( नृवत्-वदन् नः-वाजान् उपमाहि ) हे आत्मन् ! राजन् वा त्वं नेतृवत्-नेतेव शब्दयन्–घोषयन् वाऽस्मभ्यं भागानुपयोजयोपयुक्तान् कुरु ( वीरः-दिवि श्रवः-नाम दधिषे ) वीरः सन् दिव्यशरीरे दिव्यपदे वा यशो नाम धारय–धारयसि ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ये सोमे-उक्थैः-तन्वः-हिन्विरे ) जो सुन्दर सुखनिमित्त अन्नों द्वारा शरीरों या प्रजाओं को बढ़ाते हैं ( एते शमीभिः सुशमी-अभूवन् ) ये ही कर्मों के द्वारा शुभकर्मा देहधारी या राज्याधिकारी सुखभागी होते हैं ( नृवत्-वदन् नः-वाजान्-उप-माहि ) हे आत्मन् या राजन् ! तू नेता ही बोलता हुआ घोषित करता हुआ हम प्राण जैसे या राज्यमन्त्री जैसों के लिये भोगों को उपहृत कर–भेंट दे ( वीरः-दिवि श्रवः-नाम दधिषे ) वीर होता हुआ दिव्य शरीर में या दिव्य राजपद पर यशोरूप नाम धारण कर ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—उत्तम सुख के निमित्त अन्नों द्वारा शरीर को बढ़ाना कर्मों द्वारा श्रेष्ठ देहधारी बनना आत्मशक्ति के द्वारा उत्तम अध्यात्म भोगों को सिद्ध करना यशस्वी प्रसिद्ध करना जीवन का लक्ष्य है तथा विविध अन्नों से राष्ट्र में सुखप्रसार करना श्रेष्ठ कर्मों के आचरणों से शरीरवान् बनना राजा के आदेश में रहकर सुख भोगना यशस्वी प्रसिद्ध करना राज्य की सफलता है ॥ १२ ॥



# एकोनत्रिंशं सूक्तम्

ऋषिः—वसुक्रः ।

देवता—इन्द्रः ।

छन्दः—१, ५, ७ विराट् त्रिष्टुप् । २, ४, ६ निचृत् त्रिष्टुप् ।
३, ८ पादनिचृत् त्रिष्टुप् ।

स्वरः—धैवतः ।

अस्मिन् सूक्त इन्द्रशब्देन परमात्मा वर्ण्यते तद्द्वारा वेदज्ञान-प्रकाशः सृष्टिरचनं चोच्यते प्रसङ्गत उपासनाप्रकाराश्चापि वर्ण्यन्ते ।

इस सूक्त में इन्द्र शब्द से परमात्मा कहा गया है और उसके द्वारा वेदज्ञान का प्रकाश एवं सृष्टिरचना तथा उपासनप्रकार भी कहे हैं ।

वने न वायो न्यधायि चाकञ्छुचिर्वां स्तोमो भुरणावजीगः ।
यस्येदिन्द्रः पुरुदिनेषु होता । नृणां नर्यो नृतमः क्षपावान् ॥ १ ॥

वने । न । वायः । नि । अधायि । चाकन् । शुचिः । वाम् । स्तोमः । भुरणौ । अजीगरिति । यस्य । इत् । इन्द्रः । पुरुऽदिनेषु । होता । नृणाम् । नर्यः । नृऽतमः । क्षपाऽवान् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वने न नि-अधायि वायः ) वृक्षाणां समूहे वने वृक्षाणां मध्ये निधृतो वेः पक्षिणः शिशुः ( भुरणौ चाकन् ) भरणकर्त्तारौ स्वमातापितरौ पश्यन् *"चाकन् चायन्"* [ *निरु० ६ । २८* ] *"चायृ-पूजानिशामनयोः"* [ *भ्वादि०* ] यद्वा कामयमानः *"चाकन् कामयमानो वा"* [ निरु० ६ । २८ ] अथवा गच्छन् *"कनी दीप्तिगतिकान्तिषु"* [ *भ्वादि०* ] यद्वा शैशवसौन्दर्येण दीप्यमानः यथा भवति तथा ( शुचिः स्तोमः-अजीगः ) पवित्रकारकः स्तुतिसमूहो मन्त्रगणो वेदः खल्वग्निप्रभृतिषु परमर्षिषु प्रसिद्धः, भरणकर्त्तारावध्यापकाध्येतारौ ! ( वाम् ) युवयोरर्थे प्राप्तः ( यस्य-इन्द्रः क्षपावान् ) यस्य मन्त्रगणस्य वेदस्य प्रकाशयिता परमात्मा रात्रिमान् प्रलयवान् प्रलयस्वामी प्रलयेऽपि वर्त्तमानः प्रलयानन्तरम् *"क्षपा रात्रिनाम"* [ *निघ० १ । ७* ] ( पुरुदिनेषु होता )

बहुदिनेषु बहूनि दिनानि यावदाप्रलयं दाता भवति ( नृणां नृतमः-नर्यः ) समस्तजीवन-नेतॄणामत्यन्त नेता नरेभ्यो मनुष्येभ्यो हितकरः कल्याणकर उपासनीयः ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( वने न नि-अधायि वायः ) वन में रहे पक्षीशिशु के समान ( भुरणौ चाकन् ) भरण करने वाले–पोषण करने वाले अपने मातापिताओं को देखता हुआ या चाहता हुआ अथवा उनकी ओर जाता हुआ या बचपन के सौन्दर्य से दीप्यमान जैसे होता है ऐसा ( शुचिः स्तोमः-अजीगः ) पवित्रकारक स्तुति-समूह–मन्त्रगण–वेद अग्नि आदि परमऋषियों के अन्दर प्रसिद्ध हुआ भरण करने वाले–पोषण करने वाले हे अध्यापक और अध्येता ! ( वाम् ) तुम्हारे लिये प्राप्त हुआ ( यस्य-इन्द्रः क्षपावाम् ) जिस मन्त्रगण–वेदका प्रकाशक परमात्मा प्रलयस्वामी प्रलय में भी वर्तमान–प्रलय के अनन्तर ( पुरुदिनेषु होता ) बहुत दिनों तक के निमित्त प्रलयपर्यन्त तक प्रदान करने वाला है वह ( नृणां नृतमः-नर्यः ) समस्त जीवन के नेताओं में अत्यन्त नेता मनुष्यों के लिये हितकर-कल्याणकारक उपासनीय है ॥ १ ॥

भावार्थ—प्रलय के अनन्तर अग्नि आदि ऋषियों के अन्दर हितैषी परमात्मा के द्वारा प्रसिद्ध हुआ वेद प्रलयपर्यन्त मनुष्यों के कल्याणार्थ अध्यापक और पढ़ाने वाले के द्वारा पोषणीय–रक्षणीय है। वह परमात्मा उपासनीय है ॥ १ ॥

प्र ते अस्या उषसः प्रापरस्या नृतौ स्याम नृतमस्य नृणाम् ।
अनु त्रिशोकः शतमावहन्नॄन्कुत्सेन रथो यो असत्ससवान् ॥ २ ॥

प्र । ते । अस्याः । उषसः । प्र । अपरस्याः । नृतौ । स्याम । नृऽतमस्य । नृणाम् । अनु । त्रिऽशोकः । शतम् । आ । अवहत् । नॄन् । कुत्सेन । रथः । यः । असत् । ससऽवान् ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( नृणां नृतमस्य ते अस्याः-उषसः ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! नायकानामप्यत्यन्तनायकस्य तवास्याः खलूषसो वेदज्ञानदीप्तेः सम्प्रति प्राप्तायाः ( नृतौ प्र स्याम ) नयने नीत्यां प्रगतिशीलाः स्याम ( अपरस्या प्र० ) आगामिनि दिने श्वोऽपि वेदज्ञानदीप्तेर्नयने मार्गे प्रगतिशीला भवेम ( त्रिशोकः ) त्रिसृषु स्तुतिप्रार्थनोपासनासु यद्वा तिसृषु विद्यासु वर्त्तमानो ज्ञानप्रकाशो यस्य तथाभूतो महाविद्वान् *"शोचति ज्वलति-कर्मा"* [ *निघ० १ । १६* ] ( शतं नॄन्-अनु-आवहत् ) बहून् नायकान् जनान् तव ज्ञानं वेदमवाप्य त्वमनु वहति पश्चाच्चालयति शिष्यान् सम्पादयति ( यः कुत्सेन ससवान् ) यो हि तव कुत्सः स्तुतिकर्त्ता *"कुत्सः कर्त्ता स्तुतीनाम्"* [ *निरु० ३ । १२* ] ज्ञानस्य सम्भाजकः *"ससवान् सम्भाजकः"* [ *ऋ० ३ । २२ । १ दयानन्दः* ] ( रथः-असत् ) सर्वेषां रमणाश्रयो भवति ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( नृणां नृतमस्य ते अस्याः-उषसः ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! नायकों के भी अत्यन्त तुझ नायक की इस ज्ञानदीप्ति की ( नृतौ प्र स्याम ) नीति में हम प्रगतिशील हों ( अपरस्याः प्र० ) आगामी दिन कल भी उस ज्ञान दीप्ति की नीति में हम प्रगतिशील हों ( त्रिशोकः ) तीनों—स्तुति प्रार्थना उपासनाओं में या ज्ञानकर्मउपासना रूप त्रयीविद्या में वर्त्तमान ज्ञानप्रकाश जिसका है वह ऐसा महाविद्वान् ( शतं नून्-अनु-आवहत् ) बहुतेरे नायक जनों को तेरे ज्ञान वेद को प्राप्त करके अपने को उसके अनुकूल चलाता है पुनः दूसरे शिष्यों को भी चलाता है ( यः-कुत्सेन ससवान् ) जो तेरा स्तुति करने वाला ज्ञान का सम्भाजक—पूर्णज्ञानी है ( रथः-असत ) वह सबका रमण आश्रय होता है ॥ २ ॥

भावार्थ—महान् नेता परमात्मा की ज्ञानज्योति वेद सदा मार्गदर्शक है। उसमें वर्णित स्तुति, प्रार्थना, उपासना या ज्ञान, कर्म, उपासना में दीप्त हुआ—प्रकाशमान हुआ परमात्मा का उपासक ज्ञान का धारण करने वाला सबको ज्ञान देने वाला आश्रय करने के योग्य है ॥ २ ॥

कस्ते मदं इन्द्र रन्त्यो भूद्दुरो गिरो अभ्युग्रो वि धाव ।
कद्वाहो अर्वागुप मा मनीषा आ त्वा शक्यामुपमं राधो अन्नैः ॥ ३ ॥

कः । ते । मदः । इन्द्र । रन्त्यः । भूत् । दुरः । गिरः । अभि । उग्रः । वि । धाव । कत् । वाहः । अर्वाक् । उप । मा । मनीषा । आ । त्वा । शक्याम् । उपऽमम् । राधः । अन्नैः ॥ ३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( ते ) तुभ्यम् ( कः-मदः-रन्त्यः-भूत् ) कः स्तुतिसमूहः स्तुतिमन्त्रभागो रमणयोग्यो भवति योऽपि स्यात् ( दुरः-अभि धाव ) तं द्वारमभिलक्ष्य प्राप्तो भव "दुरः" बहुवचन व्यत्ययेन (गिरः-वि० "धाव") अस्माकं प्रार्थनावाचः प्रति विशिष्टतया प्राप्तो भव ताः स्वीकुरु ( मनीषा कद्-वाहः-अर्वाक्-मा-उप ) स्तुत्या *"मनीषा मनीषया स्तुत्या"* [ *निरु० २ । २५* ] कदाऽस्माकं वहनीयः प्रापणीयस्त्वं मामभिमुखमुप गमिष्यसि ( अन्नैः ) सोमैरुपासनारसैः *"अन्नं वै सोमः"* [ *श० ३ । ६ । १ । ८* ] ( उपमं त्वा राधः ) समीपं वर्त्तमानं त्वां राधनीयं परमात्मानम् ( आ शक्याम् ) प्राप्तुं शक्नुयाम्-इत्याशासे ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! (ते) तेरे लिये ( कः-मदः-रन्त्यः-भूत ) कौनसा स्तुतिसमूह—मन्त्रभाग रमण करने योग्य है, जो भी हो ( दुरः-अभि धाव ) उसे द्वार बनाकर प्राप्त हो ( गिरः-वि० ) हमारे प्रार्थना वचनों के प्रति विशिष्ट रूप से प्राप्त हो उन्हें स्वीकार कर ( मनीषा कद्-वाहः-अर्वाक्-मा-उप ) स्तुति के द्वारा कब हमारे वहनीय-प्रापणीय तू मुझे—मेरी ओर प्राप्त होगा ( अन्नैः ) उपासना-रसों द्वारा ( उपमं त्वा राधः ) समीप वर्त्तमान तुझ आराधनीय परमात्मा को ( आ शक्याम् ) प्राप्त कर सकूं ॥ ३ ॥

भावार्थ—उपासक को परमात्मा की ऐसे मन्त्रों द्वारा स्तुतियां करनी चाहिये जिससे कि

वह परमात्मा उन्हें स्वीकार करें, और अपने अन्दर किये उपासना भावों से वह प्राप्त हो-सके ॥ ३ ॥

कदु द्युम्नमिन्द्र त्वावतो नॄन् कया धिया करसे कन्न आगन् ।
मित्रो न सत्य उरुगाय भृत्या अन्ने समस्य यदसन्मनीषाः ॥ ४ ॥

कत् । ऊँ इति । द्युम्नम् । इन्द्र । त्वाऽवतः । नॄन् । कया । धिया । करसे । कत् । नः । आ । अगन् । मित्रः । न । सत्यः । उरुऽगाय । भृत्यै । अन्ने । समस्य । यत् । असन् । मनीषाः ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र कत्-उ द्युम्नम् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! कदा हि खल्वस्मासु तद्यशो भविष्यति 'द्युम्नं द्योततेर्यशो वाऽन्नं वा [ निरु० ५ । ५ ] येन ( त्वावतः-नॄन् कया धिया करसे ) त्वत्सदृशान् मुक्तान्-अस्मान् जनान् कया च स्तुत्या करिष्यसि ( कत्-नः-आ-अगन् ) कदाऽस्मान् प्राप्तो भविष्यसि ( उरुगाय ) हे बहुस्तुतियोग्य वा बहुकीर्तनीय परमात्मन् ! (सत्यः-मित्रः-न ) स्थिरसखेव ( भृत्यै ) भरणाय पोषणाय ( समस्य ) सर्वस्य ( अन्ने ) अन्नप्रदाननिमित्तम् ( मनीषाः-यत्-असन् ) स्तुतयो याः सन्ति यतः सफला भवेयुः ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्र कत्-उ द्युम्नम् ) हे ऐश्वर्यवन् ! परमात्मन् ! कब ही हमारे अन्दर वह यश होगा ( त्वावतः नॄन् कया धिया करसे ) तेरे जैसे मुक्त हम उपासक जनों को किस स्तुति से करेगा ( कत् नः-आ-अगन् ) कब मैं प्राप्त होऊँगा ( उरुगाय ) हे बहुत स्तुति करने योग्य या बहुत कीर्त्तन करने योग्य परमात्मन् ! ( सत्यः-मित्रः-न ) स्थिर मित्र के समान ( भृत्यै ) पोषण के लिये ( समस्य ) सब के ( अन्ने ) अन्न प्रदान करने के निमित्त—भोगप्रदान करने के निमित्त ( मनीषाः-यत्-असन् ) स्तुतियाँ जिससे सफल होवें ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा उपासक जनों का मित्र है उसकी विशेष स्तुति करनी चाहिये । जिससे संसार में रहते हुए ऊँचा यशस्वी बने और मुक्ति में उसके संग का आनन्द लाभ ले सके ॥ ४ ॥

प्रेरय सूरो अर्थं न पारं ये अस्य कामं जनिधाइव ग्मन् ।
गिरश्च ये ते तुविजात पूर्वीर्नर इन्द्र प्रतिशिक्षन्त्यन्नैः ॥ ५ ॥

प्र । ईरय । सूरः । अर्थम् । न । पारम् । ये । अस्य । कामम् । जनिधाःऽइव । ग्मन् । गिरः । च । ये । ते । तुविऽजात । पूर्वीः । नरः । इन्द्र । प्रतिऽशिक्षन्ति । अन्नैः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( तुविजात-इन्द्र ) बहुगुणप्रसिद्ध-ऐश्वर्यवन् परमात्मन्

(सूरः-न-अर्थं पारं प्रेरय ) सूर्यो यथा रश्मिं प्रेरयति तथा त्वमर्थमर्थवन्तमर्थिनं मुमुक्षुं पारं मोक्षं प्रति प्रेरय ( ये ) ये मुमुक्षवः ( अस्य कामं जनिधाः-इव ग्मन् ) अस्य मोक्षस्य कामं धारयन्तो भार्यां धारयन्तो गृहस्था इव गृहस्थाश्रमं प्राप्नुवन्ति तद्वदुपासकाः सन्ति ( च ) अथ च ( गिरः पूर्वीः ) स्तुतीः श्रेष्ठाः ( ते ) तुभ्यम् ( ये नरः ) ये मुमुक्षवो जनाः ( अन्नैः प्रतिशिक्षन्ति ) उपासनारसान् "द्वितीयार्थे तृतीया व्यत्ययेन" प्रयच्छन्ति ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( तुविजात-इन्द्र ) हे बहुत गुणों से प्रसिद्ध ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ( सूरः-न-अर्थं पारं प्रेरय ) सूर्य जैसे रश्मि को प्रेरित करता है वैसे मुझ प्रार्थी मुमुक्षु को मोक्ष के प्रति प्रेरित कर ( ये ) जो मुमुक्षुजन ( अस्य कामं जनिधाः-इव ग्मन् ) इस मोक्ष के काम को भार्या के धारण करने वाले गृहस्थ जैसे गृहस्थाश्रम को प्राप्त होते हैं वैसे उपासक जन मोक्ष को प्राप्त होते हैं ( च ) और ( गिरः-पूर्वीः ) श्रेष्ठ स्तुतियां ( ते ) तेरे लिये ( ये नरः ) जो मुमुक्षुजन ( अन्नैः प्रतिशिक्षन्ति ) उपासनारस को प्रदान करते हैं ॥ ५ ॥

भावार्थ—परमात्मा की स्तुति करने वाले तथा उपासना रसों को भेंट देने वाले उपासक जन अपने अभीष्ट मोक्ष को प्राप्त होते हैं जैसे गृहस्थजन गृहस्थाश्रम के सुख को प्राप्त होते हैं ॥ ५ ॥

मात्रे नु ते सुमिते इन्द्र पूर्वी द्यौर्मज्मना पृथिवी काव्येन ।
वराय ते घृतवन्तः सुतासः स्वाद्मन्भवन्तु पीतये मधूनि ॥ ६ ॥

मात्रे इति । नु । ते । सुमिते इति सुऽमिते । इन्द्र । पूर्वी इति । द्यौः । मज्मना । पृथिवी । काव्येन । वराय । ते । घृतऽवन्तः । सुतासः । स्वाद्मन् । भवन्तु । पीतये । मधूनि ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( ते ) तव ( मज्मना काव्येन ) बलवता कलाप्रकारेण रचिते ( पूर्वी ) पूर्व्यौ पूरयित्र्यौ श्रेष्ठे वा ( द्यौः पृथिवी ) द्यौश्च पृथिवी च ( मात्रे नु सुमिते ) मातृसदृश्यौ सुमानयुक्ते ( ते ) तयोर्मध्ये ( घृतवन्तः सुतासः ) रसवन्तः सोमादयो वनस्पतयः ( वराय ) श्रेष्ठजनाय-उपासकाय ( स्वाद्मन् पीतये ) सुस्वादुभोजननिमित्तं तथा च पानाय ( मधूनि ) मधुराणि चोभयभोजनपाननिमित्तानि फलानि ( भवन्तु ) सन्तु ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( ते ) तेरे ( मज्मना काव्येन ) बलिष्ठ कला प्रकार से रचे हुए (पूर्वी) पूरण करने वाली या श्रेष्ठ (द्यौः पृथिवी) द्युलोक और पृथ्वी-लोक ( मात्रे नु सुमिते ) माता के समान उत्तम माप से युक्त ( ते ) उन दोनों के मध्य में ( घृतवन्तः सुतासः ) रस वाली सोमादि वनस्पतियाँ ( वराय ) श्रेष्ठजन–उपासक के लिये ( स्वाद्मन् पीतये ) सुस्वादु भोजन के निमित्त तथा कुछ पीने के लिए ( मधूनि ) मीठे दोनों प्रकार के खाने पीने के निमित्त फल ( भवन्तु ) होवें ॥ ६ ॥

भावार्थ—परमात्मा ने अपने महान् बल और रचनाकौशल से द्युलोक और पृथ्वी लोक को रचा तथा रसीले अन्नों फलों से पूर्ण वनस्पतियों को भी उत्पन्न किया है। उपासक जन उनका संयम से मधुर स्वाद लेते हैं। वह स्तुति करने योग्य है ॥ ६ ॥

आ मध्वो अस्मा असिचन्नमत्रमिन्द्राय पूर्णं स हि सत्यराधाः ।
स वावृधे वरिमन्ना पृथिव्या अभि क्रत्वा नर्यः पौंस्यैश्च ॥ ७ ॥

आ । मध्वः । अस्मै । असिचन् । अमत्रम् । इन्द्राय । पूर्णम् । सः । हि । सत्यऽराधाः । सः । वावृधे । वरिमन् । आ । पृथिव्याः । अभि । क्रत्वा । नर्यः । पौंस्यैः । च ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अस्मै-इन्द्राय ) एतस्मै-ऐश्वर्यवते परमात्मने ( पूर्णम्-अमत्रम् ) समग्रमन्तःकरणं विज्ञानपात्रम् ( मध्वः-आ-असिचन् ) मधुरोपासनारसेन स्तोतारः सिञ्चन्ति ( सः-हि सत्यराधाः ) स परमात्मा स्थिरानन्दधनवान्-अस्ति । ( सः-नर्यः पृथिव्याः-वरिमन् ) स मुमुक्षुभ्यो हितः परमात्मा शरीरस्य श्रेष्ठप्रदेशे हृदये *"यच्छरीरं पुरुषस्य सा पृथिवी"* [ *ऐ० आ० २ । ३ । ३* ] *"वरिमन्-अतिशयेन श्रेष्ठे"* [ *ऋ० ६ । ६३ । ११ दयानन्दः* ] ( क्रत्वा पौंस्यैः-च-अभि वावृधे ) प्रज्ञानेन योगाभ्यासरूप-पुरुषार्थैश्चाभिवृद्धिमाप्नोति साक्षाद्-भवति ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( अस्मै-इन्द्राय ) इस ऐश्वर्यवान् परमात्मा के लिये ( पूर्णम्-अमत्रम् ) समस्त अन्तःकरण विज्ञानपात्र को ( मध्वः-आ-असिचन् ) मधुर उपासना रस से उपासक सींचते हैं ( स हि सत्यराधाः ) वह परमात्मा ही स्थिर रूप से आनन्द घन वाला है। ( सः-नर्यः पृथिव्याः-वरिमन् ) वह मुमुक्षुओं के लिए हितकर परमात्मा शरीर के श्रेष्ठ प्रदेश हृदय में ( क्रत्वा पौंस्यैः-च-अभि वावृधे ) प्रज्ञान से और योगाभ्यास रूप पुरुषार्थों के द्वारा अभिवृद्ध होता है साक्षात् होता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—अपने अन्तःकरण को उपासना द्वारा भरपूर करना चाहिये। परमात्मा ही स्थायी सुख का आधार है। वह शरीर के श्रेष्ठ प्रदेश हृदय में ज्ञान और योगाभ्यासों के द्वारा साक्षात् होता है ॥ ७ ॥

व्यानळिन्द्रः पृतनाः स्वोजा आस्मै यतन्ते सख्याय पूर्वीः ।
आ स्मा रथं न पृतनासु तिष्ठ यं भद्रया सुमत्या चोदयासे ॥ ८ ॥

वि । आनट् । इन्द्रः । पृतनाः । सुऽओजाः । आ । अस्मै । यतन्ते । सख्याय । पूर्वीः । आ । स्म । रथम् । न । पृतनासु । तिष्ठ । यम् । भद्रया । सुऽमत्या । चोदयासे ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( स्वोजाः-इन्द्रः ) शोभनतेजस्वी तथैश्वर्यवान् परमात्मा ( पृतनाः-व्यानट् ) मनुष्यान् *"पृतनाः-मनुष्याः"* [ *निघं० २ । ३* ] व्याप्नोतितदन्तःकरणेषु ( पूर्वीः-अस्य सख्याय-आयतन्ते ) श्रेष्ठप्रजाः-उपासकजना अस्मै-अस्य खल्विन्द्रस्य परमात्मनः-व्यत्ययेन षष्ठीस्थाने चतुर्थी, सखिभावाय सहयोगाय समन्ताद् यतन्ते कांक्षन्ति अथ प्रत्यक्षदृष्टयोच्यते ( पृतनासु रथं न स्म-आतिष्ठ ) मनुष्येषु स्वकीयरमणयोग्यमानन्दं सम्प्रति "नकारः सम्प्रत्यर्थे" आस्थापय 'इत्यन्तर्गतणिजर्थः' ( यं भद्रया सुमत्या चोदयासे ) यं रमणयोग्यमानन्दं भजनीयया स्तुत्या-भजनीयां स्तुतिं लक्ष्यीकृत्य मनुष्येषु प्रेरयसि ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( स्वोजाः-इन्द्रः ) सुन्दर तेजवाला ऐश्वर्यवान् परमात्मा ( पृतनाः-व्यानट् ) मनुष्यों को–मनुष्यों के अन्तःकरणों में व्याप्त है ( पूर्वीः-अस्य सख्याय-आयतन्ते ) श्रेष्ठ प्रजायें–उपासक जन इस परमात्मा के मित्रभाव के लिये भली भाँति चाहना करते हैं ( पृतनासु रथं न स्म-आतिष्ठ ) मनुष्यों में स्वकीयरमण योग्य आनन्द को तत्काल भली–भाँति स्थापित कर ( यं भद्रया सुमत्या चोदयासे ) जिस रमणयोग्य आनन्द को भजनीयस्तुति द्वारा–भजनीय स्तुति को लक्ष्य करके मनुष्यों के अन्दर तू प्रेरित करता है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—ओजस्वी तथा ऐश्वर्यवान् परमात्मा मनुष्यों के अन्तःकरणों में व्याप्त रहता है उपासक जन मित्रभाव के लिए उसे अपनाना चाहते हैं उनके अन्दर परमात्मा अपने आनन्द रस को स्तुतिओं द्वारा प्रेरित किया करता है ॥ ८ ॥



# त्रिंशं सूक्तम्

ऋषिः—कवष ऐलूषः ।

देवता—आपः, अपान्नपाद्वा ।

छन्दः—१, ३, ९, ११, १२, १५, निचृत् त्रिष्टुप् । २, ४, ६, ८, १४ विराट् त्रिष्टुप् । ५, ७, १०, १३ त्रिष्टुप् ।

स्वरः—धैवतः ।

अत्र सूक्ते राजप्रजाधर्मा उपदिश्यन्ते ।

इस सूक्त में राज़ा और प्रजा के धर्मों का उपदेश किया गया है ।

प्र दे॒व॒त्रा ब्रह्म॑णे गा॒तुरे॑त्व॒पो अच्छा॒ मन॑सो॒ न प्रयु॑क्ति ।
म॒हीं मि॒त्रस्य॒ वरु॑णस्य धा॒सिं पृ॑थु॒ज्रय॑से रीरधा सुवृ॒क्तिम् ॥ १ ॥

प्र । दे॒व॒ऽत्रा । ब्रह्म॑णे । गा॒तुः । ए॒तु॒ । अ॒पः । अच्छ॑ । मन॑सः । न । प्रऽयु॑क्ति ।
म॒हीम् । मि॒त्रस्य॑ । वरु॑णस्य । धा॒सिम् । पृ॒थु॒ऽज्रय॑से । री॒र॒ध॒ । सु॒ऽवृ॒क्तिम् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ब्रह्मणे ) प्रजापतये प्रजापतित्वाय प्रजापतिपदप्राप्तये प्रजापालकराजपदाय *"प्रजापतिर्वै ब्रह्मा"* [ काठ०-१४ । ७ ] सोमः सोम्यो नवराजः ( गातुः ) प्रगतिशीलः ( अपां नपात् ) प्रजा न पातयिता-प्रजारक्षकः ( देवत्रा-अपः-अच्छ प्र-एतु ) देवभाववतीः *"देवमनुष्यपुरुषपुरुमर्त्येभ्यो द्वितीयासप्तम्योर्बहुलम्"* [ अष्टा० ५ । ४ । ५६ ] इति द्वितीयायाः त्राप्रत्ययः मनुष्यप्रजाः *"मनुष्या वा आपश्चन्द्राः"* [ श० ७ । ३ । १ । २० ] *"आपः आप्ताः प्रजाः"* [ यजु० ६ । २७ दयानन्दः ] आभिमुख्येन साक्षात् प्रगच्छतु ( मनसः-न प्रयुक्ति ) यथा मनसः प्रयोजनं स्वाभीष्टं प्रगच्छति ( मित्रस्य वरुणस्य महीं धासिं सुवृक्तिम् ) संसारे कर्मकरणाय प्रेरकस्य मोक्षे वरयितुः परमात्मनस्तद्विहितां महतीं धारणीयां भुक्तिं राज्यभुक्तिं तथा सुगमतया वर्जनयोग्या दुःखप्रवृत्तिर्यया तां मुक्तिं च *"सुवृक्तिं सुष्ठु वर्जयन्ति दुःखानि यया ताम्"* [ ऋ० ७ । ३६ । २ दयानन्दः ] ( पृथुज्रयसे रीरध ) विस्तृतो ज्ञानवेगो यस्य तस्मै नवराजाय राजपदप्रतिष्ठिताय *"पृथुज्रयाः पृथुजवः"* [ निरु० ५ । १० ] हे पुरोहित ! राधय घोषय-उपदिश च ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ब्रह्मणे ) प्रजापति के लिये प्रजापालक पदप्राप्ति के लिये–राजपदप्राप्ति के लिये नवीन राजा ( गातुः ) प्रगतिशील ( अपां नपात् ) प्रजाओं को न गिराने वाला -प्रजाओं का रक्षक ( देवत्रा-अपः-अच्छ प्र-एतु ) देवभाववाली मनुष्य प्रजाओं को साक्षात् प्राप्त

हो ( मनसः-न प्रयुक्ति ) जैसे मन का प्रयोजन–अभीष्ट प्राप्त होता है सामने आता है ( मित्रस्य वरुणस्य महीं धासिं सुवृक्तिम् ) संसार में कर्म करने के लिये तथा मोक्ष में वरने वाले परमात्मा की विधान की हुई महती धारण करने योग्य राजभुक्ति–भोग सामग्री तथा सुगमता से त्यागने योग्य दुःख प्रवृत्ति जिससे हो अर्थात् मुक्ति को ( पृथुज्रयसे रीरध ) विस्तृत ज्ञान वेगवाले नवीन राजा के लिये हे पुरोहित ! तू घोषित कर समझा बतला ॥ १ ॥

**भावार्थ**—राजा राजपद पर विराजमान होकर प्रजाओं के रक्षण हेतु उनसे सम्पर्क बनाये रखे और पुरोहित को चाहिये कि वह राजा को ऐश्वर्यभोग के साथ साथ मुक्तिप्राप्ति के साधनों का भी उपदेश देता रहे ॥ १ ॥

**अध्वर्यवो हविष्मन्तो हि भूताऽच्छाप इतोशतीरुशन्तः ।**
**अव याश्चष्टे अरुणः सुपर्णस्तमास्यध्वमूर्मिमद्या सुहस्ताः ॥ २ ॥**

अध्वर्यवः । हविष्मन्तः । हि । भूत । अच्छ । अपः । इत । उशतीः । उशन्तः । अव । याः । चष्टे । अरुणः । सुऽपर्णः । तम् । आ । अस्यध्वम् । ऊर्मिम् । अद्य । सुऽहस्ताः ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध्वर्यवः ) हे राजसूययज्ञस्याध्वर्युप्रभृतय ऋत्विजः ! यूयम ( हविष्मन्तः-हि भूत ) हव्यवन्तोऽवश्यं भवत ( उशतः-उशतीः-अपः-अच्छ-इत ) निजराजसूयं कामयमानस्य राज्ञो यूयं चापि तद्राजसूयं कामयमानाः प्रजा आभिमुख्येन प्राप्नुत इति सम्बोध्य पुरोहितः सूचयेत् ( अरुणः सुपर्णः-याः-अवचष्टे ) आरोचनः-राजपदे समन्तात् प्रकाशमानः सुष्ठुपालनकर्त्ता नवराजपदस्थो राजा याः प्रजा अवपश्यति-सम्यग् जानाति ( तम्-ऊर्मिम्-अद्य सुहस्ताः-आ-अस्यध्वम् ) तं जलानामूर्मिमिवो-परिस्थितं यद्वाऽऽच्छादनं समन्ताद् रक्षणकर्त्तारम् *"ऊर्मिरूर्णोतेः"* [ *निरु० ५ । २३* ] अद्य राजसूयेऽवसरे शोभनोपहारवस्तुयुक्ताः सन्तः समन्ताद् गृह्णीत स्वीकुरुत ग्राहयत स्वीकारयत च *"अस गतिदीप्त्यादानेषु"* [ *भ्वादि०* ] विकरणव्यत्ययश्छान्दसः ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अध्वर्यवः ) हे राजसूय यज्ञ के अध्वर्यु आदि ऋत्विजो ! तुम ( हविष्मन्तः-हि भूत ) हवि वाले होओ–हवि देने को अवश्य उद्यत होओ ( उशतः-उशतीः-अपः-अच्छ-इत ) निजराजसूय यज्ञ को चाहने वाले राजा के राजसूययज्ञ को चाहने वाली तुम प्रजाओ ! साक्षात् यज्ञ में प्राप्त होओ ऐसी घोषणा पुरोहित करे ( अरुणः सुपर्णः-याः-अवचष्टे ) राजपद पर प्रकाशमान उत्तम पालनकर्त्ता नवीन राजा जिन प्रजाओं को अपनी जानता है ( तम्-ऊर्मिम् -अद्य सुहस्ताः आ-अस्यध्वम् ) उस जलों की उच्च तरंग के समान ऊपर स्थित या आच्छादन करने वाले–रक्षण कर्त्ता इस राजसूय अवसर पर शोभन उपहार देने वाली प्रजाएँ उपहार ग्रहण करावें ॥ २ ॥

**भावार्थ**—नवराजा के राजसूय यज्ञ में ऋत्विग्जन आमन्त्रित हुए राजसूययज्ञ का आरम्भ करें और प्रजाजन भी उस राजसूययज्ञ में राजा को राजपद पर विराजमान हुए को देखें । वह

राजा उन प्रजाओं का उत्तम पालन करने का लक्ष्य बनाकर उन्हें अपनावे। प्रजायें भी उसे विविध उपहार प्रदान करें॥ २॥

अध्वर्यवोऽप इता समुद्रमपां नपातं हविषा यजध्वम्।
स वो ददद्रूर्मिमद्या सुपूतं तस्मै सोमं मधुमन्तं सुनोत॥ ३॥

अध्वर्यवः। अपः। इत। समुद्रम्। अपाम्। नपातम्। हविषा। यजध्वम्। सः। वः। ददत्। ऊर्मिम्। अद्य। सुऽपूतम्। तस्मै। सोमम्। मधुऽमन्तम्। सुनोत॥ ३॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अध्वर्यवः ) हे राजसूययज्ञस्यर्त्विजः! यूयम् ( अपः-इत ) प्रजाजनान् प्राप्नुत तथा ( अपां नपातं समुद्रं हविषा यजध्वम् ) प्रजाजनानां न पातयितारं पूर्णरक्षकं समुद्रसमानमाधारं गम्भीरं च राजानमुपहारेणाशीर्दानेन समागमे योजयत ( सः ) स राजा ( वः ) युष्मभ्यम् ( अद्य-ऊर्मिम् ददत् ) अस्मिन् राजसूयावसरे प्रजाभ्यः प्राप्तं सारं दातव्यं भागं ददातु-दास्यतीत्यर्थः, तस्मात् ( तस्मै सुपूतं मधुमन्तं सोमं सुनोत ) नवराजपदे स्थिताय राज्ञे शुद्धं मधुररसोपेतं सोमरसं राजसूये निःसारयत यद्वा राज्यैश्वर्यं राज्यविधानेन संसाधयत॥ ३॥

भाषान्वयार्थ—( अध्वर्यवः ) हे राजसूय यज्ञ के ऋत्विजो! तुम ( अपः-इत ) प्रजाजनों को प्राप्त होओ तथा ( अपां नपातं समुद्रं हविषा यजध्वम् ) प्रजाजनों के न गिराने वाले अर्थात् पूर्ण रक्षक समुद्र समान गम्भीर राजा को उपहार और आशीर्वाद देने द्वारा समागम में प्रेरित करो (सः) वह राजा ( वः ) तुम्हारे लिये ( अद्य-ऊर्मिम्-ददत ) इस राजसूय अवसर पर प्रजाओं से प्राप्त उपहार में से दातव्यभाग देवे—देगा, अतः ( तस्मै सुपूतं मधुमन्तं सोमं सुनोत ) उसके लिये शुद्ध मधुर रस युक्त सोम को राजसूय में निकालो या राज्यैश्वर्य को विधान द्वारा सिद्ध करो॥ ३॥

भावार्थ—राजसूययज्ञ में ऋत्विक् लोग प्रजाजनों का राजा के साथ उपहार द्वारा परिचय समागम करावें। प्रजाओं द्वारा प्राप्त उपहार में से राजा ऋत्विजों को भी प्रदान कर उनका सत्कार करे॥ ३॥

यो अनिध्मो दीदयदप्स्वन्तर्यं विप्रास ईळते अध्वरेषु।
अपां नपान्मधुमतीरपो दा याभिरिन्द्रो वावृधे वीर्याय॥ ४॥

यः। अनिध्मः। दीदयत्। अप्ऽसु। अन्तः। यम्। विप्रासः। ईळते। अध्वरेषु। अपाम्। नपात्। मधुऽमतीः। अपः। दाः। याभिः। इन्द्रः। ववृधे। वीर्याय॥ ४॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यः-अप्सु-अन्तः ) यो राजपदस्थो राजा प्रजासु-मध्ये

( अनिध्मः-दीदयत् ) अहोरात्रमनपेक्षमाणो निरन्तरमित्यर्थः *"अहोरात्राणीध्मः"* [ काठ० ६ । ६ ] प्रकाशते ( यं विप्रासः-अध्वरेषु-ईळते ) यं खल्वृत्विजो राजसूययज्ञावसरेषु प्रशंसन्ति ( अपां नपात् ) प्रजाजनानां न पातयिता तेषां रक्षकः सः ( मधुमतीः-अपः-दाः ) मधुमतीभ्योऽद्भ्यः, चतुर्थ्यर्थे द्वितीया व्यत्ययेन मधुरस्वभाववतीभ्यः प्रजाभ्यः सुखं देहि-ददासि ( याभिः-इन्द्रः-वीर्याय वावृधे ) याभिः प्रजाभिः सह पराक्रमकरणाय राजा भृशं वर्धते ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( यः-अप्सु-अन्तः ) राजपदस्थ जो राजा प्रजाओं के मध्य में ( अनिध्मः-दीदयत् ) रात दिन की अपेक्षा न करके अर्थात् निरन्तर अपने गुण प्रभावों से प्रकाशमान रहता है ( यं विप्रासः-अध्वरेषु-ईळते ) जिसको ऋत्विज् राजसूययज्ञ के अवसरों में प्रशंसित करते हैं प्रसिद्ध करते हैं ( अपां नपात् ) वह तू प्रजाओं का रक्षक राजन् ! ( मधुमतीः-अपः-दाः ) मधुर स्वभाववाली अनुशासन में रहने वाली प्रजाओं के लिये सुख देता रह ( याभिः-इन्द्रः-वीर्याय वावृधे ) जिन प्रजाओं के द्वारा पराक्रम-प्राप्ति के लिये बढ़ा करता है ॥ ४ ॥

भावार्थ—स्वदेशीयजनों में जो जन अपने गुणप्रभावों से प्रसिद्ध होता है। पुरोहितादि ऋत्विज् लोग राजसूय यज्ञ द्वारा राजपद पर उसे बिठाते हैं। प्रजाजनों द्वारा राजा बल पराक्रम को प्राप्त होता है उसे सदा प्रजा को सुखी रखना चाहिये ॥ ४ ॥

याभिः सोमो मोदते हर्षते च कल्याणीभिर्युवतिभिर्न मर्यः ।
ता अध्वर्यो अपो अच्छा परेहि यदासिञ्चा ओषधीभिः पुनीतात् ॥ ५ ॥

याभिः । सोमः । मोदते । हर्षते । च । कल्याणीभिः । युवतिऽभिः । न । मर्यः । ताः । अध्वर्यो इति । अपः । अच्छ । परा । इहि । यत् । आऽसिञ्चाः । ओषधीभिः । पुनीतात् ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( याभिः सोमः-मोदते हर्षते च ) याभिः प्रजाभिः सह सोमो राजा सङ्गच्छते *"मुद संसर्गे"* [ चुरादि० ] णिज्विधेरनित्यत्वात् तदभावः तथा हर्षमाप्नोति च ( मर्यः-न युवतिभिः कल्याणीभिः ) यथा मनुष्यो मिश्रणस्वभाववतीभिः कल्याणसाधिकाभिः पारिवारिकस्त्रीभिः सह सहयोगं हर्षं च प्राप्नोति (अध्वर्यो:-ताः-अपः-अच्छ परेहि ) हे राजसूययज्ञस्य याजक ऋत्विक् त्वं ताः प्रजाः-अभिमुखीकृत्याभिलक्ष्य प्राप्तो भव ( ओषधीभिः-आसिञ्चाः पुनीतात् ) राजसूययज्ञेऽभिषिक्ते राज्ञि प्रजा अपि खल्ववशिष्टाभिरद्भिः *"आपो वा ओषधयः"* [ मै० २ । ५ ] समन्तात् सिञ्च प्रजात्वेन प्रजाप्रतिनिधिभूतान्-अधिकारिणो जनान्-एवं पवित्रीकुरु सत्यसङ्कल्पमयान् कुरु-अधिकारिपदे स्थापनाय प्रतिज्ञां कारयित्वा ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( याभिः-सोमः-मोदते हर्षते च ) जिन प्रजाओं के साथ नवीन राजा संसर्ग करता है-मेल करता है और प्रसन्नता को प्राप्त होता है ( मर्यः-न युवतिभिः कल्याणीभिः ) जैसे मनुष्य मिलने के स्वभाववाली तथा कल्याण साधने वाली पारिवारिक स्त्रियों के साथ मेल

और हर्ष को प्राप्त करता है ( अध्वर्यो-ताः-अपः-अच्छ परेहि ) हे राजसूययज्ञ के याजक ! तू उन प्रजाओं को अभिमुख कर–लक्ष्यकर उन्हें प्राप्त हो ( ओषधीभिः-आसिश्वाः पुनीतात् ) राजसूययज्ञ में राजा के अभिषिक्त हो जाने पर प्रजाओं को भी अवशिष्ट जल से अभिषिक्त कर अर्थात् प्रजा के प्रतिनिधि अधिकारिजनों को पवित्र कर और सत्यसङ्कल्प बनाकर अधिकारिपद के लिये प्रतिज्ञा करा ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—राजा को चाहिये कि प्रजाओं के साथ समागम और हर्ष आनन्द को प्राप्त करे। ऋत्विक् जैसे राजा का राज्याभिषेक करे वैसे प्रजा के प्रतिनिधि प्रमुखजनों को अधिकारिपद पर नियुक्त करने के लिये अभिषिक्त एवं प्रतिज्ञाबद्ध करे ॥ ५ ॥

**एवेद्यूने युवतयो नमन्त यदीमुशन्नुशतीरेत्यच्छ ।**
**सं जानते मनसा सं चिकित्रेऽध्वर्यवो धिषणापश्च देवीः ॥ ६ ॥**

एव । इत् । यूने । युवतयः । नमन्त । यत् । ईम् । उशन् । उशतीः । एति । अच्छ । सम् । जानते । मनसा । सम् । चिकित्रे । अध्वर्यवः । धिषणा । आपः । च । देवीः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यूने युवतयः-नमन्त ) मिश्रयित्रे जनाय मिश्रयित्र्यो नार्यो नम्रीभवन्ति ( एव-इत् ) एवं हि ( यत्-ईम् ) यदा खलु ( उशन्-उशतीः-अच्छ-एति ) प्रजाः कामयमानो राजा तथा राजानं कामयमानाः प्रजाः प्रति खल्वभ्येति–अभिप्राप्नोति ( अध्वर्यवः ) राजसूययज्ञस्य नेतार ऋत्विजः *"अध्वर्युरध्वरस्य नेता"* [ *निरु० १ । ८* ] ( मनसा सञ्जानते सञ्चिकित्रे ) मनोभावेन राज्याभिषेकार्थं राजसूये कार्ये संयुज्यन्ते सहमता भवन्ति तथा सम्यक् पश्यन्ति साधु मन्यन्ते ( धिषणा-आपः-देवीः च ) प्रतिज्ञारूपया वाचा च *"धिषणा वाङ्नाम"* [ *निघं० १ । ११* ] *"सुपां सुलुक्"* [ *अष्टा० ७ । १ । ३९* ] इति टाविभक्तेर्लुक् दिव्याः प्रजाश्च सञ्जानते सहमता भवन्ति तथा च सम्यक् कल्याणं पश्यन्ति-अनुभवन्ति ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यूने युवतयः-नमन्त ) मिश्रण स्वभाव वाले जन के लिये मिश्रण स्वभाववाली पारिवारिक स्त्रियां नम्र स्वभाव से वर्त्तने वाली हो जाती हैं ( एव-इत् ) ऐसे ही ( यत्-ईम् ) जब भी ( उशन्-उशतीः-अच्छ-एति ) प्रजा को चाहने वाला राजा राजा को चाहने वाली प्रजाओं को प्राप्त होता है ( अध्वर्यवः ) हे राजसूययज्ञ के नेता ऋत्विजो ! ( मनसा सञ्जानते सञ्चिकित्रे ) मनोभाव से राज्याभिषेकार्थ राजसूययज्ञ के द्वारा राजा से संयुक्त होते हैं सहमत होते हैं तथा सम्यक् देखते हैं–अच्छा मानते हैं ( धिषणा-आपः-देवीः-च ) प्रतिज्ञारूप वाणी के द्वारा दिव्य प्रजाएँ भी सहमत होती हैं और सम्यक् देखती हैं–अच्छा मानती हैं ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—राजा प्रजाजन परस्पर वैर भाव से रहित एक दूसरे से मिश्रण स्वभाव रखने वाले होने चाहियें और राष्ट्र के अन्य नेताजन भी मनोभाव से प्रजा के साथ सहमत होते हुए वर्त्तें तथा प्रजाजन भी उत्तम गुणों से युक्त हुए सहमति से वर्त्तें ॥ ६ ॥

यो वो वृताभ्यो अकृणोदु लोकं यो वो मह्या अभिशस्तेरमुञ्चत् ।
तस्मा इन्द्राय मधुमन्तमूर्मिं देवमादनं प्र हिणोतनापः ॥ ७ ॥

यः । वः । वृताभ्यः । अकृणोत् । ऊँ इति । लोकम् । यः । वः । मह्याः । अभिऽशस्तेः । अमुञ्चत् । तस्मै । इन्द्राय । मधुऽमन्तम् । ऊर्मिम् । देवऽमादनम् । प्र । हिणोतन । आपः ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः ) इन्द्रः–राजा ( वः-वृताभ्यः-लोकम्-अकृणोत्-उ ) युष्मभ्यं वृताभ्यः प्रजात्वेन स्वीकृताभ्यः खलु सुखलोकं सुखप्रदस्थानं करोति ( यः ) यश्च राजा ( वः ) युष्मान् ( मह्याः-अभिशस्तेः-अमुञ्चत् ) महत्याः परेण शत्रुणा प्रयुक्ताया हिंसायाः–मुञ्चति–वारयति ( तस्मै-इन्द्राय ) तस्मै राज्ञे ( आपः-मधुमन्तं देवमादनम्-ऊर्मिम् प्रहिणोतन ) हे प्रजाः–प्रजाजनाः–यूयं मधुरम्–इन्द्रियप्रसादकर-मुन्नतमुपहारं प्रेरयत–उपहरत ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यः ) जो राजा ( वः-वृताभ्यः-लोकम्-अकृणोत्-उ ) तुम वरण की हुई–प्रजाभाव से स्वीकार की हुई प्रजाओं के लिये सुखप्रदस्थान सम्पन्न करता है ( यः ) और जो ( वः ) तुम्हें ( मह्याः-अभिशस्तेः-अमुञ्चत् ) शत्रु द्वारा प्रेरित महती हिंसा से छुड़ाता है–बचाता है ( तस्मै-इन्द्राय ) उस राजा के लिए ( आपः-मधुमन्तं देवमादनम्-ऊर्मिं प्रहिणोतन ) हे प्रजाओ–प्रजाजनो ! तुम इन्द्रियप्रसादक मधु उन्नत अर्थात् उत्तम उपहार को समर्पित करो ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—राजा जैसे प्रजाओं को कृपा और रक्षा से स्वीकार करता है–अपनाता है तथा विरोधी के प्रहारों से बचाता है वैसे ही प्रजा को भी राजा के लिये भाँति भाँति की उत्तम वस्तुएँ भेंट देनी चाहिये ॥ ७ ॥

प्रास्मै हिनोत मधुमन्तमूर्मिं गर्भो यो वः सिन्धवो मध्व उत्सः ।
घृतपृष्ठमीड्यमध्वरेष्वापो रेवतीः शृणुता हवं मे ॥ ८ ॥

प्र । अस्मै । हिनोत । मधुऽमन्तम् । ऊर्मिम् । गर्भः । यः । वः । सिन्धवः । मध्वः । उत्सः । घृतऽपृष्ठम् । ईड्यम् । अध्वरेषु । आपः । रेवतीः । शृणुत । हवम् । मे ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सिन्धवः ) हे राष्ट्रस्य बन्धयितृयस्तस्याधारभूताः प्रजाः *"तद्यदेतैरिदं सर्वं सितं तस्मात् सिन्धवः"* [ जै० उ० १ । ६ । २ । ६ ] ( वः ) युष्माकम् ( यः-उत्सः-गर्भः ) गर्भ इव ग्राह्यो राजग्राह्यो भागो मर्यादात उत्कृष्टोऽस्ति ( मधुमन्तम्-ऊर्मिम्-अस्मै प्र हिनोत ) तं मधुरमुल्लासरूपमस्मै राज्ञे प्रेरयत-प्रयच्छत ( घृतपृष्ठम्-ईड्यम् ) घृतं तेजः पश्चाद्यस्य तथा च-अध्येषणीयं प्रदेयमेव तं प्रयच्छतेति सम्बन्धः ( अध्वरेषु

रेवतीः-आपः-मे हवं शृणुत ) हे धनधान्यवत्यः प्रजाः ! राजसूययज्ञप्रसङ्गेषु मम पुरोहितस्य वचनं शृणुत—मन्यध्वम् ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( सिन्धवः ) हे राष्ट्र को बांधने वाली—थामने वाली आधारभूत प्रजाओ ! ( वः ) तुम्हारा-तुम्हारे द्वारा दिया हुआ ( यः-गर्भः-उत्सः ) जो राजा द्वारा ग्राह्य भाग उत्कृष्ट है ( मधुमन्तम्-ऊर्मिम्-अस्मै-प्रहिनोत ) उस मधुर उल्लासरूप-प्रसन्नताकारक को इस राजा के लिये देओ ( घृतपृष्ठम्-ईड्यम् ) जो कि तेजस्वी प्रेरणा देने वाला है उसे देओ ( अध्वरेषु रेवतीः-आपः-मे हवं शृणुत ) हे धनधान्य वाली प्रजाओ ! राजसूययज्ञप्रसङ्गों में मुझ पुरोहित के वचन को सुनो—स्वीकार करो ॥ ८ ॥

भावार्थ—प्रजायें राष्ट्र का आधार हैं उनकी ओर से मर्यादा से दिया हुआ राजा के लिये उपहार भाग ग्रहण करने योग्य है। राष्ट्र कार्य में उत्साह व प्रेरणा का देने वाला है। अवश्य देना चाहिये ॥ ८ ॥

तं सिन्धवो मत्सरमिन्द्रपानमूर्मिं प्र हेत य उभे इयर्ति।
मदच्युतमौशानं नभोजां परि त्रितन्तुं विचरन्तमुत्सम् ॥ ९ ॥

तम्। सिन्धवः। मत्सरम्। इन्द्रऽपानम्। ऊर्मिम्। प्र। हेत। यः। उभे इति। इयर्ति। मदऽच्युतम्। औशानम्। नभःऽजाम्। परि। त्रिऽतन्तुम्। विऽचरन्तम्। उत्सम् ॥ ९ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सिन्धवः ) हे राष्ट्रस्य बन्धयित्र्यः ( तं मत्सरम्-इन्द्रपानम्-ऊर्मिं प्रहेत ) तं हर्षकरं राजपेयं राजग्राह्यं प्रवृद्धं रक्षणसाधनं राज्ञे प्रेरयत-प्रयच्छत ( यः-उभे-इयर्ति ) यो राज्ञे युष्माभिर्दातव्यो भाग उभे सुखे इहलोकपरलोकविषयके सुखे प्रेरयति प्रयच्छति ( मदच्युतम्-औशानं नभोजाम् ) राष्ट्रे हर्षप्रचारकं कामनापूरकमाकाशे प्रसिद्धिप्रसारकम् ( त्रितन्तुम्-उत्सं परिविचरन्तम् ) त्रयस्तन्तवः पितामह-पितृपुत्राः, तेषां यशो लोके येन भवति तथाभूतम्-उत्कृष्टकरं निजयोगक्षेमत उपरिगतं देयं दातव्यमेव ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( सिन्धवः ) हे राष्ट्र को थामने वाली आधारभूत प्रजाओ ! ( तं मत्सरम्-इन्द्रपानम्-ऊर्मिं प्रहेत ) उस हर्षाने वाले राजा के ग्रहण करने योग्य बढ़े—चढ़े रक्षासाधन भाग को राजा के लिये दो ( यः-उभे-इयर्ति ) जो राजा के लिये तुम्हारे द्वारा देने योग्य भाग है वह दोनों प्रकार के ऐहिक और पारलौकिक सुखों को प्राप्त कराता है ( मदच्युतम्-औशानं नभोजाम् ) राष्ट्र में हर्ष—प्रचारक कामनाओं का पूरक और आकाश में प्रसिद्धि फैलाने वाला ( त्रितन्तुम्-उत्सं परिविचरन्तम् ) पितामह, पिता और पुत्र के यश को देने वाले उत्कर्षकारक अपने योगक्षेम से ऊपर—अधिक देने योग्य ही है ॥ ९ ॥

भावार्थ—प्रजाओं द्वारा राजा के लिये अपने योगक्षेम से बचे हुए दातव्यभाग को देना

ही चाहिये। वह राजा के लिए साधिकार प्राप्त करने योग्य है। राजा और प्रजा के लिये राष्ट्र में सुख का सञ्चार करने वाला उभयलोक-सिद्धि के लिए दातव्य है ॥ ९ ॥

आवर्वृततीरध नु द्विधारा गोषुयुधो न नियवं चरन्तीः।
ऋषे जनित्रीर्भुवनस्य पत्नीरपो वन्दस्व सवृधः सयोनीः ॥ १० ॥

आऽवर्वृततीः। अध। नु। द्विऽधाराः। गोषुऽयुधः। न। निऽयवम्। चरन्तीः। ऋषे। जनित्रीः। भुवनस्य। पत्नीः। अपः। वन्दस्व। सऽवृधः। सऽयोनीः ॥१०॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ऋषे ) हे पुरोहित विद्वन् ! ( अध नु ) पुनरेवम् ( भुवनस्य जनित्रीः पत्नीः ) राजसूययज्ञस्य *"यज्ञो वै भुवनम्"* [ *तै० ३।३।७।५* ] जनयित्रीः सम्पादयित्रीः पालयित्रीः ( सवृधः सयोनीः-अपः ) राज्ञा सह राष्ट्रवृद्धिकर्मणि प्रवृत्ताः समानगृहाः समानदेशवासिनीश्च प्रजाः ( वन्दस्व ) प्रशंस, यतः ( न ) सम्प्रति, ताः ( द्विधाराः-नु-आवर्वृततीः ) द्विवाचः-राज्ञे कल्याणवाक् प्रार्थना निजहितार्था च प्रार्थना वाग्यासां ताः *"धारा वाङ्नाम"* [ *निघं० १।११* ] राजसूययज्ञे समन्ताद् भृशं प्रवर्त्तमानाः ( गोषुयुधः ) राष्ट्रभूभागेषु प्रापणशीलाः *"युध्यते गतिकर्मा"* [ *निघ० २।१४* ] ( नियवं चरन्तीः ) नियतं यथायोग्यमन्नं भोगं सेवमानाः शान्तश्च प्रशंसेति सम्बन्धः ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ऋषे ) हे विद्वान् पुरोहित ! ( अध नु ) और फिर ( भुवनस्य जनित्रीः पत्नीः ) राजसूय यज्ञ के सम्पादन करने वाली तथा रक्षण करने वाली (सवृधः सयोनीः-अपः) राजा के साथ राष्ट्रवृद्धिकर्म में प्रवृत्त हुई समान देश वाली प्रजाओं को (वन्दस्व) प्रशंसित कर-सम्मानित कर, क्योंकि ( न ) अब ( द्विधाराः-नु-आवर्वृततीः ) दो वाणी वाली अर्थात् राजा के लिये कल्याण वाली निजहितार्थ प्रार्थना वाणी वाली तथा राजसूययज्ञ में भलीभांति प्रवर्त्तमान (गोषुयुधः) राष्ट्र-भूभागों में प्राप्त होने वाली–बसने वाली ( नियवं चरन्ती ) नियत रूप से यथा योग्य अन्नों को सेवन करती हुई प्रजाओं को प्रशंसित कर–सम्मानित कर ॥ १० ॥

**भावार्थ**—राजसूय यज्ञ में राजा के सत्कार के साथ साथ पुरोहित जन उस देश के वासी तथा राष्ट्र को समृद्ध करने वाली और नियमित रूप से सन्तोष के साथ अन्नादि भोग करने वाली प्रजाओं का भी स्वागत करे ॥ १० ॥

हिनोता नो अध्वरं देवयज्या हिनोत ब्रह्म सनये धनानाम्।
ऋतस्य योगे वि ष्यध्वमूधः श्रुष्टीवरीर्भूतनास्मभ्यमापः ॥ ११ ॥

हिनोत। नः। अध्वरम्। देवऽयज्या। हिनोत। ब्रह्म। सनये। धनानाम्। ऋतस्य। योगे। वि। स्यध्वम्। ऊधः। श्रुष्टीऽवरीः। भूतन। अस्मभ्यम्। आपः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवयज्या ) हे ऋत्विजः ! यूयं देवयज्यायै-इष्टदेवस्य परमात्मनो सङ्गत्यै *"देवयज्या देवयज्यायै"* [ *निरु० ६ । २२* ] ( नः-अध्वरं हिनोत ) अस्माकं राजसूययज्ञं प्रहिणोत प्रगमयताऽभ्युदयाय निःश्रेयसाय च *'हि गतौ वृद्धौ च'* [ *स्वादि०* ] ( धनानां सनये ) धनस्य मोक्षैश्वर्यस्य निःश्रेयसस्य सम्भजनाय *"धनस्य सननाय"* [ *निरु० ६ । २६* ] ( ब्रह्म हिनोत ) स्तवनं प्रवर्धयत ( ऋतस्य योगे ) उक्तयज्ञस्य प्रयोगे ( आपः ) हे प्रजाः-प्रजाजनाः ( ऊधः-विष्यध्वम् ) गोरूध इव राष्ट्रोधः स्रावयत ( अस्मभ्यं श्रुष्टीवरीः-भूतन ) सुखवत्यो भवत *"श्रुष्टीवरीः सुखवत्यः"* [ *निरु० ६ । २२* ] ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवयज्या ) हे ऋत्विग् जनो ! तुम लोग इष्ट देव परमात्मा की सङ्गति के लिए ( नः अध्वरं हिनोत ) हमारे राजसूययज्ञ को अभ्युदय और निःश्रेयस की प्राप्ति के लिए प्रगति दो, भलीभांति रचाओ तथा, ( धनानां सनये ) मोक्षैश्वर्य की सम्प्राप्ति के लिये ( ब्रह्म हिनोत ) स्तुतिवचन को प्रवृद्ध करो–उच्चरित करो ( ऋतस्य योगे) उक्त यज्ञ के प्रयोग में ( आपः ) हे प्रजाजनो ! ( ऊधः-विष्यध्वम् ) राष्ट्र के सुखसम्पत्तिप्रद कोष को खोलो या उद्घाटित करो ( अस्मभ्यं श्रुष्टीवरीः-भूतन ) हमारे लिये सुख देने वाली होओ ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—राजसूययज्ञ को पुरोहितजन आस्तिक भावों तथा परमात्मा के विशेष स्तुति-वचनों द्वारा प्रारम्भ करें और बढ़ावें। प्रजाजनों का पूर्ण सहयोग प्राप्त करें जिससे कि राजा प्रजा दोनों राष्ट्र सम्पत्ति से सुख प्राप्त करें–सुखलाभ लें ॥ ११ ॥

**आपो॑ रेव॒तीः॒ क्षय॑था॒ हि वस्वः॒ क्रतुं॑ च भ॒द्रं बि॑भृ॒थामृतं॑ च ।**
**रा॒यश्च॒ स्थ स्व॑प॒त्यस्य॒ पत्नीः॒ सर॑स्वती॒ तद्गृ॑ण॒ते वयो॑ धात् ॥ १२ ॥**

आपः॑ । रे॒व॒तीः॒ । क्षय॑थ । हि । वस्वः॑ । क्रतु॑म् । च॒ । भ॒द्रम् । बि॒भृ॒थ । अ॒मृत॑म् । च॒ । रा॒यः । च॒ । स्थ । सु॒ऽअ॒प॒त्यस्य॑ । पत्नीः॑ । सर॑स्वती । तत् । गृ॒ण॒ते । वयः॑ । धा॒त् ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( रेवतीः-आपः-वस्वः,क्षयथ हि ) हे श्रीमत्यः प्रजा यूयं राष्ट्रधनस्य स्वामित्वं कुरुथ हि *"क्षयति :ऐश्वर्यकर्मा"* [ *निघं० २ । २१* ] ( भद्रं क्रतुं च-अमृतं च बिभृथ ) भजनीयमनुकूलं प्रज्ञानं सङ्कल्पं *"क्रतुः प्रज्ञानाम"* [ *निघं० ३ । ९* ] मृतत्वरहितं मोक्षसुखमिव सुखञ्च धारयथ ( रायः स्वपत्यस्य च पत्नीः स्थ ) भोगधनस्य सुसन्तानस्य वीरसन्तानस्य पालयित्र्यः स्थ ( सरस्वती तत्-वयः-गृणते धात् ) युष्माकं परिषत् खलु ज्ञानवती सती युष्माक प्रशासनं प्रवक्त्रे मह्य राज्ञे प्राणं धारयति *"प्राणो वै वयः* [ *ऐ० १ । २८* ] ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( रेवतीः-आपः-वस्वः क्षयथ हि ) हे ऐश्वर्यवाली प्रजाओ ! तुम राष्ट्रिय धन का स्वामित्व करती हो ( भद्रं क्रतुं च-अमृतं च बिभृथ ) भजनीय अर्थात् अनुकूल सङ्कल्प

और अमृत अर्थात् मोक्ष सुख के समान सुख को धारण करती हो ( रायः स्वपत्यस्य च पत्नीः स्थ ) भोगधन और उत्तम सन्तान—वीर सन्तान की पालने वाली—धारण करने वाली हो ( सरस्वती तत्-वयः-गृणते धात ) तुम्हारी ज्ञानवती सभा मुझ शासनघोषणा करने वाले राजा के लिए प्राण को धारण कराती है ॥ १२ ॥

भावार्थ—किसी भी राष्ट्र में राष्ट्रशासक प्रजाओं द्वारा निर्वाचित किया हुआ होना चाहिए। प्रजायें ही वास्तव में राष्ट्र की स्वामिनी हैं। वे उत्तम सन्तान की धनी हैं उनकी सभा राजा के शासन की विशेष विचारक शक्ति है ॥ १२ ॥

**प्रति यदापो अदृश्रमायतीर्घृतं पयांसि बिभ्रतीर्मधूनि ।**
**अध्वर्युभिर्मनसा संविदाना इन्द्राय सोमं सुषुतं भरन्तीः ॥ १३ ॥**

प्रति । यत् । आपः । अदृश्रम् । आऽयतीः । घृतम् । पयांसि । बिभ्रतीः । मधूनि । अध्वर्युऽभिः । मनसा । सम्ऽविदानाः । इन्द्राय । सोमम् । सुऽसुतम् । भरन्तीः ॥ १३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—(आपः) हे प्रजाः ! (यत्) यदा ( घृतं पयांसि मधूनि बिभ्रतीः-आयतीः ) राजसूययज्ञाय घृतं दुग्धमयानि वस्तूनि मधुराणि धारयन्तीरागच्छन्तीर्युष्मान् प्रति ( अध्वर्युभिः-मनसा संविदानाः ) राजसूययज्ञस्य नेतृभिर्विद्वद्भिः सभासद्भिः सह स्वमनसा खल्वैकमत्यं गता तदनुकूलीभूताः सतीः ( इन्द्राय सुषुतं सोमं भरन्तीः ) राज्ञे सुसम्पादितं सुसंस्कृतमुपहारं भरन्तीर्युष्मान् ( प्रति-अदृश्रम् ) अहं पुरोहितः पश्यामि तदा युष्मान् प्रशंसामीति शेषः ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ—( आपः ) हे प्रजा ! ( यत ) जिस समय ( घृतं पयांसि मधूनि बिभ्रतीः-आयतीः ) राजसूययज्ञ के लिये घी दूध की बनी हुई और मधुर वस्तुएँ धारण करती हुई और आती हुई तथा ( अध्वर्युभिः-मनसा संविदानाः ) राजसूययज्ञ के नेता विद्वानों के साथ मन से एक भाव को प्राप्त होती हुई ( इन्द्राय सुषुतं सोमं भरन्तीः ) राजा के लिये सुसंस्कृत उपहार को धारण करती हुई तुम को ( प्रति-अदृश्रम् ) मैं पुरोहित प्रत्यक्ष देखता हूँ—प्रशंसा करता हूँ ॥ १३ ॥

भावार्थ—राजसूययज्ञ में प्रजाएँ भी ऋत्विजों की अनुमति में रहती हैं। घृत और मधुर आदि वस्तुएँ होमने को लावें तथा राजा के लिये अनुकूल उपहार भी भेंट करें ॥ १३ ॥

**एमा अग्मन्रेवतीर्जीवधन्या अध्वर्यवः सादयता सखायः ।**
**नि बर्हिषि धत्तन सोम्यासोऽपां नप्त्रा संविदानास एनाः ॥ १४ ॥**

आ । इमाः । अग्मन् । रेवतीः । जीवऽधन्याः । अध्वर्यवः । सादयत । सखायः । नि । बर्हिषि । धत्तन । सोम्यासः । अपाम् । नप्त्रा । सम्ऽविदानासः । एनाः ॥ १४ ॥

  

**भाषान्वयार्थं**—( वरुण ) हे परमात्मन् ! ( अग्नेः पूर्वे भ्रातरः ) अङ्गों के नायक मुझ आत्मा के सजातीय मेरे जैसे पूर्व आत्माएं ( एतम्-अर्थम् ) इस अर्थनीय देह को ( रथी-इव-अध्वानम्-अनु-आवरीवुः ) रथवान् जैसे मार्ग को घेरता है उसकी भांति देह को भली प्रकार घेरते रहे वे मृत हो गए देहत्याग गए ( तस्मात्-भिया ) उस मृत्यु के भय से ( दूरम्-आयम् ) मैं दूर छिप जाता हूँ ( गौरः-न क्षेप्नोः-ज्यायाः-अविजे ) जैसे गौर मृग ज्या-धनुष की डोरी से बाण फेंकने वाले से दौड़ जाता है । एवं ( वरुण ) जल के स्वामी ( अग्नेः पूर्वे भ्रातरः ) मुझ विद्युदग्नि के पूर्व सजातीय सूर्यकिरणें ( एतम्-अर्थम् ) इस यन्त्र विशेष को ( रथी-इव-अध्वानम्-अनु-आवरीवुः ) रथवान् जैसे मार्ग को बहुत घेरता है उसी भांति यन्त्र विशेष को घेरते हुए विनष्ट हो जाते रहे मैं भी विनष्ट हो जाऊं ( तस्मात्-भिया ) उस विनाश भय से ( दूरम्-आगमम् ) दूर चला जाता हूं ( गौरः-न मृगः-क्षेप्नोः-ज्यायाः-अविजे ) गौर मृग जैसे धनुष की डोरी से बाण फेंकने वाले से भय खाकर भाग जाता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—आत्मा शरीर में जन्म लेकर आता है जैसे जैसे बड़ा होता जाता है अपने सामने अपने बड़ों को मरते देखता है तो ज्ञानवान् आत्मा को मृत्यु से भय लगता है, शरीर से ग्लानि होती है परन्तु परमात्मा की ओर जैसे जैसे चलता है उसकी स्तुति करता है भय रहित होता है । एवं यन्त्र में प्रयुक्त अग्नि–विद्युदग्नि क्षीण होती जाती है परन्तु उसकी क्षीणता से यन्त्र चालन में उसका महत्त्व बढ़ता है ॥ ६ ॥

**कुर्मस्त आयुरजरं यदग्ने यथा युक्तो जातवेदो न रिष्याः ।**
**अथा वहासि सुमनस्यमानो भागं देवेभ्यो हविषः सुजात ॥ ७ ॥**

कुर्मः । ते । आयुः । अजरम् । यत् । अग्ने । यथा । युक्तः । जातऽवेदः । न । रिष्याः । अथ । वहासि । सुऽमनस्यमानः । भागम् । देवेभ्यः । हविषः । सुऽजात ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( जातवेदः-अग्ने ) हे जाते शरीरे वेद्यमान अङ्गानां नायक ! आत्मन् ( यत्-अजरम्-आयुः ) यज्जरारहितमायुरस्ति ( ते ) तुभ्यम् ( कुर्मः ) कुर्मः ( युक्तः-यथा न रिष्याः ) तद्युक्तो यथा न म्रियते ( अथ सुमनस्यमानः ) अनन्तरं सुप्रसन्नः सन् ( सुजात ) हे सुजन्मन् ! ( देवेभ्यः-हविषः-भागं वहासि ) इन्द्रियदेवेभ्यः प्राप्तस्य ग्राह्यविषयस्य भागं भजनीयलाभं प्राप्नुहि तथा ( जातवेदः-अग्ने ) हे जातः सन् वेद्यमान यन्त्रस्याग्रणायक विद्युद्रूपाग्ने ( यत्-अजरम्-आयुः ) यदजीर्णमयनम् "आयुरयनः" [ निरु० ६ । २ ] ( ते कुर्मः ) तुभ्यं कुर्मो वयं वैज्ञानिकाः ( युक्तः-यथा न रिष्याः ) तद्युक्तः सन् यथा न रिष्यसि–विनश्यसि ( अथ ) अनन्तरम् ( सुमनस्यमानः ) सुविकसितः सन् ( देवेभ्यः-हविषः-भागं वहासि ) अस्मादृशेभ्यो वैज्ञानिकेभ्यो दीयमानस्य कुत्सस्य द्रवस्य वा भजनीयं लाभं बलं प्राप्नुहि ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( जातवेदः-अग्ने ) हे उत्पन्न शरीर में जानने योग्य अङ्गों के नायक आत्मन् ( यत्-अजरम्-आयुः ) जो जरारहित आयु है ( ते ) तेरे लिए ( कुर्मः ) करते हैं ( युक्तः-यथा न रिष्याः ) उससे युक्त हुआ जैसे न मर सके ( अथ सुमनस्यमानः ) अनन्तर सुप्रसन्न हुआ ( सुजात ) हे शोभन जन्म वाले या सुप्रसिद्ध ! ( देवेभ्यः-हविषः-भागं वहासि ) इन्द्रियों के लिए ग्राह्य विषय के भजनीयलाभ को प्राप्त हो। तथा—( जातवेदः-अग्ने ) हे उत्पन्न होते ही जानने योग्य यन्त्र के अग्रणायक विद्युत् अग्ने ! ( यत्-अजरम्-आयुः ) जो अजीर्ण–न क्षीण होने वाला अयन–गतिक्रम है ( ते कुर्मः ) हम वैज्ञानिक तेरे लिए करते हैं ( युक्तः-यथा न रिष्याः ) उससे युक्त हुआ जैसे विनष्ट न हो सके ( अथ ) अनन्तर ( सुमनस्यमानः ) सुविकसित हुआ-हुआ ( देवेभ्यः-हविषः-भागं वहासि ) वैज्ञानिकों के लिए देने योग्य वज्र या द्रव पदार्थ का भजनीय लाभ–बल को प्राप्त कर ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—शरीर में आकर आत्मा इन्द्रियों के भोगों के साथ संयमद्वारा अपनी ऐसी स्थिति बनाये जिससे कि अजर आयु अर्थात् मोक्ष का आयु प्राप्त कर सके। एवं—यन्त्र में विद्युत् को ऐसे युक्त करना चाहिए जिससे कि स्थिर रूप में निरन्तर गतिशील बनी रहे एतदर्थ कोई ठोस वज्र या द्रव पदार्थ का उसमें प्रयोग करना चाहिए ॥ ७ ॥

**प्र॒या॒जान्मे॑ अनुया॒जाँश्च॒ केव॑ला॒नूर्ज॑स्वन्तं ह॒विषो॑ दत्त भा॒गम् ।**
**घृ॒तं चा॒पां पुरु॑षं चौष॑धीनाम॒ग्नेश्च॑ दी॒र्घमायु॑रस्तु दे॒वाः ॥ ८ ॥**

प्र॒ऽया॒जान् । मे॒ । अ॒नु॒ऽया॒जान् । च॒ । केव॑लान् । ऊर्ज॑स्वन्तम् । ह॒विषः॑ । द॒त्त । भा॒गम् । घृ॒तम् । च॒ । अ॒पाम् । पुरु॑षम् । च॒ । ओष॑धीनाम् । अ॒ग्नेः । च॒ । दी॒र्घम् । आयुः॑ । अ॒स्तु॒ । दे॒वाः॒ ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवाः ) हे इन्द्रियदेवाः-यूयम् ( प्रयाजान् च-अनुयाजान् केवलान्-मे ) प्रकृष्टं भोक्तव्यान्नादिपदार्थान् स्थूलभोगान् *"अन्नं वै प्रयाजाः"* [कठ० ९ । १] अनुयाजान्–तदनुरूप पेयान् पदार्थान् च केवलान् शुद्धान् कल्याणकरान् मह्यं ( हविषः-भागम्-ऊर्जस्वन्तं दत्त ) ग्राह्यस्य विषयस्य भागं ज्ञानं तेजस्विनं दत्त ( च ) तथा ( अपां घृतम् ) प्राणानां तेजः ( ओषधीनां पुरुषम् ) ओषधीनां बहु सेवनीयं बलम्, तथा ( अग्नेः-दीर्घम्-आयुः-अस्तु ) अग्नेर्ममात्मनो दीर्घमायुर्मोक्षविषयं भवतु। तथा—( देवाः ) हे वैज्ञानिकाः-यूयम् ( प्रयाजान्-अनुयाजान्-च केवलान् मे ) प्रकृष्ट सङ्गमनीयान्–अनुकृष्ट-सङ्गमनीयान् धनर्णात्मकान् तन्त्रीपदार्थान् केवलान् पृथक्पृथग्भूतान् मह्यम् ( हविषः-भागम्-ऊर्जस्वन्तं दत्त ) ग्राह्यस्य कुत्सस्य वज्रस्य भजनीयं बलिनं वेगं दत्त तथा ( अपां घृतम् ) जलानां जलादिभ्य उद्भवं तेजः ( ओषधीनां पुरुषम् ) ओषं धारयतां पदार्थानां बहुविधमुषं तेजः ( अग्नेः-च दीर्घम्-आयुः-अस्तु ) मम विद्युद्रूपाग्नेश्च दीर्घमयनं गमनक्षेत्रं भवतु ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवाः ) हे इन्द्रिय देवो तुम ( प्रयाजान् च-अनुयाजान् केवलान् मे ) प्रकृष्ट भोक्तव्य अन्नादि पदार्थ स्थूल भोगों को तदनुरूप पेय पदार्थों को, जो शुद्ध कल्याणकारक हैं उनको मुझ आत्मा के लिए ( हविषः-भागम्-ऊर्जस्वन्तं दत्त ) ग्राह्य विषय के भाग—तेजवाले ज्ञान को दो ( च ) तथा ( अपां घृतम् ) प्राणों के तेज को ( ओषधीनां पुरुषम् ) ओषधियों के बहुत सेवनीय बल को ( च ) और ( अग्नेः-दीर्घम्-आयुः-अस्तु ) मुझ अग्नि—आत्मा का दीर्घ आयु मोक्ष विषयक आयु हो। एवं—( देवाः ) हे वैज्ञानिक विद्वानो ! तुम ( प्रयाजान् च-अनुयाजान् केवलान् मे ) प्रकृष्ट सङ्गमनीय—धनात्मक अनुकृष्ट सङ्गमनीय—ऋणात्मक तार पदार्थों को पृथक्-पृथक् हुओं को मुझ विद्युत् अग्नि के लिए ( हविषः-भागम्-ऊर्जस्वन्तं दत्त ) ग्राह्य वज्र के सेवन करने योग्य वेग को दो ( अपां घृतम् ) जलादिओं से उत्पन्न हुए तेज को ( ओषधीनां पुरुषम् ) ओष—उष्णत्व धारण करने वाले पदार्थों के बहुप्रकार के उष्णत्व तेज को ( च ) और ( अग्नेः-च दीर्घम्-आयुः-अस्तु ) मुझ विद्युत् अग्नि का लम्बा अयन-गतिक्षेत्र हो ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—आत्मा को अर्थात् मनुष्य को इन्द्रियों द्वारा ऐसे भक्षणयोग्य पदार्थ और पेय-पदार्थ लेने चाहिएं जिससे इस संसार में दीर्घजीवन मिले और इन्द्रिय विषयों का सेवन ऐसे करें जिससे संसार में फंस न सके अपितु मोक्ष का दीर्घ जीवन मिले। एवं—वैज्ञानिक जन जल ओषधि और खनिज पदार्थों द्वारा विद्युत् का आविष्कार ऐसा करें जिससे कि उसके धनात्मक ऋणात्मक बलों के द्वारा उसका गतिक्रम लम्बा चले ॥ ८ ॥

**तव॑ प्रया॒जा अ॑नुया॒जाश्च॒ केव॑ल॒ ऊर्ज॑स्वन्तो ह॒विषः॑ सन्तु भा॒गाः।**
**तवा॑ग्ने य॒ज्ञो॒३॒॑ऽयम॑स्तु॒ सर्व॒स्तुभ्यं॑ नमन्तां प्र॒दिश॒श्चत॑स्रः ॥ ९ ॥**

तव॑। प्र॒ऽया॒जाः। अ॒नु॒ऽया॒जाः। च॒। केव॑ले। ऊर्ज॑स्वन्तः। ह॒विषः॑। स॒न्तु। भा॒गाः। तव॑। अ॒ग्ने॒। य॒ज्ञः। अ॒यम्। अ॒स्तु॒। सर्वः॑। तुभ्य॑म्। न॒म॒न्ता॒म्। प्र॒ऽदिशः॑। चत॑स्रः ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अङ्गानां नायक ! आत्मन् ( तव प्रयाजाः-च-अनुयाजाः-केवले ) तव प्रयाजाः प्रकृष्टभोक्तव्याअन्नादिपदार्थाः, तथा अनुयाजाः तदनुरूपपेय-पदार्थाश्च केवले कैवल्यसाधने भवन्तु ( हविषः-भागाः-ऊर्जस्वन्तः-सन्तु ) ग्राह्यस्य विषयस्य भजनीया अनुभवास्तेजस्विनः सन्तु, न भोगे मज्जयन्तु ( तव-अयं सर्वः यज्ञः-अस्तु ) अयं सर्वः शरीरयज्ञस्तव कल्याणसाधको भवतु, न तव प्रतिकूलं गच्छेत् ( चतस्रः प्रदिशः-तुभ्यं नमन्ताम् ) चतस्रः चतुष्प्रकाराः प्रमुखदिग्वर्तिन्यः प्रजास्तुभ्यं नमन्तां सत्कुर्वन्तु। तथा—( अग्ने ) हे विद्युद्रूपाग्ने ! ( तव प्रयाजाः-च-अनुयाजाः केवले ) प्रकृष्ट सङ्गमनीया-स्तथाऽनुकृष्टसङ्गमनीया धनर्णात्मका तन्त्रीपदार्थाः स्वे स्वे केवले बन्धने तव भवन्तु ( हविषः-भागाः-ऊर्जस्वन्तः सन्तु ) ग्राह्यस्य वज्रस्य भजनीया-अंशास्तेजस्विनो भवन्तु ( अयं सर्वः-यज्ञः-तव-अस्तु ) अयं सर्वः यन्त्रसमूहस्तव भवतु, एनं त्वं चालय ( चतस्रः प्रदिशः-तुभ्यं नमन्ताम् ) चतुष्प्रकाराः प्रमुखदिग्वर्तिन्यः कलाः-तुभ्यं त्वयि आश्रयन्तु ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( अग्ने ) हे अङ्गों के नायक आत्मन् ! (तव प्रयाजाः-चः-अनुयाजाः-केवले) तेरे प्रकृष्ट भोक्तव्य अन्नादि पदार्थ तथा तदनुरूप पेय पदार्थ मोक्षसाधक होवें ( हविषः-भागाः -ऊर्जस्वन्तः सन्तु ) ग्रहण करने योग्य विषय के अनुभव तेजस्वी हों, भोग में न डूबें ( तव अयं सर्वः-यज्ञः-अस्तु ) यह तेरा शरीरयज्ञ सब कल्याणसाधक हो, तेरे प्रतिकूल न जाये ( चतस्रः प्रदिशः-तुभ्यं नमन्ताम् ) चारों दिशाओं में रहने वाली प्रजायें तेरा सत्कार करें। एवं—( अग्ने ) हे विद्युत् अग्ने ! ( तव प्रयाजाः-च-अनुयाजाः केवले ) तेरे प्रकृष्टसङ्गमनीय–धनात्मक तारें तथा अनुकृष्टसङ्गमनीय ऋणात्मक तारें अपने–अपने बन्धन में अलग–अलग हों (हविषः-भागाः-ऊर्जस्वन्तः सन्तु ) ग्राह्य वज्र के अंश तेजस्वी हों ( अयं सर्वः-यज्ञः-तव अस्तु ) यह सारा यन्त्र समूह तेरा हो, तू इसे चला ( चतस्रः प्रदिशः- तुभ्यं नमन्ताम् ) चारों दिशाओं में होने वाली कलायें तेरे आश्रित हों ॥ ९ ॥

भावार्थ—मनुष्य के समस्त खान और पान और विषयभोग संसार में फंसाने वाले न हों किन्तु सच्चे कल्याण और मोक्ष के साधन बनें। समस्त दिशाओं की प्रजायें तेरी प्रतिष्ठा करें ऐसा अपने को बना। एवं—विद्युत् के धनात्मक और ऋणात्मक तार अपने–अपने स्थान बन्धन में अलग–अलग हों जो सारी यन्त्र की कलाओं को स्वाधीन करके चला सकें ॥ ९ ॥



# द्वापञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः —सौचीकोऽग्निः ।

देवता—विश्वेदेवाः ।

छन्दः—१ त्रिष्टुप् । २-४, निचृत् त्रिष्टुप् । ५, ६, विराट् त्रिष्टुप् ।

विषयः— अत्र सूक्ते 'विश्वेदेवाः' स्वसम्बन्धिनो वृद्धजना विद्वांसश्च गृह्यन्ते । कठिनं ब्रह्मचर्यव्रतं समाप्य गृहस्थो भूत्वा तेषां कल्याणार्थं सेवां कुर्यात्, ज्ञानं च तेभ्यो गृहस्थचालनस्य ज्ञानं गृह्णीयादित्यादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में 'विश्वेदेवा' स्वसम्बन्धी वृद्धजन तथा विद्वान् गृहीत हैं। कठिन ब्रह्मचर्य व्रत को समाप्त कर गृहस्थ बन कल्याणार्थं उनकी सेवा करना, उनसे गृहस्थ चालन के लिए ज्ञान ग्रहण करना आदि वर्णित है ॥

विश्वेदेवाः शास्तन मा यथेह होता वृतो मनवै यन्निषद्य ।
प्र मे ब्रूत भागधेयं यथा वो येन पथा हव्यमा वो वहानि ॥ १ ॥

विश्वे । देवाः । शास्तन । मा । यथा । इह । होता । वृतः । मनवै । यत् । निऽसद्य । प्र । मे । ब्रूत । भागऽधेयम् । यथा । वः । येन । पथा । हव्यम् । आ । वः । वहानि ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वे देवाः-मा शास्तन ) हे मम सम्बन्धिनो वृद्धा मान्या जनाः *"मनुष्या वै विश्वेदेवाः"* [ *काठ० १९ । १२* ] अहं भवद्वंशे जन्म प्राप्य सेवायोग्यो जातः-अतो मामादिशत ( यथा-इह होता वृतः ) येन हेतुनाऽत्र वंशे गृहस्थयज्ञस्य चालने होतृरूपेणऽहं युष्माभिः स्वीकृतः ( यत्-निषद्य मनवै ) युष्माकं मध्ये स्थित्वा यदहमभिप्रायं जानीयाम् ( यथा वः-भागधेयं मे प्र ब्रूत ) युष्माभिः *'विभक्तिव्यत्ययः'* यथा निश्चितं ममयोग्यतानुरूपं ज्ञानभागं यदस्ति मह्यं तत् प्रवदत ( येन पथा वः-हव्यम्-आवहानि ) येन च मार्गेण प्रकारेण युष्मभ्यं ग्राह्यं द्रव्यमानयामि ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( विश्वे देवाः-मा शास्तन ) हे मेरे सम्बन्धी वृद्ध मान्य जनो ! मैं आपके वंश में जन्म प्राप्त करके सेवा के योग्य हो गया, अतः मुझे आदेश दो ( यथा-इह होता वृतः ) जिस कारण इस वंश में गृहस्थ यज्ञ के चलाने में होता–योग्य मुझे आपने बनाया ( यत्-निषद्य -मनवै ) तुम्हारे बीच में स्थित होकर जिससे कि गृहस्थ के अभिप्राय–उद्देश्य को जान सकूं ( यथा वः-भागधेयं मे प्रब्रूत ) तुम्हारे द्वारा जो निश्चित मेरे प्रति योग्यतानुरूप ज्ञानभाग है उसका प्रवचन करो ( येन पथा वः-हव्यम्-आवहानि ) जिस मार्ग–प्रकार या रीति से तुम्हारे लिए ग्राह्य वस्तु को भेंट कर सकूं ॥ १ ॥

**भावार्थ**—नवयुवक जब विवाहित हो जायें तो अपने वृद्ध माता पिता आदि से गृहस्थ चलाने को उपदेश लें और उसकी भिन्न-भिन्न रीतियों पद्धतियों पर चलते हुए अपने जीवन को ढालें तथा उनके लिए उनकी यथोचित आवश्यकताओं को पूरा करें ॥ १ ॥

**अहं होता न्यसीदं यजीयान् विश्वे देवा मरुतो मा जुनन्ति ।**
**अहरहरश्विनाध्वर्यवं वां ब्रह्मा समिद्भवति साहुतिर्वाम् ॥ २ ॥**

अहम् । होता । नि । असीदम् । यजीयान् । विश्वे । देवाः । मरुतः । मा । जुनन्ति । अहःऽअहः । अश्विना । आध्वर्यवम् । वाम् । ब्रह्मा । सम्ऽइत् । भवति । सा । आऽहुतिः । वाम् ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अहं यजीयान् होता न्यसीदम् ) अहमतिशयेन सङ्गतिकर्त्ता ज्ञानभागस्यादाता निषीदामि ( विश्वेदेवाः-मरुतः-मा जुनन्ति ) जनाः-ऋत्विजो विद्वांसः *"मरुतः-ऋत्विङ्नाम" [ निघ० ३ । १८ ]* मां प्रेरयन्ति (अश्विना वाम्-आध्वर्यवम्-अहः-अहः-भवति ) हे–अध्यापकोपदेशकौ ! *"अश्विनौ-अध्यापकोपदेशकौ" [ ऋ० ५ । ७८ दयानन्दः ]* युवयोः—ज्ञानयज्ञप्रापणं दिनं दिनं प्रतिदिनं भवेत् ( वां ब्रह्मा समित्-सा-आहुतिः ) युवयोः शिष्यश्च ब्रह्मा चतुर्वेदवेत्ता भवेत् तथा सम्यग्ज्ञानेन प्रकाशिता सा ज्ञानाहुति-र्भवेत् ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अहं यजीयान् होता न्यसीदम् ) मैं अतिशय से सङ्गतिकर्त्ता ज्ञानभाग का ग्रहण करने वाला तुम लोगों के बीच में उपस्थित हूँ ( विश्वेदेवाः-मरुतः-मा जुनन्ति ) सम्बन्धी जन और विद्वान् मुझे आगे प्रेरित करते हैं ( अश्विना वाम्-आध्वर्यवम्-अहः-अहः-भवति ) हे अध्यापक–उपदेशको ! तुम्हारा ज्ञानदान दिन–दिन–प्रतिदिन होता रहे ( वां ब्रह्मा-समित् सा-आहुतिः ) तुम्हारा शिष्य चतुर्वेदवेत्ता तथा सम्यक् ज्ञान में प्रकाशित ज्ञान–आहुति दूसरों के लिए बने ॥ २ ॥

**भावार्थ**—मनुष्य को अपने वृद्ध सम्बन्धियों और विद्वानों से घर पर रहते हुए ज्ञान का जितना ग्रहण हो सके करना चाहिए तथा अध्यापक और उपदेशकों से विधिपूर्वक ज्ञानलाभ करके चारों वेदों का वेत्ता होने की आकांक्षा रखता हुआ मानवसमाज में अपने को ज्ञान की आहुति बना दे ॥ २ ॥

अयं यो होता किरु स यमस्य कमप्यूहे यत्समञ्जन्ति देवाः ।
अहरहर्जायते मासिमास्यथा देवा दधिरे हव्यवाहम् ॥ ३ ॥

अयम् । यः । होता । किः । ऊँ इति । सः । यमस्य । कम् । अपि । ऊहे । यत् । सम्ऽअञ्जन्ति । देवाः । अहःऽअहः । जायते । मासिऽमासि । अथ । देवाः । दधिरे । हव्यऽवाहम् ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अयं यः-होता किः-उ सः ) एष यो ज्ञानस्यादाता कः किञ्जातीयः स, इति प्रश्नः, 'किम् शब्दात् सु स्थाने डिस् छान्दसः', अथ-उत्तरम्-( यमस्य कम्-अपि ऊहे ) अहं देही-आत्मा कर्मफलस्य नियन्तुर्ज्ञानविषयं वहामि ( यत् ) यतः ( देवः समञ्जन्ति) विद्वांसो यं सर्वे स्वस्मिन् संयोजयन्ति (अहः-अहः-अथ मासि मासि जायते ) दिनं दिनं प्रतिदिनम्-अथवा मासे मासे जायते ज्ञानप्रकाशेन पूर्णः, यथा प्रतिदिनं सूर्यः प्रकाशेन पूर्णो जायते, चन्द्रमाश्च मासे मासे प्रतिमासं प्रकाशेन पूर्णः ( देवाः-हव्यवाहं दधिरे ) विद्वांसो यदा-आदातव्यस्य वहनशीलं चेतनमात्मानं मां स्वकीये शरणे धारयन्ति स्वीकुर्वन्ति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अयं यः-होता किः-उ सः ) यह जो ज्ञान का ग्रहण करने वाला किस प्रकार का है, कैसा है, उत्तर में कहा जाता है–( यमस्य कम्-अपि-ऊहे ) मैं आत्मा कर्मफल के नियन्ता के ज्ञानविषय को वहन करता हूं ( यत् ) जिससे ( देवाः समञ्जन्ति ) विद्वान् जिसको अपने में संयुक्त करते हैं ( अहः-अहः-अथ मासि मासि जायते ) जो दिन-दिन अर्थात् प्रतिदिन अथवा मास–मास–प्रतिमास प्रसिद्ध होता है ज्ञानप्रकाश से पूर्ण होता है, जैसे–प्रतिदिन सूर्य प्रकाश से पूर्ण प्रकट होता है और चन्द्रमा प्रतिमास प्रकाश से पूर्ण होता है ( देवाः-हव्यवाहं दधिरे ) जब कि विद्वान् आदातव्य ज्ञान के वहनशील मुझ चेतन आत्मा को अपनी शरण में धारण करते हैं–स्वीकार करते हैं ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—आत्मा ज्ञान का ग्रहण करने वाला चेतन पदार्थ है । कर्मानुसार फल को प्राप्त करता है । यह ज्ञान द्वारा ज्ञानप्रकाश से प्रकाशवान् होता जाता है । सूर्य और चन्द्रमा की भांति इसका ज्ञान प्रकाश इसे प्रसिद्ध करता है जब कि यह विद्वानों की सङ्गति में रहकर ज्ञानग्रहण करता चला जाये ॥ ३ ॥

मां देवा दधिरे हव्यवाहमपम्लुक्तं बहु कृच्छ्रा चरन्तम् ।
अग्निर्विद्वान्यज्ञं नः कल्पयाति पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुम् ॥ ४ ॥

माम् । देवाः । दधिरे । हव्यऽवाहम् । अपऽम्लुक्तम् । बहु । कृच्छ्रा । चरन्तम् । अग्निः । विद्वान् । यज्ञम् । नः । कल्पयाति । पञ्चऽयामम् । त्रिऽवृतम् । सप्तऽतन्तुम् । ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( हव्यवाहम्-अपम्लुक्तं बहु कृच्छ्रा चरन्तं माम् ) ग्राह्यज्ञानस्य वहनकर्त्तारं तथा ज्ञानादपगतं ज्ञानरहितम् "अप पूर्वात् 'म्लुचु गतौ' [ भ्वादिः ] तत्र क्तः, ककारस्य मकारश्छान्दसः" बहूनि कृच्छ्राणि ब्रह्मचर्यव्रतानि खल्वाचरन्तं माम् ( देवाः-दधिरे ) विद्वांसो धारयन्ति स्वीकुर्वन्ति ( अग्निः-विद्वान् ) एष आत्मा विद्वान् सन् ( नः ) अस्माकम्-अस्मभ्यं वा ( पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुं यज्ञं कल्पयाति ) पञ्चमार्गं पञ्चगतिकं वा पञ्चज्ञानेन्द्रियैः सिद्धं मनसा वाचा कर्मणा च वृतं चरितार्थं सप्ततन्तुं सप्तछन्दोभियुक्तं ज्ञानयज्ञं समर्थयति-समर्थयिष्यति ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( हव्यवाहम्-अपम्लुक्तं बहु कृच्छ्रा चरन्तं माम् ) ग्रहण करने योग्य ज्ञान के वहनकर्त्ता तथा ज्ञान से रहित बहुत कृच्छ्र-कठिन ब्रह्मचर्य व्रतों के आचरण करते हुए मुझ ब्रह्मचारी को ( देवाः-दधिरे ) विद्वान् धारण करते हैं-स्वीकार करते हैं ( अग्निः-विद्वान् ) यह आत्मा विद्वान् होता हुआ (नः) हमारे या हमारे लिए (पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुं यज्ञं कल्पयाति) पांच मार्गों-पांच गतियों वाले-पांच ज्ञानेन्द्रियों द्वारा सिद्ध हुए तथा मन वचन कर्म से चरितार्थ हुए, सात गायत्री आदि छन्दों से युक्त ज्ञानयज्ञ-वेदरूप ज्ञान को समर्थ करेगा-सफल करेगा ॥४॥

**भावार्थ**—ब्रह्मचारी अज्ञान अवस्था में पड़ा हुआ ज्ञान ग्रहण करने का पात्र होकर ब्रह्मचर्य जैसे कठिन व्रतों का आचरण करता हुआ विद्वानों से सात गायत्री आदि छन्दों वाले वेद ज्ञान को ग्रहण करता है। उस ज्ञान को जो इन्द्रियों के द्वारा यथार्थ आचरण करने में मन वचन और कर्म से जीवन में घटाने योग्य तथा जीवन को सफल बनाने वाला है ॥ ४ ॥

**आ वो यक्ष्यमृतत्वं सुवीरं यथा वो देवा वरिवः कराणि ।**
**आ बाह्वोर्वज्रमिन्द्रस्य धेयामथेमा विश्वाः पृतना जयाति ॥ ५ ॥**

आ । वः । यक्षि । अमृतऽत्वम् । सुऽवीरम् । यथा । वः । देवाः । वरिवः । कराणि । आ । बाह्वोः । वज्रम् । इन्द्रस्य । धेयाम् । अथ । इमाः । विश्वाः । पृतनाः । जयाति ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवाः ) हे विद्वांसः ( वः ) युष्माकम् ( यथा वरिवः कराणि ) यथा हि परिचर्यां करोमि, तथैव ( वः-सुवीरम् अमृतत्वम्-आयक्षि ) युष्माकं सुबलं सुष्ठुज्ञानबलं खल्वमृतरूपं स्वस्मिनादधे समन्तादु धारयामि ( इन्द्रस्य वज्रं बाह्वोः-आधेयाम् ) ऐश्वर्यवतः परमात्मनो ज्ञानमयमोजः "वज्रो वा ओजः" [श० ८ । ४ । १ । २०] अज्ञानबाधकयोरात्ममनसोरभ्यन्तरे ह्यादधामि ( अथ-इमाः-विश्वाः पृतनाः-जयाति ) अनन्तरमिमाः सर्वा विरोधिन्यो वासना मनुष्यो जयति ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवाः ) हे विद्वानो ( वः ) तुम्हारी ( यथा वरिवः कराणि ) जैसे मैं परिचर्या करता हूँ वैसे ही ( वः-सुवीरम्-अमृतत्वम्-आयक्षि ) उसी प्रकार तुम्हारे श्रेष्ठ ज्ञानबल को-अमृतरूप को अपने में धारण करता हूँ ( इन्द्रस्य वज्रं बाह्वोः-आधेयाम् ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा

के ज्ञानमय ओज, अज्ञान के बाधक आत्म और मनके अन्दर धारण करता हूँ ( अथ-इमाः-विश्वाः पृतनाः-जयाति ) पुनः इन सारी विरोधी वासनाओं को मनुष्य जीत लेता है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—जिज्ञासु को विद्वानों की सेवा करनी चाहिए जिससे कि विद्वानों से ज्ञानबल और आत्मिक बल प्राप्त हो सके एवं परमात्मा की उपासना भी करनी चाहिए। अज्ञान के नाशक परमात्मा के ओज को अपने मन और आत्मा में धारण करके वासनाओं पर विजय पानी चाहिए ॥ ५ ॥

**त्रीणि शता त्री सहस्राण्यग्निं त्रिंशच्च देवा नव चासपर्यन् ।**
**औक्षन्घृतैरस्तृणन्बर्हिरस्मा आदिद्धोतारं न्यसादयन्त ॥ ६ ॥**

त्रीणि । शता । त्री । सहस्राणि । अग्निम् । त्रिंशत् । च । देवाः । नव । च । असपर्यन् । औक्षन् । घृतैः । अस्तृणन् । बर्हिः । अस्मै । आत् । इत् । होतारम् । नि । असादयन्त ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( त्री सहस्राणि त्रीणि शता त्रिंशत् च नव च देवाः ) त्रीणि सहस्राणि:त्रीणि शतानि त्रिंशत् नव च देवाः-दिव्यशक्तयः प्रधाननाडीतन्तवो वा यद्वा बाह्यदिव्या देवाः ( असपर्यन् ) परिचरन्ति परिरक्षन्ति ( अस्मै घृतैः-औक्षन्-बर्हिः-अस्तृणन् ) अस्मै-आत्मने घृतैः-सूक्ष्मै रसैस्तेजोमयैः सिञ्चन्ति बर्हणीयं स्तरं प्रसारयन्ति (आत्-इत्-होतारं-न्यसादयन्त) अनन्तरं रसादेर्ग्रहीतारमात्मानं निसादयन्ति नियतं कुर्वन्ति ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( त्री सहस्राणि त्रीणि शता त्रिंशत् च नव च देवाः ) तीन सहस्र तीन सौ तीस और नौ ( ३३३९ ) दिव्यशक्तियां या प्रधान नाड़ियां हैं अथवा बाहर के दिव्य पदार्थ हैं ( असपर्यन् ) वे आत्मा की परिचर्या करते हैं—परिरक्षण करते हैं ( अस्मै घृतैः-औक्षन्-बर्हिः-अस्तृणन् ) इस आत्मा के लिए तेजोमय सूक्ष्म रसों के द्वारा सिंचन करते हैं, बर्हणीयस्तर-फैलाने योग्य स्तर को प्रसारित करते हैं ( आत्-इत्-होतारं-न्यसादयन्त ) अनन्तर रसादि के ग्रहण करने वाले आत्मा को शरीर के अन्दर बिठाते हैं—स्थिर करते हैं ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—तीन सहस्र तीन सौ उनतालीस शक्तियां, नाड़ियां या बाहरी दिव्य पदार्थ आत्मा की रक्षा करने वाले हैं। भोजन के सूक्ष्म रसों के द्वारा आत्मा को तृप्त करते हैं। शरीर के अन्दर मांसादि के स्तर को फैलाते हैं—बढ़ाते हैं तथा आत्मा को स्थिर करते हैं ॥ ६ ॥



# त्रिपञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—१-३, ६-११ देवाः । ४, ५ सौचीकोऽग्निः ।

देवता—१-३, ६-११ सौचीकोऽग्निः । ४, ५ देवाः ।

छन्दः—१-४, ८ त्रिष्टुप् । ५ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ६, ७, ९ निचृज्जगती । १० विराड् जगती । ११ पादनिचृज्जगती ।।

विषयः—अस्मिन् सूक्ते 'सौचीकोऽग्निः' शब्देन देहाभिमान्यात्मा गृह्यते । यः स्वयमात्मानमनुभवति तस्य जन्मावसरे प्रसन्नता, शिक्षणव्यवस्था, संयमेन संसारसुखलाभो मोक्षलाभश्च कार्यः । श्रेष्ठ पुत्रशिष्याणामुत्पत्त्यादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में 'सौचीकोऽग्निः' शब्द से देहाभिमानी आत्मा गृहीत है । उसके जन्मावसर पर प्रसन्नता, शिक्षण व्यवस्था, संयम से सांसारिकसुखलाभ और मोक्षलाभ प्राप्त करना चाहिए । श्रेष्ठ पुत्र और शिष्यों को बनाना आदि विषय वर्णित हैं ।।

यमैच्छा॑म॒ मन॑सा॒ सो॒३॒॑यमागा॑द्य॒ज्ञस्य॑ वि॒द्वान् परु॑षश्चिकि॒त्वान् ।
स नो॑ यक्षद्दे॒वता॑ता॒ यजी॑या॒न्नि हि षत्स॒दन्त॑रः॒ पूर्वो॑ अ॒स्मत् ॥ १ ॥

यम् । ऐच्छा॑म । मन॑सा । सः । अ॒यम् । आ । अ॒गा॒त् । य॒ज्ञस्य॑ । वि॒द्वान् । परु॑षः । चि॒कि॒त्वान् । सः । नः॒ । य॒क्ष॒त् । दे॒वऽता॑ता । यजी॑यान् । नि । हि । सत्स॑त् । अन्त॑रः । पूर्वः॑ । अ॒स्मत् । ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यं मनसा-ऐच्छाम ) वयं मनोभावेन यमात्मानमिच्छामः स्म ( सः-अयम्-आगात् ) सोऽयमागतः-आयाति ( यज्ञस्य विद्वान् ) यः खलु शरीरयज्ञस्यानुभविता जानामि खल्वत्र स्थित एवंवित् ( परुषः-चिकित्वान् ) अस्य सर्वाणि परूंषि पर्वाणि–अङ्गप्रत्यङ्गानि च चेतनयुक्तानि करोति चेतयति ( सः-यजीयान्-नः -देवताता यक्षत् ) सोऽतिशयेन सङ्गतिकर्त्ताऽस्माकं देवानां तातौ शरीरयज्ञे "देवताता

यज्ञनाम" [ निघ० ३ । १७ ] विद्वत्सङ्गतौ वा सङ्गच्छते, अतः ( अस्मत् पूर्वः-हि ) अस्मत्तः पूर्वं एव ( अन्तः-निषत्सत् ) अन्तः शरीरान्तरे सभामध्ये वा निषीदति ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( यं मनसा-ऐच्छाम ) हम मनोभाव से जिस आत्मा को चाहते थे ( सः-अयम्-आगात् ) वह यह आता है ( यज्ञस्य विद्वान् ) जो शरीर यज्ञ का अनुभव करने वाला अपने को जानता है कि मैं यहां हूँ ( परुषः-चिकित्वान् ) इस शरीर के सारे अङ्ग प्रत्यङ्गों को चेतना-युक्त करता है ( सः-यजीयान्-नः-देवताता यक्षत् ) वह अतिशय से सङ्गतिकर्त्ता हम देवों के शरीरयज्ञ में या विद्वत्सङ्गति में सङ्गत-प्राप्त होता है, अतः ( अस्मत् पूर्वः-हि ) हमारे से पूर्व ही ( अन्तः-निषत्सत् ) शरीर के अन्दर या सभामध्य में बैठता है—विराजता है ॥ १ ॥

भावार्थ—आत्मा शरीर के अन्दर इन्द्रियों से पूर्व आता है। वह शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्ग में अपनी चेतना को प्रसारित करता है और अपने को अनुभव करता है कि मैं यहाँ—इस शरीर में हूँ तथा पारिवारिक जन प्रतीक्षा करते हैं कि हमारे बीच में नया आत्मा सन्तान के रूप में आये। आत्मा नित्य है अतः पहले से ही है वह शरीर में आकर जन्म ले लेता है ॥ १ ॥

अराधि होता निषदा यजीयानभि प्रयांसि सुधितानि हि ख्यत् ।
यजामहै यज्ञियान् हन्त देवाँ ईळामहा ईड्याँ आज्येन ॥ २ ॥

अराधि । होता । निऽसदा । यजीयान् । अभि । प्रयांसि । सुऽधितानि । हि । ख्यत् । यजामहै । यज्ञियान् । हन्त । देवान् । ईळामहै । ईड्यान् । आज्येन ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—(निषदा) नियतस्थाने 'आकारादेशश्छान्दसः (यजीयान् होता-अराधि ) शरीरयज्ञस्य सञ्चालको विदुषां वाऽतिसङ्गमनशीलो ह्वाता संसाधितोऽनुकूलीकृतः ( प्रयांसि सुधितानि हि-अभिख्यत् ) प्रीतिकराणि सुहितानि सुखानि हि योऽभिदर्शयति ज्ञापयति वा, अतः ( यज्ञियान् यजामहे ) तदागमनेन यज्ञार्हान् पूजायोग्यान् प्रसन्नतया तदादेशेन वा पूजयामः ( हन्त ) अहो ( देवान्-ईळामहै ) विदुषः प्रशंसामः ( आज्येन-ईड्यान् ) स्नेहद्रव्येण "आज्यस्य स्नेहद्रव्यस्य" [ यजु० ६ । १६ दयानन्दः ] स्तोतव्यान् पूजयामः ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( निषदा ) नियत स्थान में ( यजीयान् होता-अराधि ) शरीर यज्ञ का सञ्चालक अथवा विद्वानों का अत्यन्त सङ्गमनशील—सङ्गतिकर्त्ता, बुलाने वाला अनुकूल बना लिया गया ( प्रयांसि सुधितानि हि-अभिख्यत् ) प्रीतिकर सुखों को जो दिखाता है या जनाता है, अतः ( यजीयान् यजामहे ) उसके आगमन से यज्ञयोग्यों—पूजायोग्यों को प्रसन्नता से या उसके आदेश से हम पूजते हैं ( हन्त ) अहो ( देवान्-ईळामहै ) विद्वानों को प्रशंसित करते हैं ( आज्येन-ईड्यान् ) स्नेहपूर्ण द्रव्य से स्तुति करने योग्यों को पूजते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ—जब बालक विद्वानों की शरण में रहकर विद्वान् बन जाता है तो घर वाले

उसका स्वागत करें। उसके साथ में अन्य विद्वानों का भी स्वागत करें और स्निग्धद्रव्यों का उपहार उन्हें दें ॥ २ ॥

साध्वीमकर्देववीतिं नो अद्य यज्ञस्य जिह्वामविदाम गुह्याम् ।
स आयुरागात्सुरभिर्वसानो भद्रामकर्देवहूतिं नो अद्य ॥ ३ ॥

साध्वीम् । अकः । देवऽवीतिम् । नः । अद्य । यज्ञस्य । जिह्वाम् । अविदाम । गुह्याम् । सः । आयुः । आ । अगात् । सुरभिः । वसानः । भद्राम् । अकः । देवऽहूतिम् । नः । अद्य ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अद्य ) अस्मिन् जन्मावसरे विद्वत्सम्मेलनावसरे वा ( नः ) अस्मभ्यम् ( साध्वीं देववीतिम्-अकः ) समीचीनां देवानामिन्द्रियाणां भोगप्राप्तिं "देववीति देवानां दिव्यानां गुणानां भोगानां प्राप्तये" [ यजु० ५ । ६ दयानन्दः ] विदुषां ज्ञानप्राप्तिं वा करोति ( यज्ञस्य गुह्यां जिह्वाम्—अविदाम ) तद्द्वारा शरीरयज्ञस्य ज्ञानयज्ञस्य रहस्यभूतां वाचं विद्यामिति यावत् "जिह्वा वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] ( सः-आयुः- सुरभिर्वसानः -आगात् ) स आत्मा विद्वान् वा आयुर्निमित्तो जीवनप्रदः ज्ञाननिमित्तो ज्ञाता "ज्ञाता" [ ऋ० १ । १६२ । १ दयानन्दः ] निजगुणसुगन्धरूपोऽस्मानाच्छादयन् संरक्षयन् ( अद्य ) अस्मिन् जन्मावसरे सत्सङ्गावसरे वा ( नः ) अस्मभ्यम् ( भद्रां देवहूतिम्-अकः ) कल्याणकरीं दिव्यगुणानां विदुषां वा सङ्गृहितिम् "देवहूतौ दिव्यगुणां विदुषां वा सङ्ग्रहणे" [ ऋ० ६ । ५२ । ४ दयानन्दः ] करोति ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( अद्य ) इस जन्म अवसर पर या विद्वत्सम्मेलनावसर पर ( नः ) हमारे लिए ( साध्वीं देववीतिम्-अकः ) अच्छी इन्द्रिय भोगप्राप्ति या विद्वानों की ज्ञानप्राप्ति को करता है ( यज्ञस्य गुह्यां जिह्वाम्-अविदाम ) उसके द्वारा शरीरयज्ञ की या ज्ञानयज्ञ की रहस्यभूत वाणी तथा विद्या को ( सः-आयुः सुरभिः-वसानः-आगात् ) वह आत्मा या विद्वान् आयु का निमित्त, जीवनप्रद, ज्ञान का निमित्त ज्ञाता, निजगुणसुगन्धरूप हमें संरक्षण देता हुआ—हमारी रक्षा करता हुआ ( अद्य ) इस जन्मावसर पर या सत्सङ्गावसर पर (नः ) हमारे लिए ( भद्रां देवहूतिम्-अकः ) कल्याणकरी या दिव्यगुण वाले विद्वानों की संगृहिति—सहप्राप्ति को करता है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जन्म के अवसर पर बालक पारिवारिक जनों का प्रसन्नता का कारण बनता है। बड़ा होकर इन्द्रियों के भोगों को संयम से भोगता हुआ पारिवारिक जनों के सुख का निमित्त बनता है तथा घर में विद्वानों की सङ्गति कराकर उनके विद्यामृत का लाभ भी पहुंचाता है अतः बालकों को विद्याप्राप्ति करानी चाहिए ॥ ३ ॥

तदद्य वाचः प्रथमं मंसीय येनासुराँ अभि देवा असाम ।
ऊर्जाद उत यज्ञियासः पञ्च जना मम होत्रं जुषध्वम् ॥ ४ ॥

तत् । अद्य । वाचः । प्रथमम् । मंसीय । येन । असुरान् । अभि । देवाः । असाम । ऊर्जऽअदः । उत । यज्ञियासः । पञ्च । जनाः । मम । होत्रम् । जुषध्वम् । ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अद्य ) अस्मिन् जन्मावसरे सम्मेलनावसरे ( वाचः-तत् प्रथमं मंसीय ) वेदवाचः प्रथमं प्रमुखं लक्ष्यं ब्रह्म ब्रह्मवाचकं नाम 'ओ३म्' चिन्तयेयम् ( येन-असुरान् देवाः-अभि-असाम ) येन खलु दुष्टान् वयं विद्वांसोऽभिभवेम, अतः ( ऊर्जादः ) अन्नभोक्तारः *"ऊर्जादः-अन्नादः"* [ निरु० ३ । ८ ] ( उत ) अपि ( यज्ञियासः पञ्चजनाः) यज्ञियसूक्ष्माहारा मनुष्याः *"पञ्चजनाः-मनुष्यनाम"* [ निघ० २ । ३ ] ( मम होत्रं जुषध्वम् ) मम ह्वानं हितवचनं सेवध्वम् ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अद्य ) इस जन्मावसर पर या सम्मेलन अवसर पर ( वाचः-तत् प्रथमं मंसीय ) वेदवाणी के उस प्रमुख लक्ष्य ब्रह्म—ब्रह्मवाचक नाम 'ओ३म्' को स्मरण करूं ( येन -असुरान् देवाः-अभि-असाम ) जिसके द्वारा दुष्टों को हम विद्वान् अभिभूत करें, अतः ( ऊर्जादः ) अन्न खाने वाले ( उत ) और ( यज्ञियासः पञ्चजनाः ) सूक्ष्म आहार करने वाले मनुष्य ( मम होत्रं जुषध्वम् ) मेरे हितवचन को सेवन करें ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—जन्मावसर पर वेदवाणी के या प्रमुख नाम 'ओ३म्' का स्मरण करना, और जनमे हुए बालक की जिह्वा पर 'ओ३म्' का लिखना और कान में सुनाना तथा सभा सत्सङ्ग के अवसर पर 'ओ३म्' का स्मरण करना चाहिए। उस अवसर पर स्थूलान्नभोजी या सूक्ष्म आहार करने वाले मनुष्य मिलकर 'ओ३म्' का स्मरण और कीर्तन करें ॥ ४ ॥

पञ्च जना मम होत्रं जुषन्तां गोजाता उत ये यज्ञियासः ।
पृथिवी नः पार्थिवात्पात्वंहसोऽन्तरिक्षं दिव्यात्पात्वस्मान् ॥ ५ ॥

पञ्च । जनाः । मम । होत्रम् । जुषन्ताम् । गोऽजाताः । उत । ये । यज्ञियासः । पृथिवी । नः । पार्थिवात् । पातु । अंहसः । अन्तरिक्षम् । दिव्यात् । पातु । अस्मान् ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पञ्चजनाः-मम होत्रं जुषन्ताम् ) मनुष्याः-खलु मम ह्वानं वचनं सेवन्ताम् ( गोजाताः-उत ये यज्ञियासः ) वेदवाचि जाता निष्णाताः, तथा ये यज्ञार्हाः कर्मकाण्डिनः ( पृथिवी नः पार्थिवात् अंहसः-अस्मान् पातु ) सम्यग्वेदोपदेश-मनुसरतोऽस्मान् पृथिवी, पृथिवीसम्बन्धिनो दोषादस्मान् पातु—रक्षति—रक्षिष्यति ( अन्त-

रिक्षं दिव्यात् पातु ) अन्तरिक्षमाकाशः दिविभवादाकाशभवाद् दोषादतिवृष्ट्यादेर्दोषाद् रक्षतु-रक्षिष्यति ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पञ्चजनाः-मम होत्रं जुषन्ताम् ) मनुष्य मेरे ज्ञान-वचन को सेवन करें ( गोजाताः-उत ये यज्ञियासः ) वेदवाणी के अन्दर जो निष्णात हैं तथा जो कर्मकाण्डी हैं ( पृथिवी नः पार्थिवात्-अंहसः-अस्मान् पातु ) सम्यग् वेदोपदेश का स्मरण करते हुए हम लोगों की पृथिवी, पृथिवीसम्बन्धी दोष से रक्षा करे-( अन्तरिक्षं दिव्यात् पातु ) आकाश आकाशसम्बन्धी अर्थात् वृष्टिदोष से हमारी रक्षा करे ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—गृहस्थ आश्रमी की आकांक्षा-प्रार्थना होनी चाहिए कि उसके वचन को वेद-निष्णात और कर्मकाण्डी विद्वान् सुनें तथा उसका व्यवहार भी ऐसा होना चाहिए कि पृथिवी के पार्थिव दोषों से-उपद्रवों से बचा रहे और आकाश के आकाशीय वृष्टि-अतिवृष्टि आदि आघातों से बचा रहे ॥ ५ ॥

**तन्तुं तन्वन्रजसो भानुमन्विहि ज्योतिष्मतः पथो रक्ष धिया कृतान् ।**
**अनुल्बणं वयत जोगुवामपो मनुर्भव जनया दैव्यं जनम् ॥ ६ ॥**

तन्तुम् । तन्वन् । रजसः । भानुम् । अनु । इहि । ज्योतिष्मतः । पथः । रक्ष । धिया । कृतान् । अनुल्बणम् । वयत । जोगुवाम् । अपः । मनुः । भव । जनय । दैव्यम् । जनम् ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( तन्तुं तन्वन् रजसः-भानुम्-अन्विहि ) हे गृहस्थस्य कुले पितृकुले गुरुकुले जातो निष्णातो विद्वन् त्वं सन्ततिक्रमं शिष्यक्रमं विस्तारयन्-विस्तारयितुं मनोरञ्जनस्याध्यात्मरञ्जनस्य भानुं परम्परया प्रसिद्धं ज्ञानमनुगच्छानुतिष्ठ (धिया कृतान्) कर्मणा कृतान् *"धीः कर्मनाम"* [ *निघ० २ । १* ] *"धीः प्रज्ञानाम"* [ *निघ० ३ । ९* ] यद्वा बुद्ध्या कृतान् ( ज्योतिष्मतः पथः-रक्ष ) बहुन्याययुक्तान् मार्गान् *"ज्योतिष्मत्-बहुन्याययुक्तम्"* [ *ऋ० १ । १३६ । ३ दयानन्दः* ] रक्ष-आचर ( जोगुवाम्-अनुल्बणम्-अपः-वयत ) भृशमुपदेष्टॄणां दोषरहितं कर्म *"अपः कर्मनाम"* [ *निघ० २ । १* ] प्रतानय ( मनुः-भव ) मननशीलो भव ( दैव्यं जनं जनय ) दिव्यगुणयुक्तं पुत्रं शिष्यं वा उत्पादय सम्पादय वा ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( तन्तुं तन्वन् ) हे गृहस्थ के कुल-पितृकुल में या गुरुकुल में उत्पन्न या निष्णात विद्वन् ! तू सन्ततिक्रम का शिष्यक्रम का विस्तार करता हुआ या विस्तार करने के हेतु ( रजसः-भानुम्-अन्विहि ) मनोरञ्जन के या अध्यात्मरञ्जन के परम्परा से प्रसिद्ध ज्ञान का अनुष्ठान कर ( धिया कृतान् ) कर्म से किये या बुद्धि से किये ( ज्योतिष्मतः पथः-रक्ष ) बहुत न्याययुक्त मार्गों का पालन कर ( जोगुवाम्-अनुल्बणम्-अपः-वयत ) उत्तम उपदेश करने वालों के दोषरहित कर्म को जीवन में बढ़ा ( मनुः-भव ) मननशील हो ( दैव्यं जनं जनय ) दिव्यगुण वाले पुत्र को उत्पन्न कर तथा शिष्य को तैयार कर ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—मानव को चाहिए श्रेष्ठ सन्तान और श्रेष्ठ शिष्य का विस्तार करे। अपने जीवन में धर्म्य मार्गों का आलम्बन करते हुए मननशील होकर उत्पन्न गुणयुक्त पुत्र और शिष्य के निर्माण में यत्न करता रहे ॥ ६ ॥

**अक्षानहो नह्यतनोत सोम्या इष्कृणुध्वं रशना ओत पिंशत।**
**अष्टावन्धुरं वहताभितो रथं येन देवासो अनयन्नभि प्रियम् ॥ ७ ॥**

अक्षऽनहः । नह्यतन । उत । सोम्याः । इष्कृणुध्वम् । रशनाः । आ । उत । पिंशत । अष्टाऽवन्धुरम् । वहत । अभितः । रथम् । येन । देवासः । अनयन् । अभि । प्रियम ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सोम्याः ) हे ज्ञानरससम्पादिनो विद्वांसः ! ( अक्षानहः -नह्यतन ) इन्द्रियाणां बन्धनयोग्यानि छिद्राणि बध्नीत सन्दध्वम् *"यन्मे छिद्रं चक्षुषो.... बृहस्पतिर्मे तद् दधातु"* [ *यजु० ३६ । २ ।* ] ( उत ) अपि ( रशनाः-इष्कृणुध्वम् ) ज्ञान-रश्मीन् निष्कृणुध्वम् 'नकारलोपश्छान्दसः' आविष्कुरुत *"रशनया रश्मिना"* [ *यजु० २१ । ४६ दयानन्दः* ] ( उत ) तथा ( आ-पिंशत ) समन्ताद् प्रसारयत ( अष्टावन्धुरं रथम् -अभितः-वहत ) अष्टाङ्गयोगे बन्धनीयं विषयेषु रमणशीलं मनः स्वाधीनं कुरुत ( येन देवासः ) येन विद्वांसः-मुमुक्षवः ( प्रियम्-अभि-अनयत् ) आत्मानं मोक्षं प्रति नयन्ति ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सोम्याः ) हे ज्ञानरस का सम्पादन करने वाले विद्वानो ! ( अक्षानहः -नह्यतन ), इन्द्रियों के बन्धनयोग्य छिद्रों को बांधो—नियन्त्रित करो ( उत ) और ( रशनाः -इष्कृणुध्वम् ) ज्ञानरश्मियों को उज्ज्वल करो—उभारो ( उत ) तथा ( आ-पिंशत ) भलीप्रकार फैलाओ (अष्टाबन्धुरं रथम्-अभितः-वहत) अष्टाङ्गयोग में बांधने योग्य विषयों में रमणशील मन को स्वाधीन करो ( येन देवासः ) जिसके द्वारा विद्वान्—मुमुक्षुजन ( प्रियम्-अभि-अनयन् ) प्रिय मोक्ष के प्रति आत्मा को ले जाते हैं ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—ज्ञान का संग्रह करने वाले विद्वान् अपनी ज्ञानधाराओं से इन्द्रियों के छिद्रों —दोषों को बन्द करें—विषयों से नियन्त्रित करें और मन जो विषयों में रमण करता है उसे स्वाधीन करके अपने को मोक्ष का भागी बनायें। यह ज्ञान का परम फल है ॥ ७ ॥

**अश्मन्वती रीयते सं रभध्वमुत्तिष्ठत प्र तरता सखायः ।**
**अत्रा जहाम ये असन्नशेवाः शिवान्वयमुत्तरेमाभि वाजान् ॥ ८ ॥**

अश्मन्ऽवती । रीयते । सम् । रभध्वम् । उत् । तिष्ठत । प्र । तरत । सखायः । अत्र । जहाम । ये । असन् । अशेवाः । शिवान् । वयम् । उत् । तरेम । अभि । वाजान् ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सखायः ) हे परमात्मनः सखायमात्मानं मन्यमाना मुमुक्षवो जनाः ( अश्मन्वती रीयते ) विषयपाषाणवती संसारनदी वेगेन गच्छति "रीयते गतिकर्मा" [ निघ० २ । १४ ] ( संरभध्वम् ) सावधाना भवत ( उत्तिष्ठत ) उद्यमं कुरुत ( प्रतरत ) पारं गच्छत ( ये-अशेवाः-असन् ) येऽसुखाः सुखरहिता अकल्याणकराः पापदोषाः सन्ति ( वयम्-अत्र जहाम ) वयमत्रावरस्थाने तान् त्यजामः ( शिवान् वाजान्-अभि-उत्तरेम ) शिवान् कल्याणकरान्-अमृतभोगान्-अभिलक्ष्य "अमृतोऽन्नं वै वाजः" [ जै० २ । १९३ ] यद्वा कल्याणकरान् पुण्यरूपान् नौकादिसदृशान् तारकान् बलप्रयत्नान्-अभिप्राप्य संसारनदीमुत्तरेम पारयेम ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सखायः ) हे अपने को परमात्मा के सखा मानने वाले मुमुक्षुजनो ! ( अश्मन्वती रीयते ) विषय पाषाण वाली संसार नदी वेग से गति कर रही है—वह रही है ( संरभध्वम् ) संभलो ( उत्तिष्ठत ) उठो—उद्यम करो ( प्रतरत ) पार करो ( ये—अशेवाः-असन् ) जो सुखरहित अकल्याणकर पाप दोष हैं ( वयम्-अत्र जहाम ) हम यहाँ पर उन्हें छोड़ दें ( शिवान् वाजान्-अभि-उत्तरेम ) कल्याणकारी अमृतभोगों को लक्षित कर अथवा कल्याणकारी पुण्यरूप नौका आदि के समान तराने वाले बल प्रयत्नों को प्राप्त करके संसार नदी को तर जायें ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा के साथ मित्रभाव बनाने वाले लोगों को चाहिए कि वे संसार नदी को पार करने के लिए सावधानी के साथ पाप बोझे को त्याग करके शुभकर्मों को करें जो नौका के समान तराने वाले हैं ॥ ८ ॥

**त्वष्टा माया वेदपसामपस्तमो बिभ्रत्पात्रा देवपानानि शंतमा ।**
**शिशीते नूनं परशुं स्वायसं येन वृश्चादेतशो ब्रह्मणस्पतिः ॥ ९ ॥**

त्वष्टा । मायाः । वेत् । अपसाम् । अपःऽतमः । बिभ्रत् । पात्रा । देवऽपानानि । शम्ऽतमा । शिशीते । नूनम् । परशुम् । सुऽआयसम् । येन । वृश्चात् । एतशः । ब्रह्मणः । पतिः ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अपसाम्-अपस्तमः ) कर्मवतामतिशयेन कर्मवान् "अपः कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] 'मतुब्लोपश्छान्दसः' ( एतशः ) सर्वस्मिन् जगति प्राप्तो व्याप्तः "सर्वं जगदितः स्वव्याप्त्या प्राप्तः 'इणस्तशतसुनौ [ उणा० ३ । १४७ । यजु० ११ । ६ दयानन्दः ] ( ब्रह्मणः-पतिः ) ब्रह्माण्डस्य पतिः ( त्वष्टा ) रचयिता परमात्मा ( मायाः-वेत् ) मनुष्याणां कर्माणि "मायिनाम्-बहुविधं कर्म विद्यते तेषाम्, अत्र भूमि-अर्थे-इनि प्रत्ययः" [ ऋ० १ । १३२ । ४ दयानन्दः ] वेत्-जानाति ( देवपानानि शन्तमा पात्रा बिभ्रत् ) देवाः—मुक्ताः पिबन्ति यैस्तानि विशिष्टकल्याणकराणि पात्राणि साङ्कल्पिकेन्द्रियाणि धारयति "शृण्वन् श्रोत्रं भवति····" [ श० १४ । २ । २ । १७ ] ( स्वायसं परशुं नूनं शिशीते ) शोभन तेजोमयं "आयसः-तेजोमयः" [ ऋ० १ । ८० । १२ दयानन्दः ] परान् प्रतिकूलान् शृणाति हिनस्ति येन तं तेजोमयज्ञानं तीक्ष्णयति ( येन वृश्चात् ) तानि मोक्षे खल्वानन्दपानपात्राणि तक्षति करोति सम्पादयति ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अपसाम्-अपस्तमः ) प्रशस्त कर्मवालों में अतिशय से प्रशस्त कर्मवाला ( एतशः ) सर्वव्यापक ( ब्रह्मणः-पतिः ) ब्रह्माण्ड का पालक स्वामी ( त्वष्टा ) रचयिता परमात्मा ( मायाः-वेत् ) मनुष्यों के कर्मों को जानता है ( देवपानानि शन्तमा पात्रा बिभ्रत् ) मुमुक्षुजन जिनके द्वारा विशिष्ट कल्याणकर आनन्द का पान करते हैं उन साङ्कल्पिक इन्द्रियों को धारण करता है—अपने आनन्द से भरता है ( स्वायसं परशुं नूनं शिशीते ) शोभन तेजोमय परशु अर्थात् परों—दूसरों—प्रतिकूलों को हिंसित जिससे करता है उस ज्ञान को प्रखर बनाता है ( येन वृश्चात् ) जिस ज्ञान के द्वारा उन आनन्दपात्रों को सम्पन्न करता है ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—समस्त कर्म करने वाले उत्कृष्ट मानव की अपेक्षा प्रशस्त कर्म करने वाला परमात्मा है। वह सबके कर्मों को यथावत् जानता है। मुमुक्षुओं के कर्मानुसार मोक्ष में उन्हें साङ्कल्पिक मन श्रोत्र आदिओं आनन्द के पात्रों को सम्पन्न करता है ॥ ९ ॥

**सतो नूनं कवयः सं शिशीत वाशीभिर्याभिरमृताय तक्षथ।**
**विद्वांसः पदा गुह्यानि कर्तन येन देवासो अमृतत्वमानशुः ॥ १० ॥**

सतः। नूनम्। कवयः। सम्। शिशीत। वाशीभिः। याभिः। अमृताय। तक्षथ। विद्वांसः। पदा। गुह्यानि। कर्तन। येन। देवासः। अमृतऽत्वम्। आनशुः ॥१०॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( कवयः ) विद्वांसः ( नूनम् ) अवश्यम ( वाशीभिः सतः संशिशीत ) वेदवाग्भिः "वाशी वाङ्नाम" [ निघ० १। ११ ] सत्पुरुषान् तीक्ष्णी कुरुत ( याभिः-अमृतत्वाय तक्षथ ) याभिर्वाग्भिरमृतत्वाय मोक्षाय यूयमात्मानं सम्पादयत ( विद्वांसः ) हे विद्वांसः ( गुह्यानि पदा कर्तन ) रहस्यमयानि गुह्यानि प्राप्तव्यानि सुखानि कुरुत ( येन देवासः-अमृतत्वम्-आनशुः ) येन ज्ञानेन विद्वांसः-अमृतत्वं प्राप्नुयुः ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( कवयः ) विद्वानो ! ( नूनम् ) अवश्य ( वाशीभिः सतः संशिशीत ) वेदवाणियों के द्वारा सत्पुरुषों को तीक्ष्ण करो—उद्‌बुद्ध करो ( याभिः-अमृतत्वाय तक्षथ ) जिन वाणियों के द्वारा अपने को अमृतत्व—मोक्ष के लिए तुम सम्पन्न करते हो ( विद्वांसः ) हे विद्वानो ! ( गुह्यानि पदा कर्तन ) रहस्यमय गुप्त प्राप्तव्य सुखों को यहां सम्पन्न—प्राप्त करते हो ( येन देवासः-अमृतत्वम्-आनशुः ) जिस ज्ञान द्वारा विद्वान् मुमुक्षु जन अमृतत्व—मोक्ष को प्राप्त करते हैं ॥१०॥

**भावार्थ**—अपने लिए मुमुक्षु विद्वान् जैसे सांसारिक सुखों को वेदज्ञान से सिद्ध करते हैं उसी प्रकार वेदज्ञान से मोक्ष को भी सिद्ध करते हैं। अपने की तरह दूसरों के भी दोनों सुखों को सिद्ध करने के लिए उन्हें वेद का प्रचार और उसके द्वारा अन्यों को प्रेरित करना चाहिए ॥ १० ॥

**गर्भे योषामदधुर्वत्समासन्यपीच्येन मनसोत जिह्वया।**
**स विश्वाहा सुमना योग्या अभि सिषासनिर्वनते कार इज्जितिम् ॥११॥**

गर्भे । योषाम् । अदधुः । वत्सम् । आसनि । अपीच्येन । मनसा । उत । जिह्वया । सः । विश्वाहा । सुऽमनाः । योग्याः । अभि । सिसासनिः । वनते । कारः । इत् । जितिम् ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( योषां गर्भे वत्सम्-अदधुः ) योषाया वाचः 'षष्ठी स्थाने व्यत्ययेन द्वितीया' गर्भे-मध्ये "योषा हि वाक्" [ श० १ । ४ । ४ । ४ ] वक्तव्यमभिप्रायं विद्वांसो धारयन्ति ( आसनि ) मुखे च वक्तव्यम् ( अपीच्येन मनसा-उत जिह्वया ) अन्तर्हितेन मनसा जिह्वया च प्रकटयन्ति ( सः-कारः ) स स्तुतिकर्त्ता ( सुमनाः ) शुद्धमनाः सन् ( विश्वाहा योग्याः-अभि सिषासनिः ) सवदा योग्या वाचः-स्तुतीः सम्भाजयमानः परमात्मानं प्रति प्रापयन् ( जितिम्-इत्-वनते ) जीवने विजयं साफल्यं सेवते ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( योषां गर्भे वत्सम्–अदधुः ) वाणी के अन्दर वक्तव्य अर्थात् अभिप्राय को विद्वान् धारण करते हैं ( आसनि ) और मुख में बोलने योग्य वचन को धारण करते हैं ( अपीच्येन मनसा-उत जिह्वया ) अन्तर्हित मन से तथा जिह्वा से उसे प्रकट–प्रकाशित करते हैं ( सः-कारः ) वह स्तुति कर्त्ता ( सुमनाः ) प्रसन्नमन या शुद्धमन वाला होकर ( विश्वाहा योग्याः ) सदा योग्य वाणियां–स्तुतियां ( अभि सिषासनिः ) सम्यक् समर्पित करता हुआ परमात्मा के प्रति प्राप्त कराता हुआ ( जितिम्-इत्-वनते ) जीवन में विजय को–सफलता को सेवन करता है ॥११॥

**भावार्थ**—विद्वान् लोग विद्या के अन्दर जो अभिप्राय होता है उसे अपने अन्दर धारण करते हैं, अन्यों के लिए मौखिक प्रवचन द्वारा प्रकाशित करते हैं। इसी प्रकार मन और वाणी से परमात्मा की स्तुति करके अपने जीवन को सफल बनाते हैं ॥ ११ ॥



# चतुःपञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—वामदेव्यो बृहदुक्थः ।

देवता—इन्द्रः ।

छन्दः—१, ६ त्रिष्टुप् । २ विराट् त्रिष्टुप् । ३, ४ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ५ पादनिचृत् त्रिष्टुप् ।

विषयः—अत्र सूक्ते 'इन्द्र' शब्देन परमात्मा गृह्यते । तस्य स्वाभाविक नाम 'ओ३म्' प्रत्येकज्योतिष्मति पिण्डे ज्योतिर्ददाति मानवकल्याणाय वेदज्ञानमुपदिशति, इति प्रमुख विषयाः ॥

इस सूक्त में 'इन्द्र' शब्द से परमात्मा गृहीत है । उसका स्वाभाविक नाम 'ओ३म्' ज्योतिर्पिण्डों को ज्योति प्रदान करता है । मानवकल्याणार्थ वेदज्ञान का उपदेश देता है, यह प्रमुख विषय है ॥

तां सु ते कीर्तिं मघवन्महित्वा यत्त्वा भीते रोदसी अह्वयेताम् ।
प्रावो देवाँ आतिरो दासमोजः प्रजायै त्वस्यै यदशिक्ष इन्द्र ॥ १ ॥

ताम् । सु । ते । कीर्तिम् । मघऽवन् । महिऽत्वा । यत् । त्वा । भीते इति । रोदसी इति । अह्वयेताम् । प्र । आवः । देवान् । आ । अतिरः । दासम् । ओजः । प्रऽजायै । त्वस्यै । यत् । अशिक्षः । इन्द्र ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( मघवन् ) हे सर्वैश्वर्यस्वामिन् ! ( ते महित्वा ) तव महत्त्वेन सिद्धाम् ( तां सु कीर्तिम् ) तां शोभनां कीर्तिं गुणगीतिं वर्णयामि ( यत् ) यतः ( भीते रोदसी त्वा-अह्वयेताम् ) भयंप्राप्तौ द्यावापृथिव्याविव ज्ञानप्रकाशवदज्ञानान्धकारवन्तौ जनौ राजाप्रजाजनौ वा "रोदसी द्यावापृथिव्याविव राजाप्रजाव्यवहारौ" [ ऋ० ३ । ३८ । ८ दयानन्दः ] त्वामाह्वयतः ( देवान् प्रावः-यत् ) यतस्त्वं देवान् दिव्यगुणयुक्तानास्तिकान् रक्षसि ( दासम्-अतिरः ) उपक्षयकर्त्तारं दुष्टं जनं नाशयसि "अतिरः-हंसि" [ ऋ० ४ । ३० । ७ दयानन्दः ] ( इन्द्र यत् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् यत् त्वम् ( त्वस्यै प्रजायै-ओजः-अशिक्षः ) अपि तु देवदासयोर्मध्ये वर्तमानायै-एकस्यै देवप्रजायै बलमध्यात्मबलं च ददासि "शिक्षति दानकर्मा" [ निघ० ३ । २० ] ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मघवन् ) हे सब ऐश्वर्यों के स्वामी ! ( ते महित्वा ) तेरे महत्व से सिद्ध ( तां सु कीर्तिम् ) उस शोभन गुणकीर्ति को वर्णन करता हूँ ( यत् ) जिससे कि ( भीते रोदसी त्वा-अह्वयेताम् ) भय को प्राप्त द्यावापृथिवी के समान ज्ञानप्रकाश वाले और अज्ञान अन्धकार वाले जन या राजप्रजा तुझे आह्वान करते हैं—बुलाते हैं ( देवान् प्र-अवः-यत् ) जिससे कि तू दिव्यगुणवाले आस्तिकों की रक्षा करता है ( दासम्-अतिरः ) उपक्षयकर्त्ता दुष्ट जन को तू नष्ट करता है ( इन्द्र यत् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् जो तू ( त्वस्यै प्रजायै-ओजः-अशिक्षः ) देव और दास प्रजाओं में से एक देवप्रजा के लिए अध्यात्मबल को देता है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा का महत्व महान् है। उसकी गुणकीर्ति स्वतः सिद्ध है। ज्ञानी अज्ञानी दोनों वर्ग उसकी सत्ता को अनुभव करते हुए भय करते हैं। वह सदाचारी ज्ञानियों की पूर्ण रक्षा करता है और असदाचरण करने वाले दुष्ट जन को दण्ड देता है। अपितु देव श्रेणी की मनुष्य प्रजा को अपना अध्यात्मलाभ प्रदान करता है॥ १ ॥

**यदचरस्तन्वा वावृधानो बलानीन्द्र प्रब्रुवाणो जनेषु ।**
**मायेत्सा ते यानि युद्धान्याहुर्नाद्य शत्रुं ननु पुरा विवित्से ॥ २ ॥**

यत् । अचरः । तन्वा । वावृधानः । बलानि । इन्द्र । प्रऽब्रुवाणः । जनेषु । माया । इत् । सा । ते । यानि । युद्धानि । आहुः । न । अद्य । शत्रुम् । ननु । विवित्से ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( यत्-तन्वा बलानि वावृधानः ) स्वात्मस्वरूपेण "आत्मा वै तनूः" [ श० ६ । ७ । २ । ६ ] स्वव्याप्त्या वा "तनूः-व्याप्तिः" [ ऋ० ४ । १० । ६ दयानन्दः ] स्वगुणवीर्याणि वर्धयन् ( जनेषु प्रब्रुवाणः ) मनुष्येषु प्रवचनं कुर्वन् ( अचरः ) प्राप्नोषि ( ते यानि युद्धानि-आहुः ) तव यानि-उपासकानां कामादिदोषप्रहारकर्माणि ते खलूपासकाः कथयन्ति ( सा माया-इत् ) सा तव माया हि सहज शक्तिरेव ( न-अद्य शत्रुं ननु पुरा विवित्से ) त्वं न-अस्मिन्-कल्पे न हि पुराकल्पे शत्रुं प्राप्नोषि ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( यत्तन्वा बलानि वावृधानः ) जब स्वात्म स्वरूप से या अपनी व्याप्ति से अपने गुण वीर्यों को बढाता हुआ ( जनेषु प्रब्रुवाणः ) मनुष्यों में प्रवचन करता हुआ ( अचरः ) तू प्राप्त होता है ( ते यानि युद्धानि-आहुः ) तेरे जो उपासकों के काम आदि दोष सम्बन्धी प्रहारक कर्म तेरे उपासक कहते हैं ( सा माया-इत् ) वह तेरी माया—सहजशक्ति ही है ( न-अद्य पुरा शत्रुं ननु विवित्से ) तू न इस कल्प में न पुरा कल्प में शत्रु को प्राप्त होता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा वेदज्ञान द्वारा जब अपने गुण वीर्यों का ऋषियों के अन्दर प्रवचन

करता है उनके कामादि शत्रुओं पर प्रहार करने वाले अपने प्रभावों को प्रदर्शित करता है वह उसकी सहजशक्ति है। उस परमात्मा का न इस कल्प में कोई शत्रु है न पहले कोई था। केवल मनुष्यों के आन्तरिक शत्रुओं पर प्रहार करना लक्ष्य है ॥ २ ॥

क उ नु ते महिमनः समस्यास्मत्पूर्व ऋषयोऽन्तमापुः ।
यन्मातरं च पितरं च साकमजनयथास्तन्वः स्वायाः ॥ ३ ॥

के । ऊँ इति । नु । ते । महिमनः । समस्य । अस्मत् । पूर्वे । ऋषयः । अन्तम् । आपुः । यत् । मातरम् । च । पितरम् । च । साकम् । अजनयथाः । तन्वः । स्वायाः ॥ ३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ते समस्य महिमनः ) तव सर्वस्य महिम्नः-महत्त्वस्य 'उपधाया अकारस्य लोपाभावश्छान्दसः' ( अन्तं के-उ-नु-अस्मत्-पूर्वे-ऋषयः-आपुः ) पारं के हि वितर्कनी-यमेतत् 'नु वितर्के' [ अव्ययार्थनिबन्धनम् ] अस्मत्तः पूर्वे द्रष्टारः-ज्ञानिनस्तत्वदर्शकाः प्राप्नुयुः, न केपीत्यर्थः ( स्वायाः तन्वः ) स्वव्यापनशक्तितोऽव्यक्त प्रकृतितो वा ( यत्-मातरं च पितरं च साकम्-अजनयथाः ) यत् पृथिवीं च दिवं च "द्यौर्मे पिता माता......पृथिवीमहीयम्" [ ऋ० १ । १६४ । ३३ ] साकं सहैव त्वमुत्पादयसि ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( ते समस्य महिमनः ) तेरे सब महत्त्व के ( अन्तं के-उ-नु-अस्मत्-पूर्वे -ऋषयः-आपुः ) पार को कौन हमसे पूर्ववर्ती ज्ञानी—तत्वदर्शी प्राप्त कर सके हैं ? अर्थात् कोई नहीं, ( स्वायाः-तन्वः ) स्व व्यापनशक्ति से या अव्यक्त प्रकृति से ( यत्-मातरं च पितरं च साकम्-अजनयथाः ) जो पृथिवी और द्युलोक को साथ ही तूने उत्पन्न किया है ॥ ३ ॥

भावार्थ—परमात्मा के महत्त्व का पूर्णरूप से कोई पार नहीं पा सकता कि उसने अपनी व्यापक शक्ति से तथा अव्यक्त प्रकृति से द्युलोक और पृथिवी लोक को—प्रकाशक और प्रकाश्य लोकों को कैसे बनाया है ! ॥ ३ ॥

चत्वारि ते असुर्याणि नामादाभ्यानि महिषस्य सन्ति ।
त्वमङ्ग तानि विश्वानि वित्से येभिः कर्माणि मघवञ्चकर्थ ॥ ४ ॥

चत्वारि । ते । असुर्याणि । नाम । अदाभ्यानि । महिषस्य । सन्ति । त्वम् । अङ्ग । तानि । विश्वानि । वित्से । येभिः । कर्माणि । मघऽवन् । चकर्थ ॥ ४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( महिषस्य ते चत्वारि नाम ) महतस्तव "महिषः-महन्नाम"

[ निघ० ३ । ३ ] ( असुर्याणि-अदाभ्यानि सन्ति ) मनोज्ञेयानि-मनसा मननीयानि "मनो वा असुरम्" [ जै० उ० ३ । ३५ । ३ ] जागरितस्थानं ब्रह्म-अकारमात्रया, स्वप्नस्थानं ब्रह्म-उकारमात्रया, सुषुप्तस्थानं ब्रह्ममकार मात्रया, तुरीय ब्रह्म-अमात्ररूपेण, तानि खल्वविनश्यानि स्वाभाविकानि भवन्ति ( अङ्ग ) हे प्रिय परमात्मन् ! ( तानि विश्वानि वित्से ) तानि यानि खल्वन्यानि सर्वाणि नामानि तैश्चतुर्भिर्नामभिः-लभसेऽतो मुख्यानि नामानि तानि ( येभिः कर्माणि मघवन् त्वम् चकर्थ ) यैर्नामभिस्तद्भिन्नैर्विष्णु प्रभृतिभिः कर्माणि सृष्टिरचनादि कर्माणि करोषि ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( महिषस्य ते चत्वारि नाम ) तुझ महान् परमात्मा के चार नाम ( असुर्याणि-अदाभ्यानि सन्ति ) मन से मनन करने योग्य अर्थात् जागरित स्थान ब्रह्म अकार-'अ' से, स्वप्नस्थान ब्रह्म उकार-'उ' से, सुषुप्तस्थान ब्रह्म मकार-'म' से, तुरीय ब्रह्म अमात्र—विराम से, ये चारों नाम अविनश्वर—स्वाभाविक हैं ( अङ्ग ) हे प्रिय परमात्मन् ! ( तानि विश्वानि वित्से ) उन सब अन्य नामों को उन चारों नामों से प्राप्त होते हो, अतः वे चार मुख्य नाम हैं ( येभिः कर्माणि मघवन् त्वम् चकर्थ ) उनसे भिन्न जिन 'विष्णु' आदि नामों से तू सृष्टिरचना आदि कर्म करता है ॥ ४ ॥

भावार्थ—महान् परमात्मा के चार स्वाभाविक नाम हैं जो 'ओ३म्' की चार मात्राओं द्वारा कहें जाते हैं—मन से समझे जाते हैं। 'अ' से जागरित स्थान ब्रह्म, 'उ' से स्वप्नस्थान ब्रह्म, 'म्' से सुषुप्त स्थान ब्रह्म, पश्चात् अमात्र—विराम से तुरीय ब्रह्म। अन्य नाम इन्हीं नामों के अन्तर्गत हो जाते हैं। ये नाम स्वाभाविक हैं, स्वरूप बोधक हैं। इनसे भिन्न 'विष्णु' आदि कर्म नाम हैं, सृष्टि आदि कर्मों को दर्शाने वाले हैं ॥ ४ ॥

त्वं विश्वा दधिषे केवलानि यान्याविर्या च गुहा वसूनि ।
काममिन्मे मघवन्मा वि तारीस्त्वमाज्ञाता त्वमिन्द्रासि दाता ॥ ५ ॥

त्वम् । विश्वा । दधिषे । केवलानि । यानि । आविः । या । च । गुहा । वसूनि । कामम् । इत् । मे । मघऽवन् । मा । वि । तारीः । त्वम् । आऽज्ञाता । त्वम् । इन्द्र । असि । दाता ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( मघवन् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( त्वम् ) त्वं खलु ( विश्वा केवलानि वसूनि मे) सर्वाणि विशिष्टानि धनानि मह्यम (यानि-आविः-या च गुहा दधिषे ) यानि प्रसिद्धानि प्रत्यक्षाणि यानि च गुप्तानि परोक्षाणि धारयसि ( कामम् इत्-मा वितारीः ) कमनीयमेव वसुधनं न विनाशय, अपि तु ( इन्द्र ) हे परमात्मन् ! ( त्वम्-आज्ञाता त्वं दाता-असि ) त्वं समर्थयिता दाता च भवसि ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( मघवन् ) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( त्वम् ) तू ( विश्वा केवलानि वसूनि मे) मेरे लिये सारे विशिष्ट धनों को ( यानि-आविः-या च गुहा दधिषे ) जो प्रसिद्ध-प्रत्यक्ष

हैं और जो गुप्त–परोक्ष हैं उनको धारण करता है ( कामम्-इत्-मा वितारीः ) उनमें से तू कमनीय धन को विनष्ट न कर अपितु (इन्द्र) हे परमात्मन् ! (त्वम्-आज्ञाता त्वं दाता-असि) तू समर्थ–सम्पन्न करने वाला दाता है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा समस्त धनों–ऐश्वर्यों का स्वामी है चाहे वे प्रसिद्ध–प्रत्यक्ष धन हों या इन्द्रियों से भोगने के योग्य हों या गुप्त हों–मन आत्मा से भोगने के योग्य हों। उनमें से परमात्मा यथाधिकार कमनीय धन को प्रदान करता है ॥ ५ ॥

**यो अदधाज्ज्योतिषि ज्योतिरन्तर्यो असृजन्मधुना सं मधूनि ।**
**अध प्रियं शूषमिन्द्राय मन्म ब्रह्मकृतो बृहदुक्थादवाचि ॥ ६ ॥**

यः । अदधात् । ज्योतिषि । ज्योतिः । अन्तः । यः । असृजत् । मधुना । सम् । मधूनि । अध । प्रियम् । शूषम् । इन्द्राय । मन्म । ब्रह्मऽकृतः । बृहत्ऽउक्थात् । अवाचि ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः ) इन्द्रः परमात्मा ( ज्योतिषि-अन्तः-ज्योतिः-अदधात् ) ज्योतिष्मति "मतुब्लोपश्छान्दसः" तदन्तरे ज्योतिस्तेजो धारयति ( यः-मधुना मधूनि सम्-असृजत् ) यः खलु माधुर्येण मधुररसेन वा मधुमन्तिवस्तूनि संसृजति संयुक्तानि करोति ( अद्य ) अस्मिन् जीवने जन्मनि वा ( इन्द्राय ) परमात्मने ( प्रियं शूषं मन्म ) प्रियं बलवन्तं "शूषं बलनाम" [ निघ० २ । ९ ] 'मतुब्लोपश्छान्दसः' मनोभावं मन्त्रं वा ( बृहदुक्थात्-ब्रह्मकृतः-अवाचि ) महदुक्थं प्रशस्ता वाचो यस्मिन् तस्माद् वेदाद् ब्रह्मकृद्भिः स्तुतिकृद्भिः 'विभक्तिव्यत्ययः' उच्यते ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यः ) जो परमात्मा ( ज्योतिषि-अन्तः-ज्योतिः-अदधात् ) ज्योतिष्मान् के अन्दर ज्योति-तेज को धारण करता है–स्थापित करता है ( यः-मधुना मधूनि समसृजत् ) जो माधुर्य से या मधुररस से मधु वाली वस्तुओं को संयुक्त करता है ( अद्य ) इस जीवन अथवा जन्म में ( इन्द्राय ) परमात्मा के लिए ( प्रियं शूषं मन्म ) प्रिय बलवान् मनोभाव–सङ्कल्प या मन्त्र को ( बृहदुक्थात्-ब्रह्मकृतः-अवाचि ) महान् प्रशस्त वाणियां जिसमें हैं ऐसे वेद से स्तुति करने वालों से कहा जाता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा प्रत्येक ज्योतिष्मान् सूर्य आदि के अन्दर ज्योति प्रदान करता है तथा प्रत्येक मधुरता युक्त वस्तु में मधुरता को भरता है ऐसे ही प्रशस्त वाणी से युक्त वेद को परमात्मा रचता है। उस वेद से लेकर स्तुति करने वाले परमात्मा की स्तुतियां करते हैं ॥ ६ ॥



# पञ्चपञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—बृहदुक्थः ।

देवता—इन्द्रः ।

छन्दः—१, ८ निचृत् त्रिष्टुप् । २, ५ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । ३, ४, ६ त्रिष्टुप् । ७ विराट् त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अत्र सूक्ते 'इन्द्र' शब्देन परमात्मा गृह्यते, तद्द्वारा सृष्टेरारम्भे-ऋषिभ्यो वेदमन्त्रप्रदानं ज्योतिष्मति वस्तूनि ज्योतिः संस्थापनं मोक्षे मनुष्यमात्रस्याधिकार इत्येवमादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में 'इन्द्र' परमात्मा है, उसके द्वारा सृष्टि के आरम्भ में ऋषियों को वेदमन्त्रप्रदान करना, ज्योतिष्मान् वस्तुओं में ज्योति भरना, मोक्ष में मानवमात्र का अधिकार आदि विषय हैं ॥

दूरे तन्नाम गुह्यं पराचैर्यत्त्वा भीते अह्वयेतां वयोधै ।
उदस्तभ्नाः पृथिवीं द्यामभीके भ्रातुः पुत्रान्मघवन्तित्विषाणः ॥ १ ॥

दूरे । तत् । नाम । गुह्यम् । पराचैः । यत् । त्वा । भीते । इति । अह्वयेताम् । वयःऽधै । उत् । अस्तभ्नाः । पृथिवीम् । द्याम् । अभीके । भ्रातुः । पुत्रान् । मघऽवन् । तित्विषाणः ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( मघवन् ) हे धनैश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( पराचैः-तत्-नाम गुह्यं दूरे ) पराङ्मुखैर्नास्तिकैरुपासनारहितैस्तदुक्तं नाम गुह्यं गुप्तमपि तु दूरेऽस्ति ( यत्-त्वा भीते-अह्वयेताम् ) यदा खलु पूर्वोक्ते रोदसी द्यावापृथिव्यौ भयङ्कुर्वाणे, यद्वा ज्ञानप्रकाशवदज्ञानान्धकारवन्तौ राजप्रजाजनौ वा भयङ्कुर्वाणौ–आमन्त्रयेते ( वयोधै ) जीवनधारणाय ( पृथिवीं द्याम्-अभीके ) उभे-अपि द्यावापृथिव्यौ परस्परमभ्यक्ते सापेक्षे वर्तेते यद्वा ज्ञानप्रकावदज्ञानान्धकारवन्तौ राजप्रजाजनौ परस्परमभ्यक्तौ 'अभीके-अभ्यक्ते' [ निघ० ३ । २० ] सापेक्षौ वर्तेते । (उत् अस्तभ्नाः) उत्तम्भयति रक्षति ( भ्रातुः-पुत्रान् )

भ्रातॄन् भरणीयान् 'विभक्तिवचनव्यत्ययः' पुत्रान्-पवित्रगुणस्वभावयुक्तान् ज्ञानप्रकाशवतो जनान् "पुत्रान् पवित्रगुणस्वभावान्" [ यजु० ३७ । २० दयानन्दः ] ( तित्विषाणः ) गुणैः प्रकाशयन् बिभर्तीति शेषः ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मघवन् ) हे धनैश्वर्यवन् परमात्मन् ! ( पराचैः-तत्-नाम गुह्यं दूरे ) पराङ्मुख हुए नास्तिक-उपासना रहित जनों द्वारा वह कहा हुआ गुप्त नाम उनके द्वारा प्राप्त करने में दूर है ( यत्-त्वा भीते-अह्वयेताम् ) कि डरे हुए पूर्वोक्त द्यावापृथिवी ज्ञानप्रकाश वाले और अज्ञान अन्धकार वाले राजा प्रजाजन भय करते हुए तेरा आह्वान करते हैं या तुझे बुलाते हैं ( वयोधै ) जीवन धारण करने के लिये ( पृथिवीं द्याम्-अभीके ) दोनों द्यावापृथिवी लोक परस्पर आमने सामने अथवा ज्ञानप्रकाश वाले और अज्ञानान्धकार वाले राजा प्रजा जन एक दूसरे की अपेक्षा रखते हुए रहते हैं ( उत् अस्तभ्नाः ) तथा रक्षा करते हैं ( भ्रातुः पुत्रान् ) भ्राताओं और पुत्रों को या भरणीय पुत्रों को, पवित्रगुण कर्मस्वभाव वाले ज्ञानप्रकाशवान् जनों को (तित्विषाणः) गुणों से प्रकाश करता हुआ पालन करता है ॥ १ ॥

**भावार्थ**—जो लोग नास्तिक हैं, ईश्वर की उपासना नहीं करते हैं वे परमात्मा के रहस्य-पूर्ण नामों को नहीं समझ सकते हैं। उन्हें ईश्वर का भय करना चाहिए। जड़जगत् में प्रमुख द्युलोक और पृथिवी लोक प्रकाशक और प्रकाश्य लोक उससे भय करते हुए जैसे संसार में अपना काम करते हैं और चेतन जगत् में राज्य तथा प्रजा जन भी उससे भय करते हुए अपना-अपना कर्त्तव्यपालन करते हैं। परमात्मा पितृवत् सब प्राणियों का रक्षक है ॥ १ ॥

**म॒हत्तन्नाम॒ गुह्यं॑ पुरु॒स्पृग्येन॑ भू॒तं ज॒नयो॒ येन॒ भव्य॑म् ।**
**प्र॒त्नं जा॒तं ज्योति॒र्यद॑स्य प्रि॒यं प्रि॒याः सम॑विशन्त॒ पञ्च॑ ॥ २ ॥**

म॒हत् । तत् । नाम॑ । गुह्य॑म् । पु॒रु॒ऽस्पृक् । येन॑ । भू॒तम् । ज॒नयः॑ । येन॑ । भव्य॑म् । प्र॒त्नम् । जा॒तम् । ज्योतिः॑ । यत् । अ॒स्य॒ । प्रि॒यम् । प्रि॒याः । सम् । अ॒वि॒श॒न्त॒ । पञ्च॑ ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( तत्-महत्-नाम गुह्यं पुरुस्पृक् ) परमात्मन्, तन्महत्त्वपूर्णं गुप्तं स्वरूपं पुरुभिः-बहुभिर्मुमुक्षुभिः स्पृहणीयमसि ( येन भूतं येन भव्यं जनयः ) येन भूतं वर्तमानं येन भावि च जगदुत्पादयसि, परोक्षेणोच्यते-( अस्य यत् प्रत्नं प्रियं ज्योतिः-जातम् ) अस्य परमात्मनो यत् शाश्वतं प्रियं ज्योतिः- ज्योतिर्मयं मोक्षरूपं प्रसिद्धमस्ति ( पञ्च प्रियाः समविशन्त ) पञ्च जनाः-ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यशूद्रनिषादाः प्रियाः स्तोतारस्तत्र संविशन्ते ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( तत् महत्-नाम गुह्यं पुरुस्पृक् ) परमात्मन्, महत्त्वपूर्ण गुप्त बहुतेरे मुमुक्षुओं द्वारा चाहने योग्य तेरा नाम—स्वरूप है ( येन भूतं येन भव्यं जनयः ) जिससे भूत, वर्तमान और भावी जगत् को तू उत्पन्न करता है, परोक्ष अर्थात् प्रथम पुरुष के रूप से कहा जाता

है—( अस्य यत् प्रत्न प्रियं ज्योतिः-जातम् ) इस परमात्मा की जो शाश्वत प्रिय ज्योति-ज्योतिर्मय मोक्ष रूप है वह प्रसिद्ध है। पञ्च प्रियाः समविशन्त ) पांच जन अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, निषाद-भील ये प्यारे स्तोता जिसके अन्दर संविष्ट होते हैं—सम्यक् स्थान पाते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ—परमात्मा के गहन मननीय स्वरूप को मुमुक्षु जन चाहते हैं वह अपने स्वरूप-सत्ता से या शक्ति से तीनों कालों में होने वाले जगत् का उत्पत्तिकर्त्ता है। उसके प्रिय ज्योतिर्मय मोक्षधाम में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र और निषाद उपासक बनकर स्थान पाने के अधिकारी हैं बिना भेदभाव के ॥ २ ॥

आ रोदसी अपृणादोत मध्यं पञ्च देवाँ ऋतुशः सप्तसप्त ।
चतुस्त्रिंशता पुरुधा वि चष्टे सरूपेण ज्योतिषा विव्रतेन ॥ ३ ॥

आ । रोदसी इति । अपृणात् । आ । उत । मध्यम् । पञ्च । देवान् । ऋतुऽशः । सप्तऽसप्त । चतुःऽत्रिंशता । पुरुधा । वि । चष्टे । सऽरूपेण । ज्योतिषा । विऽव्रतेन ॥ ३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( रोदसी-आ-अपृणात् ) इन्द्रः ऐश्वर्यवान् परमात्मा द्यावापृथिव्यौ स्वव्याप्त्या समन्ताद् पूरयति ( मध्यम्-उत-आ ) मध्यमन्तरिक्षं च समन्तात् पूरयति ( ऋतुशः ) ऋतोरनुरूपम् ( पञ्च सप्तसप्त देवान् ) पञ्चेन्द्रियदेवान् सप्तसप्तान् सर्पणशीलान् प्राणान् "सप्तेमे लोका येषु चरन्ति प्राणाः" [उपनिषद्] समन्तात् पूरयति ( चतुस्त्रिंशता पुरुधा ) चतुस्त्रिंशद्युक्तेन गणेन सहतान् पूर्वोक्तान् बहुधा ( विव्रतेन सरूपेण ज्योतिषा विचष्टे ) विविधकर्मवता समानरूपेण केवलेन स्वरूपेण तेजसा विशिष्टं पश्यति दर्शयति प्रकाशयति ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—(रोदसी-आ-अपृणात्) ऐश्वर्यवान् परमात्मा अपनी व्याप्ति से द्युलोक पृथिवी लोक को भलीभांति पूर्ण करता है—भरता है ( मध्यम्-उत-आ ) दोनों के मध्य अर्थात् अन्तरिक्ष को भी भलीभांति भर रहा है ( ऋतुशः ) ऋतुओं के अनुसार ( पञ्च सप्तसप्त देवान् ) पांच ज्ञानेन्द्रिय देवों और सर्पण शील सात प्राणस्थानों को-शरीर में मस्तक आदि प्राणों के केन्द्रों को भलीभांति पूर्ण करता है ( चतुस्त्रिंशता पुरुधा ) चौंतीस पदार्थों के गण के साथ उनको बहुधा ( विव्रतेन सरूपेण ज्योतिषा विचष्टे ) विविध कर्मवाले समानरूप केवल स्वरूप से तेज से विशिष्ट-रूप से देखता है प्रकाशित करता है ॥ ३ ॥

भावार्थ—परमात्मा अपनी व्याप्ति से द्युलोक अन्तरिक्ष लोक, पृथिवी लोकों को पूर्ण कर रहा है-भर रहा है। पांचों ज्ञानेन्द्रियों और सर्पणशील सात प्राण केन्द्रों को भी अपनी व्याप्ति से उनको अपने व्यवहार में समर्थ बना रहा है तथा अपनी विविध कर्मशक्ति से और ज्ञान ज्योति से सबको देखता और प्रकाशित करता है ॥ ३ ॥

यदु॒ष औच्छः॑ प्रथ॒मा वि॒भाना॒मज॑नयो॒ येन॑ पु॒ष्टस्य॑ पु॒ष्टम् ।
यत्ते॑ जा॒मित्वमव॑रं॒ पर॑स्या म॒हन्म॑ह॒त्या अ॑सुर॒त्वमेक॑म् ॥ ४ ॥

यत् । उ॒षः॒ । औच्छः॑ । प्र॒थ॒मा । वि॒ऽभाना॑म् । अज॑नयः । येन॑ । पु॒ष्टस्य॑ । पु॒ष्टम् । यत् । ते॒ । जा॒मि॒ऽत्वम् । अव॑रम् । पर॑स्याः । म॒हत् । म॒ह॒त्याः । अ॒सु॒र॒ऽत्वम् । एक॑म् ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( उषः ) हे ब्रह्मशक्ते ! ब्रह्मदीप्ते ! ( यत् ) यदा ( औच्छः ) त्वमुच्छसि–जगति प्रकाशिता भवसि ( प्रथमा विभानाम्-अजनयः ) ज्योतिषां सूर्यादीनां प्रमुखा जायसे प्रसिद्ध्यसि "स्वार्थे णिच् छान्दसः" ( येन पुष्टस्य पुष्टम् ) येन खलु पुष्टस्य सर्वकलायुक्तस्य प्रकटीकृतस्य जगतः पोषयितव्यं शरीरं भवति ( ते यत्-अवरम्-जामित्वम् ) तव यदवरं जननीत्वं खल्ववरं सांसारिकमस्ति ( महत्याः परस्याः महत्-असुरत्वम्-एकम् ) महद्भूताया मोक्षसाधिकायास्तव जननीत्वमपरं महदसुरत्वम्–अतीव-प्राणप्रदत्वं मोक्षविषयकमस्ति ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( उषः ) हे ब्रह्मशक्ति ! ब्रह्मदीप्ति ! ( यत् ) जब ( औच्छः ) तू जगत् में प्रकाशित होती है ( प्रथमा-विभानाम्-अजनयः ) सूर्यादि ज्योतियों में प्रमुख रूप से प्रसिद्ध होती है ( येन पुष्टस्य पुष्टम् ) जिससे सर्व कलायुक्त प्रकटी भूतजगत की पोषण करने योग्य शरीर है ( ते यत्-अवरं जामित्वम् ) तेरा जो इधर सांसारिक मातृत्व है ( महत्याः परस्याः-महत्-असुरत्वम्-एकम्) तुझ महती मोक्षसाधिका का जननीत्व, दूसरा प्राण प्रदान करना मोक्ष विषयक है ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—परमात्म ज्योति या दीप्ति समस्त दीप्तिमान् पदार्थों में भासित होती है। वह संसार की जननी है यह उसका एकरूप है। दूसरारूप मोक्ष–अमरजीवन की प्रदात्री है। वह ज्योति मनुष्य को उपासना से प्राप्त होती है ॥ ४ ॥

वि॒धुं द॑द्रा॒णं सम॑ने बहू॒नां युवा॑नं॒ सन्तं॑ पलि॒तो ज॑गार ।
दे॒वस्य॑ पश्य॒ काव्यं॑ महि॒त्वाद्या म॒मार॒ स ह्यः समा॑न ॥ ५ ॥

वि॒ऽधुम् । द॒द्रा॒णम् । सम॑ने । ब॒हू॒नाम् । युवा॑नम् । सन्त॑म् । प॒लि॒तः । ज॒गा॒र॒ । दे॒वस्य॑ । प॒श्य॒ । काव्य॑म् । म॒हि॒ऽत्वा । अ॒द्य । म॒मार॑ । सः । ह्यः । सम् । आ॒न ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विधुं दद्राणम् ) विधमनशीलं चञ्चलं दमनशीलम् "विधुं विधमनशीलं दमनशीलम्" [ निरु० १३ । ३२ ॥ १४ । १६ ] बहूनाम् ) बहूनामिन्द्रियाणां मध्ये ( युवानं सन्तम् ) मिश्रयितारं सन्तम्–अन्तःकरणआत्मानम् ( समने ) सम्–अने सम्यगनेनान्देन शयने सुषुप्तिकाले ( पलितः-जगार ) पलितः फलभोक्ता–आत्मा

"पलित आत्मा" [ निरु० १३ । ३२ ॥ १४ । १६ ] स आत्माऽपि अद्यास्मिन् शयनकाले ह्यो मृत इव, यद्वा मृतो भवति देहंत्यजति, एवं योऽद्य सोऽपरे जन्मनि समानः-सम्यक्-अनिता प्राणयिता जायते जीवात्मनः जन्ममरणयोः प्रेरयिता परमात्मा ( तस्य देवस्य काव्यं पश्य ) तस्य परमात्मदेवस्य शिल्पं कृत्यं पश्य, हे जिज्ञासो यस्य (महित्वा) महत्त्वेन भवत्येवम् ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( विधुं दद्राणम् ) विधमनशील अर्थात् चञ्चल, दमनशील ( बहूनाम् ) बहुत इन्द्रियों के मध्य में ( युवानं सन्तम् ) मिलने मिलाने वाले अन्तः करण को ( समने ) सम्यक् आनन्द से सुषुप्ति काल में ( पलितः-जगार ) फल भोगने वाला आत्मा निगलता है—निरोध से अपने अन्दर ले लेता है, ( सः-अद्य ममार ह्यः समान ) वह आत्मा शयन काल में मरे जैसा हो जाता हैं, जागने पर फिर वैसा ही । अथवा मर जाता है—देह त्याग देता है तो अगले जन्म में फिर वैसा ही देहधारी हो जाता है, इस प्रकार दोनों अवस्थाओं में प्रेरित करने वाला परमात्मा है ( तस्य देवस्य काव्यं पश्य ) उस परमात्मदेव के इस शिल्प को—कृत्य को देख जिसकी ( महित्वा ) महिमा से ये सब होता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—आत्मा जब सोता है तो अन्तःकरण को अपने अन्दर ले लेता है जिससे कि जागृत अवस्था में जागृत के अर्थात् सांसारिक व्यवहार करता है । जागने पर वैसा ही हो जाता है । उसी प्रकार मरने के पीछे फिर देह को धारण करता है जन्म लेता है । जागृत स्वप्न या जन्म मृत्यु ईश्वर की व्यवस्था से होते हैं । अन्तःकरण इन्द्रियों में प्रमुख करण है जो चञ्चल भी है और निरुद्ध भी हो जाता है । निरुद्ध हुआ-हुआ कल्याण का साधन बनता है ॥ ५ ॥

**शाक्मना शाको अरुणः सुपर्ण आ यो महः शूरः सनादनीळः ।**
**यच्चिकेत सत्यमित्तन्न मोघं वसु स्पार्हमुत जेतोत दाता ॥ ६ ॥**

शाक्मना । शाकः । अरुणः । सुऽपर्णः । आ । यः । महः । शूरः । सनात् । अनीळः । यत् । चिकेत । सत्यम् । इत् । तत् । न । मोघम् । वसु । स्पार्हम् । उत । जेता । उत । दाता ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यः ) यः खलु परमात्मा ( शाक्मना शाकः ) शक्मना बलेन यद्वा शक्येन कर्मणा शक्यकर्म हेतुना "शक्म कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] शक्तः ( अरुणः तेजस्वी ( सुपर्णः ) सुष्ठु पालनकर्त्ता ( महः-शूरः ) महान् शूरवीरः ( सनात् ) शाश्वतिकः ( अनीडः ) अनेकदेशी-अनन्तः सर्वव्यापकः ( यत्-आचिकेत ) यत् समन्ताद् जानाति ( तत्-सत्यम्-इत् ) तत् सत्यं हि भवति सत्यं जानाति ( न मोघम् ) न व्यर्थं भवति ( उत स्पार्हं वसु जेता ) स्पृहणीयं धनं मोक्षधनं वासमभिभाविता रक्षिता ( उत दाता ) अपि मुमुक्षुभ्यो दाता च ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( यः ) जो परमात्मा ( शाक्मना शाकः ) बल से अथवा शक्य कर्म करने के हेतु समर्थ है ( अरुणः ) तेजस्वी ( सुपर्णः ) उत्तम पालन करने वाला ( महः-शूरः ) महान् शूरवीर है ( सनात् ) शाश्वतिक ( अनीडः ) अनेक देशी–अनन्त–सर्वव्यापक ( यत्–आचिकेत ) जो भलीभांति जानता है ( तत्-सत्यम्-इत् ) वह सत्य ही होता है और सत्य ही जानता है ( न मोघम् ) व्यर्थ नहीं होता है असत्य नहीं होता है ( उत स्पार्हं वसु जेता ) स्पृहणीय धन, मोक्षधन–आत्मा को बसाने वाले धन को जीतता है प्राप्त करता है ( उत दाता ) हां, मुमुक्षुओं के लिए देता है ॥ ६ ॥

भावार्थ—परमात्मा सृष्टि के रचने और जीवों को कर्मफल देने में सर्वथा समर्थ है। वह किसी एक नियत देश में नहीं अपितु अनन्त है। वह शाश्वतिक है, सत्यस्वरूप है। उसके कार्य सत्य हैं व्यर्थ अर्थात् असत्य नहीं हैं। अधिकारी ममुक्षुओं को चाहने योग्य और बसाने योग्य मोक्ष धन को देता है ॥ ६ ॥

ऐभिर्ददे वृष्ण्या पौंस्यानि येभिरौक्षद्वृत्रहत्याय वज्री ।
ये कर्मणः क्रियमाणस्य मह्न ऋतेकर्ममुदजायन्त देवाः ॥ ७ ॥

आ । एभिः । ददे । वृष्ण्या । पौंस्यानि । येभिः । औक्षत् । वृत्रऽहत्याय । वज्री ।
ये । कर्मणः क्रियमाणस्य । मह्ना । ऋतेऽकर्मम् । उत्ऽअजायन्त । देवाः ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ये देवाः ) ये मुमुक्षवः ( मह्ना क्रियमाणस्य कर्मणः ) महत्त्वेन महच्छक्त्या क्रियमाणस्य–उत्पाद्यमानस्य जगतः "जगद्वाचित्वात्" [ वेदान्त० ] ( ऋते कर्मम्-उत्-अजायन्त ) अमृते मोक्षे "ऋतममृतमित्याह" [ जै० २ । १६० ] मोक्षं निमित्तीकृत्य कर्म प्रति केवलं मोक्षार्थम्, न तु भोगार्थम् उद्भवन्ति सृष्टेरादौ–प्रकटीभवन्ति ( एभिः-वृष्ण्या पौंस्यानि–आददे ) एतैर्मुमुक्षुभिरृषिभिः पुमर्थानि वेदवचनानि–"पौंस्यानि वचनानि" [ ऋ० ६ । ३६ । ३ दयानन्दः ] मनुष्यमात्राय समन्ताद् ददाति (येभिः-वज्री वृत्रहत्याय-औक्षत् ) स ओजस्वी "वज्रो वा ओजः" [श० ८ । ४ । १ । २० ] यैर्वचनैर्वेदवचनैस्तान् ज्ञानवृद्धान् करोति "उक्षतेर्वृद्धिकर्मणः" [ निरु० १२ । ६ ] ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( ये देवाः ) जो मुमुक्षु ( मह्ना क्रियमाणस्य कर्मणः ) महत्त्व से महती शक्ति से किये जाने वाले–उत्पन्न किये जाने वाले जगत् का ( ऋते कर्मम्-उत् अजायन्त ) अमृतरूप मोक्ष में मोक्ष को निमित्त बनाकर अर्थात् केवल मोक्षार्थ न कि भोगार्थ सृष्टि के आरम्भ में प्रकट होते हैं ( एभिः-वृष्ण्या पौंस्यानि-आददे ) इन मुमुक्षुओं–ऋषिओं के द्वारा मानवहितार्थ वेदवचनों को समन्तरूप से अर्थात् भली-भांति प्रदान करता है (येभिः-वज्री वृत्रहत्याय-औक्षत् ) वह ओजस्वी परमात्मा जिन वेदवचनों के द्वारा उनको ज्ञानवृद्ध बनाता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—आरम्भ सृष्टि में उत्पन्न चार ऋषियों द्वारा मानव कल्याण के लिए परमात्मा ने वेदों का प्रकाश किया है। वे चार ऋषि केवल वेदप्रकाशनार्थं तथा मोक्ष प्राप्ति के निमित्त ही प्रकट हुए थे, भोगार्थ नहीं ॥ ७ ॥

युजा कर्मांणि जनयन्विश्वौजा अशस्तिहा विश्वमनास्तुराषाट् ।
पीत्वी सोमस्य दिव आ वृधानः शूरो निर्युधाधमद्दस्यून् ॥ ८ ॥

युजा । कर्माणि । जनयन् । विश्वऽओजाः । अशस्तिऽहा । विश्वऽमनाः । तुराषाट् । पीत्वी । सोमस्य । दिवः । आ । वृधानः । शूरः । निः । युधा । अधमत् । दस्यून् । ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वौजाः ) समस्त बलस्वामी ( विश्वमनाः ) समस्तमननीयज्ञानवान् सर्वज्ञः ( अशस्तिहा ) अज्ञानपापनाशकः ( तुराषाट् ) शीघ्रमभिभविता ( युजा कर्माणि जनयन् ) योगेन ध्यानयोगेनोपासकेषु खल्वादिपरमर्षिषु वैदिककर्माणि कारयन् ( सोमस्य पीत्वी ) उपासनारसं पीत्वा स्वीकृत्य "स्नात्व्यादयश्च" [ अष्टा० ७ । १ । ४६ ] ( दिवः-आवृधानः ) ज्ञानप्रकाशान् समन्ताद् वर्धयमानः ( शूरः ) शूर इव यद्वा ज्ञानप्रेरकः "शूरः शवतेर्गतिकर्मणः" [ निरु० ४ । १३ ] ( युधा ) ज्ञानेन ज्ञानास्त्रेण वा "युध्यति गतिकर्मा" [ निघ० २ । १४ ] ( दस्यून् निर्-अधमत् ) सद्भावनानामुपक्षयकर्तॄन् कामादिदोषान् निर्ममयति नितान्तं नाशयति वा "धमति गतिकर्मा" [ निघ० २ । १४ ] "धमति वधकर्मा" [ निघ० २ । १६ ] ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( विश्वौजाः ) समस्त बलों का स्वामी ( विश्वमनाः ) समस्त मननीय ज्ञानवाला-सर्वज्ञ ( अशस्तिहा ) अज्ञानपापनाशक ( तुराषाट् ) शीघ्र अभिभवकर्त्ता ( युजा कर्माणि जनयन् ) ध्यान योग से उपासकों के अन्दर साक्षात् होने वाला वैदिक कर्मों की प्रेरणा करता हुआ ( सोमस्य पीत्वी ) उपासना रस को स्वीकार करके ( दिवः-आवृधानः ) ज्ञानप्रकाशों को भलीभांति बढ़ाता हुआ ( शूरः ) शूर के समान या ज्ञानप्रेरक परमात्मा ( युधा ) ज्ञान अथवा ज्ञानास्त्र से ( दस्यून् निर-अधमत् ) सद्भावनाओं को क्षीण करने वाले कामादि दोषों को नितान्त नष्ट करता है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा समस्त बलों का स्वामी, सर्वज्ञ, अज्ञान पापनाशक, ज्ञानवर्धक, कामादि दोषों का निवारक है । उसकी उपासना करनी चाहिए ॥ ८ ॥



# षट्पञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—वामदेव्यो बृहदुक्थः ।

देवता—विश्वेदेवाः ।

छन्दः—१, ३ निचृत् त्रिष्टुप् । २ विराट् त्रिष्टुप् । ७ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ४ पादनिचृज्जगती । ५ विराड् जगती । ६ आर्ची भुरिग् जगती ।

विषयः—अत्र 'विश्वेदेवाः' पारिवारिक जनास्तथा विद्वांसो गृह्यन्ते । गुणकर्मानुरूपो विवाहः, संयमेन गृहस्थचालनम्, सन्तानस्य विद्यायोग्यते सम्पादनीये आत्मनः परम्परातो जन्मधारणं मोक्षश्चोपदिश्यते ।

इस सूक्त में 'विश्वेदेवाः' से पारिवारिक जन तथा विद्वान् गृहीत हैं । गुणकर्मानुसार विवाह, संयम से गृहस्थचालन, सन्तान की विद्या योग्यता बनाना, आत्मा द्वारा परम्परा से जन्मधारण और मोक्ष प्राप्ति आदि वर्णन है ।।

इदं त एकं पर ऊं त एकं तृतीयेन ज्योतिषा सं विंशस्व ।
संवेशने तन्व१श्चारुरेधि प्रियो देवानां परमे जनित्रे ।। १ ।।

इदम् । ते । एकम् । परः । ऊँ इति । ते । एकम् । तृतीयेन । ज्योतिषा । सम् । विशस्व । सम्ऽवेशने । तन्वः । चारुः । एधि । प्रियः । देवानाम् । परमे । जनित्रे ।। १ ।।

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे आत्मन्! तव ( इदम्-एकम् ) इदं शरीरमेकं स्थानमाश्रयस्थानम् ( ते परः-उ-एकम् ) तव परोभूतं परजन्म खलु ह्येकं स्थानम्, परन्तु ( तृतीयेन ज्योतिषा सम्-विशस्व ) तृतीयस्थानभूतेन परमात्मज्योतिषा मोक्षस्थानं संविशस्व सम्प्राप्नुहि ( तन्वः संवेशनेचारुः-एधि ) शरीरस्य संवेशने लयस्थाने यत्र शरीरं लीनं भवति तथाभूते मोक्षे तृतीयस्थाने त्वं चारुश्चरणशीलोऽबद्धः स्वतन्त्रो भव (परमे जनित्रे ) तत् परमे जन्मनि—अध्यात्म जन्मनि मोक्षे ( देवानां प्रियः ) मुक्तानां प्रियो भव ।। १ ।।

भाषान्वयार्थ—( ते ) हे आत्मन् ! तेरा ( इदम्-एकम् ) यह शरीर एक आश्रयस्थान है ( ते परः-उ एकम् ) तेरा परजन्म–अगला जन्म दूसरा स्थान है, परन्तु ( तृतीयेन ज्योतिषा सम् विशस्व ) तृतीय स्थानभूत मोक्ष स्थान को परमात्मज्योति से प्राप्त कर ( तन्वः संवेशने चारुः-एधि ) शरीर के लयस्थान मोक्ष में-तेरे तृतीय स्थान में तू अच्छी प्रकार रमणशील हो-स्वतन्त्र हो ( परमे जनित्रे ) उस अध्यात्म जन्म में–मोक्ष में ( देवानां प्रियः ) मुक्तों का प्रिय हो ॥ १ ॥

भावार्थ—जीवात्मा का वर्तमान जन्म यह शरीर इस समय है यही केवल नहीं अपितु अगला जन्म भी इसका है । इस प्रकार बार-बार जन्म लेना इसका परम्परा से चला आता है । परन्तु जब ये परमात्म ज्योति को अपने अन्दर समा लेता है तो इन दोनों जन्मों को त्यागकर या जन्म-जन्मान्तर के क्रम को त्यागकर तीसरे अध्यात्मस्थान मोक्ष को प्राप्त होता है जहाँ ये अव्याध गति से विचरता हुआ मुक्तों की श्रेणी में आ जाता है ॥ १ ॥

**तनूष्टे वाजिन्तन्वं१ नयन्ती वाममस्मभ्यं धातु शर्म तुभ्यम् ।**
**अह्रुतो महो धरुणाय देवान्दिवीव ज्योतिःस्वमा मिमीयाः ॥ २ ॥**

तनूः । ते । वाजिन् । तन्वम् । नयन्ती । वामम् । अस्मभ्यम् । धातु । शर्म । तुभ्यम् । अह्रुतः । महः । धरुणाय । देवान् । दिविऽइव । ज्योतिः । स्वम् । आ । मिमीयाः ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( वाजिन् ) हे ज्ञानवन् चेतन ! अस्मद्देहे जात बालक ! ( ते तन्वम् ) तव शरीरम् ( तनूः-नयन्ती ) आत्मा–आत्मशक्तिः "आत्मा वै तनूः" [ श० ६ । ७ । २ । ६ ] वर्धयन्ती सती ( अस्मभ्यं वामं धातु ) अस्मभ्यं वननीयं सुखं दधातु धारयतु प्रापयतु ( तुभ्यं शर्म ) तुभ्यं शर्म सुखम् "शर्म-सुखनाम" [ निघ० ३ । ६ ] ( अह्रुतः ) त्वमकुटिलः सरलः "अह्रुतः-अकुटिलः सरलः" [ ऋ० ६ । ६१ । ८ दयानन्दः ] ( महः-देवान् ) महतो देवान् विदुषः ( धरुणाय ) धारणाय शरणाय ( दिवि-इव ज्योतिः ) द्युलोके यथा ज्योतिः सूर्यः प्रकाशते, तद्वत् ( स्वम्-आ मिमीयाः ) स्वं स्वरूपं मिमीहि–निर्मिमीहि ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( वाजिन् ) हे ज्ञानवन् चेतन ! हमारे देह में उत्पन्न बालक ! ( ते तन्वम् ) तेरे शरीर को ( तनूः-नयन्ती ) आत्मा अर्थात् आत्मशक्ति बढ़ाती हुई ( अस्मभ्यं वामं धातु ) हमारे लिये वननीय सुख को धारण कराये–प्राप्त कराये ( तुभ्यं शर्म ) तेरे लिये सुख प्राप्त कराये ( महः-देवान् ) महान् देवों–विद्वानों को ( धरुणाय ) धारण करने के लिये–शरण प्राप्त करने के लिए ( दिवि-इव ज्योतिः ) द्युमण्डल में जैसे सूर्य प्रकाशित होता है, वैसे ही ( स्वम्-आ मिमीयाः ) अपने को–अपने स्वरूप को बना ॥ २ ॥

भावार्थ—परिवार में जब आत्मा का जन्म होता है तो वह सूर्य के समान घर को प्रकाशित करता है और समस्त घर वालों के लिए सुख देने वाला हुआ हुआ अपने को भी सुखी बनाता

है। उससे भी आगे उत्तम सुख लेने के लिये विद्वानों की सङ्गति में सूर्यसमान तेजस्वी उसे बनना चाहिये ॥ २ ॥

**वाज्यसि वाजिनेना सुवेनीः सुवितः स्तोमं सुवितो दिवं गाः ।**
**सुवितो धर्म प्रथमानु सत्या सुवितो देवान्त्सुवितोऽनु पत्म ॥ ३ ॥**

वाजी । असि । वाजिनेन । सुऽवेनीः । सुवितः । स्तोमम् । सुवितः । दिवम् । गाः । सुवितः । धर्म । प्रथमा । अनु । सत्या । सुवितः । देवान् । सुवितः । अनु । पत्म । ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वाजी-असि ) हे बालक ! त्वं ज्ञानी खल्वसि ( वाजिनेन सुवेनीः ) वीर्येण "वीर्यं वाजिनम्" [ ऐ० १ । १३ ] सुकान्तः ( सुवितः-स्तोमम् ) सुष्ठु गतः-स्तुतिमर्हसि ( सुवितः-दिवं गाः ) सुशिक्षितो मोक्षं प्राप्नुयाः ( सुवितः-धर्म ) सुचरितवान् धर्मवान् परायणो भव 'अत्र मतुब्लोपश्छान्दसः' ( प्रथमा सत्या-अनु ) प्रमुखानि सत्यानि कर्म सत्यानि कर्मफलानि प्राप्नुयाः ( सुवितः-देवान् ) सुविद्यः सन् देवान् विदुषः सङ्गमय ( सुवितः-अनु पत्म ) सुविज्ञः सननुकूलान् मार्गान् प्रापय ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वाजी-असि ) हे बालक तू ज्ञानी है ( वाजिनेन सुवेनीः ) वीर्य से सुकान्तिमान् है ( सुवितः-स्तोमम् ) शोभनगुणसम्पन्न हुआ तू स्तुति के योग्य है ( सुवितः-दिवं गाः ) तू सुशिक्षित होकर मोक्ष को प्राप्त हो ( सुवितः-धर्म ) सुचरित्रवान् हुआ धर्मपरायण हो ( प्रथमा सत्या-अनु ) प्रमुख सत्य कर्मफलों को प्राप्त कर ( सुवितः-देवान् ) उत्तम विद्यावाला होता हुआ विद्वानों की सङ्गति कर ( सुवितः-अनु पत्म ) सुविज्ञ हुआ-हुआ अनुकूल मार्गों को प्राप्त कर ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—बालक को चरित्रवान् बनाना, धर्मपरायण, विद्वान्, अपने से बड़े विद्वानों की सङ्गति में रहना, यशस्वी बनाना, परमात्मा का उपासक इत्यादि उत्तम गुणों से सम्पन्न करना माता-पिता आदि का कर्त्तव्य है ॥ ३ ॥

**महिम्न एषां पितरश्चनेशिरे देवा देवेष्वदधुरपि क्रतुम् ।**
**समविव्यचुरुत यान्यत्विषुरैषां तनूषु नि विविशुः पुनः ॥ ४ ॥**

महिम्नः । एषाम् । पितरः । चन । ईशिरे । देवाः । देवेषु । अदधुः । अपि । क्रतुम् । सम् । अविव्यचुः । उत । यानि । अत्विषुः । आ । एषाम् । तनूषु । नि । विविशुः पुनरिति ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवाः-देवेषु-अपि क्रतुम्-अदधुः ) विद्वांसः खलु स्वकीयेन्द्रियेषु स्वसङ्कल्पं धरन्ति स्वशिवसङ्कल्पं भरन्ति ( एषां महिम्नः पितरः-चन-ईशिरे )

एतेषां महत्त्वपूर्णप्रवचनेन गृहस्थजनाः खल्वपि चेन्द्रियाणां स्वामित्वं कुर्वन्ति ( सम् विव्यथुः ) तानि सम्यग् व्यवहरन्ति ( उत ) अपि च ( यानि-अत्विषुः ) यानि स्थानानि जन्मस्थानानि प्रकाशन्ते ( एषां तनूषु ) एषां शरीरेषु ( पुनः-निविविशुः ) पुनर्निविशन्ते पुनर्जायन्ते ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( देवाः-देवेषु-अपि क्रतुम्-अदधुः ) विद्वान् जन अपनी इन्द्रियों में शिव-सङ्कल्प-सद्भावना को भरते हैं ( एषां महिम्नः पितरः-चन ईशिरे ) इनके महत्त्वपूर्ण प्रवचन द्वारा गृहस्थजन भी अपनी इन्द्रियों का स्वामित्व करते हैं । सम् विव्यथुः ) उनका सम्यक् व्यवहार करते हैं ( उत ) और ( यानि-अत्विषुः ) जिन स्थानों जन्मस्थानों को प्रकाशित करते हैं ( एषां तनूषु ) इनके शरीरों में ( पुनः-निविविशुः ) पुनः निविष्ट होते हैं—पुनः प्रसिद्ध होते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ—विद्वान् जन शिवसङ्कल्प या सद्भाव के अनुसार अपनी इन्द्रियों को चलाते हैं तथा गृहस्थ जन भी उनके उपदेशानुसार अपनी इन्द्रियों का स्वामित्व करते हैं और उन उनके अपने स्थानों में अपनी शक्ति द्वारा प्रसिद्ध होते हैं ॥ ४ ॥

सहोभिर्विश्वं परि चक्रमू रजः पूर्वा धामान्यमिता मिमानाः ।
तनूषु विश्वा भुवना नि येमिरे प्रासारयन्त पुरुध प्रजा अनु ॥ ५ ॥

सहःऽभिः । विश्वम् । परि । चक्रमुः । रजः । पूर्वा । धामानि । अमिता । मिमानाः । तनूषु । विश्वा । भुवना । नि । येमिरे । प्र । असारयन्त । पुरुध । प्रऽजाः । अनु ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सहोभिः-विश्वं रजः-परि चक्रमुः ) एते-आत्मानः कर्मबलैः समस्तं प्राणिलोकम् "लोका रजांस्युच्यन्ते" [ निरु० ४ । १९ ] परिक्राम्यन्ति परिभ्रमन्ति ( पूर्वा-अमिता धामानि मिमानाः ) श्रेष्ठानि-अतुलानि-अनुपमानि सुखमयानि परिमितानि कुर्वन्त ( तनूषु ) भिन्न भिन्नशरीरेषु वर्तमानाः ( विश्वा भुवना नियेमिरे ) सर्वाणि शरीराणि नियमयन्ति पितृभूताः ( पुरुध प्रजाः-अनु प्रासारयन्त ) बहुधा सन्ततिरनुलक्ष्य प्रसारयन्ति ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( सहोभिः-विश्वं रजः-परि चक्रमुः ) ये आत्मायें कर्मबलों से समस्त प्राणिलोक में परिभ्रमण करती हैं । पूर्वा—अमिता धामानि मिमानाः ) श्रेष्ठ अतुलित—अगणित, अनुपम, सुखमय परिमित बनाते हुए ( तनूषु ) भिन्न—भिन्न शरीरों में वर्त्तमान ( विश्वा भुवना नियेमिरे ) सारे शरीरों को नियमित करती हैं ( पुरुध प्रजाः-अनुप्रासारयन्त ) पितृभूत होकर बहुधा सन्तति का प्रसार करती हैं ॥ ५ ॥

भावार्थ—आत्मायें कर्मबलों के आधार पर प्राणिलोकों में परिभ्रमण करती है—चक्र लगाती हैं । अपने अनुकूल सुखमय धामों में जाती हैं और पितृभूत होकर बहुत प्रकार से सन्तानों को उत्पन्न करती हैं । इस प्रकार आत्माओं के द्वारा वंशपरम्परा चलती हैं ॥ ५ ॥

द्विधा सूनवोऽसुरं स्वर्विदमास्थापयन्त तृतीयेन कर्मणा ।
स्वां प्रजां पितरः पित्र्यं सह आवरेष्वदधुस्तन्तुमाततम् ॥ ६ ॥

द्विधा । सूनवः । असुरम् । स्वःऽविदम् । आ । अस्थापयन्त । तृतीयेन । कर्मणा । स्वाम् । प्रऽजाम् । पितरः । पित्र्यम् । सहः । आ । अवरेषु । अदधुः । तन्तुम् । आऽततम् ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सूनवः-पितरः ) प्राणिगर्भसंस्थापकाः "सूनवः प्राणिगर्भसंस्थापकाः-प्राणिगर्भान् विमोचयन्ति ते" [ ऋ० १ । ३७ । १ दयानन्दः ] पितृपदप्राप्ता गृहस्थाः [ पित्र्यम्-असुरं सहः स्वर्विदं द्विधा-आ-अस्थापयन्त ) पितृगणे भवं प्राणेषु रममाणं बलं वीर्यं पुत्रदुहितृजनननिमित्तं द्विप्रकारकं गृहस्थसुखप्रापकं जनन्यामास्थापयन्ति-गर्भाधानं कुर्वन्ति ( तृतीयेन कर्मणा ) प्रथमं कर्म योगाभ्यासः, द्वितीयं कर्म त्यागः, तृतीयं गृह्यकर्म-गार्हस्थ्य कर्म, ते गार्हस्थ्य कर्मणा-ऋतुधर्मेण ( स्वां प्रजाम् ) स्वकीयां सन्ततिं प्राप्तुमित्यर्थः ( अवरेषु-आततं तन्तुम्-आ-अदधुः ) आगामीषु पुत्रेषु-आतानितं वंशतन्तुः समन्ताद् धारयन्ति ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( सूनवः पितरः ) सन्तान–उत्पादक पितृपद प्राप्त गृहस्थ ( पित्र्यम्-असुरं सहः स्वर्विदं द्विधा-आ-अस्थापयन्त ) पितृगण में होने वाले–प्राणों में रमण करने वाले बल वीर्य–पुत्रपुत्रियों की उत्पत्ति में निमित्तभूत, दो प्रकार का गृहस्थसुख प्राप्त कराने वाले को पत्नी में आस्थापित करते हैं ( तृतीयेन कर्मणा ) प्रथम कर्म योगाभ्यास, दूसरा कर्म है त्याग और तृतीय गृह्यकर्म–गृहस्थ कर्म है, उस गृहस्थकर्म से–ऋतुधर्म से ( स्वां प्रजाम् ) अपनी सन्तति प्राप्त करने को ( अवरेषु-आततं तन्तुम्-आ-अदधुः ) आगामी पुत्रों में फैलाये हुए वंशतन्तु को भलीभांति धारण करते हैं ॥ ६ ॥

भावार्थ—गृहस्थ जन उत्तम सन्तान की उत्पत्ति के लिए संयमपूर्वक सुरक्षित जीवनतत्त्व गर्भाधान द्वारा ऋतु अनुसार योग्य पत्नि में संस्थापित करके सांसारिक सुख को प्राप्त करें। पुनः त्याग और योगाभ्यास द्वारा अध्यात्म सुख भी प्राप्त करें ॥ ६ ॥

नावा न क्षोदः प्रदिशः पृथिव्याः स्वस्तिभिरति दुर्गाणि विश्वा ।
स्वां प्रजां बृहदुक्थो महित्वावरेष्वदधादा परेषु ॥ ७ ॥

नावा । न । क्षोदः । प्रऽदिशः । पृथिव्याः । स्वस्तिऽभिः । अति । दुःऽगानि । विश्वा । स्वाम् । प्रऽजाम् । बृहत्ऽउक्थः । महिऽत्वा । आ । अवरेषु । अदधात । आ । परेषु ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( नावा न क्षोदः ) नौकया यथा कश्चिज्जन उदकं तरति

"क्षोदः-उदकनाम" [ निघ० १ । १२ ] ( स्वस्तिभिः पृथिव्याः प्रदिशः-विश्वा दुर्गाणि-अति ) सु-अस्तित्वकरैराचरणैः पृथिव्याः प्रथितायाः सृष्टेः प्रदिशः प्रविभागान् प्रदेशान् वा तथा तत्रस्थानि विश्वानि सर्वाणि दुर्गम्यानि क्रमणानि पारयति ( बृहदुक्थः स्वां प्रजां महित्वा-अवरेषु परेषु-आ-अदधात् ) बृहत्-उक्थं महत्-महत्त्वपूर्णं सर्वेभ्यो महद् वचनं गुणवचनं यस्य स सद्गृहस्थः स्वकीयां पुत्ररूपां दुहितृरूपां च सन्ततिं महद्भावनया-उदारतया-अवरेषु समीपेषु परेषु दूरस्थेषु च समानभावेन स्ववंश्येषु परवंश्येषु च गुणकर्म-व्यवस्थामनुसरन् आदधाति विवाहयति ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( नावा न क्षोदः ) नौका से जिस प्रकार कोई मनुष्य जल को पार करता है ( स्वस्तिभिः पृथिव्याः प्रदिशः ) सुकल्याणकर आचरणों द्वारा फैली हुई सृष्टि के प्रदेशों को तथा ( विश्वा दुर्गाणि-अति ) तत्रस्थ सारे दुर्गम्य ऊंचे नीचे स्थानों को पार करता है—लांघता है ( बृददुक्थः स्वां प्रजाम् ) महान् अर्थात् सबसे महत्त्वपूर्ण गुण वचन वाला सद्गृहस्थ अपनी सन्तति को ( महित्वा-अवरेषु परेषु ) महान् भावना—उदारता से समीप और दूर वालों में समानभाव से अपनों में तथा दूसरे वंशों—वर्णों में गुण—कर्म—व्यवस्था के अनुसार ( आ-अदधात् ) सम्बन्ध का आधान करता है—विवाह करता है ॥ ७ ॥

भावार्थ—जैसे कोई मनुष्य नौका से जलाशय को पार करता है या जैसे विस्तृत सृष्टि के प्रदेशों और दुर्गम स्थानों को यात्रा के साधनों से पार करता है इसी प्रकार गृहस्थ में आये सङ्कटों को अपने शुभचरित्रों से पार करे तथा अपने पुत्रपुत्रियों का विवाहसम्बन्ध स्ववंशीय स्ववर्ण के या परवंशीय—परवर्ण के जनों में गुणकर्मानुसार करे ॥ ७ ॥



# सप्तपञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—गौपायना:-बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुश्च ।

देवता—विश्वेदेवाः ।

छन्दः—१, गायत्री । २-६, निचृद् गायत्री ॥

विषयः—अत्र सूक्ते 'विश्वेदेवाः' विद्यायां निष्णाता विद्वांसो गृह्यन्ते । तेभ्यः शिक्षा ग्रहणं वेदाध्ययनेन व्यवहारज्ञान-प्रापणं संयमपूर्वकं परमात्मनः श्रवणमनननिदिध्यासन-साक्षात्कारश्चेति श्रवणचतुष्टयादिकमुपदिश्यते ।

इस सूक्त में 'विश्वेदेवाः' से विद्यानिष्णात विद्वान् गृहीत हैं । उनसे शिक्षाप्राप्ति, वेदाध्ययन से व्यवहारज्ञानग्रहण, और संयमपूर्वक परमात्मा का श्रवणमनननिदिध्यासन-साक्षात्कार श्रवण चतुष्टय करना कहा है ॥

मा प्र गाम पथो वयं मा यज्ञादिन्द्र सोमिनः ।
मान्तः स्थुर्नो अरातयः ॥ १ ॥

मा । प्र । गाम । पथः । वयम् । मा । यज्ञात् । इन्द्र । सोमिनः । मा । अन्तरिति । स्थुः । नः । अरातयः ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—(इन्द्र) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! (वयं सोमिनः पथः-मा प्रगाम) वयं तवाध्यात्मैश्वर्यवतोमार्गात्-उपदेशरूपात् कदापि न प्रच्यवाम, तथा (मा यज्ञात्) न हि यजनात्-सङ्गमरूपात् प्रच्यवाम (अरातयः-मा नः-अन्तः स्थुः) कामादयो रस रक्तादिधातूनामादातारो गृहीतारोऽस्माकं मध्ये न तिष्ठन्तु ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—(इन्द्र) हे ऐश्वर्यवन् परमात्मन् ! (वयं सोमिनः पथः-मा प्रगाम) हम तेरे अध्यात्मैश्वर्य वाले के मार्ग से—उपदेशरूप मार्ग से कभी भी पृथक् न चलें (मा यज्ञात्) तथा न तेरे यजन से—सङ्गमसम्बन्ध से पृथक् हों (अरातयः-मा नः-अन्तः स्थुः) रसरक्तादि धातुओं को क्षीण करने वाले कामादि शत्रु हमारे अन्दर या मध्य में न रहें ॥ १ ॥

भावार्थ—मनुष्य को परमात्मा के उपदिष्ट वेद आदेश से पृथक् आचरण नहीं करना

चाहिए। वही जीवन का सच्चा मार्ग है। आन्तरिक जीवन का शोषण करने वाले जो कामादि दोष हैं उनसे बचने का भी वेद द्वारा उपदिष्ट अध्यात्ममार्ग है ॥ १ ॥

यो यज्ञस्य प्रसाधनस्तन्तुर्देवेष्वाततः ।
तमाहुतं नशीमहि ॥ २ ॥

यः । यज्ञस्य । प्रऽसाधनः । तन्तुः । देवेषु । आऽततः । तम् । आऽहुतम् । नशीमहि ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यः ) यः खलु ( यज्ञस्य साधनः-तन्तुः ) अध्यात्मयज्ञस्य साधकः क्रमः श्रवणमनननिदिध्यासनसाक्षात्काररूपः ( देवेषु-आततः ) मुमुक्षुषु परिपूर्णो भवति आचरितो भवति ( तम्-आहुतं प्र नशीमहि ) तमेव प्रसिद्धं प्राप्नुयाम ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( यः ) जो ( यज्ञस्य साधनः-तन्तुः ) अध्यात्मयज्ञ का साधक क्रम अर्थात् श्रवण मनन निदिध्यासन और साक्षात्कार है ( देवेषु-आततः ) मुमुक्षु जनों में परिपूर्ण होता है—आचरित होता है ( तम्-आहुतं प्र नशीमहि ) उस ही प्रसिद्ध को हम प्राप्त हों ॥ २ ॥

भावार्थ—अध्यात्मयज्ञ के साधन श्रवण मनन और निदिध्यासन तथा साक्षात्कार को आचरण में लाना चाहिए ॥ २ ॥

मनो न्वा हुवामहे नाराशंसेन सोमेन ।
पितृणां च मन्मभिः ॥ ३ ॥

मनः । नु । आ । हुवामहे । नाराशंसेन । सोमेन । पितृणाम् । च । मन्मऽभिः ॥३॥

संस्कृतान्वयार्थः— ( नाराशंसेन सोमेन ) नराणां प्रशंसाकारकेण परमात्मज्ञानेन वेदेन "येन नराः प्रशस्यन्ते स नाराशंसः" [ निरु० ९ । १० ] तथा ( पितृणां मन्मभिः-च ) पालकर्षीणां च मननीयैर्ज्ञानैरनुभवैश्च ( मनः-नु-आ हुवामहे ) मनोऽन्तःकरणं शीघ्रं सुसम्पादयामः ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( नाराशंसेन सोमेन ) मनुष्यों की प्रशंसा करने वाले वेदज्ञान के द्वारा, तथा ( पितृणां मन्मभिः-च ) पालक ऋषियों के मननीय विचारों—अनुभवों से ( मनः-नु-आ हुवामहे ) मन—अन्तः करण को शीघ्र अच्छा बनावें ॥ ३ ॥

भावार्थ— मनुष्यों के व्यवहार को बताने वाले परमात्मा से प्रकाशित वेदज्ञान द्वारा तथा पालक ऋषियों के अनुभवों द्वारा मानसिक स्तर को ऊंचा बनाना चाहिए ॥३॥

आ त एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे ।
ज्योक् च सूर्यं दृशे ॥ ४ ॥

आ । ते । एतु । मनः । पुनरिति । क्रत्वे । दक्षाय । जीवसे । ज्योक् । च । सूर्यम् । दृशे ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे पुत्र ! तव मनः ( पुनः-आ-एतु ) पुनः पुनः उत्कृष्टत्वं प्राप्नोतु ( क्रत्वे दक्षाय जीवसे ) कर्मकरणाय बलप्रापणाय जीवनधारणकारणाय ( ज्योक् सूर्यं दृशे च ) चिरं ज्ञानप्रकाशकं परमात्मानं द्रष्टुं च ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे पुत्र ! तेरा मन ( पुनः-आ-एतु ) पुनः पुनः उत्कृष्टत्व को प्राप्त हो ( क्रत्वे दक्षाय जीवसे ) कर्म करने, बलपाने और जीवन धारण करने के लिए ( ज्योक् सूर्यं दृशे च ) और देर तक ज्ञान प्रकाशक परमात्मा को देखने अर्थात् अनुभव करने के लिए ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—गृहस्थ को चाहिए कि अपने पुत्र के मानसिक स्तर को ऊंचा बनाये तथा उसके अन्दर कर्मप्रवृत्ति, शारीरिक शक्ति और जीवनशक्ति दिनों-दिन बढ़ती जाये इस बात का ध्यान रखें। तथा परमात्मा के प्रति आस्तिक भावना और अनुभूति भी दिन-प्रतिदिन बढ़ती जाये ॥ ४ ॥

**पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः ।**
**जीवं व्रातं सचेमहि ॥ ५ ॥**

पुनः । नः । पितरः । मनः । ददातु । दैव्यः । जनः । जीवम् । व्रातम् । सचेमहि ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पितरः ) हे पालकजनाः ! ( दैव्यः-जनः-नः-मनः पुनः-ददातु ) विद्वज्जनोऽस्माकं मनोऽन्तः करणं पुनः पुनः-ददातु ज्ञानप्रदानेन प्रवर्धयतु ( जीवं व्रातं सचेमहि ) जीवमात्रं सेवेमहि—उपयुक्तं कुर्याम ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पितरः ) हे पालक जनो ! ( दैव्यः जनः-नः-मनः पुनः-ददातु ) ऊंचा विद्वान् आचार्य हमारे मनोबल—ज्ञान हम को बार—बार प्रदान करे—बढ़ाये ( जीवं व्रातं सचे महि ) जीवमात्र—जीवगण को सेवन करें—यथायोग्य उपयोग में लावें ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—पारिवारिक जनों को चाहिए कि सन्तान को ऊंचे आचार्य से ऐसी शिक्षा दिलायें कि प्राणिमात्र के प्रति यथोचित व्यवहार बालक कर सके तथा यथोचित लाभ ग्रहण कर सके ॥ ५ ॥

**वयं सोम व्रते तव मनस्तनूषु बिभ्रतः ।**
**प्रजावन्तः सचेमहि ॥ ६ ॥**

वयम् । सोम । व्रते । तव । मनः । तनूषु । बिभ्रतः । प्रजाऽवन्तः । सचेमहि ॥६॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सोम ) हे शान्तस्वरूप परमात्मन् ( वयं तव व्रते ) वयं तव नियमे-आदेशे वेदशासने वर्तमानाः ( तनूषु मनः-बिभ्रतः ) इन्द्रियेषु मनो धारयन्तः, तानि मनोऽनुकूले चालयन्तः ( प्रजावन्तः सचेमहि ) प्रशस्तेन्द्रियवन्तः "इन्द्रियं प्रजाः" [ काठ० २७ । २ ] त्वा सेवेमहि उपास्महे ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सोम ) हे शान्तस्वरूप परमात्मन् ! ( वयं तव व्रते ) हम तेरे नियम या आदेश में अर्थात् वेदशासन में वर्तमान हुए ( तनूषु मनः-बिभ्रतः ) इन्द्रियों में मन को लगाते हुए—उन्हें मन के अनुकूल संयम में चलाते हुए ( प्रजावन्तः सचेमहि ) प्रशस्त इन्द्रिय वाले तेरा सेवन करें—तेरी उपासना करें ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा की उपासना करने के लिए मनुष्य को संयमी होना चाहिए और वेदानुसार धर्मचर्या पर चलना चाहिए ॥ ६ ॥



# अष्टापञ्चाशं सूक्तम्

ऋषिः—गौपायना बन्ध्वादयः ।

देवता—मन आवर्तनम् ।

छन्दः—निचृत् त्रिष्टुप् ।

विषयः—अस्मिन् सूक्ते भ्रान्तस्य मनसः आवर्तनमुच्यते । यद् भ्रान्त्या मनो विविधेषु स्थानेषु निरन्तरं यत्र तत्राव्यवस्थितं सत् दुःखमवाप्नोति । विविधैरुपचारैराश्वासनैश्च तस्य स्वस्थं करणं कथ्यते ।

इस सूक्त में भ्रान्त मन का पुनः यथास्थिति में लौटाना, भ्रान्ति से मन विविधस्थानों में भटकता हुआ अव्यवस्थित-रूप में जो दुःखों को पाता है उसे विविध उपचार एवं आश्वासनों से स्वस्थ करना बताया है ।।

यत्ते॑ य॒मं वै॑वस्व॒तं मनो॑ ज॒गाम॑ दूर॒कम् ।
तत्त॒ आ व॑र्तयामसी॒ह क्षया॑य जी॒वसे॑ ॥ १ ॥

यत् । ते॒ । य॒मम् । वै॒व॒स्व॒तम् । मनः॑ । ज॒गाम॑ । दू॒र॒कम् । तत् । ते॒ । आ । व॒र्त॒या॒म॒सि॒ । इ॒ह । क्षया॑य । जी॒वसे॑ ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यत्-ते मनः ) हे मानसिक-रोगयुक्त जन ! तव यत् खलु मनोऽन्तःकरणम् ( वैवस्वतं यमं दूरकं जगाम ) विवस्वान् सूर्यः, तत्सम्बन्धिनं यमयितारं स्वाधीनीकर्त्तारं कालं प्रति कल्पनया न जाने किं भविष्यतीति चिन्तयन् दूरं गतम् ( ते तत्-आवर्तयामसि ) तव तन्मनो वयं प्रत्यानयामः-स्थिरी कुर्मः ( इह क्षयाय जीवसे ) अत्रैव शरीरे स्थितिं प्रापणाय दीर्घजीवनाय ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यत् ते मनः ) हे मानसिक रोग से युक्त जन ! जो तेरा मन ( वैवस्वतं यमं दूरकं जगाम ) विवस्वान्-सूर्य से सम्बन्ध रखने वाले काल के प्रति कल्पना से दूर चला गया है, न जाने क्या होगा इस चिन्ता में पड़ गया है ( ते तत्-आवर्तयामसि ) उस तेरे मन को हम वापस ले आते हैं—लौटा लेते हैं ( इह क्षयाय जीवसे ) इसी शरीर में रहने और दीर्घजीवन के लिए ॥ १ ॥

भावार्थ—मानसिक रोग का रोगी कल्पना से अन्यथा विचार करता हो कि न जाने क्या होगा ! मरूंगा !, तो कुशल चिकित्सक आश्वासनं चिकित्सा-पद्धति से उसे आश्वासन दे कि तू नहीं मरेगा, तेरे मन को इसी देह में रहने के लिए—दीर्घजीवन के लिए हम स्थिर करते हैं, तू चिन्ता न कर ॥ १ ॥

यत्ते दिवं यत्पृथिवीं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ २ ॥

यत् । ते । दिवम् । यत् । पृथिवीम् । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यत्-ते मनः ) हे मानसरोगस्य रोगिन् ! यत् तव मनः ( दिवं यत् पृथिवीं मनः-दूरकं जगाम ) द्युलोकं यत् खलु वा पृथिवीं जागरणे कालेऽपि दूरं गतम् ( ते तत्……) तव तन्मनः प्रत्यावर्तयामो यथास्थानप्राप्तये जीवनधारणकरणाय ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( यत्-ते मनः ) हे मानसिक रोग के रोगी ! जो तेरा मन ( दिवं यत् पृथिवीं मनः दूरकं जगाम ) द्युलोक या पृथिवी लोक के प्रति जागरण काल में दूर चला गया है, उस ( ते तत् ……) तेरे मन को हम लौटाते हैं यथा स्थान प्राप्ति के लिए और दीर्घजीवन धारण के लिए ॥ २ ॥

भावार्थ—मानस रोग के रोगी का मन जागते हुए भ्रान्त होकर द्युलोक के ग्रहतारों की अन्यथा चर्चा करता हो या पृथिवी स्थान के प्रदेशों की अन्यथा बातें करता हो तो उसे आश्वासन देकर स्वस्थ बनाना चाहिए ॥ २ ॥

यत्ते भूमिं चतुर्भृष्टिं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ३ ॥

यत् । ते । भूमिम् । चतुःऽभृष्टिम् । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ते ) हे मानसरोगेग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यन्मनोऽन्तःकरणम् ( चतुर्भृष्टिं भूमिम् ) चतस्रो भ्रष्टयो भर्जन्यो विषम भूमिविभक्तयो यस्यां तां भूमिम् ( दूरकं जगाम ) दूरं गतम् ( ते तत्……) पूर्ववत् ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( ते ) हे मानस रोग में ग्रस्त मनुष्य ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( चतुर्भृष्टिं भूमिम्) चार अर्थात् ऊंची, नीची, गीली, रेतीली, तपाने—सताने वाली विभक्तियों-स्थलियों वाली भूमि को ( दूरकं जगाम ) दूर चला गया है उस ( ते तत्……पूर्ववत् ॥ ३ ॥

  

**भावार्थ**—मानस रोग के रोगी का मन भ्रान्त होकर जब—"मैं ऊंचे पर्वत पर हूँ मुझे कौन उतारे, मैं खड्डे में हूँ मुझे कौन उभारे, मैं रेतीली भूमि में पड़ा हूँ या मैं कीचड़ में धंसा जा रहा हूँ" आदि प्रलाप करे तो उस समय उसको आश्वासन दिया जाये कि हमने वहाँ से तुझे बचा लिया है आदि। इस प्रकार उसकी चिकित्सा करे ॥ ३ ॥

**यत्ते चतस्रः प्रदिशो मनो जगाम दूरकम् ।**
**तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ४**

यत् । ते । चतस्रः । प्रऽदिशः । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन! तव ( यत्-मनः यदन्तःकरणम् ( चतस्रः प्रदिशः-दूरकं जगाम ) चतस्रः प्रधाना दिशः प्रति दूरं गतम् ( ते तत्……) पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त मनुष्य ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( चतस्रः-प्रदिशः-दूरकं जगाम ) चारों प्रधान दिशाओं में प्रति दूर चला गया है। ( ते तत्…) पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—मानसिक रोग के रोगी का मन जब कभी पूर्व, कभी पश्चिम, कभी उत्तर, कभी दक्षिण दिशा सम्बन्धी बातें क्षण-क्षण में बदल कर करे तो उस ऐसे भ्रान्त मन वाले को उचित आश्वासनों द्वारा स्वस्थ एवं शान्त बनायें ॥ ४ ॥

**यत्ते समुद्रमर्णवं मनो जगाम दूरकम् ।**
**तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ५ ॥**

यत् । ते । समुद्रम् । अर्णवम् । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन! तव ( यत्-मनः-अर्णवं समुद्रं दूरकं जगाम ) यन्मनो जलवन्तं समुद्रं दूरं गतम् ( ते तत्……) पूर्ववत् ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसिक रोग से ग्रस्त मनुष्य ! तेरा ( यत्-मनः-अर्णवं समुद्रं दूरकं जगाम ) जो मन जल वाले समुद्र को दूर चला गया है ( ते तत्…) पूर्ववत् ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—मानसिक रोगग्रस्त का मन भ्रान्त हुआ-हुआ जल से आप्लावित समुद्र में अपने को तैरता हुआ या डूबता हुआ बतलाये तो उसे इस प्रसङ्ग के निवारक आश्वासन देकर शान्त करें ॥ ५ ॥

यत्ते मरीचीः प्रवतो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्त्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ६ ॥

यत् । ते । मरीचीः । प्रऽवतः । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यन्मनः ( प्रवतः-मरीचीः-दूरकं जगाम ) प्रगच्छत आशारश्मीन् दूरं गतम् ( ते तत्……… ) पूर्ववत् ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( प्रवतः-मरीचीः-दूरकं जगाम ) प्रगति करती हुई आशा रश्मियों के प्रति दूर तक चला गया है ( ते तत्…… ) पूर्ववत् ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—मानसिक रोगी का मन आशाओं की तरङ्गों में बहता चला जाये तो उसको आशारोधक आश्वासनों एवं सान्त्वनापूर्ण आश्वासनों से स्वस्थ करना चाहिए, क्योंकि आशाओं का कोई अन्त नहीं है ॥ ६ ॥

यत्ते अपो यदोषधीर्मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ७ ॥

यत् । ते । अपः । यत् । ओषधीः । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यदन्तःकरणम् ( यत्-अपः-ओषधीः-दूरकं जगाम ) यज्जलानि प्रति-ओषधीः प्रति दूरंगतम् ( ते तत्……… ) पूर्ववत् ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( यत्-अपः-ओषधीः-दूरकं जगाम ) जो जलों तथा ओषधियों के प्रति दूर चला गया है ( ते तत्…… ) पूर्ववत् ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—मानसरोगग्रस्त रोगी का मन भ्रान्त हुआ जलों में पुनः पुनः स्नान, पान, क्रीडन आदि में रुचि रख रहा हो तथा ओषधि–वनस्पतियों में उनके पुनः पुनः स्मरण, आस्वादन रुचि या अरुचि में प्रवाहित हो तो तत्तदुपयुक्त आश्वासन देकर रोगी के मन को शान्ति देनी चाहिए ॥ ७ ॥

यत्ते सूर्यं यदुषसं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ८ ॥

यत । ते । सूर्यम् । यत् । उषसम । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यन्मनः ( सूर्यं यत्-उषस दूरकं जगाम ) सूर्यं प्रति यच्च-उषसं प्रति दूरं गतम् ( ते तत्……) पूववत् ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त मनुष्य ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( सूर्यं यत्-उषसं दूरकं जगाम ) सूर्य के प्रति और जो उषा के प्रति दूर चला गया है ( तेतत्…) पूर्ववत् ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—मानसिक रोगी को जब भ्रान्ति से जाग्रत में अथवा अर्द्धनिद्रा में सूर्य या उषा उसकी पीतिमा मन में बसी जा रही हो, आंखें भी खोलने को तैयार न हो और कहे कि सूर्य या प्रकाश बहुत तीव्र है तो ऐसी अवस्था में मन को आश्वासन दें ॥ ८ ॥

यत्ते पर्वतान्बृहतो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ९ ॥

यत् । ते । पर्वतान् । बृहतः । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः यन्मनः ( बृहतः पवतान् ) महतः पवतान् प्रति कल्पनया दूरकं जगाम ) दूरं गतम् ( ते तत्….) पूववत् ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसिक रोगी ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( बृहतः पर्वतान् दूरकं जगाम ) बड़े-बड़े पर्वतों के प्रति कल्पना से दूर चला गया है ( ते तत्…) पूर्ववत् ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—मानसरोगग्रस्त मनुष्य जब भ्रान्त-सी अवस्था में अपने को पहाड़ों पर भटकता हुआ अनुभव करे और वैसी ही बातें करे तो उसे भी सान्त्वनापूर्ण आश्वासनों से शान्त करे ॥ ९ ॥

यत्ते विश्वमिदं जगन्मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ १० ॥

यत् । ते । विश्वम् । इदम् । जगत् । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यत् खलु मनः ( इदं विश्वं जगत्-दूरकं जगाम ) एतत् सर्वं जगद् प्रति दूरं गतम् (ते तत्…) पूर्ववत् ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानसरोग के रोगी जन ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( इदं विश्वं जगत्-दूरकं जगाम ) इस सम्पूर्ण संसार के प्रति दूर चला गया है ( ते तत् … ) पूर्ववत् ॥ १० ॥

**भावार्थ**—मन के रोगी का मन भ्रान्त अवस्था में सारे संसार में–कभी कहीं, कभी कहीं, क्षण–क्षण में भटक रहा हो तो उसे भी यथोचित आश्वासन उपचारों से स्वस्थ करें ॥ १० ॥

**यत्ते परा: परावतो मनो जगाम दूरकम् ।**
**तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ ११ ॥**

यत् । ते । पराः । परावतः । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यत् खलु मनः ( पराः परावतः ) परदिशो यद्वा परदेशान् ( दूरकं जगाम ) दूरं गतम् ( ते तत्…) पूववत् ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) हे मानस रोग में ग्रस्त जन ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( पराः परावतः ) दूर दिशाओं तथा दूर देशों के प्रति ( दूरकं जगाम ) दूर चला गया है ( ते तत् …) पूर्ववत् ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—मानसिकरोगग्रस्त मनुष्य का मन भ्रान्त हुआ दूर दिशाओं और दूर देशों में भटकता प्रतीत होता है, उसे भी यथोचित उपचारों एवं आश्वासनों से ठीक बनाना चाहिए ॥११॥

**यत्ते भूतं च भव्यं च मनो जगाम दूरकम् ।**
**तत्त आ वर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ १२ ॥**

यत् । ते । भूतम् । च । भव्यम् । च । मनः । जगाम । दूरकम् । तत् । ते । आ । वर्तयामसि । इह । क्षयाय । जीवसे ॥ १२ ॥

  

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) हे मानसरोगग्रस्त जन ! तव ( यत्-मनः ) यन्मनः ( भूतं च भव्यं च दूरकं जगाम ) भूतं गतविषयं भविष्यविषयं प्रति च दूरं गतम् ( ते तत्....) पूर्ववत् ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) मानसरोगग्रस्त जन ! तेरा ( यत्-मनः ) जो मन ( भूतं च भव्यं च दूरकं जगाम ) बीती बातों या विषयों में और भविष्य की बातों के प्रति दूर चला गया है—दौड़ गया है ( ते तत्....) पूर्ववत् ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—मानसिक रोग में ग्रस्त मन वाले व्यक्ति का मन कभी बहुत पुरानी बातों को सोचता रहता है । कभी भविष्य की अनावश्यक कल्पनायें करता रहता है उसे भी विविध उपचारों और आश्वासनों से शान्त तथा स्वस्थ बनाना चाहिए ॥ १२ ॥



# एकोनषष्ठितमं सूक्तम्

ऋषिः—गौपायनाः–बन्ध्वादयः।

देवता—१–३, निर्ऋतिः। ४ निर्ऋतिः सोमश्च। ५, ६, असुनीतिः। ७ लिङ्गोक्ताः। ८–९, द्यावापृथिव्यौ। १० द्यावापृथिव्याविन्द्रश्च॥

छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप्। २, ४-६ निचृत् त्रिष्टुप्। ३, ७ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप्। ८ भुरिक् पंक्तिः। ९ जगती। १० विराड् जगती॥

विषयः—अत्र सूक्ते भिन्नभिन्न देवतावाचक शब्देभ्योऽनेके लाभा ग्राह्याः, यथसंयमेन गृहस्थचालनं, स्थायित्वमन्नस्य, शीघ्रं जरामरणे न स्यातामिति वार्तिकम्।

इस सूक्त में भिन्न-भिन्न देवतावाचक शब्दों से अनेक प्रयोजन हैं–संयम से गृहस्थचालन, अन्नसंग्रह, शीघ्र बुढापा और और मौत न आयें इस प्रकार आचरण करना आदि–आदि

प्र तार्यायुः प्रतरं नवीयः स्थातारेव क्रतुमता रथस्य।
अध च्यवान उत्तवीत्यर्थं परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम्॥ १॥

प्र। तारि। आयुः। प्रऽतरम्। नवीयः। स्थातारौऽइव। क्रतुऽमता। रथस्य। अध। च्यवानः। उत्। तवीति। अर्थम्। पराऽतरम्। सु। निःऽऋतिः। जिहीताम्॥ १॥

संस्कृतान्वयार्थः—(क्रतुमता) गृहस्थयज्ञवता जनेन गृहस्थेन (नवीयः-प्रतरम्-आयुः प्रतारि) नवतरं जातस्य बालस्य प्रकृष्टतरं प्रवर्धनयोग्यमायुः प्रवर्धयितव्यम् (रथस्य स्थातारा-इव रथस्य स्थातारौ-यथा रथे तिष्ठन्तौशुभां यात्रां वहतस्तद्वद्गृहस्थे तिष्ठन्तौ स्त्रीपुरुषौ शुभयात्रां वहतः (अध) अथ–अनन्तरम् (च्यवानः परातरम्-अर्थम्-उत्तवीति) यथा कश्चिद् गच्छन् "च्यवानं गच्छन्तम्" [ऋ० १। ११७। १३ दयानन्दः] दूरतरं

स्वलक्ष्यं प्राप्नोति ( निर्ऋतिःसुजिहीताम् ) जीवनयात्राया मध्ये खल्वागता कृच्छ्रापत्तिः सुगमतया त्यजतु दूरं गच्छतु वा ॥ १ ।

**भाषान्वयार्थ**—( ऋतुमता ) गृहस्थ यज्ञ वाले गृहस्थ जन के द्वारा ( नवीयः प्रतरम्-आयुः प्रतारि ) उत्पन्न हुए बालक की अतिनवीन बढ़ने योग्य आयु बढ़ानी चाहिए ( रथस्य स्थातारा-इव) जैसे रथ के अन्दर बैठने वाले शुभ यात्रा को करते हैं उसी भांति गृहस्थ रथ में स्थित अपनी शुभ यात्रा करें ( अध ) अनन्तर ( च्यवानः परातरम्-अर्थम्-उत्तवीति ) जैसे कोई यात्रा करता हुआ अत्यन्त दूर के स्वलक्ष्य को भी प्राप्त करता है ( निर्ऋतिः सुजिहीताम् ) जीवन यात्रा के मध्य आई कृच्छ्र आपत्ति भी सुगमता से उन्हें छोड़ दे अर्थात् गृहस्थ आश्रम में आये दुःख संकट को सुगमता से सहन कर सकें, ऐसे बरतें ॥ १ ॥

**भावार्थ**—गृहस्थ आश्रम में रहते हुए स्त्रीपुरुष गृहस्थ को ऐसे चलायें जैसे कि कोई रथस्थ यात्री अपने लक्ष्य को प्राप्त करता है। गृहस्थ का लक्ष्य है। धर्माचरण करते हुए उत्तम सन्तान का उत्पन्न करना उसकी आयु को बढ़ाना और उसे गुणवान् बनाना ॥ १ ॥

**सामन्नु राये निधिमन्न्वन्नं करामहे सु पुरुध श्रवांसि ।**
**ता नो विश्वानि जरिता ममत्तु परातरं सुनिर्ऋतिर्जिहीताम् ॥ २ ॥**

सामन् । नु । राये । निधिऽमत् । नु । अन्नम् । करामहे । सु । पुरुध । श्रवांसि । ता । नः । विश्वानि । जरिता । ममत्तु । पराऽतरम् । सु । निःऽऋतिः । जिहीताम् । ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( राये ) जीवनैश्वर्याय ( सामन्-नु ) सममिते भूभागे "साम समम्यने" [ निरु० ७ । १२ ] शीघ्रम् ( निधिमत्-नु-अन्नं करामहे ) धननिधिमदिवान्नमदनीयं भोज्यं सम्पादयामः ( पुरुध ) पुरुधा—बहुप्रकारेण ( श्रवांसि-सु ) विविधानि खल्वन्नानि खाद्यानि सुसम्पादयामः ( ता विश्वानि नः-जरिता ममत्तु ) तानि विश्वानि प्राप्येति शेषः, अस्माकं जरिता जीर्णोवृद्धोऽपि तृप्यतु "मदतेर्वा तृप्तिकर्मणः" [ निरु० ६ । ५ ] ( परातरं निर्ऋतिः सु जिहीताम् ) कृच्छ्रापत्तिः सुगमतया बहुदूरं गच्छतु ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( राये ) जीवनैश्वर्य के लिए ( सामन् नु ) समतल भूभाग में शीघ्र ( निधिमत्-नु-अन्नं करामहे ) धननिधि वाले के समान अदनीय—भोजनीय अन्न को सम्पादन करते हैं ( पुरुध ) बहुत प्रकार से ( श्रवांसि सु ) विविध अन्नों को भलीभांति अच्छा खाने योग्य बनाते हैं ( ता विश्वानि नः-जरिता ममत्तु ) उन सबको प्राप्त करके हमारा वृद्ध महानुभाव तृप्त होवे ( परातरं निर्ऋतिः सु जिहीताम् ) कृच्छ्र आपत्ति बहुत दूर चली जाये ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जैसे कोई धनपति अपने यहां धन का कोष स्थापित करता है ऐसे ही समतल भूमि में अन्न को उत्पन्न करके मानव को अपनी जीवन यात्रा को सुखपूर्वक चलाने के लिए अन्न

संग्रह करना चाहिए। इस प्रकार उन अन्नों से स्वयं तृप्त हों और अपने वृद्धों को भी तृप्त करें। भूख या भुखमरी अर्थात् दुर्भिक्ष आपत्ति जिससे न सताये दूर रहे ॥ २ ॥

अभी ष्व१र्यः पौंस्यैर्भवेम द्यौर्न भूमिं गिरयो नाज्रान्।
ता नो विश्वानि जरिता चिकेत परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम् ॥ ३ ॥

अभि। सु। अर्यः। पौंस्यैः। भवेम। द्यौः। न। भूमिम्। गिरयः। न। अज्रान्। ता। नः। विश्वानि। जरिता। चिकेत। पराऽतरम्। सु। निःऽऋतिः। जिहीताम्। ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(अर्यः) अरीन् शत्रून् "अर्यः-अरयः" [ऋ० ७।३४।१८ दयानन्दः] (पौंस्यैः-सुअभिभवेम) पुरुषार्थैः सुगमतया-अधिकुर्मः (द्यौः-नभूमिम्) यथा सूर्यः पृथिवीं स्वरश्मिभिरभितप्तां कृत्वा (गिरयः-न-अज्रान्) पर्वता यथा गतिशीलान् जलप्रवाहान् प्रक्षिपन्ति (नः-ता विश्वानि जरिता चिकेत) नः-अस्माकं तानि विश्वानि प्रयोजनानि जीर्णो वृद्धो जानाति। अग्रे पूर्ववत् ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(अर्यः) शत्रुओं को (पौंस्यैः-सु अभिभवेम) पुरुषार्थों के द्वारा सुगमता से स्वाधीन करें (द्यौः-न भूमिम्) जैसे सूर्य पृथिवी को अपनी रश्मियों से तपाकर के स्वाधीन करता है (गिरयः-न-अज्रान्) या जैसे पर्वत गतिशील जल प्रवाहों को फेंकते हैं (नः-ता विश्वानि जरिता चिकेत) हमारे उन सब प्रयोजनों को जीर्ण-वृद्ध जानता है। आगे पूर्ववत् ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—मनुष्यों को चाहिए परस्पर संगठन करके विविध पुरुषार्थों के द्वारा शत्रुओं पर प्रभाव डालकर स्वाधीन करें। जैसे सूर्य तापक रश्मियों से पृथिवी को तपाता है या जैसे जलधाराओं को पर्वत नीचे फेंकता है। इस प्रयोजन के लिए अपने वृद्ध नेता के नेतृत्व में रहकर पुरुषार्थ करें जिससे कृच्छ्र आपत्ति भी दूर रहे ॥ ३ ॥

मो षु णः सोम मृत्यवे परा दाः पश्येम नु सूर्यमुच्चरन्तम्।
द्युभिर्हितो जरिमा सू नो अस्तु परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम् ॥ ४ ॥

मो इति। सु। नः। सोम। मृत्यवे। परा। दाः। पश्येम। नु। सूर्यम्। उत्ऽचरन्तम्। द्युऽभिः। हितः। जरिमा। सु। नः। अस्तु। पराऽतरम्। सु। निःऽऋतिः। जिहीताम् ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(सोम) हे शान्तपरमात्मन्! (मा-उ सु नः-मृत्यवे परादाः) न हि सुगमतयाऽस्मान् मृत्यवे त्यज (सूर्यम्-उच्चरन्तं नु पश्येम) जगति सूर्यं सुपरिखलूदितं पश्येम (द्युभिः-हितः-जरिमा नः-सु-अस्तु) आगामिभिर्दिनैः प्राप्तो जरिमा-जराभावः सुगमः-सुखदो भवतु (परातर....) पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सोम ) हे शान्त परमात्मन् ! ( मा-उ सु नः-मृत्यवे परादाः ) हमें शीघ्र मृत्यु के लिए मत छोड़–मत दे ( सूर्यम्-उच्चरन्तं नु पश्येम ) जगत् के अन्दर हम उदय होते हुए सूर्य को देखते रहें ( द्युभिः-हितः-जरिमा नः-सु-अस्तु ) आगामी दिनों से प्रेरित होने वाला जराभाव–जीर्णस्वरूप, सुगमता–सुखपूर्वक बीते ( परातरं.... ) पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—मनुष्य को ऐसा आचरण करना चाहिए जिससे कि शीघ्र मृत्यु न हो और आगे आने वाली जरावस्था भी सुख से बीते । तथा अपने जीवन काल में सूर्य को देखते रहें अर्थात् नेत्र आदि इन्द्रियशक्तियां न्यून न हों और कृच्छ्र आपत्ति भी दूर रहे ॥ ४ ॥

**असुनीते मनो अस्मासु धारय जीवातवे सु प्र तिरा न आयुः ।**
**रारन्धि नः सूर्यस्य संदृशि घृतेन त्वं तन्वं वर्धयस्व ॥ ५ ॥**

असुऽनीते । मनः । अस्मासु । धारय । जीवातवे । सु । प्र । तिर । नः । आयुः ।
रारन्धि । नः । सूर्यस्य । सम्ऽदृशि । घृतेन । त्वम् । तन्वम् । वर्धयस्व ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( असुनीते-अस्मासु मनः-धारय ) हे प्राणप्रापक ! ईश्वर ! "असवः प्राणा नीयन्ते येन सोऽसु-नीतिस्तत्सम्बुद्धौ, हे असुनीते ईश्वर !" [ ऋ० १० । ५९ । ६ भाष्यभूमिका, दयानन्दः ] "असुनीतिरसून् नयति" [ निरु० १० । ३९] अस्मासु मनोऽन्तःकरणं धारय–विकासय ( जीवातवे ) जीवितुं चिरं जीवितुं ( नः-आयुः-सु प्र तिर ) अस्माकमायुः सुखरूपं प्रवर्धय ( सूर्यस्य सन्दृशि नः-रारन्धि ) सूर्यस्य संदर्शनाय "सन्दृशि सन्दर्शनाय" [ निरु० १० । ३९ ] साधय समर्थय ( घृतेन त्वं तन्वं वर्धयस्व ) तेजसा "तेजो वै घृतम्" [ मै० १ । २ । ८ ] आत्मानं त्वं सम्पोषय "आत्मा वै तनूः" [ श० ६ । ७ । २ । ६ ] ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( असुनीते ) हे प्राणों को प्रेरणा देने वाले ईश्वर ! ( अस्मासु मनः-धारय ) हमारे अन्दर मन-अन्तःकरण को धारण करा–विकसित कर–उन्नत कर ( जीवातवे ) चिरकाल तक जीने के लिए ( नः-आयुः सु प्र तिर ) हमारी आयु को सुखरूप में बढ़ा ( सूर्यस्य सन्दृशि नः-रारन्धि ) सूर्य के दर्शन के लिए हमें समर्थ कर ( घृतेन त्वं तन्वं वर्धयस्व ) अपने तेज के द्वारा तू आत्मा को संपुष्ट कर ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—संयम के द्वारा परमात्मा की उपासना प्रार्थना करने वाले मनुष्य के प्राणों को परमात्मा बढ़ाता है और अन्तः करण को विकसित करता है, सुखरूप दीर्घजीवन प्रदान करता है । इन्द्रियों में देखने आदि की शक्ति बनाये रखता है तथा आत्मतेज को भी देता है ॥ ५ ॥

**असुनीते पुनरस्मासु चक्षुः पुनः प्राणमिह नो धेहि भोगम् ।**
**ज्योक् पश्येम सूर्यमुच्चरन्तमनुमते मृळया नः स्वस्ति ॥ ६ ॥**

असुऽनीते । पुनः । अस्मासु । चक्षुः । पुनरिति । प्राणम् । इह । नः । धेहि । भोगम् । ज्योक् । पश्येम । सूर्यम् । उत्ऽचरन्तम् । अनुऽमते । मृळय । नः । स्वस्ति ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( असुनीते ) हे प्राणप्रापक परमात्मन् ! ( पुनः-इह-अस्मासु चक्षुः-प्राणं भोगं नः-धेहि ) त्वमिह पुनर्जन्मनि-अस्मभ्यं खल्वस्मासु पुनर्नेत्रं भोगपदार्थं धारय ( सूर्यम्-उच्चरन्तं ज्योक् पश्येम ) उद्गच्छन्तं सूर्यं चिरं पश्येम ( अनुमते नः स्वस्ति मृळय ) आज्ञापक परमेश्वर ! "अनुमते-हे अनन्त परमेश्वर" [ ऋ० १० । ५६ । ६ । भाष्यभूमिका, दयानन्दः ] अस्मान् स्वस्ति सु-अस्तित्वं यथा स्यात् तथा सुखय ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( असुनीते ) हे प्राणों को प्राप्त कराने वाले परमात्मन् ! ( पुनः-इह-अस्मासु चक्षुः-प्राणं भोगं नः-धेहि ) तू इस जीवन में—इस पुनर्जन्म में हमारे निमित्त पुनः नेत्र पुनः प्राण और भोग पदार्थ को धारण करा ( सूर्यम्-उच्चरन्तं ज्योक् पश्येम ) उदय होते हुए सूर्य को चिरकाल तक देखें ( अनुमते नः स्वस्ति मृळय ) हे आज्ञापक परमेश्वर ! हमारे लिए कल्याण जैसे हो ऐसे सुखी कर ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—पुनर्जन्म में प्राण नेत्र आदि अङ्ग पूर्वजन्म के समान परमात्मा देता है । वह हमारे जीवन को सुखी बनाने के लिए सबसाधन भोगपदार्थ देता है उसका हमें कृतज्ञ होना चाहिए तथा उपासना करनी चाहिए ॥ ६ ॥

**पुनर्नो असुं पृथिवी ददातु पुनर्द्यौर्देवी पुनरन्तरिक्षम् ।**
**पुनर्नः सोमस्तन्वं ददातु पुनः पूषा पथ्यां३ या स्वस्तिः ॥ ७ ॥**

पुनः । नः । असुम् । पृथिवी । ददातु । पुनः । द्यौः । देवी । पुनः । अन्तरिक्षम् । पुनः । नः । सोमः । तन्वम् । ददातु । पुनरिति । पूष । पथ्याम् । या । स्वस्तिः ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पुनः ) पुनर्जन्मनि ( पृथिवी-असुं ददातु ) पृथिवी मातृभूता प्राणं ददातु ददाति वा ( पुनः ) ( देवी द्यौः पुनः-अन्तरिक्षम् ) द्योतमाना द्युलोकदीप्तिर्द्युलोको वा पितृभूतः—अन्तरिक्षं च प्राणं ददातु ददाति वा ( सोमः-नः पुनः-तन्वं ददातु ) चन्द्रमाः—ओषधिर्वा शरीरं ददातु पोषयतु ( पूषा पुनः पथ्याम् ) सर्वपोषकः परमात्मा पथिभवां यथार्थं जीवनयात्रां प्रयच्छतु ( या स्वस्तिः ) या स्वस्तित्वकरी—अमृतत्वसाधिका भवेत् ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पुनः ) पुनर्जन्म में ( पृथिवी-असुं ददातु ) मातृभूत पृथिवी प्राणों को देती है ( पुनः देवी द्यौः, पुनः-अन्तरिक्षम् ) द्योतमान द्युलोकदीप्ति अर्थात् पितृभूत द्युलोक और अन्तरिक्ष प्राण को दे-देता है ( सोमः-नः पुनः-तन्वं ददातु ) चन्द्रमा या ओषधि शरीर को देवे-देता है-पुष्ट करता है ( पूषा पुनः पथ्याम् ) सर्वपोषक परमात्मा यथार्थ जीवन यात्रा को देता है-देवे ( यास्वस्तिः ) जो कि कल्याणकरी-मोक्षसाधिका है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—पुनर्जन्म में पृथिवीलोक, अन्तरिक्षलोक और द्युलोक प्राण को देते हैं। इन तीनों के द्वारा प्राणशक्ति की स्थापना होती है। चन्द्रमा तथा ओषधि से शरीर का पोषण होता है और परमात्मा चेतन आत्मा को शरीर में प्रविष्ट करके जीवन यात्रा में प्रेरित करता है ॥ ७ ॥

**शं रोदसी सुबन्धवे यह्वी ऋतस्य मातरा ।**
**भरतामप यद्रपो द्यौः पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥ ८ ॥**

शम् । रोदसी इति । सुऽबन्धवे । यह्वी इति । ऋतस्य । मातरा । भरताम । अप । यत् । रपः । द्यौः । पृथिवि । क्षमा । रपः । मो इति । सु । ते । किम् । चन । आममत् ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सुबन्धवे ) सुसन्तानाय ( यह्वी रोदसी शम् ) महत्त्वगुणवत्यौ द्यावापृथिव्यौ मातापितृभूते कल्याणकारिके भवताम् ( ऋतस्य मातरा ) यत उदकसम्बन्धस्य निर्मात्र्यौ स्तः ( यत्-रपः-अप भरताम् ) पापमज्ञानं वा दूरी कुरुताम् ( द्यौः पृथिवि ) आवां मातापितरौ ( क्षमा ) क्षमया सहनशक्त्या सरलस्वभाववत्तया ( रपः-मा-उ सु किञ्चन ते-आमयत् ) पालने शिक्षणे दोषो तुभ्यं भवेत् स किञ्चन त्वां पुत्रं न हिनस्तु, इति इति यत्नं विधास्यावः ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सुबन्धवे ) अच्छी सन्तान के लिए ( यह्वी रोदसी शम् ) महत्त्वगुण वाले माता पिता कल्याणकारी होवें ( ऋतस्य मातरा ) जो उदकसम्बन्ध अर्थात् रजोवीर्य को अपने शरीर में संयम से निर्माण करते हैं ( यत्-रपः-अप भरताम् ) जो अपने पाप और अज्ञान को दूर करते हैं-करते हों ( द्यौः पृथिवि ) हम पिता और माता ( क्षमा ) क्षमा से-सहनशक्ति से-सरलस्वभाववत्ता से ( रपः-किञ्चन ते ) पालन और शिक्षण में यदि कोई दोष तेरे लिये हो तो ( मा-उ-सु-आममत् ) वह तुझ पुत्र को हिंसित न करे, ऐसा यत्न करेंगे ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—उत्तम सन्तान की उत्पत्ति के लिए माता पिता अपने शरीर में संयम द्वारा रजवीर्य को सुरक्षित रखें पाप और अज्ञान से दूर रहें ज्ञान और सद्गुणों को धारण करें। फिर भी यदि कोई दोष अपने अन्दर हो तो ऐसा व्यवहार करें जिससे सन्तान पर उसका प्रभाव न पड़े ॥ ८ ॥

अव द्वके अव त्रिका दिवश्चरन्ति भेषजा ।
क्षमा चरिष्ण्वेककं भरतामप यद्रपो
द्यौः पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥ ९ ॥

अव । द्वके इति । अव । त्रिका । दिवः । चरन्ति । भेषजा । क्षमा । चरिष्णु । एककम् । भरताम् । अप । यत् । रपः । द्यौः । पृथिवि । क्षमा । रपः । मो इति । सु । ते । किम् । चन । आममत् ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( दिवः-द्वके ) आकाशात्-द्युलोकस्यान्तारिक्षलोकस्य च द्वे दोषनाशके रोगनाशके रश्मिजलात्मके भेषजे ( त्रिका भेषजा ) त्रिका त्रीणि भेषजानि दोषनाशकानि रश्मिजलवनस्पतिरूपाणि ( अव चरन्ति ) अवरं प्राप्नुवन्ति प्राप्तानि सन्ति ( क्षमा यत्-रपः ) क्षमया सरलभाववतया-असावधानतया जातं रपः-कृतं दोषम् ( एककं चरिष्णु ) एकमात्रम्-एकैकं वा प्रापणशीलं भेषजम् ( अप भरताम् ) अपगमयतु दूरं करोति ( द्यौः पृथिवि……) पूर्ववत् ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( दिवः-द्वके ) आकाश से-द्युलोक और अन्तरिक्ष लोक के दो दोषनाशक रोगनाशक रश्मि और जल दो भेषज ( त्रिका भेषजा ) तीन दोषनाशक रोगनाशक भेषज रश्मि जल और पृथिवी की खाने वाली ओषधियां ( अव चरन्ति ) यहाँ प्राप्त होती हैं। (क्षमा यत्-रपः) क्षमा से सरल स्वभाववत्ता से या असावधानी से हुए पाप या दोष को ( एककं चरिष्णु ) एकमात्र या एक-एक प्राप्त भेषज ( अप भरताम् ) दूर हटादे—दूर करता है ( द्यौः पृथिवी…… ) पूर्ववत् ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—मानव के रोगों या दोषों को दूर करने के लिए तीनों लोकों से भेषज प्राप्त होते हैं। द्युलोक से सूर्य रश्मियां, अन्तरिक्ष लोक से वृष्टि जल और पृथिवीलोक से खाद्य-भोज्य वनस्पतियां प्राप्त होती हैं। इनका उपयोग करके मनुष्य को स्वस्थ होना चाहिए तथा अपनी असावधानी से अपनी सन्तान को उक्त रोग या दोष से बचाये रखना चाहिए ॥ ९ ॥

समिन्द्रेरय गामनड्वाहं य आ वहदुशीनराण्या अनः ।
भरतामप यद्रपो द्यौः पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥ १० ॥

सम । इन्द्र । ईरय । गाम् । अनड्वाहम् । यः । आ । अवहत् । उशीनराण्याः । अनः । भरताम् । अप । यत् । रपः । द्यौः । पृथिवि । क्षमा । रपः । मो इति । सु । ते । किम् । चन । आममत् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र ) हे ऐश्वर्यवन् ! परमात्मन् ! सूर्य ! वा ( अनड्वाहं गाम्-सम्-ईरय ) अनत्-अनड् प्राणत्-शरीरं वहति यद्वा यः शरीररूपं शकटं वहति तं

  

प्राणं गमनशीलं सम्यक् प्रेरय ( यः-उशीनराण्याः-अनः-आवहत् ) यः खलु "उश्यते काम्यतेऽसौ-उशी वाञ्छा तत्कुशला नरा ते उशीनराः" [ उणादि० ४ । १ दयानन्दः ] तत्सम्बन्धिनी-उशीनराणी भोगसृष्टिः, तस्याः-अनः-शरीरशकटं यश्चालयति तं प्राणं प्रेरयतीति सम्बन्धः ( भरताम्-अप····) इति पूर्ववदेव ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—(इन्द्र) हे ऐश्वर्यवन् ! परमात्मन् ! या सूर्य ! (अनड्वाहं गाम्-सम्-ईरय) अनत्-अनड्-प्राणत्, प्राण लेते हुए शरीर को या शरीररूप शकट को जो वहन करता है—चलाता है उस गमन शील को सम्यक् प्रेरित कर ( यः-उशीनराण्याः-अनः-आवहत् ) जो कामना-वाञ्छा करने में कुशल हैं वे उशीनर, उशीनर सम्बन्धी भोग सृष्टि उसका जो शरीर रूप शकट है उसे चलाने वाला प्राण उसे चलाता है ( भरताम्-अप·······) इति पूर्ववदेव ॥ १० ॥

भावार्थ—परमात्मा सबके शरीरों को चलाने वाले प्राण को प्रेरित करता है। प्रत्येक प्राणी भोग सृष्टि की कामना करता हैं। यदि कोई प्राणी असावधानता से भोग सृष्टि में पड़ता है तो वह रोगी और दुःखी हो जाता है और अपनी सन्तान को भी दुःखी बनाता है। अतः सावधानी से भोग सृष्टि में विचरे ॥ १० ॥



# षष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—गौपायना:-बन्ध्वादयः । ६, एषां माताऽगस्तस्य स्वसा ।

देवता—१-४, ६ असमाती राजा । ५ इन्द्रः । ७-११ सुबन्धो-र्जीविताह्वानम् । १२ मरुतः ।

छन्दः—१-३ गायत्री । ४, ५ निचृद् गायत्री । ६ पादनिचृद-नुष्टुप् । ७, १०, १२ निचृदनुष्टुप् । ११, आर्च्यनुष्टुप् । ८-९ निचृत् पंक्तिः ॥

विषयः—अत्र सूक्ते राज्ञा परमात्मोपासितव्यः, योग्यसेनाध्यक्षस्य-मन्त्रिणां च नियुक्तिस्तेभ्योऽधिकारप्रदानं मनोदोष-निवारका विशेषतो चिकित्सका संरक्ष्या इति वर्णितम् ।

इस सूक्त में राजा को परमात्मा की उपासना करनी चाहिए और योग्य सेनाध्यक्ष मन्त्रियों की नियुक्ति; उन्हें अधिकार प्रदान करना, मनोदोषनिवारक चिकि-त्सकों को रखना आदि वर्णित है ॥

आ जनं त्वेषसंदृशं माहीनानामुपस्तुतम् ।
अगन्म बिभ्रतो नमः ॥ १ ॥

आ । जनम् । त्वेषऽसंदृशम् । माहीनानाम् । उपऽस्तुतम् । अगन्म । बिभ्रतः । नमः ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( माहीनानाम् ) महतां महानुभावानां मध्ये "माहिनः-महन्नाम" [ निघ० ३ । ३ ] ( त्वेषसन्दृशम् ) साक्षाज्ज्ञानिनम्—"न्यायप्रकाशं सम्पश्यति दर्शयति वा" [ ऋ० ६ । २२ । ९ । दयानन्दः ] ( उपस्तुतं जनम् ) प्रशस्तं जनम् ( नमः-बिभ्रतः-अगन्म ) वयमुपहारं धारयन्तो गच्छेम ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( माहीनानाम् ) महान् आत्माओं के मध्य में ( त्वेषसन्दृशम् ) साक्षात् ज्ञानी-( उपस्तुतं जनम् ) प्रशस्त जन को ( नमः-बिभ्रतः-अगन्म ) हम उपहार धारण करने के हेतु जायें ॥ १ ॥

भावार्थ—महात्माओं में जो साक्षात् परमात्मदर्शी तथा उत्तम गुण सम्पन्न है उसका सत्संग कुछ उपहार ले जाकर करना चाहिए ॥ १ ॥

**असमातिं नितोशनं त्वेषं निययिनं रथम् ।**
**भजेरथस्य सत्पतिम् ॥ २ ॥**

असमातिम् । निऽतोशनम् । त्वेषम् । निऽययिनम् । रथम् । भजेऽरथस्य । सत्ऽपतिम् ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( असमातिम् ) ज्ञानबलयोरसमानगतिकम्-अतुल्यं वा "असमातिः-अतुल्यः" [ ऋ० ६ । २६ । ६ दयानन्दः ] ( नितोशनम ) शत्रूणां हिंसकम "नितोशते बधकर्मा" [ निघ० २ । २६ ] ( त्वेषम् ) तेजस्विनम् ( नियमिनं रथम ) नियमेन गन्तारं रथवन्तम् "अकारो मत्वर्थीयश्छान्दसः" ( भजे रथस्य सत्पतिम ) भञ्जन्ति परस्परं यस्मिन् स संग्रामः स भजः घञर्थे कविधानम् तस्मिन् भजे रथो यस्य तस्य यथार्थरक्षकम्–अगन्म प्राप्नुयाम ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( असमातिम् ) ज्ञान और बल में असमानगति-किसी से भी समानता न रखने वाले-अतुल्य-( नितोशनम् ) शत्रुओं के हिंसक-( त्वेषम् ) तेजस्वी-( निययिनं रथम् ) नियम से जाने वाले रथवान् को ( भजे रथस्य सत्पतिम् ) संग्राम में जिसका रथ है ऐसे सच्चे रक्षक को प्राप्त होवें ॥ २ ॥

भावार्थ—गुण व बल में सबसे बढ़े चढ़े नेता, तेजस्वी, शत्रुहन्ता, सांग्रामिक रथ के संभालने वाले की शरण लेनी चाहिए उसको राजा बनाना चाहिए ॥ २ ॥

**यो जनान् महिषाँ इवातितस्थौ पवीरवान् ।**
**उतापवीरवान् युधा ॥ ३ ॥**

यः । जनान् । महिषान्ऽइव । अतिऽतस्थौ । पवीरवान् । उत । अपवीरवान् । युधा ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यः ) य इन्द्र ऐश्वर्यवान् शासकः ( पवीरवान् ) आयुधवान् "पविः शल्यो भवति, तद्वत् पवीरमायुधं तद्वानिन्द्रः पवीरवान्" [ निरु० १२ । ३०] [ महिषान्-इव जनान् ] महतो योद्धृन् जनान् 'इवोऽत्रानर्थकः' "इवोऽपि दृश्यते" [ निरु० १ । ११ ] यद्वा महिषः पशून् यथा सिंहः 'लुप्तोपमावाचकालङ्कारः' तथा योद्धृन् जनान् ( युधा-अतितस्थौ ) योधनेन युद्धेन–अतिक्रम्य तिरस्कृत्य तिष्ठति स्वाधीनी करोति ( उत-अपवीरवान् ) अपित्वनायुधवान् सन्नपि स्वाधीनी करोति ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( यः ) जो इन्द्र ऐश्वर्यवान् शासक ( पवीरवान् ) शस्त्रास्त्रवाला (महिषान्

-इव जनान् ) महान् योद्धा जनों को अथवा जैसे भैंसों को सिंह ऐसे ही योद्धाजनों को ( युधा -अतितस्थौ ) युद्ध से-युद्ध करके तिरस्कृत करता है-स्वाधीन करता है ( उत-अपवीरवान् ) अपितु विना शस्त्रास्त्र वाला रहता हुआ भी स्वाधीन करता है ॥ ३ ॥

भावार्थ—राजा या शासक ऐसा होना चाहिए जो शत्रुओं को संग्राम में शस्त्रास्त्रों द्वारा परास्त करके स्वाधीन करे। अथवा विना शस्त्रास्त्र के भी शारीरिक बल द्वारा जैसे सिंह भैंसों को पछाड़ता है ऐसे शत्रुओं को पछाड़े ॥ ३ ॥

यस्येक्ष्वाकुरुप व्रते रेवान्मराय्येधते ।
दिवीव पञ्च कृष्टयः ॥ ४ ॥

यस्य । इक्ष्वाकुः । उप । व्रते । रेवान् । मरायी । एधते । दिविऽइव । पञ्च । कृष्टयः ॥ ४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यस्य व्रते ) यस्य शासकस्य शासनकर्मणि ( इक्ष्वाकुः ) इक्षुरिव वदति यः स मधुरोपदेष्टा शिक्षामन्त्री तथा ( रेवान् ) धनवान् अर्थमन्त्री च ( मरायी ) शत्रूणां मारयिता रक्षामन्त्री ( उप-एधते ) समृद्धो भवति तस्य ( पञ्च कृष्टयः ) पञ्चप्रजाजनाः 'कृष्टयः-मनुष्यनाम'' [ निघ० २ । ३ ] ( दिवि-इव ) सूर्ये, सूर्याश्रये यथा रश्मयः प्रकाशमयः सबलाश्च भवन्ति 'अत्र लुप्तोपमानवाचकालङ्कारः तथा शासकाश्रये कृष्टयः-प्रजाजनाः, ज्ञानिनश्च सबला भवन्ति ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( यस्य व्रते ) जिस शासक के शासन कर्म में ( इक्ष्वाकुः ) मीठे रस भरे गन्ने की भांति बोलने वाला मधुर उपदेष्टा शिक्षा मन्त्री ( रेवान् ) प्रशस्त धन वाला अर्थमन्त्री ( मरायी ) शत्रुओं को मारने वाला सेनाध्यक्ष-रक्षामन्त्री ( उप-एधते ) समृद्ध होता है, उसके ( पञ्च कृष्टयः ) पांच प्रकार के-ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद, प्रजाजन ( दिवि-इव ) जैसे सूर्य के आश्रय में रश्मियां-किरणें प्रकाशमय और सबल होती हैं ऐसे ही शासक के आश्रय में प्रजाजन और ज्ञानी लोग सबल हो जाते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ—जिस राजा के शासन में मधुरोपदेष्टा शिक्षामन्त्री, प्रशस्त धनवान् अर्थमन्त्री और शत्रुओं को मारने वाला सेनाध्यक्ष समृद्धि पाते हैं उसकी पांचों-ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद प्रजायें और ज्ञानीजन, जैसे सूर्य के आश्रय में रश्मियां प्रकाशवाली और सबल होती हैं ऐसे सबल होते हैं ॥ ४ ॥

इन्द्र क्षत्रासमातिषु रथप्रोष्ठेषु धारय ।
दिवीव सूर्यं दृशे ॥ ५ ॥

इन्द्र । क्षत्रा । असमातिषु । रथऽप्रोष्ठेषु । धारय । दिविऽइव । सूर्यम् । दृशे ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र ) हे शासक ! ( रथप्रोष्ठेषु असमातिषु ) रथयानस्य चालने प्रोष्ठाः-प्रौढाः, ये ते रथप्रोष्ठाः "प्रोष्ठे प्रौढे" [ ऋ० ७ । ५५ । ८ दयानन्दः ] 'आदराथ बहुवचनम्' रथचालनप्रोढे-असुमातौ-असमानगतिप्रवृत्तिके-अधिकारिणि ( क्षत्रा धारय ) बलानि स्थापय ( दिवि-इव सूर्यं दृशे ) यथा ह्याकाशे सूर्यं जगद्द्रष्टुं परमात्मा धारयति ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्र ) हे शासक ! ( रथ प्रोष्ठेषु-असमातिषु ) रथप्रोष्ठ-रथ के संचालन में प्रोष्ठ-प्रौढ-कुशल, असमान गति प्रवृत्ति वाले अधिकारी में ( क्षत्रा धारय ) बलों को सर्मपित कर ( दिवि-इव सूर्यं दृशे ) जैसे आकाश में सूर्य को-जगत् को प्रकाशित करने के लिए परमात्मा धारण करता है ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—महारथी युद्ध कुशल के अधीन अपने विविध सैन्य बलों को सर्मपित करे-सौंपे जैसे परमात्मा ने आकाश के अन्दर सब जगत् को प्रकाशित करने के लिए धारण कर रखा है ॥५॥

**अगस्त्यस्य नद्भ्यः सप्ती युनक्षि रोहिता ।**
**पणीन्न्यक्रमीरभि विश्वान्राजन्नराधसः ॥ ६ ॥**

अगस्त्यस्य । नत्ऽभ्यः । सप्ती इति । युनक्षि रोहिता । पणीन् । नि । अक्रमीः । अभि । विश्वान् । राजन् । अराधसः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( राजन् ) हे राजन् ! ( अगस्त्यस्य नद्भ्यः ) त्यक्तपापस्य प्रशंसकेभ्यः ( रोहिता सप्ती युनक्षि ) शुभ्रौ रोहणकर्त्तारौ प्रगतिशीलौ सभासेनेशौ योजय ( पणीन् न्यक्रमीः ) व्यापारिणः स्वाधीनी कुरु ( विश्वान्-अराधसः-अभि ) सर्वान् उद्दण्डान्-अभिभव ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( राजन् ) हे राजन् ! ( अगस्त्यस्य नद्भ्यः ) पाप को त्याग दिया है जिसने ऐसे निष्पाप के प्रशंसकों के लिए ( रोहिता सप्ती युनक्षि ) शुभ्र रोहण करने वाले सभेश और सेनेश को युक्त कर ( पणीन् न्यक्रमीः ) व्यापारियों को स्वाधीन कर और उनको अपने व्यापार में प्रेरित कर ( विश्वान्-अराधसः-अभि ) सब उद्दण्डों को दबा-तिरस्कृत कर ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—राजा को चाहिए कि निष्पाप-पाप सम्पर्क से रहित, परमात्मा की स्तुति प्रार्थना उपासना करने वाले ऋषि-मुनियों के लिए विशेष न्यायव्यवस्था और रक्षा प्रबन्धार्थ सभेश और सेनेश को नियुक्त करे । तथा व्यापारियों के लिए व्यापारार्थ प्रेरणा दे और राष्ट्र में जो उद्दण्ड हों उन पर पूरा नियन्त्रण रखे ॥ ६ ॥

**अयं मातायं पितायं जीवातुरागमत् ।**
**इदं तव प्रसर्पणं सुबन्धवेहि निरिहि ॥ ७ ॥**

अयम् । माता । अयम् । पिता । अयम् । जीवातुः । आ अगमत् । इदम् । तव । प्रऽसर्पणम् । सुबन्धो इति सुबन्धो । आ । इहि । निः । इहि ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सुबन्धो ) हे सुखेबन्धयितः कुमार ! ( अयं माता-अयं पिता अयं जीवातुः-आगमत् ) अयं चिकित्सकस्तत्र रुग्णस्य माता–मातृवत्स्नेहकर्त्ताऽयं पिता–पितृवद्रक्षक-अयं जीवयिता खल्वागच्छति ( इदं तव प्रसर्पणम् ) इदं शरीरं तु तव प्रकृष्टरूपेण सपण प्राप्तव्यस्थानमस्ति ( एहि ) आगच्छ ( निरिहि ) निश्चितरूपेण प्रापय ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( सुबन्धो ) हे सुख में बान्धने वाले कुमार ! ( अयं माता-अयं पिता ) ये चिकित्सक तुझ रोगी की माता-माता के समान स्नेह करने वाला, यह पिता-पिता के समान पालन करने वाला-रक्षण देने वाला ( अयं जीवातुः-आगमत् ) यह जीवन देने वाला आया है-आता है ( इदं तव प्रसर्पणम् ) यह शरीर तो तेरा प्रकृष्ट रूप से प्राप्त होने योग्य स्थान है ( एहि ) आ ( निरिहि ) निश्चित रूप से प्राप्त हो ॥ ७ ॥

भावार्थ—बालक या कुमार स्नेह में बांधने वाला होता है वह विशेष स्नेहपात्र-दयापात्र होता है। जब वह रोगी हो जाये तो कोई भी चिकित्सक माता के समान स्नेह करता हुआ या पिता के समान पालन करता हुआ उसके जीवन के लिए चिकित्सा करे और आश्वासन दे कि तू इसी शरीर में स्वस्थ और दीर्घजीवी हो जायेगा ॥ ७ ॥

**यथा युगं वरत्रया नह्यन्ति धरुणाय कम् ।**
**एवा दाधार ते मनो जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥ ८ ॥**

यथा । युगम् । वरत्रया । नह्यन्ति । धरुणाय । कम् । एव । दाधार । ते । मनः । जीवातवे । न मृत्यवे । अथो इति । अरिष्टऽतातये ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यथा वरत्रया युगं धरुणाय नह्यन्ति कम् ) यथा हि चर्मरज्ज्वा वृषभादिकं धारकदण्डाय प्रतिष्ठारूपाय "प्रतिष्ठा वै धरुणम्" [ श० ७।४।२।५ ] बध्नन्ति ( एव ) एवम् ( ते मनः-जीवातवे दाधार ) तव मनः–मनोभावं चिकित्सको जीवनाय धारयति ( न मृत्यवे ) न तु मृत्यवे ( अथ-उ-अरिष्टतातये ) अथापि कल्याणाय "शिवशमरिष्टस्य करे" [ अष्टा० ४।४।१४३ ] तातिल् प्रत्ययः ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( यथा वरत्रया युगम् ) जैसे चमड़े की रस्सी-फीते से वृषभ आदि को ( धरुणाय नह्यन्ति कम् ) धारकदण्ड-गाड़ी के प्रतिष्ठा भाग-जूवे के लिए सुख से बांधते हैं ( एव ) इसी प्रकार ( ते मनः-जीवातवे दाधार ) हे कुमार, तेरे मन को-मनोभाव-सङ्कल्प को जीवन के

लिए चिकित्सक जोड़ता हूँ-बांधता है ( न मृत्यवे ) मृत्यु के लिए नहीं ( अथ-उ-अरिष्टतातये ) अपितु रोगरहित होने के लिए-स्वस्थ होने के लिए ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—रोगी कुमार को चिकित्सक ऐसे धैर्य बंधाये और ऐसा उपचार करे जैसे चर्म-रस्सी से बैल को जूवे में जोड़ा जाता है ऐसे उसके मन को रोग के चिन्तन से हटाकर आश्वासन और मनोरञ्जन के द्वारा स्वस्थता की ओर लगा दिया जाये ॥ ८ ॥

**यथेयं पृथिवी मही दाधारेमान्वनस्पतीन् ।**
**एवा दाधार ते मनो जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥ ९ ॥**

यथा । इयम् । पृथिवी । मही । दाधार । इमान् । वनस्पतीन् । एव । दाधार । ते । मनः । जीवातवे । न । मृत्यवे । अथो इति । अरिष्टऽतातये ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यथा-इयं मही पृथिवी इमान् वनस्पतीन् दाधार ) यथा हीयं महती पृथिवी वनस्पतीन् वृक्षादीन् धारयति ( एवा दाधार ते···) अग्रे पूर्ववत् ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यथा-इयं मही पृथिवी-इमान् वनस्पतीन् दाधार ) जैसे यह महती पृथिवी इन वृक्षादि वनस्पतियों को धारण करती है ( एवा दाधार ते.... ) आगे पूर्ववत् ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—यह महत्त्वपूर्ण-महती पृथिवी ओषधि वनस्पतियों को जैसे संभालती है ऐसे ही चिकित्सक को भी रोगी के मन को शरीर में दृढ़ रूप से धैर्य देकर स्थिर करना चाहिए तथा ओषधियों से उसके मन को शान्त करना चाहिए। उसके जीवित रहने का यत्न करना चाहिए ॥ ९ ॥

**यमादहं वैवस्वतात्सुबन्धोर्मन आभरम् ।**
**जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥ १० ॥**

यमात् । अहम् । वैवस्वतात् । सुऽबन्धोः । मनः । आ । अभरम् । जीवातवे । न । मृत्यवे । अथो इति । अरिष्टऽतातये ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अहं वैवस्वतात्-यमात् ) अहं चिकित्सकः सूर्यत उत्पन्नात् मारकान् कालान् ( सुबन्धोः-मनः-जीवातवे-आभरम् ) सुष्ठु बन्धयितुः सुकुमारस्य मनः-जीवनाय-आनयामि ( न मृत्यवे ) न तु मृत्यवे कारणं भविष्यति ( अथ-उ ) अथापि ( अरिष्टतातये ) कल्याणाय ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अहं वैवस्वतात्-यमात् ) मैं चिकित्सक सूर्य के पुत्र मारक काल से ( सुबन्धोः-मनः-जीवातवे-आभरम् ) सुष्ठु बांधने वाले कुमार के मन को जीने के लिए ले आया हूँ ( न मृत्यवे ) मृत्यु के लिए नहीं अर्थात् मृत्यु के कारण को दूर कर दिया है ( अथ-उ ) और ( अरिष्टतातये ) कल्याण के लिए ॥ १० ॥

**भावार्थ**—योग्य चिकित्सक को चाहिए कि सुकुमार बालक के मन से मृत्यु के भय को दूर करे और उसे आश्वासन दे कि मैंने मृत्यु के कारण को दूर कर दिया है और तुझे जीवन धारण करने के लिए समर्थ बना दिया है ॥ १० ॥

**न्य१ग्वातोऽव वाति न्यक्तपति सूर्यः ।**
**नीचीनमघ्न्या दुहे न्यग्भवतु ते रपः ॥ ११ ॥**

न्यक् । वातः । अव । वाति । न्यक् । तपति । सूर्यः । नीचीनम् । अघ्न्या । दुहे । न्यक् । भवतु । ते । रपः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वातः-न्यक्-अववाति ) वायुर्नीचैः पृथिव्यामधो वहति ( सूर्यः-न्यक् तपति ) सूर्यो नीचैः पृथिवीं तपति तापं प्रयच्छति ( अघ्न्या नीचीनं दुहे ) गौर्नीचैर्भूत्वा दुग्धं स्रवति ( ते रपः-न्यक्-भवतु ) हे कुमार ! तव मानसरोगो नीचैः शरीराद् बहिः निः सरतु ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वातः-न्यक्-अववाति ) वायु पृथिवी पर नीचे बहता है ( सूर्यः-न्यक् तपति ) सूर्य नीचे पृथिवी पर ताप देता है ( अघ्न्या नीचीनं दुहे ) गौ नीचे स्तन भाग से दूध स्रवित करती है ( ते रपः-न्यक्-भवतु ) हे कुमार ! तेरा मानसरोग नीचे अर्थात् शरीर से बाहर निकल जाये—निकल जाता है ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—योग्य चिकित्सक मानसिक रोग के रोगी कुमार को आश्वासन दे कि जैसे ऊपर से वायु पृथिवी पर नीचे बहता है और जैसे सूर्य का ताप ऊपर से नीचे पृथिवी पर आता है तथा जैसे गौ का दूध स्तनों द्वारा नीचे आता है या बाहर आता है ऐसे ही तेरा मन का रोग तेरे से निकलकर बाहर हो गया ॥ ११ ॥

**अयं मे हस्तो भगवानयं मे भगवत्तरः ।**
**अयं मे विश्वभेषजोऽयं शिवाभिमर्शनः ॥ १२ ॥**

अयम् । मे । हस्तः । भगऽवान् । अयम् । मे । भगवत्ऽतरः । अयम् । मे । विश्वऽभेषजः । अयम् । शिवऽअभिमर्शनः ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( मे-अयं हस्तः-भगवान् ) चिकित्सकस्य ममायमेको हस्तः सुखैश्वर्यवान् सुखैश्वर्यदाता ( मे-अयं भगवत्तरः ) चिकित्सकस्य ममापरो हस्तोऽतिशयेन सुखैश्वर्यकरः ( मे-अयं विश्वभेषजः ) चिकित्सकस्य ममैष हस्तो सर्वरोगस्योषधं रोगचिकित्सन साधनमस्ति ( अयं शिवाभिमर्शनः ) अयमपरो हस्तः कल्याणस्पर्शनः कल्याणमभि-प्रेरयति ॥ १२ ॥

  

**भाषान्वयार्थ**—( मे-अयं हस्तः भगवान् ) मुझ चिकित्सक का यह एक हाथ सुखैश्वर्यवाला सुखैश्वर्य का दाता है ( मे-अयं भगवत्तरः ) मेरा यह दूसरा दक्षिण हाथ और अधिक सुखैश्वर्य देने वाला है ( मे-अयं विश्वभेषजः ) मेरा यह हाथ सब रोगों का औषध रूप है ( अयं शिवाभिमर्शनः ) यह मेरा दूसरा दक्षिण हाथ कल्याण का स्पर्श वाला है-कल्याण को प्रवाहित करने वाला है ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—चिकित्सक बालक को अपने हाथों से स्पर्श करता हुआ आश्वासन दे कि तुझे स्वस्थ करना मेरे दायें बायें हाथों का खेल है, तू घबरा नहीं। मेरे हाथों में तुझे स्वस्थ करने का औषध है और शान्ति देने की शक्ति भी है ॥ १२ ॥



# एकषष्ठितमं सूक्तम्

ऋषिः—मानवो नाभानेदिष्ठः ।

देवता—विश्वेदेवाः ।

छन्दः—१, ८-१०, १५, १६, १८, १९, २१ निचृत् त्रिष्टुप् । २, ७, ११, १२, २० विराट् त्रिष्टुप् । ३, २६ आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ४, १४, १७, २२, २३, २५ पाद निचृत् त्रिष्टुप् । ५, ६, १३ त्रिष्टुप् । २४, २७ आर्ची भुरिक् त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अत्र सूक्ते स्नातकस्य स्वागतं तन्मातापितृवृद्धैः कर्त्तव्यम्, तस्य ऋत्विग्भिर्विवाहः, पत्न्या अत्यागोऽताडनं च पुनर्वानप्रस्थचर्या, तत्र 'ओ३म्' नाम्नो जपः, जन्मजन्मान्तरे गमनम्, आदि ब्रह्मचारिणो मोक्षः, इत्येवमादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में माता पिता वृद्धों द्वारा स्नातक का स्वागत, ऋत्विजों द्वारा विवाह, पत्नी का अत्याग, अताडन, पुनः वानप्रस्थ होना, वहाँ 'ओ३म्' का जाप करना, जन्म-जन्मान्तर में गमन, आदित्य ब्रह्मचारी का मोक्ष होना, इत्यादि विषय हैं ॥

इदमित्था रौद्रं गूर्तवचा ब्रह्म क्रत्वा शच्यामन्तराजौ ।
क्राणा यदस्य पितरा मंहनेष्ठाः पर्षत्पक्थे अहन्ना सप्त होतॄन् ॥ १ ॥

इदम् । इत्था । रौद्रम् । गूर्तऽवचाः । ब्रह्म । क्रत्वा । शच्याम् । अन्तः । आजौ । क्राणा । यत् । अस्य । पितरा । मंहनेऽस्थाः । पर्षत् । पक्थे । अहन् । आ । सप्त । होतॄन् ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( गूर्तवचाः ) मूर्तानि-उद्यमकृतानि वचांसि यस्य तथाभूत-

स्तेजस्वी वक्ता स्नातकः ( इदम्-इत्था ) इदं सत्यम् "इत्था सत्यनाम" [ निघ० ३ । १० ] ( रौद्रं ब्रह्म ) रुद्रः परमेश्वरः "रुद्रः परमेश्वरः" [ ऋ० १ । १४३ । ३ दयानन्दः ] तस्येदमिति परमेश्वरोक्तं वेदज्ञानम् ( क्रत्वा ) अध्ययनकर्मणा "क्रतुः कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] ( आजौ शच्याम्-अन्तः ) प्रगतिशीलायां प्रज्ञायाम् "शची प्रज्ञानाम" [ निघ० ३ । ६ ] अन्तर्धाय यो जातः स्नातकः ( यत् ) यतः ( अस्य ऋाणा पितरा ) अस्य कुर्वाणौ-योग्यं कुर्वाणौ उत्पादयन्तौ वा मातापितरौ ( मंहनेष्ठाः ) मंहनीये प्रशंसनीये पदे ये तिष्ठन्ति ते खलूपाध्यायाः-वृद्धजना वा ( पर्षत् ) पर्षदि सम्मेलने ( पक्थे-अहन् ) पक्वविद्यावसरे पूर्णविद्यावति दिवसे, ते सर्वे ( सप्तहोतॄन्-आ ) अस्य पञ्चज्ञानेन्द्रियाणि वाङ् मनश्च "सप्त प्राणाः सप्त होतारः" [ ऋ० ३ । २० । १४ दयानन्दः ] "इन्द्रियं वै सप्तहोता" [ तै० १ । २ । ८ । २ ] आशंसन्ति-आकुर्वते प्रतियतन्ते तर्पयन्ति वा ॥ १ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( गूर्तवचाः ) उद्यमपूर्ण वचन जिसके हैं ऐसा तेजस्वी वक्ता स्नातक ( इदम्-इत्था ) इस सत्य ( रौद्रं ब्रह्म ) रुद्र-परमात्मा उसके उपदिष्ट वेद ज्ञान को ( क्रत्वा ) अध्ययन कर्म से ( आजौ-शच्याम्-अन्तः ) प्रगतिशील प्रज्ञा में अन्दर धारण करके स्नातक बन गया है ( यत् ) यतः ( अस्य ऋाणा पितरा ) इसके उत्पन्न करने वाले तथा योग्य बनाने वाले माता पिता ( मंहनेष्ठाः ) मंहनीय-प्रशंसनीय पद पर स्थित उपाध्याय अथवा वृद्धजन ( पर्षत् ) सभा सम्मेलन में ( पक्थे-अहन् ) पक्वविद्या वाले-पूर्णविद्या प्राप्त होने के अवसर-दिवस में, वे सब ( सप्तहोतॄन्-आ ) इसकी पांच ज्ञानेन्द्रियां वाणी और मन-सातों को आशंसित करते हैं-संस्कृत करते हैं या तृप्त करते हैं ॥ १ ॥

**भावार्थ**—जो वेदज्ञान का अध्ययन करके उद्यमशील तेजस्वी स्नातक बन जाये उस अवसर पर उसके उपाध्याय माता पिता तथा वृद्धजन अपने व्यावहारिक अनुभवों से उसके मन ज्ञानेन्द्रिय वाणी को संस्कृत करें, उसके व्यवहारों का ज्ञान प्रदान करें ॥ १ ॥

**स इद्दानाय दभ्याय वन्वञ्च्यवानः सूदैरमिमीत वेदिम् ।**
**तूर्वयाणो गूर्तवचस्तमः क्षोदो न रेत इत ऊति सिञ्चत् ॥ २ ॥**

सः । इत् । दानाय । दभ्याय । वन्वन् । च्यवानः । सूदैः । अमिमीत । वेदिम् । तूर्वयाणः । गूर्तवचःऽतमः । क्षोदः । न । रेतः । इतःऽऊति । सिञ्चत् ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः ) विद्यास्नातकः ( इत् ) अवश्यम् ( च्यवानः ) च्यावयिता पापानाम् ( दानाय ) अन्येभ्यो विद्यादानाय ( दभ्याय ) दोषदम्भनाय ( वन्वन् ) स्वयंवरं वधूं वा सम्भजमानः ( सूदैः-वेदिम्-अमिमीत ) सुवृक्तिभिर्ज्ञानामृत-क्षारयद्भिः-ऋत्विग्भिः सह विवाहवेदिं सज्जीकरोति ( तूर्वयाणः ) पापनाशनाशनाय यानं गमनं यस्य तथाभूतः सः ( गूर्तवचस्तमः ) अतिशयेन तेजस्वी वक्ता ( क्षोदः-न रेतः ) जलसमानं स्वकीयं वीर्यम् ( इतः-ऊति ) इतो विधानतः स्ववंशरक्षणवर्धनाय ( सिञ्चत् ) पत्न्यां सिञ्चति ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः ) वह विद्यास्नातक ( इत् ) अवश्य ( च्यवानः ) पापों का नष्ट करने वाला ( दानाय ) अन्यों को विद्या दान देने के लिए ( दभ्याय ) दोषनाशन के लिए (वन्वन्) स्वयंवर के लिए या वधू को स्वीकार करने के लिए ( सूदैः-वेदिम्-अमिमीत ) ज्ञानामृत बरसाने वाले ऋत्विजों के सहयोग से विवाह वेदी को तैयार करता है ( तूर्वयाणः ) पापनष्ट करने के लिए गमन जिसका है वह ऐसा ( गूर्तवचस्तमः ) अत्यन्त तेजस्वी वक्ता ( क्षोदः-न रेतः ) जल समान अपने वीर्य को ( इतः-ऊति ) इस विधान से स्ववंश रक्षण और वर्धन के लिए ( सिञ्चत् ) पत्नी में सींचता है ॥ २ ॥

**भावार्थ**—गृहस्थ में जाने वाला विद्यास्नातक अपने गुणकर्मानुसार वधू का स्मरण करे। ऊंचे ज्ञानामृत तथा वेदामृत बरसाने वाले ऋत्विजों के सहयोग से वेदी तैयार कर विधान पूर्वक विवाह करे अपने वंश की वृद्धि के लिए। साथ-साथ अपनी विद्या का लाभ देता रहे ऋषि-ऋण चुकाने के लिए ॥ २ ॥

**मनो न येषु हवनेषु तिग्मं विपः शच्या वनुथो द्रवन्ता ।**
**आ यः शर्याभिस्तुविनृम्णो अस्याश्रीणीतादिशं गभस्तौ ॥ ३ ॥**

मनः । न । येषु । हवनेषु । तिग्मम् । विपः । शच्या । वनुथः । द्रवन्ता । आ । यः । शर्याभिः । तुविऽनृम्णः । अस्य । अश्रीणीत । आऽदिशम् । गभस्तौ ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( येषु हवनेषु ) येषु खल्वामन्त्रणेषु "हवनश्रुतः-ह्वानश्रुतः" [ निरु० ६ । २० ] विद्याग्रहणेषु वा ( मनः- न तिग्मम् ) मन इव तीव्रगतिकम् "तिग्म तीव्रम्" [ ऋ० १ । १३० । ४ दयानन्दः ] ( विपः ) विपम् "सुपां सु····" [ अष्टा० ७ । १ । ३६ ] 'इति सुप्रत्ययः' मेधाविनमधीतविद्यंस्नातकम् ( द्रवन्तां शच्या वनुथः ) प्राप्नुवन्तौ मातापितरौ स्त्रीपुरुषौ वाचा वाक्सत्कारेण "शची वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] सम्भजतः स्निह्यतः 'पुरुषव्यत्ययः' (यः ) यस्नातकः ( तुविनृम्णः ) बहुविद्याधनोऽस्ति ( अस्य शर्याभिः ) स्नेहमयीभिरङ्गुलिभिः "शर्या अङ्गुलिनाम" [ निघ० २ । ५ ] ( आदिशं गभस्तौ-आश्रीणीत ) आदेशनं वचनं पाणौ हस्ते गृहीत्वेव "पाणी वै गभस्ती" [ श० ४ । १ । १ । २ ] सर्वो जनः समन्तात् पोषयेत् ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( येषु हवनेषु ) जिन आमन्त्रणों में या विद्या ग्रहणप्रसङ्गों में ( मनः-न तिग्मम् ) मन के समान तीव्र गति वाले ( विपः ) मेधावी शिक्षित स्नातक को ( द्रवन्तां शच्या वनुथः ) प्राप्त करते हुए माता पिता या स्त्री पुरुष वर्ग वाणी द्वारा सत्कार करते हैं-स्नेह करते हैं ( यः ) जो स्नातक ( तुविनृम्णः ) बहुत विद्याधन वाला है ( अस्य शर्याभिः ) इसकी स्नेहमयी अंगुलियों के द्वारा ( आदिशं गभस्तौ-आश्रीणीत ) आदेश वचन को हाथ में ग्रहण करते हुए जैसे सब जन भलीभांति पोषण करें-अनुमोदन करें ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—स्नातक जब माता पिता या स्त्री पुरुषों में विद्याप्राप्ति के अनन्तर उपस्थित हो

तो उसका स्नेह से स्वागत करें और उसके विद्यावचनों को हाथ में जैसे ग्रहण करने के समान ग्रहण करें और उसे अपना अनुमोदन प्रदान करें ॥ ३ ॥

कृष्णा यद्गोष्वरुणीषु सीदद्दिवो नपाताश्विना हुवे वाम् ।
वीतं मे यज्ञमा गतं मे अन्नं ववन्वांसा नेषमस्मृतध्रू ॥ ४ ॥

कृष्णा । यत् । गोषु । अरुणीषु । सीदत् । दिवः । नपाता । अश्विना । हुवे । वाम् । वीतम् । मे । यज्ञम् । आ । गतम् । मे । अन्नम् । ववन्वांसा । न । इषम् । अस्मृतध्रू इत्यस्मृतऽध्रू ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( दिवः-नपाता-अश्विना ) ज्ञानप्रकाशकस्य न पातयितारौ सुशिक्षितौ स्त्रीपुरुषौ ! ( यत् ) यतो यदा वा ( अरुणीषु गोषु ) मदीयेषु शुभ्रज्ञानरश्मिषु ( कृष्णा सीदत् ) रात्रिरिवाज्ञानधारा सीदेत् तदा ( अस्मृतध्रू वां हुवे ) ज्ञानस्मरणं स्मृतिपथगतं पुनर्धारणं कारयितारौ युवामहमाह्वयामि "धृ धारणे" [ भ्वादिः ] ततः कुः प्रत्ययः, औणादिकः' ( मे यज्ञम्-आगतम् ) मम गृहस्थयज्ञमागच्छतम् ( मे-अन्नं वीतम् ) मम अन्नम् मया समर्पितं भोजनं भक्षयतम् ( इषं ववन्वांसा-न ) मनोवाञ्छां भृशं सेवमानौ न-सम्प्रति पुनः स्मारयथः ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( दिवः-नपाता-अश्विना ) ज्ञानप्रकाशक के न गिराने वाले सुशिक्षित स्त्रीपुरुषो ! ( यत् ) जिससे अथवा जब ( अरुणीषु गोषु ) मेरी शुभ्रज्ञानरश्मियों में ( कृष्णा सीदत् ) रात्रि के समान अज्ञान धारा बैठ जाये-आ जाये, तब ( अस्मृतध्रू वां हुवे ) ज्ञान का स्मरण-स्मृतिपथ प्राप्त पुनः धारण कराने वालों-तुम दोनों को मैं आह्वान करता हूँ ( मे यज्ञम् आगतम् ) मेरे गृहस्थ यज्ञ को प्राप्त होओ ( मे-अन्नं वीतम्-वीतम् ) मेरे अन्न को-मेरे द्वारा समर्पित भोजन को खाओ ( इषं ववन्वांसा-न ) मनोवाञ्छा को भली भांति पूरा करते हुए सम्प्रति फिर स्मरण कराते हो ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—स्नातक विद्या को अध्ययन करके ज्ञान का प्रकाश करने वाला होता है। उसे अपने से बड़े सुशिक्षित स्त्री पुरुषों को सम्बोधित करके कहना चाहिए कि मेरे ज्ञान प्रकाश के कार्य में कोई अज्ञान की धारा आ जाये तो मुझे सावधान करें-चेतावे और कभी-कभी उन्हें अपने घर बुलाकर भोजन करावें ॥ ४ ॥

प्रथिष्ट यस्य वीरकर्ममिष्णदनुष्ठितं नु नर्यो अपौहत् ।
पुनस्तदा वृहति यत्कनाया दुहितुरा अनुभृतमनर्वा ॥ ५ ॥

प्रथिष्ट । यस्य । वीरऽकर्मम् । इष्णत् । अनुऽस्थितम् । नु । नर्यः । अप । औहत् । पुनरिति । तत् । आ । वृहति । यत् । कनायाः । दुहितुः । आः । अनुऽभृतम् । अनर्वा ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यस्य वीरकर्मम्-प्रथिष्ट ) यस्य गृहस्थस्य पुत्रकर्म पुत्रार्थकर्म वीर्यसेचनम् "पुत्रो वै वीरः" [ श० ३ । ३ । १ । १२ ] प्रथितं प्रथते वा ( इष्णात्-अनुष्ठितम् ) पुत्ररूपेण प्राप्तम् "इष्णन् प्राप्नुवन्" [ ऋ० ४ । १७ । ३ दयानन्दः ] सेवितं सेवायां सफलीभूतं युवानम् ( पुनः-तत्-आवृहति ) पुनस्तं स समन्तादुद्यच्छति पुत्रोत्पादनेन ( नु नर्यः-अपौहत् ) नरेभ्यो हितो हितकरः सन् सर्वकार्यभारं त्यजेत् ( यत् ) यतः ( कनायाः-दुहितुः-अनुभृतम्-आस् ) कान्तायाः सन्तानदोहनयोग्यायाः पत्न्याः-आनुकूल्येन धारितमासीत् ( अनर्वा ) स्वस्मिन् समर्थोऽनन्याश्रमी जातः ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( यस्य वीर कर्मम्-प्रथिष्ट ) जिस गृहस्थ का पुत्रकर्म-पुत्रोत्पादनार्थ कर्म वीर्यसेचन प्रथित-पुष्ट होता है ( इष्णत्-अनुष्ठितम् ) पुत्ररूप से प्राप्त सफलीभूत को ( पुनः-तत् आवृहति ) फिर उसको वह भलीभांति उत्साहित करता है पुत्रोत्पादन द्वारा ( नु नर्यः-अपौहत् ) नरों का अवश्य हितकर होता हुआ सब कार्यभार को त्याग दे ( यत् ) जिससे कि ( कनायाः दुहितुः-अनुभृतम्-आस् ) सन्तान दोहन योग्य-उत्पादन योग्य कान्ता की अनुकूलता में धारण किया है ( अनर्वा ) अपने में समर्थ स्वाश्रय वाला हो जाता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—गृहस्थ का लक्ष्य सन्तान उत्पादन करना है तदर्थ वीर्य सेचन करने पर कमनीय सन्तान को दोहने वाली पत्नी में वह पुष्ट होकर सन्तान के रूप में उत्पन्न हो जाता है और वह युवा बन जाता है । तब पिता उसे पुत्र परम्परा चलाने के लिए उत्साहित करता है । जब वह पुत्र पुत्रवान् बन जाता है तो फिर उसका पिता गृहस्थ को त्याग दे अन्य मनुष्यों के हितकार्य करने के लिए ॥ ५ ॥

मध्या यत्कर्त्वमभवदभीके कामं कृण्वाने पितरि युवत्याम् ।
मनानग्रेतो जहतुर्वियन्ता सानौ निषिक्तं सुकृतस्य योनौ ॥ ६ ॥

मध्या । यत् । कर्त्वम् । अभवत् । अभीके । कामम् । कृण्वाने । पितरि । युवत्याम् । मनानक् । रेतः । जहतुः । विऽयन्ता । सानौ । निऽसिक्तम् । सुऽकृतस्य । योनौ ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यत् युवत्यां कर्त्वम्-अभवत् ) यदा युवत्यां भार्यायां पुत्रोत्पादनकर्त्तव्यं पूर्णं भवति ( पितरि कामंकृण्वाने-अभीके ) जीवति पितरि तदाश्रमे पुत्रस्य पुत्रोत्पादनं कामं कुर्वति सति तत्सम्मुखे ( वियन्तौ मनानक्-रेतः-जहतुः ) विशिष्टतया प्राप्नुवन्तौ पतिपत्न्यौ-अल्पाः प्रजास्तु त्यजताम् "रेतः प्रजाः" [ ऐ० आ. २ । १ । ३ ] सुकृतस्य योनौ सानौ निषक्तम् ) पुण्यकर्मणः पितृणस्य प्रतीकारायगृहे गृहाश्रमे विभक्ते जगति निषक्तं निषेचनीयं कर्त्तव्यं भवति "सानौ विभक्ते जगति" [ ऋ० १ । १४६ । २ दयानन्दः ] ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यत् युवत्यां कर्त्वम्-अभवत् ) जब कि युवती भार्या में पुत्रोत्पादन से कर्त्तव्य पूर्ण हो जाता है ( पितरि कामं कृण्वाने-अभीके ) जीवित पिता में-उसके आश्रय पुत्र का पुत्र उत्पादन की कामना हो जाने पर उसके सम्मुख ( वियन्तौ मनानक्-रेतः-जहतुः ) विशिष्टता से प्राप्त होते हुए पति पत्नी अल्प सन्तानों को तो त्याग दें-उत्पन्न करें ( सुकृतस्य योनौ सानौ निषक्तम् ) पुण्यकर्म के अर्थात् पितृ ऋण के प्रतीकार हो जाने पर गृहाश्रम में विशेष सेवन करने योग्य जगत् में निषेक करना कर्त्तव्य होता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—युवती भार्या में पुत्रोत्पादन के लिए वीर्य निषेक करना कर्त्तव्य होता है। जीवित पिता के होते हुए कम से कम प्रजा तो अवश्य उत्पन्न करे। इसके लिए गृहस्थ आश्रम पुण्य का स्थान है। विशेष सेवनीय जगत् में सन्तान परम्परा के लिए निषेक करना आवश्यक है। यह गृहस्थाश्रम की परम्परा है ॥ ६ ॥

**पिता यत्स्वां दुहितरमधिष्कन् क्ष्मया रेतः संजग्मानो नि षिञ्चत् ।**
**स्वाध्योऽजनयन् ब्रह्म देवा वास्तोष्पतिं व्रतपां निरतक्षन् ॥ ७ ॥**

पिता । यत् । स्वाम् । दुहितरम् । अधिऽस्कन् । क्ष्मया । रेतः । सम्ऽजग्मानः । नि । सिञ्चत् । सुऽआध्यः । अजनयन् । ब्रह्म । देवाः । वास्तोः । पतिम् । व्रतऽपाम् । निः । अतक्षन् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( क्ष्मया सञ्जग्मानः सन्तानस्य भूमिरूपया भार्यया सङ्गच्छमानः ( रेतः-निषिञ्चन् ) वीर्यं गर्भाधानरूपेण निषिञ्चन् सन् ( पिता स्वांदुहितरम्-अधिष्कन् ) पिता स्वां कन्यां प्राप्नोति-उत्पादयति "स्कन् निस्सारयतु" [ यजु० १ । २६ दयानन्दः ] "स्कन्दन्ति-प्राप्त होते हैं" [ ऋ० ५ । ५१ । ३ दयानन्दः ] न तु पुत्रम् ( स्वाध्यः-देवाः-ब्रह्म जनयन् ) सु-आध्यातारः-दूरदर्शिनो विद्वांसो ज्ञानं प्रादुर्भावयन्ति मन्यन्ते घोषयन्ति ( वास्तोष्पतिं व्रतपां निर्-अतक्षन् ) यत् तां कन्यां गृहस्यपतिं स्वामिनीं कर्मपालिकां पितृकर्मरक्षिकां निर्धारयन्ति ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( क्ष्मया सञ्जग्मानः ) सन्तान की भूमिरूप पत्नी से सङ्गत होता हुआ, तथा ( रेतः-निषिञ्चन् ) गर्भाधान रीति से वीर्य का सिञ्चन् करता हुआ ( पिता स्वां दुहितरम्-अधिष्कन् ) पिता अपनी कन्या को प्राप्त करता है-उत्पन्न करता है-पुत्र नहीं प्राप्त करता, तब ( स्वाध्यः-देवाः-ब्रह्म जनयन् ) दूरदर्शी विद्वान् ज्ञान को-गृहस्थ ज्ञान को नियम को प्रकट करते हैं घोषित करते हैं ( वास्तोष्पतिं व्रतपां निर्-अतक्षन् ) उस कन्या को गृहपति-घर की स्वामी रूप में पितृकर्म की रक्षिका निर्धारित करते हैं ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—यदि पुरुष के पत्नी समागम अर्थात् वीर्यसिञ्चन करने पर पुत्र को न प्राप्त करके केवल कन्या को प्राप्त करता है तब वह कन्या पितृकर्म की रक्षिका तथा पिता के घर की-सम्पत्ति की स्वामी होती है। ऐसी वेद की परम्परा एवं वैदिक विद्वानों की मान्यता है ॥ ७ ॥

स ईं वृषा न फेनमस्यदाजौ स्मदा परैदप दभ्रचेताः ।
सरत्पदा न दक्षिणा परावृङ् न ता नु मे पृशन्यो जगृभ्रे ॥ ८ ॥

सः । ईम् । वृषा । न । फेनम् । अस्यत् । आजौ । स्मत् । आ । परा । ऐत् । अप । दभ्रऽचेताः । सरत् । पदा । न । दक्षिणा । पराऽवृक् । न । ताः । नु । मे । पृशन्यः । जगृभ्रे ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-ईं वृषा-आजौ फेनम्-अस्यत् ) स खलु दुहितुः सेचकः पतिस्तस्यां प्राप्तायां कन्यायामपां फेनमिव प्राणानां तत्त्वं वीर्यं क्षिपति तदभीष्टम्, परन्तु ( दभ्रचेताः-स्मत्-आ-अप परा-ऐत् ) अल्पमनस्कः सर्वधनलोभेन तुच्छभाववान् 'अस्मत्-अकारलोपश्छान्दसः' अस्मत्तः समन्तात् खलु दूरमेव गच्छेत्–तिष्ठेत् ( दक्षिणा न पदा सरत् परावृक् ) दक्षिणाम्–'अमो लुक् छान्दसः' दीयमानां दुहितरं कन्याम् "दशतेर्वा दानकर्मणः" [ निरु० १ । ७ ] पादेन न सरेत्-क्षिपेत् न त्यजेत् ( मे ताः पृश्न्यः-न जगृभ्रे ) मम ताः–मया सह स्पर्शकर्त्र्यः पृथिवी भक्तीः सम्पत्तीः "इयं पृथिवी वै पृश्निः" [ तै० १ । ४ । १ । ५ ] "स्पृशति संयुक्तो भवति पृश्निः" [ उणा० ४ । ५२ ] न गृह्णीयात् ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः-ई वृषा-आजौ फेनम्-अस्यत् ) वह दुहिता का वीर्यसेचक-पति उस प्राप्त कन्या में प्राणों का तत्त्व वीर्य फेंकता है-छोड़ता है, वह अभीष्ट है परन्तु ( दभ्रचेताः-स्मत् ) अल्पमन वाला सब धन के लोभ से तुच्छ भावना वाला हमसे ( आ-अप परा-ऐत् ) भलीभांति रूप से दूर हो जाये-दूर रहे ( दक्षिणा न पदा सरत् परावृक् ) दी जाने वाली कन्या को पैर से न ठुकराये-अनादर करके न छोड़े ( मे ताः पृश्न्यः-न जगृभ्रे ) मेरी उन अर्थात् मेरे साथ स्पर्श करने वाली भूमि सम्पत्तियों को ग्रहण न करे ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—कन्या का पति पिता द्वारा दी हुई कन्या में सन्तान उत्पन्न करे यह तो अभीष्ट है परन्तु कन्या के पिता की भूमि आदि सारी सम्पत्ति लेने के लोभ में कन्या का ठुकराना-उसे त्याग देना निकृष्ट कार्य है । ऐसा नहीं करना चाहिए ॥ ८ ॥

मक्षू न वह्निः प्रजाया उपब्दिरग्निं न नग्न उप सीददूधः ।
सनितेध्मं सनितोत वाजं स धर्ता जज्ञे सहसा यवीयुत् ॥ ९ ॥

मक्षु । न । वह्निः । प्रऽजायाः । उपब्दिः । अग्निम् । न । नग्नः । उप । सीदत् । ऊधः । सनिता । इध्मम् । सनिता । उत । वाजम् । सः । धर्ता । जज्ञे । सहसा । यविऽयुत् ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( प्रजायाः-वह्निः ) दुहितुर्वोढा ( उपब्दिः ) उपेत्य विवाह्य

  

कन्यामवद्यति पीडयति-पीडकः सन् "दो अवखण्डने" [ दिवादिः ] 'उप-अव-उपसर्गद्वयपूर्वात् किः प्रत्ययः, पृषोदरादित्वात् सिद्धिः' ( अग्निं न नग्नः ) अग्निमिव कामातुरः सन् ( ऊधः-मक्षु न-उपसीदत् ) रात्रौ "ऊधः-रात्रिनाम" [ निघ० १ । ७ ] तां कन्यां सद्यः सहसा न प्राप्नुयात्-न स्पृशेत ( इध्मं सनिता-उत वाजं सनिता सः-धर्ता ) विवाहयज्ञे समिधानं सम्भजतीति तच्छीलः, अपि च स्वबलं सम्भजतीति तच्छीलः सः धर्ता-पोषयिता ( यवीयुत् ) कन्यां मिश्रण शीलां मिश्रयिता सन् ( सहसा यज्ञे ) योग्यबलेन पुत्रं जनयति पुत्रभाग्भवति नान्यथा, तस्मात् पत्न्याः खल्वनादरो न कर्त्तव्यः ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( प्रजायाः-वह्निः ) दुहिता-कन्या का वोढा-पति ( उपब्दिः ) विवाह करके कन्या को पीड़ित करता है, पीडक होता हुआ ( अग्निं न नग्नः ) अग्नि की भांति कामातुर हुआ ( ऊधः-मक्षु न उपसीदत् ) रात में कन्या को सहसा प्राप्त न हो-न छूये ( इध्मं सनिता-उत वाजं सनिता सः-धर्ता ) विवाहयज्ञ में समिधाओं का आधान करने वाला-सेवन करने वाला और अपने बल का सेवन करने वाला वह पोषक ( यवीयुत् ) संयुक्त योग्य कन्या को संयुक्त होने वाला ( सहसा जज्ञे ) योग्य बल से पुत्र को उत्पन्न करता है अर्थात् पुत्र प्राप्ति का अधिकारी बनता है अन्यथा नहीं, इसलिए पत्नी का अनादर न करे ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—कन्या का वोढा अर्थात् पति कन्या को कष्ट देने वाला न बने और बलात् उसका स्पर्श न करे। विवाह काल में अर्थात् विवाह संस्कार में विधि से अग्न्याधान करके उसमें पुत्र उत्पन्न करने का अधिकारी बना है अतः उसमें योग्य सन्तान को उत्पन्न करे, उसका कभी अनादर न करे ॥ ९ ॥

**मक्षू कनायाः सख्यं नवंग्वा ऋतं वदन्त ऋतयुक्तिमग्मन् ।**
**द्विबर्हसो य उप गोपमागुरदक्षिणासो अच्युता दुदुक्षन् ॥ १० ॥**

मक्षु । कनायाः । सख्यम् । नवऽग्वाः । ऋतम् । वदन्तः । ऋतऽयुक्तिम् । अग्मन् । द्विऽबर्हसः । ये । उप । गोपम् । आ । अगुः । अदक्षिणासः । अच्युता । दुधुक्षन् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( नवग्वाः ) नवीनशिक्षिताः स्नातकाः "नवग्वाः-नवीन शिक्षाविद्याप्राप्ताः" [ यजु० ११ । १६ दयानन्दः ] ( ऋतं वदन्तः ) वेदज्ञानं सत्यं वा वदन्तः-तदनुसरन्तः ( कन्यायाः सख्यम् ) कन्यायाः सख्यं सखित्वं पत्नीसम्बन्धम् ( मक्षु-ऋतयुक्तिम्-अग्मन् ) सद्यः स्वार्थमनपेक्ष्य विवाहसंस्कारयज्ञप्रक्रियामनुसरन्तो गच्छन्ति प्राप्नुवन्ति (द्विबर्हसः) ते द्वयोः स्थानयोः पितृश्वसुरगृहयोर्वर्धकाः प्रतिष्ठापकाः "द्विबर्हाः-द्वयोः स्थानयोः परिवृढः" [ निरु०६ । १७ ] ( ये गोपम्-उप-आ-अगुः ) ये खलु-इन्द्रियरक्षणं जितेन्द्रियत्वं प्राप्नुवन्ति ( अदक्षिणासः ) बाह्यधनमपेक्षमाणाः ( अच्युता दुधुक्षन् ) अच्युतानि-स्थिराणि फलानि दुहन्ति ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( नवग्वाः ) नवीन शिक्षित स्नातक ( ऋतं वदन्तः ) वेदज्ञान या सत्य प्रतिज्ञावचन कहते हुए या उसके अनुसार आचरण करते हुए ( कन्यायाः सख्यम् ) कन्या के सखित्व-पत्नी सम्बन्ध को ( मक्षु-ऋतयुक्तिम्-अग्मन् ) तुरन्त स्वार्थ को अपनेक्षित करके विवाह संस्कार-यज्ञ प्रक्रिया के अनुसार प्राप्त करते हैं ( द्विबर्हसः ) वे दोनों अर्थात् पिता और श्वसुर के घरों को बढाने वाले ( ये गोपम्-उप-आ-अगुः ) जो इन्द्रिय-रक्षण को-जितेन्द्रियता को प्राप्त होते हैं ( अदक्षिणासः ) बाह्यधन की अपेक्षा न करते हुए ( अच्युता दुधुक्षन् ) स्थिर फलों को दोहते पाते हैं ॥ १० ॥

भावार्थ—नव स्नातक यज्ञ वेदि पर विवाह संस्कार में वधू की कामना करते हुए वेदमंत्रों का उच्चारण तथा तदनुसार प्रतिज्ञा करते हुए योग्य कुमारी से विवाह करें। दोनों कुलों अर्थात् पितृ-कुल और श्वसुरकुल की कल्याण वृद्धि चाहते हुए स्वयं श्वसुरकुल से धन की कामना-दहेज-प्राप्ति की इच्छा न करते हुए गृहस्थ के स्थिर सुखों को प्राप्त करें ॥ १० ॥

मक्षू कनायाः सख्यं नवीयो राधो न रेत ऋतमित्तुरण्यन् ।
शुचि यत्ते रेक्ण आयजन्त सबर्दुघायाः पय उस्रियायाः ॥ ११ ॥

मक्षु । कनायाः । सख्यम् । नवीयः । राधः । न । रेतः । ऋतम् । इत् । तुरण्यन् । शुचि । यत् । ते । रेक्णः । आ । अयजन्त । सबः॒ऽदुघायाः । पयः । उस्रियायाः ॥ ११ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( कनायाः-सख्यं नवीयः-राधः-मक्षु ) कन्यायाः सखित्वं स्तुत्यतरं धनं सद्यः प्रापणीयम् ( रेतः-न-ऋतम्-इत्-तुरण्यन् ) यथा स्वकीयं वीर्यं तदमृतम् "ऋतममृतमित्याह" [ जै० २ । १६० ] प्राणाः प्रेरयन्ति ( यत्-ते शुचि रेक्णः-आयजन्त ) ( यत् खलु तुभ्यं शुभ्रं पुत्ररूपधनं समन्ताद् ददति "रेक्णः परिषद्यंह्यरणस्य रेक्णः" । रेक्ण-इति धननाम रिच्यते प्रयतः" [ निरु० ३ । १ ] ( सबर्दुघायाः-उस्रियायाः पयः ) सर्वकामदोग्ध्र्याः "सर्वदुघा सर्वान् कामान् पूरयन्ती" [ ऋ० १ । १३४ । ४ दयानन्दः ] गोर्दुग्धमिवास्ति यद्वा स्वर्दोग्ध्र्याः स्वानन्ददोग्ध्र्याः पत्न्याः-दुग्धरूपमस्ति ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( कनायाः सख्यं नवीयः-राधः-मक्षु ) कन्या का सखापन अत्यन्त स्तुत्य धन तुरन्त प्राप्त करने योग्य है ( रेतः-न-ऋतम्-इत्-तुरण्यन् ) जैसे अपना वीर्य अमृत है जिसे प्राण प्रेरित करते हैं ( यत्-ते शुचि रेक्णः-आयजन्त ) जिसे तेरे लिए शुभ्र पुत्ररूप धन को देते हैं ( सबर्दुघायः-उस्रियायाः पयः ) सब कामों-इच्छाओं को दोहने वाली गौ के दुग्ध की भांति है अथवा स्वर्ग को दोहने वाली या स्वानन्द को दोहने वाली पत्नी का दुग्ध रूप है-दुग्ध की भांति है ॥ ११ ॥

भावार्थ—विवाह संस्कार में कुमारी का पत्नी-सम्बन्ध प्रशंनीय धन रूप है। अपने प्राणों का तत्त्व-वीर्य पत्नी में जाकर के सन्तानरत्न को उत्पन्न करता है तथा पत्नी सब कामनाओं को दुहने वाली है। गार्हस्थ्य अमृत को दूहने वाली अर्थात् स्वानन्द को दुहने वाली है ॥ ११ ॥

पश्वा यत्पश्चा वियुता बुधन्तेति ब्रवीति वक्तरी रराणः ।
वसोर्वसुत्वा कारवोऽनेहा विश्वं विवेष्टि द्रविणमुप क्षु ॥ १२ ॥

पश्वा । यत् । पश्चा । विऽयुता । बुधन्त । इति । ब्रवीति । वक्तरि । रराणः । वसोः । वसुऽत्वा । कारवः । अनेहाः । विश्वम् । विवेष्टि । द्रविणम् । उप । क्षु ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पश्चात् पश्वा वियुता ) गृहस्थानन्तरम्, पशुवत्तया पशुप्रवृत्त्या वियुक्तानि रहितानि–अध्यात्मसुखानि ( बुधन्त-इति ब्रवीति ) अन्यान् सम्बोध्य हे जना यूयं जानीध्वमहं खलु ज्ञातवान्–इति ब्रवीति (वक्तरि रराणः) वेदवक्तरि–ज्ञानदातरि परमात्मनि रममाणः सन् ( वसोः-वसुत्वा कारवः ) यः खलु वासयितुर्धनस्य वासयिता कारवः–कारुः सृष्टिकर्त्ता 'बहुवचनं पूजार्थम्' ( अनेहाः ) निर्दोषः ( विश्वं द्रविणं क्षु-उपविवेष्टि ) समस्तं धनं भोजनं व्याप्नोति स्वाधीने स्थापयति ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पश्चात् पश्वा वियुता ) गृहस्थ के अनन्तर पशु प्रवृत्ति से रहित अध्यात्मसुखों को ( बुधन्त-इति ब्रवीति ) अन्यों को सम्बोधन करके, हे जनो तुम जानो मैं भी जान चुका हूँ ऐसा कहता है ( वक्तरि रराणः ) ज्ञानदाता-वेद वक्ता परमात्मा में रममाण हुआ ( वसोः वसुत्वा कारवः ) जो बसाने वाले धन का बसाने वाला सृष्टिकर्त्ता ( अनेहाः ) निर्दोष ( विश्वं द्रविणं क्षु-उपविवेष्टि समस्त धन को-भोजन को व्याप्त हो रहा है-स्वाधीन स्थापित कर रहा है ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—मानव को सदा गृहस्थ के अन्दर ही रहना उचित नहीं । उसे समय पर त्याग कर आध्यात्मिक सुखों की ओर चलना चाहिए जो सब बसाने वाले धनों का भी बसाने वाला परमधन तथा जो सृष्टि का रचयिता परमात्मा है उसमें स्वयं रमण करता हुआ अन्यों को भी उसमें रमण करने का उपदेश दे ॥ १२ ॥

तदिन्न्वस्य परिषद्वानो अग्मन् पुरू सदन्तो नार्षदं बिभित्सन् ।
वि शुष्णस्य संग्रथित मनर्वा विदत्पुरुप्रजातस्य गुहा यत् ॥ १३ ॥

तत् । इत् । नु । अस्य । परिऽसद्वानः । अग्मन् । पुरु । सदन्तः । नार्सदम् । बिभित्सन् । वि । शुष्णस्य । सम्ऽग्रथितम् । अनर्वा । विदत् । पुरुऽप्रजातस्य । गुहा । यत् ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अस्य ) एतस्य वैराग्यवत आत्मनः ( तत्-इत्-नु ) तत्खलु पुनः ( परिषद्वानः ) परितो वर्तमानाः प्राणाः–इन्द्रियशक्तयः ( अग्मन् ) शरीरे प्राप्ता भवन्ति-व्यक्ती भवन्ति ( पुरु सदन्तः ) बहूनि सर्वाण्यङ्गानि प्राप्नुवन्तः-इन्द्रियप्राणाः ( नार्षदं बिभित्सन् ) शरीरम् "प्राणो वै नृषत्" [ श० ६ । ७ । ३ । ११ ] प्राणेन निर्वृत्तं पूरितं वा भेत्तुमिच्छन्–विषयग्रहणाय–अयोग्यं कुर्वन् भिनत्तीत्यर्थः, तत्र स्व स्व छिद्राणि

विषयग्रहणानि भिनत्ति विषयरहितानि करोति ( अनर्वा ) अनन्याश्रितः-इन्द्रियानुगम-रहितोनिर्विषयकः ( पुरुप्रजातस्य शुष्णस्य संग्रथितम् ) बहुप्रकारेण जातस्य शुष्मिणो बल-वतो वैराग्यवता आत्मनः सङ्कल्पितम् ( विविदत् गुहा यत् ) विशिष्टतया जानाति यत् खलु हृदय गुहायां वर्तते परमात्मा ॥ १३ ॥

भाषान्वयार्थ—( अस्य ) इस वैराग्यवान् आत्मा के (तत्-इत्-नु) वह फिर (परिषद्वानः) सर्वतः वर्तमान प्राण-इन्द्रिय शक्तियां ( अग्मन् ) शरीर में प्राप्त होती हैं। व्यक्त होती हैं। ( पुरु सदन्तः ) बहुत या सब अङ्गों को प्राप्त होते हैं ( नार्षदं विभित्सन् ) प्राण से निर्वृत्त-सिद्ध या पूरित शरीर को विषय ग्रहण के अयोग्य करते हुए अर्थात् इन्द्रियों के छिद्रों को विषय ग्रहण से रहित करता है ( अनर्वा ) अनन्य-आश्रित अर्थात् इन्द्रियों के पीछे न चलता हुआ-निर्विषयक हुआ ( पुरु प्रजातस्य शुष्णस्य संग्रथितम् ) बहुत प्रकार से प्रसिद्ध हुए बलवान् वैराग्यवान् आत्मा का सङ्कल्पित ( विविदत् गुहा यत् ) विशिष्टतया जानता है जो हृद्गुहा में वर्तमान परमात्मा है ॥१३॥

भावार्थ—वैराग्यवान् आत्मा प्राणों से पूरित शरीर के अन्दर वर्तमान हुआ इन्द्रियों के विषयग्रहण छिद्रों को विषयरहित करके हृदय गुहा में परमात्मा को साक्षात् करता है ॥ १३ ॥

**भर्गो ह नामोत यस्य देवाः स्वर्ण ये त्रिषधस्थे निषेदुः ।**
**अग्निर्ह नामोत जातवेदाः श्रुधी नो होतर्ऋतस्य होताध्रुक् ॥ १४ ॥**

भर्गः । ह । नाम । उत । यस्य । देवाः । स्वः । न । ये । त्रिऽसधस्थे । निऽसेदुः । अग्निः । ह । नाम । उत । जातऽवेदाः । श्रुधि । नः । होतः । ऋतस्य । होता । अध्रुक् ॥ १४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( भर्गः-ह नाम ) "भृजन्ति पापानि दुःखमूलानि येन" [ यजु० ३ । ३५ दयानन्दः ] तथाभूतं नाम-ओ३म् ( उत ) अपि ( यस्य देवाः ) यस्याश्रये यमाश्रित्य मुमुक्षवः ( त्रिषधस्थे स्वः-न निषेदुः ) अकारोकारमकारात्मनामकं सह मात्रास्थानेषु यद्वा "कर्मोपासना ज्ञानेषु स्थानं यस्य" [ ऋ० ४ । ५० । १ दयानन्दः ] "सधस्थे समानस्थाने" [ ऋ० ६ । ५२ । १५ दयानन्दः ] सुखमिवानुभवन्तो ये तिष्ठन्ति ( अग्निः-ह नाम ) सोऽग्निर्ज्ञानप्रकाशकोऽपि नाप प्रसिद्धः ( उत ) अपि ( जातवेदाः ) जातानि वेद यः सर्वज्ञः ( ऋतस्य होता ) अध्यात्मयज्ञस्य होता ग्रहीता ( अध्रुक् ) अद्रोग्धा-स्नेहकर्त्ता स हे ह्वातव्य देव ! ( नः श्रुधी ) अस्मान् शृणु स्वीकुरु ॥ १४ ॥

भाषान्वयार्थ—( भर्गः-ह नाम ) दुःख मूल पापों का भर्जन-भस्मी जिसके द्वारा हो ऐसे 'ओ३म्' नाम-( उत ) और ( यस्य देवाः ) जिसके आश्रय में अथवा जिसको आश्रित करके मुमुक्षुजन ( त्रिषधस्थे स्वः-न निषेदुः ) अकार-अ, उकार-उ, मकार-म्, इन तीनों के सहयोग से बना हुआ 'ओ३म्' अथवा कर्म, उपासना, ज्ञान में स्थान जिसका है ऐसे आनन्द को अनुभव करते हुए से स्थिर होते हैं ( अग्निः-ह नाम ) वह ज्ञान प्रकाशक प्रसिद्ध ( उत ) तथा ( जातवेदाः )

जो उत्पन्न हुओं को जानता है ऐसा सर्वज्ञ ( ऋतस्य होता ) अध्यात्मयज्ञ का ग्रहीता (अध्रुक्) द्रोह न करने वाला-स्नेहकर्ता, वह हे आह्वानयोग्य देव ! ( नः श्रुधी ) हमें स्वीकार कर ॥ १४ ॥

भावार्थ—परमात्मा का मुख्य या मुख्य या स्वाभाविक नाम 'ओ३म्' है इसको जानने मानने और उपासना करने से दुःखों के मूल अर्थात् पाप भस्म हो जाते हैं तथा ज्ञान कर्म उपासना द्वारा मुमुक्षु रोग दुःखों से मुक्त हो जाते हैं वह परमात्मा उपासकों के द्वारा किये हुए स्तुति प्रार्थना उपासना का स्वीकारकर्ता है ॥ १४ ॥

**उत त्या मे रौद्रावर्चिमन्ता नासत्याविन्द्र गूर्तये यजध्यै ।**
**मनुष्वद्वृक्तबर्हिषे रराणा मन्दू हितप्रयसा विक्षु यज्यू ॥ १५ ॥**

उत । त्या । मे । रौद्रौ । अर्चिऽमन्ता । नासत्यौ । इन्द्र । गूर्तये । यजध्यै । मनुष्वत् । वृक्तऽबर्हिषे । रराणा । मन्दू इति । हितऽप्रयसा । विक्षु । यज्यू इति ॥१५॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्र ) हे परमात्मन् ! ( उत ) अपि च ( त्या रौद्रौ-अर्चिमन्ता नासत्यौ ) तौ परमेश्वरप्रेरितौ 'रुद्रः परमेश्वरः" [ ऋ० १ । १४३ । ३ दयानन्दः ] ज्ञानज्योतिष्मन्तौ सत्यव्यवहारकर्त्तारावध्यापकोपदेशकौ ( मे गूर्तये यजध्यै ) ममोद्यमकृतयै-अध्यात्मयज्ञकरणाय ( मनुष्वत् ) मनुष्वते मननवते "सुपां सुलुक्...." [ अष्टा० ७ । १ । ३९ ] इति ङेविभक्ते र्लुक् ( वृक्तबर्हिषे ) त्यक्तगृहस्थोदकसम्बन्धवते "बर्हिः-उदकनाम" [ निघ० १ । १२ ] वैराग्यवते ( रराणा ) विद्यायां रममाणौ ( मन्दू ) हर्षयितारौ सुखदातारौ ( विक्षु ) मनुष्यप्रजासु ( हितप्रयसा यज्यू ) हिताय प्रयतमानौ ज्ञान यज्ञस्य कर्तारौ भवेतामिति शेषः ॥ १५ ॥

**भाषान्वयार्थ**— ( इन्द्र ) हे परमात्मन् ! ( उत ) और ( त्या रौद्रौ-अर्चिमन्ता नासत्यौ ) वे दोनों तुझ परमेश्वर प्रेरित ज्ञान ज्योति वाले सत्य व्यवहार कर्त्ता अध्यापक और उपदेशक ( मे गूर्तये यजध्यै ) मेरे उद्यम कार्य के लिए-अध्यात्मयज्ञ करने के लिए ( मनुष्वत् ) मनन वाले के लिए ( वृक्तबर्हिषे ) गृहस्थोदक सम्बन्ध को त्यागे हुए के लिए-वैराग्यवान् के लिए ( रराणा ) विद्या में रमण करने वालो ( मन्दू ) हर्षित करने वालो-सुख देने वालो ( विक्षु ) मनुष्य प्रजाओं में ( हित प्रयसा यज्यू ) हित के लिए प्रयतमान ज्ञानयज्ञ करने वाले तुम होओ ॥ १५ ॥

**भावार्थ**—अध्यापक और उपदेशक जैसे गृहस्थ आश्रम वालों को सांसारिक व्यवहारों तथा विद्याओं का अध्यापन उपदेश करते हैं ऐसे ही गृहस्थ से निवृत्त वैराग्यवान् हुए वानप्रस्थ भी अध्यात्मयज्ञ और अध्यात्म विद्या का उपदेश करें ॥ १५ ॥

**अयं स्तुतो राजा वन्दि वेधा अपश्च विप्रस्तरति स्वसेतुः ।**
**स कक्षीवन्तं रेजयत्सो अग्निं नेमिं न चक्रमर्वतो रघुद्रु ॥ १६ ॥**

अयम् । स्तुतः । राजा । वन्दि । वेधाः । अपः । च । विप्रः । तरति । स्वऽसेतुः । सः । कक्षीवन्तम् । रेजयत् । अग्निम् । नेमिम् । न । चक्रम् । अर्वतः । रघुऽद्रु ॥ १६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अयं राजा वेधाः स्तुतः-वन्दि ) अयं राजमानो विधाता परमात्मा स्तोतव्यः 'कृतो बहुलमित्यपि वक्तव्यमिति कृत्यार्थे क्तः' जनैर्वन्द्यते स्तूयते ( च ) तथा ( विप्रः स्वसेतुः-अपः-तरति ) विविधरूपेण व्याप्तः स्वकीयसेतुमान् सन् व्याप्यं जगदपि व्याप्नुवन् तज्जगदपि पारयति, यथोक्तं वेदे-"त्वमस्य पारे रजसो व्योमनः" [ ऋ० १ । ५२ । १२ ] "तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः" [ यजु० ४० । ५ ] ( सः-कक्षीवन्तं रेजयत्-अग्निम् ) स परमात्मा मातृकक्षे गर्भे जातं देहपाशवन्तमात्मानं जन्मजन्मान्तरं प्रति चालयति, बद्धकौपीनं ब्रह्मचारिणं च मोक्षे प्रेरयति सोऽग्निं सूय च चालयति ( नेमिं न चक्रं रघुद्रु-अर्वतः ) यथा परिधिमत्-परिधियुक्तं परिधिसहितं सद्योगमनशीलम् रघु "सद्यः" [४ । ५ । १३ दयानन्दः] रथचक्रमश्वाश्चालयन्ति ॥ १६ ॥

भाषान्वयार्थ—( अयं राजा वेधाः स्तुतः-वन्दि ) यह राजमान-सर्वत्र विराजमान विधाता परमात्मा स्तुति करने योग्य है, सब जनों से स्तुत किया जाता है ( च ) तथा ( विप्रः स्वसेतुः-अपः तरति ) विविध रूप से व्याप्त अपने ही आश्रय से स्थित-सर्वथा स्वतंत्र व्याप्य जगत् को भी व्याप्त होता हुआ उस जगत् के पार है ( सः कक्षीवन्तं रेजयत् ) वह परमात्मा मातृकक्ष—गर्भ में उत्पन्न हुए देहपाश वाले आत्मा को जन्मजन्मान्तर में चलता है अथवा बद्धकौपीन ब्रह्मचारी को मोक्ष में प्रेरित करता है ( अग्निम् ) वह अग्नि सूर्य को चलाता है ( नेमिं न चक्रं रघुद्रु-अर्वतः ) जैसे परिधि वाले-परिधि युक्त-परिधि सहित तुरन्त गति शील रथचक्र को घोड़े चलाते हैं ॥ १६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा सारे संसार में व्यापक है और उससे बाहर भी है। वह सूर्य आदि को चलाता है-रथ के चक्र की भाँति । माता के गर्भ में जाने वाले जीवात्मा को भी जन्मजन्मान्तर में चलाता है तथा पूर्ण ब्रह्मचारी को मोक्ष में प्रेरित करता है ॥ १६ ॥

**स द्विबन्धुर्वैतरणो यष्टा सबर्धुं धेनुमस्वं दुहध्यै ।**
**सं यन्मित्रावरुणा वृञ्ज उक्थैर्ज्येष्ठेभिरर्यमणं वरूथैः ॥ १७ ॥**

सः । द्विऽबन्धुः । वैतरणः । यष्टा । सबःऽधुम् । धेनुम । अस्वम् । दुहध्यै । सम । यत् । मित्रावरुणा । वृञ्जे । उक्थैः । ज्येष्ठेभिः । अर्यमणम् । वरूथैः ॥ १७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-द्विबन्धुः ) स परमात्मा जीवात्मानं द्वयोः संसारमोक्षयोर्बन्धयिता सम्बन्धयिता ( वैतरणः ) द्वयोश्च संसारमोक्षयोर्भोगसुखमोक्षानन्दानां वितरणे पृथक् पृथक् प्रदाने शक्तः ( यष्टा ) सृष्टियज्ञस्य याजकः ( सबर्धुम्-अस्वं धेनुं

दुहध्यै ) सर्वकामानां दोग्ध्रीमप्रसूतां मुक्तिरूपां यद्वा वेदवाचम् "धेनुर्वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] यद्वा सर्वलौकिकभोगदोग्ध्रीमनुत्पन्नां प्रकृतिरूपां धेनुं दोग्धुं समर्थोऽस्ति ( यत् ) यदा ( वरूथैः-ज्येष्ठेभिः-उक्थैः ) परमात्मनो वरणीयैः श्रेष्ठैः प्रशंसनीयैः स्तुति-प्रार्थनोपासनैः ( मित्रावरुणा-अर्यमणं संवृञ्जे ) प्राणापानौ मुख्यं प्राणं च सम्यक् त्यजति तद्बन्धनाद् वियुक्तो भवति अथवा तान् प्राणापानमुख्यप्राणान् सङ्गच्छते, प्रकृतेर्भोगायापवर्गाय च "भोगापवर्गार्थं दृश्यम्" ( योग ) ॥ १७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः- द्विबन्धुः ) वह परमात्मा जीवात्मा को दोनों अर्थात् संसार और मोक्ष-में बांधने वाला-सम्बन्ध कराने वाला है (वैतरणः ) दोनों अर्थात् संसार और मोक्ष-भोगसुख और मोक्षानन्द- के वितरण-पृथक् पृथक् देने में समर्थ है ( यष्टा ) सृष्टि यज्ञ का याजक ( सबर्दुघाम्-अस्वं धेनुं दुहध्यै ) सब कामनाओं की दोहने वाली अप्रसूता मुक्तिरूपा अथवा वेदवाणी को अथवा सब लौकिक भोगों को दोहने वाली अनुत्पन्न प्रकृतिरूप गौ को दोहने में समर्थ है ( यत् ) जबकि ( वरूथैः-ज्येष्ठेभिः-उक्थैः ) परमात्मा के वरणीय श्रेष्ठ प्रशंसनीय स्तुति प्रार्थना उपासनाओं से ( मित्रावरुणा-अर्यमणं संवृञ्जे ) प्राणापान और मुख्य प्राण को भली प्रकार से त्यागता है उनके बन्धन से मुक्त होता है अथवा उनको सङ्गत होता है प्रकृति के भोग और उपवर्ग के लिए क्योंकि भोगापवर्ग के लिए दृश्य है ॥ १७ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा सृष्टि का उत्पादक है वह जीवात्मा का सम्बन्ध सृष्टि और मुक्ति दोनों से कराता है । मुक्ति अनुत्पन्न है उसका आनन्द स्थायी है । सृष्टि भोगप्रद है । सृष्टि के भोग और मुक्ति के आनन्द वितरण में समर्थ है । जीवात्मा को परमात्मा प्राण साधन देता है जब वह वैराग्यवान् होकर प्राणों को त्यागता है तो मुक्ति में हो जाता है और प्राणों के सहारे से ही अनुत्पन्न प्रकृति के साथ जीवात्मा का सम्बन्ध होने पर भोग प्राप्त करता है । भोगों से ग्लानि होने पर अपवर्ग-मुक्ति में जाता है ॥ १७ ॥

**तद्बन्धुः सूरिर्दिवि ते धियंधा नाभानेदिष्ठो रपति प्र वेनन् ।**
**सा नो नाभिः परमास्य वा घाहं तत्पश्चा कतिथश्चिदास ॥ १८ ॥**

तत्ऽबन्धुः । सूरिः । दिवि । ते । धियम्ऽधाः । नाभानेदिष्ठः । रपति । प्र । वेनन् । सा । नः । नाभिः । परमा । अस्य । वा । घ । अहम् । तत् । पश्चा । कतिथः । चित् । आस ॥ १८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( तद्बन्धुः ) स परमात्मा बन्धुर्यस्यात्मनः स आत्मा तद्बन्धुः 'पूर्वोक्तं यथा द्विबन्धुः' ( नाभा नेदिष्ठः ) रेतस्वानात्मा 'रेतो वै नाभानेदिष्ठः" [ ऐ० ६ । २७ ] परमात्ममध्ये "मध्यं वै नाभिः" [ श० १ । २ । ५ । २३ ] अतिनैकट्येन वर्तमानः ( वेनन् प्ररपति ) परमात्मानं कामयमानस्तं प्रशंसति स्वात्मना ( ते दिवि सूरिः-धियन्धाः ) तव मोक्षे प्रेरयिता तथा स्वस्वरूप प्रज्ञां धारयिताऽस्ति ( सा नः-वा घ परमा नाभिः ) सा हि नः-धीः-प्रजा परमाबन्धिका परमात्मनासह सम्बन्ध-कारयित्री ( तत्-

पश्चा-अहम् ) यतः पश्चादहं ( कतिथः-चित्-आस ) कतिपयेषूपासको-आसम्-अस्मि ॥ १८ ॥

**भाषान्वयार्थ—**( तद्वन्धुः ) वह परमात्मा जिसका बन्धु है वह ऐसा जीवात्मा-जीवन्मुक्त ( नाभा नेदिष्ठः ) आत्मबल वाला परमात्मा के निकट वर्तमान ( वेनन् प्ररपति ) परमात्मा को चाहता हुआ प्रशंसा करता है ( ते दिवि सूरिः- धियन्धाः ) तेरा मोक्ष में प्रेरित करने वाला तथा स्वस्वरूप से बुद्धि को धारण करने वाला है ( सा नः-वा घ परमा नाभिः ) वह हमारी बुद्धि परमात्मा के साथ अत्यन्त सम्बन्ध कराने वाली है ( तत्-पश्चा-अहम् ) जिससे कि मैं पीछे ( कथितः-चित् आस ) किन्हीं उपासकों में उपासकहूँ ॥ १८ ॥

**भावार्थ—**जिसने उपासना द्वारा परमात्मा को अपनाबन्धु बना लिया वह ऐसा जीवन्मुक्त हुआ परमात्मा के अत्यन्त निकट अर्थात् उसके अन्दर विराजमान हो जाता है। परमात्मा द्वारा प्रज्ञा-बुद्धि उसे मोक्ष में पहुंचा देती है। अन्य मुक्तों की भाँति वह भी मुक्त हो जाता है॥ १८ ॥

**इयं मे नाभिरिह मे सधस्थमिमे मे देवा अयमस्मि सर्वः ।**
**द्विजा अहं प्रथमजा ऋतस्येदं धेनुरदुहज्जायमाना ॥ १९ ॥**

इयम् । मे । नाभिः । इह । मे । सधऽस्थम् । इमे । मे । देवाः । अयम् । अस्मि । सर्वः । द्विऽजाः । अहं । प्रथमऽजाः । ऋतस्य । इदम् । धेनुः । अदुहत् । जायमाना ॥ १९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः—**( मे इयं नाभिः ) ममेषा परमात्मदेवता वेदवाक् प्रज्ञा वा नहनी बन्धिकाऽस्ति ( इह मे सधस्थम् ) अस्यां ममान्यैर्जीवन्मुक्तैः सहस्थानं भवति ( इमे मे देवाः ) इमे मम सहस्थाने तिष्ठन्तो देवा इन्द्रियाणि ( अयं सर्वः-अस्मि ) अयं खल्वात्मा सर्वः सकलकार्यसमर्थोऽस्मि ( द्विजाः-अह-प्रथमजाः ) द्वाभ्यां मातापितृभ्यां यद्वा वेदज्ञात् मातापितृतश्च जातः प्रथमप्रसिद्धो नित्यः-आत्मा ( ऋतस्य-इयं जायमाना धेनुः-अदुहत् ) ऋतस्याऽव्यक्तस्य प्रकृतेरियं प्रजायमाना-व्यक्तसृष्टिर्धेनुवन्मह्यं भोगं दोग्धि ॥ १९ ॥

**भाषान्वयार्थ—**( मे-इयं नाभिः ) मेरी ये परमात्म देवता या वेदवाणी या प्रज्ञा बांधने वाली है ( इह में सधस्थम् ) इसमें अन्य जीवन्मुक्तों के साथ मेरा सहस्थान हैं ( इमे मे देवाः ) ये मेरे साथ रहने वाले देवता रूप इद्रियां हैं ( अयं सर्वः-अस्मि ) यह मैं आत्मा सव कार्यों में समर्थ हूँ ( द्विजाः-अह- ऋतस्य प्रथमजाः ) दो अर्थात् माता और पिता से उत्पन्न हुआ अथवा वेदज्ञ आचार्य से और मातापिता से प्रथम प्रसिद्ध हुआ नित्य आत्मा हूँ ( ऋतस्य-इयं जायमाना धेनुः-अदुहत् ) अव्यक्त प्रकृति का ये उत्पन्न होने वाली सृष्टि धेनु की भांति मेरे लिए भोग को दोहती है ॥ १९ ॥

**भावार्थः—**परमात्मा परमादेवता या वेदवाणी अथवा प्रज्ञा मेरा मोक्ष से सम्बन्ध कराने वाली है अन्य जीवनमुक्तों के साथ मेरा यह सहस्थान है-समानाश्रय है। मैं आत्मा सब कार्य करने

  

में समर्थ हूँ। सृष्टि में मैं मातापिता द्वारा प्रसिद्ध होता हूँ। प्रकृति से प्रकटित हुई यह सृष्टि मुझ आत्मा के लिए भोग का दोहन करती है ।। १९ ।।

**अधासु मन्द्रो अरतिर्विभावाव स्यति द्विवर्तनिर्वनेषाट् ।**

**ऊर्ध्वा यच्छ्रेणिर्न शिशुर्दन्मक्षू स्थिरं शेवृधं सूत माता ।। २० ।।**

अध । आसु । मन्द्रः । अरतिः । विभाऽवा । अव । स्यति । द्विऽवर्तनिः । वनेषाट् । ऊर्ध्वा । यत् । श्रेणिः । न । शिशुः । दन् । मक्षु । स्थिरम् । शेऽवृधम् । सूत । माता ।। २० ।।

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध ) अनन्तरम् ( आसु मन्द्रः-अरतिः-विभावा ) आसु विकृतिषु तनूषु सुप्तः "मदि स्तुतिमोदमदस्वप्न-कान्तिगतिषु" [ भ्वादिः ] गतिमान् विशिष्टतया स्वात्मानं भाति द्योतयति चेतनः ( वनेषाट्-द्विवर्तनिः अवस्यति ) वननीये शरीरे सन् सहते तदभिभवति "षह अभिभवे" [ भ्वादिः ] द्विमार्गः–इहलोकं परलोकं च गमनशीलः, यद्वा संसारं मोक्षं प्रति च गमनशीलो वर्तमानं देहं त्यजति यद्वा संसारं त्यजति ( यत्-ऊर्ध्वा श्रेणिः ) यत्–ऊर्ध्वं श्रेणिर्मुक्तिः ( शिशुः-न ) शिशु शंसनीयो भवति तद्वत् प्रशंसनीया ( दन् ) सुखदात्री ( मक्षु स्थिरं शेवृधं माता सूते ) सद्यः स्थिरं सुखम् "शेवृधं सुखनाम" [ निघ० ३ । ६ ] सा मुक्तिर्माता सती उत्पादयति ।। २० ।।

**भाषान्वयार्थ**—( अध ) अनन्तर ( आसु-मन्द्रः-अरतिः-विभावा ) इन विकृतियों-शरीरों में सोया हुआ, गतिमान् विशेषरूप से अपने आत्मा को दर्शाता है वह चेतन ( वनेषाट्-द्विवर्तनिः-अवस्यति ) वननीय शरीर में होता हुआ सहता है, दो मार्गों वाला अर्थात् इस लोक और परलोक में जाने वाला अथवा संसार और मोक्ष के प्रति गमनशील हुआ वर्तमान शरीर को छोड़ता है या संसार को छोड़ता है (यत्-ऊर्ध्वा श्रेणीः ) जो ऊंची श्रेणि अर्थात् मुक्ति है, वह ( शिशुः-न ) प्रशंसनीय होती है ( दन् ) सुख देने वाली है ( मक्षु ) स्थिरं शेवृधं माता सूते ) वह शीघ्र ही स्थिर सुख को उत्पन्न करती है मुक्तिमाता रूप होती हुई ।। २० ।।

**भावार्थ**—प्रकृति के विकृतिरूप सब प्राणी शरीर हैं उनमें रहने वाला चेतन आत्मा है जो दो मार्गों पर गति करता है-इस जन्म और अगले जन्म संसार और मोक्ष में । अतः वह नित्य है । इसकी ऊंची स्थिति मुक्ति है जहां इसे स्थायी सुख मिलता है वह सुख की दात्री है-सुख को उत्पन्न करती है उसका सुख अत्यन्त प्रशंसनीय है ।। २० ।।

**अधा गाव उपमातिं कनाया अनु श्वान्तस्य कस्य चित्परेयुः ।**

**श्रुधि त्वं सुद्रविणो नस्त्वं याळाश्वघ्नस्य वावृधे सूनृताभिः ।। २१ ।।**

अध । गावः । उपऽमातिम् । कनायाः । अनु । श्वान्तस्य । कस्य । चित् । परा । ईयुः । श्रुधि । त्वम् । सुऽद्रविणः । नः । त्वम् । याट् । आश्वऽघ्नस्य । ववृधे । सूनृताभिः ॥ २१ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध ) अनन्तरम् ( कनायाः-गावः ) कमनीयाःस्तुतिवाचः "गौर्वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] ( उपमातिम्-अनु ) स्तुत्या तुल्यं स्तुतिपात्रं परमात्मानमनुलक्ष्य (कस्यचित्-श्वान्तस्य परा-ईयुः) कस्यचिच्छ्रान्तस्य 'वर्णव्यत्ययोऽत्र रेफस्य वकारः' स्तुतिकरणेन श्रान्तभूतस्य जनस्य ताः स्तुतयः प्राप्नुवन्ति, इति प्रसिद्धम् ( त्वं सुद्रविणः ) परमात्मन् त्वं शोभनाध्यात्मधनयुक्तः सन् ( त्वं याट् ) त्वमध्यात्मयज्ञं याजय ( अश्वघ्नस्य सूनृताभिः-वा वृधे ) इन्द्रियाश्वहन्तुर्जितेन्द्रियस्य वाग्भिः स्तुतिभिर्भृशं वर्धय ॥ २१ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अध ) अनन्तर ( कनायाः-गावः कमनीय स्तुतिवाणियाँ ( उपमातिम्-अनु ) स्तुति के तुल्य-स्तुतिपात्र परमात्मा को लक्ष्य करके ( कस्यचित्-श्वान्तस्य परा-ईयुः ) किसी स्तुति करने से थके हुए मनुष्य की स्तुतियां परमात्मा को प्राप्त होती हैं ऐसा प्रसिद्ध है ( त्वं सुद्रविणः ) परमात्मन् तू शोभन अध्यात्मधन युक्त होता हुआ ( त्वं याट् ) तू अध्यात्मयजन करा ( अश्वघ्नस्य सूनृताभिः-वावृधे ) इन्द्रियरूप घोड़ों के हन्ता अर्थात् जितेन्द्रिय की स्तुतियों द्वारा बढ़ता है-साक्षात् होता है ॥ २१ ॥

**भावार्थ**—हृदय से परमात्मा की स्तुतियां करने से जो मनुष्य श्रान्त हो जाता है परमात्मा उसको अपना कृपापात्र बनाता है, उसे अध्यात्मधन प्रदान करता है । उस ऐसे संयमी जन के अन्दर वह स्तुतियों से साक्षात् होता है ॥ २१ ॥

अध त्वमिन्द्र विद्ध्य१स्मान्महो राये नृपते वज्रबाहुः ।
रक्षा च नो मघोनः पाहि सूरीननेहसस्ते हरिवो अभिष्टौ ॥ २२ ॥

अध । त्वम् । इन्द्र । विद्धि । अस्मान् । महः । राये । नृऽपते । वज्रऽबाहुः । रक्ष । च । नः । मघोनः । पाहि । सूरीन् । अनेहसः । ते । हरिऽवः । अभिष्टौ ॥ २२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अध ) अनन्तरम् ( नृपते-इन्द्र ) मुमुक्षूणां पालक परमात्मन् ! "नरो हवै देवविशः" [ जै० १ । ८६ ] ( त्वं वज्रबाहुः-अस्मान् विद्धि ) त्वमोजोवाहकः सन् खल्वस्मान् "वज्रं वा ओजः" [ श० ८ । ४ । १ । २० ] जानीहि यद् वयं तवोपासका इति ( मघोनः-नः-रक्ष च ) अध्यात्मयज्ञवतोऽस्मान् रक्ष "यज्ञेन मघवान्" [ तै० सं० ४ । ४ । ८ । १ ] ( हरिवः-ते-अभिष्टौ-अनेहसः सूरीन्पाहि ) हे दयाप्रसादवन् ! तवाभिकांक्षायां वर्तमानान् निष्पापान् मेधाविन उपासकान् पालय स्वानन्ददानेन ॥ २२ ॥

भाषान्वयार्थ—( अध ) अनन्तर ( नृपते-इन्द्र ) मुमुक्षुओं के पालक परमात्मन् ! ( त्वं वज्रबाहुः-अस्मान् विद्धि ) तू ओज का वहन करने वाला हमें जान कि हम तेरे उपासक हैं ( मघोनः-नः-रक्ष च ) अध्यात्म यज्ञ वाले हम लोगों की रक्षा कर ( हरिवः-ते-अभिष्टौ ) हे दया-प्रसाद वाले, तेरी अभिकांक्षा में वर्तमान ( अनेहसः सूरीन् पाहि ) हम निष्पाप मेधावी उपासकों की रक्षा कर-अपना आनन्द प्रदान करके ॥ २२ ॥

भावार्थ—जो परमात्मा के उपासक पापरहित अध्यात्म यज्ञ करने वाले होते हैं वे परमात्मा की दया और प्रसाद के पात्र बनते हैं। परमात्मा उन्हें अपना आनन्द दान देकर उनकी रक्षा करता है ॥ २२ ॥

अध यद्राजाना गविष्टौ सरत्सरण्युः कारवे जरण्युः ।
विप्रः प्रेष्ठः स ह्येषां बभूव परा च वक्षदुत पर्षदेनान् ॥ २३ ॥

अध । यत् । राजाना । गोऽइष्टौ । सरत् । सरण्युः । कारवे । जरण्युः । विप्रः । प्रेष्ठः । सः । हि । एषाम् । बभूव । परा । च । वक्षत् । उत । पर्षत् । एनान् ॥ २३ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अध ) अनन्तरम् ( यद्-राजाना ) यदा राजमानाः हे ज्ञानेन प्रकाशमानाः मुमुक्षवः ! 'आकारादेशश्छान्दसः' ( गविष्टौ ) मोक्षस्येच्छायाम "गविष्टौ गोः स्वर्गस्य सुखविशेषस्येष्टाविच्छायाम्" [ यजु० ३४ । २३ दयानन्दः ] ( सरण्युः सरत् ) गतिशीलः सरति-अग्रसरो भवति ( कारवे जरण्युः ) सृष्टिकर्त्रे परमात्मने जरणां स्तुतिमिच्छुर्वा भवतु "जरणाः स्तुतयः" [ ऋ० १ । १४१ । ७ दयानन्दः] ( सः-हि-एषां विप्रः प्रेष्ठः-बभूव ) स मेधावी मुमुक्षूणां मध्ये परमात्मनोऽति प्रियो भवति ( च ) तथा ( एनान् ) अन्यजनान् ( परावक्षत् ) परावहति-परमात्मानं प्रति प्रेरयति ( उत ) अपि ( पर्षत् ) संसारसागरात् पारयति ॥ २३ ॥

भाषान्वयार्थ—( अध ) अनन्तर ( यद्-राजाना ) जब ज्ञान से प्रकाशमान हे मुमुक्षु जनो ! ( गविष्टौ ) मोक्ष की इच्छा में ( सरण्युः सरत् ) गतिशील गति करता है-अग्रसर होता है (कारवे जरण्युः) सृष्टि कर्ता परमात्मा के लिए स्तुति का इच्छुक होता है ( सः-हि-एषां विप्रः प्रेष्ठः-बभूव ) वह मेधावी मुमुक्षुओं के मध्य परमात्मा का अतिप्रिय होता है ( च ) तथा ( एनान् ) अन्य जनों को ( परावक्षत् ) परमात्मा के प्रति प्रेरित करता है ( उत ) और (पर्षत्) संसार सागर से पार करता है ॥ २३ ॥

भावार्थ—मुमुक्षु जनों में जब मोक्ष का इच्छुक हुआ परमात्मा की अत्यन्त स्तुति करता है वह परमात्मा का अत्यन्त प्रिय बन जाता है और दूसरों को भी परमात्मा की स्तुति के लिए प्रेरित करता है वह मानो संसार सागर से उन्हें पार करता है ॥ २३ ॥

अधा न्वस्य जेन्यस्य पुष्टौ वृथा रेभन्त ईमहे तदू नु ।
सरण्युरस्य सूनुरश्वो विप्रश्चासि श्रवसश्च सातौ ॥ २४ ॥

  

अध । नु । अस्य । जेन्यस्य । पुष्टौ । वृथा । रेभन्तः । ईमहे । तत् । ऊँ इति । नु । सरण्युः । अस्य । सूनुः । अश्वः । विप्रः । च । असि । श्रवसः । च । सातौ ॥ २४ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अध नु ) पुनश्च ( अस्य जेन्यस्य ) जगदधिकर्तुः परमात्मनः ( पुष्टौ ) आत्मपुष्टिनिमित्तम् ( वृथा ) अनायासेन सरलभावेन ( रेभन्तः ) स्तुवन्तः ( तत्-उ-नु-ईमहे ) तत्खलु प्रार्थयामहे-प्रार्थयन्ते 'पुरुषव्यत्ययः' ( अस्य सरण्युः ) अस्य जगतः सारयिता चालयिता ( सूनुः ) उत्पादकः ( अश्वः ) व्यापकः ( च ) तथा ( श्रवसः ) श्रवणीयस्य यशोरूपस्य भोगस्य "श्रवः श्रावणीयं यशः" [ निरु० ११ । ६ ] ( सातौ विप्रः-असि ) प्राप्तौ विशिष्ट पूतिकरः परमात्मन् ! त्वमसि ॥ २४ ॥

भाषान्वयार्थ—( अध नु ) और फिर ( अस्य जेन्यस्य ) इस जगत् स्वामी परमात्मा की ( पुष्टौ ) आत्मपुष्टि-पोषणशक्ति के निमित्त ( वृथा ) अनायास-सरल भाव से ( रेभन्तः ) स्तुति करते हुए ( तत्-उ नु-ईमहे ) प्रार्थना करते हैं ( अस्य सरण्युः ) इस जगत् का चलाने वाला तथा ( सूनुः ) उत्पादक, ( अश्वः ) व्यापक ( च ) तथा ( श्रवसः ) श्रवणीय यशोरूप भोग की ( सातौ विप्रः-असि ) प्राप्ति के लिए विशिष्टतया पूर्ण करने वाला हे परमात्मन् ! तू है ॥ २४ ॥

भावार्थ—परमात्मा जगत् का उत्पादक, इसमें व्यापक और इसका नियन्ता है तथा हमारा पोषण कर्ता है उसके श्रवणीययश और गुणों तथा सुखलाभ के लिए प्रार्थना करनी चाहिए ॥ २४ ॥

युवोर्यदि सख्यायास्मे शर्धाय स्तोमं जुजुषे नमस्वान् ।
विश्वत्र यस्मिन्ना गिरः समीचीः पूर्वीव गातुर्दाशत्सूनृतायै ॥ २५ ॥

युवोः । यदि । सख्याय । अस्मे इति । शर्धाय । स्तोमम् । जुजुषे । नमस्वान् । विश्वत्रे । यस्मिन् । आ । गिरः । समऽईचीः । पूर्वीऽइव । गातुः । दाशत् । सूनृतायै ॥ २५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( युवयोः सख्याय-अस्मे शर्धाय ) युवयोः स्त्रीपुरुषगणयोः सखित्वाय, अस्माकं आत्मबलप्रापणाय "शर्धः-बलनाम" [ निघ० ] ( नमस्वान् स्तोमं यदि जुजुषे ) स्तुतिमान् सन् स्तुतिप्राप्तिमान् स्तुतिसमूहं यदि सेवसे स्वीकुर्याः, तदा ( यस्मिन् विश्वत्र ) विश्वस्य त्रातरि यस्मिन् परमात्मनि 'विश्वत्र-इत्यत्र ङिप्रत्ययस्य लुक् छान्दसः' ( समीचीः-पूर्वीः-इव गिरः ) सम्यक् श्रेष्ठा एव स्तुतीः ( गातुः-दाशत् ) परमात्मानं प्रति गमनशीलः-उपासको ददाति समर्पयति ( सूनृतायै ) शोभन मुमुक्षुभावनायै, सा सफला भवेत् ॥ २५ ॥

भाषान्वयार्थ—( युवयोः सख्याय ) तुम स्त्री पुरुषों मित्रभाव के लिए ( अस्मे शर्धाय ) हमारे आत्मबल प्राप्ति के लिए ( नमस्वान् स्तोमम् ) स्तुतिमान् होता हुआ स्तुति समूह को ( यदि

  

जुजुषे ) यदि तू सेवन करता है या स्वीकार करता है तो ( यस्मिन् विश्वत्र ) जिस तुझ विश्व की रक्षा करने वाले में ( समीचीः-पूर्वीः-इव गिरः ) श्रेष्ठ स्तुतियों को ( गातुः-दाशत् ) तुझ परमात्मा के प्रति गमनशील उपासक देता है-समर्पित करता है ( सूनृतायै ) शोभन मुमुक्षु भावना के लिए, जिससे वे सफल होवे ॥ २५ ॥

**भावार्थ**—उपासक को समस्त स्त्री पुरुषों के प्रति मित्र भाव रखना चाहिए। इससे परमात्मा स्तुतियों को स्वीकार करता है-अपनाता है तथा उसे मोक्ष प्रदान करता है ॥ २५ ॥

**स गृ॒णा॒नो अ॒द्भिर्दे॒ववा॒निति॑ सु॒बन्धु॒र्नम॑सा सू॒क्तैः ।**
**वर्ध॑दु॒क्थैर्वचो॑भि॒रा हि नू॒नं व्यध्वै॑ति॒ पय॑स उ॒स्रिया॑याः ॥ २६ ॥**

सः । गृ॒णा॒नः । अ॒त्ऽभिः । दे॒वऽवा॑न् । इति॑ । सु॒ऽबन्धुः॑ । नम॑सा । सु॒ऽउ॒क्तैः । वर्ध॑त । उ॒क्थैः । वचः॑ऽभिः । आ । हि । नू॒नम् । वि । अध्वा॑ । ए॒ति । पय॑सः । उ॒स्रिया॑याः ॥ २६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-देववान् सुबन्धुः-इति ) देवा मुमुक्षवो यस्य सन्ति स परमात्मा खलूपासका सु शोभनो बन्धुः-इति प्रसिद्धः (अद्भिः-नमसा सूक्तैः गृणानः) आप्तजनैः "मनुष्या वा-आपश्चन्द्राः" [श० ७ । ६ । १ । २०] स्तुत्या सुवचनैः स्तूयमानो भवति ( उक्थैः-वचोभिः-वर्धत् ) यतः स प्रशस्तैर्वचनैर्वर्धयति स्तोतारम् ( नूनं हि-उस्रियायाः पयसः-अध्वा वि-आ-एति ) सम्प्रति सद्यो हि-उत्स्राविण्या गोः पयसो यथाऽध्वा मार्गो भवति तथा स्तुत्याः फलमनुसरन् ध्यानमार्गेण विशिष्टतया प्राप्नोति ॥ २६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः-देववान् सुबन्धुः- इति ) वह परमात्मा मुमुक्षुओं से सेवित, उपासक जिसके अच्छे बन्धु हैं ऐसा प्रसिद्ध है ( अद्भिः-नमसा सूक्तैः- गृणानः ) आप्तजनों द्वारा स्तुति और अच्छे वचनों से स्तुत किया जाता है-प्रशंसित किया जाता है ( उक्थैः-वचोभिः-वर्धत् ) प्रशस्त वचनों द्वारा स्तुति करने वाले को वह बढाता है ( नूनं हि-उस्रियायाः पयसः-अध्वा वि-आ-एति ) सम्प्रति-तुरन्त ही दूध को स्रवित करने वाली गौ के दूध का जैसे स्रवण मार्ग होता है, उससे सरलतया जैसे दुग्ध प्राप्त होता है, वैसे स्तुतिफल को लक्ष्य करते हुए ध्यानमार्ग से विशेषरूप से प्राप्त होता है ॥ २६ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा जीवन्मुक्तों का इष्टदेव तथा उपासकों का बन्धु है। वह आप्त विद्वानों की स्तुतियों और सुवचनों द्वारा स्तुति में लाया जाता हुआ स्तुतिकर्ता को बढाता है तथा उसे प्राप्त होता है अध्यात्ममार्ग द्वारा-जैसे दूध को रिसाने वाली गौ से स्तन मार्ग से शीघ्र दूध प्राप्त होता है। अतः उसकी स्तुति करनी चाहिए ॥ २६ ॥

**त ऊ॒ षु णो॑ म॒हो य॑जत्रा भू॒त दे॑वास ऊ॒तये॑ स॒जोषाः॑ ।**
**य वाजाँ॒ अन॑यता वि॒यन्तो॒ ये स्था निचे॑तारो॒ अमू॑राः ॥ २७ ॥**

ते । ऊँ इति । सु । नः । महः । यजत्राः । भूत । देवासः । ऊतये । सऽजोषाः । ये । वाजान् । अनयत । विऽयन्तः । ये । स्थ । निऽचेतारः । अमूराः ॥ २७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यजत्राः सजोषाः-देवासः ) हे अध्यात्मयाजिनः समानप्रीतिमन्तो मुमुक्षवः ! ( ते ) ते यूयम् ( नः ) अस्मभ्यम् ( उ सु-ऊतये महः-भूत ) अवश्यं सुष्ठु रक्षणाय महान्तो महत्त्ववन्तो भवत ( ये वाजान वियन्तः-अनयत ) ये यूयं विशिष्टं गतिं कुर्वन्तः खल्वमृतान्नभोगान् "अमृतान्नं वै वाजः" [ जै० २ । १६२ ] प्रापयत ( ये निचेतारः-अमूराः-स्थ ) ये यूयं निरन्तरं ज्ञानस्य चयनं कारयितारः-सावधानाः स्थ ॥ २७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यजत्राः सजोषाः-देवासः ) हे अध्यामयाजी समान प्रीतिवाले मुमुक्षुजनों ! ( ते ) वे तुम लोग ( नः ) हमारे लिए ( उ-सु-उतये महः-भूत ) अवश्य अच्छे रक्षण के लिए महत्त्व वाले होओ ( ये वाजान् वियन्तः-अनयत ) जो तुम विशिष्ट गति करते हुए अमृतान्न भोगों को प्राप्त कराते हो ( ये निचेतारः-अमूराः स्थ ) जो तुम निरन्तर ज्ञान का चयन कराने वाले सावधान हो ॥ २७ ॥

**भावार्थ**—मानव को अध्यात्मयाजी मुमुक्षुजनों का सङ्ग करके अपने रक्षण के लिए ज्ञान का ग्रहण करना चाहिए और मोक्ष के अमृतभागों की प्राप्ति के लिए भी उनसे अध्यात्ममार्ग को जानना चाहिए ॥ २७ ॥



# द्वाषष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—मानवो नाभानेदिष्ठः ।

देवता—१–६ विश्वेदेवाः,आङ्गिरसो वा । ७ विश्वेदेवाः । ८–११ सावर्णेर्दान स्तुतिः ।

छन्दः—१,२ विराड् जगती । ३ पादनिचृज्जगती । ४ निचृज्जगती । ५ अनुष्टुप् । ८, ९ निचृत् त्रिष्टुप् । ६ बृहती । ७ विराट् पंक्तिः । १० गायत्री । ११ भुरिक् त्रिष्टुप् ।

विषयः—अत्र सूक्ते सृष्टेरारम्भे परमेश्वरसकाशाद् वेदप्रकाशः परमर्षीणामन्तःकरणे जातस्तत्प्रचारश्च तैः कृतो ज्ञान-दानस्य महिमा च प्रतिपाद्यते, इत्येवमादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में सृष्टि के आरम्भ में परमेश्वर से परमर्षियों के अन्तःकरण में वेदों का प्रकाश तथा उनके द्वारा प्रचार, ज्ञानदान की महिमा आदि विषय हैं ।

ये य॒ज्ञेन॒ दक्षि॑णया॒ सम॑क्ता॒ इन्द्र॑स्य स॒ख्यम॑मृत॒त्वमा॑न॒श ।
तेभ्यो॑ भ॒द्रम॑ङ्गिरसो वो अस्तु॒ प्रति॑ गृभ्णीत मान॒वं सु॑ऽमेधसः ॥ १ ॥

ये । य॒ज्ञेन॑ । दक्षि॑णया । सम्ऽअ॑क्ताः । इन्द्र॑स्य । स॒ख्यम् । अ॒मृ॒त॒ऽत्वम् । आ॒न॒श । तेभ्यः॑ । भ॒द्रम् । आ॒ङ्गि॒र॒सः॒ । व॒ः । अ॒स्तु॒ । प्रति॑ । गृ॒भ्णी॒त॒ । मा॒न॒वम् । सु॒ऽमे॒ध॒सः॒ ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये यज्ञेन दक्षिणया समक्ताः ) ये–अध्यात्मयज्ञेन स्वात्मदा-नेन "दक्षिणाः-दानानि" [ ऋ० ३ । ३६ । ५ दयानन्दः ] सम्प्रसिद्धा अलङ्कृताः सन्तः ( इन्द्रस्य सख्यम्-अमृतत्वम्-आनशे ) ऐश्वर्यवतः परमात्मनः सखित्वमथ चामृतत्वं प्राप्नु-वन्ति "आनशे व्याप्तिकर्मा" [ निघ० २ । १८ ] 'व्यत्ययेन–एकवचनम्' ( अङ्गिरसः ) हे अङ्गिभ्यो जीवात्मभ्योज्ञानदातारः ! "अङ्गिराः-अङ्गिभ्यो जीवात्मभ्यः सुखं ददाति सः" [ यजु० ३४ । २२ दयानन्दः ] अज्ञानां प्रेरयितारः संयमिनो वा ( तेभ्यः-वः-भद्रम्-अस्तु )

तेभ्यो युष्मद्भ्यः कल्याणं भवतु–भवति ( सुमेधसः-मानवं प्रति गृभ्णीत ) हे सुष्ठुमेधाविनो मानवं शिष्यत्वेन प्राप्तं स्वीकुरुत ',तस्मादङ्गिरसोऽधीयान ऊर्ध्वस्तिष्ठति ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( ये यज्ञेन दक्षिणया समक्ताः ) जो अध्यात्मयज्ञ से तथा स्वात्मदान से-स्वात्मसमर्पण से सम्यक् प्रसिद्ध—अलंकृत होते हुए ( इन्द्रस्य सख्यम् ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा के मित्रभाव को तथा ( अमृतत्वम् आनशे ) अमृतरूप को प्राप्त करते हैं ( अङ्गिरसः ) हे अङ्गियों-अङ्ग वाले आत्माओं के लिए ज्ञान सुख के देने वालो अथवा अङ्गों को प्रेरित करने वाले संयमी जनों ! तेभ्यः-वः-भद्रम्-अस्तु ) उन तुम लोगों के लिए कल्याण हो ( सुमेधसः-मानवं प्रति गृभ्णीत ) अच्छे मेधावी लोगो ! शिष्य भाव से प्राप्त हुए मानव को स्वीकार करो ॥ १ ॥

भावार्थ—जो अध्यात्मयज्ञ और आत्मसमर्पण द्वारा अपने को सिद्ध-सुसज्जित करते हैं वे परमात्मा के मित्र भाव और अमृतस्वरूप को प्राप्त करते हैं। वे ऐसे अन्य आत्माओं को सुख देने वाले तथा उत्तम प्रेरणा करने वाले एवं योग्य मनुष्य को अपने ज्ञान की शिक्षा देने वाले कल्याण को प्राप्त होते हैं ॥ १ ॥

**य उदाजन् पितरो गोमयं वस्वृतेनाभिन्दन् परिवत्सरे वलम् ।**
**दीर्घायुत्वमङ्गिरसो वो अस्तु प्रति गृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥ २ ॥**

ये । उत्ऽआजन् । पितरः । गोऽमयम् । वसु । ऋतेन । अभिन्दन् । परिवत्सरे । वलम् । दीर्घायुऽत्वम् । अङ्गिरसः । वः । अस्तु । प्रति । गृभ्णीत । मानवम् । सुऽमेधसः ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ये पितरः ) ये ज्ञान प्रदानेन पालकाः-विद्वांसः, प्रकाश प्रदानेन पालकाः किरणा वा ( परिवत्सरे ) परितोवसन्त्यस्मिन् 'वसेश्च सरन्' [ उणादि० ३ । ७१ ] आचार्ये-आचार्यसमीपे सूर्ये वा "सूर्यः परिवत्सरः" [ ता० १७ । १३ । १७ [ ( गोमयं वसु-उदाजन् ) वाङ्मयं धनम् "गौ वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] रश्मिमयं तेजोधनं वा "सर्वे रश्मयो गाव उच्यन्ते" [ निरु० २ । ८ ] उत्थापयन्ति उत्पादयन्ति ( ऋतेन वलम्-अभिन्दन् ) तज्ज्ञानेन तदग्निरूपेण वाऽऽवरकमज्ञानमन्धकारं मेघं वा भिन्दन्ति निवारयन्ति ( अङ्गिरसः-वः ) हे आत्मभ्यो ज्ञानप्रदातारस्तेजो दातारो वा युष्मभ्यम् ( दीर्घायुत्वम्-अस्तु ) दीर्घजीवनं दीर्घप्रापणप्रवर्तनं भवतु ( प्रति गृभ्णीत....) पूर्ववत् ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—(ये पितरः) जो ज्ञानप्रदान के द्वारा पालक विद्वान् या जो प्रकाशप्रदान द्वारा पालक किरणें हैं वे ( परिवत्सरे ) सब ओर से आकर शिष्य बसते हैं जिसके अधीन ऐसे आचार्य में-आचार्य के समीप अथवा सूर्य में ( गोमयं वसु-उदाजन् ) वाङ्मय धन को या रश्मिमय तेज को उत्थापित करते हैं उत्पन्न करते हैं ( ऋतेन वलम्-अभिनन्दन् ) उसके ज्ञान के द्वारा या उसके अग्नि रूप द्वारा आवरक अज्ञान को या अन्धकाररूप मेघ को छिन्न-भिन्न करते हैं निवृत्त करते हैं

  

( अङ्गिरसः-वः ) हे आत्माओं के लिए ज्ञान के दाता अथवातेज के प्रदाता तुम्हारे लिए ( दीर्घायुत्वम्-अस्तु ) दीर्घ जीवन या दीर्घजीवन प्राप्त होने का क्रम होवे ( प्रति गृभ्णीत.... ) पूर्ववत् ॥ २ ॥

भावार्थ—उत्तम आचार्य के अधीन विद्वान् शिष्यरूप में प्राप्त होते हैं। आचार्य उनके अज्ञान को नष्ट करके वाङ्मय ज्ञान को उत्थापित करता है। ऐसा आचार्य दीर्घजीवी होना चाहिए जिससे संसार को लाभ पहुंचे। तथा-रश्मियां या किरणें सूर्य के आश्रित होती हैं। वह सूर्य अन्धकार को और मेघ को छिन्न-भिन्न करता है। उसका आग्नेय तेज संसार को प्रकाश प्रदान करता है। उसके प्रकाश का प्रदान क्रम दीर्घरूप में चलता रहे ॥ २ ॥

**य ऋतेन सूर्यमारोहयन् दिव्यप्रथयन् पृथिवीं मातरं वि ।**
**सुप्रजास्त्वमङ्गिरसो वो अस्तु प्रति गृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥ ३ ॥**

**ये । ऋतेन । सूर्यम् । आ । अरोहयन् । दिवि । अप्रथयन् । पृथिवीम । मातरम् । वि । सुप्रजाःऽत्वम् । अङ्गिरसः । वः । अस्तु । प्रति । गृभ्णीत । मानवम् । सुऽमेधसः ॥ ३ ॥**

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये-ऋतेन दिवि सूर्यम्-आरोहयन् ) ये खलु तज्ज्ञानेन तत्तेजसा वा सरणशीलंप्रगतिमन्तं श्रोतारं सूर्यं वा मोक्षधाम्नि द्युलोके वा-आरोहयन्ति नयन्ति-समन्तात् प्रकाशयन्ति वा ( मातरं पृथिवीं वि-अप्रथयन् ) निर्मात्रीं प्रथनशीलां "पृथिवीं व प्रथमानायै स्त्रियै" [ ऋ० १ । १८५ । १ दयानन्दः ] च विशिष्टतया प्रसिद्धां प्रकाशितां वा श्रोत्रीं स्त्रियं च कुर्वन्ति (अङ्गिरस-वः-सुप्रजास्त्वम्-अस्तु) हे विद्वांसः-किरणाः वा युष्मभ्यं सुसन्तान भावं सुशिष्यत्वं सुखवानस्पत्यादित्वं भवतु। अग्रे पूर्ववत् ॥ ३ ॥

भाषान्वयार्थ—( ये ऋतेन दिवि, सूर्यम्-अरोहयन् ) जो उस ज्ञान या उस तेज से सरण शील-प्रगतिमान् श्रोता या सूर्य को मोक्षधाम में या द्युलोक में ले जाते हैं-स्थापित करते है भली भांति प्रकाशित करते हैं ( मातरं पृथिवीं वि-अप्रथयन् ) निर्मात्री निर्माण करने वाली प्रथन शीला और विशिष्ट प्रसिद्ध या प्रकाशित श्रवणशील स्त्री को बनातेः-है करते हैं। अङ्गिरसः-वः-सुप्रजास्त्वम्-अस्तु, हे विद्वानों! या किरणों तुम्हारे लिए सुसन्तान भाव, सुशिष्यभाव सुख वनस्पतिभाव हों। आगे पूर्ववत् ॥ ३ ॥

भावार्थ—विद्वानों के द्वारा प्राप्त ज्ञान से श्रोता मोक्ष को प्राप्त होता है और उसके यहां श्रवण शील स्त्री होने से वह उत्तमःसन्तान, उत्तम शिष्य को प्राप्त करता है, होता है। एवं सूर्य किरणें तेजो धर्म सूर्य को द्युलोक में चमकाती है और पृथिवी प्रथन शील होती हुई पर उत्तम वनस्पतियां उत्पन्न होती हैं ॥ ३ ॥

**अयं नाभा वदति वल्गु वो गृहे देवपुत्रा ऋषयस्तच्छृणोतन ।**
**सुब्रह्मण्यमङ्गिरसो वो अस्तु प्रति गृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥ ४ ॥**

अयम् । नाभा । वदति । वल्गु । वः । गृहे । देवऽपुत्राः । ऋषयः । तत् । शृणोतन । सुऽब्रह्मण्यम् । अङ्गिरसः । वः । अस्तु । प्रति । गृभ्णीत । मानवम् । सुऽमेधसः ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवपुत्राः-ऋषयः ) हे देवस्य परमात्मनः पुत्राः पुत्रवद्वर्तमाना मन्त्रार्थद्रष्टारः ( अयं नाभा ) अयं प्रसिद्धः परमात्मा युष्माकं मध्ये वर्तमानः ( वः-गृहे ) युष्माकं हृदय गृहे ( वल्गु वदति ) वेद वाचम् "वल्गु वाङ् नाम, निघण्टु १ । ११" ( तत् शृणोतन ) तद्वचनं शृणुत ( अङ्गिरसः वः सुब्रह्मण्यं-अस्तु ) अङ्गिनामात्मनां ज्ञान दातारः, स्वयं संयमिनो देवाः ! युष्मभ्यं शोभन ब्रह्मत्वं शोभन ब्रह्मप्राप्तिफलं भवतु अग्रे पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवपुत्राः-ऋषयः ) हे परमात्मदेव के पुत्र समान मन्त्रार्थ द्रष्टाओं । ( अयं नाभा ) यह प्रसिद्ध परमात्मा मनुष्यों के मध्यमें वर्तमान ( वः-गृहे ) तुम्हारे हृदय-गृह में ( वल्गु वदति) वेद-वाणी का उपदेश देता है ( तत्-शृणोतन ) उसे तुम सुनों ( अङ्गिरसः-वः ) हे अङ्गियों आत्माओं के ज्ञान दाता, स्वयं संयमी विद्वानों ! तुम्हारे लिए ( सुब्रह्मण्यम्-अस्तु ) शोभन ब्रह्म प्राप्ति फल होवे । आगे पूर्ववत् ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—आरम्भ सृष्टि में योग्य चरम ऋषि मन्त्रार्थ द्रष्टाओं के अन्तः करण में परमात्मा वेद का प्रवचन करता है । वे अन्य आत्माओं को उसका उपदेश करते हैं यह ब्रह्म प्राप्ति का सुखद साधन है ॥ ४ ॥

वि रूपास इदृषयस्त इद्गम्भीरवेपसः ।
ते अङ्गिरसः सूनवस्ते अग्नेः परि जज्ञिरे ॥ ५ ॥

विऽरूपासः । इत् । ऋषयः । ते । इत् । गम्भीरऽवेपसः । ते । अङ्गिरसः । सूनवः । ते । अग्नेः । परि । जज्ञिरे ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ऋषयः-इत् विरूपासः ) मन्त्रार्थद्रष्टारः खलु विशिष्टतया निरूपणकर्त्तारो भवन्ति ( ते-इत्-गम्भीर वेपसः ) ते हि गम्भीर कर्म-प्रवृत्तयाऽसाधारण क्रियावन्तो भवन्ति "वेपः कर्म नाम" [ निघं० २ । ११ ] गम्भीर वेपसः गम्भीर कर्मण [ निरुक्त ११ । १६ ] ( ते अङ्गिरसः सूनवः ) परमात्माग्नेः सूनु सदृशाः ( अग्नेःपरिजज्ञिरे ) यतस्ते परमात्माग्नौ परमात्मध्यानं कृत्वा प्रकटीकृताः-भूता सन्ति । आधिदैविकदृष्ट्यातु-( विरूपासः-ऋषयः ) विविध-रूपादिका ऋषयः प्रसरण शीलाः मेघे जाताः वैद्युत-तरङ्गाः कपिलादिवर्णकाः ( गंभीर वेपसः ) गम्भीर-कर्माणो मेघनिपातेन कर्मवन्तः ( ते-अङ्गिरसः सूनवः ) ते विद्युदग्नेर्जाताः ( ते अग्नेः परि जज्ञिरे ) सामान्यतो अग्नि तत्वाज्जायन्ते ॥ ५ ॥

  

**भाषान्वयार्थ**—( ऋषयः-इत्-विरूपासः ) मन्त्रार्थ द्रष्टा, विशिष्टता से निरूपण करने वाले विशेषरूपसे विषय को खोलने वाले होते हैं ( ते-इत्-गम्भीर वेपसः ) वे ही गम्भीर कर्म वाले:-कर्म प्रवृत्ति वाले-असाधारण क्रिया वाले होते हैं। ( ते अङ्गिरसः सूनवः ) वे परमात्मा के पुत्र सदृश होते हैं ( ते अग्ने परिजज्ञिरे ) क्योंकि परमात्मा को ध्यान करके प्रकट हुये होते हैं ॥ ५ ॥

**आधिदैविक दृष्टि से—**

( विरूपासः-ऋषयः ) विविध रूप वाले प्रसरणशील मेघ में उत्पन्न हुए विद्युत के तरङ्ग रूप कपिलादि वर्ण वाले ( गम्भीरऽवेपसः ) गम्भीर कर्मवाले मेघ को गिराने रूप कर्म वाले ( ते अङ्गिरसः सूनवः ) वे विद्युदग्नि से उत्पन्न होने वाले ( ते अग्नेः परि जज्ञिरे ) सामान्य रूप से अग्नि से उत्पन्न होते हैं।

**भावार्थ**—मन्त्रार्थों को जानने वाले ऋषि मंत्रों का यथार्थ प्रवचन किया करते हैं और वे यथार्थ कर्म का प्रतिपादन तथा आचरण करते हैं। वे ही परमात्मा के ध्यान से ऋषि रूप को धारण करते हैं एवं मेघ में भिन्न-भिन्न रूपों में चमकने वाले विद्युत तरङ्गों का मेघ को गिराने का कर्म महत्वपूर्ण होता है ॥ ५ ॥

**ये अग्नेः परि जज्ञिरे विरूपासो दिवस्परि ।**
**नवग्वो नु दशग्वो अङ्गिरस्तमः सचा देवेषु मंहते ॥ ६ ॥**

**ये । अग्नेः । परि । जज्ञिरे । विऽरूपासः । दिवः । परि । नवऽग्व । नु । दशऽग्व । अङ्गिरःऽतमः । सचा । देवेषु । मंहते ॥ ६ ॥**

**संस्कृतान्वयार्थः** – ( ये विरूपासः ) ये ज्ञानस्य विशिष्ट निरूपणकर्तारः ! ( दिवः परि) मोक्षधाम्नः अधि "मोक्षमधिलक्ष्य पञ्चम्याः परावध्यर्थे [ अष्टा ८ । ३ । ५१ ] अग्नेः परिजज्ञिरे परमात्माग्नेः कृपया ध्यानेन वा परितः प्रसिध्यन्ति ( तेषुअङ्गिरस्तमः ) यः खलु अतिशयेन परमात्म पुत्रोऽतिशयित संयमी वा ( नवग्वः-दशग्वः ) नव मनोबुद्धि चित्राहंकारेषु पञ्च ज्ञानेन्द्रियेषु नवसु सिद्धिंगतः, अथ च दशसु कर्मेन्द्रियेषु ज्ञानेन्द्रियेषु सिद्धिंगतः ( देवेषु सचा मंहते ) विद्वत्सु सङ्गत्या प्रशंसा मर्हन्ति ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ये विरूपासः ) जो ज्ञान का विशेष निरूपण करने वाले विद्वान् ( दिवः परि ) मोक्षधाम में मोक्ष धाम का लक्ष्य करके ( अग्नेः परिजज्ञिरे ) परमात्मा की कृपा से या उसके ध्यान से प्रसिद्ध होते हैं ( तेषु ) उनमें ( अङ्गिरस्तमः ) जो अतिशय से परमात्मा पुत्र-या संयमी होता है ( नव ग्वः-दशग्वः ) मन बुद्धि चित अहंकार और पंच ज्ञानेन्द्रियों में सिद्धि को प्राप्त हुआ और दस कर्मेन्द्रियों एवं ज्ञानेन्द्रियों में सिद्धि को प्राप्त हुआ ( देवेषु सचा मंहते ) विद्वानों में संगति से प्रशंसा को प्राप्त होता है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—ज्ञान का विशेष निरुपण करने वाले साक्षात् द्रष्टा ऋषि, ज्ञान पूर्ण और संयमी होकर मोक्ष के अधिकारी बनते हैं। वे विद्वानों में प्रशंसा को प्राप्त होते हैं ॥६ ॥

इन्द्रेण युजा निः सृजन्त वाघतो व्रजं गोमन्तमश्विनम् ।
सहस्रं मे ददतो अष्टकर्ण्यः श्रवो देवेष्वक्रत ॥ ७ ॥

इन्द्रेण । युजा । निः । सृजन्त । वाघतः । व्रजम् । गोऽमन्तम् । अश्विनम् । सहस्रम् । मे । ददतः । अष्टऽकर्ण्यः । श्रवः । देवेषु । अक्रत ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वाघतः ) ते मेधाविनो विद्वांसः "वाघतः-मेधावी नाम" [ निघण्टु ३ । १८ ] ( इन्द्रेण युजा ) ऐश्वर्यवता परमात्मना सहयोगिना सह ( गोमन्तम्-अश्विनं व्रजं निः सृजन्त ) इन्द्रियवन्तमिन्द्रियसम्बन्धिनं मनः सम्बन्धिनं [ व्रज ज्ञानं ऋ० १ । १० । ७ दयानन्द ] जनेभ्यो निसृजन्ति उपदिशन्ति ( अष्ट कर्ण्यः ) व्याप्त कर्णवन्तः-व्याप्तेन्द्रियशक्तिकास्ते विद्वांसः ( मे सहस्रं ददतः ) मह्यं सहस्रं बहुदानं प्रयच्छतः ( देवेषु श्रवः-अक्रतः ) इन्द्रियेषु यशः कुरुत ॥ ७ ॥

भाषान्वयार्थ—( वाघतः ) वे मेधावी विद्वान् ( इन्द्रेण युजा ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा के सहयोगी ( गोमन्तं अश्विनं व्रजम् ) इन्द्रिय वाले, इन्द्रिय सम्बन्धी ज्ञान तथा मन सम्बन्धी ज्ञान को मनुष्यों के लिए ( निसृजन्त ) उपदेश देते हैं ( अष्टकर्ण्यः ) व्याप्त इद्रिय शक्ति वाले विद्वान् ( मे सहस्रं ददतः ) मेरे लिए बहुत ज्ञान देते हुए ( देवेषु श्रवः-अक्रत ) इन्द्रियों में यश सम्पादित करें ॥ ७ ॥

भावार्थ—परमात्मा से सम्पर्क करने वाले मेधावी ऋषि जन अन्य जनों को इन्द्रियों के संयम एवं मन के विकासार्थ ज्ञान का उपदेश अधिक से अधिक देते रहें ॥ ७ ॥

प्र नूनं जायतामयं मनुस्तोक्मेव रोहतु ।
यः सहस्रं शताश्वं सद्यो दानाय मंहते ॥ ८ ॥

प्र । नूनम् । जायताम् । अयम् । मनुः । तोक्मऽइव । रोहतु । यः । सहस्रम् । शतऽअश्वम् । सद्यः । दानाय । मंहते ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अयं मनुः-नूनं प्रजायताम् ) एष मननशीलो विद्वान् ज्ञानदाताऽवश्यं प्रसिद्धो भवतु ( तोकम्-इव रोहतु ) अपत्यम्-अल्पायुष्कं नवजातं बालकमिव वर्धताम् "तोक्म-अपत्यनाम" [ निघं० २ । २ ] ( यः शताश्वं सहस्रम् ) यः शतसख्याश्वकं तदपि सहस्रमिव ज्ञानम् "सर्वेषामेव दानानां ब्रह्मदानं विशिष्यते" [मनु० ४ । २२३] ( दानाय सद्यः-मंहते ) दानाय सद्यः प्रवर्तते ॥ ८ ॥

भाषान्वयार्थ—( अयं मनुः ) यह मननशील विद्वान्. ज्ञान दाता ( नूनं प्रजायताम् ) अवश्य प्रसिद्ध होवे ( तोक्म-इव रोहतु ) अल्प आयु वाले बालक के समान बढे ( यः शताश्वं सहस्रम् ) जो सौ संख्याघोड़ों वाले वह भी सहस्र गुणितं जितने ज्ञान ( दानाय सद्यः-मंहते ) दान के लिये तुरन्त प्रवृत्त हो ॥ ८ ॥

  

भावार्थ—ज्ञान का प्रदान करने वाला दिनोदिन वढे छोटे बालक जिससे ज्ञान सहस्रगुणित प्रदान करने को समर्थ हो सकेगा ॥ ८ ॥

न तमश्नोति कश्चन दिव इव सान्वारभम् ।
सावर्ण्यस्य दक्षिणा वि सिन्धुरिव पप्रथे ॥ ९ ॥

न । तम् । अश्नाति । कः । चन । दिवःइव । सानु । आऽरभम् । सावर्ण्यस्य । दक्षिणा । वि । सिन्धुःइव । पप्रथे ॥ ९ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( तं कः-चन न अश्नोति ) तं ज्ञानदातारं कश्चन धनान्नदाता न व्याप्नोति-न प्राप्नोति "अश्नोति व्याप्नोति व्यत्ययेन परस्मैपदम्" [ ऋ० १ । ६४ । २ दयानन्दः ] ( दिवः-इव सानु-आरभम ) यथा द्युलोकस्य सम्भजनीयमुच्चस्थितं सूर्यमारब्धुं न पारयति ( सावर्ण्यस्य दक्षिणा ) समानवर्णे समान भरणे कुशलस्य "वृवरणे भरणे-इत्येके" [ क्र्यादि० ] दानम् ( सिन्धुः-इव पप्रथे ) नदीवत् खलु विस्तृतो व्याख्यातो भवति ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( तं कः-चन न-अश्नोति ) उस ज्ञानदाता को कोई भी धनान्न का दाता नहीं पा सकता ( दिवः- इव सानु-आरभम् ) जैसे द्युलोक के सम्भजनीय उच्च स्थित सूर्य को पाने में समर्थ नहीं होता ( सावर्ण्यस्य दक्षिणा ) समान वर्ण में समान भरण पालन में कुशल का दान ( सिन्धुः-इव पप्रथे ) नदी के समान विस्तृत-व्याख्यात होता है ॥ ९ ॥

भावार्थ—धन अन्न दान से बढ कर ज्ञान दान है उसका दाता उच्च स्थिति को प्राप्त होता सूर्य के समान उत्कृष्ट, है तथा नदी की भाति उदार है प्रसिद्ध होता है ॥ ९ ॥

उत दासा परिविषे स्मद्दिष्टी गोपरीणसा ।
यदुस्तुर्वश्च मामहे ॥ १० ॥

उत । दासा । परिऽविषे । स्मद्दिष्टी इति स्मत्ऽदिष्टी । गोऽपरीणसा । यदुः । तुर्वः । च । ममहे ॥ १० ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( स्मद्दिष्टी ) प्रशस्तदर्शनौ "स्मद्दिष्टीन् प्रशस्त दर्शनान्" [ ऋ० ६ । ६३ । ९ दयानन्दः ] ( गोपरीणसा ) गवां परीणसा बहुभावो यमो बहुगोमन्तौ बहु विद्यावन्तौ-अध्यापकोपदेशकौ "परीणसा बहुनाम" [ निघ० ३ । १ ] ( दासा ) दातारौ "दासृ दाने" [ भ्वादि०] "दासं दातारम्" [ऋ० ७ । १९ । २ दयानन्दः] ( उत ) अपि तस्य ज्ञानदातुः ( परिविषे ) स्नान सेवायै योग्यौ भवतः "विष सेचने" [ भ्वादि० ] ( यदुः तुर्वः-च ममहे ) यत्नशीलः प्रगतिशीलश्च जनौ मह्येते मन्त्रे खल्वेकवचनं प्रत्येकमन्वयात् ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( स्मद्दिष्टी ) प्रशस्त दर्शन वाले ( गोपरीणसा ) बहुत गौवों वाले बहुत विद्या वाणी वाले अध्यापक उपदेशक ( दासा ) तथा दानी ( उत ) और ( परिविषे ) स्नान सेवा के लिये योग्य होओ ( यदुः-तुर्वः-च ममहे ) यत्न शील और प्रगति शील जन महत्त्व पाते है ॥ १० ॥

भावार्थ—प्रशस्त दर्शनीय बहुत विद्या वाले अध्यापक उपदेशक ज्ञान के दानियों की स्नानादि सेवा प्रशंसा करनी चाहिए ॥ १० ॥

सहस्रदा ग्रामणीर्मा रिषन्मनुः सूर्येणास्य यतमानैतु दक्षिणा ।
सावर्णेर्देवाः प्र तिरन्त्वायुर्यस्मिन्नश्रान्ता असनाम वाजम् ॥ ११ ॥

सहस्रऽदाः । ग्रामऽनीः । मा । रिषन् । मनुः । सूर्येण । अस्य । यतमाना । एतु । दक्षिणा । सावर्णेः । देवाः । प्र । तिरन्तु । आयुः । यस्मिन् । अश्रान्ताः । असनाम । वाजम् ॥ ११ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सहस्रदाः-ग्रामणीः-मनुः ) सहस्रस्य बहुनो धनादिकस्य दाता ग्रामस्य नेता रक्षको मननशीलो ज्ञान दाता च ( मा रिषत् ) अस्मान्-न हिनस्तीति तु सत्यम्, परन्तु ( अस्य ) मनोज्ञानदातुः ( दक्षिणा यतमाना ) ज्ञानदान-क्रिया गच्छन्ती-अग्रेऽग्रे प्रवर्तमाना "यतो गतिकर्मा" [ निघं० २ । १४ ] ( सूर्येण-एतु ) सूर्येण समाना सती प्रकाशते प्रसिद्धिमेतु प्राप्नोतु ( देवाः सावर्णेः-आयुः-प्रतिरन्तु ) विद्वांसः समानज्ञानवरणे कुशलस्य जीवनं प्रवर्धयन्तु वर्धयन्ति हि ( यस्मिन्-अश्रान्ताः-वाजम्-असनाम ) यस्मिन्नाश्रयमाणे श्रान्ति रहिताः सन्तो वयं ज्ञानं सम्भजेमहि सम्भजामहे ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( सहस्रदाः -ग्रामणीः-मनुः ) बहुत धन आदि के दाता ग्राम के नेता रक्षक और मननशील ज्ञान का दाता ( मा रिषत ) हमें हिंसित नहीं करता है यह सत्य है, परन्तु ( अस्य ) इस ज्ञान दाता की ( दक्षिणा यतमाना ) दान क्रिया आगे-आगे प्रवर्तमान होती हुई ( सूर्येण-एतु ) सूर्य के समान होती हुई प्रकाशित हो-प्रसिद्धि को प्राप्त हो ( देवाः सावर्णेः-आयुः प्रतिरन्तु ) देव समान ज्ञान भरण करने में कुशल के जीवन को बढावें ( यस्मिन्-अश्रान्ताः-वाजम् असनाम ) जिस आश्रय में न थकते हुए ज्ञान का सम्भजन हम करें ॥ ११ ॥

भावार्थ —अन्नादि का दाता मनुष्यों की रक्षा करता है परन्तु ज्ञान के दाता की दान क्रिया बढती हुई सूर्य की दीप्ति के समान प्रसिद्ध हो जाती है आयु को बढाती है उसके आश्रय ज्ञानी बन जाते है ॥ ११ ॥



# त्रिषष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—गयः प्लातः ।

देवता—१-१४, १७ विश्वे देवाः १५, १६ पथ्या स्वस्तिः ।

छन्दः—१, ६, ८, ११-१६ विराड् जगती १५ जगती त्रिष्टुप् वा १६ आर्ची स्वराट्त्रिष्टुप् १७ पादनिचृत् त्रिष्टुप् ।

विषयः—अत्र सूक्ते जीवन्मुक्तेभ्योऽधीत्य सर्व कार्यः सिद्धि कामा भवति अभ्युदयस्य निःश्रेयसस्य मार्ग ज्ञानं निर्दोष जीवनयात्रा चालनीयेति विषया विद्यन्ते ।

इस सूक्त में जीवन्मुक्तों से पढ़कर सर्वकार्य सिद्धि करनी चाहिए अभ्युदय निः श्रेयसका मार्ग जाना जाता है जीवन यात्रा निर्दोष चलाई जाती है इत्यादि विषय है ।

परावतो ये दिधिषन्त आप्यं मनुप्रीतासो जनिमा विवस्वतः ।
ययातेर्ये नहुष्यस्य बर्हिषि देवा आसते ते अधि ब्रुवन्तु नः ॥ १ ॥

पराऽवतः । ये । दिधिषन्ते । आप्यम् । मनुऽप्रीतासः । जनिम । विवस्वतः । ययातेः । ये । नहुष्यस्य । बर्हिषि । देवाः । आसते । ते । अधि । ब्रुवन्तु । नः ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ये मनुप्रीतासः ) मननशीलमनुष्यः प्रीतः प्रियो येषां ते ये महाविद्वांसः ( परावतः ) दूरादप्यागतम् ( आप्यं जनिम दिधिषन्त ) आप्तव्यं प्राप्तव्यं ब्रह्मचारिणं नवबालकम् "जनिम जन्मवन्" [ऋ० ४ । १७ । २ दयानन्दः] उपदिशन्ति 'धिष शब्दे' [ जुहो० ] छान्दसो झस्यान्त आदेशः" ( विवस्वतः-ययातेः-नहुषस्य ) विशिष्टतया विद्यासु वसति तस्य महान्तं यत्नं कुर्वतः "यती प्रयत्ने" तत इन्....औणादिकोणित् सन्वच्च बाहुलकात् [ ऋ० १ । ३१ । १७ दयानन्दः ] संसार बन्धन दहने साधोः कुशलस्य विदुषः ( बर्हिषि ) आसने पदे वा ( आसते ) विराजन्ते ( ते नः-अधि ब्रुवन्तु ) तेऽस्मान्-अधिकृत्यशिष्यान् विधाय ब्रुवन्तु ॥ १

भाषान्वयार्थ—( ये मनु प्रीतासः ) जो मननशील मनुष्य से प्रेम करने वाले महाविद्वान् ( परावतः ) दूर से भी आए ( आप्य जनिम दिधिषन्त ) प्राप्तव्य ब्रह्मचारी नव बालक को

उपदेश करते हैं ( विवस्वतः-ययातेः-नहुष्यस्य ) विशेष रूप से विद्याओं में बसने वाले यत्नशील तथा संसार वंधन को दहन करने में कुशल विद्वान् के ( बर्हिषि ) आसन पर पद पर ( आसते ) विराजते हैं ( ते नः-अधि ब्रुवन्तु ) वे हमें शिष्य रूप स्वीकार कर उपदेश दे ॥ १ ॥

भावार्थ—विद्याओं में निष्णात यत्नशील वैराग्यवान् महाविद्वान् उच्च पद पर विराजमान दूर से प्राप्त ब्रह्मचारी को प्रीति से शिष्य बनाकर पढ़ावे और उपदेश संसार को देवें ॥ १ ॥

विश्वा हि वो नमस्यानि वन्द्या नामानि देवा उत यज्ञियानि वः।
ये स्थ जाता अदितेरद्भ्यस्परि ये पृथिव्यास्ते म इह श्रुता हवम् ॥ २ ॥

विश्वा । हि । वः । नमस्यानि । वन्द्या । नामानि । देवाः । उत । यज्ञियानि । वः । ये । स्थ । जाताः । अदितेः । अत्ऽभ्यः । परि । ये । पृथिव्याः । ते । मे । इह । श्रुत । हवम् ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( देवाः ) हे विद्वांसः ! ( वः ) युष्माकम् ( विश्वा-हि ) सर्वाण्येव ( नामानि ) प्रसिद्धकर्माणि "नाम प्रसिद्धं व्यवहारम्" [ ऋ० ६ । ६६ । ५ दयानन्दः ] ( नमस्यानि वन्द्या ) सत्कर्तव्यानि सेवितव्यानि तथा कमनीयनि "वन्द्यासः कामयितुमर्हाः" [ ऋ० १ । १६८ । २ दयानन्दः ] ( उत ) अपि ( वः ) युष्माकं तानि हि ( यज्ञियानि ) अध्यात्मयज्ञ साधकानि "यज्ञियानि कर्मोपासनाज्ञान सम्पादनार्हाणि" [ ऋ० १ । ७२ । ३ दयानन्दः ) सन्ति ( ये जाताः स्थ ) ये यूयं प्रसिद्धाः एव ( अदितेः परि ) द्युलोकज्ञान विषये निष्णातः "अदितिः-द्यौः" [ ऋ० १ । ७ । ६ दयानन्दः ] ( अद्भ्यः परि ) अन्तरिक्षलोकज्ञानविषये निष्णातः ( ते ) हे यूयम् ( इह ) अत्र ज्ञानप्रदानस्थाने ( मे हवं श्रुतं ) मम ज्ञान प्रदान प्रार्थना वचनं शृणुत-स्वीकुरुत ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( देवाः ) हे विद्वानो ! (वः) तुम्हारे ( विश्वा हि ) सारे ही ( नामानि ) प्रसिद्ध कर्म ( नमस्यानि वन्द्या ) सत्करणीय सेवनीय तथा कमनीय ( उत ) और ( वः ) तुम्हारे वे ( यज्ञियानि अध्यात्मयज्ञ के साधन कर्म उपासना ज्ञान सम्पादक हैं ( ये जाताःस्थ ) जो तुम प्रसिद्ध हो ( अदितेः परि ) द्युलोक ज्ञान में निष्णात ( अद्भ्यः परि ) अन्तरिक्ष ज्ञान में निष्णात ( ते ) वे तुम ( इह ) इस ज्ञान प्रदान स्थान में ( मे हवं श्रुतं ) मेरे ज्ञान प्रदानार्थ प्रार्थना वचन को सुनो-स्वीकार करो ॥ २ ॥

भावार्थ—विद्वान् जन द्युलोक ज्ञान में निष्णात, अन्तरिक्ष ज्ञान में निष्णात तथा पृथिवी के ज्ञान में निष्णात होकर श्रेष्ठ कमनीय कर्म करते हैं उनसे ज्ञान ग्रहण और सत्सङ्गः लाभलेना चाहिए। ॥ २ ॥

येभ्यो माता मधुमत्पिन्वते पयः पीयूषं द्यौरदितिरद्रिबर्हाः।
उक्थशुष्मान् वृषभरान्त्स्वप्नसस्ताँ आदित्याँ अनुमदा स्वस्तये ॥ ३ ॥

येभ्यः । माता । मधुऽमत् । पिन्वते । पयः । पीयूषम् । द्यौः । अदितिः । अद्रिऽबर्हाः । उक्थऽशुष्मान् । वृषऽभरान् । सुऽअप्नसः । तान् । आदित्यान् । अनु । मद । स्वस्तये ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( येभ्य : येभ्योविद्वद्भ्यः ( माता ) जगन्माता परमात्मा ( मधुमत् पयः पिन्वते ) मधुरं वेदज्ञानरसम् "पयसा शब्दार्थ सम्बन्धरसेन" [ यजु० २० । ४३ दयानन्दः ] सिञ्चति-प्रयच्छति "पिवि सेचने" [ भ्वादिः ] ( अद्रि बर्हाः-अदितिः-द्यौ पीयूषम् ) प्रशंसाकर्तृ व वर्धकः "अद्रिरसि श्लोककृत्" [ काठ० १ । ५ ] अखण्डितो ज्ञानप्रकाशमानः परमात्मा "द्यौः प्रकाशमानः परमात्मा" [ ऋ० १ । ८६ । -१० दयानन्दः ] अमृतं मोक्षानन्दम् "पीयूषम्-अमृतम्" [ ऋ० ६ । ४७ । ४ दयानन्दः ] सिञ्चति-प्रयच्छति ( तान्- उक्थशुष्मान् ) तान् वेदवाग्बलयुक्तान् ( वृषभरान् ) वृष्टिजस पूर्णान् मेघानिव ज्ञानामृत-रसपूर्णान् ( स्वप्नसः ) शुभकर्मवतः "अप्नः कर्मनाम" [ निघं० २ । १ ] ( आदित्यान् ) अखण्डित ब्रह्मचर्यवतो विदुषः ( स्वस्तये अनुमद ) कल्याणाय खल्वनुमोदय हर्षय तर्पय ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( येभ्यः ) जिन विद्वानों के लिए ( माता ) जगत् की माता या जगत् का नर्माता परमात्मा ( मधुमत् पयः पिन्वते ) मधुर वेदज्ञान रस को सींचता है-देता है ( अद्रि बर्हाः ) प्रशंसाकर्ताओं को बटाने को बटाने वाला ( अदितिः) अखण्डित ( द्यौः ) ज्ञान प्रकाशमान परमात्मा ( पीयूषम् ) अमृत मोक्षानन्द को सींचता है-देता है ( तान्-उक्थशुष्मान् ) उन वेदवाणी बल वालों को ( आदित्यान्) अखण्डित ब्रह्मचर्य वाले विद्वानों को (स्वस्तये-अनुमद )कल्याण के लिए हर्षित कर तृप्त कर ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—ज्ञानप्रकाशमान् जगत् कारचयिता परमात्मा जिन अखण्डित ब्रह्मचारियों को वेद ज्ञान अमृत मोक्ष प्रदान करता है उनको प्रत्येक प्रकार से अपने कल्याणार्थ-तृप्त करना चाहिए ॥३॥

**नृचक्षसो अनिमिषन्तो अर्हणा बृहद्देवासो अमृतत्वमानशुः ।**
**ज्योतीरथा अहिमाया अनागसो दिवो वर्ष्माणं वसते स्वस्तये ॥ ४ ॥**

नृऽचक्षसः । अनिऽमिषन्तः । अर्हणा । बृहत् । देवासः । अमृतऽत्वम् । आन शुः । ज्योतिःऽरथाः । अहिऽमायाः । अनागसः । दिवः । वर्ष्माणम् । वसते । स्वस्तये ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवासः ) ते विद्वांसः ( नृचक्षसः ) नराणां ख्यापकाः ( अनिमिषन्तः ) स्वकर्तव्येषु निमेषमन्तरं न कुर्वन्तः ( अर्हणा ) सर्वथा योग्याः "आकारादेशश्छान्दसः ( बृहत्-अमृतत्वम्-आनशुः ) महदमृतत्वं मोक्ष सुखं प्राप्नुवन्ति ( ज्योतिः रथाः ) ज्योतिषि ज्ञानप्रकाशे रमण येषां ते ( अहिमायाः ) अहन्तव्य प्रज्ञा काः (अनागसः)

पापरहिताः ( दिवः-वर्ष्माणम ) मोक्षस्य सुखवर्षकं पदम् ( स्वस्तये वसते ) कल्याण करणायाच्छादयन्ति ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( देवासः ) वे विद्वान् ( नृचक्षसः ) नरो के चेताने वाले ( अनिमिषन्तः ) अपने कर्त्तव्यों में निमेष-अन्तर न करते हुए ( अर्हणा ) सर्वथा योग्य ( बृहद्-अमृतत्वम्-आनशुः ) महान् अमृत तत्त्व-मोक्षसुख को प्राप्त करते हैं ( ज्योतिः-रथाः ) ज्ञान प्रकाश में रमण जिनका है वे ( अहिमायाः ) न हनन करने योग्य प्रज्ञा वाले ( अनागसः ) पापरहित ( दिवः-वर्ष्माणम् ) मोक्ष के सुखवर्षक पद को ( स्वस्तये वसते ) कल्याण करने के लिए आच्छादन करते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ—अकुण्ठित बुद्धि वाले अपने कर्त्तव्यों में अन्तर न करने वाले पापरहित होकर मोक्ष सुख को प्राप्त करते हैं संसार में भी कल्याण जो अपने ऊपर आच्छादित है ॥ ४ ॥

**सम्राजो ये सुवृधो यज्ञमाययुरपरिह्वृता दधिरे दिवि क्षयम् ।**
**ताँ आ विवास नमसा सुवृक्तिभिर्महो आदित्याँ अदितिं स्वस्तये ॥ ५ ॥**

सम्ऽराजः । ये । सुऽवृधः । यज्ञम् । आऽययुः । अपरिऽह्वृता । दधिरे । दिवि । क्षयम् । तान् । आ । विवास । नमसा । सुवृक्तिऽभिः । महः । आदित्यान् अदितिम् । स्वस्तये ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ये ) ये खलु ( सम्राजः ) ज्ञानेन सम्यक् प्रकाशमानाः ( सुवृधः ) सुवृद्धिं प्राप्ताः ( अपरिह्वृताः ) कामादिभिर्दोषैरविचलिता अविचलितव्याश्च ( यज्ञम्-आययुः ) अध्यात्मयज्ञं यज्ञरूपं सङ्गमनीयं परमात्मानं वा साक्षात्कृतवन्तः कुर्वन्ति वा ( दिवि क्षयं दधिरे ) मोक्षधाम्नि निवासं धारयन्ति धारयितुं योग्याः सन्ति ( तान् आदित्यान् ) तान् किलाखण्डितज्ञानब्रह्मचर्ययुक्तान् ( नमसा सुवृक्तिभिः ) उत्तमान्नादि-भोगेन सुप्रशंसाभिश्च ( अदितिं स्वस्तये-आविवास ) अदितये 'व्यत्ययेन चतुर्थीस्थाने द्वितीया' अखण्डितायै कल्याणस्वरूपायै मुक्तये परिचर सेवस्व ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( ये ) जो ( सम्राजः ) ज्ञान से सम्यक् प्रकाशमान ( सुवृधः ) उत्तम गुण वृद्ध ( अपरिह्वृताः ) कामादि से अविचलित या विचलित न होने वाले ( यज्ञम्-आययुः ) अध्यात्म यज्ञ या यज्ञरूप सङ्गमनीय परमात्मा को साक्षात् किये हुए हैं या करते हैं ( दिवि क्षयं दधिरे ) मोक्षधाम में निवास धारण करते हैं या धारण करने योग्य हैं ( तान्-आदित्यान् ) उन अखण्डित ज्ञान ब्रह्मचर्य से युक्त हुओं की ( नमसा सुवृक्तिभिः ) उत्तम अन्न आदि भोग से या शुभ प्रशंसाओं से ( अदितिं स्वस्तये-आविवास ) अखण्डित कल्याण स्वरूप मुक्ति के लिए सेवा सङ्गति कर ॥ ५ ॥

भावार्थ—जो ज्ञानवृद्ध और गुणवृद्ध तथा कामादि दोषों से रहित मोक्ष के अधिकारी जीवन्मुक्त महानुभाव हैं उनकी सङ्गति करनी चाहिए अपनी कल्याण कामना के लिए ॥ ५ ॥

**को वः स्तोमं राधति यं जुजोषथ विश्वे देवासो मनुषो यति ष्ठन ।**
**को वोऽध्वरं तुविजाता अरं करद्यो नः पर्षदत्यंहः स्वस्तये ॥ ६ ॥**

कः । वः । स्तोमम् । राधति । यम् । जुजोषथ । विश्वे । देवासः । मनुषः । यति । स्थन । कः । वः । अध्वरम् । तुविऽजाताः । अरम् । करत् । यः । नः । पर्षत् । अति । अंहः । स्वस्तये ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वेदेवासः ) हे सर्वविषयेषु प्रविष्टा विद्वांसः ! ( मनुषः-यति स्थन ) यूयं मननशीला यावन्तः सर्वे स्थ ( यं जुजोषथ ) यं परमात्मानं सेवध्वे ( वः ) युष्माकं मध्ये 'निर्धारणे षष्ठी' ( कः स्तोमं राधति ) कश्च स्तोतव्यं परमात्मानं साध्नोति साक्षात् करोति ( वः ) युष्माकं मध्ये ( तुविजाताः ) बहुप्रसिद्धा विद्वांसः ( वः ) युष्माकं मध्ये ( कः ) कः खलु ( अध्वरम्-अरंकरत् ) अध्यात्मयज्ञं पूर्णं करोति ( यः-अंहः पर्षत् ) यः पापादस्मान् पारयेत् ( स्वस्तये ) कल्याणाय ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**——( विश्वेदेवासः ) हे सब विषयों में प्रविष्ट विद्वानो ! ( मनुषः- यति-स्थन ) तुम मननशील जितने हो ( यं जुजोषथ ) जिस परमात्मा को तुम उपासित करते हो-सेवन करते हो ( वः ) तुम्हारे मध्य में ( कः स्तोमं राधति ) कौन स्तुतियोग्य परमात्मा को साधित करता है-साक्षात् करता है ( वः ) तुम्हारे मध्य में ( तुविजाताः ) बहुत प्रसिद्ध विद्वान् ( वः ) तुम्हारे मध्य में ( कः ) कौन ( अध्वरम्-अरं करत् ) अध्यात्मयज्ञ को पूर्ण करता है ( यः-अंहः पर्षत् ) जो पाप से हमें पार करता है ( स्वस्तये ) कल्याण के लिए ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—विद्वानों के पास जाकर के अपने कल्याणार्थ उनसे जिज्ञासा प्रकट करे और कहे कि आप महानुभाव समस्त विद्याओं में प्रविष्ट हो, हम कैसे पाप से पृथक् रहें और परमात्मा का साक्षात्कार कैसे करें यह हमें समझाइये जिससे हम कल्याण को प्राप्त कर सकें ॥ ६ ॥

**येभ्यो होत्रां प्रथमामायेजे मनुः समिद्धाग्निर्मनसा सप्त होतृभिः ।**
**त आदित्या अभयं शर्म यच्छत सुगा नः कर्त सुपथा स्वस्तये ॥ ७ ॥**

येभ्यः । होत्राम् । प्रथमाम् । आऽयेजे । मनुः । समिद्धऽअग्निः । मनसा । सप्त । होतृऽभिः । ते । आदित्याः । अभयम् । शर्म । यच्छत । सुऽगा । नः । कर्त । सुऽपथा । स्वस्तये ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( समिद्धाग्निः-मनुः ) प्रकाशितः साक्षात्कृतः परमात्माग्निर्येन तथाभूतो मननशीलः-उपासकः ( येभ्यः ) येभ्यो जीवन्मुक्तेभ्यः ( प्रथमां होत्रां मनसा-आयजे ) प्रमुखां वाचं वेदरूपां तत्र प्रतिपाद्यां स्तुतिं वा "होत्रा वाङ्नाम" [ निघ० १ । -११ ] अवधानेन-आत्मसात् करोति 'पुरुषव्यत्ययश्छान्दसः" ( सप्तहोतृभिः ) सप्तसंख्या-मितैः-ग्रहणकर्तृभिः साधनैः-मनोबुद्धिचित्ताहङ्कारश्रोत्रनेत्रवाग्भिः ( ते-आदित्याः ) ते अखण्डज्ञान ब्रह्मचर्यवन्तः ( नः-अभयं शर्म यच्छत ) अस्मभ्यं भयरहितं सुखं प्रयच्छत ( सुपथा सुगा कर्त ) शोभनपथकानि सुगन्तव्यानि ज्ञानानि कुरुथ ( स्वस्तये ) कल्याणाय ॥ ७ ॥

  

**भाषान्वयार्थ**—( समिद्धाग्नि:-मनुः ) अग्रणायक परमात्मा जिसने साक्षात् कर लिया ऐसा मननशील उपासक ( येभ्यः ) जिन जीवन्मुक्त विद्वानों से ( प्रथमां होत्रां मनसा-आयजे ) प्रमुख वेदरूप वाणी को या उसमें प्रतिपादित स्तुति को अवधान से आत्मसात् करता है-अपनाता है ( सप्तहोतृभिः ) सात संख्या वाले ग्रहणकर्ता साधनों-मन बुद्धि चित्त अहङ्कार श्रोत्र नेत्र वाणियों से ( ते-आदित्याः ) वे अखण्डज्ञान ब्रह्मचर्य वाले ( नः-अभयं शर्म यच्छत ) हमारे लिए भयरहित सुख प्रदान करें ( सुपथा सुगा कर्त ) शोभन पथवाले अच्छे गन्तव्य-ज्ञान सम्पादन करो ( स्वस्तये ) कल्याण के लिए ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—ऐसे जीवन्मुक्त जिन्होंने मन बुद्धि चित्त अहङ्कार श्रोत्र नेत्र और वाणी को परमात्मा में समर्पित किया हुआ है उनसे वेद का ज्ञान तथा वेदोक्त स्तुति का शिक्षण लेकर अपने अन्दर परमात्मा का साक्षात् करे, यह कल्याण का साधन है ॥ ७ ॥

**य ईशिरे भुवनस्य प्रचेतसो विश्वस्य स्थातुर्जगतश्च मन्तवः ।**
**ते नः कृतादकृतादेनसस्पर्यद्या देवासः पिपृता स्वस्तये ॥ ८ ॥**

ये । ईशिरे । भुवनस्य । प्रऽचेतसः । विश्वस्य । स्थातुः । जगतः । च । मन्तवः । ते । नः । कृतात् । अकृतात् । एनसः । परि । अद्य । देवासः । पिपृत । स्वस्तये ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ये ) ये खलु ( प्रचेतसः ) प्रकृष्टचेतसः प्रकृष्टसावधानाः ( मन्तवः ) मननशीलाः ( विश्वस्य भुवनस्य ) सर्वस्योत्पन्नस्य ( स्थातुः-जगतः-च ) स्थावरस्य जङ्गमस्य तद्विषयकज्ञानस्य च ( ईशिरे ) स्वामित्वं कुर्वन्ति तज्ज्ञाने समर्थाः सन्ति यद्वा परमात्मन एव 'बहुवचनप्रयोग आदरार्थः' ( ते देवासः ) ते विद्वांसः ते कृपया ( नः ) अस्मान् ( कृतात्-अकृतात् एनसः-अद्य पिपृत ) कृतात् पापात् क्रियमाणात् सङ्कल्पमयात् पापात्-अस्मिन् जीवने रक्षत ( स्वस्तये ) कल्याणप्राप्तये ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ये ) जो ( प्रचेतसः ) प्रकृष्ट सावधान ( मन्तवः ) मननशील ( विश्वस्य भुवनस्य ) सब उत्पन्न हुए—( स्थातुः-जगतः-च ) स्थावर और जङ्गम तथा उन सम्बन्धी ज्ञान का ( ईशिरे ) स्वामित्व करते हैं, उनके ज्ञान में समर्थ हैं अथवा परमात्मा उन के ज्ञान में समर्थ है ( ते देवासः ) वे विद्वान् या परमात्मा ( नः ) हमें ( कृतात्-अकृतात्-एनसः-अद्य पिपृत ) किये या किये जाने वाले सङ्कल्पमय पाप से आज अथवा इस जीवन में हमारी रक्षा करें ( स्वस्तये ) कल्याण के लिए ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—मननशील सावधान विद्वान् अथवा परमात्मा सब उत्पन्न हुए स्थावर जङ्गम के जानने वाले होते हैं। वे हमें वर्तमान और भविष्य में होने वाले पापों से हमारे कल्याण के लिए हमें सावधान किया करते हैं। उनकी उपदेश और सङ्गति में जीवन बिताना चाहिए ॥ ८ ॥

भरेष्विन्द्रं सुहवं हवामहेंऽहोमुचं सुकृतं दैव्यं जनम् ।
अग्निं मित्रं वरुणं सातये भगं द्यावापृथिवी मरुतः स्वस्तये ॥ ९ ॥

भरेषु । इन्द्रम् । सुऽहवम् । हवामहे । अंहःऽमुचम् । सुऽकृतम् । दैव्यम् । जनम् । अग्निम् । मित्रम् । वरुणम् । सातये । भगम् । द्यावापृथिवी इति । मरुतः । स्वस्तये ॥ ९ ।

**संस्कृतान्वयार्थः**—( भरेषु ) कामादिभिः सह प्राप्तेषु संग्रामेषु ( सुहवम्-अंहोमुचं सुकृतं दैव्यं जनम्-इन्द्रम् ) सुगमतया ह्वातव्यं पापान्मोचकं सुष्ठु सृष्टिकर्त्तारं दैव्यं जनयितारं परमात्मानम् (अग्निं मित्रं वरुणं भगं द्यावापृथिवी मरुतः सातये स्वस्तये) ज्ञानप्रकाशकं संसारे कर्मकरणाय प्रेरकं मोक्षाय प्रेरकं मोक्षार्थं वरयितारं ज्ञानदातारं सर्वधारकं जीवनप्रदातारं परमात्मानं भोगप्राप्तये कल्याणाय मोक्षानन्दाय च ( हवामहे ) आह्वामहे ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( भरेषु ) काम वासना आदि के साथ प्राप्त संघर्षों में ( सुहवम्-अंहोमुचं सुकृतम् ) सुगमता से पुकारने योग्य, पाप से छुड़ाने वाले, उत्तम सृष्टिकर्त्ता—( दैव्यं जनम्-इन्द्रम् ) दिव्यगुणसम्पन्न तथा उत्पन्न करने वाले परमात्मा—(अग्निं मित्रं वरुणं भगम् ) ज्ञान प्रकाशक, संसार में कर्म करने के लिए प्रेरक, मोक्ष के लिए वरने वाले ऐश्वर्यवान्—(द्यावापृथिवी मरुतः सातये स्वस्तये ) ज्ञानदाता, सर्वधारक, जीवनप्रदाता परमात्मा को भोग प्राप्ति के लिए, कल्याण मोक्ष प्राप्ति के लिए ( हवामहे ) आह्वान करते हैं—बुलाते हैं ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—कामवासना आदि दोषों से बचने के लिए तथा सुख शान्ति और मोक्ष की प्राप्ति के लिए प्रेरक धारक ज्ञानदाता परमात्मा की शरण लेनी चाहिए और उसकी स्तुति प्रार्थना उपासना करनी चाहिए ॥ ९ ॥

सुत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसं सुशर्माणमदितिं सुप्रणीतिम् ।
दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमा रुहेमा स्वस्तये ॥ १० ॥

सुऽत्रामाणम् । पृथिवीम् । द्याम् । अनेहसम् । सुऽशर्माणम् । अदितिम् । सुऽप्रनीतिम् । दैवीम् । नावम् । सुऽअरित्राम् । अनागसम् । अस्रवन्तीम् । आ । रुहेम । स्वस्तये ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सुत्रामाणम् ) सुखेन संसारसागरत्रात्रीम् ( पृथिवीम् ) प्रथिताम् ( द्याम् ) ज्ञानदीप्ताम् ( अनेहसम् ) निवृत्तपापाम् ( सुशर्माणम् ) सुसुखाम् ( अदितिम् ) अखण्डिताम् ( सुप्रणीतिम् ) आत्मनः सुप्रणयनकर्त्रीम् ( स्वरित्राम् ) शोभनारित्रामिव सुरक्षिताम् ( अस्रवन्तीम् ) अच्छिद्रां दृढाम् ( दैवीं नावम् ) अलौकिकीं नावं स्तुत्यां मुक्तिरूपां नौकाम् ( आरुहेम-स्वस्तये ) प्राप्नुयाम कल्याणाय ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सुत्रामाणम् ) सुख पूर्वक संसार सागर से रक्षा करने वाली ( पृथिवीम्) प्रथित-( द्याम् ) ज्ञान से दीप्त-( अनेहसम् ) पापरहित-( सुशर्माणम् ) उत्तम सुखरूप-( अदितिम् ) अखण्डित-( सुप्रणीतिम् ) आत्मा का सुप्रणयन करने वाली-( स्वरित्राम् ) शोभन अरित्रों वाली जैसी सुरक्षित ( अस्रवन्तीम् ) छिद्ररहित दृढ़-( दैवीं नावम् ) दैवी नौका को-उत्तम स्तुतियोग्य मुक्तिरूप नौका को ( स्वस्तये-आरुहेम ) कल्याण के लिए प्राप्त करें ॥ १० ॥

**भावार्थ**—मुक्ति संसार सागर से त्राण करने वाली, उत्तम सुख देने वाली, आत्मा को अपने स्वरूप में लाने वाली आदि सद्गुणों से युक्त दिव्य नौका के समान है। उसे हमें प्राप्त करना चाहिए ॥ १० ॥

**विश्वे॑ यजत्रा॒ अधि॑ वोचतो॒तये॒ त्राय॑ध्वं नो दु॒रेवा॑या अ॒भिह्रुतः॑ ।**
**स॒त्यया॑ वो दे॒वहू॑त्या हुवेम शृण्व॒तो दे॑वा॒ अव॑से स्व॒स्तये॑ ॥ ११ ॥**

विश्वे॑ । य॒ज॒त्राः॒ । अधि॑ । वो॒च॒त॒ । ऊ॒तये॑ । त्राय॑ध्वम । नः॒ । दुः॒ऽए॒वाया॑ः । अ॒भिऽह्रु॑तः । स॒त्यया॑ । वः॒ । दे॒वऽहू॑त्या । हु॒वे॒म॒ । शृ॒ण्व॒तः॑ । दे॒वाः॒ । अव॑से । स्व॒स्तये॑ ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वेयजत्राः) हे सर्वविद्यासु प्रविष्टाः सङ्गमनीया विद्वांसः ! ( ऊतये ) रक्षायै (अधि वोचत ) शिष्यत्वेनाधिकृत्यास्मानुपदिशत ( दुरेवायाः-अभिह्रुतः-नः-त्रायध्वम् ) दुर्दुःखं प्रापयति यां सा दुरेवा तस्याः कुटिलगतिकाया मनोभावनायाः-अस्मान् रक्षत ( देवाः ) हे विद्वांसः ! ( शृण्वतः-वः ) प्रार्थनां शृण्वतो युष्मान् ( देवहूत्या सत्यया ) देवान् यया ह्वयन्ते प्रार्थयन्ते तया शुद्धया स्तुत्या ( अवसे स्वस्तये हुवेम ) रक्षणाय कल्याणाय च प्रार्थयामहे ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( विश्वेयजत्राः ) हे सब विद्याओं में प्रविष्ट सङ्गमनीय विद्वानो ! (ऊतये) रक्षा के लिए ( अधि वोचत ) शिष्यरूप से अधिकार में लेकर हमें उपदेश करो ( दुरेवायाः-( अभिह्रुतः-नः-त्रायध्वम् ) दुःख को प्राप्त कराने वाली कुटिल मनोभावना से हमें-हमारी रक्षा करो ( देवाः ) हे विद्वानों ! ( शृण्वतः-वः ) तुम प्रार्थना सुनने वालों को ( देवहूत्या सत्यया ) देवों को प्रार्थित करते हैं जिससे उस शुद्ध स्तुति के द्वारा ( अवसे स्वस्तये हुवेम ) रक्षा के लिए कल्याण के लिए प्रार्थित करते हैं ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—विद्याओं में निष्णात विद्वानों के पास शिष्यभाव से उपस्थित होकर विद्या ग्रहण करनी चाहिए। अपनी दुर्वासनाओं या दुष्प्रवृत्तियों को उनकी सङ्गति द्वारा दूर करना चाहिए। उनकी प्रशंसा अपने कल्याण के लिए-सद्भाव से करनी चाहिए ॥ ११ ॥

**अपामी॑वा॒मप॒ विश्वा॒मना॑हुति॒मपारा॑तिं दु॒र्वि॑दत्रा॑मघाय॒तः ।**
**आ॒रे दे॑वा॒ द्वेषो॑ अ॒स्मद्यु॑योतनो॒रु णः॒ शर्म॑ यच्छता स्व॒स्तये॑ ॥ १२ ॥**

सङ्गतिवन्तं परमात्मानम् ( इन्द्रियं सोमं धनसा:-उ-ईमहे ) आत्मनः कल्याणनिमित्तं शान्तं परमात्मानमध्यात्मधनसम्भाजका वयमवश्यं याचामहे ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( ऋभवः ) हे मेधावी विद्वानो ! ( यः ) जो ( त्वष्टारम् ) सूर्य को ( वायुम् ) वायु को ( दैव्या होतारौ ) इन दोनों अमानुष होताओं को ( उषसम् ) उषा को ( स्वस्तये-ओहते ) कल्याण के लिए आह्वान करता है-सेवन करता है (वृत्रखादं सुमेधसं बृहस्पतिम्) पापनाशक उत्तम सङ्गति वाले परमात्मा को ( इन्द्रियं सोमं धनसा:-उ-ईमहे ) आत्मा के कल्याण निमित्त शान्त परमात्मा की अध्यात्मधन का सेवन करने वाले हम अवश्य याचना करते हैं ॥१०॥

भावार्थ—मेधावी जन प्रतिदिन उषा वेला में अग्नि और वायु के द्वारा होम सम्पादन करें, स्वास्थ्य रक्षा के लिए। अध्यात्मयज्ञ अर्थात् संध्या के द्वारा परमात्मा की उपासना करके अध्यात्म-धन-आत्मशान्ति का लाभ लें ॥ १० ॥

ब्रह्म गामश्वं जनयन्त ओषधीर्वनस्पतीन् पृथिवीं पर्वताँ अपः ।
सूर्यं दिवि रोहयन्तः सुदानव आर्या व्रता विसृजन्तो अधि क्षमि ॥११॥

ब्रह्म । गाम् । अश्वम् । जनयन्तः । ओषधीः । वनस्पतीन् । पृथिवीम् । पर्वतान् । अप । सूर्यम् । दिवि । रोहयन्तः । सुऽदानवः । आर्या । व्रता । विऽसृजन्तः । अधि । क्षमि ॥ ११ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( सुदानवः ) कल्याणदानाः "सुदानवः कल्याणदानाः" [ निरु० ६ । २३ ] रश्मयः ( ब्रह्म ) अन्नम् "ब्रह्म अन्ननाम" [ निघ० २ । ७ ] ( गाम्-अश्वम् ) गोपशुं तथाश्वम् ( ओषधीः-वनस्पतीन् ) हरिता ओषधीः फलवृक्षान् ( पृथिवीं पर्वतान्-अपः ) परिष्कृतां भूमिं पर्वतान् जलं च (जनयन्तः ) प्रादुर्भावयन्तः ( दिविसूर्यं रोहयन्तः ) द्युलोके-आकाशे सूर्यमुद्गमयन्तः ( अधिक्षमि ) पृथिव्याम् "क्षमा पृथिवीनाम" [ निघ० १ । १ ] ( आर्या व्रता विसृजन्तः ) श्रेष्ठानि कर्माणि "व्रतं कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] प्रकाशयन्तः खलु दृष्टिपथमागच्छन्ति ते सेवनीयाः ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( सुदानवः ) कल्याण देने वाली सूर्यकिरणें ( ब्रह्म ) अन्न को ( गाम्-अश्वम् ) गौ और अश्व को ( ओषधीः-वनस्पतीन् ) हरी ओषधियों, फलवाले वृक्षों को ( पृथिवीं पर्वतान्-अपः ) परिष्कृत भूमि, पर्वतों और जलों को ( जनयन्तः ) उत्तम रूप में सम्पन्न करती हुई ( दिवि सूर्यं रोहयन्तः ) तथा द्युलोक में सूर्य को ऊपर प्रकाशित करती हुई ( अधि क्षमि ) पृथिवी पर ( आर्या व्रता विसृजन्त ) श्रेष्ठ कर्मों को प्रकाशित करती हुईं दृष्टि पथ में आती हैं, वे सेवन करने योग्य हैं ॥ ११ ॥

भावार्थ—सूर्य की किरणें कल्याण का प्रसार करने वाली हैं। उनके द्वारा पृथिवी में पौष्टिक शक्ति तथा अन्न की उत्पत्ति, गौ अश्व आदि प्राणियों में उपयोगी बल और कार्यशक्ति

आती है। साधारण ओषधियां और फलवाले वृक्ष भी इनसे बल पाते हैं। सूर्य को आकाश में चमकाती हैं। रोगनिवृत्ति आदि श्रेष्ठ कर्मों में इनका प्रभावशाली उपयोग होता है ॥ ११ ॥

भुज्युमंहसः पिपृथो निरश्विना श्यावं पुत्रं वध्रिमत्या अजिन्वतम् ।
कमद्युवं विमदायोहथुर्युवं विष्णाप्वं विश्वकायाव सृजथः ॥ १२ ॥

भुज्युम् । अंहसः । पिपृथः । निः । अश्विना । श्यावम् । पुत्रम् । वध्रिऽमत्याः । अजिन्वतम् । कमऽद्युवम् । विऽमदाय । ऊहथुः । युवम् । विष्णाप्वम् । विश्वकाय । अव । सृजथः ॥ १२ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अश्विना ) ज्योतिर्मयरसमयौ पदार्थौ शक्तिरूपौ ! सुशिक्षित स्त्रीपुरुषौ वा ( युवम् ) युवाम् ( भुज्युम् ) भोजयितारं भोग्यपदार्थव्यापारिणम् ( अंहसः-निः पिपृथः ) अनिष्टात् पापाद्वा निष्पारयथो निस्तारयथो वा ( वध्रिमत्याः पुत्रं श्यावम्-अजिन्वतम् ) अन्नोपजप्रबन्धकशक्तिमत्या भूमेः "वध्रिमत्याः-भूमेः" [ ऋ० ६ । ६२ । ७ दयानन्दः ] क्षिप्तं बीजं वर्धमानं सिञ्चतम् ( कमद्युवम् ) कमनीयमन्नादिकस्य द्योतयितारं प्रकाशयितारं बीजभावम् ( विमदाय ) विशिष्टानन्दाय ( ऊहथुः ) वहथः प्रापयथः ( विश्वकाय विष्णाप्वम्-अवसृजथः ) सर्वेषां सुखकामयित्रे कृषकाय व्यापारिणे विष्णानि कृषिव्याप्तानि कर्माण्याप्नोति येन तत्सुवर्षमवसम्पादयथः "विष्णाप्वं विष्णानि कृषिव्याप्तानि कर्माण्याप्नोति येन" [ ऋ० १ । ११७ । ७ दयानन्दः ] "युवमग्निं च वृषणावपश्च वनस्पतींरश्विनावैरयथाम्" [ ऋ० १ । १५७ । ५ ] ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ—( अश्विना ) हे ज्योतिर्मय और रसमय शक्तिरूप पदार्थो ! अथवा सुशिक्षित स्त्री पुरुषो ! ( युवम् ) तुम दोनों ( भुज्युम् ) भोजयिता-भोग्य पदार्थ के व्यापारी को ( अंहसः-निः पिपृथः ) अनिष्ट या पाप से निकालते हो-पृथक् करते हो ( वध्रिमत्याः पुत्रं श्यावम् ) अन्नोपज की प्रबन्धक शक्ति वाली भूमि के क्षिप्त बीज को बढ़ते हुए को ( अजिन्वतम् ) सींचो ( कमद्युवम् ) कमनीय अन्नादि के प्रकाशित करने वाले बीजभाव को ( विमदाय ) विशिष्ट आनन्द के लिए ( ऊहथुः ) वहन करते हो-प्राप्त कराते हो ( विश्वकाय विष्णाप्वम्-अवसृजथः ) सब के सुखकामना करने वाले कृषक व्यापारी के लिए कृषि में व्याप्त कर्मों को जिससे प्राप्त करता है उस अच्छे वर्षा वाले समय का सम्पादन करो ॥ १२ ॥

भावार्थ—ज्योतिर्मय और रसमय शक्तियां-आग्नेय और सोम्य शक्तियां तथा योग्य स्त्री पुरुष कृषि भूमि में बीज की वृद्धि के लिए उपयुक्त कार्य करें। कृषक को तथा व्यापारी को प्रोत्साहित करना चाहिए जिससे कृषि तथा व्यापार भलीभांति फलें फूलें। इसकी सिद्धि के लिए वृष्टियोग भी सम्पन्न करना चाहिए ॥ १२ ॥

पावीरवी तन्यतुरेकपादजो दिवो धर्ता सिन्धुरापः समुद्रियः ।
विश्वे देवासः शृणवन् वचांसि मे सरस्वती सह धीभिः पुरंध्या ॥१३॥

पावीरवी । तन्यतुः । एकऽपात् । अजः । दिवः । धर्ता । सिन्धुः । आपः । समुद्रियः । विश्वे । देवासः । शृणवन् । वचांसि । मे । सरस्वती । सह । धीभिः । पुरम्ऽध्या ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पावीरवी ) पविः शल्यः, तद्वत् पवीरमायुधमज्ञाननाशकं "तद्वानिन्द्रः पवीरवान्" [ नि० १२ । ३० ] तस्य या सा पावीरवी विद्युच्छक्तिः, वेदवाग्वा ( तन्यतुः ) स्वधारे स्वबलं वा तनयित्री विस्तारयित्री ( अजः-एकपात् ) अजन्मा स एकरूपः-एकरसः ( दिवः-धर्ता ) मोक्षधाम्नो द्युलोकस्य वा धारयिता परमात्मा सूर्यो वा (सिन्धुः-समुद्रियः-आपः) स्यन्दमानाः-भ्रमणशीलाः 'एकवचनं व्यत्ययेन' आन्तरिक्ष्याः 'समुद्रमन्तरिक्षनाम' [ निघ० १ । ३ ] आपः-आप्ता विद्वांसो जलानि मेघजलानि वा ( विश्वेदेवासः ) सर्वविषयप्रविष्टा विद्वांसः-ऋतवो वा "ऋतवो वै विश्वेदेवाः" [ श० ७ । १ । १ । ४३ ] ( सरस्वती ) जलवती नदी ज्ञानवती नारी वा ( धीभिः पुरन्ध्या सह ) यथायोग्य कर्मभिः स्तुत्या बहुविध प्रज्ञया सह ( मे वचांसि शृणवन् ) मम वचनानि शृण्वन्तु मन्यन्तां स्वीकुर्वन्तु पालयन्तु ॥ १३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( पावीरवी ) अज्ञान नाशक ज्ञानशस्त्र वेद का स्वामी परमात्मा उसकी वेदवाणी या विद्युत् शक्ति ( तन्यतुः ) अपनी दो धाराओं या ज्ञान बल को विस्तृत करने वाली ( अजः-एकपात् ) अजन्मा एकरस ( दिवः-धर्ता ) मोक्षधाम या द्युलोक का धारक परमात्मा या सूर्य ( सिन्धुः-समुद्रियः-आपः ) बहने वाले अन्तरिक्ष के जल या आप्त विद्वान् ( विश्वेदेवासः ) सब विषयों में प्रविष्ट विद्वान् या ऋतुयें ( सरस्वती ) जलवती नदी या ज्ञानवती नारी ( धीभिः पुरन्ध्या सह ) यथायोग्य कर्मों से स्तुति से बहुत प्रज्ञा के साथ ( मे वचांसि शृण्वन् ) मेरे वचनों को सुनें-मानें-पालन करें ॥ १३ ॥

**भावार्थ**—अज्ञान नाशक परमात्मा की वेदवाणी अपने ज्ञान से मनुष्यों का उपकार करती है। मोक्ष का धारक परमात्मा तथा आप्त विद्वान् तथा ज्ञानवती नारी यथायोग्य आचरणों से मेरे निवेदनों को स्वीकार करें। एवं-द्युलोक का धारक सूर्यदेव और उसकी शक्ति विद्युत् हमारे उपयोग में आवे। जल ऋतुयें और नदियां हमारे लिए लाभप्रद बनें ॥ १३ ॥

**विश्वे देवाः सह धीभिः पुरंध्या मनोर्यजत्रा अमृता ऋतज्ञाः ।**
**रातिषाचो अभिषाचः स्वर्विदः स्व१र्गिरो ब्रह्म सूक्तं जुषेरत ॥ १४ ॥**

विश्वे । देवाः । सह । धीभिः । पुरम्ऽध्या । मनोः । यजत्राः । अमृताः । ऋतऽज्ञाः । रातिऽसाचः । अभिऽसाचः । स्वःऽविदः । स्वः । गिरः । ब्रह्म । सुऽउक्तम् । जुषेरत ॥ १४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( विश्वेदेवाः ) सर्वविषयप्रवेशशीलाः विद्वांसो वायवो वा ( धीभिः पुरन्ध्या सह ) यथायोग्य कर्मभि स्तुत्या बहुविधबुद्ध्या वा सह ( मनोः-यजत्राः ) मननीयज्ञानस्य दातारो निमित्ता वा ( अमृताः-ऋतज्ञाः ) जीवनमुक्ताश्चिरस्थायिनो वा सत्यज्ञानाः सत्यज्ञानसूचका वा ( रातिषाचः ) रातव्यायाः-दातव्यायाः-बुद्धेर्दातव्य-सुखसम्पत्तेर्वा समवेत्तारः ( अभिषाचः ) आभिमुख्येन सम्प्राप्ताः ( स्वर्विदः ) सुखप्रापयितारः ( स्वः-गिरः ) सुखं गिरन्तः शब्दयन्त इव ( ब्रह्म सूक्तं जुषेरन् ) ज्ञानं सुकथनं सेवयन्तु प्रापयन्तु ॥ १४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( विश्वेदेवासः ) सर्व विषयों में प्रवेशशील विद्वान् या सर्वत्र फैलने वाली हवायें ( धीभिः पुरन्ध्या सह ) यथायोग्य कर्मों द्वारा या स्तुति तथा बहुविध बुद्धि के साथ ( मनोः-यजत्राः ) मननीय ज्ञान के देने वाले या निमित्त हुए ( अमृताः-ऋतज्ञाः ) जीवन्मुक्त सत्यज्ञान वाले विद्वान् या चिरस्थायी सूचना देने वाली हवायें ( रातिषाचः ) दातव्य बुद्धि के या सुख सम्पत्ति के सम्बन्ध कराने वाले ( अभिषाचः ) आभिमुख्य से सम्प्राप्त ( स्वर्विदः ) सुखप्राप्त कराने वाले ( स्वः-गिरः ) सुख शब्द करने वाले ( ब्रह्म सूक्तं जुषेरन् ) ज्ञानरूप सुकथन को सेवन करायें ॥ १४ ॥

**भावार्थ**—सब विषयों में प्रविष्ट विद्वान् यथार्थ कर्मों का उपदेश और बुद्धि को प्रदान किया करते हैं। वे जीवन्मुक्त ज्ञानी साक्षात् ब्रह्मज्ञान में प्रवृत्त करते हैं। एवं सर्वत्र बहने वाली हवायें कर्मशील बनने के लिए प्रेरित करती हैं। स्थिर जीवन का निमित्त बनती हैं। तथा वायु से अनेक शब्द संचार के कार्य सम्पन्न किये जाते हैं ॥ १४ ॥

देवान्वसिष्ठो अमृतान् ववन्दे ये विश्वा भुवनाभि प्रतस्थुः ।
ते नो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥ १५ ॥

देवान् । वसिष्ठः । अमृतान् । ववन्दे । ये । विश्वा । भुवना । अभि । प्रऽतस्थुः । ते । नः । रासन्ताम् । उरुऽगायम् । अद्य । यूयम् । पात । स्वस्तिऽभिः । सदा । नः ॥ १५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वसिष्ठः ) सर्वविषयेषु वसितृतमः ( अमृतान् देवान् ) जीवन्मुक्तान् विदुषः ( ववन्दे ) अभिवन्दति ( ये विश्वा भुवना-अभि प्रतस्थुः ) ये जीवन्मुक्ताः सर्वाणि ज्ञानानि-अधिकारेण प्रतिष्ठन्ति ( ते ) ते खलु ( नः ) अस्मभ्यम् ( अद्य ) अस्मिन् काले जीवने ( उरुगायं रासन्ताम् ) बहुप्रशंसनीयं ज्ञानं परमात्मज्ञानं प्रयच्छन्तु ( यूयं स्वस्तिभिः-नः सदा पात) हे विद्वांसोःयूयं कल्याणवचनैरस्मान् सदा रक्षत ॥ १५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( वसिष्ठः ) सर्व विषयों में अत्यन्त बसा हुआ ( अमृतान् देवान् ) जीवन्मुक्त विद्वानों को ( ववन्दे ) प्रशंसित करता है ( ये विश्वा भुवना-अभि प्रतस्थुः ) जो

जीवन्मुक्त सारे ज्ञानों को अधिकार में रखते हैं ( ते ) वे ( नः ) हमारे लिए ( अद्य ) आज—इस जीवन में ( उरुगायं रासन्ताम् ) बहुत प्रशंसनीय ज्ञान--परमात्मज्ञान को दें ( यूयं स्वस्तिभिः-नः सदा पात ) हे विद्वानों, तुम कल्याणवचनों से हमें सदा सुरक्षित रखो ।। १५ ।।

**भावार्थ**—नव स्नातक विद्वान् को अपनी विद्या वृद्धि के लिए अन्य ऊंचे विद्वानों, जीवन्मुक्तों से ज्ञानवृद्धि करके आत्मशान्ति प्राप्त करनी चाहिए, जो सबसे उत्कृष्ट वस्तु है ।। १५ ।।



# षट्षष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—वासुक्रो वसुकर्णः ।

देवता—विश्वेदेवाः ।

छन्दः—१, ३, ५–७, जगती । २, १०, १२, १३, निचृज्जगती । ४, ८, ११ विराड् जगती । ९ पादनिचृज्जगती । १४ आर्ची स्वराड् जगती । १५ विराट् त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अस्मिन् सूक्ते राष्ट्रे ब्रह्मचारिणो विद्वांसो जीवन्मुक्ता वैज्ञानिकाः स्युस्तेभ्यो ज्ञानकलाप्रसारो भवेत्तथा सूर्य रश्मि-वायुप्रभृतीनां पदार्थानां ज्ञानेन प्रजाजनाः सुखिनः स्युरिति वर्णितम् ।

इस सूक्त में राष्ट्र में ब्रह्मचारी, विद्वान्, जीवन्मुक्त, वैज्ञानिक हों, उनसे ज्ञानकला का प्रसार हो तथा किरणों वायु आदि पदार्थों के ज्ञान से प्रजाजन सुख को प्राप्त करें यह वर्णन है ॥

देवान् हुवे बृहच्छ्रवसः स्वस्तये ज्योतिष्कृतो अध्वरस्य प्रचेतसः ।
ये वावृधुः प्रतरं विश्ववेदस इन्द्रज्येष्ठासो अमृता ऋतावृधः ॥ १ ॥

देवान् । हुवे । बृहत्ऽश्रवसः । स्वस्तये । ज्योतिःऽकृतः । अध्वरस्य । प्रऽचेतसः । ये । ववृधुः । प्रऽतरम् । विश्वऽवेदसः । इन्द्रऽज्येष्ठासः । अमृताः । ऋतऽवृधः ॥१॥

संस्कृतान्वयार्थः—( बृहच्छ्रवसः ) महज्ज्ञानश्रवणवतः ( ज्योतिष्कृतः ) संसारे ज्ञानप्रकाशं ये कुर्वन्ति तान् ( अध्वरस्य प्रचेतसः ) अध्यात्मयज्ञस्य प्रकृष्टं चेतयितॄन् ( देवान् हुवे ) विदुष आमन्त्रये ( ये ) ये खलु ( विश्ववेदसः ) सर्वधनवन्तः सर्वैश्वर्यवन्तः ( इन्द्रज्येष्ठासः ) इन्द्रः परमात्मा ज्येष्ठः पूज्य उपासनीयो येषां ते ( अमृताः ) जीवन्मुक्ताः ( ऋतावृधः ) सत्यस्य वर्धयितारः ( प्रतरं वावृधुः ) मां प्रकृष्टतरं वर्धयन्तु ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( बृहच्छ्रवसः ) बहुत ज्ञान का श्रवण किये हुए ( ज्योतिष्कृतः ) संसार में ज्ञानज्योति के फैलाने वाले ( अध्वरस्य प्रचेतसः ) अध्यात्म यज्ञ के प्रकृष्ट रूप में प्रसिद्ध करने वाले

( देवान् हुवे) विद्वानों को आमन्त्रित करता हूँ (ये) जो ( विश्ववेदसः ) सब धनों वाले–सब ऐश्वर्यों वाले ( इन्द्र ज्येष्ठासः ) परमात्मा जिनका ज्येष्ठ इष्टदेव है ऐसे ( अमृताः ) जीवन्मुक्त ( ऋतावृधः ) सत्य को बढाने वाले (पितरं वावृधुः ) मुझे भलीभांति बढ़ायें ॥ १ ॥

भावार्थ—बहुश्रुत, ज्ञानज्योति का प्रसार करने वाले, आध्यात्मिक, परमात्मा को श्रेष्ठ उपास्य मानने वाले महाविद्वानों को समय-समय पर आमन्त्रित करके ज्ञानलाभ लेना चाहिए, जो जीवन को उत्तरोत्तर उन्नतिपथ पर ले जावे ॥ १ ॥

इन्द्रप्रसूता वरुणप्रशिष्टा ये सूर्यस्य ज्योतिषो भागमानशुः ।
मरुद्गणे वृजने मन्म धीमहि माघोने यज्ञं जनयन्त सूरयः ॥ २ ॥

इन्द्रऽप्रसूताः । वरुणऽप्रशिष्टाः । ये । सूर्यस्य । ज्योतिषः । भागम् । आनशुः । मरुत्ऽगणे । वृजने । मन्म । धीमहि । माघोने । यज्ञम् । जनयन्त । सूरयः ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इन्द्रप्रसूताः ) राज्ञा प्रेरिताः ( वरुण प्रशिष्टाः ) वरयित्रा श्रेष्ठगुरुणा प्रशिक्षिताः ( ये ) ये खलु ( सूर्यस्य ज्योतिषः-भागम्-आनशुः ) सूर्यस्य ज्योतिषो भागमिव ज्ञानमवाप्नुवन्ति ते ( सूरयः ) मेधाविनः "सूरिः-मेधाविनाम" [ निघ० ३ । १६ ] ( माघोने वृजने मरुद्गणे ) मघवान्–इन्द्रस्तत्सम्बन्धिनि प्रबले जीवन्मुक्तगणे "मरुतो ह वै देवविशः" [ कौ० ७ । ८ ] ( यज्ञं जनयन्त मन्म धीमहि ) वयमध्यात्मयज्ञं ज्ञानयज्ञं सम्पादयन्तः सम्पादनहेतोः मननीयं ज्ञानं परमात्मज्ञानं धारयेम प्राप्नुयाम ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्रप्रसूताः ) राजा से प्रेरित ( वरुण प्रशिष्टाः ) वरने वाले श्रेष्ठ गुरु से प्रशिक्षित ( ये ) जो ( सूर्यस्य ज्योतिषः-भागम्-आनशुः ) सूर्य की ज्योति के अंश के समान ज्ञान को व्याप्त हो रहे हैं वे ( सूरयः ) मेधावीजन ( माघोने वृजने मरुद्गणे ) परमात्मा सम्बन्धी प्रबल विद्वद्गणजीवन्मुक्तगण में ( यज्ञं जनयन्त मन्म धीमहि ) हम अध्यात्मयज्ञ-ज्ञान यज्ञ को सम्पादित करते हुए मननीयज्ञान-परमात्मज्ञान को धारण करें ॥ २ ॥

भावार्थ—जो राजा से प्रेरित–प्रोत्साहित, श्रेष्ठ विद्वानों से शिक्षा पाये हुए, प्रखर ज्ञान प्रकाश को प्राप्त हुए, परमात्मा के उपासक विद्वान् हैं, उनसे व्यवहार ज्ञान और परमात्मज्ञान प्राप्त करके अभ्युदय और निः श्रेयस को पाना चाहिए ॥ २ ॥

इन्द्रो वसुभिः परि पातु नो गयमादित्यैर्नो अदितिः शर्म यच्छतु ।
रुद्रो रुद्रेभिर्देवो मृळयाति नस्त्वष्टा नो ग्नाभिः सुविताय जिन्वतु ॥३॥

इन्द्रः । वसुऽभिः । परि । पातु । नः । गयम् । आदित्यैः । नः । अदितिः । शर्म । यच्छतु । रुद्रः । रुद्रेभिः । देवः । मृळयाति । नः । त्वष्टा । नः । ग्नाभिः । सुविताय । जिन्वतु ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(इन्द्रः-वसुभिः-नः-गयं परिपातु) ऐश्वर्यवान् राजा धनैरस्माकं गृहं परिपालयतु परिपूर्णं करोतु "गयः गृहनाम" [ निघ० ३ । ४ ] यद्वा वायुर्वा "य इन्द्रः स वायुः" [श० ४ । १ । ३ । १६] प्राणवायुभिः "प्राणा वै वसवः" [जै० ४ । १ । ३ । ३ ] अस्माकं प्राणम् "प्राणा वै गयाः" [श० १४ । ८ । १५ । ७] परिरक्षतु (अदितिः-आदित्यैः-नः-शर्म यच्छतु ) अखण्डित ब्रह्मचर्यवान् स्वज्ञान-प्रकाशैः सुखं प्रयच्छतु यद्वा द्यौरादित्योऽदितिभिः सूर्यं रश्मिभिः सुखं प्रयच्छतु (रुद्रः-देवः-रुद्रेभिः-नः-मृळयाति) उपदेशको देवः स्ववचनैरुपदेशैरस्मान् सुखयतु यद्वा-अग्निः स्वज्वालाभिरस्मान् सुखयतु ( त्वष्टा ग्नाभिः-नः सुविताय जिन्वतु ) संसारस्य रचयिता परमात्मा वेदवाग्भिः "ग्ना वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] सुस्थितयेऽस्मान् प्रीणयतु ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्रः-वसुभिः ) ऐश्वर्यवान् राजा धनों के द्वारा अथवा वायु प्राणवायु के द्वारा ( नः गयं परिपातु ) हमारे घर को परिपूर्ण करे अथवा प्राण की रक्षा करे ( अदितिः-आदित्यैः-नः-शर्म यच्छतु ) अखण्डित ब्रह्मचर्यवान् अपने ज्ञान प्रकाशों से सुख प्रदान करे अथवा सूर्य रश्मियों द्वारा सुख को प्रदान करे ( रुद्रः-देवः-रुद्रेभिः-नः-मृळयाति ) उपदेशक विद्वान् अपने उपदेशवचनों से हमें सुखी करे अथवा अग्नि अपनी ज्वालाओं से हमें सुखी करे ( त्वष्टा ग्नाभिः ) संसार का रचियता परमात्मा वेदवाणियों द्वारा ( नः सुविताय जिन्वतु ) हमें सुस्थिति के लिए तृप्त करे ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा वेदवाणियों के द्वारा हमारी आत्मस्थिति को ठीक करता है और उपदेशक विद्वान् अपने उपदेशों से हमें अच्छे मार्ग पर लाता है तथा राजा हमारे घरों को धनधान्य से पूर्ण करता है । एवं-वायु हमारे प्राणों का संचालन करता है सूर्य रश्मियों द्वारा हमें सुखी करता है और अग्नि ज्वालाओं द्वारा हमारे कार्यों को सिद्ध करता है ॥ ३ ॥

**अदि॑तिर्द्यावा॑पृथि॒वी ऋ॒तं म॒हदिन्द्रा॒विष्णू॑ म॒रुतः॒ स्व॑र्बृ॒हत् ।**
**दे॒वाँ आ॑दि॒त्याँ अव॑से हवामहे॒ वसू॑न्रु॒द्रान्त्स॑वि॒तारं॑ सु॒दंस॑सम् ॥ ४ ॥**

अदि॑तिः । द्यावा॑पृथि॒वी इति॑ । ऋ॒तम् । म॒हत् । इन्द्रा॒विष्णू॒ इति॑ । म॒रुतः॑ । स्वः॑ । बृ॒हत् । दे॒वान् । आ॒दि॒त्यान् । अव॑से । ह॒वा॒म॒हे॒ । वसू॑न् । रु॒द्रान् । स॒वि॒तार॑म् । सु॒ऽदंस॑सम् ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(अदितिम् ) आचार्यम् (द्यावापृथिवी) मातापितरौ "द्यौर्मे पिता....माता पृथिवी महीयम्" [ऋ.१।१६४।३३] (महत्-ऋतम ) तेभ्यः प्राप्तं महज्ज्ञानं पालनं च ( इन्द्राविष्णू ) विद्युत्सूर्यज्ञानवन्तौ ( मरुतः ) जीवन्मुक्तान् ( बृहत्-स्वः ) महत् सुखमयं स्थानम्, इति सर्वान् ( आदित्यान् देवान् ) अखण्डित ब्रह्मचर्यान् विदुषः

( वसून् रुद्रान् ) वासयितॄन्-उपदेष्टॄन् विदुषः ( सुदंससम् सवितारम् ) सुकर्माणा-मुत्पादकं परमात्मानम् ( अवसे ) रक्षणाय ( हवामहे ) आमन्त्रयामहे ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( अदितिम् ) आचार्य को ( द्यावापृथिवी ) माता पिताओं को ( महत्-ऋतम् ) उनसे प्राप्त महत् ज्ञान और पालन को ( इन्द्राविष्णू ( विद्युत् और सूर्य के ज्ञान वालों को ( मरुतः ) जीवन्मुक्तों को ( बृहत्-स्वः ) बड़े सुख वाले स्थान को–इन सबको ( आदित्यान्-देवान् ) अखण्डित ब्रह्मचर्य वाले विद्वानों को ( वसून् रुद्रान् ) बसाने वाले और उपदेश करने वाले विद्वानों को ( सुदंससं सवितारम् ) अच्छे कर्म वाले उत्पादक परमात्मा को ( अवसे रक्षा ) के लिए ( हवामहे ) आमन्त्रित करते हैं ॥ ४ ॥

भावार्थ—मनुष्य को अपनी रक्षार्थ माता पिता, आचार्य, वैज्ञानिक, व्यावहारिक, उपदेशक, आदि महानुभावों के अनुभवों और ज्ञानों से लाभ उठाना चाहिए तथा परमरक्षक परमात्मा की उपासना से अध्यात्म लाभ लेना चाहिए ॥ ४ ॥

सरस्वान् धीभिर्वरुणो धृतव्रतः पूषा विष्णुर्महिमा वायुरश्विना ।
ब्रह्मकृतो अमृता विश्ववेदसः शर्म नो यंसन् त्रिवरूथमंहसः ॥ ५ ॥

सरस्वान् । धीभिः । वरुणः । धृतऽव्रतः । पूषा । विष्णुः । महिमा । वायुः । अश्विना । ब्रह्मऽकृतः । अमृताः । विश्वऽवेदसः । शर्म । नः । यंसन् । त्रिऽवरूथम् । अंहसः ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( धीभिः सरस्वान् ) कर्मभिः "धीः कर्मनाम" [ निघ० ५ । १ ] यो ज्ञानवान् प्राप्तज्ञानः ( वरुणः वरयिता उपदेशकः ( धृतव्रतः पूषा ) धृतसङ्कल्पः कृतसङ्कल्पो दृढसङ्कल्पो वा पालको राजा ( महिमा विष्णुः ) स्वमहत्त्वेन व्यापकः परमात्मा ( वायुः ) पुरोहितः "वायुर्वाव पुरोहितः" [ ऐ० ८ । २ ] ( अश्विना ) सुशिक्षितौ स्त्रीपुरुषौ "अश्विना सुशिक्षितौ स्त्रीपुरुषौ" [ यजु० ३८ । १२ दयानन्दः ] ( ब्रह्मकृतः ) ब्रह्मज्ञानाध्यापकाः ( अमृताः जीवन्मुक्ताः ( विश्ववेदसः ) प्रवेष्टव्यज्ञानवन्तः ( नः ) अस्मभ्यम् ( अंहसः ) पापात् पापसम्पर्कतः–संसारात् पारम् ( त्रिवरूथं शर्म यंसन् ) त्रीणि–आध्यात्मिकाधिदैविकाधिभौतिकदुःखवारकं सुखं शरणं वा प्रयच्छन्तु ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( धीभिः सरस्वान् ) कर्मों के द्वारा जो ज्ञानवान् ( वरुणः ) वरने वाला उपदेशक ( धृतव्रतः पूषा ) कृतसङ्कल्प या दृढसङ्कल्प वाला पालक राजा ( महिमा विष्णुः ) अपने महत्त्व से व्यापक परमात्मा ( वायुः ) पुरोहित ( अश्विना ) सुशिक्षित स्त्रीपुरुष ( ब्रह्मकृतः ) ब्रह्मज्ञान का अध्यापक ( अमृताः ) जीवन्मुक्त ( विश्ववेदसः ) प्रवेश करने योग्य ज्ञानवाले ( नः ) हमारे लिए ( अंहसः ) पापसम्पर्क से–संसार से पृथक् ( त्रिवरूथं शर्म यंसन् ) तीन अर्थात् आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक दुःखों के वारक–निवारक सुखशरण को प्रदान करें ॥ ५ ॥

भावार्थ—राजा सुप्रबन्ध करने वाला, पुरोहित उत्तम याजक, उपदेशक ब्रह्मज्ञान का अध्यापक, सुशिक्षित स्त्रीपुरुष, जीवन्मुक्त महानुभाव हमें आध्यात्मिक आधिदैविक आधिभौतिक दुःखों से पृथक् रखें तथा पाप से संसार बन्धन से अलग मोक्षधाम को परमात्मा प्राप्त करावे ऐसी आकांक्षा है ॥ ५ ॥

वृषा यज्ञो वृषणः सन्तु यज्ञिया वृषणो देवा वृषणो हविष्कृतः ।
वृषणा द्यावापृथिवी ऋतावरी वृषा पर्जन्यो वृषणो वृषस्तुभः ॥ ६ ॥

वृषा । यज्ञः । वृषणः । सन्तु । यज्ञियाः । वृषणः । देवाः । वृषणः । हविःऽकृतः । वृषणा । द्यावापृथिवी इति । ऋतवरी इत्यृतऽवरी । वृषा । पर्जन्यः । वृषणः । वृषऽस्तुभः ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( यज्ञः-वृषा ) सङ्गमनीयः परमात्मा सुखवर्षको भवतु ( यज्ञियाः-वृषणः सन्तु ) तदुपासकाः सर्वत्र सुखवर्षका भवन्तु ( देवाः-वृषणः ) विद्वांस सुखवर्षका भवन्तु ( हविष्कृतः-वृषणः ) दानकर्त्तारः सुखवर्षका भवन्तु ( ऋतावरी द्यावापृथिवी वृषणा ) सत्यपूर्णे प्रजाराजसभे परस्परे सुखवर्षके स्याताम् ( पर्जन्यः-वृषा ) तर्पणीयश्च जन्यः स्वपुत्रः सुखवर्षको भवतु ( वृषस्तुभः ) एतेषां सुख वर्षकानामपि स्तोतारः-उपासकाः सुखवर्षकाः सन्तु "स्तुभ् स्तोतृनाम" [ निघ० ३ । १६ ] ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( यज्ञः-वृषा ) सङ्गमनीय परमात्मा सुखवर्षक हो ( यज्ञियाः-वृषणः सन्तु ) उसके उपासक सर्वत्र सुखवर्षक हों ( देवाः-वृषणः ) विद्वान् सुखवर्षक हों ( हविष्कृतः-वृषणः ) दानकर्त्ता सुखवर्षक हो ( ऋतावरी द्यावापृथिवी वृषणा ) सत्यपूर्ण प्रजा और राजसभा परस्पर सुखवर्षक हों ( पर्जन्यः-वृषा ) तर्पणीय उत्पन्न होने वाला अपना पुत्र सुखवर्षक हो ( वृषस्तुभः ) इन सुखवर्षकों के भी स्तोता—उपासक सुखवर्षक हों ॥ ६ ॥

भावार्थ—परमात्मा हमारे समागमयोग्य है वह सुख की वर्षा करने वाला हो उसके सुख वर्षक होने पर उसकी कृपा से विद्वान्, राजा, राजसभा और प्रजा, दानी, उपासक तथा पुत्र ये सभी सुखवर्षक हों। इनके स्तुति करने वाले उपासक भी हमारे लिए सुखों को प्राप्त कराने वाले बनें ॥ ६ ॥

अग्नीषोमा वृषणा वाजसातये पुरुप्रशस्ता वृषणा उप ब्रुवे ।
यावीजिरे वृषणो देवयज्यया ता नः शर्म त्रिवरूथं वि यंसतः ॥ ७ ॥

अग्नीषोमा । वृषणा । वाजऽसातये । पुरुऽप्रशस्ता । वृषणौ । उप । ब्रुवे । यौ । ईजिरे । वृषणः । देवऽयज्यया । ता । नः । शर्म । त्रिऽवरूथम् । वि । यंसतः ॥ ७ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अग्नीषोमा ) ज्ञानप्रकाशकशान्तिप्रदौ विद्वांसौ "विज्ञान-

सौम्यगुणावध्यापकपरीक्षकौ" [ ऋ० १ । ६३ । १ दयानन्दः ] ( वृषणा ) सुखवर्षकौ ( वाजसातये ) ज्ञानलाभाय ( पुरुप्रशस्ता ) बहु प्रशस्तौ ( वृषणा ) सुखवर्षकौः पुनरुक्तिरादरार्था' ( उपब्रुवे ) अहं प्रार्थये ( यौ वृषणः ) यथा अन्ये सुखवर्षका जनाः ( देवयज्यया ) विद्वत्सङ्गत्या ( ईजिरे ) सङ्गच्छन्ते तथा ( ता ) तौ ( नः ) अस्मभ्यम् ( त्रिवरूथं शर्म वियंसतः ) त्रिविधदुःखवारक सुखशरणं विशिष्टतया प्रयच्छतः ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्नीषोमा ) ज्ञानप्रकाशक और शान्तिप्रद विद्वान् ( वृषणा ) सुखवर्षक हों ( वाजसातये ) ज्ञानालाभ के लिए ( पुरुप्रशस्ता ) बहुत प्रशस्त ( वृषणा ) सुखवर्षक हों ( उपब्रुवे ) मैं प्रार्थना करता हूँ ( यौ वृषणः ) जैसे दूसरे सुखवर्षक जन ( देवयज्यया ) विद्वत्सङ्गति से ( ईजिरे सङ्गत होते हैं ( ता ) वे दोनों ( नः ) हमारे लिए ( त्रिवरूथं शर्म-वियंसतः ) तीन प्रकार के दुःखों की वारक–निवारक सुखशरण को प्रदान करें ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—ज्ञानप्रकाशक और शान्तिप्रसारक विद्वान् अन्य जनों की सहायता से लोगों में ज्ञान और शान्ति का प्रसार करें, जिससे सुख की वृष्टि सर्वत्र हो ॥ ७ ॥

**धृतव्रताः क्षत्रिया यज्ञनिष्कृतो बृहद्दिवा अध्वराणामभिश्रियः ।**
**अग्निहोतार ऋतसापो अद्रुहोऽपो असृजन्ननु वृत्रतूर्ये ॥ ८ ॥**

धृतऽव्रताः । क्षत्रियाः । यज्ञनिःऽकृतः । बृहत्ऽदिवाः । अध्वराणाम् । अभिऽश्रियः । अग्निऽहोतारः । ऋतऽसापः । अद्रुहः । अपः । असृजन् । अनु । वृत्रऽतूर्ये ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( धृतव्रताः ) धृतं व्रतं यैस्ते धृतव्रताः–दृढसङ्कल्पाः ( क्षत्रियाः ) धनार्हाः "क्षत्रं धननाम" [ निघ० २ । १० ] ( यज्ञनिष्कृतः ) यज्ञस्य श्रेष्ठ-कर्मणः संस्कृतारः ( बृहद्दिवाः ) महाज्ञानिनः ( अध्वराणाम ) अहिंसनीयकर्मणाम् ( अभिश्रियः ) अभ्याश्रयभूताः ( अग्निहोतारः ) परमात्मोपासकाः ( ऋतसापः ) सत्यस्याश्रयभूताः ( अद्रुहः ) अद्रोग्धारः ( वृत्रतूर्ये ) पापाज्ञाननाशाय ( अपः-अनु-असृजन् ) कर्म–अनुगच्छन्ति ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( धृतव्रताः ) दृढ़ सङ्कल्प वाले ( क्षत्रियाः ) धन के अधिकारी ( यज्ञनिष्कृतः ) श्रेष्ठकर्म से संस्कृत–सम्पन्न ( बृहद्दिवाः ) महाज्ञानी ( अध्वराणाम् ) अहिंसनीय कर्मों के ( अभिश्रियः ) अच्छे आश्रयभूत ( अग्निहोतारः ) परमात्मा के उपासक ( ऋतसापः ) सत्य के आश्रयभूत ( अद्रुहः ) द्रोह न करने वाले ( वृत्रतूर्ये ) पाप अज्ञान का नाश करने के लिए ( अपः-अनु-असृजन् ) कर्मों के अनुरूप गति करते हैं ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य दृढ़सङ्कल्पी, महाज्ञानी, श्रेष्ठ कर्म के आचरण कर्ता होते हैं वे सच्चे धन के अधिकारी होते हैं तथा परमात्मा के उपासक, किसी से भी द्रोह न करने वाले, बाहर भीतर सत्य से परिपूर्ण जो महानुभाव हैं वे पाप को नष्ट करने के लिए यथावत् प्रयत्न कर सकते हैं ॥ ८ ॥

द्यावापृथिवी जनयन्नभि व्रताप ओषधीर्वनिनानि यज्ञिया ।
अन्तरिक्षं स्व१रा पप्रुरूतये वशं देवासस्तन्वी३ नि मामृजुः ॥ ९ ॥

द्यावापृथिवी इति । जनयन् । अभि । व्रता । आपः । ओषधीः । वनिनानि । यज्ञिया । अन्तरिक्षम् । स्वः । आ । पप्रुः । ऊतये । वशम् । देवासः । तन्वि । नि । ममृजुः ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( देवासः ) विद्वांसः ( ओषधीः-यज्ञिया-वनिनानि ) गोधूमादीन्योषधीस्तथा वनेभवानि वृक्षगणे भवानि श्रेष्ठानि फलानि ( जनयन् ) उत्पादयन् तद्धेतोः ( द्यावापृथिवी-स्वः-अन्तरिक्षम्-आपप्रुः ) यज्ञेन द्युलोकमाकाशं पृथिवीं च सुखं यथा स्यात्तथा पूरयन्तु ( ऊतये ) रक्षायै ( तन्वि वशं निममृजुः ) स्वशरीरे कमनीयं सुखं विचारं निर्मलं निर्दोषं कुर्वन्तु ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(देवासः ) विद्वान् ( ओषधीः यज्ञिया-वनिनानि ) गोधूम-गेहूँ आदि ओषधियों तथा वन में होने वाले श्रेष्ठ फलों को (जनयन्) उत्पन्न करते हुए—उसके हेतु (द्यावापृथिवी स्वः-अन्तरिक्षम्-आपप्रुः ) यज्ञ से द्युलोक, पृथिवीलोक और आकाश को सुख जिससे हो ऐसे पूर्ण करें ( ऊतये ) रक्षा के लिए ( तन्वि वशं निममृजुः ) अपने शरीर में कमनीय सुख और निर्दोष निर्मल विचारों को करें--सम्पादित करें ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—विद्वानों को चाहिए कृषि और उद्यानों में गोधूम आदि अन्नों और विविध फलों को पुष्ट मधुर रूप से उत्पन्न करें तथा उनके द्वारा यज्ञों को रचाकर स्वास्थ्य प्राप्त करें और जनता के स्वास्थ्य को सम्पन्न करें, निर्मल विशुद्ध विचारों का प्रचार करें ॥ ९ ॥

धर्तारो दिव ऋभवः सुहस्ता वातापर्जन्या महिषस्य तन्यतोः ।
आप ओषधीः प्र तिरन्तु नो गिरो भगो रातिर्वाजिनो यन्तु मे हवम् ॥१०॥

धर्त्तारः । दिवः । ऋभवः । सुऽहस्ताः । वातापर्जन्या । महिषस्य । तन्यतोः । आपः । ओषधीः । प्र । तिरन्तु । नः । गिरः । भगः । रातिः । वाजिनः । यन्तु । मे । हवम् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( महिषस्य तन्यतोः ) महतः "महिषो महन्नाम" [ निघ० ३ । ३ ] प्रकाशस्य विस्तारयितुः परमात्मनः सूर्यस्य वा ( दिवः-धर्तारः- ) द्युलोकस्य-प्रकाशस्य धारकाः ( सुहस्ताः-ऋभवः ) सुहस्ताः शिल्पिन इव रश्मयः 'लुप्तोपमावाचकालङ्कारः' "यदि कर्त्त पतित्वा संशश्रेयद्वाऽश्मा प्रहृतो जघान । ऋभूरथस्येवाङ्गानि सन्दधत्परुषापरुः" [ अथर्व० ४ । १२ । ७ ] ( वातापर्जन्या ) वातमेघौ ( ओषधीः प्रतिरन्तु ) ओषधीः प्रवर्धयन्ति, 'लडर्थे लोट्' ( नः-गिरः ) अस्माकं वाचः प्रति ( भगः-रातिः )

भजनीयः परमात्मा सुखदाता च ( वाजिनः ) ज्ञानवन्तो विद्वांसः-ऋत्विजश्च ( मे हवं यन्तु ) मम प्रार्थनां प्राप्नुवन्तु पूरयन्तु ॥ १० ॥

भाषान्वयार्थ—( महिषस्य तन्यतोः ) महान् प्रकाश के विस्तार करने वाले परमात्मा या सूर्य का ( दिवः-धर्तारः ) द्युलोक-प्रकाश के धारक ( सुहस्ताः-ऋभवः ) उत्तम हाथ वाले शिल्पियों की भांति किरणें और ( वातापर्जन्या ) शोभन हस्तक्रिया वाले शिल्पियों की भांति वायु और मेघ ( ओषधीः प्रतिरन्तु ) ओषधिकों को बढ़ाते हैं ( नः गिरः ) हमारी वाणियों के प्रति ( भगः-रातिः ) भजनीय परमात्मा सुखदाता ( वाजिनः ) ज्ञानवान् विद्वान् और ऋत्विज ( मे हवं यन्तु ) मेरी प्रार्थना को पूरा करें ॥ १० ॥

भावार्थ—महान् ज्ञानप्रकाश वाले परमात्मा की ज्ञानरश्मियां तथा सूर्य की प्रकाश रश्मियां एवं वायु और मेघ शिल्पियों की भांति ओषधियों के सम्पादन में समर्थ हैं तथा ज्ञानीजन हमारी प्रार्थना को सुनते हैं–स्वीकार करते हैं ॥ १०

**समुद्रः सिन्धू रजो अन्तरिक्षमज एकपात्तनयित्नुरर्णवः ।**
**अहिर्बुध्न्यः शृणवद्वचांसि मे विश्वे देवास उत सूरयो मम ॥ ११ ॥**

समुद्रः । सिन्धुः । रजः । अन्तरिक्षम् । अजः । एकऽपात् । तनयित्नुः । अर्णवः । अहिः । बुध्न्यः । शृणवत् । वचांसि । मे । विश्वे । देवासः । उत । सूरयः । मम ॥ ११ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( समुद्रः ) सागरः ( सिन्धुः ) नदी ( रजः ) पृथिवी लोकः ( अन्तरिक्षम् ) आकाशः ( एकपात्-अजः ) एकः स्वाधार गतिकोऽन्येभ्यो गतिप्रदः सूर्यः "अज एकपादुदगात् पुरस्तात्....तं सूर्यं देवमजमेकपादम्" [ तै० ३ । १ । २ । ८ ] ( तनयित्नुः ) स्तनयित्नुः–विद्युत् ( अर्णवः ) उदकवान् जलाशयः "अर्णः-उदकनाम" [ निघ० १ । १२ ] ( बुध्न्यः-अहिः ) आन्तरिक्ष्यो मेघः, एते अनुकूला भवन्तु ( विश्वे-देवासः-उत सूरयः ) सर्वे विद्वांसोऽपि मेधाविनश्च ( मे वचांसि शृणवत् ) मम प्रार्थना-वचनानि शृण्वन्तु ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( समुद्रः ) सागर ( सिन्धुः ) नदी ( रजः ) पृथिवी लोक ( अन्तरिक्षम् ) आकाश ( एकपात्-अजः ) एक स्वाधार गति वाला अन्यों के लिए गतिप्रद सूर्य ( तनयित्नुः ) विद्युत् ( अर्णवः ) जलाशय ( बुध्न्यः-अहिः ) अन्तरिक्षस्थ मेघ, ये सब अनुकूल हों ( विश्वेदेवासः-उत सूरयः ) सब विद्वान् और मेधावी जन ( मे वचांसि शृणवत् ) मेरे वचनों को सुनें ॥ ११ ॥

भावार्थ—आकाश, सूर्य, पृथिवी समुद्र, नदी, जलाशय, विद्युत् तथा मेघ ये सब अनुकूल होवें तथा विद्वान् भी निवेदनों को सुनने वाले–स्वीकार करने वाले हों जिससे जनमात्र सुखी हो सके ॥ ११ ॥

स्याम वो मनवो देववीतये प्राञ्चं नो यज्ञं प्र णयत साधुया ।
आदित्या रुद्रा वसवः । सुदानव इमा ब्रह्म शस्यमानानि जिन्वत ॥१२॥

स्याम । वः । मनवः । देवऽवीतये । प्राञ्चम् । नः । यज्ञम् । प्र । नयत । साधुऽया । आदित्याः । रुद्राः । वसवः । सुऽदानवः । इमा । ब्रह्म । शस्यमानानि । जिन्वत ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( मनवः ) हे मननशीला विद्वांसः ! ( वः ) युष्माकम् ( देववीतये ) विद्वत्सङ्गत्यै ( स्याम ) भवेम ( नः-यज्ञं प्राञ्चं साधुया प्रणयत ) अस्माकं ज्ञानयज्ञं प्रगतिशीलं साधुरूपं प्रवर्तयत ( आदित्याः-रुद्राः-वसव सुदानवः) पूर्णब्रह्मचारिणो मध्यब्रह्मचारिणोऽल्पब्रह्मचारिणः शोभनज्ञानदातारः ( इमा ब्रह्म शस्यमानानि जिन्वत ) एतानि मन्त्रवचनानि प्रशंसनीयानिवचनानि प्रापयत "जिन्वति गतिकर्मा" [ निघ० ५ । १४ ] ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( मनवः ) हे मननशील विद्वानो ! ( वः ) तुम्हारी ( देववीतये ) विद्वत्सङ्गति के लिए ( स्याम ) हम हों ( नः-यज्ञं प्राञ्चं साधुया प्रणयत ) हमारे ज्ञानयज्ञ को प्रगतिशील साधुरूप में प्रवर्तित करो ( आदित्याः-रुद्राः-वसवः सुदानवः ) पूर्ण ब्रह्मचारी, मध्यब्रह्मचारी, अल्पब्रह्मचारी तथा शोभनज्ञान देने वाले ( इमा ब्रह्म शस्यमानानि जिन्वत ) इन मन्त्रवचनों प्रशंसनीय वचनों को प्राप्त करावें ॥ १२ ॥

**भावार्थ**—विद्वानों की सङ्गति करके ज्ञान प्राप्त करना और आध्यात्मिक साधना में लगना चाहिए तथा उच्च, मध्यम और अवम ब्रह्मचारियों से उनके अधीत मन्त्र विज्ञानों का श्रवण करना चाहिए ॥ १२ ॥

दैव्या होतारा प्रथमा पुरोहित ऋतस्य पन्थामन्वेमि साधुया ।
क्षेत्रस्य पतिं प्रतिवेशमीमहे विश्वान्देवाँ अमृताँ अप्रयुच्छतः ॥ १३ ॥

दैव्या । होतारा । प्रथमा । पुरःऽहिता । ऋतस्य । पन्थाम् । अनु । एमि । साधुऽया । क्षेत्रस्य । पतिम् । प्रतिऽवेशम् । ईमहे । विश्वान् । देवान् । अमृतान् । अप्रऽयुच्छतः ॥ १३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( प्रथमा ) हे प्रमुखौ प्रतमौ प्रसिद्धौ ( पुरोहिता ) पुरोहितौ पुरतो वर्तमानौ ( दैव्या होतारा ) देवेषु विद्वत्सु योग्यौ "देवेषु विद्वत्सु साधु" [ यजु० २८ । ७ दयानन्दः ] होतारौ ज्ञानस्य दातारौ कर्त्तारावध्यापकोपदेशकौ "होतारौ दातारावध्यापकोपदेशकौ" [ यजु० २८ । ४० दयानन्दः ] ( साधुया-ऋतस्य पन्थाम्-अन्वेमि ) सद्भावेन वेदज्ञानस्य मार्गमनुगच्छेयमनुसरेयम् "लिङर्थे लेट्" [ अष्टा० ३ । ४-

। ७ ] ( क्षेत्रस्य पतिम् ) जगतः स्वामिनं परमात्मानम् "क्षेत्रस्य क्षयन्ति निवसन्ति यस्मिञ्जगति तस्य" [ ऋ० ७ । ३५ । १० दयानन्दः ] ( प्रतिवेशम् ) विशति शरीरेषु यः स जीवो वेशः "विश् प्रवेशने" [ भ्वादिः ] 'ततोऽच् कर्तरि' प्रतिगतो वेशं जीवमिति प्रतिवेशः परमात्मा तम् ( ईमहे ) याचामहे प्रार्थयामहे वयम् ( विश्वान् देवान्-अमृतान्-अप्रयुच्छतः ) तथा सर्वान् विदुषोऽमृतान् जीवन्मुक्तान् सदाऽप्रमाद्यान् सावधानान्-ईमहे प्रार्थयामहेवयम् विदुषोऽमृतान् जीवन्मुक्तान् सदाऽप्रमाद्यान् सावधानान्-ईमहे प्रार्थयामहे-वाञ्छामहे ॥ १३ ॥

भाषान्वयार्थ—( प्रथमा ) हे प्रमुख प्रसिद्ध ( पुरोहिता ) पुरोहितो ! सामने वर्तमान ! ( दैव्या होतारा ) देवों-विद्वानों में योग्य ज्ञान के देने वालो अध्यापक और उपदेशको ! ( साधुया-ऋतस्य पन्थाम्-अन्वेमि ) सद्भाव से वेदज्ञान के मार्गानुसार मैं चलूँ, ( क्षेत्रस्य पतिम् ) जगत् के स्वामी परमात्मा को ( प्रतिवेशम् ) जीवमात्र में प्रविष्ट को ( ईमहे ) याचना करते हैं—प्रार्थित करते हैं ( विश्वान् देवान्-अमृतान्-अप्रयुच्छतः ) सारे विद्वानों जीवन्मुक्तों प्रमादरहितों को प्रार्थित करते हैं ॥ १३ ॥

भावार्थ—ऊंचे अध्यापक और उपदेशकों से वेदाध्ययन और श्रवण करके तदनुसार आचरण करें और परमात्मा की स्तुति प्रार्थना उपासना करते हुए जीवन्मुक्तों की श्रेणी में हो जायें ॥ १३ ॥

**वसिष्ठासः पितृवद्वाचमक्रत देवाँ ईळाना ऋषिवत्स्वस्तये ।**
**प्रीताइव ज्ञातयः काममेत्यास्मे देवासोऽव धूनुता वसु ॥ १४ ॥**

वसिष्ठासः । पितृऽवत् । वाचम् । अक्रत । देवान् । ईळानाः । ऋषिऽवत् । स्वस्तये । प्रीताःऽइव । ज्ञातयः । कामम् । आऽइत्य । अस्मे इति । देवासः । अव । धूनुत । वसु ॥ १४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वसिष्ठासः ) वेदाध्ययनब्रह्मचर्ययोरतिशयेन वासिनः "वसिष्ठाः-अतिशयेन ब्रह्मचर्ये कृतवासाः" [ ऋ० ७ । ३३ । ३ दयानन्दः ] ( पितृवत्-वाचम्-अक्रत ) गुरुं पितृवन्मत्वा तस्य वचनमाज्ञापालनं कुर्वन्तु ( देवान्-ऋषिवत्-स्वस्तये-ईळानाः ) अन्यान् गुरुभिन्नान् जीवन्मुक्तान् परमात्मसाक्षात्कृतवतः प्रशस्तानृषीनिव कल्याणाय तान् सेवमानाः ( प्रीताः-इव ज्ञातयः-देवासः कामम्-एत्य ) प्रसन्नाः-तृप्ता बान्धवा इव विद्वांसः ! यथेष्टमस्माकं गृहमागत्य ( अस्मे वसु-अवधूनुत ) अस्मभ्यं वासयितृधनं ज्ञानधनमवप्रेरयत ॥ १४ ॥

भाषान्वयार्थ—( वसिष्ठासः ) वेदाध्ययन और ब्रह्मचर्य में अत्यन्त वास करने वाले ( पितृवत्-वाचम्-अक्रत ) गुरु को पिता के समान मानकर उसके वचन-आज्ञा का पालन करें ( देवान्-ऋषिवत् ) अन्य जीवन्मुक्त परमात्मा का साक्षात्कार किये हुए प्रशस्त ऋषियों की भांति विद्वानों को अपने कल्याण के लिए सेवन करते हुए ( प्रीताः-इव ज्ञातयः ) प्रसन्न-तृप्त बान्धवों के

समान ( देवासः कामम्-एत्य ) देव–विद्वानो ! यथेष्ट हमारे घर को प्राप्त होकर ( अस्मे वसु-अवधूनुत ) हमारे लिए बसाने वाले ज्ञानधन को प्रेरित करो ॥ १४ ॥

भावार्थ—वेदाध्ययन और ब्रह्मचर्य में निष्णात जो विद्वान् हों उनका पिता के समान आदर करना चाहिए तथा ज्ञान लाभ लेना चाहिए। परमात्मा का साक्षात्कार किये हुए जीवन्मुक्तों को ऋषियों की भांति सम्मानित करके अध्यात्म लाभ लेना चाहिए। विद्वानों को बन्धुओं के समान स्नेह दृष्टि से देखते हुए घर पर बुलाकर ज्ञानोपदेश ग्रहण करना चाहिए ॥ १४ ॥

देवान् वसिष्ठो अमृतान् ववन्दे ये विश्वा भुवनाभि प्रतस्थुः ।
ते नो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥ १५ ॥

देवान् । वसिष्ठः । अमृतान् । ववन्दे । ये । विश्वा । भुवना । अभि । प्रऽतस्थुः । ते । नः । रासन्ताम् । उरुऽगायम् । अद्य । यूयम् । पात । स्वस्तिऽभिः । सदा । नः ॥ १५ ॥

पूर्वसूक्तस्यान्तिममन्त्रस्येवार्थो विज्ञेयः ।

पहले सूक्त के अन्तिम मन्त्र का अर्थ इस मन्त्र का भी है ॥ १५ ॥



# सप्तषष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—आङ्गिरसोऽयास्यः ।

देवता— बृहस्पतिः ।

छन्दः—१ विराट् त्रिष्टुप् । २-७, ११, निचृत् त्रिष्टुप् । ८- १०, १२ त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अत्र वेदस्य प्रकाशं परमात्माऽऽदिसृष्टौ परमर्षिषु करोति, वेदज्ञानेन सर्वे सुखिनो भवन्ति, राज्ञा वेदस्य प्रचारः कार्यः, स एव राजा राजपदमधितिष्ठति यः प्रजारक्षणमापन्निवारणं करोतीत्यादयो विषया वर्ण्यन्ते ।

इसमें आदि-सृष्टि में परमर्षियों द्वारा परमात्मा वेदों को प्रकट करता है, वेद ज्ञान से सभी सुखी होते हैं राजा द्वारा वेद का प्रचार, राजपद का वही राजा अधिकारी है जो प्रजारक्षण, उनकी आपत्तियों का निवारण करे, आदि विषय वर्णित है ॥

इमां धियं सप्तशीर्ष्णीं पिता न ऋतप्रजातां बृहतीमविन्दत् ।
तुरीयं स्विज्जनयद्विश्वजन्योऽयास्य उक्थमिन्द्राय शंसन् ॥ १ ॥

इमाम् । धियम् । सप्तऽशीर्ष्णीम् । पिता । नः । ऋतऽप्रजाताम् । बृहतीम् । अविन्दत् । तुरीयम् । स्वित् । जनयत् । विश्वऽजन्यः । अयास्यः । उक्थम् । इन्द्राय । शंसन् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( पिता ) पालयिता परमात्मा ( इमां सप्तशीर्ष्णीम्-ऋतप्रजातां बृहतीं धियं नः-अविन्दत् ) एतां सप्तछन्दोरूपशिरोवतीं स्वकीयज्ञाने जातां बृहद्विषयिकां वेदवाचम् "वाग्वै धीः" [ काश० ४ । २ । ४ । १३ ] "धीरसीति ध्यायेत हि वाचेत्थं चेत्थं च [ काठ० २४ । १ ] अस्मान् प्रापयति-उपदिशति ( विश्वजन्यः ) 'विश्वं जन्यं यस्मात् स विश्वस्य जनयिता ( अयास्यः ) यासं प्रत्नमनपेक्ष्यमाणः सहजस्वभावः परमात्मा ( तुरीयं स्वित्-जनयत् ) धर्मार्थकाममोक्षेषु मोक्षेषु चतुर्थं मोक्षं प्रादुर्भा-

वयति प्रयच्छति ( इन्द्राय-उक्थं शंसत् ) आत्मने वेदवाचं यः शंसति-उपदिशति "वागुक्थम्" [ षड्विं० १ । ५ ] ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( पिता ) पालन करने वाला परमात्मा ( इमां सप्तशीर्ष्णीम् ) इस सात छन्दों रूप शिरों वाली ( ऋतप्रजातां वृहतीं धियम् ) स्वकीय ज्ञान में प्रसिद्ध, महत् विषय वाली वेदवाणी को ( नः-अविन्दत् ) हमें उपदेश देता है-ज्ञान प्राप्त कराता है ( विश्वजन्यः , जगत् उत्पन्न होने योग्य है जिससे ऐसा जगदुत्पादक-( अयास्यः ) प्रयत्न को अपेक्षित न करता हुआ सहज स्वभाव वाला परमात्मा ( तुरीयं स्वित् जनयत् ) धर्म-अर्थ-काम-मोक्षों में चतुर्थ अर्थ मोक्ष को प्रसिद्ध करता है-प्रदान करता है ( इन्द्राय-उक्थं शंसत् ) आत्मा के लिए वेदवाणी का उपदेश करता है ॥ १ ॥

भावार्थ—जगत्पिता परमात्मा सात छन्दों वाली वेदवाणी बहुत ज्ञान से भरी वाणी का उपदेश करता है । बिना किसी बाह्य प्रयत्न की अपेक्षा रखता हुआ सहज स्वभाव से जगत् को उत्पन्न करता है । मानव जीवन को सफल बनाने के लिए चार फलों में से अर्थात् धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष में से मोक्ष को आत्मा के लिए प्रदान करता है । उस ऐसे परमात्मा की हमें स्तुति प्रार्थना-उपासना करनी चाहिए ॥ १ ॥

ऋतं शंसन्त ऋजु दीध्याना दिवस्पुत्रासो असुरस्य वीराः ।
विप्रं पदमङ्गिरसो दधाना यज्ञस्य धाम प्रथमं मनन्त ॥ २ ॥

ऋतम् । शंसन्तः । ऋजु । दीध्यानाः । दिवः । पुत्रासः । असुरस्य । वीराः । विप्रम् । पदम् । अङ्गिरसः । दधानाः । यज्ञस्य । धाम । प्रथमम् । मनन्त ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( ऋतं शंसन्तः ) वेदज्ञानं प्रशंसन्त उपदिशन्तः ( ऋजुदीध्यानाः ) सरलस्वभावं ब्रह्मध्यायन्तः ( दिवः-पुत्रासः ) ज्ञानप्रकाशकस्य परमात्मनः पुत्रा इव परमर्षयः ( असुरस्य वीराः ) प्राणप्रदस्य परमात्मनो ज्ञानिनः ( अङ्गिरसः ) अङ्गानामीरयितारः संयमिनः ( विप्रं पदं दधानाः ) विशेषेण प्रीणयितारं प्रापणीयं परमात्मानं धारयन्तः-उपासकाः ( यज्ञस्य प्रथमं धाम मनन्त ) यजनीयस्य सङ्गमनीयस्य परमात्मनः प्रमुखं धाम स्वरूपं मन्यन्ते ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( ऋतं शंसन्तः ) वेदज्ञान का उपदेश करते हुए ( ऋजुदीध्यानाः ) सरल स्वभाव वाले परमात्मा का ध्यान करते हुए ( दिवः पुत्रासः ) ज्ञान प्रकाशक परमात्मा के पुत्रसमान परमऋषि ( असुरस्य वीराः ) प्राणप्रद परमेश्वर के ज्ञानी ( अङ्गिरसः ) अङ्गों के स्वाधीन प्रेरित करने वाले संयमी ( विप्रं पदं दधानाः ) विशेषरूप से तृप्त करने वाले प्रापणीय परमात्मा को धारण करते हुए उपासक ( यज्ञस्य प्रथमं धामं मनन्त ) सङ्गमनीय परमात्मा के प्रमुग धाम-स्वरूप को मानते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ—आदि सृष्टि में परम ऋषि वेदज्ञान का उपदेश करने हैं वे परमात्मा के ध्यान में

मग्न हुए परमात्मा के पुत्र समान, अपनी इन्द्रियों के स्वामी-संयमी होते हैं। वे परमात्मा के स्वरूप को यथार्थरूप से जानते हैं वैसे ही दूसरों को भी जनाते हैं ॥ २ ॥

हंसैरिव सखिभिर्वावदद्भिरश्मन्मयानि नहना व्यस्यन् ।
बृहस्पतिरभिकनिक्रदद्गा उत प्रास्तौदुच्च विद्वाँ अगायत् ॥ ३ ॥

हंसैःऽइव । सखिऽभिः । वावदत्ऽभिः । अश्मन्ऽमयानि । नहना । विऽअस्यन् । बृहस्पतिः । अभिऽकनिक्रदत् । गाः । उत । प्र । अस्तौत् । उत् । च । विद्वान् । अगायत् ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) बृहतां वेदवाचां स्तुतीनां पतिः पालयिता महायोगी विद्वान् ( हंसैः-इव वावदद्भिः-सखिभिः ) पापाज्ञानहन्तृभिः स्तुतिवचनं ब्रुवद्भिः सह ( अश्मन्मयानि नहना ) विषय पाषाणमयानि कठिनानि बन्धनानि "णह बन्धने" [ दिवादि ] ( व्यस्यत् ) विक्षिपति छिनत्ति ( गाः-अभिकनिक्रदत् ) वाचः पुनः पुनरतिशयेन वदति ( उत ) अपि ( विद्वान् प्रास्तौत् ) स विद्वान् परमात्मानं स्तौति ( च ) अन्यच्च ( अगायत् ) तं गायति वर्णयति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( बृहस्पतिः ) वेदवाणियों का तथा स्तुतियों का पालक महायोगी विद्वान् ( हंसैः-इव वावदद्भिः सखिभिः ) पाप अज्ञान को हनन करने वालों स्तुतिवचन बोलने वालों के साथ ( अश्मन्मयानि नहना ) विषय पाषाणमय कठिन बन्धनों को ( व्यस्यत् ) छिन्न-भिन्न करता है-काटता है ( गाः-अभिकनिक्रदत् ) वाणियों को पुनः पुनः बोलता है (उत) और (विद्वान् प्रास्तौत्) वह विद्वान् परमात्मा की स्तुति करता है ( च ) और ( अगायत् ) उसका गायन करता है-वर्णन करता है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—वेदवचनों का वक्ता, स्तुतियों का कर्त्ता, महान् योगी विद्वान्, अन्य पाप के हनन कर्त्ता, अध्यात्मिक जनों के साथ, विषयपाषाणों के बन्धनों को काटता है और लोगों को सदुपदेश देकर सन्मार्ग दिखाता है ॥ ३ ॥

अवो द्वाभ्यां पर एकया गा गुहा तिष्ठन्तीरनृतस्य सेतौ ।
बृहस्पतिस्तमसि ज्योतिरिच्छन्नुदुस्रा आकर्वि हि तिस्र आवः ॥ ४ ॥

अवः । द्वाभ्याम् । परः । एकया । गाः । गुहा । तिष्ठन्तीः । अनृतस्य । सेतौ । बृहस्पतिः । तमसि । ज्योतिः । इच्छन् । उत् । उस्राः । आ । अकः । वि । हि । तिस्रः । आवरित्यावः ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) वेदवाचः पालयिता महाविद्वान् ( द्वाभ्याम्

अवः ) मननविज्ञानाभ्याम्, अवः-अवरव्यवहारे व्यवहारनिमित्तम् ( एकया परः ) एकया विज्ञानवत्तया प्रज्ञया परस्मिन्नध्यात्मक्षेत्रे मोक्षे मोक्षार्थम् ( गुहा तिष्ठन्तीः-गाः ) सूक्ष्मतायामध्यात्मधारायां वा विराजमानाः स्तुतीः ( अनृतस्य सेतौ ) तथा अनृतस्य नश्वरस्य संसारस्य बन्धने पुनः पुनः संसारप्रवृत्तौ या वर्तते ( तमसि ज्योतिः-इच्छन् ) अन्धकारे प्रकाशमिच्छन्निव ( उस्राः-उत्-अकः ) रश्मीन् चेतनाः "उस्राः रश्मिनाम" [ निघ० १ । ५ ] उत्प्रेरयति ( तिस्रः-वि-आवः ) तिस्रो वाचो विद्यास्त्रयीवेदरूपा स्वाभ्यन्तरे प्रकटयति, अन्येषुच ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( बृहस्पतिः ) वेदवाणी का पालक महाविद्वान् ( द्वाभ्याम्-अवः ) मनन और विज्ञान के द्वारा, अवर-सांसारिक व्यवहार के निमित्त ( एकया परः ) एक विज्ञानवाली बुद्धि से पर अर्थात् अध्यात्मक्षेत्र-मोक्षार्थ (गुहा तिष्ठन्तीः-गाः) सूक्ष्मता में-अध्यात्मधारा में विराजमान स्तुतियों को ( अनृतस्य सेतौ ) तथा नश्वर संसार के बन्धन में या पुनः पुनः संसार की प्रवृत्ति में रहता है ( तमसि ज्योतिः-इच्छन् ) अन्धकार में प्रकाश को चाहता हुआ जैसा ( उस्राः-उत्-अकः ) रश्मियों-चेतनाओं को उत्प्रेरित करता है-उभारता है ( तिस्रः-वि-आवः ) तीन वाणियों-वेदत्रयी को अपने अन्दर प्रकट करता है दूसरों के अन्दर भी ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—वेदविद्या का वक्ता सांसारिक सुख व्यवहार को जहाँ सिद्ध करता है वहाँ अध्यात्म-मोक्ष को भी सिद्ध करता है संसार के बन्धन से तथा अज्ञान अन्धकार से अपने को पृथक् करता है एवं दूसरों को भी इनसे पृथक् होने की प्रेरणा देता है। वह ऐसा विद्वान् वेद का सच्चा प्रचारक आश्रयणीय है ॥ ४ ॥

**विभिद्या पुरं शयथेमपाचीं निस्त्रीणि साकमुदधेरकृन्तत् ।**
**बृहस्पतिरुषसं सूर्यं गामर्कं विवेद स्तनयन्निव द्यौः ॥ ५ ॥**

विऽभिद्य । पुरम् । शयथा । ईम् । अपाचीम् । निः । त्रीणि । साकम् । उदऽधेः । अकृन्तत् । बृहस्पतिः । उषसम् । सूर्यम् । गाम् । अर्कम् । विवेद । स्तनयन्ऽइव । द्यौः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) वाचः पालको विस्तारयिता वक्ता ( शयथा ) स्वशयनरूपशरीरे प्राप्तः सन् ( अपाचीं पुरं विभिद्य ) निकृष्टां पुरं वासनां छित्त्वा ( उदधेः ) संसारसागरस्य ( त्रीणि ) त्रीणि बन्धनानि स्थूलसूक्ष्मकारणशरीराणि ( साकं निर्-अकृन्तत् ) सकृत् निश्छिनत्ति ( द्यौः स्तनयन्-इव ) यथा विद्युत् "द्यौः-विद्युत्" [ ऋ० १ । ११३ । २० दयानन्दः ] स्तनयित्नु शब्दं कुर्वन् मेघान् पातयति छिनत्ति ( उषसं सूर्यं गाम्-अर्कं विवेद ) कमनीयां बन्धनरहितां स्थितिं स्तुतिवाचम् "गौः-वाङ्नाम" [ निघ० १ । ११ ] अर्चनीयं परमात्मानं जानाति ॥ ५ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(बृहस्पतिः) वाणी का पालक और विस्तारक वक्ता (शयथा) अपने शरीर

में प्राप्त होता हुआ ( अपाचीं पुरं विभिद्य ) निकृष्ट वासना को छिन्न भिन्न करके ( उदवेः ) संसार सागर के ( त्रीणि ) तीन स्थूल सूक्ष्मकारण शरीर बन्धनों को ( साकं निर्-अकृन्तत् ) एक साथ छिन्न-भिन्न करता है ( द्यौः स्तनयन्-इव ) जैसे बिजली गरजती हुई मेघों को छिन्न-भिन्न करती है, ऐसे ( उषसं सूर्यं गाम्-अर्कं विवेद ) कमनीय बन्धन रहित स्तुतिवाणी को तथा अर्चनीय परमात्मा को प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—वेद का यथार्थ ज्ञाता और वक्ता इसी शरीर में रहता हुआ अपनी सारी वासनाओं को छिन्न-भिन्न कर देता है। अनन्तर स्थूल सूक्ष्म कारण शरीर के बन्धनों से छूटकर परमात्मा की उच्च स्तुति और उसके आश्रय में रमण करता है ॥ ५ ॥

इन्द्रो॑ वलं र॑क्षितारं॒ दुघा॑नां क॒रेणे॑व॒ वि च॑कर्ता॒ रवे॑ण ।
स्वेदा॑ञ्जिभिरा॒शिर॑मि॒च्छमा॑नोऽरोदयत्प॒णिमा गा अ॑मुष्णात् ॥ ६ ॥

इन्द्रः॑ । व॒लम् । र॒क्षि॒तार॑म् । दु॒घाना॑म् । क॒रेण॑ऽइव । वि । च॒क॒र्त॒ । रवे॑ण । स्वेदा॑ञ्जिऽभिः । आ॒ऽशिर॑म् । इ॒च्छमा॑नः । अरो॑दयत् । प॒णिम् । आ । गाः । अ॒मु॒ष्णा॒त् ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इन्द्रः ) शासकः ( दुघानां रक्षितारं वलम् ) दोहनयोग्यानां गवामिव प्रजानामवरोधकं वलयितारमावरकमिव राज्यकराद् वारयितारं स्वाधीने कर्त्तारम् ( करेण-इव रवेण विचकर्त ) शस्त्रयुक्तेन हस्तेन घोषणेन-घोषणमात्रेण चिच्छेद विछिनत्ति, तथा ( स्वेदाञ्जिभिः ) सुवेदिताभिः "स्वेदः-तद्यदब्रवीन्महद्वै यक्षं सुवेदमविदामह इति तस्मात्सुवेदोऽभवत्तं वा एतं सुवेदं सन्तं स्वेद इत्याचक्षते" [ गो० १ । १ । १ ] साधनशक्तिभिः ( आशीरम्-इच्छमानः ) प्रजाः-इच्छमानः "प्रजा वै पशव आशीः" [ जै० १ । १७४ ] ( पणिम्-अरोदयत् ) द्यूतकर्तारं जनम् "पणेः-द्यूतकर्तुः" [ ऋ० ६ । ५३ । ३ दयानन्दः ] दण्डं दत्त्वा रोदयति ( अमुष्णात्-गाः-आ ) चौर्यं न कुर्यात् तस्माच्चौर्यं प्रतीकारार्थं दण्डविधानात् पृथिव्यादिपदार्थानारभेत "गोषु पृथिव्यादिपदार्थेषु" [ ऋ० १ । १६ । ५ दयानन्दः ] ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( इन्द्रः ) शासक ( दुघानां रक्षितारं वलम् ) दोहनयोग्य गौओं के समान प्रजाओं के अवरोधक घेरने वाले राज्यकर से हटाने वाले, को स्वाधीन करने वाले को ( करेण-इव रवेण विचकर्त ) शस्त्रयुक्त हाथ के समान घोषणा मात्र से विच्छिन्न करता है, तथा (स्वेदाञ्जिभिः) सुवेदित-प्रसिद्ध की हुई साधन शक्तियों से ( आशीरम्-इच्छमानः ) प्रजाओं को चाहता हुआ प्रजाओं का हित चाहता हुआ ( पणिम्-अरोदयत् ) जुआरी जन को दण्ड देकर रुलाता है ( अमुष्णात्-गाः-आ ) चोरी न कर सके इसलिए प्रतीकार या प्रतिबन्ध के लिए दण्डविधान से पृथिव्यादि पदार्थों को आरक्षित करे या करता है ॥ ६ ॥

भावार्थ—शासक को अपना प्रभाव राष्ट्र में ऐसा बढ़ाना चाहिए कि प्रजा को बहकाने

वाला, राज्य कर से रोकने वाला कोई हो तो उसे घोषणा मात्र से आतंकित कर दे। जुआरियों को दण्ड दे और राष्ट्र में ऐसी प्रबन्ध और प्रतिबन्ध की व्यवस्था बनाये रखे जिससे कोई चोरी भी न कर सके ॥ ६ ॥

**स ईं सत्येभिः सखिभिः शुचद्भिर्गोधायसं वि धनसैरदर्दः।**
**ब्रह्मणस्पति वृषभिर्वराहैर्घर्मस्वेदेभिर्द्रविणं व्यानट् ॥ ७ ॥**

सः। ईम्। सत्येभिः। सखिऽभिः। शुचत्ऽभिः। गोऽधायसम्। वि। धनऽसैः। अदर्दरित्यदर्दः। ब्रह्मणः। पतिः। वृषऽभिः। वराहैः। घर्मऽस्वेदाभः। द्रविणम्। वि। आनट् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-ब्रह्मणः-पतिः ) स महतो राष्ट्रस्य पालकः ( सत्येभिः-सखिभिः-शुचद्भिः-धनसैः ) सत्याचरणवद्भिः समानधर्मकैः पवित्रमनस्कैर्धनसम्भक्तैर्धनपूर्णैः सह ( गोधायसं वि-अदर्दः ) अन्यस्य पृथिव्यादिपदार्थस्य धारकं अहितारं चौरं विदारयति नाशयति ( वृषभिःवराहैः-धर्मस्वेदिभिः-द्रविणं व्यानट् ) सुखवर्षकैर्वरणीयाहारोपायप्राप्ताहारयुक्तैः "वराहः-वराहारः" [ निरु० ५। ४ ] श्रमेण सुप्राप्तकर्तृभिर्दत्तं धनं प्राप्नुयात् सः शासकः ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः-ब्रह्मणः-पति) वह महान् राष्ट्र का पालक राजा (सत्येभिः-सखिभिः) सत्य आचरणवान्, समान धर्म वाले ( शुचद्भिः-धनसैः ) पवित्र मन वाले, धनपूर्ण प्रजाजनों के साथ ( गोधायसं वि-अदर्दः ) दूसरे के पृथिव्यादि पदार्थ के हड़पने वाले चोर को नष्ट करता है ( वृषभिः-वराहैः ) सुखवर्षक वरणीय आहार के उपायों से प्राप्त आहार से युक्त-( धर्मस्वेदिभिः ) श्रम से प्राप्त करने वालों के द्वारा दिये हुए ( द्रविणं व्यानट् ) धन को जो प्राप्त करता है, वही शासक होने योग्य है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—जो राजा गुणवान्, पवित्र मन वाले सच्चे, प्रतिष्ठित, प्रमुख राष्ट्रीय जनों के सहयोग से अपहरण कर्त्ता को दण्ड देता है तथा पवित्र कार्य करने वाले श्रेष्ठ अर्थात् सच्चाई से कमाने वालों के उपहार रूप में दिये धन को स्वीकार करता है वह राजा होने के योग्य है ॥ ७ ॥

**ते सत्येन मनसा गोपतिं गा इयानास इषणयन्त धीभिः।**
**बृहस्पतिर्मिथो अवद्यपेभिरुदुस्रिया असृजत स्वयुग्भिः ॥ ८ ॥**

ते। सत्येन। मनसा। गोऽपतिम्। गाः। इयानासः। इषणयन्त। धीभिः। बृहस्पतिः। मिथःऽअवद्यपेभिः। उत्। उस्रियाः। असृजत। स्वयुक्ऽभिः ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ते ) ते सत्याचरणवन्तः-इत्येवमादयो जनाः ( सत्येन मनसा ) शुद्धेन मनसा ( गोपतिम्-इयानासः ) पृथिवीस्वामिनमिन्द्रियस्वामिनं गच्छन्तः ( धीभिः ) कर्मभिः "धीः कर्मनाम" [ निघ० २ । १ ] ( गाः-इषणयन्त ) पृथिव्यादिपदार्थान् प्राप्नुवन्ति ( बृहस्पतिः ) स महतो राष्ट्रस्य पालकः (मिथः-अवद्यपेभिः-स्वयुग्भिः) परस्परं निन्दनीयकर्मभ्यो रक्षितृभिः स्वसहयोगिभिः ( उस्राः-उद्-असृजत ) उन्नतिकारकान् पृथिव्यादिपदार्थान् चोरैरपहृतान्-उत्सृजति-उद्धरति ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( ते ) वे सत्य आचरण आदि गुणों से युक्त जन ( सत्येन मनसा ) शुद्ध मन से ( गोपतिम्-इयानासः ) पृथिवी के स्वामी तथा इन्द्रियों के स्वामी को प्राप्त होते हुए (धीभिः) अपने श्रेष्ठ कर्मों के द्वारा ( गाः-इषणयन्त ) पृथिव्यादि पदार्थों को प्राप्त करते हैं ( बृहस्पतिः ) वह महान् राष्ट्र का पालक ( मिथः-अवद्येभिः-स्वयुग्भिः ) परस्पर निन्दनीय कर्मों से रक्षा करने वालों, स्व सहयोगियों के द्वारा ( उस्राः-उद्-असृजत् ) उन्नतिकारक पृथिवी आदि पदार्थों को चोरों से अपहृतों को उद्धृत करता है-मुक्त करता है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—सत्याचरण युक्त श्रेष्ठ पुरुष जब (अपने सच्चे मन से श्रेष्ठ राजा का सहयोग करते हैं, उसकी सहायता करते हैं तो राष्ट्र के अन्दर से निन्दनीय कर्म समाप्त हो जाते हैं । चोरी गये हुए पदार्थ भी खोजकर पुनः वापस ले लिए जाते हैं ॥ ८ ॥

**तं वर्धयन्तो मतिभिः शिवाभिः सिंहमिव नानदतं सधस्थे ।**
**बृहस्पतिं वृषणं शूरसातौ भरेभरे अनु मदेम जिष्णुम् ॥ ९ ॥**

तम् । वर्धयन्तः । मतिऽभिः । शिवाभिः । सिंहम्ऽइव । नानदतम् । सधऽस्थे । बृहस्पतिम् । वृषणम् । शूरऽसातौ । भरेऽभरे । अनु । मदेम । जिष्णुम् ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( तं सिंहम्-इव ) तं सिंहमिव ( नानदतं बृहस्पतिम् ) भृशं घोषयन्तं महद्राष्ट्रस्वामिनम् ( वृषणं जिष्णुम् ) सुखवर्षकं जयशीलम् ( शिवाभिः-मतिभिः ) कल्याणकरीभिर्वाग्भिः ( सधस्थे ) समानस्थाने सभाभवने ( वर्धयन्तः ) प्रोत्साहयन्तो भवेम,:तथा ( शूरसातौ भरे भरे ) शूराणां सम्भजनस्थाने सङ्ग्रामे ( अनुमदेम ) अनुमोदयेम ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**— ( तं सिंहम्-इव ) उस सिंह के समान ( नानदतं बृहस्पतिम् ) प्रबल घोषणा करते हुए महान् राष्ट्र के स्वामी—( वृषणं जिष्णुम् ) सुखवर्षक जयशील को ( शिवाभिः-मतिभिः ) कल्याणकारी वाणियों से ( सधस्थे ) समान स्थान-सभाभवन में ( वर्धयन्तः ) प्रोत्साहित करते हुए हम होवें, तथा ( शूरसातौ भरे भरे ) शूरवीरों का सम्भजन-सङ्गमन जहाँ हो ऐसे संग्राम में ( अनुमदेम ) हम अनुमोदन करते हैं ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—सिंह के समान शौर्यसम्पन्न, राष्ट्रविषयक घोषणा करते हुए राजा को सभाभवन में प्रजाजन प्रोत्साहित करते हैं और संग्राम में सैनिक उसका अनुमोदन करते हैं ॥ ९ ॥

यदा वाजमसनद्विश्वरूपमा द्यामरुक्षदुत्तराणि सद्म ।
बृहस्पतिं वृषणं वर्धयन्तो नाना सन्तो बिभ्रतो ज्योतिरासा ॥ १० ॥

यदा । वाजम् । असनत् । विश्वऽरूपम् । आ । द्याम् । अरुक्षत् । उत्ऽतराणि । सद्म । बृहस्पतिम् । वृषणम । वर्धयन्तः । नाना । सन्तः । बिभ्रतः । ज्योतिः । आसा ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( यदा विश्वरूपं वाजम् असनत् ) यदा हि स बृहस्पतिः-महतो राष्ट्रस्य पालको विविधरूपमन्नादिकम् "वाजः-अन्ननाम" [ निघ० २ । ७ । ] प्रजाजनेभ्यः सम्भाजयति प्रयच्छति ( द्याम्-आरुक्षत् ) तदा स राज्यपालनप्रकाशकपदम् "द्यां राज्य-पालनविनयप्रकाशम्" [ ऋ० १ । ५२ । ११ दयानन्दः ] आरोहति, तत्र ( उत्तराणि सद्म ) उत्कृष्टानि सद्मानि प्राप्तव्यानि वस्तूनि स्वार्थं प्रजार्थं प्राप्नोति "सद्मानि प्राप्त-व्यानि" [ ऋ० १ । १३६ । १० दयानन्दः ] बृहस्पतिं वृषणं वर्धयन्तः ) तं सुखवर्षकं बृहद्राष्ट्रपतिं प्रजाजना वर्धयन्तो वर्धनाय ( नाना सन्तः-आसा ज्योतिः-बिभ्रतः ) नाना-प्रकारेण प्रशंसमाना मुखेन-मस्तिष्केण ज्ञानप्रकाशं धारयन्तो विराजन्ते ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( यदा विश्वरूपं वाजम्-असनत् ) जब वह राष्ट्रपालक विविधरूप अन्न आदि को प्रजा जनों के लिए प्रदान करता है ( द्याम्-आरुक्षत् ) तब वह राज्यपालन पद को प्राप्त होता है, वहाँ ( उत्तराणि सद्म ) उत्कृष्ट प्राप्तव्य वस्तुओं को अपने लिए और प्रजा के लिए प्राप्त करता है ( बृहस्पतिं वृषणं वर्धयन्तः ) उस सुखवर्षक बृहत् राष्ट्रपति को प्रजाजन बढाते हैं या बढाने के लिए ( नाना सन्तः- आसा ज्योतिः-बिभ्रतः ) नाना प्रकार से प्रशंसा करते हुए मुख अर्थात् मस्तिष्क से ज्ञान प्रकाश को धारण करते हुए विराजते हैं ॥ १० ॥

**भावार्थ**—राजा सब प्रजाजनों के लिए अन्न की व्यवस्था भली प्रकार करता है तो वह वास्तव में राजपद का अधिकारी कहलाता है उसे प्रजा के लिए विविध वस्तुओं के द्वारा सुख का सम्पादन करना चाहिए । ऐसे राजा की प्रशंसा प्रजा मुख से भी करती है और मस्तिष्क में भी स्थान देती है ॥ १० ॥

सत्यामाशिषं कृणुता वयोधै कीरिं चिद्ध्यवथ स्वेभिरेवैः ।
पश्चा मृधो अप भवन्तु विश्वास्तद्रोदसी शृणुतं विश्वमिन्वे ॥ ११ ॥

सत्याम् । आऽशिषम् । कृणुत । वयःऽधै । कीरिम् । चित् । हि । अवथ । स्वेभिः । एवैः पश्चा । मृधः । अप । भवन्तु । विश्वाः । तत् । रोदसी इति । शृणुतम् । विश्वमिन्वे इति । विश्वम्ऽइन्वे ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सत्याम्-आशिषं कृणुत ) हे राज्याधिकारिणो यूयं प्रार्थनां कामनां सफलां कुरुत ( किरिं चित्-हि वयोधैः स्वेभिः-एवैः-अवथ ) स्तोतारं प्रशंसकं युक्तोपदेष्टारमप्यवश्यमन्नविधानैः स्वैः रक्षणैः-रक्षथ ( विश्वाः-मृधः-पश्चा-अप भवन्तु ) सर्वाः खलु हिंसिका आपदः पश्चादेव पृथग् भवन्तु ( विश्वमिन्वे रोदसी शृणुतम् ) सर्वप्राणिमात्रं प्रीणयित्र्यौ द्यावापृथिव्याविव राजसभासेने प्रजाजनस्य मम वचनं स्वीकुरुत ॥ ११ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सत्याम्-आशिषं कृणुत ) हे राज्याधिकारियो, तुम प्रजा की प्रार्थना को, कामना को सफल करो ( किरिं चित्-हि वयोधैः स्वेभिः-एवैः-अवथ ) स्तुति करने वाले प्रशंसक, युक्तोपदेष्टा को भी अवश्य अन्न विधानार्थ अपने रक्षण प्रकारों से रक्षित करो ( विश्वाः-मृधः पश्चा-अप भवन्तु ) सब हिंसक आपत्तियां पीछे ही अर्थात् पृथक् ही रह जावें ( विश्वमिन्वे रोदसी शृणुतम् ) सब प्राणिमात्र को तृप्त करने वाली राज सभा और सेना प्रजाजन के वचन को स्वीकार करो ॥ ११ ॥

**भावार्थ**—राजपुरुषों को चाहिए, प्रजा की प्रार्थना पर ध्यान दें और सच्चे उपदेष्टा की रक्षा करें। समस्त आपदाओं को राष्ट्र से दूर भगायें प्राणियों की हित साधिका का राजसभा और सेना प्रजा के दुःख दर्द को सुनें ॥ ११ ॥

**इन्द्रो॑ म॒ह्ना म॑ह॒तो अ॑र्ण॒वस्य॒ वि मू॒र्धान॑मभिनदर्बु॒दस्य॑ ।**
**अह॒न्नहि॒मरि॑णात्स॒प्त सिन्धू॑न् दे॒वैर्द्या॑वापृथिवी॒ प्राव॑तं नः ॥ १२ ॥**

इन्द्रः॑ । म॒ह्ना । म॒ह॒तः । अ॒र्ण॒वस्य॑ । वि । मू॒र्धान॑म् । अ॒भि॒न॒त् । अ॒र्बु॒दस्य॑ । अह॑न् । अहि॑म् । अरि॑णात् । स॒प्त । सिन्धू॑न् । दे॒वैः । द्या॒वा॒पृ॒थि॒वी॒ इति॑ । प्र । अ॒व॒त॒म् । नः॒ ॥ १२ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( इन्द्रः ] ऐश्वर्यवान् परमात्मा राजा वा ( मह्ना ) स्वकीय महत्त्वेन ( महतः-अर्णवस्य-अर्बुदस्य ) ज्ञानार्णवस्य "अर्णं विज्ञानम्" [ यजु० १२ । ४६ दयानन्दः ] वाग्विषयस्य "वाग्वा अर्बुदम्" [ तै० ३ । ८ । १६ । ३ ] ( मूर्धानं वि-अभिनत् ) सर्वोपरि विराजमानं वेदम् "मूर्धासर्वोपरिविराजमानः" [ यजु० ३ । १२ दयानन्दः ] विशिष्टतया-उद्धारयति ( अहिम्-अहन् ) मेघमिवज्ञानावरकमज्ञानान्धकारम् "अहि मेघनाम" [ निघ० १ । १० ] हन्ति नष्टं करोति ( सप्त सिन्धून्-अरिणात् ) सप्त स्यन्दमानान् छन्दोरूपान् मन्त्रान् प्रवाहत "सिन्धुश्छन्दः" [ श० ८ । ५ । २ । ४ ] "रिणाति गतिकर्मा" [ निघ० २ । १४ ] ( देवैः-द्यावापृथिवी नः-प्रावतम् ) विद्वद्भिः सह सभाप्रजेऽस्मान् रक्षतम् ॥ १२ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( इन्द्रः ) ऐश्वर्यवान् परमात्मा या राजा ( मह्ना ) अपने महत्व से ( महतः-अर्णवस्य-अर्बुदस्य ) महान् ज्ञान समुद्र या वाग्विषय के ( मूर्धानं वि-अभिनत् ) सर्वोपरि विराजमान

  

वेद को विशेषरूप से उद्घाटित करता है ( अहिम्-अहन् ) मेघ के समान ज्ञान के आच्छादक अज्ञानान्धकार का हनन करता है ( सप्त सिन्धून्-अरिणात् ) सात स्यन्दमान छन्दोरूप मंत्रों को प्रवाहित-प्रचारित करता है ( देवैः- द्यावापृथिवी नः प्रावतम् ) विद्वानों के साथ सभा और प्रजा हमारी रक्षा करें ।। १२ ।।

**भावार्थ**—परमात्मा अपनी महती शक्ति से विज्ञान सागर, वाग्विद्या के मूर्द्धारूप वेद को प्रकट करता है। उसका प्रचार राजा को करना चाहिए। वेद अज्ञानान्धकार को दूर करते हैं, वे सात छन्दों से युक्त प्रवाहित होते हैं, राजसभा और प्रजागण को सब प्रकार से सुखप्रद सिद्ध होते हैं ।। १२ ।।



# अष्टषष्टितमं सूक्तम्

ऋषिः—अयास्यः ।

देवता—बृहस्पतिः ।

छन्दः—१, १२ विराट् त्रिष्टुप् । २, ८–११ त्रिष्टुप् । ३–७ निचृत् त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अत्र सूक्ते 'बृहस्पति' शब्देन परमात्मा गृह्यते । स सृष्टेरादौ मानवहिताय परमर्षिषु वेदं प्रकाशयतीति तस्य शंसनं वर्ण्यते ।

इस सूक्त में 'बृहस्पति' शब्द से परमात्मा गृहीत है, सृष्टि के प्रारम्भ में मानवों के हितार्थ परमऋषियों में वेद का प्रकाश करता है, इस प्रकार उसकी प्रशंसा की है ।

उदप्रुतो न वयो रक्षमाणा वावदतो अभ्रियस्येव घोषाः ।
गिरिभ्रजो नोर्मयो मदन्तो बृहस्पतिमभ्य१र्का अनावन् ॥ १ ॥

उदऽप्रुतः । न । वयः । रक्षमाणाः । वावदतः अभ्रियस्यऽइव । घोषाः । गिरिऽभ्रजः । न । ऊर्मयः । मदन्तः । बृहस्पतिम् । अभि । अर्काः । अनावन् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(मदन्तः-अर्काः-बृहस्पतिम्-अनावन्) हृष्यन्तो हर्षमनुभवन्तः-स्तोतारो बृहतो ब्रह्माण्डस्य स्वामिनं स्तुवन्ति "णु स्तुतौ" [ अदादिः ] यथा (उदप्रुतः-न वयः) जलोपरि जलपक्षिणः कलरवं कुर्वन्ति अथवा (रक्षमाणाः) कृषिं रक्षमाणाः कृषकाः 'उपमेयलुप्तालङ्कारः' यद्वा (वावदतः-अभ्रियस्य-इव घोषाः) शब्दायमानस्याभ्रसमूहस्य मेघजलस्य यथा घोषाः, अथवा (गिरिभ्रजः-ऊर्मयः) पर्वतभ्रष्टाः पर्वतात् पतिता जलधाराः शब्दायन्ते तद्वत् स्तोतारः परमात्मानमुच्चैः स्तुवन्ति ॥१ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(मदन्तः-अर्काः-बृहस्पतिम्-अनावन्) हर्ष करते हुए-हर्षित होते हुए स्तुतिकर्ता जन महान् ब्रह्माण्ड के स्वामी परमात्मा की स्तुति करते हैं, जैसे (उदप्रुतः-न वयः) जल के ऊपर जलपक्ष कलरव करते हैं-चहचहाते हैं, अथवा (रक्षमाणाः) खेती की रक्षा करने वाले कृषक पशु पक्षियों को बोलकर हलकारा करते हैं, या (वावदतः-अभ्रियस्य-इव घोषाः) शब्दायमान मेघसमूह जैसे गर्जना

घोष करते हैं, अथवा ( गिरिभ्रजः-ऊर्मयः ) पर्वत से गिरी जलधारायें जैसे शब्द करती हैं वैसे ही स्तोताजन उच्चस्वर से परमात्मा की स्तुति करते है ॥ १ ॥

भावार्थः—परमात्मा की स्तुति करने वाले जन हर्षित होकर भिन्न-भिन्न प्रकार से परमात्मा की स्तुति किया करते हैं। जल पर तैरने नाले जलकाक जैसे हर्षध्वनि करते हैं, खेती करने वाले हरे भरे खेत में रक्षार्थ जैसे ध्वनियां करते हैं, वर्षण के लिए उद्यत मेघसमूह जैसे गर्जना करते हैं और पर्वत से गिरते हुए झरने जैसे झर्झरध्वनि करते हैं, ऐसे ही स्तोता जन अपने मधुर वचनों से परमात्मा का विभिन्न पद्धतियों से स्तुतिगान करते हैं ॥ १ ॥

सं गोभि॑राङ्गिर॒सो नक्ष॑माणो॒ भग॑ इ॒वेद॑र्य॒मणं॑ निनाय।
जने॑ मि॒त्रो न दंप॑ती अनक्ति॒ बृह॑स्पते॒ वा॒जया॒शूँरि॑वा॒जौ ॥ २ ॥

सम्। गोभिः॑। आ॒ङ्गि॒र॒सः। नक्ष॑माणः। भगः॑ऽइव। इत्। अ॒र्य॒मण॑म्। नि॒ना॒य। जने॑। मि॒त्रः। न। दंप॑ती॒ इति॒ दम्ऽप॑ती। अ॒न॒क्ति॒। बृह॑स्पते। वा॒जय॑। आ॒शून्ऽइ॑व। आ॒जौ ॥ २ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( आङ्गिरसः ) अङ्गिरसो विदुषो शिष्यः 'आङ्गिरसा विदुषा कृतो विद्वान्" [ यजु० १७। ७३ ] ( भग-इव नक्षमाणः ) धनवान् धने रममाण इव विद्यायां व्याप्तः सन् "नक्षति व्याप्तिकर्मा" [ निघ० २। १८ ] ( गोभिः-अर्यमणं स निनाय ) स्तुतिवाग्भिर्जगतः स्वामिनं परमात्मानं स्वस्मिन् सम्यग्नयति—आकर्षति संयोजयति ( मित्रः-न जने दम्पती-अनक्ति ) यथा पारिवारिकजनसमुदाये नववधूवरौ प्रेरयिता विद्वान् संस्कारकर्त्ता संयुनक्ति "अनक्तु संयुनक्तु" [ यजु० ३७। ११ दयानन्दः ] ( बृहस्पते-आशून्-इव-आजौ वाजय ) हे बृहतो ब्रह्माण्डस्य स्वामिन्—यथा मार्गे व्यापनशीलानश्वान् संग्रामे वाजयति प्रेरयति तद्वद्विद्यायां व्याप्तान् स्तोतॄन् प्राप्तव्ये मोक्षे प्रेरय "वज् गतौ" [ भ्वादिः ] ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( आङ्गिरसः ) विद्वान् का शिष्य ( भग-इव नक्षमाणः ) धनवान् जैसे धन में रमण करता हुआ अर्थात् व्याप्त हुआ होता है ऐसे विद्या में रमण करता हुआ-व्याप्त हुआ ( गोभिः-अर्यमणं स निनाय ) स्तुतिवाणियों के द्वारा जगत् के स्वामी परमात्मा को अपने में लेता है-आकर्षित करता है ( मित्रः-न जने ) जैसे पारिवारिक जन समुदाय में पुरोहित ( दम्पती-अनक्ति ) नववधू और वरों को प्रेरित करता है ( बृहस्पते आशून-इव आजौ वाजय ) हे बड़े ब्रह्माण्ड के स्वामी परमात्मन्, जैसे मार्ग में व्यापनशील घोड़ों को संग्राम में प्रेरित करता है वैसे ही विद्या में व्याप्त स्तोताओं को प्राप्तव्य मोक्ष में प्रेरित कर ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जैसे कोई धनवान् धन में रमण करता हुआ होता है, ऐसे ही विद्वान् का शिष्य विद्या में रमण करता हुआ होता है और वह अपनी स्तुतियों द्वारा जगत् के स्वामी परमात्मा को भी अपने अन्दर साक्षात् करता है। उस ऐसे सच्चे पात्र को परमात्मा मोक्ष में प्रेरित करता है ॥ २ ॥

साध्वर्या अतिथिनीरिषिराः स्पार्हाः सुवर्णा अनवद्यरूपाः ।
बृहस्पतिः पर्वतेभ्यो वितूर्या निर्गा ऊपे यवमिव स्थिविभ्यः ॥ ३ ॥

साधुऽअर्याः । अतिथिनीः । इषिराः । स्पार्हाः । सुऽवर्णाः । अनवद्यऽरूपाः । बृहस्पतिः । पर्वतेभ्यः । विऽतूर्य । निः । गाः । ऊपे । यवम्ऽइव । स्थिविऽभ्यः । ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(साध्वर्याः) साधुः कुशल उदारो वा अर्यः स्वामी यासां ताः (अतिथिनीः) अतिथीन् न यन्ति यास्ताः (इषिराः) एषणीयाः (स्पार्हाः) स्पृहणीयाः (अनवद्यरूपाः) अनिन्दनीया अपि प्रशंसनीयाः वेदवाचः जलधारा वा (बृहस्पतिः) बृहतो ब्रह्माण्डस्य पतिः परमात्मा महतो राष्ट्रस्य पालको राजा वा (स्थिविभ्यः पर्वतेभ्यः-गाः-वितूर्य) स्थिरेभ्योविद्यापर्वद्भ्यः-बहुविद्या संश्लेषवद्भ्यः-ऋषिभ्योगिरिभ्यो वा वेदवाचः गतिशीला जलधारा वा तेषां हृदयकपाटमुदीर्य-उद्घाटय विदार्य वा (निर्-ऊपे) निर्वपति निः क्षिपति (यवम्-इव) अन्नमिव यथान्नं कृषिबलो निर्वपति ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(साध्वर्याः) साधु अर्थात् कुशल या उदार स्वामी जिनका है ऐसी वे (अतिथिनीः) अतिथियों को ले जातीं या प्राप्त होतीं हैं वे (इषिराः) चाहने योग्य (स्पार्हाः) स्पृहणीय (अनवद्यरूपाः) अनिन्दनीय-प्रशंसनीय वेदवाणियां या जलधारायें (बृहस्पतिः) महान् ब्रह्माण्ड का स्वामी परमात्मा या महान् राष्ट्र का स्वामी राजा (स्थिविभ्यः पर्वतेभ्यः) स्थिर बहुत विद्या वाले ऋषियों से या पर्वतों से (गाः-वितूर्य) वेदवाणियों को या गतिशील जलधाराओं को उनके हृदयकपाट को खोलकर या पर्वतगह्वर को विदीर्ण करके (निर्-ऊपे) निकालता है या नीचे फेंकता है (यवम्-इव) अन्न की भांति, जैसे किसान खेत से अन्न को प्रकट करता है ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा सृष्टि के आरम्भ में आदि ऋषियों के हृदय-अन्तःकरण से संसार का कल्याण साधने वाली वेदवाणियों का प्रकाश करता है जो वेदवाणियाँ दोषों को दूर करने वाली और प्रशंसनीय हैं। एवं-राजा प्रजा का हित चाहता हुआ पर्वतों से नदियों के मार्ग को विकसित करता हुआ, उन्हें कुल्याओं के रूप में नीचे लाता है। प्रजा के लिए राजा का यह कर्तव्य है कि वह उनकी इस प्रकार की सुविधाओं का सम्पादन करे ॥ ३ ॥

आ प्रुषायन्मधुन ऋतस्य योनिमवक्षिपन्नर्क उल्कामिव द्योः ।
बृहस्पतिरुद्धरन्नश्मनो गा भूम्या उद्नेव वि त्वचं बिभेद ॥ ४ ॥

आऽप्रुषायन् । मधुना । ऋतस्य । योनिम् । अवऽक्षिपन् । अर्कः । उल्काम्ऽइव । द्योः । बृहस्पतिः । उद्धरन् । अश्मनः । गाः । भूम्याः । उद्नाऽइव । वि । त्वचम् । बिभेद ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) महतो ब्रह्माण्डस्य स्वामी तथा वेदस्वामी "प्र नूनं ब्रह्मणस्पतिर्मन्त्रं वदत्युक्थ्यम्" [ यजु० ३४ । ५७ ] महतो राष्ट्रस्य पालकः ( ऋतस्य योनिम् ) ज्ञानस्य गृहं ग्राहकं पात्रभूतं जनम् ( मधुना ) मधुरेण ज्ञानेन "मधु विज्ञानम्" [ यजु० १६ । ६ दयानन्दः ] ( आप्रुषायन् ) पूरयति "प्रुष स्नेहसेवन पूरणेषु" [ क्र्यादिः ] ,व्यत्ययेन शायच् प्रत्ययश्छान्दसः' ( अर्कः ) अर्चनीयः परमात्मा ( द्योः-उल्काम्-अवक्षिपन् ) यथा विद्युत्–विद्युद्धाराः-अवक्षिपन्–क्षिपति 'व्यत्ययेन प्रथमास्थाने पञ्चमी' [ ऋ० १ । १५० । १८ दयानन्दः ] "उल्काः-विद्युत्पाताः" [ यजु० १३ । १० दयानन्दः ] ( अश्मन्-गाः उद्धरन् ) ज्ञानव्याप्तस्य वेदस्य वाचो मन्त्रवाचः-उद्घाटयति ( भूम्याः-उद्गा-इव त्वचं बिभेद ) यथा जलधारया जल प्रपातेन भूमेस्त्वचमावरणं भिनत्ति कश्चित् कृषक', यद्वा खलूदकार्थं भूमेस्त्वचमुपरितलं महान् शिल्पी–उत्पाटयति–भिनत्ति ॥ ४ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( बृहस्पतिः ) महान् ब्रह्माण्ड का स्वामी तथा वेद का स्वामी या महान् राष्ट्र का पालक ( ऋतस्ययोनिम् ) ज्ञान के पात्रभूत मनुष्य को ( मधुना ) मधुरज्ञान से ( आप्रुषायन् ) समन्तरूप से पूर्ण करता है ( अर्कः ) अर्चनीय परमात्मा ( द्योः-उल्काम्-अवक्षिपन् ) जैसे विद्युत् विद्युद्धारा को नीचे फेंकती है ऐसे ( अश्मन्-गा उद्धरन् ) ज्ञान से व्याप्त वेद की वाणियों को उद्घाटित करता है ( भूम्याः-उद्गा-इव त्वचं बिभेद ) जैसे जलधारा जलप्रपात से भूमि की त्वचा को-आवरण को कोई कृषक छिन्न-भिन्न करता है- तोड़ता है, अथवा जैसे जल के लिए भूमि की त्वचा-उपरिस्तर को कोई महान् शिल्पी उत्पाटित करता है-तोड़ता है ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—वेदज्ञान का स्वामी तथा राष्ट्र का स्वामी ज्ञान के पात्र जन को वेदज्ञान देकर उसके अन्तःकरण को विकसित करता है जैसे विद्युत् अपनी विद्युत् धारा से मेघजल को बरसाकर भूमि को विकसित करती है, जैसे कृषक भूमि पर-खेती में जल बहाकर विकसित करता है शिल्पी जैसे कुआं खोदकर जल निकालकर भूमि को विकसित करता है ॥ ४ ॥

**अप ज्योतिषा तमो अन्तरिक्षादुद्रः शीपालमिव वात आजत् ।**
**बृहस्पतिरनुमृश्या बलस्याभ्रमिव वात आ चक्र आ गाः ॥ ५ ॥**

अप । ज्योतिषा । तमः । अन्तरिक्षात् । उद्रः । शीपालम्ऽइव । वातः । आजत् । बृहस्पतिः । अनुऽमृश्य । वलस्य । अभ्रम्ऽइव । वातः । आ । चक्रे । आ । गाः ॥ ५ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( ज्योतिषा-अन्तरिक्षात्–तमः-अप-आजत् ) यथा सूर्यः 'लुप्तोपमालङ्कारः' स्वप्रकाशेन आकाशादन्धकारमपगमयति "अज गतिक्षेपणयोः" [ भ्वादिः ] ( वातः-उद्रः-शीपालम्-इव-'अप-आजत्' ) प्रबलोवायुः उदकस्य जलाशयस्य शीपालं शेवालं दूरी करोति "शेवालं शेपालम्" [ उणा० ४ । ३८ ] 'शीङ् धातोश्छान्दसः पालन् प्रत्ययः' तथैव ( बृहस्पतिः ) महतो ब्रह्माण्डस्य पालकः वेदस्य स्वामी परमात्मा

( वलस्य-अनुमृश्य ) आवरकस्याज्ञानस्य भेदान् स्थानानि वा विचार्य ( वातः-अभ्रम्-इव-अप ) प्रबलवायुर्यथा मेघमपगमयति नीचैः प्रेरयति तद्वत् ( गाः-आ चक्रे ) योग्येषु मन्त्रवाचो विद्याः-वा प्रकाशयति ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( ज्योतिषा-अन्तरिक्षात्-तमः-अप-आजत् ) जैसे सूर्य अपने प्रकाश के द्वारा आकाश से अन्धकार को दूर हटाता है, तथा ( वातः-उद्गः-शीपालम्-इव ) प्रबल वायु जैसे पानी के शैवाल-काई को दूर हटाता है-पृथक् करता है, वैसे ही ( बृहस्पतिः ) महान् ब्रह्माण्ड का पालक वेद का स्वामी परमात्मा ( वलस्य-अनुमृश्य ) आवरक अज्ञान के भेदों-रहस्यों और स्थानों को विचार कर (वातः-अभ्रम्-इव-अप) प्रबल वायु जैसे बादलों के समूह को छिन्न-भिन्न कर देता है या नीचे की ओर प्रेरित करता है, वैसे ही ( गाः-आ चक्रे ) योग्य पात्रों में वेदवाणियों को विद्याओं को प्रकाशित करता है ॥ ५ ॥

भावार्थ—जैसे सूर्य आकाशस्थ अन्धकार को हटाता है, जैसे प्रबल वायु जल के ऊपर से शैवाल-काई को दूर करता है और मेघों से जल को बरसाता है ऐसे ही परमात्मा तथा वेद का विद्वान् वेद ज्ञान द्वारा लोगों के अज्ञान अन्धकार को हटाता है ॥ ५ ॥

यदा वलस्य पीयतो जसुं भेद्बृहस्पतिरग्नितपोभिरर्कैः ।
दद्भिर्न जिह्वा परिविष्टमाददाविर्निधीरँकृणोदुस्रियाणाम् ॥ ६ ॥

यदा । वलस्य । पीयतः । जसुम् । भेत् । बृहस्पतिः । अग्नितपःऽभिः । अर्कैः । दत्ऽभिः । न । जिह्वा । परिऽविष्टम् । आदत् । आविः । निऽधीन् । अकृणोत् । उस्रियाणाम् ॥ ६ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( बृहस्पतिः ) महतो ज्ञानस्य पालकः परमात्मा ( यदा पीयतः-वलस्य जसुम् ) यदा हिंसतः-आवरकाज्ञानस्य प्रयत्नं प्रभावम् ( अग्नितपोभिः-अर्कैः ) अग्नितापैरिव मन्त्रैः ( भेत् ) भिनत्ति, तदा ( दद्भिः परिविष्टं जिह्वा-आदत् ) दन्तैः "दन्तस्य ददादेशः" परिपिष्टमन्नम् 'पकारस्य वकारश्छान्दसः' यथा जिह्वा भक्षयति, पुनः ( उस्रियाणां निधीन्-आविः-कृणोत् ) उस्रवन्तीनां वाचां निधीन् विद्याविषयानाविष्करोति शिष्येषु ॥ ६ ॥

भाषान्वयार्थ—( बृहस्पतिः ) महान् ज्ञान का पालक परमात्मा ( यदा पीयतः-वलस्य-जसुम् ) जब हिंसक आवरक अज्ञान के प्रयत्न-प्रभाव को ( अग्नितपोभिः-अर्कैः ) अग्नितापों के समान वेदमंत्रों से ( भेत् ) छिन्न-भिन्न करता है, तब ( दद्भिः परिविष्टं जिह्वा-आदत् ) दांतो से परिपिष्ट-चबाये हुए अन्न को जैसे जिह्वा भक्षण करती है पुनः (उस्रियाणां निधीन्) प्रकट होती हुई वाणियों की निधियों-विद्या विषयों को ( आविः-कृणोति ) शिष्यों में आविष्कृत करता है ॥ ६ ॥

भावार्थ—परमात्मा अज्ञान के आवरक बल को नष्ट करने के हेतु वेदमन्त्रों से ज्ञान को फैलाता है, जिन मंत्रों में ज्ञान के कोष निहित हैं ॥ ६ ॥

बृहस्पतिरमत हि त्यदासां नाम स्वरीणां सदने गुहा यत् ।
आण्डेव भित्त्वा शकुनस्य गर्भमुदुस्रियाः पर्वतस्य त्मनाजत् ॥ ७ ॥

बृहस्पतिः । अमत । हि । त्यत् । आसाम् । नाम । स्वरीणाम् । सदने । गुहा । यत् । आण्डाऽइव । भित्त्वा । शकुनस्य । गर्भम् । उत् । उस्रियाः । पर्वतस्य । त्मना । आजत् ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) महतो ब्रह्माण्डस्य वेदवाचो वा पतिः परमात्मा ( आसां-स्वरीणां त्यत्-नाम-अमृतं हि गुहा सदने ) आसां स्वरवतीनां वाचां तत्तज्ज्ञानं यद् बुद्धिरूपे सदने वर्तते तज्जानाति हि ( शकुनस्य आण्डा-इव भित्त्वा गर्भम् ) पक्षिणो ऽण्डे भवं गर्भं पक्षी भित्त्वा यथा निष्काषयति, तद्वत् ( त्मना ) स्वात्मना स्वयं ( पर्वतस्य ) विद्यापूर्णस्य वेदस्य ( उस्रियाः ) ज्ञानधाराः ( उदाजत् ) उद्घाटयति ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( बृहस्पतिः ) महान् ब्रह्माण्ड या वेदवाणी का स्वामी परमात्मा ( आसां-स्वरीणां ) इन स्वर वाली वाणियों का ( त्यत्-नाम-अमृतं हि गुहा सदने ) वह ज्ञान जो बुद्धिरूप स्थान में या गृह में निहित है उसे निश्चितरूप से जानता है ( शकुनस्य-आण्डा इव भित्त्वागर्भम् ) पक्षी अण्डे को तोड़कर उसके मध्य से जैसे बच्चे को निकालते हैं ऐसे ही ( त्मना ) परमात्मा स्वयं ( पर्वतस्य ) विद्याओं से पूर्ण वेद की ( उस्रियाः ) ज्ञानधाराओं को ( उदाजत् ) उद्घाटित करता है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा वेदवाणियों के ज्ञान को आदि ऋषियों के अन्तःकरण में प्रकाशित और उनके मुख द्वारा उच्चारित कराता है । जैसे पक्षी अपने अण्डे में अपने बच्चे को प्रकट करता है ऐसे वेद में से वह ज्ञान को प्रकट करता है ॥ ७ ॥

अश्नापिनद्धं मधु पर्यपश्यन्मत्स्यं न दीन उदनि क्षियन्तम् ।
निष्टज्जभार चमसं न वृक्षाद्बृहस्पतिर्विरवेणा विकृत्य ॥ ८ ॥

अश्ना । अपिऽनद्धम् । मधु । परि । अपश्यत् । मत्स्यम् । न । दीने । उदनि । क्षियन्तम् । निः । तत् । जभार । चमसम् । न । वृक्षात् । बृहस्पतिः । विऽरवेण । विऽकृत्य ॥ ८ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( बृहस्पतिः ) ब्रह्माण्डस्य वेदज्ञानस्य स्वामी ( अश्ना-अपिनद्धं मधु परि-अपश्यत् ) अशनवता "अश्ना-अशनवता" [ निरु० १० । ११ ] भोगवता भोगायतनेन शरीरेण दृढं बद्धमात्मानं परिपश्यति "आत्मा वै पुरुषस्य मधु" ( तै० सं०

२।३।२।६ ] ( मत्स्यं न दीने-उदनि क्षियन्तम् ) क्षीणे जलाशये-जले "दीङ् क्षये" [ दिवादिः ] 'ततो नक्' [ उणा० ३।२ ] निवसन्तं मत्स्यमिव ( तत्-निर्जभार ) तं जीवात्मानं निर्हरति निस्सारयति ( वृक्षात्-चमसं न रवेण विकृत्य ) यथा वा वृक्षात्-रसमयात् चमनीयं रसं कर्तित्वा प्रयच्छति तद्वत् प्रवचनेन प्रयच्छति ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( बृहस्पतिः ) ब्रह्माण्ड का वेदज्ञान का स्वामी परमात्मा ( अश्ना-अपिनद्धं मधु ) भोगवाले भोगायतन-शरीर के द्वारा दृढबद्ध आत्मा को ( परि-अपश्यत् ) सम्यक् देखता है ( मत्स्यं न दीने -उदनि क्षियन्तम् ) क्षीण जलाशय में-जल में रहते हुए मत्स्य की भांति ( तत्-निर्जभार ) उस जीवात्मा को निकालता है ( वृक्षात्-चमसं न ) जैसे रसमय वृक्ष से चमनीय रस को ( विकृत्य रवेण ) काटकर निकालते हैं ऐसे प्रवचन द्वारा निकालता है ॥ ८ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा शरीर में बंधे आत्मा का उद्धार करता है, जैसे थोड़े पानी में तड़पती मछली को बाहर किया जाता है। उसके लिए वेद में से उस ज्ञान को प्रकट करता है जैसे रसीले फलवाले वृक्ष उसके पान करने योग्य रस को निकाला जाता है ॥ ८ ॥

**सोषामविन्दत्स स्वः सो अग्निं सो अर्केण वि बबाधे तमांसि ।**
**बृहस्पतिर्गोवपुषो वलस्य निर्मज्जानं न पर्वणो जभार ॥ ९ ॥**

सः । उषाम् । अविन्दत् । सः । स्व१रिति स्वः । सः । अग्निम् । सः । अर्केण । वि । बबाधे । तमांसि । बृहस्पतिः । गोऽवपुषः । वलस्य । निः । मज्जानम् । न । पर्वणः । जभार ॥ ९ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( सः-उषाम् ) "सुपां सुलुक्" [ अष्टा० ७।१।३९ ] 'इति सोर्लुक् पुनः सन्धिः' स आत्माऽज्ञानदग्ध्रीं ज्ञानदीप्तिं लभते ( सः-स्वः ) स सुखं लभते ( सः-अग्निम् ) स्वशरीरस्य नायकं परमात्मानं लभते ( सः-अर्केण तमांसि विबबाधे ) ज्ञानप्रकाशकेन मन्त्रेणान्धकारान् दूरी करोति ( गोवपुषः) वाचां वपुषः—वेदात् ( वलस्य ) आवरकस्याज्ञानस्य ( मज्जानम् ) मज्जानमिव प्रभावम् ( पर्वणः—निर्जभार ) तृप्तिकरेण परमात्मज्ञानेन निर्हरति ॥ ९ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( सः-उषाम् ) वह आत्मा अज्ञान को नष्ट करने वाली ज्ञानज्योति को प्राप्त करता है ( सः-स्वः ) वह सुख को प्राप्त करता (सः-अग्निम्) वह अपने शरीर के नायक परमात्मा को प्राप्त करता है ( सः-अर्केण तमांसि विबबाधे ) ज्ञानप्रकाशक मन्त्र से अज्ञान अन्धकारों को दूर करता है ( गोवपुषः ) वाणियों के शरीर अर्थात् वेद से ( वलस्य ) आवरक अज्ञान के ( मज्जानम् ) मज्जा के समान प्रभाव को ( पर्वणः-निर्जभार ) तृप्ति करने वाले परमात्मज्ञान से नष्ट करता है-क्षीण करता है ॥ ९ ॥

**भावार्थ**—आत्मा वेदप्रकाश के द्वारा अपने अन्दर से अज्ञानान्धकार को हटाकर परमात्मा का साक्षात्कार करता है। सब प्रकार के दुःखों से दूर होकर अनन्त सुख को भी प्राप्त करता है ॥ ९ ॥

हिमेव पर्णा मुषिता वनानि बृहस्पतिनाकृपयद्वलो गाः ।
अनानुकृत्यमपुनश्चकार यात्सूर्यामासा मिथ उच्चरातः ॥ १० ॥

हिमाऽइव । पर्णा । मुषिता । वनानि । बृहस्पतिना । अकृपयत् । वलः । गाः । अनुनुऽकृत्यम् । अपुनरिति । चकार । यात् । सूर्यामासा । मिथः । उत्ऽचरातः ॥१०॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( हिमा-इव वनानि पर्णा मुषिता ) यथा हिमेन हेमन्तेन वने भवानि 'तद्धितप्रत्यय लोपश्छान्दसः' पत्राणि वृक्षेभ्यः पृथक्कृतानि भवन्ति तथा ( बृहस्पतिना ) वेदस्यपालकः 'प्रथमार्थे तृतीया' ( वलः ) वलात्-आवरकादज्ञानादात्मानं पृथक्कर्त्तुं 'पञ्चमी स्थाने छान्दसी प्रथमा' ( गाः-अकृपयत् ) वाचो विद्या जीवात्मभ्यः अकल्पयत्-अरचयत् "कृपा कृपतेर्वा कल्पतेर्वा" [ निरु० ६ । ८ ] ( यावत्-सूर्यामासा मिथः-उच्चरातः ) यावत् सूर्याचन्द्रमसौ पूर्वपश्चिमात् उदयतः-आकाशे-अहोरात्रयोः पक्षयोः-दृष्टिगोचरौ भवतः, तावत् ( अननुकृत्यम्-अपुनः-चकार ) तथा तद्वेदज्ञानं पुनर्न कर्तव्यं सकृदेव प्रकटी करोति ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—(हिमा-इव वनानि) जैसे हेमन्त ऋतु से वन में होने वाले (पर्णा मुषिता ) पत्ते पृथक् किये जाते हैं अर्थात् अलग हो जाते हैं ( बृहस्पतिना ) वेद का पालक परमात्मा वैसे (वलः) आवरक अज्ञान से आत्मा को पृथक् करने के लिए ( गाः-अकृपयत् ) वाणियां-विद्यायें जीवात्माओं के लिए रचता है ( यावत्-सूर्यामासा ) जब तक सूर्यचन्द्रमा ( मिथः-उच्चरातः ) आकाश में दिन रात या दोनों पक्षों मे उदय होते हैं-दृष्टिगोचर होते हैं, तब तक ( अननुकृत्यम्-अपुनः-चकार ) उस वेदज्ञान को, जिसे पुनः-पुनः प्रकट नहीं करता, एक बार ही प्रकट करता है ॥ १० ॥

**भावार्थ**—परमात्मा सूर्य और चन्द्रमा को तो दिनरात में या दोनों पक्षों में बार-बार या पुनः पुनः उदित करता है, परन्तु जीवात्माओं को अज्ञान से छुड़ाने के लिए वेदवाणियों या वेद के ज्ञान को एक बार ही प्रकट करता है। क्योंकि परमात्मा का ज्ञान पूर्ण है। उसे बार बार प्रकट करने की आवश्यकता नहीं ॥ १० ॥

अभि श्यावं न कृशनेभिरश्वं नक्षत्रेभिः पितरो द्यामपिंशन् ।
रात्र्यां तमो अदधुर्ज्योतिरहन्बृहस्पतिर्भिनदद्रिं विदद्गाः ॥ ११ ॥

अभि । श्यावम् । न । कृशनेभिः । अश्वम् । नक्षत्रेभिः । पितरः । द्याम् । अपिंशन् । रात्र्याम् । तमः । अदधुः । ज्योतिः । अहन् । बृहस्पतिः । भिनत् । अद्रिम् । विदत् । गाः ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( श्यावम्-अश्वं न कृशनेभिः ) यथा श्याववर्णम्-उज्ज्वलवर्ण-युक्तमश्वं हिरण्यैराभूषणैः "कृशनं हिरण्यनाम" [ निघ० १ । २ ] रूपयन्ति-अलङ्कुर्वन्ति

  

भूषयन्ति ( द्यां नक्षत्रैः पितरः-अभि-अपिंशन् ) सूर्यरश्मयो यथा नक्षत्रैर्द्युलोकं भूषयन्ति ( रात्र्यां तमः ) रात्रौ येषु स्थलेषु तमो भवति ( अहन् ज्योतिः-अदधुः ) ते दिने प्रकाशं धारयन्ति, एवम् ( बृहस्पतिः-अद्रिं भिनत्-गाः-विदत् ) वेदपालकः परमात्मा ज्ञानाद्रिं वाक्प्रेरकं वेदम् "अद्रिरसि श्लोककृत्" [ काठ० १ । ५ ] उद्भिनत्ति विकासयति वाचो वेदयति ज्ञापयति ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—( श्यावम्-अश्वं न कृशनेभिः ) जैसे श्याववर्ण-उज्ज्वलवर्ण युक्त अश्व को सुनहरी आभूषणों से भूषित करते हैं ( द्यां नक्षत्रैः पितरः-अभि-अपिंशन् ) सूर्यरश्मियां जैसे द्युलोक को चमकाती हैं ( रात्र्यां तमः ) जिन स्थलों में रात्रि को अन्धकार होता है ( अहन्-ज्योतिः-अदधुः ) वे दिन में प्रकाश को धारण करते हैं ऐसे ही ( बृहस्पतिः-अद्रि भिनत् ) वेदपालक परमात्मा ज्ञानाद्रि-वाणी के प्रेरक वेद को विकसित करता है, वेदवाणियों को जनाता है ॥ ११ ॥

भावार्थ—उज्ज्वल घोड़े को सुनहरी भूषणों से लोक में जैसे सजाते हैं या रात्रि में गगन-मण्डल को नक्षत्र में प्रकाश देकर रश्मियां चमकाती हैं-विकसित करती हैं, अथवा रात्रि के अन्धकार वाले स्थल को सूर्य किरणें जैसे चमका देती हैं ऐसे ही परम ऋषियों के आत्मा में वेदज्ञान को प्रकाशित करके परमात्मा चमका देता है ११ ॥

**इदमकर्म नमो अभ्रियाय यः पूर्वीरन्वानोनवीति ।**
**बृहस्पतिः स हि गोभिः सो अश्वैः स वीरेभिः स नृभिर्नो वयो धात् ॥१२॥**

इदम् । अकर्म । नमः । अभ्रियाय । यः । पूर्वीः । अनु । आऽनोनवीति । बृहस्पतिः । सः । हि । गोभिः । सः । अश्वैः । सः । वीरेभिः । सः । नृऽभिः । नः । वयः । धात् ॥ १२ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( अभ्रियाय-इदं नमः-अकर्म ) वेदवाचं प्राप्ताय "वाग्वा-अभ्रिः" [ श० ६ । ४ । ८ । ५ ] खल्विदं नमः कुर्मः ( यः-पूर्वीः-अनु-आनोनवीति ) यः पुरातनीः शाश्वतीः-वाचः परम्परया समन्तात् प्रवक्ति ब्रवीति "नोनुवन्तः-भृशं शब्दायन्ते" [ ऋ० ४ । २२ । ४ दयानन्दः ] ( सः-बृहस्पतिः-हि ) स हि वेदपतिः ( गोभिः ) इन्द्रियैः ( सः-अश्वैः ) व्यापनशीलैर्मनोभिरन्तः करणैः ( सः-वीरेभिः ) सः प्राणैः "प्राणा वै दश वीराः" [ श० १२ । ८ । १ । १२ ] ( सः-नृभिः ) रक्तनेत्रीभिर्नाडीभिः ( नः-वयःधात् ) अस्मभ्यं जीवनं दधाति ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ—( अभ्रियाय-इदंनमः-अकर्म ) वेदवाणी को प्राप्त हुए विद्वान् के लिए स्वागत करते हैं ( यः पूर्वीः-अनु-आनोनवीति ) जो पुरातन-शाश्वतिक वेदवाणियों का भली प्रकार प्रवचन करता है ( सः-बृहस्पतिः ) वेद का स्वामी वह परमात्मा ( गोभिः ) इन्द्रियों के द्वारा ( सः-अश्वैः ) व्यापनशील मन बुद्धि चित्ताहंकारों से ( सः-वीरेभिः ) वह प्राणों द्वारा (सः-नृभिः) वह रक्तवाहक नाडियों द्वारा ( नः-वयः-धाव् ) हमारे लिए जीवन धारण कराता है ॥ १२ ॥

भावार्थ—वेदवाणी को प्राप्त वेदवक्ता के लिए नमस्कार-स्वागत आदि करना चाहिए। उस वेदज्ञान का स्वामी परमात्मा शाश्वतिक वेदवाणियों का आदि सृष्टि में उपदेश करता है। वह इन्द्रियों के द्वारा मन बुद्धि चित्त अहङ्कारों के द्वारा और प्राणों, रक्तनाडियों के द्वारा शारीरिक जीवन और आध्यात्मिक जीवन को प्रदान करता है॥१२॥



# एकोनसप्ततितमं सूक्तम्

ऋषिः—वाध्र्यश्वः सुमित्रः ।

देवता—अग्निः ।

छन्दः—१, निचृज्जगती । २, विराड् जगती । ३, ७, त्रिष्टुप् । ४, ५, १२ निचृत् त्रिष्टुप् । ६, आर्ची स्वराट् त्रिष्टुप् । ८, १० पादनिचृत् त्रिष्टुप् । ९, ११ विराट् त्रिष्टुप् ॥

विषयः—अत्र सूक्ते राजप्रजाधर्मप्रतिपादनं, राज्ञा प्रजाहितसाधनं तथा परमात्मनः कृपा सर्वेषामुपरि भवति स सर्वैर्मन्तव्यः, सः-उपासकानां दोषान् निवारयतीत्यादयो विषयाः सन्ति ।

इस सूक्त में राजा प्रजा के धर्म का प्रतिपादन, राजा के द्वारा प्रजा का हितसाधन तथा परमात्मा की कृपा सब पर रहती है, वह सबके द्वारा मान्य और उपासकों के दोषों का नाशक है आदि विषय हैं ।

भ॒द्रा अ॒ग्नेर्व॑ध्र्य॒श्वस्य॑ सं॒दृशो॑ वा॒मी प्रणी॑तिः सु॒रणा॒ उपे॑तयः
यदीं॑ सु॒मि॒त्रा वि॒शो॒ अग्र॑ इ॒न्धते॑ घृ॒तेनाहु॑तो जरते॒ दवि॑द्युतत् ॥ १ ॥

भ॒द्राः । अ॒ग्नेः । व॒ध्रि॒ऽअ॒श्वस्य॑ । स॒म्ऽदृशः॑ । वा॒मी । प्रऽनी॑तिः । सु॒ऽरणाः॑ । उप॑ऽइतयः । यत् । ई॒म् । सु॒ऽमि॒त्राः । विशः॑ । अग्रे॑ । इ॒न्धते॑ । घृ॒तेन॑ । आऽहु॑तः । ज॒र॒ते॒ । दवि॑द्युतत् ॥ १ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( वध्र्यश्वस्य-अग्नेः ) वध्रयो नियन्त्रिता अश्वा इन्द्रियाणि वा यस्य स तस्याग्रणेतुर्विदुषो वा ( सन्दृशः-भद्राः ) सन्दृष्टयः कल्याणकारिण्यः ( प्रणीतिः-वामी ) प्रेरणा श्रेष्ठा ( उपेतयः सुरणाः ) उपगतयः शरणाश्छत्रछायाश्च सुखरमणीयाः सन्ति ( सुमित्राः-विशः ) तस्य प्रजाः सुमित्रभावं प्राप्ताः ( यत् इम् ) यदा हि ( अग्रे ) पूर्वम् ( इन्धते ) प्रकाशन्ते राजपदे प्रसिद्धं कुर्वन्ति मन्यन्ते ( आहुतः-घृतेन दविद्युतत्-जरते ) राजत्वेन स्वीकृतस्तेजसा द्योतमानः स्तूयते प्रशस्यते "तेजो वै घृतम्" [ काठ० २२ । ६ ] प्रजाभिः कर्मणि कर्तृप्रत्ययः' ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—(वध्र्यश्वस्य-अग्नेः) नियन्त्रित अश्व हैं अथवा नियन्त्रित इन्द्रियां हैं जिसकी, उस विद्वान् राजा की (सन्दृशः-भद्राः) सम्यक् दृष्टियां कल्याणकारिणी हैं ( प्रणीतिः-वामी ) प्रेरणा श्रेष्ठ है ( उपेतयः सुरणाः ) शरणें या छत्रछायायें सुख में रमण कराने वाली हैं ( सुमित्राः-विशः ) उसकी प्रजायें सुमित्र भाव को प्राप्त होकर ( यत्-ईम् ) जब (अग्रे ) पहले ( इन्धते ) राजपद पर प्रसिद्ध करती हैं ( आहुतः-घृतेन दविद्युतत्-जरते ) राजा के रूप में स्वीकार किया हुआ वह तेज से प्रकाशमान राजा प्रजाओं के द्वारा स्तुत किया जाता-प्रशंसित किया जाता है ॥ १ ॥

भावार्थ—जिस राजा के अश्व तथा इन्द्रियां सुनियन्त्रित हों, प्रजा पर उसकी कृपा दृष्टि हो, अच्छी प्रेरणा हो, छत्रछाया सुखदायक हो, प्रजाओं में परस्पर मित्र भाव हो ऐसे राजा को प्रजायें उत्तम शासक मानती हैं और प्रशंसित करती है ॥ १ ॥

घृतमग्नेर्वध्र्यश्वस्य वर्धनं घृतमन्नं घृतम्वस्य मेदनम् ।
घृतेनाहुत उर्विया वि पप्रथे सूर्य इव रोचते सर्पिरासुतिः ॥ २ ॥

घृतम् । अग्नेः । वध्रिऽअश्वस्य । वर्धनम् । घृतम् । अन्नम् । घृतम् । ऊँ इति । अस्य । मेदनम् । घृतेन । आऽहुतः । उर्विया । वि । पप्रथे । सूर्यःऽइव । रोचते । सर्पिःऽआसुतिः ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( वध्र्यश्वस्य-अग्नेः ) नियन्त्रिताश्ववतो जितेन्द्रियस्य वा-अग्रणेतुः ( घृतम्-अन्नम् ) तेजो प्राणवज्जीवनमिव ( वर्धनम् ) वर्धननिमित्तम् ( घृतम्-उ-अस्य मेदनम् ) तेज एवास्य नेतुः सम्मेलनसाधनम् ( आहुतः ) स्वीकृतः सन् ( घृतेन-उर्विया विपप्रथे ) तेजसा खलु बहुविशिष्टतया प्रख्यातो भवति ( सूर्यः-इव सर्पिरासुतिः रोचते ) सूर्य इव सर्पणशीलैर्ज्ञानप्रेरकैः प्रेरितः शोभते ॥ २ ॥

भाषान्वयार्थ—( वध्र्यश्वस्य-अग्नेः ) नियन्त्रित अश्ववाले या जितेन्द्रिय राजा के (घृतम्-अन्नम् ) जिसका प्राण वाला जीवन है ( वर्धनम् ) बढने के निमित्त ( घृतम्-उ-अस्य मेदनम् ) तेज इस राजा का सम्मेलन साधन है ( आहुतः ) स्वीकृत हुआ ( घृतेन-उर्विया विपप्रथे ) तेज से विशेषरूप में बहुत विख्यात होता है ( सूर्य-इव ) सूर्य के समान ( सर्पिरासुतिः ) सर्पणशील ज्ञानप्रेरकों से सुशोभित होता है ॥ २ ॥

भावार्थ—नियन्त्रित घोड़ों और इन्द्रियों वाला राजा, जिसका तेज ही लोगों का सम्मेलन साधन है, वह तेज से विशेष रूप में प्रसिद्ध होता है और सूर्य के समान वह सर्पणशील प्रजाओं द्वारा प्रेरित किया प्रकाशित होता है ॥ २ ॥

यत्ते मनुर्यदनीकं सुमित्रः समीधे अग्ने तदिदं नवीयः ।
स रेवच्छोच स गिरो जुषस्व स वाजं दर्षि स इह श्रवो धाः ॥ ३ ॥

यत् । ते । मनुः । यत् । अनीकम् । सुऽमित्रः । सम्ऽईधे । अग्ने । तत् । इदम् । नवीयः । सः । रेवत् । शोच । सः । गिरः । जुषस्व । सः । वाजम् । दर्षि । सः । इह । श्रवः । धाः ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक ! ( ते ) तव यत्-अनीकम् ) यत्खलु सैन्यं सेनाबलम् "अनीकं सैन्यम्" [ ऋ० १ । १२१ । ४ ] ( मनुः सुमित्रः ) मननशीलः शोभनोमित्रः सहयोगी (समीधे) सन्दीपयति सम्यग् दीपयति प्रोत्साहयति 'पुरुषव्यत्ययः' (तत्-इदं नवीयः-सः) तत्सैन्यं बहुस्तुत्यं प्रशंसनीयं स त्वम् (रेवत्-शोच) धनवत् प्रज्वलितं प्रसिद्धं कुरु ( सः )स त्वम् ( गिरः-जुषस्व ) प्रेरणावचनानि सेवस्व ( सः ) स त्वम् ( वाजं दर्षि ) शत्रुबलं क्षीणं कुरु ( सः ) स त्वम् ( श्रवः-धाः ) यशोऽन्नं वा धारय ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—(अग्ने)हे अग्रणायक ( ते ) तेरा (यत्-अनीकम् ) जो सेना बल है ( मनुः-सुमित्रः ) मननशील अच्छामित्र सहयोगी ( समीधे ) सम्यक् दीप्त करता है-प्रोत्साहित करता है ( तत्-इदं नवीयः ) उस सैन्यबल को बहुत प्रशंसनीय तू ( रेवत् शोच ) ऐश्वर्यवाला प्रसिद्ध कर ( सः ) वह तू ( गिरः-जुषस्व ) प्रेरणा वचनों को सेवन कर ( सः ) वह तू ( वाजंदर्षि ) शत्रुबल को क्षीण कर ( सः ) वह तू ( श्रवः-धाः ) यश अथवा अन्न को धारण कर ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जिस राजा के पास सैन्यबल प्रबल होता है और वह उस सैन्यबल को बढाता है प्रोत्साहित करता है तो वह उसका साथ देने वाले मित्र के समान हो जाता है। शत्रु को विदीर्ण करता है, उसके यश को बढाता है ॥ ३ ॥

यं त्वा पूर्वमीळितो वध्र्यश्वः समीधे अग्ने स इदं जुषस्व ।
सः नः स्तिपा उत भवा तनूपा दात्रं रक्षस्व यदिदं ते अस्मे ॥ ४ ॥

यम् । त्वा । पूर्वम् । ईळितः । वध्रिऽअश्वः । सम्ऽईधे । अग्ने । सः । इदम् । जुषस्व । सः । नः । स्तिऽपाः । उत । भव । तनूऽपाः । दात्रम् । रक्षस्व । यत् । इदम् । ते । अस्मे इति ॥ ४ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( वध्र्यश्वः ) वध्रयो नियन्त्रिता इन्द्रियरूपाश्वाः-यस्य यद्वा वध्रय–चर्मबन्धन्यामश्व इव देहबन्धन्यां वासनायां बद्धोऽहं जीवात्मा ( यं त्वा ) यं त्वाम् ( पूर्वम्-ईळितः ) पूर्वजन्मनि स्तुतवान् 'कर्त्तरि क्तः' ( समीधे ) अस्मिन् जन्मनि स्वात्मनि स्तुत्या सम्यक् प्रकाशयामि ( सः-इदं जुषस्व ) स त्वं मम स्तवनं सेवस्व–स्वीकुरु ( सः ) स त्वम् ( नः ) अस्माकम् ( स्तिपाः ) हृदय-गृहस्य रक्षकः, यद्वा शरीरे–ऊर्ध्वाधः स्थितानां संहतजीवनरसानां रक्षकः स्तिपाः–"ष्टै वेष्टने" [ भ्वादिः ] कि प्रत्यये 'स्तिः' ( उत ) अपि च ( तनूपाः ) बाह्यदेहस्यापि पालकः ( अस्मे ) अस्मभ्यम् ( ते-इदम् ) तवेदम् ( यद् दात्रम् ) दातव्यमस्ति ( रक्षस्व ) रक्ष ॥ ४ ॥

भाषान्वयार्थ—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( वध्र्यश्वः ) नियन्त्रित इन्द्रियों वाला अथवा चर्मबन्धनी में अश्व की भांति देहबन्धनी-वासना में बंधा मैं जीवात्मा ( यं त्वा ) जिस तुझ को ( पूर्वम्-ईळितः ) पूर्वजन्म में स्तुति में ला चुका हूँ ( समीधे ) इस जन्म में भी अपने में सम्यक् प्रकाशित करता हूँ ( सः-इदं जुषस्व ) वह तू मेरी स्तुति को स्वीकार कर ( सः ) वह तू ( नः ) हमारे ( स्तिपाः ) हृदयगृह का रक्षक अथवा शरीर में ऊपर नीचे स्थित संहत-एक दूसरे से संसक्त जीवनरसों का रक्षक है ( उत ) और ( तनूपाः ) बाह्यदेह का भी पालक है ( अस्मे ) हमारे लिए ( ते-इदम् ) तेरा यह ( यद्-दात्रम् ) जो दातव्य है ( रक्षस्व ) उसकी रक्षा कर ॥ ४ ॥

भावार्थ—जीवात्मा की आन्तरिक अनुभूति है-वह अपने को देह और वासना के बन्धन में समझता हुआ स्मरण करता है कि परमात्मा की स्तुति पूर्वजन्म में भी करता रहा, इस जन्म में भी करता हूँ बन्धन से छूटने के लिए। परमात्मा आन्तरिक भावनाओं और मन आदि उपकरणों का रक्षक है तथा बाहरी रस-रक्त आदि धातुओं तथा शरीर का भी रक्षक है। अपने उत्थान के लिए उसकी स्तुति प्रार्थना उपासना करनी चाहिए ॥ ४ ॥

भवा द्युम्नी वाध्र्यश्वोत गोपा मा त्वा तारीदभिमातिर्जनानाम् ।
शूर इव धृष्णुश्च्यवनः सुमित्रः प्र नु वोचं वाध्र्यश्वस्य नाम ॥ ५ ॥

भव । द्युम्नी । वाध्रिऽअश्व । उत । गोपाः । मा । त्वा । तारीत् । अभिऽमातिः । जनानाम् । शूरःऽइव । धृष्णुः । च्यवनः । सुऽमित्रः । प्र । नु । वोचम् । वाध्रिऽअश्वस्य । नाम ॥ ५ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( वाध्र्यश्व ) हे मम नियन्त्रितेन्द्रियाश्ववतः स्तोतव्य ! यद्वा देहबन्धनेषु वासनासु बद्धस्य स्तोतव्य परमात्मन् ! राजन् वा त्वम् ( द्युम्नी गोपाः-भव ) मदर्थमध्यात्मधनवान् तथा रक्षको भव ( जनानाम्-अभिमातिः-अतारीत् ) जन्यमानानामभिमन्यता नास्तिक भावना त्वां नैव बाधेत ( शूरः-इव ) त्वं शूरः प्रतापी वीरसमानः ( धृष्णुः ) विरोधिनां धर्षयिता ( च्यवनः ) प्रेरयिता ( सुमित्रः ) शोभनमित्रयुक्तः ( वाध्र्यश्वस्य नाम नु प्रवोचम् ) जितेन्द्रियस्य वासनाबन्धनीयुक्तस्य मम स्तोतव्य ! तव महत्त्वपूर्णं नाम स्तौमि प्रशंसामि वा ॥ ५ ॥

भाषान्वयार्थ—( वाध्र्यश्व ) हे मुझ जितेन्द्रिय वाले संयमी अथवा देहबन्धन कराने वाली वासनाओं में पड़े हुए के स्तुति करने योग्य परमात्मन् ! तू ( द्युम्नी गोपाः-भव ) मेरे लिए अध्यात्मधन वाला तथा रक्षक हो ( जनानाम्-अभिमातिः-अतारीत् ) उत्पन्न हुओं की अभिमन्यता-नास्तिक भावना तुझे बाधित न करे ( शूरः-इव ) तू प्रतापी वीर समान ( धृष्णुः ) विरोधियों का दबाने वाला है ( च्यवनः ) हमारा प्रेरक है ( सुमित्रः ) शोभनमित्र युक्त ( वाध्र्यश्वस्य नाम नु

प्रवोचम् ) मुझ जितेन्द्रिय अथवा वासना में बंधे हुए का स्तोतव्य परमात्मन् ! तेरे महत्त्वपूर्ण नाम की मैं स्तुति करता हूँ-प्रशंसा करता हूँ ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—मानव चाहे जितेन्द्रिय हो या वासना में बंधा हुआ हो प्रत्येक अवस्था में उसका स्तुत्यदेव परमात्मा है, वही रक्षक है। मनुष्य संसार में उत्पन्न होकर अभिमानकर बैठते हैं, नास्तिक बन जाते हैं, परन्तु वे परमात्मा के ईश्वरत्व को मिटा नहीं सकते, किन्तु उसके अधीन कर्मफलों को भोगते हैं। उसका महत्त्वपूर्ण स्वरूप स्मरण करने योग्य है ॥ ५ ॥

**समज्र्या पर्वत्या३ वसूनि दासा वृत्राण्यार्या जिगेथ ।**
**शूरइव धृष्णुश्च्यवनो जनानां त्वमग्ने पृतनायूँरभि ष्याः ॥ ६ ॥**

सम् । अज्र्या । पर्वत्या । वसूनि । दासा । वृत्राणि । आर्या । जिगेथ । शूरःऽइव । धृष्णुः । च्यवनः । जनानाम् । त्वम् । अग्ने । पृतनाऽयून् । अभि । स्याः ॥ ६ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने-अज्र्या ) हे अग्रणायक राजन् त्वम्, अजन्ति प्रवहन्ति ये नदीसमुद्रास्तत्रभवानि ( पर्वत्या ) पर्वतेषु भवानि ( वसूनि ) यानिधनानि खलु ( दासा ) दासेभ्यः सेवकेभ्यः कृतानि ( आर्या ) आर्येभ्यः स्वामिभ्यः कृतानि ( वृत्राणि ) पापानि कृतानि ( सं जिगेथ ) सम्यगधिकुरु ( शूरः-इव धृष्णुः ) पराक्रमीव धर्षणशीलः ( जनानां च्यवनः ) जनानां च्यवनः-स्वस्वविषयं प्रति प्रापणस्वभावः ( पृतनायून्-अभि-स्यात् ) विरोधिनः स्वाधीने कर्त्तुं समर्थोऽसि ॥ ६ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने-अज्र्या ) हे अग्रणायक राजन् ! तू गतिशील नदी समुद्रों में होने वाले (पर्वत्या) पर्वतों में होने वाले ( वसूनि ) धनों को ( दासा ) दासों-सेवकों के लिए-( आर्या ) आर्योंस्वामियों के लिए किए हुए (वृत्राणि) पापों को (सं जिगेथ) सम्यक् अधिकार में कर (शूरः-इव धृष्णुः ) पराक्रमी के समान धर्षणशील ( जनानां च्यवनः ) तू जनों का अपने-अपने विषय में प्रेरित करने के स्वभाव वाला ( पृतनायून्-अभि-स्यात् ) विरोधियों को स्वाधीन करने में समर्थ है ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—राजा को चाहिए, नदी समुद्र पर्वतों से धन अर्थात् विविध अन्नोत्पत्ति, रत्नप्राप्ति तथा पर्वतीय पदार्थों को प्राप्तकर संग्रह करे। राष्ट्र में सेवक और स्वामी के सम्बन्ध को अच्छा बनाने का प्रयत्न करे। एक दूसरे के प्रति किये अपराधों को नियन्त्रित करे प्रत्येक जन अथवा वर्ग को अपने-अपने कार्य में प्रेरित करे। विरोधियों को स्वाधीन रखे ॥ ६ ॥

**दीर्घतन्तुर्बृहदुक्षायमग्निः सहस्रस्तरीः शतनीथ ऋभ्वा ।**
**द्युमान् द्युमत्सु नृभिर्मृज्यमानः सुमित्रेषु दीदयो देवयत्सु ॥ ७ ॥**

दीर्घऽतन्तुः । बृहत्ऽउक्षा । अयम् । अग्निः । सहस्रऽस्तरीः । शतऽनीथः । ऋभ्वा । द्युऽमान् । द्युमत्ऽसु । नृऽभिः । मृज्यमानः । सुऽमित्रेषु । दीदयः । देवयत्ऽसु ॥ ७ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अयम्-अग्निः ) एषोऽग्रणायक परमात्मा राजा वा ( दीर्घतन्तुः दीर्घज्ञानरश्मिमान् ( बृहदुक्षा ) महान् सुखवर्षकः ( सहस्रस्तरीः ) बहुप्रजा-विस्तारवान् ( शतनीथः ) बहुप्रापणधर्मा बहुनीतिमान् वा ( ऋभ्वा ) व्यापको महच्छ-क्तिमान् वा ( द्युमत्सु द्युमान् ) ज्ञानप्रकाशवत्सु तदपेक्षया ज्ञानप्रकाशवान् ( नृभिः-मृज्यमानः ) स्तोतृभिर्नायकजनैः प्राप्यमाणः "मर्ष्टि गतिकर्मा" [ निघ० २ । १४ ] ( सुमित्रेषु देवयत्सु दीदयः ) शोभनमित्रेषु त्वद्देवं मन्यमानेषु प्रकाशितो भवसि ॥ ७ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अयम्-अग्निः ) यह अग्रणायक परमात्मा या राजा ( दीर्घतन्तुः ) दीर्घ ज्ञान रश्मि वाला ( बृहदुक्षा ) महान् सुखवर्षक ( सहस्रस्तरीः ) बहुत प्रजा विस्तार वाला ( शतनीथः ) बहुत प्राप्ति धर्मवाला परमात्मा या बहुत नीतिमान् राजा ( ऋभ्वा ) व्यापक परमात्मा या महती शक्ति वाला राजा ( द्युमत्सु द्युमान् ) ज्ञानप्रकाशवालों में अधिक ज्ञानवान् ( नृभिः-मृज्यमानः ) स्तुतिकर्त्ताओं के द्वारा प्राप्त होने वाला परमात्मा या राष्ट्र नायकों के द्वारा प्राप्त होने वाला राजा ( सुमित्रेषु देवयत्सु दीदयः ) शोभन मित्रों में, अपने को देव मानने वालों में प्रकाशित होता है ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—परमात्मा की ज्ञानदृष्टि महती है। वह समस्त ज्ञानियों के अन्दर ज्ञान का प्रेरक है, स्तुति करने वालों से प्राप्त होने योग्य है, उसे जो अपना देव मानते हैं उनका वह मित्र बन जाता है। एवं—राजा की प्रजा पर ज्ञानदृष्टि बहुत ऊंची होनी चाहिए, अन्य नीतिमानों से ऊंचा नीतिमान् होना चाहिए, उसके अच्छे-अच्छे नायक सहायक हों और उसमें भक्ति रखने वाले हों ॥ ७ ॥

**त्वे धेनुः सुदुघा जातवेदोऽसश्चतेव समना सबर्धुक् ।**
**त्वं नृभिर्दक्षिणावद्भिरग्ने सुमित्रेभिरिध्यसे देवयद्भिः ॥ ८ ॥**

त्वे इति । धेनुः । सुऽदुघा । जातऽवेदः । असश्चताऽइव । समना । सबःऽधुक् । त्वम् । नृभिः । दक्षिणावत्ऽभिः । अग्ने । सुऽमित्रेभिः । इध्यसे । देवयत्ऽभिः ॥८॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( जातवेदः ) हे सर्वोत्पादक ! सर्वज्ञ ! परमात्मन् ! जातं राष्ट्ररूपं धनं यस्मै-राष्ट्रधनवन् राजन् ! वा ( त्वे ) त्वया ( असश्चता-इव ) असज्यमानेन शान्तगतिकेन वा सह "असश्चन्ती असज्यमाने" [ निरु० १ । ११ ] ( सुदुघा धेनुः ) सुदोग्ध्री गौरिव स्तोतृप्रजा ( समना ) समान मनस्का ( सबर्धुक् ) सुखदोहनयोग्याऽस्ति ( त्वम् ) त्वं खलु ( दक्षिणावद्भिः सुमित्रेभिः-देवयद्भिः-नृभिः ) आत्मसमर्पणरूप-दक्षिणावद्भिः शोभनस्नेहिभिस्त्वं देवं मन्यमानैर्जीवन्मुक्तैः "नरो ह वै देवविशः" [ जै० १ । ८६ ] प्रकाशितो क्रियसे प्रसिद्धो क्रियसे साक्षात् क्रियसे ॥ ८ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( जातवेदः ) हे सर्वोत्पादक, सर्वज्ञ, परमात्मन् ! या राष्ट्ररूप धन जिसके लिए सम्पन्न हुआ है ऐसे राजन् ! ( त्वे ) तुझ ( असश्चता-इव ) शान्त के द्वारा ( सुदुघा धेनुः )

अच्छी दोहन वाली गौ की भांति स्तुति करने वाली प्रजा ( समना ) समान मन वाली—अविचल मन वाली ( सवर्धुक् ) सुख दोहनयोग्य है ( त्वम् ) तू ( दक्षिणावद्भिः सुमित्रेभिः ) आत्मसमर्पणरूप दक्षिणा वाले अच्छे स्नेही—( देवयद्भिः-नृभिः-इध्यसे ) तुझे अपना देव मानने वाले जीवन्मुक्तों द्वारा प्रसिद्ध किया जाता है—साक्षात् किया जाता है ॥ ८ ॥

भावार्थ—सर्वज्ञ शान्तस्वरूप परमात्मा के लिए स्तुति करने वाले जन स्तुति भेंटरूप में देते हैं और आत्मसमर्पण करने वाले जनों—अपना इष्टदेव मानने वाले जनों के द्वारा साक्षात् किया जाता है या प्रसिद्ध किया जाता है। एवं—जो राजा राष्ट्रधन का उपभोग करने वाला है, इन्द्रियविषयों में आसक्त नहीं होता, उसकी प्रजा उसके लिए सुगमता से दुहने वाली गौ के समान भेंट देने वाली होती है और उसे अपने ऊपर शासक देव मानती हुई उसकी प्रसिद्धि करती है ॥ ८ ॥

देवाश्चित्ते अमृता जातवेदो महिमानं वाध्र्यश्व प्र वोचन् ।
यत्संपृच्छं मानुषीर्विश आयन्त्वं नृभिरजयस्त्वावृधेभिः ॥ ९ ॥

देवाः । चित् । ते । अमृताः । जातऽवेदः । महिमानम् । वाध्रिऽअश्व । प्र । वोचन् । यत् । सम्ऽपृच्छम् । मानुषीः । विशः । आयन् । त्वम् । नृऽभिः । अजयः । त्वाऽवृधेभिः ॥ ९ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( वाध्र्यश्व जातवेदः ) हे जितेन्द्रियपुरुषस्योपास्य देव सर्वज्ञ परमात्मन् ! ( अमृताः-देवाः-चित् ) जीवन्मुक्ता विद्वांसोऽपि ( ते महिमानं प्रवोचन् ) तव महत्त्वं प्रकथयन्ति ( यत्-सम्पृच्छम् ) एवं त्वां सम्यक् प्रष्टव्यम् ( मानुषीः-विशः-आयन् ) मनुष्यप्रजाः—मननशीला स्तोतारो यदा प्रष्टुमायन्ति—आगच्छन्ति ( नृभिः-त्वा वृधेभिः-त्वम्-अजयः ) जीवन्मुक्तैः त्वां स्वाभ्यन्तरेवर्धकैः साक्षात्कर्तृभिर्हेतुभिः-तान् हेतुं लक्षयित्वा तेषां दोषान् जयसि नाशयसि ॥ ९ ॥

भाषान्वयार्थ—( वाध्र्यश्व जातवेदः ) हे जितेन्द्रिय पुरुष के उपास्यदेव सर्वज्ञ परमात्मन् ! ( अमृताः-देवाः-चित् ) जीवन्मुक्त विद्वान् भी तेरे महत्त्व को कहते हैं ( यत्-सम्पृच्छम् ) इस प्रकार तुझ सम्यक् प्रष्टव्य को ( मानुषीः-विशः-आयन् ) मनुष्यप्रजायें—मननशील स्तुति करने वाले जब पूछने को आते हैं ( नृभिः-त्वा वृधेभिः-त्वम्-अजयः ) जीवन्मुक्तों, तुझे अपने अन्दर बढाने वालों द्वारा साक्षात् करने के हेतुओं से उन्हें लक्ष्य करके उनके दोषों को जीतता है है नष्ट करता है ॥ ९ ॥

भावार्थ—परमात्मा जितेन्द्रिय संयमी जन का उपास्य बनता है। जीवन्मुक्त उसके गुणगान गाते हैं, साधारण मनुष्य उसके सम्बन्ध में अनेक प्रश्न करते हैं, वह अपने स्तुतिकर्त्ताओं के दोषों को नष्ट करता है ॥ ९ ॥

पितेव पुत्रमबिभरुपस्थे त्वामग्ने वध्र्यश्वः सपर्यन् ।
जुषाणो अस्य समिधं यविष्ठोत पूर्वाँ अवनो व्राधतश्चित् ॥ १० ॥

पिताऽइव । पुत्रम् । अबिभः । उपऽस्थे । त्वाम् । अग्ने । वध्रिऽअश्वः । सपर्यन् । जुषाणः । अस्य । सम्ऽइधम् । यविष्ठ । उत । पूर्वान् । अवनोः । व्राधतः । चित् ॥ १० ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( वध्र्यश्वः ) नियन्त्रितेन्द्रियवानुपासकः ( त्वाम् ) त्वां खलु ( पिता-इवपुत्रम्-उपस्थे सपर्यन्-अबिभः ) पिता यथा पुत्रं स्वाश्रये सेवमानः बिभर्ति-धारयति स्नेहेन तथैव स त्वां स्वहृदये स्नेहेन सेवमानो धारयति ( यविष्ठ ) हे अत्यन्तसमागमनयीपात्र ! ( अस्य ) अस्य स्तोतुः ( समिधं जुषाणः ) सम्यक्-उज्ज्वलितां प्रार्थनां सेवमानः सन् ( व्राधतः-चित्-अवनोः ) महतः "व्राधत्-महन्नाम" [ निघ० ३ । ३ ] प्रवृद्धान् विरोधिनः-नाशय "वन हिंसायाम्" [ भ्वादिः ] विकरणव्यत्ययेन-उकारश्छान्दसः ॥ १० ॥

**भाषान्वयार्थ**—( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् ! ( वध्रयश्वः ) नियन्त्रित इन्द्रियवान् उपासक ( त्वाम् ) तुझे ( पिता-इव-पुत्रम्-उपस्थे सपर्यन्-अविभः ) पिता जैसे पुत्र को अपने आश्रय में रखता हुआ पालता है स्नेहपूर्वक वैसे ही वह तुझे अपने हृदय में सेवन करता हुआ धारण करता है ( यविष्ठ ) हे अत्यन्त समागम के पात्र ! ( अस्य ) इस स्तुति करने वाले के ( समिधं जुषाणः ) सम्यक् उज्ज्वलित प्रार्थनावचन को सेवन करता हुआ ( व्राधतः-चित्-अवनोः ) विरोधियों का नाश कर ॥ १० ॥

**भावार्थ**—मनुष्य इन्द्रियों को अपने वश में करता हुआ परमात्मा की उपासना करे उसके प्रति श्रद्धा और स्नेह रखते हुए अपने हृदय में पूर्ण स्थान दे इस प्रकार करने से उसके विरुद्ध विचारों दोषों को परमात्मा नष्ट कर देता है ॥ १० ॥

शश्वदग्निर्वध्र्यश्वस्य शत्रून्नृभिर्जिगाय सुतसोमवद्भिः ।
समनं चिददहश्चित्रभानोऽव व्राधन्तमभिनद्वृधश्चित् ॥ ११ ॥

शश्वत् । अग्निः । वध्रिऽअश्वस्य । शत्रून् । नृऽभिः । जिगाय । सुतसोमवत्ऽभिः । समनम् । चित् । अदहः । चित्रभानो इति चित्रऽभानो । अव । व्राधन्तम् । अभिनत् । वृधः । चित् ॥ ११ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—(वध्र्यश्वस्य शत्रून्) जितेन्द्रियस्य कामादि शत्रून् (अग्निः) अग्रणायकः परमात्मा ( नृभिः सुतसोमवद्भिः ) उपासनारसनिष्पादकर्जीवन्मुक्तानां यथा

दोषान्नाशयसि तथा 'विभक्तिव्यत्ययः, उपमावाचक लुप्तोपमालङ्कारश्च' (शश्वत् जिगाय) शाश्वतमभिभव (समनं चित्) सम्यक् प्राणवन्तमपि (चित्रभानो) हे चायनीयज्ञान-प्रभाववन्! (अदहः) दग्धी कुरु (वृधः-चित्) प्रवृद्धः सन्नपि (त्राधन्तम्-अवभिनत्) प्रवर्धमानं विरोधिनमपि-अवच्छिन्नं कुरु ॥ ११ ॥

भाषान्वयार्थ—(वध्र्यश्वस्य शत्रून्) जितेन्द्रिय मनुष्य के कामादि शत्रुओं को (अग्निः) अग्रणायक परमात्मा (नृभिः-सुतसोमवद्भिः) उपासनारस निष्पादक जीवन्मुक्तों के जैसे दोषों को नष्ट करता है वैसे (शश्वत्-जिगाय) सदा दबाता है (समनं चित्) सम्यक् प्राण वाले-बलवान् को भी (चित्रभानो) हे चायनीय ज्ञान प्रभाव वाले! (अदहः) नष्ट कर (वृधः-चित्) बढ़े-चढ़े (त्राधन्तम्-अवभिनत्) शक्तिशाली विरोधी को भी नष्ट कर ॥११ ॥

भावार्थ—परमात्मा जितेन्द्रिय मनुष्य के कामादि दोषों को और अन्य बढ़े-चढ़े विरोधी प्रभावों या दुर्गुणों को नष्ट करता है ॥ ११ ॥

अयमग्निर्वध्र्यश्वस्य वृत्रहा सनकात्प्रेद्धो नमसोपवाक्यः ।
स नो अजामीँरुत वा विजामीनभि तिष्ठ शर्धतो वाध्र्यश्व ॥ १२ ॥

अयम् । अग्निः । वध्रिऽअश्वस्य । वृत्रऽहा । सनकात् । प्रऽइद्धः । नमसा । उपऽवाक्यः । सः । नः । अजामीन् । उत । वा । विऽजामीन् । अभि । तिष्ठ । शर्धतः । वाध्रिऽअश्व ॥ १२ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—(वध्र्यश्वस्य) नियन्त्रितेन्द्रियस्य (नमसा-उपवाक्यः) स्तुत्या खलूपास्यः प्रशंसनीयः (अयम्-अग्निः) एषोऽग्रणायकः परमात्मा (सनकात् प्रेद्धः-वृत्रहा) पुरातनात् कालात्–चिरमिति यावत् स्वात्मनि साक्षात्कृतः पापनाशकोऽस्ति (सः) स त्वम् (वाध्र्यश्व) जितेन्द्रियस्योपास्य परमात्मन्! (नः) अस्माकम् (अजामीन्-उत वा विजामीन् शर्धतः-अभितिष्ठ) जन्मतोऽसम्बन्धीनो विगत सम्बन्धीनः-विरोधिनश्च बलं प्रदर्शयतोऽभिभव ॥ १२ ॥

भाषान्वयार्थ—(वध्र्यश्वस्य) जितेन्द्रिय मनुष्य की (नमसा-उपवाक्यः) स्तुति से उपास्य प्रशंसनीय (अयम्-अग्नि) यह अग्रणायक परमात्मा है (सनकात् प्रेद्धः-वृत्रहा) पुरातन काल से आत्मा में साक्षात् किया हुआ पापनाशक है (सः) वह तू (वाध्र्यश्व) जितेन्द्रिय मनुष्य के उपास्यदेव हे परमात्मन्! (नः) हमारे (अजामीन्-उत वा विजामीन् शर्धतः-अभितिष्ठ) जन्म से असम्बधियों और विपरीत सम्बन्धियों विरोधियों को बल प्रदर्शित करते हुओं को दबा-अभिभूत कर॥ १२ ॥

भावार्थ—जितेन्द्रिय उपासक जब परमात्मा की उपासना करता है तो परमात्मा उसे पापों से बचाता है तथा उसके साथ सम्बन्ध न रखने वाले बाधकों को और विपरीत सम्बन्ध रखने वाले बाधकों को वह दबा देता है ॥ १२ ॥

---

# सप्ततितमं सूक्तम्

ऋषिः—वाध्र्यश्वः ।

देवता—आप्रियः ।

छन्दः—१, २, ४, १० निचृत् त्रिष्टुप् ३ पादनिचृत् त्रिष्टुप् । ५-८, ६, ११ त्रिष्टुप् ।

विषयः—अत्र विद्यासूर्यविदुषो विद्या तत्सहायकरी भवति, विदुषो विद्या ग्राह्या, परमात्मनः स्तुतिप्रार्थनोपासनास्तेनसह मैत्रीं सम्पादयन्ति ताश्च मनबुद्धिचिताहङ्कारैः साधनीया, इति वर्ण्यते ।

यहां विद्यासूर्य, विद्वान् की विद्या उसकी सहयोगिनी, विद्वान् से विद्याग्रहण करना, परमात्मा की स्तुति प्रार्थना उपासना उसे मैत्री कराने वाली होती है, वह मनबुद्धिचित्त अहङ्कार द्वारा साधनीय है आदि वर्णन है ।

इमां मे अग्ने समिधं जुषस्वेळस्पदे प्रति हर्या घृताचीम् ।
वर्ष्मन् पृथिव्याः सुदिनत्वे अह्नामूर्ध्वो भव सुक्रतो देवयज्या ॥ १ ॥

इमाम् । मे । अग्ने । सम्ऽइधम् । जुषस्व । इळः । पदे । प्रति । हर्य । घृताचीम् । वर्ष्मन् । पृथिव्याः । सुदिनऽत्वे । अह्नाम् । ऊर्ध्वः । भव । सुक्रतो इति सुऽक्रतो । देवऽयज्या ॥ १ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( इडस्पदे ) स्तुत्याः पदे स्तुतिस्थाने हृदये वर्तमान ! यद्वा ज्ञानप्रकाशस्य स्थाने विद्यास्थाने वर्तमान ! "ईडे स्तुतिकर्मणः, इन्धतेर्वा" [ निरु० ८ । ८] ( अग्ने ) अग्रणायक परमात्मन् ! यद्वा विद्वन् ! ( मे ) मम ( इमां समिधं जुषस्व ) एतां समिन्धनीयां सम्यक् प्रकाशन्यामात्मसमिधं स्वगुणैः प्रकाशनार्थं सेवायां नय यद्वा शिष्यभावनया समर्पितां समिधं तुच्छोपहारभूतां सेवस्व–स्वीकुरु "समित्पाणिः श्रोत्रियं गुरुमभिगच्छ ब्रह्मनिष्ठम्" [मुण्डक उप० १।२] ( घृताचीम् ) अज्ञानरात्रिम् "घृताची रात्रि नाम"[ निघ० १ । ७] (प्रतिहर्य) प्रतिगमय दूरं कुरु "हर्यति गतिकर्मा" [निघ० २ । १४] ( सुक्रतो ) हे सुकर्म सुप्रज्ञान ! (देवयज्या) उपास्यदेवस्य तव सङ्गतिर्यथा स्यात् तथाभूतया

भवत् सङ्गत्याः (पृथिव्याः-वर्ष्मन्) शरीरस्य "यच्छरीरं सा पृथिवी" [ऐ० आ० २ । ३ । ३] प्राणवर्षणस्थाने प्राणप्रेरक स्थाने हृदये वर्तमानो भव ध्यानेन ज्ञानेन वा हृदये स्थानं प्राप्नुहि ( सुदिनत्वे ) मम शोभनदिननिमित्तम् ( अह्नाम्-ऊर्ध्वः-भव ) मम समस्तजीवन-दिवसानामुपरि–अधिष्ठाता भव ॥ १ ॥

भाषान्वयार्थ—( इडस्पदे ) स्तुति के पद-स्थान हृदय में वर्तमान, या विद्यास्थान में वर्तमान, ( अग्ने ) हे अग्रणायक परमात्मन् या विद्वन् ! ( मे ) मेरी ( इमां समिधं जुषस्व ) इस सम्यक् इन्धनीय-दीपनीय आत्मा को अपने गुणों से प्रकाशनार्थ सेवा में ले अथवा शिष्यभाव से समर्पित तुच्छ उपहार रूप समिधा को सेवन कर-स्वीकार कर ( घृताचीम् ) अज्ञान रात्रि को ( प्रतिहर्य ) दूर कर-हटा ( सुक्रतो ) हे अच्छे कर्म वाले, अच्छे प्रज्ञानवान् (देवयज्या) तुझ उपस्य देव की संगति हो वैसी स्तुति के द्वारा अथवा तुझ विद्वान् देव जैसा मैं हो जाऊँ ऐसी संगति से ( पृथिव्याः-वर्ष्मन् ) शरीर के प्राणवर्षण प्राणप्रेरक स्थान हृदय में ध्यान से वर्तमान हो अथवा ज्ञान से हृदय में वर्तमान हो ( सुदिनत्वे ) मेरे अच्छे दिन के निमित्त ( अह्नाम्-ऊर्ध्वः-भव ) मेरे समस्त जीवनदिवसों के ऊपर अधिष्ठाता हो ॥ १ ॥

भावार्थ—परमात्मा की आत्मभाव से प्रार्थना करनी चाहिए कि हे मेरे स्तुत्य देव, तू मेरे हृदय में विराजमान हो। आन्तरिक अन्धकार को दूर करके मेरे आत्मा को अपने प्रकाश से प्रकाशित कर। मुझे अपनी सङ्गति से मेरे जीवन के दिनों के ऊपर संरक्षक बनकर उत्कृष्ट बना। एवं—विद्वान् के पास जाकर के प्रार्थना करनी चाहिए कि हे विद्वन् ! शिष्यभाव से प्राप्त मैं अपने को तेरे समर्पित करता हूँ। मेरे आत्मा को अपने ज्ञान से प्रकाशमान बना अज्ञानान्धकार को दूर कर, अपने जैसा विद्वान् मुझे बना, मेरे हृदय के अन्दर तेरा ज्ञानमय स्वरूप निहित हो जाये। मेरे जीवन के दिनों को ऊंचा बनाने के लिए मेरा संरक्षक बन ॥ १ ॥

आ देवानामग्रयावेह यातु नराशंसो विश्वरूपेभिरश्वैः ।
ऋतस्य पथा नमसा मियेधो देवेभ्यो देवतमः सुषूदत् ॥ २ ॥

आ । देवानाम् । अग्रऽयावा । इह । यातु । नराशंसः । विश्वऽरूपेभिः । अश्वैः । ऋतस्य । पथा । नमसा । मियेधः । देवेभ्यः । देवऽतमः । सुसूदत् ॥ २ ॥

संस्कृतान्वयार्थः—( देवानाम्-अग्रयावा ) जीवन्मुक्तानामग्रे मोक्षे प्रेरयिता परमात्मा यद्वा विद्याकामानामग्रे प्रेरयिता विद्वान् ( नराशंसः ) नरैः शंसनीयः परमात्मा विद्वान् वा ( विश्वरूपेभिः-अश्वैः ) समस्तनिरूपणीयैर्व्यापन गुणैः ( आयातु ) मम हृदये स्थानेवा समन्तात् प्राप्तो भवतु ( ऋतस्य पथा ) अध्यात्मयज्ञस्यज्ञानस्य वा मार्गेण ( मनसा-मियेधः ) मनसा मननादिना वासना प्रक्षेपण कर्त्तुः पात्रस्यदीपयिता "मिञ्् प्रक्षेपणे" [ स्वादिः ] 'ततः कश्छान्दसः पुनः-इन्धी दीप्तौ ततश्चापि कः प्रत्ययः' ( देवेभ्यः-देवतमः सुषूदत् ) दिव्यगुणेषु विशिष्टदिव्यगुणवान् स्वानन्दं ज्ञानं सुष्ठु क्षारयतु ॥ २ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( देवानाम्-अग्रयावा ) जीवन्मुक्तों को मोक्ष में प्रेरित करने वाला परमात्मा अथवा विद्या की कामना करने वालों को आगे-ऊंचे ज्ञान में प्रेरित करने वाला विद्वान् ( नराशंसः ) मनुष्यों से प्रशंसनीय परमात्मा या विद्वान् ( विश्वरूपेभिः-अश्वैः ) समस्त निरूपणीय तथा व्यापन गुणों के साथ ( आयातु ) मेरे हृदय में भलीभांति प्राप्त हो ( ऋतस्य पथा ) अध्यात्मयज्ञ या ज्ञानयज्ञ के मार्ग से ( मनसा-मियेधः ) मन से-मनन आदि से वासना हटाने वाले पात्र को प्रदीप्त करने वाला ( देवेभ्यः-देवतमः सुषूदत् ) दिव्यगुणों में अत्यन्त दिव्यगुण वाला ज्ञान को अच्छी प्रकार प्रेरित करे ॥ २ ॥

**भावार्थ**—जीवनमुक्तों को मोक्ष में प्रेरित करने वाला और उनसे प्रशंसित विशेष गुणों से व्याप्त, अध्यात्मयज्ञ के मार्ग से मनन आदि के द्वारा निर्मल तथा प्रकाशमान करने वाला, समस्त दिव्यगुण पदार्थों में उत्तम दिव्यगुण वाला, परमात्मा आनन्द रस को हृदय में निर्झरित करता है। एवं-विद्या चाहने वालों को आगे प्रेरित करने वाला विद्वान्, उनके द्वारा प्रशंसनीय ज्ञानमार्ग से तथा विचार से अज्ञान को दूर करने वाला, ज्ञान प्रकाश को देने वाला ऊंचा गुणवान् होकर अन्तःकरण में ज्ञान को भरता है ॥ २ ॥

**शश्वत्तममीळते दूत्याय हविष्मन्तो मनुष्यासो अग्निम् ।**
**बर्हिष्ठैरश्वैः सुवृता रथेना देवान् वक्षि नि षदेह होता ॥ ३ ॥**

शश्वत्ऽतमम् । ईळते । दूत्याय । हविष्मन्तः । मनुष्यासः । अग्निम् । वर्हिष्ठैः । अश्वैः । सुऽवृता । रथेन । आ । देवान् । वक्षि । नि । सद् । इह । होता ॥ ३ ॥

**संस्कृतान्वयार्थः**—( हविष्मन्तः-मनुष्यासः ) मनस्विनो मननशीला वा "मनो हविः" [ तै० आ० ३ । ६ । १ ] मनुष्याः ( शश्वत्तमम्-अग्निं दूत्याय-ईळते ) सदातनं महान्तं परमात्मानं स्वानन्दस्य ज्ञानस्य वा द्रावणाय "दूतो जवतेर्वा द्रवतेर्वा" [ निरु० ५ । १ ] स्तुवन्ति ( बर्हिष्ठैः-अश्वैः ) संसारवहनकर्त्तृभिर्व्यापकगुणैः, तथा (सुवृतारथेन) सुवर्तनेन रमणीयमोक्षेण ( देवान् वक्षि ) जीवन्मुक्तान् वहसि ( होता-इह निषद ) मम स्वीकर्त्ताऽत्र हृदये विराजस्व ॥ ३ ॥

**भाषान्वयार्थ**—( हविष्मन्तः-मनुष्यासः ) मनस्वी या मननशील मनुष्य ( शश्वत्तमम्-अग्नि-दूत्याय-ईळते ) अति सदातन महान् परमात्मा को अपने आनन्द या ज्ञान के द्रावण करने के लिए प्रेरित करने के लिए स्तुति करते हैं ( वहिष्ठैः-अश्वैः ) संसार वहन कर्त्ता व्यापक गुणों से, तथा ( सुवृतारथेन ) उत्तम वर्तने योग्य या रमणीय मोक्ष के द्वारा ( देवान्-वक्षि ) जीवन्मुक्तों को तू वहन करता है ( होता-इह-निषद ) मेरा स्वीकार करने वाला होकर यहाँ हृदय में विराज ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—मनस्वी या मननशील परमात्मा के आनन्दरस या ज्ञानरस को ग्रहण कर सकता है। जो परमात्मा की उपासना में निरत रहता है वह मोक्ष का भागी बनता है ॥ ३ ॥

